किनारे सूं लगिके जो लहरें उठे हैं तिनसूं टापूनकी तथा किनारेनकी पृथ्वी में सजलताई आवे है वा पृथ्वी की सजलताई कूं और हरियाली कूं विषकी तुल्य भयानक सूर्य्यकी किरणें नहीं सुखाये हैं ६ पुष्प जहां फूलि रहे अनेक जातिके जीव जन्तु पक्षी जिनमें बोलें भौंरा जहा गावें कोकिला सारस पक्षी जामें बोलैं ऐसो शोभायमान वृन्दावनहै तामें श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र वलदेवजी कू संग लैके और गोप गऊन कूं संगलैके बांसुरी वजायके खेलिवे कूं जातभये ७।८ पत्ता मोरपुच्छ फूलन के गुन्जा माला खरिया गेरू मनसिलसूं शृंगार करिके राम कृष्णसूं आदिलैके व्रजवासी कभऊँ नाचत भये कभऊँ गावत भये कभऊँ कुश्ती लड़तभये ६ कृष्णचन्द्र जब नृत्य करें हैं तब कोई ग्वालवाल गावतभये और बांसुरी हथेरी सींगी इन वाजेनकूं वजावत भये कोई भले नाचे या प्रकार बड़ाई करतभये १० हे राजन् परीक्षित्! गोपरूप में छिपे देवता और गोपालरूप जो श्रीकृष्णचन्द्र वलदेव तिनकी बड़ाई करतभये जैसे नट नटकी बडाई करें है ११ मूड़नो जिनको भयो

वनंकुसुमितंश्रीमन्नदच्चित्रमृगद्विजम् ॥ गायन्मयूरभ्रमरं कूजत्कोकिलसारसम् ७ क्रीडिष्यमाणस्तत्कृष्णोभगवान्वलसंयुतः ॥ वेणुंविरणयन्गोपैर्गो-धनैःसंवृतोऽविशत् ८ प्रवालबर्हस्तवकस्रग्धातुकृतभूषणाः ॥ रामकृष्णादयोगोपाननृतुर्युयुधुर्जगुः ६ कृष्णस्यनृत्यतःकेचिज्जगुःकेचिदवादयन् ॥ वेणुपाणितलैःशृङ्गैः प्रशशंसुरथापरे १० गोपजातिप्रतिच्छन्नादेवागोपालरूपिणः ॥ ईडिरेकृष्णरामौच नटाइवनटंनृप ११ भ्रामणैर्लङ्घनैःक्षेपैरास्फोटन विकर्षणैः ॥ चिक्रीडतुर्नियुद्धेन काकपक्षधरौक्कचित् १२ क्कचिन्नृत्यत्सुचान्येपु गायकौवादकौस्वयम् ॥ शशंसतुर्महाराज साधुसाध्विितिवादिनौ १३ क्कचिद्बिल्वैःक्कचित्कुम्भैः क्कचामलकमुष्टिभिः ॥ अस्पृश्यनेत्रबन्धाद्यैःक्कचिन्मृगखगेहया १४ क्कचिच्चदर्दुरप्लावैर्विविधैरुपहासकैः ॥ कदाचित्स्पन्दोलिकयाक्कहिंचिन्नृपचेष्टया १५ एवंतौलोकसिद्धाभिः क्रीडाभिश्चेरतुर्वने ॥ नद्यद्रिद्रोणिकुञ्जेपु काननेपुसरस्सुच १६ पशूंश्चारयतोगोपैस्तद्वनेरामकृष्णयोः ॥ गोपरूपीप्रलम्बोऽगादसुरस्तज्जिहीर्षया १७ तंविद्वानपिदाशार्हो भगवान्सर्वदर्शनः ॥ अन्वमोदततत्सख्यं वधंतस्यविचिन्तयन् १८ तत्रोपाहूयगोपालान्

नहीं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी दोनों भय्या कभऊँ छाई मांई खेले हैं कभऊँ कूदे हैं कभऊँ धक्का धक्की करे हैं कभऊँ खम्भ ठोकें हैं कभऊँ खैंचाखैंची करें हैं या प्रकार क्रीड़ा करिके खेलत भये १२ हे राजन् परीक्षित्! कभऊँ एक ग्वालवाल नाचै हैं तब श्रीकृष्णचन्द्र वलदेव दोनों भय्या आप गावें हैं और बाजे वजायके भले नाचे भले नाचे या प्रकार बड़ाई करतभये १३ कभऊँ वेलके फलन कूं फेंके हैं कभऊँ कुम्भ वृक्षके फलनकूं फेंके हैं कभऊँ आमले मुठीन में लैलैके फेंके हैं कभऊँ छुआ छुई कभऊँ आंखिमिचौनी आदिलेके खेल खेलत भये कभऊँ एक पशुपक्षी वनिके खेलें हैं १४ कभऊँ एक मेंड़काकी तुल्य फुदकें हैं कभऊँ टेढ़ी पाग करिके भाँड़न कीसी नकल करें हैं कभऊँ वृक्ष में झूला डारि के झूले हैं कभऊँ श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी राजा बने हैं ग्वालवालन कों सिपाही बनावें हैं ग्वालिन दही लैके आवे हैं तिनसूं करलेय हैं १५ या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी दोनों भय्या संसारमें प्रसिद्ध जो खेलहैं तिनकूंकरिके नदीनमें गोवर्द्धन पर्वतकी गुफान में कुंजन में वनन में सरोवरन में विचरत भये १६ ता वृन्दावन में गोपनकूं संग लैके गऊनकूं चरावें जे श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी हैं तिनकों लैने के कारण प्रलम्बासुर गोपरूप

घरिके आवतभयो १७ दाशार्हवंश में प्रकटभये समस्त बातनके जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् मनमें जाने हैं कि यह असुर आयो याहि मारें तथापि वाके न जानिवे के लिये बड़ाई करत भये भलीभई भलीभई मित्र तू अब जल्दी आयगयो १८ खेलके जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र ता समय ग्वालबालन कूं बुलायके कहतभये हे ग्वालवालो ! हम बराबरके दोनों मिलिके खेल खेलैंगे १९ ता समय ग्वाल हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी दोनोंन कों मुख्य बनावतभये कोई ग्वाल श्रीकृष्णचन्द्रकी ओर होतभये और कोई ग्वाल बलदेवजी की ओर होतभये पीठिपै चढ़िवो और चढ़ायके ले चलिवो यह जिनके स्वरूप ऐसे अनेकप्रकार के खेल खेलतभये या खेलमें जे बालक खेल जीतें तो पीठिपै चढ़ै हैं और जे हारे ते चढ़ाय के ले चलै हैं चढ़त चढ़ावत गायनकूं चरावत श्रीकृष्ण जिनमें मुख्य वे ग्वाल भाडीर वनमें जातभये २० । २१ । २२ हे राजन् परीक्षित् ! बलदेवजीकी ओरके श्रीदामा वृषभकूं आदिलैके बालक जा समय खेलमें जीते तब श्रीकृष्णचन्द्रकूं आदिलैके

कृष्णःप्राहविहारवित् ॥ हेगोपाविहरिष्यामोद्वन्द्वीभूययथायथम् १९ तत्रचक्रुःपरिवृढौगोपारामजनार्दनौ ॥ कृष्णसङ्घट्टिनःकेचिदासन्रामस्यचापरे २०
आचेरुर्विविधाःक्रीडावाह्यवाहकलक्षणाः ॥ यत्रारोहन्तिजेतारोवहन्तिचपराजिताः २१ वहन्तोवाह्यमानाश्चचारयन्तश्चगोधनम् ॥ भाण्डीरकंनामवटंजग्मुः
कृष्णपुरोगमाः २२ रामसङ्घट्टिनोयर्हिश्रीदामवृषभादयः ॥ क्रीडायांजयिनस्तांस्तानूहुःकृष्णादयोनृप २३ उवाहकृष्णोभगवाञ्छ्रीदामानंपराजितः ॥
वृषभंभद्रसेनस्तुप्रलम्बोरोहिणीसुतम् २४ अविषह्यंमन्यमानःकृष्णंदानवपुङ्गवः ॥ वहन्द्रुततरंप्रागादवरोहणतःपरम् २५ तमुद्वहन्धरणिधरेन्द्रगौरवं
महासुरोविगतरयोनिजंवपुः ॥ सआस्थितःपुरटपरिच्छदोबभौतडिद्द्युमानुडुपतिवाडिवाम्बुदः २६ निरीक्ष्यतद्वपुरलमम्बरेचरत्प्रदीप्तदृग्भ्रुकुटितटोग्रदंष्ट्रकम् ॥ ज्वलच्छिखंकटककिरीटकुण्डलत्विषाऽद्भुतंहलधरईषदत्रसत् २७ अथागतस्मृतिरभयोरिपुंबलोविहायसाऽर्थमिवहरन्तमात्मनः ॥ रुषाऽहनच्छिरसिदृढ

जे बालक ते पीठिपै चढ़ायके चलतभये २३ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जब हारे तब श्रीदामा गोपकूं ऊपर अपने चढ़ायके चलतभये भद्रसेन ग्वाल वृषभकों चढ़ावतभयो प्रलम्बासुर रोहिणीपुत्र बलदेवजी कूं चढ़ावत भयो २४ दानवनमें श्रेष्ठ प्रलम्बासुर है सो श्रीकृष्णचन्द्र कू जोरावर मानिके बलदेवजीकूं पीठिपै चढ़ाय के शीघ्रता ते दौरिके उतरिवे को करारहो तहा ते आगे जातभयो २५ महाअसुर पर्वत के समान भारी बलदेवजी तिनकों पीठ पै चढ़ायके भज्यो तासू बल जाको थकिगयो तब अपने असुररूप को धरिके सुवर्णके गहने पहिरे सुन्दर लगतभयो चन्द्रमासहित जैसे मेघ सुन्दर लगैहै इहां चन्द्रमा समान बलदेवजीहैं और मेघ समान असुरहै बिजुरी सदृश वाके गहनेंहैं २६ आकाशपर्यन्त प्रकाशमान ऊंचे जाके नेत्र भौंहन सूं लगी भयानक जाकी दाढ़ैं हैं लाल ताम्रवर्ण जाके बारहैं कड़ा कुण्डल मुकुट की शोभाहै तासूं अद्भुत असुरको रूप देखिके हलके धारण करनवारे बलदेवजी यह कैसो गोप ऐसे कछु मनमें डरपतभये २७ पहिले तो किंचित् भय मानों ता पीछे सुधि आय गई कि यह तो असुर है भय जिनको दूरि होयगयो ऐसे बलदेवजी अपने गोपन ते छुड़ाय के आपकू ले जाय जोरावरी असुर है ताके मूडमें क्रोध करिके जोरते मुक्का मा

रतभये जैसे देवतान में मुख्य इन्द्र वज्रते पर्वत को मारैंहैं २८ मुक्काके लगे ते तुरत जाको माथो फटिगयो सुधि जाकी जातरही ऐसो प्रलम्बासुर बड़ो शब्द करत इन्द्र के वज्रके मारे पहाड़ गिरै है तैसे मरिके गिरतभयो २९ बड़े बलवान् बलदेवजी ने मारो जो प्रलम्बासुर है ताकूं देखिके ग्वालबालन ने बड़ो आश्चर्य्य मानो भली करी २ ऐसे कहत भये ३० चिरञ्जीवरहो ऐसे बलदेवजी कों आशीर्वाद देत भये प्रशंसा के योग्य जो बलदेवजी हैं तिनकी प्रशंसा करतभये और जैसे कोई मरिके बगद आवे है ऐसे बलदेवजी सों मिलिके प्रेम विह्वल जिनकेमन होतभये ३१ पापी प्रलम्बासुर मरो तब देवतान के बड़ो आनन्द होत भयो बलदेवजी के ऊपर फूलन की वर्षा करत भलीकरी २ ऐसे स्तुति करत भये ३२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे प्रलम्बवधोनामाष्टादशोऽध्यायः १८ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

ढेनमुष्टिना सुराधिपोगिरिमिववज्ररंहसा २८ सआहतःसपदिविशीर्णमस्तकोमुखाद्वमन्रुधिरमपस्मृतोऽसुरः॥ महारवंव्यसुरपतत्समीरयन् गिरिर्यथा मघवतआयुधाहतः २९ दृष्ट्वाप्रलम्बंनिहतं बलेनबलशालिना ॥ गोपाःसुविस्मिताआसन् साधुसाध्वितिवादिनः ३० आशिषोऽभिगृणन्तस्तं प्रशशंसुस्तदर्हणम् ॥ प्रेत्यागतमिवालिङ्ग्य प्रेमविह्वलचेतसः ३१ पापेप्रलम्बेनिहतेदेवाःपरमनिर्वृताः ॥ अभ्यवर्षन्बलंमाल्यैः शशंसुःसाधुसाध्विति ३२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेप्रलम्बवधोनामाष्टादशोऽध्यायः १८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ क्रीडासक्तेषुगोपेषु तद्गावोदूरचारिणीः ॥ स्वैरंचरन्त्योविविशुस्तृणलोभेनगह्वरम् १ अजागावोमहिष्यश्च निर्विशन्त्योवनाद्वनम् ॥ इषीकाटवींनिर्विविशुः क्रन्दन्त्योदावतर्षिताः २ तेऽपश्यन्तःपशून्गोपाः कृष्णरामादयस्तदा ॥ जातानुतापानविदुर्विचिन्वन्तोगवांगतिम् ३ तृणैस्तत्खुरदच्छिन्नैर्गोष्पदैरङ्कितैर्गवाम् ॥ मार्गमन्वगमन्सर्वेनष्टाजीव्याविचेतसः ४ मुञ्जाटव्यांभ्रष्टमार्गं क्रन्दमानंस्वगोधनम् ॥ संप्राप्यतृषिताःश्रान्तास्ततस्तेसंन्यवर्त्तयन् ५ ताआहूताभगवता मेघगम्भीरयागिरा ॥ स्वनाम्नांनिनदंश्रुत्वा प्रतिनेदुःप्रहर्षिताः ६ ततःसमन्ताद्वनधूमकेतुर्यदृच्छयाऽभूत्क्षयकृद्

( वनविशेनिविष्टन्तु गोपगोकुलमच्युतः ॥ मुञ्जारण्यामरण्याग्ने ररक्षतन्निपानतः १ उन्नीसयें अध्याय में कृष्णजी मुंजवनमें प्रवेश कियेहुए गोपों और गौवों के समूहों को वनकी अग्निपानकर उस अग्निसे रक्षा करते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहै है कि हे राजन् परीक्षित्! ग्वालबाल समस्त खेलमें आसक्त भये तब उनकी गौ दूरि अपनी इच्छा सों चरत २ सघन वन में जातभई १ ओ-सरें गऊ भैंसि हैं ते एक वनमें बसिके दूसरे वनमें धसिके मूंजको वनहै तामें धसत भई दाव जो लागी है तासूं प्यासी रम्हाय हैं ता समय श्रीकृष्ण राम सूं आदिलेके ग्वाल हैं ते गऊन के देखे विना व्याकुल होयके ढूंढन लगे कहां गऊ चली गई यह न जानत भये २। ३ जीविका के साधन जिनके गये याही ते चित्त स्थिर नहीं ऐसे ग्वालबाल गौवनके खुरन ते दातन ते काटे जो घास है तिनको और खुरन के खोजनको देखत २ जहां होय के गऊ गईहीं तहां आवतभये ४ मूंजके वन में धसिगयो रस्ता जाको रुकिगयो दु खित शब्द करत जो गऊनको समूह ताकूं देखिके प्यास

जिनको लगी ढूंढिवे को खेद जिनको भयो वे व्रजवासी उलटेही वगदत भये ५ मेघ कीसी जाकी गर्जन ऐसी वाणी सूं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रने बुलाई जे गऊहैं ते अपनेर नामकूं श्रवण करिके हर्षित होयके रम्हात भई यामें यह जतावें हे तुम्हारी बोली तो सुनी है परन्तु मार्ग में अग्नि जो लगिरही है तासूं आय नहीं सके हैं ६ ता पीछे वनमें धूम है ध्वजा जाको ऐसो बड़ो अग्नि अनायास वनवासी जीवन कू जरायवे के लिये लगत भयो और पवन जो चली तासों भभक गयो ७ सुलगती जे लकड़िया हैं तिनसूं वृत्तनकू प्राणीन कूं जरावे है गोप गऊ चारों ओर ते लगी जो अग्निहै ताकूं देखिकै भयभीत होय बलदेवजी सहित जो श्रीकृष्णचन्द्रहैं तिनकी शरण आयके बोलतभये जैसे मृत्युके भयते व्याकुल होयके प्राणी हरिको शरण लेइहै ८ हे कृष्ण २ ! बडे पराक्रमी नहीं प्रमाण करिवे में आवै है पराक्रम जाको ऐसे हे राम ! वनकी अग्नि हमको जरावै है तुम्हारी शरण आये हैं हमारी रक्षाकरो ९ हे कृष्ण ! हे समस्त धर्मन के जाननवारे !

नौकसाम् ॥ समीरितःसारथिनोल्बणोल्मुकैर्विलेलिहानःस्थिरजङ्गमान्महान् ७ तमापतन्तंपरितोदवाग्निं गोपाश्चगावःप्रसमीक्ष्यभीताः ॥ ऊचुश्चकृष्णंसबलंप्रपन्ना यथाहरिंमृत्युभयार्दिताजनाः ८ कृष्णकृष्णमहावीर्य हेरामामितविक्रम ॥ दावाग्निनादह्यमानान् प्रपन्नांस्त्रातुमर्हथः ९ नूनंत्वद्बान्धवाः कृष्ण नचार्हन्त्यवसीदितुम् ॥ वयंहिसर्वधर्मज्ञ त्वन्नाथास्त्वत्परायणाः १० श्रीशुकउवाच ॥ वचोनिशम्यकृपणं बन्धूनांभगवान्हरिः ॥ निमीलयतमाभैष्ट लोचनानीत्यभाषत ११ तथेतिमीलिताक्षेषु भगवानग्निमुल्बणम् ॥ पीत्वामुखेनतान्कृच्छ्राद्योगाधीशोऽमोचयत् १२ ततश्चतेऽक्षीण्युन्मील्य पुनर्भाण्डीरमापिताः ॥ निशाम्यविस्मिताआसन्नात्मानंगाश्चमोचिताः १३ कृष्णस्ययोगवीर्यन्तद्योगमायानुभावितम् ॥ दावाग्नेरात्मनःक्षेमं वीक्ष्यतेमेनिरेऽमरम् १४ गाःसन्निवर्त्यसायाह्नेसहरामोजनार्दनः ॥ वेणुंविरणयन्गोष्ठमगाद्गोपैरभिष्टुतः १५ गोपीनांपरमानन्दआसीद्गोविन्ददर्शने ॥ क्षणंयुगशतमिवयासांयेनविनाऽभवत् १६ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेदावाग्निपानंनामैकोनविंशोऽध्यायः १९ ॥ ❀ ॥

हम तेरे मित्र कष्ट पायवे योग्य नहीं हैं निश्चय करिके तुमहीं हमारे नाथहो तुम्हारोही हमको आसरो है १० अब श्रीशुकदेवजी कहै हैं सबके दुःखनके हरनवारे भगवान् मित्रनको दीनवचन सुनिके कहतभये भय मतिकरो नेन अपने अपने मूँदिलेउ ११ ता प्रकार सब गोपनके नेत्र मुँदवायके योगके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र भयानक अग्नि कू मुखते पीके मित्रनकूं कष्ट ते छुडावत भये १२ ता पीछे वे गोप नेन खोलें तो फिर भांडीर वनंग लायके बैठार दिये अपनेकूं और गौवन कूं अग्नि ते छूटे देखिके विस्मित होतभये १३ योगमायाते बनायो ऐसो अग्नि ते छूटिवो रूप जो श्रीकृष्णचन्द्रको प्रभावहै ताकूं देखिके कृष्ण हमसे मनुष्य नहीं हैं देवता हैं ऐसे सब गोप मानतभये १४ बलदेवजी सहित श्रीकृष्णचन्द्र सन्ध्यासमय वन ते गौवनको लेके बांसुरी बजावत गोप जिनकी स्तुतिकरें ऐसे व्रजमें आवतभये १५ कृष्णचन्द्र के दर्शनकरे ते गोपीनकों परमआनन्द होतभयो दर्शन विना एकक्षण सौयुगकी बराबर वीतत भयो १६ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यां दशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेदावाग्निपानंनामैकोनविंशोऽध्यायः १९ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( विशेप्राट्शरच्छोभावर्णनेनवनोचिताः ॥ प्राट्क्रीडानिरूप्यन्तेगोपरामयुजोहरेः १ हेयोपादेयमानेनप्राट्शरदृतुश्रियोः ॥ वर्णनेत्वद्भुतैश्वर्यकृष्णलीलाविवक्षया २ वीसयें अध्यायमें वर्षाऋतु और शरदृऋतुकी शोभा वर्णन से गोप और बलदेवजीसंयुक्त कृष्णजीकी वनके उचित वर्षाकी क्रीड़ा निरूपणहैं १ त्यागने और ग्रहण करने के योग्य मानसे वर्षा और शरदृऋतु की शोभा वर्णन में कृष्णलीला कहने की इच्छा से अद्भुत ऐश्वर्य वर्णित है २ ) अग्नि ते अपने को छुड़ायो यह जो श्रीकृष्ण बलराम को अद्भुतकर्म्म है ताय गोप स्त्रीन ते कहत भये प्रलम्बासुरको वध ताय भी कहत भये १ बृद्धबृद्ध गोप गोपी यह बात सुनि के विस्मय मानि के ब्रज में आये जो श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिन्हें मुख्य देवता मानत भये २ गरमी की ऋतु के पीछे वर्षाऋतु आवत भई ता वर्षा ऋतु में कितनेहू जीव उत्पन्न होय हैं और कितनेहू जीव नष्ट होय हैं और कितनेहूं जीवन की जीविका होयहै सूर्य्य चन्द्रमा के मण्डल प्रकाशित होय हैं आकाश में क्षोभ होय है ऐसी वर्षा ऋतु प्राप्त भई ३ विजुली जिनमें चमक के गर्जन जिन में होय ऐसे सघन नीले वादर हैं सूर्य्य चन्द्रमा तारागणन को प्रकाश जामें ढकि रह्यो ऐसो आकाश वर्षाऋतु में सुन्दर लगत भयो

श्रीशुकउवाच ॥ तयोस्तदद्भुतंकर्म दावाग्नेर्मोक्षमात्मनः ॥ गोपाःस्त्रीभ्यःसमाचख्युः प्रलम्बवधमेवच १ गोपवृद्धाश्चगोप्यश्च तदुपाकर्ण्यविस्मिताः ॥ मेनिरेदेवप्रवरौ कृष्णरामौव्रजंगतौ २ ततःप्रावर्त्तत्प्राट् सर्वसत्त्वसमुद्भवा ॥ विद्योतमानपरि धिर्विस्फूर्जितनभस्तला ३ सान्द्रनीलाम्बुदैर्व्योमसविद्यु त्स्तनयित्नुभिः ॥ अस्पष्टज्योतिराच्छन्नं ब्रह्मेवसगुणंबभौ ४ अष्टौमासान्निपीतंयद्भूम्याश्चोदमयंवसु ॥ स्वगोभिर्मोक्तुमारेभे पर्जन्यःकालआगते ५ तडित्वन्तोमहामेघाश्चण्डश्वसनवेपिताः ॥ प्रीणनंजीवनंह्यस्य मुमुचुःकरुणाइव ६ तपःकृशादेवमीढा आसीद्वर्षीयसीमही ॥ यथैवकाम्यतपसस्तनुः सम्प्राप्यतत्फलम् ७ निशामुखेषुखद्योतास्तमसाभान्तिनग्रहाः ॥ यथापापेनपाखण्डा नहिवेदाःकलौयुगे ८ श्रुत्वापर्जन्यनिनदं मण्डूकाव्यसृज

जैसे सतोगुण रजोगुण तमोगुण सूं ढक्यो जीव ऐसे सुन्दर लगै है विजुली गर्जन वादरन कू सतोगुण रजोगुण तमोगुण की उपमा है यह त्यागिवे योग्य दृष्टान्त है जीव को ऐसी नहीं चाहिये जो गुणन करि आवृत होइ जाय ४ आठ महीनापर्य्यन्त सूर्य्य ने अपनी किरणन करि पृथ्वी को जल रूप द्रव्य सोको है ताय वर्षाऋतु आई तब वर्षायवे को प्रारम्भ करत भयो या श्लोक में राजा की उपमा जताई जो अपनी प्रजा सूं सुकाल में कर लेइ है और अकाल में उनको अन्न देकै पालन करै यह ग्रहण करिवे योग्य दृष्टान्त है राजा कूं ऐसोही उचित है ५ बड़ी पवन ने चलायमान किये विजुली जिनमें चमके ऐसे बड़े मेघ या विश्वकों पुष्ट करनवारे जीवन जल को वर्षावतभये जैसे करुणायुक्त पुरुष दुःखीन कों देखि के वाके ऊपर कृपा करिके ताके सुख के लिये अपने प्राणतक देइ हैं तैसे बड़े मेघ अपनी विजुली रूप नेत्रन तें सन्तप्त विश्व को देखिके पवनसूं चलायमान होय के जल कूं वर्षावै हैं यह ग्राह्य दृष्टान्त है महान् पुरुषन को ऐसाही चाहिये ६ गरमी की धूप सों सूख गई इन्द्र ने वर्षा करि सींची ऐसी पृथ्वी वर्षाऋतु में फूलत भई यह वर्षाऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे कोई पुरुष पुत्र की अथवा धनकी इच्छा करिके तप करैहै तब वाको देह सूख जाय है तप को फल मिले पीछे फिरि देह जैसे पुष्ट होय है यह त्याज्य दृष्टान्त है पुरुष को ऐसो उचित नहीं है जो सकाम तप करै ७ वर्षाऋतु में सन्ध्यासमय पटवीजना

प्रकाश करे हैं तारागण नहीं प्रकाश करे हैं यामें दृष्टान्त देइ हैं जैसे कलियुग में पाप सू पाखण्ड मार्ग चले है वेदमार्ग अस्त होय है यह त्याज्य दृष्टान्त है पुरुपन कूं ऐसो उचित नहीं है जो पाखण्डमार्ग में प्रवृत्त होय ८ वर्षाऋतु में मेघकी गर्जन सुनि के मेढ़क बोलत भये यामें दृष्टान्त है जैसे विद्यार्थी पहिले, चुप बैठ रहे हैं गुरु जब सन्ध्योपासन कर चुके हैं तब पाठ लैके पढ़े हैं यह ग्राह्य दृष्टान्त है विद्यार्थी को यही उचित है गुरु जब बुलावें तब पाठ लेय ९ जल शीघ्र सूखजाय ऐसी क्षुद्रनदी जब वर्षाऋतुमें जल वर्षे है तब मर्याद छोड़ २ के उमड २ के बहत भई— जैसे इन्द्रियन के वशते पुरुषके देह द्रव्य सम्पत्ति खोटे मार्गमें लगे हैं यह त्याज्य दृष्टान्त है ऐसो न चाहिये जो कुमार्ग में लगावें १० वर्षाऋतु में हरे २ घास जा में उत्पन्न भये लाल लाल वीरबहूटी डोलें छतोना फूलि आये ऐसी पृथ्वी शोभित होत भई यह तो वर्षाऋतु वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे राजानकी सेना डेरा तम्बूनसूं हरे लाल बनाती बिछोनान सूं सुन्दरलगै हैं यह ग्राह्य दृष्टान्त है राजान कूं ऐसोही चाहिये जो बनाती बिछोना बिछावें फटे टूटे न राखें ११ वर्षाऋतु में हरे २ अन्न जो उपजे हैं तिनकूं देखिके खेतवारेन कूं आनन्द होतहै दैवकी बातकूं नहीं

नृगिरः ॥ तूष्णींशयानाःप्राग्यद्वद्ब्राह्मणानियमात्यये ९ आसन्नुत्पथवाहिन्यः क्षुद्रनद्योऽनुशुष्यतीः ॥ पुंसोयथास्वतन्त्रस्य देहद्रविणसम्पदः १० हरिता हरिभिःशष्पैरिन्द्रगोपैश्चलोहिता ॥ उच्छिलीन्ध्रकृतच्छाया नृणांश्रीरिवभूरभूत् ११ क्षेत्राणिसस्यसम्पद्भिः कर्षकाणांमुदन्ददुः ॥ धनिनामुपतापञ्च दैवा धीनमजानताम् १२ जलस्थलौकसःसर्वे नववारिनिषेवया ॥ अबिभ्रद्रुचिरंरूपं यथाहरिनिषेवया १३ सरिद्भिःसंगतःसिन्धुश्चुक्षुभेश्वसनोर्मिमान् ॥ अपक्व योगिनश्चित्तं कामाक्तंगुणयुग्यथा१४ गिरयोवर्षधाराभिर्हन्यमानानविव्यथुः ॥ अभिभूयमानाव्यसनैर्यथाऽधोक्षजचेतसः १५ मार्गाबभूवुःसन्दिग्धास्तृणै श्छन्नाह्यसंस्कृताः॥ नाभ्यस्यमानाःश्रुतयोद्विजैःकालहताइव १६ लोकबन्धुपुमेघेषु विद्युतश्चलसौहृदाः ॥ स्थैर्यंनचक्रुःकामिन्यः पुरुषेपुगुणिष्विव १७ धनु

जानिकर जिन मनुष्यन ने अन्नकी भरती करी तिनकूं दुःख होतभयो—हम तो यह जानीही कि एक के दो करेंगे पर यहां तो आधी जमा रहिगई यह त्याज्य दृष्टान्त है ऐसो व्यवहार करनो न चाहिये जामें सबको बुरो विचारवो आवै १२ समस्त प्राणीन के वर्षाऋतुके नये जलको सेवन है तासूं सुन्दर रूप होत भये यह तो वर्षाऋतुको वर्णन है जैसे हरि भगवान् को सेवन करे ते सुन्दर रूप होय जायहैं यह ग्राह्य दृष्टान्त है मनुष्य कों ऐसेही उचित है १३ वर्षाऋतु में नदी जो आयके मिलीं पवन चले तासूं लहर जामें उठें ऐसे समुद्रको जल चलायमान होत भयो यह तो वर्षाऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे विषयी मनुष्यको चित्त विषयन में चलायमान होयहै यह त्याज्य दृष्टान्त है योगीन को ऐसो न चाहिये जो विषयनते चलायमान होय १४ वर्षाऋतु में पर्वतन के ऊपर मेघ वर्षे तासूं यत्किञ्चित्हू उनको खेद नहीं होयहै धुइ२के उनकी शिला स्वच्छ होयजायें है यह तो वर्षाऋतु को वर्णन यामें दृष्टान्तहै जैसे जिन पुरुषन के चित्त भगवान्में लगे हैं उनके ऊपर कैसोहू कष्ट आवे अर्थात् पुत्र मरिजाय धननष्ट होय जाय यामें कष्ट नहीं माने हैं यह ग्राह्य दृष्टान्तहै दुःख में मनुष्य व्याकुल न होयजाय १५ वर्षाऋतु में तृण जो बढ़े तासों मार्ग ढकिगये सन्दिग्ध होयगये अर्थात् या ग्रामको कौन मार्ग है यह जानिबे में नहीं आवै यह वर्षाऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे ब्राह्मण एक बेर वेद पढ़िके पोथी बाँधिके धरिदेइ हैं फिरि बहुत दिन में खोलिके

देखें तब उनको सन्देह होय है या श्रुतिको अर्थ कैसे है यह त्याज्य दृष्टान्त है ब्राह्मणन को ऐसो उचित नहीं है जो बहुत दिनमें पोथी खोलैं किन्तु खोलिके देखो करें १६ लोकनके हितकारी मेघ हैं तिनमें चलायमान बिजुरी स्थिरता न करत भई कभऊँ काहू बादरमें जाय चमके है कभऊँ काहू बादरमें जाय चमके है यह वर्षाऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे विवेकी पुरुषनमें व्यभिचारिणी स्त्री स्थिर नहीं रहै यह ग्राह्य दृष्टान्त है जो व्यभिचारिणी स्त्रीन को विश्वास न करें १७ वर्षाऋतुमें गर्जनको शब्द जामें भयो करे ऐसे आकाशमें प्रत्यंचा रोदा विना इन्द्रको धनुष शोभाको प्राप्त होतभयो यह वर्षाऋतुको वर्णनहै यामें दृष्टान्त है गुणनको बनो जो संसार तामें निर्गुण पुरुष जैसे सुन्दर लगै है १८ वर्षाऋतुमें अपनी चादनी सूं प्रकाशमान जे बादरहैं तिनसूं आच्छन्न होयके चन्द्रमा सुन्दर नहीं लगै हैं यह तो वर्षाऋतुको वर्णन है यामें दृष्टान्त हैं जैसे मैं पण्डितहूं दाताहूं सर्वज्ञहूं शूरवीरहूं ऐसो जो अभिमान मानै है तासूं पुरुष सुन्दर नहीं लगै है यह त्याज्य दृष्टान्त है पुरुषको ऐसो उचित नहीं है १९ वर्षाऋतुमें मेघनके आयवेको जो आनन्द है तासूं हर्षित होयके मोर शब्द करतभये यह तो वर्षाऋतुको वर्णनहै यामें दृष्टान्त है घरनमें खेद जिनकों रह्योआवै याही

वियतिमाहेन्द्रंनिर्गुणञ्चगुणिन्यभात् ॥ व्यक्तेगुणव्यतिकरेऽगुणवान्पुरुषोयथा १८ नरराजोडुपश्छन्नः स्वज्योत्स्नाराजितैर्घनैः ॥ अहंमत्याभासितयास्वभासापुरुषोयथा १९ मेघागमोत्सवाहृष्टाः प्रत्यनन्दञ्छिखण्डिनः ॥ गृहेषुतप्तानिर्विण्णा यथाऽच्युतजनागमे २० पीत्वाऽपःपादपाःपद्भिरासन्नानात्ममूर्तयः ॥ प्राक्क्षामास्तपसाश्रान्तायथाकामानुसेवया २१ सरस्स्वशान्तरोधस्सुन्यूषुरङ्गापिसारसाः ॥ गृहेष्वशान्तकृत्येषु ग्राम्याइवदुराशयाः २२ जलौघैर्निरभिद्यन्त सेतवोवर्षतीश्वरे ॥ पाखण्डिनामसद्वादैर्वेदमार्गाःकलौयथा २३ व्यमुञ्चन्वायुभिर्नुन्नाभूतेभ्योऽथामृतंघनाः ॥ यथाऽऽशिषोविश्पतयः कालेकालेद्विजेरिताः २४ एवंवनन्तद्वर्षिष्ठं पक्वखर्जूरजम्बुमत् ॥ गोगोपालैर्वृतोरन्तुंसबलःप्राविशद्धरिः २५ धेनवोमन्दगामिन्य ऊधोभारेणभूयसा ॥ ययुर्भगव

ते वैराग्यवान् को चित्त ऐसे पुरुष साधुन के आये ते हर्षित होय है यह ग्राह्य दृष्टान्तहै गृहस्थीनकूं यही चाहिये जो अपने यहां साधु सज्जन आवें तो यह न कहैं कि हमहीं भूखे मरे हैं याकूं कहां ते लावैं २० वर्षाऋतु में वृक्ष अपनी जड़नसूं जलपीके हरे हरे लाल लाल पत्तान करि शोभित भये यह वर्षाऋतुको वर्णन हैं यामें दृष्टान्त है तपके करेतें मनुष्यन के प्रथम देह दुर्बल होय जाइहै जब फिरि पुष्टिकारक भोजन मिले ते पुष्ट होयके लाल होयजाय हैं यह त्याज्य दृष्टान्त है मनुष्य खाने पीने के लिये तप न करें २१ वर्षाऋतु में काटे कीच जिनके किनारे पर रहे आवें ऐसे सरोवरनमें चकवा चकवी वास करतभये यह वर्षाऋतुको वर्णन है यामें दृष्टान्त है काहूसमय काम निबरैनहीं ऐसे घरन में दुष्ट जिनके चित्त ऐसे विषयीपुरुष वास करै है यह त्याज्य दृष्टान्त है मनुष्यनको ऐसो न चाहिये जो सर्वदा घरमें शिर दिये रहें कछु भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को भी भजन करेजायँ जामें उनको कल्याण होय २२ वर्षाऋतु में इन्द्र वर्षै तब खेतकी मर्यादा टूटि जातभई यह तो वर्षाऋतुको वर्णनहै यामें दृष्टान्त है पाखण्डीन के शब्द सुनिके जैसे वेदमार्ग दूरि होयजाय है यह त्याज्य दृष्टान्त है मनुष्य पाखण्डीन के शब्द सुनिके वेदमार्ग को त्याग न करै २३ वर्षाऋतु में बादर पवन सूं चलायमान होयके प्राणीन कों अमृत जल वर्षावत भये यह वर्षाऋतुको वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे समय समयमें राजा पुरोहित के कहे ते दान पुण्य करै है यह ग्राह्य दृष्टान्त है पुरो-

हितन कूं ऐसोही चाहिये जो कहिके राजाते दानकराय कर दीनन कूं दिवावें २४ जम्बूफलन की तुल्य खजूर जामें पकी ऐसे श्रेष्ठ वृन्दावन में श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी कूं संगलैके और गऊ गोपन कूं संगलैके रमण करिवे को जातभये २५ बडेबडे जो ऐनके बोझ हैं तिनसूं हौलेहौले चलें ऐसी गऊनकूं श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् प्रीति करिके नाम लैके बुलाई तब स्तनन में ते दूध जिनके टपके ऐसी गऊ दौरिदौरिके आवतिभई २६ वननकी रहनवारी जो भीलिनी हैं तिनकूं श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न देखतभये मकरंद जिनमें चुचाय ऐसे वृक्षनकी लतानकूं और गोवर्द्धनपर्वत में ते झरना झरें हैं तिनकूं देखतभये और झरनान के जलके शब्दको सुनतभये निकट जो गुफा है तिनकूं देखतभये २७ कभऊँएक वर्षा होयहै तब श्रीकृष्णचन्द्र वृक्षकी खोतरि में गिरिराज की गुफामें जाय बैठे हैं वन के कन्द मूल फलन के भोजन करिके मित्रन के संग खेलत भये २८ इतने में यशोदाजीकी पठाई ग्वालिनी दही भात लैके आवतभई ताइ जलके समीप शिलाके ऊपर परोसिके भोजन करायबे योग्य जे गोपहैं तिनकू और बलदेवजी कूं सग लैके भोजन करत भये २९ हरी हरी घासन के ऊपर बैठिके नेत्र मीचके रोथें पेट जिनके भरे ऐसे बैल बछरान कूं और अपने ऐन के बोझते जिनके

ताहूता द्रुतंप्रीत्यास्नुतस्तनीः २६ वनौकसःप्रमुदिता वनराजीर्मधुच्युतः ॥ जलधारागिरेर्नादानासन्नाददृशेगुहाः २७ क्वचिद्वनस्पतिक्रोडे गुहायांना भिवर्षति ॥ निर्विश्यभगवान्रेमे कन्दमूलफलाशनः २८ दध्योदनंसमानीतं शिलायांसलिलान्तिके ॥ सम्भोजनीयैर्बुभुजे गोपैःसङ्कर्षणान्वितः २९ शाद्वलोपरिसंविश्य चर्वतोमीलितेक्षणान् ॥ तृप्तान्वृषान्वत्सतरान् गाश्चस्वोधोभरश्रमाः ३० प्रावृट्श्रियंचतांवीक्ष्य सर्वभूतमुदावहाम् ॥ भगवान्पू जयाञ्चक्र आत्मशक्त्युपबृंहिताम् ३१ एवंनिवसतोस्तस्मिन्रामकेशवयोर्व्रजे ॥ शरत्समभवद्व्यभ्रा स्वच्छाम्ब्वपरुषानिला ३२ शरदानीरजोत्पत्त्या नीराणिप्रकृतिंययुः ॥ भ्रष्टानामिवचेतांसि पुनर्योगनिषेवया ३३ व्योम्नोऽब्दंभूतशाबल्यं भुवःपङ्कमपांमलम् ॥ शरज्जहाराश्रमिणां कृष्णेभक्तिर्यथाऽशु

भ्रम ऐसी गौवनकूं देखिके ३० सब प्राणीन कूं आनन्द की देनवारी वर्षाऋतुकी शोभाहै ताकूं देखिके अपनी शक्ति ते बढ़ी ऐसी वर्षाऋतुकों देखिके श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् प्रशसा करतभये या वृन्दावन में कैसी वर्षाऋतु सुन्दरलगे है ३१ या प्रकार व्रजमें श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी वास करतसन्ते बादर जामें दूरि होयगये निर्मल जामें जल मंद जामें पवन चले ऐसी शरदृऋतु प्राप्तहोतभई ३२ कमल जामें उपजे ऐसी शरदृऋतुमें जल निर्मल होतभये जैसे बिगरे योगीन के चित्त फिरि योग करेते शुद्ध होयजायहैं यह ग्राह्य दृष्टान्तहै योगिन कूं यही चाहिये बिगरे चित्तकों योग करि के सुधारि लेवें ३३ वर्षाऋतुमें आकाशमें बादर गर्जो करे हैं शरदृऋतुमें बादरनकी गर्जन जातरहै है वर्षाऋतु में प्राणी मिलिके एक स्थान में रहैहैं शरदृऋतु में न्यारे न्यारे बिछुरि जायहैं पृथ्वी की कीच शुष्क होइगई जलनको मैल दूरि होयगयो यह तो शरदृऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ संन्यासी इन चारों आश्रमीन को भगवान् की भक्ति भये सूं क्लेश जातरहै हैं ब्रह्मचारी गुरुन के लिये जल जबताई भरो करें यावत्पर्यन्त भक्ति उदय नहीं होय भक्ति भये पीछे जल भरिवे को परिश्रम नहीं रहै है गुरुभी जब वाके भक्ति होयजाय है तब वाकों टहलकी आज्ञा नहीं करे हैं ऐसे आकाशकी गर्जन शरदृऋतु में दूरि होयगई गृहस्थी के जबताई भक्ति उदय नहीं होयहै तबताई अपने संतानादिकनमें रहे आवे हैं भक्ति भये पीछे एकान्त

वास करिवे की इच्छा होयहै तब उनको संग छोड़ि देइहैं ताही प्रकार प्राणीनको जो एक वासहै सो छूटत भयो ऐसेही वानप्रस्थ जबताईं भक्ति उदय नहीं होयहै तवताईं देह मलिन राखै हैं भक्ति भये पीछे जैसे वाकी मलिनता दूरि होय जाय है ऐसे पृथ्वी की कीच शुष्क होय जायहै और जैसे संन्यासीन कों कामवासनारूप मैल श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् में भक्ति भये ते दूरि होय है ऐसे शरदृतु में जलको मैल दूरि होतभयो या प्रकार शरदृतुको वर्णन है ३४ वादर में ते जलकी वर्षा होयचुकी तब शरदृतु में श्वेतश्वेत रुईकेसे पहल सुन्दर लगतभये यह तो,शरदृतु को वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे द्रव्य पुत्र और लोकवासना जिनकी दूरि होयगई और पापदूरि होयगये शान्त जिनके स्वभाव ऐसे मुनीश्वर सुन्दरलगे हैं यह ग्राह्य दृष्टान्तहै मुनीश्वरन को यही उचित है जो वासनानकूं दूरिकरे ३५ पर्वत कहूं मंगलरूप तोय झरनान सूं वहावे हैं और कहूं नहीं वहावे हैं यह शरदृतुको वर्णनहै यामें दृष्टान्तहै जैसे ज्ञानीपुरुष समय समय ज्ञानरूप अमृतके पात्र कूं देखिके उपदेश करै हैं सबकूं नहीं करै है यह ग्राह्य दृष्टान्तहै विवेकीन कूं यही योग्यहै पात्र देखिके उपदेशकरैं सबकूं नहीं करैं ३६ शरदृतु में सरोवरन के थोड़े जलके रहनवारे जीव

भम् ३४ सर्वस्वंजलदाहित्वा विरेजुःशुभ्रवर्चसः ॥ यथात्यक्तैषणाःशान्तामुनयोमुक्तकिल्बिषाः ३५ गिरयोमुमुचुस्तोयं क्वचिन्नमुमुचुःशिवम् ॥ यथा ज्ञानामृतंकाले ज्ञानिनोददतेनवा ३६ नैवाविन्दन्क्षीयमाणं जलंगाधजलेचराः ॥ यथायुरन्वहंक्षय्यं नरामूढाःकुटुम्बिनः ३७ गाधवारिचरास्तापमवि न्दञ्छरदर्कजम् ॥ यथादरिद्रःकृपणः कुटुम्ब्यविजितेन्द्रियः ३८ शनैःशनैर्जहुःपङ्कं स्थलान्यामंचवीरुधः ॥ यथाऽहंममतांधीराः शरीरादिष्वनात्मसु ३९ निश्चलाम्बुरभूत्तूष्णीं समुद्रःशरदागमे ॥ आत्मन्युपरतेसम्यङ्मुनिर्व्युपरतागमः ४० केदारेभ्यस्त्वपोऽगृह्णन् कर्षकादृढसेतुभिः ॥ यथाप्राणैःस्रवज्ज्ञानं तन्निरोधेनयोगिनः ४१ शरदर्कांशुजांस्तापान् भूतानामुडुपोऽहरत् ॥ देहाभिमानजंबोधो मुकुन्दोव्रजयोषिताम् ४२ खमशोभतनिर्मेघं शरद्विमल

नित्य नित्य जो जल घटतजाय है ताकूं नहीं जानतभये यह तो शरदृतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे अज्ञानी कुटुम्बी पुरुष घरनमें रहिके नित्य नित्य जो आयुर्बल घटै है ताकूं नहीं जाने हैं यह त्याज्य दृष्टान्त है पुरुषकों ऐसी भूल न चाहिये जो आयुर्बल की खबरि न राखे ३७ शरदृतु में थोड़े जलके रहनवारे जीव सूर्यके तेजते जल गरम होयजायहै तासूं क्लेशित होतभये यह शरदृतु को वर्णन है जैसे कुटुम्बी पुरुष इन्द्रियन के नहीं जीतने सूं दरिद्री कृपण घर में रहिके क्लेश कूं पावै है यह त्याज्य दृष्टान्तहै जो घरमें क्लेशहोय तो निकसिजाय ३८ शरदृतु में स्थलनकी हौले हौले कीच शुष्क होतभई लतानकी कचाई जातरही यह तो शरदृतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे मिथ्या देह गेह में विवेकीपुरुष मायाकृत अहन्ता ममता कू त्यागि देइहै यह ग्राह्य दृष्टान्तहै विवेकीन कू यही उचितहै जो अभिमान कूं त्यागैं ३९ शरदृतु जब आई तब समुद्र को जल निर्मल भयो यहतो शरदृतु को वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे आत्मज्ञान भये पीछे मुनीश्वरनको पढ़िवो लिखिवो छूटिजाय है यह ग्राह्य दृष्टान्तहै आत्माके जाने,पीछे पढ़िवे गुनिवे सूं कहा कामहै ४० शरदृतु में खेतवारे मनुष्य खेतकी जबर जबर मैंड़ बाधिके जल कूं रोकतभये यह शरदृतु को वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे योगिराज इन्द्रियन की रस्ता ज्ञानकू रोक्यो करै हैं इन्द्रियन कूं रोकिके रोको करै है यह ग्राह्य दृष्टान्तहै योगीन कूं यही उचित है ज्ञान कूं निकसन न देंय

इन्द्रियन कूं रोकिके राखें ४१ शरदृऋतु में सूर्य्य की किरणन सूं गरमी जो होय है ताकूं रात्रिसमय चन्द्रमा उदय होयके हरत भयो यह शरदृऋतुको वर्णन है यामें दृष्टान्तहै जैसे ज्ञानभये पीछे देह को अभिमानरूप जो ताप है सो दूरि होय है और जैसे व्रजकी स्त्रीनके ताप मुकुन्द भगवान् दूरि करे हैं ४२ शरदृऋतुमें मेघ दूरि होयगये आकाश निर्मल होयगयो तारागण जामें निकसे ऐसो आकाश शोभाकूं प्राप्त होत भयो यह शरदृऋतुको वर्णनहै यामें दृष्टान्तहै जैसे वेदके अर्थको दिखावे ऐसो सत्त्वगुणीचित्त सुन्दर लगे है यह ग्राह्य दृष्टान्तहै चित्त वही सुन्दर है जामें वेदके अर्थ को ज्ञान होय ४३ शरदृऋतुमें समस्त जाको मण्डल ऐसो चन्द्रमा आकाशमें तारागणन सहित सुन्दर लगत भयो यह शरदृऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे पृथ्वी में यादवन के पति श्रीकृष्णचन्द्र यादवन सहित सुन्दर लगे हैं ४४ शरदृऋतु में जाड़ो गरमी भी नहीं सतावे हैं और पुष्पन को स्पर्श करिके जो पवन चले है ताके स्पर्श ते मनुष्य ताप को त्यागत भये यह शरदृऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे गोपी श्रीकृष्ण कूं आलिंगन करिके ताप कूं त्यागत भई यह ग्राह्य दृष्टान्तहै मनुष्यको यही उचित है भगवान् को स्पर्श करिके संसारिक तापन कों त्यागे ४५ शरदृऋतु

तारकम् ॥ सत्त्वयुक्तंयथाचित्तं शब्दब्रह्मार्थदर्शनम् ४३ अखण्डमण्डलोव्योम्नि रराजोडुगणैःशशी ॥ यथायदुपतिःकृष्णो वृष्णिचक्रावृतोभुवि ४४ आश्लिष्यसमशीतोष्णं प्रसूनवनमारुतम् ॥ जनास्तापंजहुर्गोप्यो नकृष्णहृतचेतसः ४५ गावोमृगाःखगानार्यःपुष्पिण्यःशरदाऽभवन् ॥ अन्वीयमानाःस्ववृषैःफलैरीशक्रियाइव ४६ उदहृष्यन्वारिजानिसूर्योत्थानेकुमुद्विना ॥ राज्ञातुनिर्भयालोका यथादस्यून्विनानृप ४७ पुरग्रामेष्वाग्रयणै रैन्द्रियैश्चमहोत्सवैः ॥ बभौभूःपक्वसस्याढ्या कलाभ्यांनितरांहरेः ४८ वणिङ्मुनिनृपस्नाता निर्गम्यार्थान्प्रपेदिरे ॥ वर्षरुद्धायथासिद्धाः स्वपिण्डान्कालआगते ४९ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशरद्वर्णनंनामविंशतितमोऽध्यायः २० ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

में गऊ हरिणी पक्षिणी स्त्री पुष्पवती होत भई इनके पति इनके पीछे लागे डोलै हैं यह शरदृऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है जैसे ईश्वर की प्रसन्नताके लिये पुरुष योग यज्ञ तप करे हैं तिनके पीछे फल लग्यो डोलै है ४६ शरदृऋतु में कुमोदनी विना सरोवरन में कमल फूलतभये यह शरदृऋतु को वर्णन है यामें दृष्टान्त है हे राजन् परीक्षित्! जैसे चोरन विना लोक निर्भय होय के आनन्द पावे हैं ४७ शरदृऋतु में पुर ग्राम में नवीन अन्न के भोजन के जे वैदिक उत्सवहैं और इन्द्रियन के पुष्ट करिवे के जे विवाहादिक लौकिक उत्सव है तिनसूं और अन्न जामें पके हरि भगवान् के अंश कलारूप श्रीवलदेव कृष्णचन्द्रजी क्रीड़ाकरे है ऐसी पृथ्वी अतिसुन्दर लगति भई ४८ वर्षाऋतु के रुके जैसे वनिया मुनीश्वर राजा ब्रह्मचारी शरदृऋतु में अपने अपने कर्म्मन में लगत भये वनियाँ अपने व्यापार कूं गये संन्यासी विचरिवेकूं गये राजा विजय करिवे कू गये ब्रह्मचारी विद्या पढ़िवे कूं गये मित्र योगादिकन सूं सिद्ध होय जाये तें जब ताईं आयुर्बल रहे तब ताईं रहे आवे है पीछे जब समय आवै तब योगादिकनके अनुसार जे देवतानके देह हैं तिनकूं जैसे पावे हैं ४९ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशरद्वर्णनंनामविंशतितमोऽध्यायः २० ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

(एकविंशेशरद्रम्यवृन्दावनगतेहरौ ॥ तद्वेणुस्वनमाकर्ण्यगोपीभिर्गीतमीर्यते १ इकीसवें अध्याय में शरद्ऋतु में सुन्दर वृन्दावन में प्राप्तहुये कृष्णचन्द्रजी ने वंशी बजाई तब तिसका शब्द सुनकर गोपियों ने गीत गाये हैं १ ) शरद्ऋतु में निर्मल भये और कमलन की सुगन्धियुक्त पवन चले ऐसो जो वृन्दावन है तामें गौ ग्वालन कूं संग लैके श्रीकृष्णचन्द्र जात भये १ फूली जो वन की पंक्ती तिनकी सुगन्धि ते मतवारे भौंरा पत्तीन के समूहन की वोली सूं सरोवर नदी पर्व्वत गूंजे ऐसे वृन्दावन में ग्वालबाल बलदेव जी सहित श्रीकृष्णचन्द्र गऊन को चरावत बाँसुरी बजावत भये २ प्रमादात्मक काम को जामें उदय होय ऐसो वंशी को शब्द श्रवण करिके कई एक व्रज की स्त्री कृष्णचन्द्र के पीछे अपनी सखीन के आगे कहत भई ३ जा समय कछु कहन को प्रारम्भ करो ता समय कृष्णचन्द्र के रूपको स्मरण होय आयो तासूं कामदेव के वेगसूं मन जिनके चलायमान होय गये वे व्रजकी स्त्री हे राजन् परीक्षित्! कहिवे कूं समर्थ न होत भई ४

श्रीशुकउवाच ॥ इत्थंशरत्स्वच्छजलं पद्माकरसुगन्धिना ॥ न्यविशद्वायुनावातं सगोगोपालकोऽच्युतः १ कुसुमितवनराजिशुष्मिभृङ्गद्विजकुलघुष्टसरःसरिन्महीध्रम् ॥ मधुपतिरवगाह्यचारयन्गाः सहपशुपालबलश्चुकूजवेणुम् २ तद्व्रजस्त्रियआश्रुत्य वेणुगीतंस्मरोदयम् ॥ काश्चित्परोक्षंकृष्णस्य स्वसखीभ्योऽन्ववर्णयन् ३ तद्वर्णयितुमारब्धाः स्मरन्त्यःकृष्णचेष्टितम् ॥ नाशकन्स्मरवेगेन विक्षिप्तमनसोनृप ४ बर्हापीडंनटवरवपुःकर्णयोःकर्णिकारं बिभ्रद्वासःकनककपिशं वैजयन्तीञ्चमालाम् ॥ रन्ध्रान्वेणोरधरसुधया पूरयन्गोपवृन्दैर्वृन्दारण्यंस्वपदरमणंप्राविशद्गीतकीर्तिः ५ इतिवेणुरवंराजन् सर्वभूतमनोहरम् ॥ श्रुत्वाव्रजस्त्रियःसर्वावर्णयन्त्योऽभिरेभिरे ६ ॥ गोप्यऊचुः ॥ अक्षण्वतांफलमिदंनपरंविदामःसख्यःपशूननुविवेशयतोर्वयस्यैः ॥ वक्त्रंव्रजेशसुतयोरनुवेणुजुष्टं यैर्वानिपीतमनुरक्तकटाक्षमोक्षम् ७ चूतप्रवालबर्हस्तबकोत्पलाब्जमालाऽनुपृक्तपरिधानविचित्रवेषौ ॥ मध्येविरेजतुरलंपशुपालगोष्ठ्यां रङ्गेयथानटवरौ क्वच गायमानौ ८ गोप्यःकिमाचरदयंकुशलंस्मवेणुर्दामोदराधरसुधामपिगोपिकानाम् ॥ भुङ्क्तेस्वयंयदवशिष्टरसंह्रदिन्यो हृष्यत्त्व

मोरपुच्छ को मुकुट धारण करिके काछनी पहिरि के नट की तुल्य श्रेष्ठ रूप को धारण करिके कानन में कचनार के फूल उरसि के सुवर्ण की तुल्य पीताम्बर को धारण करिके वैजयन्तीमाला को पहिरके बाँसुरी के छेदनकूं अधरामृत सूं पूर्ण करत गोपन के समूह जिनके यशकों गावें वे श्रीकृष्णचन्द्र अपने चरणारविंद के चिह्न सों रमणीक जो वृन्दावन है तामें जात भये ५ हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार सब प्राणीन के मनकी हरनवारी बाँसुरी की टेर है ताकूं व्रजकी स्त्री सुनिके आपुस में कहै हैं और कहति कहति परमआनन्दरूप जो कृष्ण हैं तिनको मनसूं आलिंगन करत भई ६ अब गोपी कहै हैं हे सखी! नेत्रवान् पुरुष को यही फल है और फल हम नहीं जाने हैं जो सखा सहित गौवन कूं वन में चरावें जो श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनको मुखारविन्द जिन पुरुषन ने देखो है तिननेही वही फल सेवन करो है और कहती हैं हे सखी! गौर मुख की तो शोभा हई परन्तु बाँसुरी को बजावें स्नेह भरे कटाक्ष जामें ते निकसे वा सामरे मुख की शोभा देखी चाहिये ७ आमके पात मोरपुच्छ फूलन के गुच्छा उत्पल अब्ज अर्थात् कमलनकी माला तिनसूं लगे भये जो नीलाम्बर पीताम्बर तिनसूं चित्रविचित्र जिनके देह ऐसे श्रीकृष्ण बलदेव

दोनों भय्या गान करत ग्वालमण्डलीमें बहुत सुन्दर लगत भये जैसे रंगभूमि दो नटन सूं सुन्दरलगे है ८ और गोपीकहे हैं हे गोपियो ! यह वांसुरी कौन पुण्य करत भई जापुण्यके प्रभाव ते हम गोपीन के पीवे योग्य जो अधरामृत है ताको रस आपुही आप इच्छापूर्वक पीवे है जिन सरोवरन के जलते या वाँसुरी को वाँस सींच्यो है उन सरोवरन में कमल नहीं फूले हैं मानों आनन्द सू रोमाश्च होय आवे हैं और जिन वृक्षनके वंश में या वाँसुरी को बाँस भयो है उन वृक्षन के मद नहीं चुवे है मानों आनन्द के आँसू बहे हैं धन्य हमारे कुल को वाँस जाकी वाँसुरी कृष्णचन्द्र के मुख तें लगी है जैसे श्रेष्ठ पुरुष अपने वंशमें पुत्र को भगवान्‌का भक्त देखि के आनन्द मानि के आँसू बहावे हैं ९ गोपी कहे हैं यह वृन्दावन पृथ्वी के यश को बढावे है धन्य वह पृथ्वी है जामें वृन्दावनसदृश धामहै देवकी पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्द जो परे हैं तिनसूं अतिशय करिके परमशोभा जाने पाई है और श्रीकृष्णचन्द्र वाँसुरी को बजावे हैं ताकी टेर श्रवण करिके और मन्द जाकी गर्जन ऐसी नीली घटा देखिके मोर मसन्न होय के नाचे हैं तिनको नाच देखिके सब जीव जन्तु निश्चय होय के बैठे हैं यह आनन्द और लोकन में नहीं है १० और गोपी कहे हैं मूर्ख

चोऽश्रुमुमुचुस्तरवोयथार्याः ९ वृन्दावनंसखिभुवोवितनोतिकीर्त्तिं यद्देवकीसुतपदाम्बुजलब्धलक्ष्मि ॥ गोविन्दवेणुमनुमत्तमयूरनृत्यं प्रेक्ष्याद्रिसान्वपर तान्यसमस्तसत्त्वम् १० धन्याःस्ममूढमतयोऽपिहरिण्यएता यानन्दनन्दनमुपात्तविचित्रवेषम् ॥ आकर्ण्यवेणुरणितंसहकृष्णसाराः पूजांदधुर्विरचितांप्र णयावलोकैः ११ कृष्णंनिरीक्ष्यवनितोत्सवरूपशीलं श्रुत्वाचतत्क्वणितवेणुविचित्रगीतम् ॥ देव्योविमानगतयःस्मरनुन्नसारा भ्रश्यत्प्रसूनकबरामुमुहु र्विनीव्यः १२ गावश्चकृष्णमुखनिर्गतवेणुगीतपीयूषमुत्तभितकर्णपुटैःपिबन्त्यः ॥ शावाःस्नुतस्तनपयःकवलाःस्मतस्थुर्गोविन्दमात्मनिदृशाऽश्रुकलाः स्पृशन्त्यः १३ प्रायोबताम्बविहगामुनयोवनेऽस्मिन् कृष्णेक्षितंतदुदितंकलवेणुगीतम् ॥ आरुह्यये द्रुमभुजान्रुचिरप्रवालान्शृण्वन्त्यमीलितदृशोविग ताऽन्यवाचः १४ नद्यस्तदातदुपधार्य्यमुकुन्दगीतमावर्त्तलक्षितमनोभवभग्नवेगाः ॥ आलिङ्गनस्थगितमूर्मिभुजैर्मुरारेर्गृह्णन्तिपादयुगलंकमलोपहाराः १५

पशुजाति ये हरिणी धन्यहैं वांसुरी की टेर श्रवण करिके अपने पति को संग लैके धारण कियो है विचित्र रूप जाने ऐसे नन्दनन्दन श्रीकृष्णको स्नेह भरी चितवनसूं सन्मान करे हैं हमरे पति तो बड़े श्रेष्ठहैं जो हमको देखनहू न देइहैं ११ और गोपी कहे हैं स्त्रीनकूं आनन्द को देनवारो जाको रूप और स्वभाव ऐसे कृष्णचन्द्रकूं देखिके और बाजी जो वांसुरी ताको चित्रविचित्र गीत श्रवण करिके विमानन में बैठी चलीजायँ कामदेवते धीरज जिनको गयो चोटीनमेंते फूल झरिझरि गिरे नारे जिनके खुलिगये ऐसी देवाङ्गना याके स्वरूपको देखिके मोहित होतभई और जो हम मोहित होय जायँ तो कहा आश्चर्य्य है १२ श्रीकृष्णचन्द्र के मुख ते निकसो जो वांसुरी को गीतरूप अमृत है ताइ गौ कामरूपी दोनानसूं उठाय के पीवत भई और श्रीकृष्णचन्द्रकूं दृष्टिते आलिङ्गन करत आसू जिनके चलेजायँ चित्रसी लिखी ठाढी होतभई ताही प्रकार बछरा उनके चोखत ठाढ़े होत भये १३ हे मैया ! जा वृन्दावनमें जे पक्षी है ते मुनीश्वर हैं मनोहर जिनके पात ऐसे वृक्षनकी शाखा पै बैठिके नेत्रनकूं मूंदिके छोड़ी है बोली जिनने ऐसे प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन करे हैं और वांसुरीको मनोहर गीतहै ताकूं श्रवण करे हैं १४ मुकुन्द भगवान्‌की वांसुरी की टेर श्रवण करिके

नदीन में भ्रमर परे हैं तासूं यह जतावें हैं कि ये भ्रमर नहीं परे हैं हमारी छाती में कामदेव के गड़ेला परे हैं और धार जिनकी टूटि जायहै मानों आलिङ्गन करिके ढकि लेंगी ऐसे लहरला हा :न ते कमल भेंट लैके मुरारि श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्दकूं पकरे हैं १५ भय्या बलदेवजीकूं और गोपनकूं संग लैके धूपमें व्रजकी गऊन को चरावें वासुरीकूं बजावें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं देखिके मेघ प्रेमसूं बढ़िकै उदय होयके अपने मित्र श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर छोटी २ बुन्दन की वर्षा करत भयो साचो मित्र याको मेघ है यह सामरो है और वह सामरो है याके पीताम्बर वामें बिजुरी याके मोतीनको हार वाके बगुलानकी पंक्ति वह गर्जे याकी मुरली गर्जे वह जलकी वर्षा करे यह अमृत की वर्षा करे याको वाको सब लक्षण मिलै है १६ और ये बनकी भीलिनी धन्य हैं श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्द की अरुणतासूं जाकी शोभा ऐसी केशर कस्तूरी रतिसमय प्यारी के स्तनन में लगी श्रीकृष्णचन्द्र की डोला फिरी ते तृणन में घासमें लगी वाके शरीर के देखेते कामदेव जिन को उदय होय आयै वे भीलिनी तृणनमें ते केशर लैके कुचनपै मुहपै लगाय के कामदेव की पीड़ाकूं दूरि करति भई १७ हे अबला ! हे सखियो ! यह गोवर्द्धन पर्वत हरिके दासनमें अतिश्रेष्ठ दासहै

दृष्ट्वाऽऽतपे व्रजपशून्सहरामगोपैः सञ्चारयन्तमनुवेणुमुदीरयन्तम् ॥ प्रेमप्रवृद्ध उदितः कुसुमावलीभिः सख्युर्व्यधात्स्ववपुषाऽम्बुद आतपत्रम् १६ पूर्णाः पुलिन्द्य उरुगायपदाब्जरागश्रीकुङ्कुमेन दयितास्तनमण्डितेन ॥ तद्दर्शनस्मररुजस्तृणरूषितेन लिम्पन्त्य आननकुचेषु जहुस्तदाधिम् १७ हन्तायमद्रिरबला हरिदासवर्यो यद्रामकृष्णचरणस्पर्शप्रमोदः ॥ मानन्तनोति सहगोगणयोस्तयोर्यत् पानीयसूयवसकन्दरकन्दमूलैः १८ गा गोपकैरनुवनं नयतोरुदारवेणु स्वनैः कलपदैस्तनुभृत्सु सख्यः ॥ अस्पन्दनं गतिमतां पुलकस्तरूणां निर्योगपाशकृतलक्षणयोर्विचित्रम् १९ एवंविधा भगवतो या वृन्दावनचारिणः ॥ वर्ण यन्त्यो मिथो गोप्यः क्रीडास्तन्मयतां ययुः २० इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे एकविंशतितमोऽध्यायः २१ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ हेमन्ते प्रथमे मासि नन्दव्रजकुमारिकाः ॥ चेरुर्हविष्यं भुञ्जानाः कात्यायन्यर्चनव्रतम् १ आप्लुत्याम्भसि कालिन्द्या जलान्ते चोदितेऽरुणे ॥

राम श्रीकृष्णचन्द्रके चरण जे लगे हैं तिनसूं याके बडो आनन्द होयहै गऊ गोपनकूं संग लैके कृष्ण बलराम आवे हैं तिनकूं जल हरीघास कन्दर अर्थात् गुफा कन्द मूल इनको भेटधरिके उनको सत्कार करे हैं १८ हे सखियो ! गौ और गोपनकूं संग लैके उनमें कृष्णचन्द्र बलदेवजी तिनकी मनोहर वासुरी को मनोहर शब्द सुनिके यह आश्चर्य्य होय है वृक्षनकी जंगम गति और जलके जीवनकी वृक्षनकी तुल्य गति होय जायहै अर्थात् वे एक स्थानपै ठाढे रहे हैं और कैसे कृष्ण बलदेव हैं निर्योग अर्थात् दोहन समय गौवन के पाउँ बांधिवे की रस्सी जिनने शिरपर लपेटि लीनी है और गौवन के बांधिवे की रस्सी कन्धापै धरी है तासूं उत्तम गोपनकी तुल्य जिनकी शोभा बनी है १९ वृन्दावन में विहार करैं जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी या प्रकार लीलान कूं गोपी आपुसमें वर्णन करत तन्मय होति भई २० ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यां दशमस्कन्धे पूर्वार्द्धे एकविंशोऽध्यायः २१ ॥ ※ ॥ ※ ॥ ※ ॥ ※ ॥

( द्वाविंशे गोपकन्यानां वस्त्राहरणलीलया ॥ वरं दत्त्वागतः कृष्णो यज्ञशालामितीर्यते १ बाईसवें अध्यायमें गोपोंकी कन्याओं के कपड़े चुरानेकी लीला से उनको वर देकर कृष्णजी यज्ञशालाको

गये हैं यह वर्णनहै १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित् ! हेमन्त ऋतुमें प्रथम मास अगहन के महीनामें नन्दरायजी के व्रजमें कुमारी कन्या मूंग भातको भोजन करिके व्रत करिके अरुणोदयके समय यमुनाजी के जलमें स्नान करिके किनारेपै बैठिके वारूकी कात्यायनी देवीकी प्रतिमा बनायके चन्दन सुगन्धि के फूल बलि धूप दीपन सूं और छोटी बड़ी सामग्रीनसूं नवपल्लव फल चाउरन सूं पूजा करतभई १ । २ । ३ हे कात्यायनि ! हे महामाये ! हे महायोगिनि ! हे अधीश्वरि ! हे हे देवि ! नन्दगोपको पुत्रहै ताइ हमारो पति करु तोकों नमस्कारहै ४ या मन्त्रकूं जपिके कुमारिका पूजा करति भई या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रमें चित्त जिनके लगे वे कन्या महीनाको व्रत करतभई नन्दको पुत्र पतिहोउ यह इच्छा करिके भद्रकाली देवीकी पूजाकरत भई प्रात काल उठिके अपने अपने नामलेके आपुस में परस्पर हाथ पकरिके नित्य नित्य यमुनाजी में स्नान करिबे कूं जात ऊंचे स्वरसूं श्रीकृष्णचन्द्र कूं गावतभई ५ । ६ यमुनाजी पै आइके कभऊं एकपहिले दिन

कृत्वाप्रतिकृतिंदेवीमानर्चुर्नृपसैकतीम् २ गन्धैर्माल्यैःसुरभिभिर्बलिभिर्धूपदीपकैः ॥ उच्चावचैश्चोपहारैःप्रवालफलतण्डुलैः ३ कात्यायनिमहामायेमहायोगिन्यधीश्वरि ॥ नन्दगोपसुतंदेविपतिंमेकुरुतेनमः ४ इतिमन्त्रंजपन्त्यस्ताःपूजांचक्रुःकुमारिकाः ॥ एवंमासंव्रतंचेरुः कुमार्यःकृष्णचेतसः ५ भद्रकालींसमानर्चुर्भूयान्नन्दसुतःपतिः ॥ उषस्युत्थायगोत्रैःस्वैरन्योन्याबद्धबाहवः ॥ कृष्णमुच्चैर्जगुर्यान्त्यःकालिन्द्यांस्नातुमन्वहम् ६ नद्यांकदाचिदागत्य तीरेनिक्षिप्यपूर्ववत् ॥ वासांसिकृष्णंगायन्त्यो विजह्रुःसलिलेमुदा ७ भगवांस्तदभिप्रेत्य कृष्णोयोगेश्वरेश्वरः ॥ वयस्यैरागतस्तत्रवृतस्तत्कर्मसिद्धये ८ तासांवासांस्युपादायनीपमारुह्यसत्वरः ॥ हसद्भिःप्रहसन्बालैःपरिहासमुवाचह ९ अत्रागत्याबलाःकामं स्वंस्वंवासःप्रगृह्यताम् ॥ सत्यंब्रवाणिनोनर्मयद्यूयंव्रतकर्शिताः १० नमयोदितपूर्वंवा अनृतंतदिमेविदुः ॥ एकैकशःप्रतीच्छध्वंसहैवेतसुमध्यमाः ११ तस्यतत्क्ष्वेलितंदृष्ट्वागोप्यःप्रेमपरिप्लुताः ॥ व्रीडिताःप्रेक्ष्यचान्योन्यंजातहासानिर्ययुः १२ एवंब्रुवतिगोविन्दे नर्मणाक्षिप्तचेतसः ॥ आकण्ठमग्नाःशीतोदे वेपमानास्तमब्रुवन् १३ माऽनयंभोःकृथास्त्वां

कीसी नाईं अपने वस्त्र किनारे पै धरिके श्रीकृष्णचन्द्र कूं गावत बड़े आनन्दपूर्वक जलमें विहार करतभई ७ योगेश्वरन के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं मनोरथ जानिके बराबर के मित्रनकूं संगलैके तिनके मनोरथ सिद्ध करिवे के लिये ता यमुनाके तीरपर जातभये ८ कन्यान के वस्त्रलैके शीघ्र कदम्बपै चढ़िके हँसत भये और संगके बालक हँसतभये हँसी की बातें कहतभये ९ और कहतभये कि हे अबलाओ ! यहा आयके अपने अपने वस्त्र लेजावो मैं सत्य कहूं हूं तुम व्रत करे ते दुर्बल होरहीहो यातें हासी नहीं करूं हूं १० पहिले मैं मिथ्या कभी नहीं बोल्योहूं या बात को ये मेरे मित्र जाने हैं एक एक आयके लेजावो अथवा हे सुमध्यमाः अर्थात् सुन्दरहै कटि जिनकी ! तुम एक संगही आयके लेजावो यामें हमारे आग्रह नहीं है ११ या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र की हासी देखिके गोपी प्रेममें मग्न होयके लज्जा सहित आपुस में देखि देखिके हँसति भई वस्त्रहीन हैं याते जलके बाहर नहीं निकसती भई १२ या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र ने कही जब हँसीकी बात सुनि के हरिगये हैं वस्त्र जिनके ऐसी शरमीली गोपी थोड़े जलके भीतर कंठताईं डूबरहीं जाड़ेके मारे कांपत कांपत श्रीकृष्णचन्द्रसूं बोलतभई १३ हे कृष्णचन्द्र ! अनीति मतकरो तुम नन्द गोपके

पुत्र वृजमें प्रशंसा के योग्यहो अपने प्यारे जा शीतसूं कम्पित जो हम हैं तिनकूं वस्त्रदेउ १४ हे श्यामसुन्दर! हम तुम्हारी दासी हैं जो तुम कहोगे सोई हम करेंगी हे धर्म्म के जाननेवारे! हमारे वस्त्र देउ नहीं देउ तो राजा नन्द ते अथवा कंसते हम कहेंगी १५ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् कहे हैं जो तुम मेरी दासीहो और मेरो कह्यो करोगी हे शुचिस्मिताः अर्थात् सुन्दरहै मुसिकानि जिनकी! ऐसी जो तुमहो सो यहां आयके अपने अपने वस्त्र लेजावो १६ ताके पीछे शीतसूं कंपित वृतकरिके कर्शित जो समस्त कुमारिका हाथन ते अपनी अपनी योनिकूं ढँकिके जलके वाहर निकसत भई १७ सुन्दर प्रेम ते प्रसन्नकरे ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र नहीं खण्डित भयो है कन्यापन जिनको ऐसी कुमारिकान कूं देखिके उनके वस्त्र कन्धा पै धरिके प्रसन्न होय के मुसिकाय के यह वोले १८ वृत कों करिके नंगी होय के यमुना जलमें स्नान करत भई तासूं जलको देवता जो वरुण है ताको अपराध भयो ताके दूरि करिवेके लिये हाथ जोरि माथे ते लगायके धरती में प्रणाम करिके वस्त्र पहि-

तु नन्दगोपसुतंप्रियम् ॥ जानीमोऽङ्गव्रजश्लाघ्यं देहिवासांसिवेपिताः १४ श्यामसुन्दरतेदास्यःकरवामतवोदितम् ॥ देहिवासांसिधर्मज्ञ नोचेद्राज्ञेब्रुवा
महे १५॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भवत्योयदिमेदास्यो मयोक्तंवाकरिष्यथ ॥ अत्राऽऽगत्यस्ववासांसिप्रतीच्छन्तुशुचिस्मिताः १६ ततोजलाशयात्सर्वादारि
काःशीतवेपिताः ॥ पाणिभ्यांयोनिमाच्छाद्य प्रोत्तेरुःशीतकर्शिताः १७ भगवानाहतावीक्ष्यशुद्धभावप्रसादितः ॥ स्कन्धेनिधायवासांसि प्रीतःप्रोवाच
सस्मितम् १८ यूयंविवस्त्रायदपोधृतव्रताव्यगाहतैतत्तदुदेवहेलनम् ॥ बद्ध्वाञ्जलिंमूर्ध्न्यपनुत्तयेंऽहसः कृत्वानमोऽधोवसनंप्रगृह्यताम् १९ इत्यच्युतेनाभि
हितंव्रजावला मत्वाविवस्त्राप्लवनंव्रतच्युतिम् ॥ तत्पूर्तिकामास्तदशेषकर्मणांसाक्षात्कृतंनेमुरवद्यमृग्यतः २० तास्तथाऽवनताद्दृष्ट्वा भगवान्देवकीसुतः ॥
वासांसिताभ्यःप्रायच्छत्करुणस्तेनतोपितः २१ दृढंप्रलब्धास्त्रपयाचहापिताः प्रस्तोभिताःक्रीडनवच्चकारिताः ॥ वस्त्राणिचैवापहृतान्यथाऽप्यमुंताना
भ्यसूयन्प्रियसङ्गनिर्वृताः २२ परिधायस्ववासांसिप्रेष्ठसङ्गमसज्जिताः ॥ गृहीतचित्तानोचेलुस्तस्मिँल्लज्जायितेक्षणाः २३ तासांविज्ञायभगवान्स्वपा

रो १९ या प्रकार श्रीकृष्ण ने उनते कही तब व्रजवाला वस्त्र त्यागिके जो नग्न स्नान करिवो है ताकूं वृतके खण्डन करनवारो मानिके ता वृत के पूर्ण करिवेके लिये व्रत के और समस्त कर्मन के फल के देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं नमस्कार करत भई क्योंकि जा कारण ते श्रीकृष्णचन्द्रही सम्पूर्ण पापनके दूर करनवारे हैं २० देवकी के पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अधीनता करें ऐसी जो कुमारिका तिनकूं देखिके और उनके भाव सूं सन्तुष्ट होयके करुणा जिनके आइगई उन कों वस्त्र देतभये २१ बहुत करिके ठगी लाज जिनकी छुटाई हांसी जिनकी करी खिलौना कीसी नाई ठाढी करी वस्त्र जिनके ले लिये तथापि कुमारिका श्रीकृष्णके संग आनन्द मानिके श्रीकृष्ण की निन्दा न करतभई २२ अपने अपने वस्त्र पहिर के प्यारे संगने वश करि लीनी चित्त जिनके हरिगये तिन श्रीकृष्णचन्द्र की ओर लाज करिके देखें ऐसी कुमारिका श्रीकृष्णके पास ते न जातभई २३ अपने चरणारविन्दके स्पर्शकी चाहना करिके धारोहै व्रत जिनने ऐसी कुमारीनके मनो-

रथ जानिके दामोदर भगवान् अवलान सूं बोलतभये २४ श्रीकृष्ण भगवान् कहे हैं हे सुशीलाओ ! जालिये तुमने मेरो पूजन करो वह मनोरथ लाजके मारे तुमने नहीं कह्यो तथापि मैंने जानो
और मैंने तुम्हारे मनोरथ को अनुमोदन करो याते यह मनोरथ सत्य होइगो २५ मोमें जिनने बुद्धि लगाई है उनकों काम विषयभोग के लिये नहीं होय है जैसे भूंजेरंधे अन्न बहुधा उपजिवे के
योग्य नहीं होय है २६ हे अबलाओ ! तुम व्रजको जावो तुम्हारे मनोरथ पूरे भये हे पतिव्रताओ ! जाको मनमें विचारिके यह तुम व्रत करतभई कात्यायनी देवीकी पूजा करतभई या कारण जे
शरद्ऋतुकी रात्री आवेंगी तिनमें मेरे संग रमण करोगी २७ भगवान् श्रीकृष्ण ने आज्ञा जिन कूं दीनी कामना जिनकी पूर्ण भई वे कुमारिका श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्द को ध्यानकरत
कष्ट ते वृजको जातभई ८ याके पीछे देवकी के पुत्र भगवान् श्रीकृष्ण गोपन कूं संगलैके बलदेवजी को संग लैके गौवनकूं चरावत वृन्दावनमें ते दूरि चले जातभये २९ बड़ी तीक्ष्ण जो गरमी

मयाऽनुमोदितःसोऽसौ सत्योभवितुमर्ह
दस्पर्शकाम्यया ॥ धृतव्रतानांसङ्कल्पमाहदामोदरोऽबलाः २४ सङ्कल्पोविदितःसाध्व्योभवतीनांमदर्चनम् ॥
ति २५ नमय्यावेशितधियांकामःकामायकल्पते ॥ भर्जिताक्वथिताधानाःप्रायोबीजायनेष्यते २६ यातावलाव्रजंसिद्धामयेमारंस्यथक्षपाः ॥ यदुद्दिश्यव्र
तमिदं चेरुरार्यार्चनंसतीः २७ श्रीशुकउवाच ॥ इत्यादिष्टाभगवतालब्धकामाःकुमारिकाः ॥ ध्यायन्त्यस्तत्पदाम्भोजंकृच्छ्रान्निर्विविशुर्व्रजम् २८ अथगो
पैःपरिवृतो भगवान्देवकीसुतः ॥ वृन्दावनाद्गतोदूरं चारयन्गाःसहाग्रजः २९ निदाघार्कातपेतिग्मे छायाभिःस्वाभिरात्मनः ॥ आतपत्रायितान्वीक्ष्य द्रु
मानाहव्रजौकसः ३० हेस्तोककृष्णहेअंशो श्रीदामन्सुबलार्जुन ॥ विशालर्षभतेजस्विन्देवप्रस्थवरूथप ३१ पश्यतैतान्महाभागान् परार्थैकान्तजीवि
तान् ॥ वातवर्षातपहिमान् सहन्तोवारयन्तिनः ३२ अहोएषांवरंजन्म सर्वप्राण्युपजीवनम् ॥ सुजनस्येवयेषांवै विमुखायान्तिनार्थिनः ३३ पत्रपुष्पफ
लच्छायामूलवल्कलदारुभिः ॥ गन्धनिर्यासभस्मास्थितोक्मैःकामान्वितन्वते ३४ एतावज्जन्मसाफल्यं देहिनामिहदेहिषु ॥ प्राणैरर्थैर्धियावाचा श्रे
यएवाचरेत्सदा ३५ इतिप्रवालस्तवकफलपुष्पदलोत्करैः ॥ तरूणांनम्रशाखानां मध्येनयमुनांगतः ३६ तत्रगाःपाययित्वाऽपः सुमृष्टाःशीतलाःशिवाः ॥

की धूपहै तामें अपनी छायासूं छाया करिके ऐसे वृक्षनकूं देखिके श्रीकृष्णचन्द्र व्रजवासीन सूं कहत भये ३० हे बालककृष्ण ! हे अंशो ! हे श्रीदामन् ! हे सुबल ! हे अर्जुन ! हे विशाल ! हे
ऋषभ ! हे तेजस्विन् ! हे देवप्रस्थ ! हे वरूथप ! इन बड़भागी वृक्षनकूं तुम देखो तो ये बड़े बड़भागी हैं परोपकारके लिये एकान्त वास करे हैं पवन वर्षा घूप शीत आप सहे हैं और हमें इनते बचावें
हैं ३१ । ३२ अहो इन वृक्षनकों सब प्राणीनके उपकार को करनवारो जन्म धन्य है जैसे काहू दयावान् पुरुषके पास याचक मनुष्य विमुख नहीं जायँ ऐसे इन वृक्षनके पास आयके प्राणी विमुख
नहीं जाय हैं ३३ पात फूल फल छाया जड बक्कल लकड़ी सुगन्ध गोंद भस्म कोइला कोंपल इन करिके सब प्राणीन की कामना पूर्ण करे हैं ३४ या संसार में देहधारीन को इतनोही जन्म सफल
है जो अपने प्राण धन बुद्धि वचन इन सूं सदा परायो भलोहीकरे हैं ३५ या प्रकार पात गुच्छा फलन फूलन दलनके समूहन ते शाखा जिनकी नइरही उन वृक्षनके बीचमें होयके श्रीकृष्णचन्द्र यमुना

तीर पै जातभये ३६ हे राजन् परीक्षित्! ता यमुना तीर पै गोपहैं ते निर्म्मल शीतल मंगलरूप जल गौवन कूं प्याय के आपहू स्वाद सूं पीवत भये ३७ हे राजन् परीक्षित्! ता यमुनाजी के समीप वाग में इच्छापूर्वक गऊनकूं चरावत गोपन कूं क्षुधा जब लागी तब श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी के पास आयके यह कहत भये॥३८ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेद्वाविंशोऽध्यायः २२ ॥

( त्रयोविंशेतनोगोपैरन्नयाच्ञापदेशतः ॥ तत्पत्न्यनुग्रहात्कृष्णो दीक्षितानन्वतापयत् १ तेईसवें अध्याय में कृष्णजी गोपोंकेद्वारा दीक्षायुक्त ब्राह्मणों से अन्न मांगते भये तब वे नहीं देते भये उनकी स्त्रियां लेजाकर देतीभई तब कृष्णजी स्त्रियोंकी कृपाते ब्राह्मणों को तापयुक्त करते भये १ ) हे राम! हे राम! हे वड़ेपराक्रमी! हे कृष्ण दुष्टनके मारनवारे! यह क्षुधा दुष्टिनी हमें वहुत सतावे है याकी शान्ति करो १ श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार गोपन ने जा समय प्रार्थनाकरी तब देवकी के पुत्र भगवान् श्रीकृष्ण भक्तिमती जो ब्राह्मणन की स्त्री तिनके ऊपर प्र-

ततोनृपस्वयंगोपाः कामंस्वादुपपुर्जलम् ३७ तस्याउपवनेकामं चारयन्तःपशून्नृप ॥ कृष्णरामावुपागम्य क्षुधार्ताइदमब्रुवन् ३८॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेद्वाविंशोऽध्यायः २२ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥

गोपाऊचुः ॥ रामराममहावीर्य कृष्णदुष्टनिवर्हण ॥ एषावैबाधतेक्षुन्नस्तच्छान्तिंकर्त्तुमर्हथः १ श्रीशुकउवाच ॥ इतिविज्ञापितोगोपैर्भगवान्देवकीसुतः ॥ भक्तायाविप्रभार्यायाः प्रसीदन्निदमब्रवीत् २ प्रयातदेवयजनं ब्राह्मणाब्रह्मवादिनः ॥ सत्रमाङ्गिरसंनाम ह्यासतेस्वर्गकाम्यया ३ तत्रगत्वौदनंगोपायाचतास्मद्विसर्जिताः ॥ कीर्त्तयन्तोभगवतआर्यस्यममचाभिधाम् ४ इत्यादिष्टाभगवता गत्वायाचन्ततेतथा ॥ कृताञ्जलिपुटाविप्रान् दण्डवत्पतिताभुवि ५ हेभूमिदेवाःशृणुत कृष्णस्यादेशकारिणः ॥ प्राप्ताञ्जानीतभद्रंवोगोपान्नोरामचोदितान् ६ गाश्चारयन्तावविदूरओदनं रामाच्युतौवोलषतोवुभुक्षितौ ॥ तयोर्द्विजाओदनमर्थिनोर्यदि श्रद्धाचवोयच्छतधर्मवित्तमाः ७ दीक्षायाःपशुसंस्थायाः सौत्रामण्याश्चसत्तमाः ॥ अन्यत्रदीक्षितस्यापि नान्नमश्नन्हि

सन्न होयके यह वोलत भये २ वेदके पढनवारे ब्राह्मण स्वर्गकी कामना करिके आंगिरस नाम यज्ञ करे हैं देवतानको पूजन जहां होइ है तहां जावो ३ हे गोपो! ता यज्ञ में जायके भात मांगो हमारे भेजे जावो तुम्हें कहा लाज आवै है वड़े भय्या भगवान् वलदेवजी को नाम लीजो उनके भेजे आये हैं ४ या प्रकार भगवान् श्रीकृष्णकी आज्ञा ग्रहण करिके वे गोप जायके तैसेही मागत भये और ब्राह्मणनके हाथ जोरि पृथ्वी में परिके दण्डवत् करतभये ५ हे भूमिदेवो! तुम हमारी वात सुनो श्रीकृष्णचन्द्र की आज्ञाके करनवारे वल्देवजी के भेजे हम गोप तिहारे पास आये है तिनकूं जानो हो तुम्हारो कल्याण होउ ६ श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी दोनों भय्या गौ चरावत समीपआये हैं भूखे हैं तुम्हारे भातकी चाहना करे हैं हे ब्राह्मणो! हे धर्म के जाननवारेन में उत्तम! तुम्हारे भातहै जो श्रद्धाहै तो मागे जो कृष्ण वलदेव हैं तिनकूं देउ ७ हे श्रेष्ठो! दीक्षाते आरम्भ लैके पशुके हिंसनते पहिले सौत्रामण्य यज्ञते और ठौर दीक्षावारे के अन्नके खाते दोष नहींलगेहै यामें

करें ऐसे श्रीकृष्ण को दर्शन करिके परमानन्द देह तासू सुखी होय के वड़ो आनन्द मानतभये १७ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेनन्दमोक्षोनामाष्टाविंशोऽध्यायः २८ ॥ *॥

( ऊनत्रिंशेतुरासार्थमुक्तिप्रत्युक्तयोर्हरेः ॥ गोपीभीरासंरम्भे तस्यचान्तर्द्धिकौतुकम् १ ब्रह्मादिजयसंरूढमूढकन्दर्पदर्पहा ॥ जयतिश्रीपतिर्गोपीरासमण्डलमण्डनः २ उनतीसयें अध्याय में रास के लिये गोपियों से कृष्णजी की उक्ति प्रत्युक्ति वर्णन हैं और रास के संरम्भ में कृष्णजी के अन्तर्द्धान होजानेका कौतुक भी वर्णन है १ ब्रह्मादिकों के जीतने में आरूढ मूर्ख कामदेव के अभिमान के नाश करनेवाले गोपियों के रासमण्डल के मण्डन लक्ष्मीपतिजीकी जयहो २ ) अथ श्रीशुकदेवजी कहे हे हे राजन् परीक्षित् ! गोपकन्यान ते जिन रात्रिनकी प्रतिज्ञा करीही वे शरदृऋतुकी रात्रि प्राप्त होतभई कैसी हैं चमेली जिनमें फूलिरही ऐसी रात्रिन कूं देखिके योगमाया को आश्रय लेके रमण करिवे के मनोरथ करतभये १ सुखदायक जो किरणें हैं तिनसूं पूर्वदिशा के मुख कों अरुणकरत ता समय चन्द्रमा उदय होतभयो—दृष्टान्त—जैसे परदेशते वहुतदिन में पुरुष आयके अपनी प्यारी के मुख पै केशर लगायके अरुण करेहै २ परिपूर्ण जाको मण्डल और लक्ष्मीके

श्रीशुकउवाच ॥ भगवानपिताराात्रीः शरदोत्फुल्लमल्लिकाः ॥ वीक्ष्यरन्तुंमनश्चक्रे योगमायामुपाश्रितः १ तदोडुराजःककुभःकरैर्मुखं प्राच्याविलिम्पन्नरुणेनशन्तमैः ॥ सचर्षणीनामुदगाच्छुचोमृजन्प्रियःप्रियायाइवदीर्घदर्शनः २ दृष्ट्वाकुमुद्वन्तमखण्डमण्डलंरमाननाभंनवकुङ्कुमारुणम् ३ वनंचतत्कोमलगोभिरञ्जितं जगौकलंवामदृशांमनोहरम् ॥ निशम्यगीतंतदनङ्गवर्द्धनंव्रजस्त्रियःकृष्णगृहीतमानसाः ॥ आजग्मुरन्योऽन्यमलक्षितोद्यमाः सयत्र कान्तोजवलोलकुण्डलाः ४ दुहन्त्योऽभिययुःकाश्चिद्दोहंहित्वासमुत्सुकाः ॥ पयोऽधिश्रित्यसंयावमनुद्वास्यापरायथुः ५ परिवेषयन्त्यस्तद्धित्वापाययन्त्यः शिशून्पयः ॥ शुश्रूषन्त्यःपतीन्काश्चिदश्नन्त्योऽपास्यभोजनम् ६ लिम्पन्त्यःप्रमृजन्त्योऽन्याअञ्जन्त्यःकाश्चलोचने ॥ व्यत्यस्तवस्त्राभरणाःकाश्चित्कृष्णान्तिकंययुः ७ तावार्यमाणाःपतिभिःपितृभिर्भ्रातृबन्धुभिः ॥ गोविन्दापहृतात्मानोनन्यवर्तन्तमोहिताः ८ अन्तर्गृहगताःकाश्चिद्गोप्योऽलब्धविनिर्ग

मुसकीसी जाकी कांति नवीन केशर की तुल्य अरुण ऐसे चन्द्रमा कूं देखिके और ताकी कोमल किरणन सूं रँगो जो वृन्दावन ताहि देखिके मनोहरहै दृष्टि जिनकी ऐसी स्त्रीन के मनको हरनवारो मधुर गीत गावतभये ३ प्रेमात्मक काम को वढावनवारो जो गीत है ताय श्रवण करिके श्रीकृष्णचन्द्र ने मन जिनके हरे वे व्रजकी स्त्री जहां पति कृष्ण हैं तहां आवतिभई और अमुकी चलेगी ऐसे आपुस में कहत शीघ्रता सूं चलीं तासूं कानन के कुण्डल जिनके हलत आये ४ उत्कण्ठा जिनके भई ऐसी कोई गोपी गौवनको दुहावत दोहनी कूं पटकिके आवतिभई और कोई गोपी चूल्हे पै दूध औटिवेकूं धरिके आवतिभई कोई गोपी चूल्हे पै रावड़ी चढाय ताको नहीं उतारिके आवतिभई ५ कोई पातर परोसी जब कानमें वंशीकी टेरसुनी तब छोड़िके आवतिभई और कोई गोपी अपने बालकनकों दूध प्यावेंही उनको छोड़िके आवति भई कोई गोपी अपने पतिनकी सेवा करेंही उनकूं छोड़िके आवतिभई कोई भोजन करतेसे चलीआई ६ कोई गोपी घरनकूं लीपततें कोई नेन में अंजन लगावततें और कोई पांवन के गहने हाथनमें पहरिके और हाथनके पांवन में पहरि के और लहँगा ओढिके वोढनी पहरिके श्रीकृष्णचन्द्र के पास जातभई ७ पति पिता माता भ्राता

ज्ञातिन ने मने भी करी परन्तु श्रीकृष्णचन्द्र ने मन जिनके हरे वे गोपी नहीं मानतभई ८ कोई गोपी घरन में मूंदि दीनी निकसिवेको रस्ता न मिलो ता समय वे गोपी पहिले ध्यान जिनको लग्यो हो वाके स्मरण ते आँखि मूदिके फेर श्रीकृष्णचन्द्र को अन्तःकरण में ध्यान करतभई ९ सहारो न जाय ऐसे प्यारे के विरहरूप तीव्र ताप सों पाप जिनके दूरहोयगये और ध्यान में प्राप्तभये जो श्रीकृष्णचन्द्र तिनके आलिंगन करे ते जो सुख है तिनसे पुण्यबन्धन दूरिहोयगये १० वे गोपी जारबुद्धि करिके परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्र कूं पाइके बन्धन जिनके कटिगये ऐसी गोपी गुणन को बन्यो जो देह ताकूं तत्कालही त्यागतभई ११ अथ राजा परीक्षित् प्रश्न करे हैं कि हे महाराज! गोपी श्रीकृष्णचन्द्र को अतिसुन्दर जानेहीं ब्रह्मरूप करिके नहीं जानेहीं गुणमय जिनकी बुद्धि उन गोपीन को गुणनको प्रवाह संसार कैसे छूटिगयो १२ श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्! यह बात मैंने तोते पहलेही कहीही शिशुपाल श्रीकृष्णचन्द्र सूं वैर करत जैसे मुक्ति पाइगयो तैसे

माः ॥ कृष्णंतद्भावनायुक्तादध्युर्मीलितलोचनाः ९ दुःसहप्रेष्ठविरहतीव्रतापधुताशुभाः ॥ ध्यानप्राप्ताच्युताश्लेषनिर्वृत्याक्षीणमङ्गलाः १० तमेवपरमात्मानं जारबुद्ध्याऽपिसङ्गताः॥ जहुर्गुणमयंदेहं सद्यःप्रक्षीणबन्धनाः ११ राजोवाच ॥ कृष्णंविदुःपरंकान्तं नतुब्रह्मतयामुने ॥ गुणप्रवाहोपरमस्तासांगुणधियांकथ म् १२ श्रीशुकउवाच ॥ उक्तंपुरस्तादेतत्ते चैद्यःसिद्धिंयथागतः ॥ द्विषन्नपिहृषीकेशं किमुताधोक्षजप्रियाः १३ नृणांनिःश्रेयसार्थाय व्यक्तिर्भगवतोनृ प ॥ अव्ययस्याप्रमेयस्य निर्गुणस्यगुणात्मनः १४ कामंक्रोधंभयंस्नेहमैक्यंसौहृदमेवच ॥ नित्यंहरौविदधतोयान्तितन्मयतांहिते १५ नचैवंविस्मयःका र्योभवताभगवत्यजे ॥ योगेश्वरेश्वरेकृष्णे यतएतद्विमुच्यते १६ तादृष्ट्वाऽन्तिकमायाताभगवान्व्रजयोषितः ॥ अवदद्वदतांश्रेष्ठोवाचःपेशैर्विमोहयन् १७ श्रीभगवानुवाच ॥ स्वागतंवोमहाभागाःप्रियंकिंकरवाणिवः ॥ व्रजस्यानामयंकच्चिद्ब्रूतागमनकारणम् १८ रजन्येषाघोररूपा घोरसत्त्वनिषेविता ॥ प्रतियातव्रजंनेह स्थेयंस्त्रीभिःसुमध्यमाः १९ मातरःपितरःपुत्राभ्रातरःपतयश्चवः ॥ विचिन्वन्तिह्यपश्यन्तोमाकृध्वंबन्धुसाध्वसम् २० दृष्टंवनंकुसुमितंराके

श्रीकृष्ण की प्यारी गोपीन कूं प्राप्तभई यामें कहा सन्देह है १३ हे राजन् परीक्षित्! अविनाशी अप्रमेय अर्थात् प्रमाण करिवे में न आवे निर्गुण अर्थात् प्राकृतगुणरहित गुणन के आत्मा भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को, मनुष्यन के कल्याण करिवे के लिये रूप प्रकट भयो है १४ काम क्रोध भय स्नेह एकभाव सौहृद जे पुरुष नित्य हरि भगवान् में करे हैं वे पुरुष तन्मय होयजाय हैं १५ हे राजन्! अजन्मा योगेश्वरन के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् में तुम आश्चर्य्य मतिकरो जिन में प्रेमकरे ते स्थावरहू संसार में ते छुटिजायं है १६ बोलनवारेन में श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र व्रजकी स्त्रीन कूं अपने पास आई देखिके वाणीन के विलासनकरि मोहित करिके बोलतभये १७ श्रीभगवान् बोले हे बड़भागिनियो! भले आई आवो मैं तुम्हारो कहा आदरकरों व्रजमें कुशल है कैसे आई यह कारण कहो १८ यह भयानक रात्री है सिंह व्याघ्र घोर प्राणी डोले हैं याते तुम अपने घरनको जावो हे सुमध्यमाः अर्थात् सुन्दरहै कटि जिनकी! स्त्रीजाति होयके यहां मतिरहो १९ तुम्हारे माता पिता पुत्र भ्राता पति तुमकूं बिना देखे ढूंढ़त डोलें हैं बन्धून कों हरबराहट मति करो २० फुलवारी जामें फूलिरही चन्द्रमा की किरणन सों रँगिरह्यो यमुना ते लगिके मन्द पवन

जो चले तासों हलें जे वृक्षनके पात तिनसूं शोभायमान जो वन है सो तुमने देख्यो २१ ताते तुम व्रजमें जावो ढीलमतिकरो तुम पतिव्रताहो पतिनकी सेवाकरो वछरा रम्हाउ है बालक रोवे हैं बालकनकूं स्तन प्यावो गौवनकूं दुहो २२ अथवा मेरे स्नेह से वशीभूतहै अन्तःकरण जिनको ऐसी तुम आई सो तुमको योग्यही है क्यों सब मोमें प्यार करे हैं २३ हे मंगलरूपिणियो ! निष्क पट होय के पतिकी सेवाकरो देवरन की सेवाकरो पुत्रनको पोषणकरो यही स्त्रीनको परमधर्म्म है २४ जो कदाचित् अपनो पति खोंटे स्वभावयुक्त होइ दुर्भाग्यहोइ अथवा वृद्ध होइ मूर्ख होइ रोगी होइ दरिद्री होइ तथापि स्वर्गकी जिनके चाहना है ऐसी स्त्रीनकूं त्यागिवे योग्य नहीं है और जो पतित होवै तो त्यागिवे योग्य है २५ कुलकी स्त्रीनकूं जारपुरुष के सेवन करे ते स्वर्ग नहीं मिले है और यश जाय जारपुरुषको सेवन तुच्छ है दुःख को देनवारो है सर्वत्र निन्दाके योग्यहै २६ मेरी बातनके श्रवण करे ते ध्यान करे ते निरन्तर कीर्तन करे ते जैसे मोमें भाव होइहै तैसे

शकररञ्जितम् ॥ यमुनाऽनिललीलैजत्तरुपल्लवशोभितम् २१ तद्यातमाचिरंगोष्ठं शुश्रूषध्वंपतीन्सतीः ॥ क्रन्दन्तिवत्सावालाश्च तान्पाययतदुह्यत २२
अथवामदभिस्नेहाद्भवत्योयन्त्रिताशयाः ॥ आगताह्युपपन्नंवः प्रीयन्तेमयिजन्तवः २३ भर्त्तुःशुश्रूषणंस्त्रीणां परोधर्मोह्यमायया ॥ तद्बन्धूनांचकल्याण्यः
प्रजानांचानुपोषणम् २४ दुःशीलोदुर्भगोवृद्धोजडोरोग्यधनोऽपिवा ॥ पतिःस्त्रीभिर्नहातव्योलोकेप्सुभिरपातकी २५ अस्वर्ग्यमयशस्यंच फल्गुकृच्छ्रंभ
यावहम् ॥ जुगुप्सितंचसर्वत्र औपपत्यंकुलस्त्रियाः २६ श्रवणाद्दर्शनाद्ध्यानान्मयिभावोऽनुकीर्त्तनात् ॥ नतथासन्निकर्षेण प्रतियाततोगृहान् २७
श्रीशुकउवाच ॥ इतिविप्रियमाकर्ण्य गोप्योगोविन्दभाषितम् ॥ विषण्णाभग्नसङ्कल्पाश्चिन्तामापुर्दुरत्ययाम् २८ कृत्वामुखान्यवशुचःश्वसनेनशुष्य
द्बिम्बाधराणिचरणेनभुवंलिखन्त्यः ॥ अस्रैरुपात्तमषिभिःकुचकुङ्कुमानि तस्थुर्मृजन्त्यउरुदुःखभराःस्मतूष्णीम् २९ प्रेष्ठंप्रियेतरमिवप्रतिभाषमाणं कृष्णंत
दर्थविनिवर्त्तितसर्वकामा ॥ नेत्रेविमृज्यरुदितोपहतेस्मकिञ्चित्संरम्भगद्गदगिरोऽब्रुवतानुरक्ताः ३० गोप्यऊचुः ॥ मैवंविभोऽर्हतिभवान्गदितुंनृशंसं संत्य

पास रहे ते नहीं होइहै ताते अपने घरनकूं जावो २७ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं या प्रकार गोपी गोविन्द को वचन श्रवण करिके दुःखित भई नहीं सिद्धभयो है मनोरथ जिनको याते बड़ी चिन्ता कूं पावत भई २८ चिन्ताके श्वास ते सूखे हैं कुँदुरु के फलके समान अरुण ओष्ठ जिनके ऐसे मुखन कूंनीचे करिके चरण के अंगूठा सूं धरती पै लिखत जायँ तथा रुदनते नेत्रन सूं नकज्जलसहित आसू चले हैं तिनसूं कुचनकी केशर धुइगई अतिदुःख के बोझते गोपी चुप होयके ठाढ़ी होति भई २९ हैं तो प्यारे परन्तु जाउ जाउ ऐसे कुप्यारे की तुल्य वचन कहैं जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं ताके श्रवण के आवेशते गद्गद वाणी जिनकी होय आई क्यों श्रीकृष्ण के लिये घरबार को सब काम जिनने छोड़ि दियो ऐसी गोपीन के रोयबे ते आसू जिनमें बहैं ऐसे नेत्रनकूं पोछि पोछि आसक्त होय के बोलत भई ३० गोपी कहे हैं हे समर्थ ! जाउ जाउ ऐसो कठोर वचन मति कहो हम सब विषयन कूं त्यागि के तेरे चरण सेवन करति भई हे दुराग्रही ! हमकूं मति त्यागे जैसे आदिपुरुष

भगवान् की शरण सर्व त्याग करिके मुमुक्षु जायहैं तो मुमुक्षु पुरुषनकूं वह भजे हैं तैसे तेरे लिये सर्वस्व त्यागि के हम आई हैं हमारो सेवनकर मति त्यागे ३१ हे कृष्ण धर्मवेत्ता ! तुमने पति पुत्र सुतनकी सेवाकरो यह स्त्रीनको परमधर्म है जो वह्यो सो हमारे धर्म्म मुनिवेकी इच्छा नहीं है काहे ते हमें चाहना नहीं है तुम धर्म्म के उपदेश करनवारे नहीं हो तुम देहधारीनके प्यारे हो तुम ने कही पत्यादिकन की सेवा करनो धर्म्म है सो आत्मासहित पत्यादि प्यारे लगे हैं स्त्री को पति प्यारो लगे है सो आत्मासों लगे है आत्मा निकसे पीछे देहको बाधिके लेजाय हैं जराय देय हैं सो सब के आत्मा तुमहो तुमसों जो जीव बहिर्मुख है सो दग्ध होनेके योग्यहै ३२ अपने आत्मा नित्यप्यारे तुमहो तिनमें विवेकी पुरुष प्रीति करे हैं दुःखके देनवारे पति पुत्रादिकनसूं कहा प्रयोजनहै ताते तुम हमपै प्रसन्नहोउ हे परमेश्वर ! हे कमलदललोचन ! बहुत दिनते तुममें आशारूपी लतालगाई है ताको जाउ जाउ ऐसे कुठारी रूप वचन ते कैसे काटोहो देखो विषके वृक्षकोभी आप बढ़ायके विवेकी नहीं काटिवे कों समर्थ होयहै ३३ तुमने कही जाउ सो हम कैसे जायँ जो चित्त सुखपूर्व्वक घरनमें लगोहो सो तुमने हरिलियो और जिन हाथन ते घरको काम करेंही ते तुमने हरिलिये हे गोपियो !

ज्यसर्वविषयांस्तवपादमूलम् ॥ भक्ता भजस्वदुरवग्रहमात्यजास्मान्देवोयथाऽऽदिपुरुषोभजतेमुमुक्षून् ३१ यत्पत्यपत्यसुहृदामनुवृत्तिरङ्ग स्त्रीणांस्वधर्मइतिध र्मविदात्वयोक्तम् ॥ अस्त्वेवमेतदुपदेशपदेत्वयीशे प्रेष्ठोभवांस्तनुभृतांकिलबन्धुरात्मा ३२ कुर्वन्तिहित्वयिरतिंकुशलाःस्वआत्मन्नित्यप्रियेपतिसुतादिभि रार्तिदैःकिम् ॥ तन्नःप्रसीद परमेश्वरमास्मछिन्द्याआशांभृतांत्वयिचिरादरविन्दनेत्र ३३ चित्तंसुखेनभवताऽपहृतंगृहेषु यन्निर्विशत्युतकरावपिगृह्यकृत्ये ॥ पादौपदंनचलतस्तवपादमूलाद्यामःकथंव्रजमथोकरवामकिंवा ३४ सिञ्चाङ्गनस्त्वदधरामृतपूरकेण हासावलोककलगीतजहृच्छयाग्निम् ॥ नोचेद्वयंविर हजाग्न्युपयुक्तदेहाध्यानेनयामपदयोःपदवींसखेते ३५ यर्ह्यम्बुजाक्षतवपादतलंरमायादत्तक्षणंक्वचिदरण्यजनप्रियस्य ॥ अस्प्राक्ष्मतत्प्रभृतिनान्यसमक्षम ङ्ग स्थातुंत्वयाऽभिरमितावतपारयामः ३६ श्रीर्यत्पदाम्बुजरजश्चकमेतुलस्यालब्ध्वाऽपिवक्षसिपदंकिलभृत्यजुष्टम् ॥ यस्याःस्ववीक्षणकृतेऽन्यसुरप्रयास

अब तुम जावो परसों के दिन तुम सबके चित्त विचार करिके देइंगे ऐसे श्रीकृष्णने कही तहां गोपीकहे हैं तुम्हारे चरण छोड़िके हमारे पांव एक पैंड़हू नहीं चले हैं व्रजमें कैसे जावेंगी जायके हम कहा करें ३४ हे सखे ! यामें कहा भली बुरी बात करे हैं जैसे दवी अग्निको निकासिके सुलगावें हैं घीकीधारापरेते प्रज्वलित होयहै ऐसे हमारे हृदयमें कामकी अग्नि सोइ रही है तेरी हँसन चितवन सुन्दर गीतरूपी पवनसूं प्रज्वलितभई है ऐसे हमारे हृदयमें याको अधरामृतके प्रभाव सों बुझायदेउ और जो न बुझावोगे तो एक अग्नि जरायवेको बहुत होयहै यहा तो दोइ हैं एक तो काम की दूसरी विरह की तासों हमारे देहनकी जरिके ढेरी होय जायगी याते अपनी हँसनि चितवनि अधरामृतरूप धारानसों बुझाय देउ जैसे योगीजन ज्ञानरूप अग्नि करिके शरीरन को जराय के ध्यान करिके समीप कूं प्राप्तहोयहैं ३५ श्रीकृष्ण कहे हैं तुम अपने पतिन के पास जावो वे कामदेवकी आगि बुझावेंगे तहा गोपी कहे हैं हे कमलदललोचन ! वनवासी जाको प्यारे ऐसे तुमहो और लक्ष्मीकों जाने आनन्द दीनो ऐसे तुम्हारे चरणनको तरवा हम कभऊं स्पर्श करतभई ता दिनते तेरेसङ्ग रमणकियो ता दिन ते औरके सम्मुख ठाढ़ी भी न होसके हैं ३६ लक्ष्मी सदा वक्षःस्थलमें रहे तथापि भक्त जाको

 

सेवन करे ऐसी तुम्हारे चरणनकी रेणु कूं तुलसी सौत सहत चाहना करतभई जा लक्ष्मीकी चितवनि के लिये और देवता तपस्या करिके परिश्रम करे हैं ता लक्ष्मीकी तुल्य हम भी तुम्हारे चरण की रज कूं प्राप्तभई हैं अर्थात् शरणलीनी है ३७ हे दुःख के काटनवारे ! तेरे भजिवे में आशा जिनकी लगिरही है ऐसे हम घर छोड़िके तेरे चरणन के पास आई हैं तुम हमारे ऊपर प्रसन्नहो तेरी सुन्दर मुसिक्यानि चितवन सूं बढ़ो जो कामदेव तासूं देह जिनकी पजरिरही ऐसी जो हम हैं तिनकूं दे पुरुषन के शोभा करनवारे! अपनी दासी करिके राखो ३८ अलकावली जापै छूटिरहीं और कुण्डलनकी कान्ति जिनमें परे ऐसे जाके कपोल ओष्ठ में जाके अमृत है हाससहित जाकी चितवनि ऐसे तेरे मुख को देखिके अभयदान जाने भक्तन कूं दियो तुम्हारो भुजदण्डन को युगल है ताकूं देखिके लक्ष्मी कूं एकही प्रीति को उपजावनवारो तुम्हारो वक्षःस्थल है ताकूं देखिके हम तुम्हारी दासी होईहैं ३९ हे कृष्ण! मनोहर जामें पद ऐसो बड़ो बाँसुरी को गीत है तासों मोहित होयके

स्तद्वद्वयंचतवपादरजःप्रपन्नाः ३७ तन्नःप्रसीदवृजिनार्दनतेऽङ्घ्रिमूलं प्राप्ताविसृज्यवसतीस्त्वदुपासनाशाः ॥ त्वत्सुन्दरस्मितनिरीक्षणतीव्रकामतप्तात्मनां पुरुषभूषणदेहिदास्यम् ३८ वीक्ष्यालकावृतमुखंतवकुण्डलश्रीगण्डस्थलाधरसुधंहसितावलोकम् ॥ दत्ताभयंचभुजदण्डयुगंविलोक्य वक्षःश्रियैकरमणञ्चभवामदास्यः ३९ कास्त्र्यङ्गतेकलपदायतवेणुगीतसंमोहितार्यचरितान्नचलेत्त्रिलोक्याम् ॥ त्रैलोक्यसौभगमिदञ्चनिरीक्ष्यरूपंयद्गोद्विजद्रुममृगाः पुलकान्यबिभ्रन् ४० व्यक्तंभवान्व्रजभयार्त्तिहरोऽभिजातोदेवोयथाऽऽदिपुरुषःसुरलोकगोप्ता ॥ तन्नोनिधेहिकरपङ्कजमार्त्तबन्धो तप्तस्तनेषुचशिरस्सुचकिङ्करीणाम् ४१ श्रीशुकउवाच ॥ इतिविक्लवितंतासां श्रुत्वायोगेश्वरेश्वरः ॥ प्रहस्यसदयंगोपीरात्मारामोऽप्यरीरमत् ४२ ताभिःसमेताभिरुदारचेष्टितः प्रियेक्षणोत्फुल्लमुखीभिरच्युतः ॥ उदारहासद्विजकुन्ददीधितिर्व्यरोचतैणाङ्कइवोडुभिर्वृतः ४३ उपगीयमानउद्गायन् वनिताशतयूथपः ॥ मालांबिभ्रद्वैजयन्तींव्यचरन्मण्डयन्वनम् ४४ नद्याःपुलिनमाविश्य गोपीभिर्हिमवालुकम् ॥ रेमेतत्तरलानन्दकुमुदामोदवायुना ४५ बाहुप्रसारपरिरम्भकरालकोरुनीवी

त्रिलोकी में ऐसी कौनसी स्त्री है जो अपने धर्म्म ते चलायमान न होय त्रिलोकी में सुन्दर यह तेरो रूप है ताकूं देखिके गौ पक्षी वृक्ष मृग ये रोमांचित होतभये देखो तेरे रूपते पशु पक्षी सारिखे मोहित होयगये हम मोहित होयँ यामें कहा आश्चर्य्य है ४० तुम निश्चय वृजकेभय पीड़ा दूरि करिवे के लिये जन्मे हो जैसे आदिपुरुष नारायण स्वर्गलोककी रक्षा करे हैं ता कारण ते हे दीनन के बन्धु! हम तेरी दासी हैं तिनके कामदेव ते तपे जे स्तन हैं और शिर हैं तिनपै अपने हस्तकमल कूं धरो ४१ श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन परीक्षित! या प्रकार योगेश्वरन के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र गोपीन को विलाप सुनि के हँसि के दया जिन को आइ गई आत्माराम हू हैं तथापि गोपीन के संग रमण करतभये ४२ प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रकी चितवन सूं प्रफुल्लित जिनके मुख ऐसी इकट्ठी भई जे गोपी हैं तिन सहित उदार जिनकी चेष्टा और उदार जिनकी हँसनि दन्तनमें कुन्दकलीकी तुल्य कान्ति ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सुन्दर लगतभये जैसे तारागणसहित चन्द्रमा सुन्दर लगे है ४३ गोपी जिनकू गावें और स्त्रीन के सैकरान यूथन कूं पालनकरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र आप गावत वैजयन्ती माला पहिरिके वनकूं शोभायमान करत विहार करतभये शीतल जामें वारूके विछौना विछ-

रहे ऐसी यमुनाजीकी पुलिन में गोपीन सहित आयके रमण करतभये तहा यमुनाजीकी लहर जो आवे हैं तिनसूं आनन्द जिनमें कमल जहां फूले हैं तिनकी सुगन्धि कों लेके पवन जहा चले हैं, ४४ । ४५ भुजान को पसारिवो आलिंगन को करिवो कर अलक ऊरु नीवी स्तन इनको स्पर्श करिवो परिहास के वचन कहिवो नखन के चिह्न क्रीड़ा चितवनि हाँसीन सूं व्रजसुन्दरीनकूं भगवान् कामउद्दीपन करत रमण करतभये ४६ या प्रकार महात्मा श्रीकृष्णचन्द्र तें मान जिनने पायो ऐसी गोपी मानवती होयके पृथ्वी की स्त्रीन में अपनेकूं अधिक मानतभई ब्रह्मा और महादेव के वश के करनहारे श्रीकृष्णचन्द्र तिन गोपीन कूं सौभाग्य के मद सूं अपने अधीन देखिके उनके गर्व दूरिकरिवे के लिये और कृपा करिवे के लिये ता रासमण्डल मेंही अन्तर्द्धान होतभये ४७।४८

इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडावर्णनंनामैकोनत्रिंशोऽध्यायः २९ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

स्तनालभननर्मनखाग्रपातैः ॥ क्ष्वेल्याऽवलोकहसितैर्व्रजसुन्दरीणामुत्तम्भयन्रतिपतिंरमयांचकार ४६ एवंभगवतः कृष्णाल्लब्धमाना महात्मनः ॥ आत्मानंमेनिरेस्त्रीणांमानिन्योऽभ्यधिकंभुवि ४७ तासांतत्सौभगमदंवीक्ष्यमानंचकेशवः ॥ प्रशमायप्रसादाय तत्रैवान्तरधीयत ४८ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेभगवतोरासक्रीडावर्णनंनामैकोनत्रिंशोऽध्यायः २९ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अन्तर्हितेभगवतिसहसैवव्रजाङ्गनाः ॥ अतप्यंस्तमचक्षाणाः करिण्यइवयूथपम् १ गत्यानुरागस्मितविभ्रमेक्षितैर्मनोरमालापविहारविभ्रमैः ॥ आक्षिप्तचित्ताःप्रमदारमापतेस्तास्ताविचेष्टाजगृहुस्तदात्मिकाः २ गतिस्मितप्रेक्षणभाषणादिषु प्रियाःप्रियस्यप्रतिरूढमूर्त्तयः ॥ असावहंत्वित्यबलास्तदात्मिकान्यवेदिषुःकृष्णविहारविभ्रमाः ३ गायन्त्यउच्चैरमुमेवसंहताविचिक्युरुन्मत्तकवद्वनाद्वनम् ॥ पप्रच्छुराकाशवदन्तरंबहिर्भूतेषुसन्तंपुरुषंवनस्पतीन् ४ दृष्टोवःकच्चिदश्वत्थप्लक्षन्यग्रोधनोमनः ॥ नन्दसूनुर्गतोहृत्वाप्रेमहासावलोकनैः ५ कच्चित्कुरवकाशोकनागपुन्नागचम्पकाः ॥ रामा

( त्रिंशेविरहसंतप्तगोपीभिःकृष्णमार्गणम् ॥ उन्मत्तवद्वनेयत्रं भ्रमन्तीभिर्वनेवने १ तीसवें अध्याय में विरह से अत्यन्त तप्त वन वन में घूमतीहुई गोपियों ने उन्मत्तकी नाई कृष्णजी को ढूंढो है १ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! जा समय श्रीकृष्णचन्द्र रासमण्डल में ते अन्तर्द्धान भये ता समय तत्कालही व्रजकी स्त्री गोपी उनके देखे विना व्याकुल होतभई जैसे हाथी के देखे विना हथिनी व्याकुल होयहै श्रीकृष्णचन्द्र की चलनि स्नेहभरी मुसिकानि विलासपूर्वक चितवनि मधुरबोलीनकी क्रीड़ान सूं मन जिनके पकरे गये ऐसी गोपी तन्मय होतिभई १ । २ कृष्णचन्द्र को गमन हासभरी चितवनि मधुरवाणीन के विहार करि प्यारे में आरूढ होय के कृष्ण रूप बनिके कहत भईं कि मैं कृष्णहूं मैं कृष्णहूं या प्रकार चेष्टा करती भईं ३ सब गोपी मिलिके श्रीकृष्णचन्द्र सूं ऊंचो स्वर करिके गावत मतवारे की तुल्य वन वन ढूंढति भई सब प्राणीन में आकाश की तुल्य व्यापक जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिन कूं वृक्षन ते पूंछत भईं ४ हे पीपर के वृक्ष! हे प्लक्ष अर्थात् पाकरके वृक्ष! हे वट के वृक्ष! नन्दको पुत्र श्रीकृष्ण प्रेम भरी चितवनि हाँसी करिके हमारो चित्त चुरायके लेगयो तुमने देखो होय तो बताय देउ ५ कहूं वनमें कुरा

के वृक्ष हैं तिनसूं पूंछे हैं कहूं नागकेशरि के वृक्ष कहूं चम्पा के वृक्ष तिन सूं कहती हैं मानिनी जो हम हैं तिनके गर्व्व हरनवारी जाकी मुसिकानि ऐसो रामको छोटो भय्या कहूं तुमने जात देखो है ६ कहूं वन में कहे हैं हे तुलसी कल्याणरूपिणी गोविन्द के चरणन की प्यारी! भौंरा जामें गुंजारकरें तेरी मालाकूं पहिरे तेरो अतिप्यारो श्रीकृष्णचन्द्र कहू देख्यो होय तो बतायदेउ ७ हे मालती! हे चमेली! हे जाया! हे जुही! मधुवंश में भये श्रीकृष्णचन्द्र हस्तस्पर्श करिके तुमसू प्रीति करिके कहा गये तुमने देखे होयँ तो बताय देउ ८ अब गोपी आपुस में कहे हैं हे सखियो! ये फलयुक्त वृक्षहैं सब प्राणीनको तृप्त करे हैं इन से पूंछो हे आम के वृक्ष! हे चिरोंजी के वृक्ष! हे कटहर के वृक्ष! हे विजयसालके वृक्ष! हे कचनारके वृक्ष! हे जामनके वृक्ष! हे मदार के वृक्ष! हे बेलके वृक्ष! हे मोरशिरी के वृक्ष! हे आम्रके वृक्ष! हे लोटन कदम्ब! तुम हे परोपकारी यमुनातीरवासियो! याते हमें बताय देउ तुमने कहूं श्रीकृष्णचन्द्र जातदेखे ९ कोई सखी कहेहै कि या पृथ्वीसूं

नुजोमानिनीनामितोदर्पहरस्मितः ६ कच्चित्तुलसिकल्याणि गोविन्दचरणप्रिये ॥ सहत्वाऽलिकुलैर्बिभ्रद्दृष्टस्तेऽतिप्रियोऽच्युतः ७ मालत्यदर्शिवः कच्चिन्मल्लिकेजातियूथिके ॥ प्रीतिंवोजनयन्यातः करस्पर्शेनमाधवः ८ चूतप्रियालपनसासनकोविदारजम्ब्वर्कबिल्वबकुलाम्रकदम्बनीपाः ॥ येऽन्येपरार्थभवकायमुनोपकूलाः शंसन्तुकृष्णपदवींरहितात्मनांनः ९ किन्तेकृतंक्षितितपोबतकेशवाङ्घ्रिस्पर्शोत्सवोत्पुलकिताङ्गरुहैर्विभासि ॥ अप्यङ्घ्रिसम्भवउरुक्रमविक्रमाद्वा आहोवराहवपुषःपरिरम्भणेन १० अप्येणपत्न्युपगतःप्रिययेहगात्रैस्तन्वन्दृशांसखिसुनिर्वृतिमच्युतोवः ॥ कान्ताङ्गसङ्गकुचकुङ्कुमरञ्जितायाः कुन्दस्रजःकुलपतेरिहवातिगन्धः ११ बाहुंप्रियांसउपधायगृहीतपद्मोरामानुजस्तुलसिकालिकुलैर्मदान्धैः ॥ अन्वीयमानइहवस्तरवःप्रणामं किंवाऽभिनन्दतिनरन्प्रणयावलोकैः १२ पृच्छतेमालतानाहूनप्याशिलष्टावनस्पतेः ॥ नूनन्तत्करजस्पृष्टाबिभ्रत्युत्पुलकान्यहो १३ इत्युन्मत्तवचोगोप्यः कृष्णान्वेषणकातराः ॥ लीलाभगवतस्तास्ताह्यनुचक्रुस्तदात्मिकाः १४ कस्याश्चित्पूतनायन्त्याः कृष्णायन्त्यपिबत्स्तनम् ॥ तोकायित्वारुदत्यन्या पदा

बूझो हे पृथ्वी! तैने कहा तप कियो है जो केशव भगवान् को चरणस्पर्श भयो तासूं तोकों आनन्दसहित रोमाञ्च भये हैं तासूं सुन्दर लगे है यह आनन्द प्यारे को चरण लग्यो है तासूं भयो है अथवा वामनजी ने पहिले तो कूं तीन पैंड़ नापी है अथवा वाते पहिले वराहजी तो कू दाढ पै धरि के ले आये हैं तब को आनन्द है परन्तु वे आनन्द तो पुराने परि गये अबहीं प्यारे को चरण तैंने स्पर्श कीनो है तेंने निश्चय देखो है हमें बताय दे १० हे सखी! हिरण की स्त्री हिरणी अच्युत श्रीकृष्णचन्द्र प्यारी कूं संग लैके अपने अंगनसूं तुम्हारी दृष्टि कू आनन्द देत यहाँ आयो है प्यारी कूं संग लैके गयो ताको जतावनवारो यह लक्षण है कृष्णचन्द्र को प्यारी ते जो अंगसंग है तासूं कुचन की केशरि सूं रँगी, गई जो कुन्द की माला ताकी यह सुगन्धि आवे है ११ राम को छोटो भय्या प्यारी के कन्धे पै भुजाको धरि के कमल फिरावत तुलसी की माला की सुगन्धि सूं मतवारे भौंरा जाके पीछे चले जायँ हे वृक्षो! स्नेह भरी चितवन सूं तुम्हारी दण्डवत् यहाँ आयके लीनी है १२ वृक्षन ते लिपटी जे लता हैं तिन ते पूंछो निश्चय प्यारे के नख इनके लगे हैं तासूं रोमाञ्च होय आये हैं १३ या प्रकार मतवारे कीसी जिनकी बोलनि श्रीकृष्णमें जि-

नको मन श्रीकृष्णके ढूंढिवे में विकल होय के गोपी श्रीकृष्णकी तिन तिन लीलान को अनुकरण करतभई १४ कोई गोपी पूतना बनी ताको कोई गोपी कृष्ण बनिके स्तन पीवत भई और गोपी बालक बनिके रुदन करत शकटासुर बनी जो कोई गोपी है ताके पावकी ठोकर मारतभई १५ एक गोपी तृणावर्त दैत्य बनिके कृष्णके बालकरूपको धरे जो और गोपीहै ताको हरतभई कोई गोपी घुंघुरू बांधिके पावन कों घसीटत घोटुवन चलतभई १६ दो गोपी कृष्ण बलदेव बनी और कोई गोप बनी और कोई वत्सासुर बनी ताकूं मारतभई एक गोपी बकासुर बनी ताय और गोपी मारतभई १७ जैसे श्रीकृष्णचन्द्र बुलावें हैं तैसे दूरगई जो गऊहैं तिनकूं बुलायके श्रीकृष्णको अनुकरण करें बांसुरी को बजावें क्रीडा करें जो गोपी हैं ताय और गोपी स्यावासि २ ऐसे बड़ाई करत भई १८ एक गोपीके कन्धा पै हाथधरि चलिके और गोपीते कहतभई मेरी मनोहर जो नृत्यलीलाहै ताकूं तुम देखो या प्रकार ता श्रीकृष्ण में तिनको मन जाय लगो १६ पवन वर्षा ते भय

ऽहन्श कटायतीम् १५ दैत्यायित्वाजहारान्यामेकाकृष्णार्भभावनाम् ॥ रिङ्गयामासकाऽप्यङ्घ्रीकर्षन्तीघोषनिःस्वनैः १६ कृष्णरामायितेद्वेतु गोपायन्त्य श्चकाश्चन ॥ वत्सायतींहन्तिचान्या तत्रैकातुबकायतीम् १७ आहूयदूरगायद्वत्कृष्णस्तमनुकुर्वतीम् ॥ वेणुंक्वणन्तींक्रीडन्तीमन्याःशंसन्तिसाध्विति १८ कस्याञ्चित्स्वभुजंन्यस्य चलन्त्याहापरानन्नु ॥ कृष्णोऽहंपश्यतगतिं ललितामितितन्मनः १६ माभैष्टवातवर्षाभ्यां तत्त्राणंविहितंमया ॥ इत्युक्त्वैकेनहस्तेन यतन्त्युन्निदधेऽम्बरम् २० आरुह्यैकापदाक्रम्य शिरस्याहापरांनृप ॥ दुष्टाहेगच्छजातोऽहं खलानांनन्नुदण्डधृक् २१ तत्रैकोवाचहेगोपा दावाग्निंपश्य तोल्बणम् ॥ चक्षूंष्याश्वपिदध्वंवोविधास्येक्षेममञ्जसा २२ बद्धाऽन्ययास्रजाकाचित्तन्वीतत्रउलूखले ॥ भीतासुदृक्पिधायास्यं भेजेभीतिविडम्बनम् २३ एवंकृष्णंपृच्छमाना वृन्दावनलतास्तरून् ॥ व्यचक्षतवनोद्देशे पदानिपरमात्मनः २४ पदानिव्यक्तमेतानि नन्दसूनोर्महात्मनः ॥ लक्ष्यन्तेहिध्वजाम्भो जवज्राङ्कुशयवादिभिः २५ तैस्तैःपदैस्तत्पदवीमन्विच्छन्त्योऽग्रतोऽबलाः ॥ वध्वाःपदैःसुपृक्तानि विलोक्यार्त्ताःसमब्रुवन् २६ कस्याःपदानिचैतानि या

मतिकरो मैं तुम्हारी रक्षा करूंगो यह कहिके एक हाथ ते यत्न करिके जैसो गोवर्द्धन पर्व्वत श्रीकृष्णचन्द्रने उठायो तैसे अपनी ओढनी कूं ऊंची उठावति भई २० हे राजन् परीक्षित्! एक गोपी और गोपी के ऊपर चढ़िके पांव शिर ऊपर धरिके एक गोपी ते कहतभई हे दुष्ट सर्प! तू यहां ते निकसि जा मैं दुष्टनके दण्डको देनवारो जन्मो हों २१ ता समय एक गोपी बोलतभई हे गोपियो! यह वनमें भयानक दवलगी है ताकूं देखो जल्दी देसी नेत्र मूंदिलेउ मैं या आगि कूं बुझाऊंगो अनायास देखे विना कल्याण करूंगो २२ कोई एक दुर्बल अंगकी गोपी मालासूं उलूखलमें बांधि दीनी तब डरपिके सुन्दर जामें नेत्र ऐसे मुखकू ढकिके डरपेको अनुकरण करतिभई २३ याप्रकार वृन्दावनकी लता वृक्षन ते पूंछतपूंछत आगे वनमें जायके परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके चरणके खोज देखत भई २४ ध्वजा कमल वज्र अंकुश यव इनते आदिलेके जो चिह्न हैं तिनसूं महात्मा जो नन्दको वेटा ताको निश्चय चरणहै या प्रकार खोज लखे हे २५ अवला जे गोपी हैं ते चरणन के जो खोज हैं तिनसूं श्रीकृष्णचन्द्र के जायवे को जो मार्ग है ताय ढूंढ़तभई आगे जायके श्रीकृष्ण के चरणन के खोजमें प्यारी के चरणन के खोज देखिके यह बोलत भई २६ ये कौनके खोजहैं

नन्दको पुत्र काहूको अपने संग लैगयो है और वाके कन्धेपै हाथ धरि लियो है जैसे हाथी हथिनी के ऊपर सूंड़ि धरिलेयहै २७ निश्चय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको याने आराधन कीनोहै जा कारण हम सबकों त्यागिके प्रसन्न होयके प्यारो गोविन्द याकूं एकान्त में लैगयो २८ हे सखियो ! यह गोविन्द के चरण की रेणुकूं ब्रह्मा महादेव लक्ष्मी सम्पूर्ण अपने पाप दूरि करिवे के लिये माथे पै चढ़ावे हैं २९ ता प्यारी के पावन के खोज हमको व्याकुल बहुत करे हैं देखो हम सबको त्यागिके अकेली एकान्तमें श्रीकृष्णचन्द्र को अधरामृत भोग करे है ३० आगे चलिके कहे हैं यहां वाके पावनके खोज नहीं दीखे हैं सखी तिनुका अंकुरा लगिके कोमल चरणनमें खेदभयो है तब प्यारेने प्यारीकूं उठायलियो है ३१ या प्रकार गोपी खोजनकूं देखत अचेत होय के विचरतिभई श्रीकृष्ण और स्त्रीनकूं छोड़िके वनमें जा गोपीकूं अपने संग लेजातभये वह गोपी सब स्त्रीन में अपने कूं श्रेष्ठ मानतभई क्योंकि चाहनाकरे जे गोपी हैं तिनें छोड़िके यह प्यारो मेरो सेवन करेहै ३२ कामी श्री

तायानन्दसूनुना ॥ अंसन्यस्तप्रकोष्ठायाः करेणोःकरिणायथा २७ अनयाऽऽराधितोनूनं भगवान्हरिरीश्वरः ॥ यन्नोविहायगोविन्दः प्रीतोयामनयद्रहः २८ धन्याअहोअमीआल्यो गोविन्दाङ्घ्र्यब्जरेणवः ॥ यान्ब्रह्मेशोरमादेवी दधुर्मूर्ध्न्यघनुत्तये २९ तस्याअमूनिनःक्षोभं कुर्वन्त्युच्चैःपदानियत् ॥ यैकाऽपहृत्यगोपीनां रहोभुङ्क्तेऽच्युताधरम् ३० नलक्ष्यन्तेपदान्यत्र तस्यानूनंतृणाङ्कुरैः ॥ खिद्यत्सुजाताङ्घ्रितलामुन्निन्येप्रेयसींप्रियः ३१ अत्रप्रसूनावचयः प्रियार्थेप्रेयसाकृतः ॥ प्रपदाक्रमणेएते पश्यतासकलेपदे ३२ केशप्रसाधनंत्वत्र कामिन्याःकामिनाकृतम् ॥ तानिचूडयताकान्तामुपविष्टमिहध्रुवम् ३३ रेमेतयाचात्मरतआत्मारामोऽप्यखण्डितः ॥ कामिनांदर्शयन्दैन्यं स्त्रीणांचैवदुरात्मताम् ३४ इत्येवंदर्शयन्त्यस्ताश्चेरुर्गोप्योविचेतसः ॥ यांगोपीमनयत्कृष्णो विहायान्याःस्त्रियोवने ३५ साचमेनेतदात्मानं वरिष्ठंसर्वयोषिताम् ॥ हित्वागोपीःकामयानामामसौभजतेप्रियः ३६ ततोगत्वावनोद्देशं दृप्ताकेशवमब्रवीत् ॥ नपारयेऽहंचलितुं नयमांयत्रतेमनः ३७ एवमुक्तःप्रियामाह स्कन्धमारुह्यतामिति ॥ ततश्चान्तर्दधेकृष्णः सावधूरन्वतप्यत ३८ हाना

कृष्णचन्द्र ने कामिनी के या स्थानमें केश बाहि के सुधारे हैं प्यारी कूं बैठाय के केश गुहे जो प्यारोहै सो या स्थानमें निश्चय बैठतभयो ३३ श्रीशुकदेवजी कहे हैं आत्माराम अर्थात् अपने स्वरूप में रमण करे अखण्डित अर्थात् स्त्रीन के कटाक्षके वश नहीं ऐसेहू श्रीकृष्णचन्द्र ता प्यारी के संग रमण करतभये काहे के लिये कामीपुरुषन कूं दीनसों दिखायवे के लिये कामीपुरुष ऐसे स्त्रीनके वशीभूत अधीन होय जाय हैं जैसे कहैं तैसेही करे है स्त्री ऐसी दुष्टा होयहैं जो इच्छा में आवै सोई करावैंहैं ३४ या प्रकार गोपी अचेतहोय होयके खोजन कों देखतभई श्रीकृष्ण और स्त्रीनकूं छांडि के वनमें जा गोपी कूं अपने संग लेजातभये वह गोपी सब स्त्रीनमें अपनेकूं श्रेष्ठ मानतभई चाहना करे जो गोपी हैं तिनें त्यागि के यह प्यारो मेरे संग सेवन करे है ३५ । ३६ ता पीछे वह गोपी गर्वित होय के केशव श्रीकृष्णचन्द्र ते बोलत भई मोपै चलो नहीं जायहै जहाँ तुम्हारो मन होय तहाँ ले चलो ३७ या प्रकार जब प्यारी ने कही तब श्रीकृष्णचन्द्र प्यारी वे कहे हैं मेरे कन्धापै

चढिलेउ तब चढनेलगी तबहीं श्रीकृष्णचन्द्र अन्तर्द्धान होय गये वह गोपी विलाप करतभई ३८ हा नाथ! हे रमावनवारे! हे महाभुज! तुम कहाँ हो कहाँ हो हे सखे! तुम्हारी दासी कृपण मैं हूं
ताको अपनो समीप होय के दर्शन देउ ३९ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! वे सब इकट्ठी गोपी श्रीकृष्णचन्द्र को दूर ते मार्ग ढूंढत ढूंढत प्यारे के वियोग में मोहित और अतिदुःखित
वा सखी कूं देखत भई ४० ता प्यारीने कही जो बात है ताकूं सुनि के और माधव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सूं ता प्यारी ने सत्कार पायो ताको सुनि के और गर्व भगे ते अपमान भयो ता
कूं सुनिके गोपी बड़े आश्चर्य कूं प्राप्त होति भई ४१ चन्द्रमा की चाँदनी को मकाश जहाँतक हो तहाँताई तो गोपी वनमें ढूंढत भई आगे वृक्षनकी छाया को अँधेरो देखिके बगदि आई ४२
ता श्रीकृष्णमें मन जिनके लगि रहे ताही की बातनकूं कहैं ताही की चेष्टान कूं ग्रहण करें ताको रूप होय के तिन के गुणन कूं गावत देहन की घरनकी सुधि भूलि गई ४३ फेरि बगदि

थरमणश्रेष्ठ क्वासिक्वासिमहाभुज ॥ दास्यास्तेकृपणायामे सखेदर्शयसन्निधिम् ३९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ अन्विच्छन्त्योभगवतोमार्गंगोप्योविदूरतः ॥ ददृ
शुःप्रियविश्लेषमोहितांदुःखितांसखीम् ४० तयाकथितमाकर्ण्य मानप्राप्तिंचमाधवात् ॥ अवमानंचदौरात्म्याद्विस्मयंपरमंययुः ४१ ततोविशन्वनंचन्द्र
ज्योत्स्नायावद्विभाव्यते ॥ तमःप्रविष्टमालक्ष्य ततोनिववृतुःस्त्रियः ४२ तन्मनस्कास्तदालापास्तद्विचेष्टास्तदात्मिकाः ॥ तद्गुणानेवगायन्त्योनात्मा
गाराणिसस्मरुः ४३ पुनःपुलिनमागत्य कालिन्द्याःकृष्णभावनाः ॥ समवेताजगुःकृष्णं तदागमनकाङ्क्षिताः ४४ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशम
स्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांकृष्णान्वेषणंनामत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३० ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥
गोप्यऊचुः ॥ जयतितेऽधिकंजन्मनाव्रजः श्रयतइन्दिराशश्वदत्रहि ॥ दयितदृश्यतांदिक्षुतावकास्त्वयिधृतासवस्त्वांविचिन्वते १ शरदुदाशयेसाधु
जातसत्सरसिजोदरश्रीमुषादृशा ॥ सुरतनाथतेऽशुल्कदासिकावरदनिघ्नतोनेहकिंवधः २ विषजलाप्ययाद्व्यालराक्षसाद्वर्षमारुताद्वैद्युतानलात् ॥ वृष

के यमुना जी के पुलिन में आय के श्रीकृष्णकी जिनके भावना लगि रही तिनके आयवेकी पैड़ो देखें सम्पूर्ण जुरिमिलि के श्रीकृष्णचन्द्र कूं गावत भई ४४ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपि
यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडाया कृष्णान्वेषणंनामत्रिंशतितमोऽध्यायः ३० ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥
( एकत्रिंशेनिराशास्ताःपुनःपुलिनमागताः ॥ कृष्णमेवानुगायन्त्यःमार्थयन्तेतदागमम् ? इकतीसवें अध्याय में गोपियां निराश होकर फिर यमुना जी के किनारे आकर कृष्णजी को गान करती
हुई तिनके आगमनकी प्रार्थना करती भई १ ) अब सम्पूर्ण गोपी कहे हैं तुम्हारे जन्म लिये ते यह व्रज अधिक सुन्दर लगे है और याही ते लक्ष्मी जो है सो निरन्तर शोभायमान करे है या प्रकार
सब व्रज में आनन्द होय रह्यो है हे प्यारे! तो में प्राणन कूं धरिके तेरी गोपी तो कूं दिशानमें ढूंढत डोले हैं १ हे सम्भोग के पति! हे मनोवाञ्छित फलके देनवारे! शरद्ऋतु के सरोवरनमें भली
मकार उपजे जो श्रेष्ठ कमल ताके भीतरकी शोभाकूं चुरावै ऐसी तेरी दृष्टि तासूं विना मोलकी दासी हमहैं तिनकूं तुम मारोहो या संसारमें मारिवो नहीं कहावै है कहा शस्त्रही ते मरे है दृष्टिसूं नहीं मरे है

कहा याते तैंने दृष्टिसूं हमारे प्राण हरिलीने हैं तिनके देवेके लिये दिखाई दे २ बहुत मृत्युन ते कृपाकरिके रक्षाकरी अब क्यों कामदेवकों भेजिके दृष्टिसूं मारोहो विषके जल ते जो मृत्युही ताते रक्षा करी अघासुर आयो ताते इन्द्रने वर्षाकरी पवन चलाईही ताते बिजलीकी आगि ते वृषासुर ते यमकेपुत्र व्योमासुर और सम्पूर्ण भयते हे श्रेष्ठ! तैंने वेरवेरमें रक्षाकरी है अब क्यों हमें छोडेहै ३ तुम यशोदा के पुत्र नहीं हो सब देहधारीन के बुद्धिके साक्षी हो ब्रह्मा ने विश्व की रक्षा करिबे के लिये प्रार्थना करी तब हे सखे! यादवन के कुलमें प्रकट भये ४ हे यादवन में श्रेष्ठ! हे कान्त! संसार के भयते तुम्हारे चरण सेवन करें जे पुरुष हैं तिनकूं अभयरूपी कामनान के देनवारे लक्ष्मी के हाथ को पकरनवारो जो तुम्हारो हस्तकमल है ताकूं हमारे माथे पै धरो ५ हे सखे! हे वीर! हे व्रजवासीनके दुःख के हरनवारे! अपने भक्तनके गर्व कों दूरि करनवारी जाकी मुसिकानि सो हम तुम्हारी दासी हैं तिनकूं सेवन करो पहिले स्त्री हम हैं तिनको अपनो मुखकमल दिखावो ६ प्रणत

मयात्मजाद्विश्वतोभयादृषभतेवयंरक्षितामुहुः ३ नखलुगोपिकानन्दनोभवानखिलदेहिनामन्तरात्मदृक् ॥ विखनसाऽर्थितोविश्वगुप्तये सखउदेयिवान्सात्वतांकुले ४ विरचिताभयंवृष्णिधुर्यते चरणमीयुषांसंसृतेर्भयात् ॥ करसरोरुहंकान्तकामदंशिरसिधेहिनःश्रीकरग्रहम् ५ व्रजजनार्त्तिहन्वीरयोषितां निजजनस्मयध्वंसनस्मित ॥ भजसखेभवत्किङ्करीःस्मनोजलरुहाननंचारुदर्शय ६ प्रणतदेहिनांपापकर्शनं तृणचरानुगंश्रीनिकेतनम् ॥ फणिफणार्पितन्तेपदाम्बुजं कृणुकुचेषुनःकृन्धिहृच्छयम् ७ मधुरयागिरावल्गुवाक्यया बुधमनोज्ञयापुष्करेक्षण ॥ विधिकरीरिमावीरमुह्यतीरधरसीधुनाऽऽप्याययस्वनः ८ तवकथाऽमृतंतप्तजीवनं कविभिरीडितंकल्मषापहम् ॥ श्रवणमङ्गलंश्रीमदाततं भुविगृणन्तितेभूरिदाजनाः ९ प्रहसितंप्रियप्रेमवीक्षणं विहरणञ्चतेध्यानमङ्गलम् ॥ रहसिसंविदोयाहृदिस्पृशः कुहकनोमनःक्षोभयन्तिहि १० चलसियद्व्रजाच्चारयन्पशून्नलिनसुन्दरंनाथतेपदम् ॥ शिलतृणाङ्कुरैःसीदतीतिनः कलिलतांमनःकान्तगच्छति ११ दिनपरिक्षयेनीलकुन्तलैर्वनरुहाननंबिभ्रदावृतम् ॥ घनरजस्वलंदर्शयन्मुहुर्मनसिनःस्मरंवीरयच्छसि १२

अर्थात् नम्र जे देहधारी हैं तिनके पापको दूरि करनवारो गौवनके पाछे पाछे चले काली के फण पै नाचे ऐसो तेरो चरणकमल है ताकूं हमारे कुचन पै धरिके कामदेव की व्यथाकूं दूरि कर ७ हे कमलदललोचन! सुन्दर है वाक्य जामें ऐसी तेरी मधुरवाणी सों हे वीर! तेरी दासी मोहित भई जे हम हैं तिनकूं जीवन दे ८ संतप्त-पुरुषन कों जिवावनवारो कविन ने बड़ाई जाकी करी पापन को दूरि करनवारो कानन कों मंगलरूप शान्त ऐसो तुम्हारो कथारूप अमृत कूं जे पुरुष पृथ्वी में कहे हैं वे बड़े दाताहैं ९ तेरो हँसीसहित मुख प्रेम भरी चितवनि ध्यान में मङ्गलरूप तेरो विहार हृदयकूं स्पर्श करनवारी एकान्त की बातें हमारे मनकूं क्षोभ करे है १० हे नाथ! जासमय गौ चरायवे कूं व्रज ते चलोहो तब तुम्हारो कमलकी तुल्य सुन्दर चरण सो काकरी तृण अंकुर लगिके कष्ट कू पावे है तासूं हे कान्त! हमारो मन चञ्चल होयहै ११ सन्ध्या समय नील जे केशहैं तिनसूं ढक्यो ऐसे कमलतुल्य मुखकूं धारण करिके गौवनकी रज जो उड़ी है

तासूं धूसरो जो मुखहै ताकूं वेर वेर दिखाइके हे वीर ! हमारे मन में कामदेव को भेजो हो संग नहीं गयो है यह तुम्हारो निश्चय कपट है १२ नम्र जे देहधारी हैं तिनकूं कामना देनवारो ब्रह्मा ने पूजनकरो पृथ्वी की शोभा को करनवारो आपत्ति में ध्यानयोग्य सुखरूप ऐसो तुम्हारो चरणकमल है ताकूं हे रमावनवारे ! हे कामदेव की पीड़ा के दूर करनवारे ! हमारे कुचनपै धरो १३ हे वीर ! कामदेवकूं बढ़ावो शोक कू दूरकरो बजै जो बाँसुरी है ताने भलेप्रकार अधरामृत चुम्बनकरो चक्रवर्ती आदि लैके जे सुख हैं तिनको दूरकरो १४ जब तुम दिन में बन में जावो हो तब तुम्हारे देखे बिना आधोक्षण युगकी तुल्य बीते है यह बिना देखेको दुःख कहो और घूमघुमारे केश जापै छुटिरहे ऐसो तेरो मुख देखे हैं तिनकी आँखिनपै पलक लगावनवारो ब्रह्मा मूढ़ है या प्रकार पलकलगिवे को अन्तराय नहीं सहारो जाय यह दर्शन में सुख कह्यो १५ पति पुत्र वंश के भय्या बन्धुन कूं त्यागिके बेरे गीतसूं मोहित होयके हम तुम्हारे पास आईं गायवेकी गतीन कूं जाने जो

प्रणतकामदंपद्मजार्चितं धरणिमण्डनंध्येयमापदि ॥ चरणपङ्कजंशन्तमञ्चतेरमणनःस्तनेष्वर्पयाधिहन् १३ सुरतवर्धनंशोकनाशनं स्वरितवेणुनासुष्ठुचुम्बितम् ॥ इतररागविस्मारणंनृणां वितरवीरनस्तेऽधरामृतम् १४ अटतियद्भवानह्निकाननं त्रुटिर्युगायतेत्वामपश्यताम् ॥ कुटिलकुन्तलंश्रीमुखंचतेजड उदीक्षतांपक्ष्मकृद्दृशाम् १५ पतिसुतान्वयभ्रातृबान्धवानतिविलङ्घ्यतेऽन्त्यच्युतागताः ॥ गतिविदस्तवोद्गीतमोहिताः कितवयोषितःकस्त्यजेन्निशि १६ रहसिसंविदंहृच्छयोदयं प्रहसिताननंप्रेमवीक्षणम् ॥ बृहदुरःश्रियोवीक्ष्यधामते मुहुरतिस्पृहामुह्यतेमनः १७ व्रजवनौकसांव्यक्तिरङ्गते वृजिनहन्त्र्यलंविश्वमङ्गलम् ॥ त्यजमनाक्चनस्त्वत्स्पृहात्मनां स्वजनहृद्रुजांयन्निषूदनम् १८ यत्तेसुजातचरणाम्बुरुहंस्तनेषु भीताःशनैःप्रियदधीमहिकर्कशेषु ॥ तेनाटवीमटसितद्व्यथतेनकिंस्वित्कूर्पादिभिर्भ्रमतिधीर्भवदायुषांनः १९ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीगीतंनामैकत्रिंशोऽध्यायः ३१ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

तू है ताते तेरे पास हे अच्युत ! हम आई हे कपटी ! रात्रि में आई जे स्त्री हैं तिनकूं तेरे बिना ऐसो कौन है जो त्यागेगो १६ कामदेवको उदय जासों होय ऐसे एकान्त को संकेत देखिके हँसी सहित मुखको देखिके प्रेमकी चितवनि देखिके लक्ष्मीके रहिबेको ठिकानो तेरो वक्षःस्थल देखिके हमारे बड़ी चाहनाभई है और हमारो मन मोहित होयहै १७ अंग अर्थात् हे श्रीकृष्णचन्द्र ! तुम्हारो प्रकट होनो व्रजवासीनके वनवासीन के दुःख को दूर करनवारो है अतिशय करिके विश्वको मंगलरूपहै याते तेरी चाहना जिनको लगिरहीहै ऐसी जो हमहैं तिनकूं थोड़ीसी कछु वस्तुहै ताकूंदे कृपणता मतिकरै कहा अपने जनहैं तिनके हृदयके रोगके दूर करावनवारो अतिगोप्य औषधहै ताय तुहीं जाने है यह गोपीन को गूढ़ अभिप्रायहै १८ कठोर स्तनपै जो तेरो चरणकमलहै ताय भय ते हौले हौले धरतभई ज्यों कहूं कोमलचरणमें गडि न जाय ता चरणको वनमें उठाय उठाय डोले करे है कहा चरणमें काँटे काँकर लगिके खेद नहीं होयहै यह जब विचारकरै तब तुमहीं जिनके जीवन ऐसी जो हमहैं तिनकी बुद्धि मोहितहोइहै १९ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायागोपीगीतंनामैकत्रिंशोऽध्यायः ३१ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

( द्वात्रिंशेविरहालापविक्लिन्नहृदयोहरिः ॥ तत्राविर्भूयगोपीस्ताःसान्त्वयामासमानयन् १ स्वप्रेमामृतकल्लोलविह्वलीकृतचेतसः ॥ सदयंनन्दयन्गोपीरुद्रतोनन्दनन्दनः २ बत्तीसवें अध्याय में विरह के वार्तालाप सों खेदयुक्त हृदयहोकर कृष्णजी तहाही प्रकटहोकर तिन गोपियों को मान करतेहुये शान्त करतेभये १ अपने प्रेमरूपी अमृतके कल्लोल से विह्वलकिये हुये चित्तवाली गोपियोंको दयासमेत कृष्णजी आनन्दयुक्त करतेहुये प्राप्तहोजातेभये २) अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार गोपी हैं ते गावत चित्रविचित्र विलाप करत श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी जिनके लालसा वे गोपी बड़े स्वर ते रुदन करतभई १ मुसिकाय है मुखकमल जाको शूरवंश में जन्म जाको पीताम्बर कूं पहिरे वनमाला को धारण करे साक्षात् मन्मथ कामदेव ताके मन कूं मोहितकरे ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र गोपीन के बीचमें प्रकट होतभये २ प्रीतिपूर्वक प्रसन्न होयके प्रफुल्लित है नेत्र जिनके ऐसी सम्पूर्ण अबला श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखिके एक संग उठतभई जैसे देहमें प्राण आये ते हाथ पाव उठे हैं ३ कोई गोपी श्रीकृष्णचन्द्र कों हस्तकमल बड़े आनन्दपूर्वक अपने हाथसूं पकरत भई कोई गोपी चन्दन जामें लग्यो ऐसी भुजाकूं कन्धापै आप उनके हाथकों धरतभई ४ कृश

श्रीशुकउवाच ॥ इतिगोप्यःप्रगायन्त्यःप्रलपन्त्यश्चचित्रधा ॥ रुरुदुःसुस्वरंराजन् कृष्णदर्शनलालसाः १ तासामाविरभूच्छौरिःस्मयमानमुखाम्बुजः ॥ पीताम्बरधरःस्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः २ तंविलोक्यागतंप्रेष्ठं प्रीत्युत्फुल्लदृशोऽबलाः ॥ उत्तस्थुर्युगपत्सर्वास्तन्वःप्राणमिवागतम् ३ काचित्कराम्बुजं शौरेर्जगृहेऽञ्जलिनामुदा ॥ काचिद्दधारतद्बाहुमंसेचन्दनभूषितम् ४ काचिदञ्जलिनाऽगृह्णात्तन्वीताम्बूलचर्वितम् ॥ एकातदङ्घ्रिकमलं सन्तप्तास्तनयोरधात् ५ एकाभ्रुकुटिमाबध्य प्रेमसंरम्भविह्वला ॥ घ्नन्तीवैक्षत्कटाक्षेपैः सन्दष्टदशनच्छदा ६ अपराऽनिमिषद्दृग्भ्यांजुषाणातन्मुखाम्बुजम् ॥ आपीतमपिनातृप्यत्सन्तस्तच्चरणंयथा ७ तंकाचिन्नेत्ररन्ध्रेण हृदिकृत्यनिमील्यच ॥ पुलकाङ्ग्युपगुह्यास्ते योगीवानन्दसंप्लुता ८ सर्वास्ताःकेशवालोकपरमोत्सवनिर्वृताः ॥ जहुर्विरहजन्तापं प्राज्ञंप्राप्ययथाजनाः ९ ताभिर्विधूतशोकाभिर्भगवानच्युतोवृतः ॥ व्यरोचताधिकंतात पुरुषःशक्तिभिर्यथा १० ताःसमा

है अंग जाको ऐसी कोई गोपी श्रीकृष्णके मुखमें ते ताम्बूल को उगारहै ताय अपने हाथ में लेतु भई और काम ते तपायमान जो एक गोपी है सो श्रीकृष्णचन्द्र को चरणकमल है ताय अपने स्तनन पै धरतभई ५ एक गोपी अपनी भौंह चढ़ायके कोपके आवेश सूं विकल होयके अपने ओष्ठकूं दातनते दाबिके कटाक्षरूपी बाणन ते मारती सी देखत भई ६ और गोपी नहीं लगेहै पलक जिनमें ऐसी दृष्टिसे श्रीकृष्णचन्द्र को मुखकमल भले प्रकार देख्यो भी है परन्तु फेर फेर देखत नहीं तृप्त होतभई जैसे साधु जिनके चरणारविन्द देखत नहीं तृप्तहोइ हैं ७ रोमाञ्च जाके होयआवें देहमें ऐसी कोई गोपी नेत्रद्वारा हृदय में ले जायके नेत्रन कूं मूंदिके श्रीकृष्णचन्द्र कूं आलिंगन करतभई जैसे योगीजन आनन्दमें व्याप्त होय है केशव श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिके परमआनन्दहै तासूं सुखी होयके सम्पूर्ण गोपी विरहके तापकों त्यागत भई जैसे ईश्वरकों पायके मुमुक्षुजन तापकूं छोड़े हैं अथवा सुषुप्ति अवस्थाको साक्षी है ताय पायके जाग्रत्रूप अवस्थावान् जीव जैसे तापकूं छोड़े है ८ । ९ दूरभये हैं शोक जिनके ऐसी गोपीनके बीचमें अच्युत भगवान् हे परीक्षित् ! अधिकसुन्दर लगतभये जैसे परमात्मा सत्त्वगुण सूं आदिलेके जे शक्ति हैं तिनसूं सुन्दर

लगे है अथवा उपासकपुरुष ज्ञान बल वीर्य्य सूं आदिलेके जे शक्ति हैं तिनसूं सुन्दर लगे है १० तिन गोपीन कों संग लेके फूले जे कुन्द मंदार तिनकी सुगन्धिकी पवन सूं भौंरा जामें गुञ्जारकरें ऐसे यमुनाजी के पुलिन में आयके सुन्दर लगतभये ११ फेर कैसे पुलिन हैं शरद्ऋतु के चन्द्रमा की किरणन के समूह ते रात्रिको अन्धकार जामें ते दूर होयगयो है फेर कैसो है यमुना की तरंगन सूं कोमल वारु के विछौना जामें विछरहे हैं १२ ता श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शनमें जो आनन्दहै तासूं दूरभये है हृदय के रोग जिनके वे गोपी मनोरथको जो अन्तहै ताकूं पावतभई अर्थात् मनोरथ उनके पूरे होतभये जैसे ज्ञानकाण्डमें श्रुति परमेश्वर कूं देखिके आनन्दसूं पूर्ण होयँ काम के सम्पूर्ण बन्धनन कूं त्यागे हैं कुचनकी केशर जिनमें लगी ऐसी अपनी ओढनीन कूं उतार उतार के श्रीकृष्णचन्द्र के बैठिने को तकिया गादी बनावतभई १३ योगेश्वरन के हृदय के भीतर जिनकों कल्पित आसन है वे ईश्वर भगवान् श्रीकृष्ण तीनलोक की शोभा कों एक एकही स्थान कहा तीन

दायकालिन्यानिर्विश्यपुलिनंविभुः ॥ विकसत्कुन्दमन्दारसुरभ्यनिलषट्पदम् ११ शरच्चन्द्रांशुसन्दोहध्वस्तदोषातमःशिवम् ॥ कृष्णायाहस्ततरलाचितकोमलवालुकम् १२ तद्दर्शनाह्लादविधूतहृद्रुजोमनोरथान्तंश्रुतयोयथाययुः ॥ स्वैरुत्तरीयैःकुचकुङ्कुमाङ्कितैरचीक्लृपन्नासनमात्मबन्धवे १३ तत्रोपविष्टो भगवान्सईश्वरोयोगेश्वरान्तर्हृदिकल्पितासनः ॥ चकासगोपीपरिषद्गतोऽर्चितस्त्रैलोक्यलक्ष्म्येकपदंवपुर्दधत् १४ सभाजयित्वातमनङ्गदीपनं सहासलीलेक्षणविभ्रमभ्रुवा ॥ संस्पर्शनेनाङ्ककृताङ्घ्रिहस्तयोः संस्तुत्यईषत्कुपिताबभाषिरे १५ गोप्यऊचुः ॥ भजतोऽनुभजन्त्येकएकएतद्विपर्ययम् ॥ नोभयांश्चभजन्त्येकएतन्नोब्रूहिसाधुभोः १६ श्रीभगवानुवाच ॥ मिथोभजन्तियेसख्यः स्वार्थैकान्तोद्यमाहिते ॥ नतत्रसौहृदंधर्मः स्वार्थार्थन्तद्धिनान्यथा १७ भजन्त्यभजतोयेवै करुणाःपितरोयथा ॥ धर्मोनिरपवादोऽत्र सौहृदञ्चसुमध्यमाः १८ भजतोऽपिनवैकेचिद् भजन्त्यभजतःकुतः ॥ आत्मारामाह्यासकामाअकृतज्ञागुरुद्रुहः १९ नाहंतुसख्योभजतोऽपिजन्तून्भजाम्यमीषामनुवृत्तिवृत्तये ॥ यथाऽधनोलब्धधनेविनष्टेतच्चिन्तयाऽन्यन्निभृतोनवेद २०

लोक की शोभा जामें आयरही ऐसे रूप कों धरिके ता आसन पै बैठारि के गोपीन ने जिनको पूजन करो ऐसे गोपीन की सभा में सुन्दर लगतभये १४ कामदेव के बढावनवारे जे श्रीकृष्ण हैं तिनकी हास लीलापूर्वक चितवनि सों चलायमान जो भृकुटी हैं तिनसूं सत्कार करिके गोदमें धरे जो श्रीकृष्णचन्द्र के चरण तिनकूं हाथन ते दाबत स्तुतिकरिके कछु एक क्रोध ते गोपी बोलत भई १५ सम्पूर्ण गोपी कहे हैं कि हे महाराज! एक पुरुष तो भजतेन को भजे हैं वे कौनसे हैं और एक ऐसे हैं कि नहीं भजतेन को भजे हैं वे कौन हैं और एक भजतेन कों न भजनेन कों दोनोंनकों नहीं भजे हैं वे कौनसे हैं सो हे कृष्ण! यह हमारे आगे भलेप्रकार समझा के कहो १६ श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र बोले हे सखियो! जे पुरुष परस्पर भजे हैं अर्थात् जितनो वे उनको चाहैं तितनो वे उनको चाहैं वे पुरुष तो आप स्वार्थी हैं वे भजनमें स्नेह सुख धर्म्म कछुओ नहीं है वह तो केवल अपनोही भजन है १७ और जे नहीं भजतेन कों भजे हैं वे पुरुष दो प्रकार के हैं एक तो करुणावान् दूसरे स्नेही जैसे माता पिताकों पुत्र नहीं चाहे है परन्तु वे वाके ऊपर कृपा करे हैं और या भजन में निर्दोष धर्म्म है हे सुमध्यमाः सुन्दर है कटि जिनकी! हे

गोपियो! या भजन में स्नेह भी है १८ कोई पुरुष भजतेनकू भी नहीं भजे है अभजतेन कूं कहाँ ते भजेंगे वे चारप्रकार के हैं एकतो आत्मारामी में रमण करे हैं और एक पूर्णमनोरथ हैं जिनके कोई बातकी चाहना नहीं है और एक अकृतज्ञ हैं उपकार कूं नहीं समझे हैं और एक गुरुद्रोही है जो उपकारकरे ताहीते द्रोह करे है १९ श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे सखियो! जो कोई प्राणी मेरो भजन करे हैं तिनको आपनों और ध्यान लगायवे के लिये मैं उनकूं नहीं भजूंहूं जैसे दरिद्री पुरुष कों धन मिले है और वह धन जातरहे है तब वह वाकी चिन्ता के मारे भूख प्यास नहीं जाने है २० हे अबलाओ! मेरे लिये छोडी है लोकमर्यादा वेदमर्यादा पति पुत्र जिनने ऐसी तुमहो तिनकी वृत्ति लगायवे के लिये तुमकूं देखिवेकों नहीं आयो तुम्हारे पासही छिपिके रहतभयो कहू दूरि नहीं गयोहो याते हे प्रियाओ! यह कृष्ण बुरो है ऐसे मो प्यारे में दोष मति लगावो २१ निर्दूषित है सग जिनको ऐसी तुमहो तिनके उपकार को बदलो मोपै देवतानकी बराबर अवस्था होती तौभी नहीं होसके है क्यों जो छोड़ी न जायँ ऐसो घरकी बेड़ीन कू काटिके मेरो सेवन करतभई यातें तुमहीं कहिदेउ कि कृष्ण हमारो ऋणिया नहीं है तो मेरो छुटकारो है

एवंमदर्थोज्झितलोकवेदस्वानांहिवोमय्यनुवृत्तयेऽबलाः ॥ मयापरोक्षंभजतातिरोहितं मासूयितुंमाऽर्हथतत्प्रियंप्रियाः २१ नपारयेऽहंनिरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यंविबुधायुषाऽपिवः ॥ यामाऽभजन्दुर्जरगेहशृङ्खलाः संवृश्च्यतद्वः प्रतियातुसाधुना २२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीसान्त्वनंनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ३२॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ इत्थंभगवतोगोप्यः श्रुत्वावाचःसुपेशलाः ॥ जहुर्विरहजंतापं तदङ्गोपचिताशिषः १ तत्रारभतगोविन्दोरासक्रीडामनुव्रतैः ॥ स्त्रीरत्नैरन्वितःप्रीतैरन्योऽन्याबद्धबाहुभिः २ रासोत्सवःसंप्रवृत्तो गोपीमण्डलमण्डितः ॥ योगेश्वरेणकृष्णेन तासांमध्येद्वयोर्द्वयोः ॥ प्रविष्टेनगृहीतानां कण्ठेस्वनिकटंस्त्रियः ३ यंमन्येरन्नभस्तावद्विमानशतसंकुलम् ॥ दिवौकसांसदाराणामौत्सुक्यापहृतात्मनाम् ४ ततोदुन्दुभयोनेदुर्निपेतुःपुष्पवृष्टयः ॥ ज

मोपै तुम्हारे उपकार को बदलो नहीं होयसके है २२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीसान्त्वनंनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ३२ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

( त्रयस्त्रिंशेततोगोपीमण्डलीमध्यगोहरिः ॥ प्रियास्तारमयामास ह्लादिनीजनकेलिभिः १ तेतीसवें अध्याय में गोपियोंकी मण्डली के मध्य में प्राप्त कृष्णजी तिन प्यारी गोपियों को ह्लादिनीजन केलियों से रमण करातेभये १ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं या प्रकार जा श्रीकृष्ण के हस्त चरण कूं आदिले के अंगनसूं बढे हैं मनोरथ जिनके ऐसी गोपी भगवान् श्रीकृष्ण के वचन श्रवण करिके विरह के तापकूं त्यागतभई १ तहां गोविन्द श्रीकृष्ण हैं सो अपनी आज्ञाकी करनवारी प्रसन्न होय आपुस में हाथ जिनने पकरि लिये ऐसी स्त्रीन में रत्न जो गोपी हैं तिनकूं सङ्ग लेके रासक्रीड़ा को आरम्भ करतभये २ गोपीन के समूह हैं तिनसों शोभायमान ऐसो रासको उत्सव है सो योगके ईश्वर श्रीकृष्ण रचत भये मण्डलरूप करिके ठाढ़ीभई जे गोपी हैं तिनके दो दो के बीच में कण्ठ में गलबाहीं डारि गान करत आपहू ठाढ़े भये ३ जिन श्रीकृष्णचन्द्र कूं सब गोपी प्यारो मेरे पास है वह कहे प्यारो मेरे पासहै या प्रकार अपने अपने पास मानत भई रास देखिवेकी

इच्छा जिनके भई ऐसे देवता अपनी स्त्रीनकूं लेके आये तिनके विमाननसूं आकाश छाय रह्यो है ४ देवतान के आये पीछे नगारे बजतभये फूलनकी वर्षा होतभई मुख्य मुख्य गन्धर्व अपनी अपनी स्त्रीन को संगलेके श्रीकृष्ण के निर्म्मल यशको गावतभये ५ प्यारे श्रीकृष्णसहित जे स्त्री हैं तिन के कंकण नूपुर किंकिणीन को रासमण्डल में बड़ो झनकार शब्द होतभयो ६ जैसे दो दो सोने के मणियान के बीचमें एक एक नीलमणि सुन्दर लगे हैं तैसे वा रासमण्डल में दो दो गोपीन के बीच में एक एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अतिसुन्दर लगत भये ७ पावन की धरनि भुजान की हलनि मुसिकानि सहित भृकुटीन की चढनि कमरन की लचकनि कुचनकी और वस्त्रनकी हलनि कपोलन पै कुण्डलन की हलनि तिनसूं पसीना मुंहपै जिनके आय गये चोटिनकी नारेन की गांठि जिनकी खुलगई ऐसी श्रीकृष्णचन्द्र की वधू गोपी श्रीकृष्ण कूं गावत जैसे मेघमण्डल में बिजुली सुन्दर लगे हैं तैसे सुन्दर लगतभई ८ नाना रंगनसूं कण्ठ जिनके रंगिरहे रतिही जिनको

जगुर्गन्धर्वपतयः सस्त्रीकास्तद्यशोमलम् ५ वलयानांनूपुराणां किङ्किणीनाञ्चयोषिताम् ॥ सप्रियाणामभूच्छब्दस्तुमुलोरासमण्डले ६ तत्रातिशुशुभेताभिर्भगवान्देवकीसुतः ॥ मध्येमणीनांहैमानां महामरकतोयथा ७ पादन्यासैर्भुजविधुतिभिः सस्मितैर्भ्रूविलासैर्भज्यन्मध्यैश्चलकुचपटैः कुण्डलैर्गण्डलोलैः ॥ स्विद्यन्मुख्यःकवररशनाग्रन्थयःकृष्णवध्वोगायन्त्यस्तंतडितइवतामेघचक्रेविरेजुः ८ उच्चैर्जगुर्नृत्यमानारक्तकण्ठ्योरतिप्रियाः ॥ कृष्णाभिमर्शमुदितायद्गीतेनेदमावृतम् ९ काचित्समंमुकुन्देनस्वरजातीरमिश्रिताः ॥ उन्निन्येपूजितातेनप्रीयतासाधुसाध्विति ॥ तदेवध्रुवमुन्निन्येतस्यैमानञ्चबह्वदात् १० काचिद्रासपरिश्रान्ता पार्श्वस्थस्यगदाभृतः ॥ जग्राहबाहुनास्कन्धंश्लथद्वलयमल्लिका ११ तत्रैकांसगतंबाहुंकृष्णस्योत्पलसौरभम् ॥ चन्दनालिप्तमाघ्राय हृष्टरोमाचुचुम्बह १२ कस्याश्चिन्नाट्यविक्षिप्तकुण्डलत्विषमण्डितम् ॥ गण्डंगण्डेसन्दधत्याअदात्ताम्बूलचर्वितम् १३ नृत्यन्तीगायतीकाचित्कूजन्नूपुरमेखला ॥ पार्श्वस्थाच्युतहस्ताब्जं श्रान्ताधात्स्तनयोःशिवम् १४ गोप्योलब्ध्वाऽच्युतंकान्तं श्रियएकान्तवल्लभम् ॥ गृहीतकण्ठ्यस्तद्दोर्भ्यां

प्यारी श्रीकृष्णको स्पर्श जिनको होय तासूं बड़ो जिनके आनन्द वे गोपी नृत्य करत ऊँचे स्वर से गावतभई जिनको गीत या विश्व में छायरह्यो ९ कोई गोपी मुकुन्द जे श्रीकृष्ण हैं तिनके संग उच्चस्वरन के आलापन की गतिन कूं उठावत भई कैसे स्वरन की जातिलीनी श्रीकृष्णने जो स्वर उठायो है तिनमें मिली हैं तब श्रीकृष्ण प्रसन्न होयके स्याबास स्याबास ऐसे बड़ाई करत भये ताते स्वरनकी जाति लीनीही तिनकूं ध्रुवताल में बांधिके गावतभई जो गोपी हैं सो गोपी को श्रीकृष्णचन्द्र बहुत मान देत भये १० कोई गोपी रासमें श्रमित होयके पासमें गदाके धारण करनवारे श्रीकृष्ण ठाढे हैं तिनके कन्धाको हाथते पकरतभई कङ्कण फूलनके हार जाके शिथिल होयगये ११ तासमय रोमाञ्च जाके होय आये ऐसी एक गोपी कमलकी तुल्य जामें सुगन्धि आवै चन्दन जामें लग्यो ऐसी श्रीकृष्णकी भुजाको अपने कन्धापै धरिके चुम्बन करतभई १२ नृत्यसूं चलायमान जो कपोल ताकूं श्रीकृष्ण के कपोलन ते लगावै ऐसी जो गोपी है ताकूं श्रीकृष्ण बीरी को उगार देतभये १३ नूपुर कंधनी जाके बजें ऐसी कोई एक गोपी नृत्य करत गावत श्रम जाको भयो तब पास श्रीकृष्ण ठाढे हैं तिनको मंगलरूप हस्तकमल अपने स्तनन पै धरति भई १४ 

लक्ष्मी कूं अत्यन्त प्यारे ऐसे अच्युत श्रीकृष्णचन्द्र कूं सुन्दर पति पाइ के तिनकी भुजान सूं कण्ठ में गलबाहीं डारि के श्रीकृष्ण कौं गावती विहार करत भई १५ कानन में नीलकमल और अलकावली तिनसूं शोभायमान जो कपोल और पसीनान के विन्दु तिनसूं शोभायमान जिनके मुख केशन ते झरझर के फूल गिरें जिनके वे गोपी भौंरा जहॉ गवैया रासकी सभा में कङ्कण नूपुर के झनकारे जे वाजे हैं तिनसूं श्रीकृष्ण के संग नृत्य करत भई गवैया बजवैया गन्धर्व्व किन्नरादिक रास देखिके मोहित होय गये तब नूपुर कंकणन के वाजे बजे भौंरा गवैया भये सब रिझवैया होयके पावन के ऊपर फूल वर्षावत भये १६ या प्रकार लक्ष्मी के पति श्रीकृष्ण आलिङ्गन हाथन को स्पर्श स्नेह भरी चितवनि बड़े विलास हास हैं तिनसूं बालक अपनी परछाई सूं खेलै है तैसे व्रजसुन्दरीन के संग रमण करत भये १७ हे कुरूद्वह अर्थात् कौरन के वंश को आनन्द देनवारे राजा परीक्षित्! तिन श्रीकृष्णके अंग में जो आनन्द तासूं विवशहै इन्द्रिय जि-

गायन्त्यस्तंविजह्रिरे १५ कर्णोत्पलालकविटङ्ककपोलघर्मवक्त्रश्रियोवलयनूपुरघोषवाद्यैः ॥ गोप्यःसमंभगवताननृतुःस्वकेशस्रस्तस्रजोभ्रमरगायकरा
सगोष्ठ्याम् १६ एवंपरिष्वङ्गकराभिमर्शस्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः ॥ रेमेरमेशोव्रजसुन्दरीभिर्यथाऽर्भकःस्वप्रतिबिम्बविभ्रमः १७ तदङ्गसङ्गप्रमदाकु
लेन्द्रियाः केशान्दुकूलंकुचपट्टिकांवा ॥ नाञ्जःप्रतिव्योढुमलंव्रजस्त्रियोविस्रस्तमालाभरणाःकुरूद्वह १८ कृष्णविक्रीडितंवीक्ष्य मुमुहुःखेचरस्त्रियः ॥ का
मार्दिताःशशाङ्कश्च सगणोविस्मितोऽभवत् १९ कृत्वातावन्तमात्मानं यावतीर्गोपयोषितः ॥ रेमेसभगवांस्ताभिरात्मारामोऽपिलीलया २० तासामति
विहारेण श्रान्तानांवदनानिसः ॥ प्रामृजत्करुणःप्रेम्णा शन्तमेनाङ्गपाणिना २१ गोप्यःस्फुरत्पुरटकुण्डलकुन्तलत्विङ्गण्डश्रियासुधितहासनिरीक्षणेन ॥
मानंदधत्यऋषभस्यजगुःकृतानि पुण्यानितत्कररुहस्पर्शप्रमोदाः २२ ताभिर्युतःश्रममपोहितुमङ्गसङ्गघृष्टस्रजःसकुचकुङ्कुमरञ्जितायाः ॥ गन्धर्व्वपालि
भिरनुद्रुतआविशद्वाः श्रान्तोगजीभिरिभराडिवभिन्नसेतुः २३ सोऽम्भस्यलंयुवतिभिःपरिषिच्यमानः प्रेम्णेक्षितःप्रहसतीभिरितस्ततोऽङ्ग ॥ वैमानिकैः

तकी और खिसिले हैं माला गहने जिनके ऐसी व्रज की स्त्री गोपी हैं ते केशन कूं रेशमी वस्त्रन कूं कुचन के वस्त्रन कूं सम्हारवे कूंन समर्थ होतभई १८ श्रीकृष्ण की रासक्रीडा देखिके आकाश में देवांगना काम सूं पीड़ित होय के मोहित होत भई तारागण सहित चन्द्रमा आश्चर्य्य मानके चलिवो भूलि गयो तब और ग्रह भी जहॉ के तहॉ रहत भये तासूं राति जो वढ़ि गई तिनमें सुख पूर्व्वक विहार करतभये १९ जितनी गोपन की स्त्रीरहीं तितनेही अपने रूप करिके आत्माराम भगवान् श्रीकृष्ण गोपीन के संग लीला करत रमत भये २० अत्यन्त विहार सूं श्रम जिनको भयो ऐसी गोपीन के मुख के पसीना को देखिके करुणा जिनके आय गई ऐसे श्रीकृष्ण हैं सो प्रेमसों सुख को देनवारो अपनो हाथ तासूं पोंछत भये २१ श्रीकृष्ण के हस्तकमल के लगिवे ते है आनन्द जिनके ऐसी जे गोपी हैं ते प्रकाशमान सुवर्ण के कुण्डल और केशन की कान्ति सों शोभायमान अमृतसमान हाससमेत चितवनिसों कृष्णजी को पूजन करतीभई और तिनके पुण्यकारी कर्मो को गावत भई २२ रासक्रीड़ा को श्रम जिनको भयो ऐसे श्रीकृष्ण तिन गोपिनकों संग लेके श्रम दूरि करिवे के लिये जलमें धसत भये कुचनकी केशर जामें लगी अंगसंग सू रगड़ी ऐसी

जो माला है ताकी सुगन्धि सूं गन्धर्व्वन की तुल्य भौंरा गावत गावत पीछे चले जाय हैं जैसे हथिनीन कूं संगलैके हाथी जलविहार करिबे कूं जाय है २३ अङ्क अर्थात् हे राजन् परीक्षित् ! इत उत ते जल में स्त्रीन कू छींटा देय हैं श्रीकृष्ण कूं देखिके प्रेम ते हेरो हैं विमानन में बैठे देवता जिनकी स्तुति करें पुष्पन की वर्षा करें हाथी की तुल्य जिनकी लीला ऐसे आत्माराम श्रीकृष्ण तहूं जल में अथवा गोपीन के मण्डल में विहार करत भये २४ जलविहार करे पीछे जल के स्थल के पुष्प हैं तिनकी सुगन्धि जिन में आवै ऐसी पवन सों सेवित हैं दिशान के अन्त जामें ऐसो जो यमुनाजी को बाग है तामें भौंरा गोपी जिनके संग ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र विहार करत भये मद जाके चुवे ऐसो हाथी जैसे हथिनीन के संग विहार करे है २५ या प्रकार प्रकाशमान जे रात्री हैं तिनकूं चन्द्रमा की किरणन सूं सत्य जिनको सङ्कल्प अनुरागवती जो गोपी हैं तिनके समूह में विराजमान अपने विषे वीर्य्य जिनने रोको ऐसे श्रीकृष्ण शरदृऋतुमें रमण करत काव्यन ने कहे जे रस हैं तिनके आश्रय ऐसी शरदृऋतु के चन्द्रमा की किरणन सूं प्रकाशमान जे रात्रि है तिनें सेवन करतभये २६ राजा परीक्षित् प्रश्न करें हैं हे महाराज शुकदेवजी ! धर्म्म के स्थापन करिबे के लिये और

कुसुमवर्षिभिरीड्यमानोरेमेस्वयंस्वरतिरत्रगजेन्द्रलीलः २४ ततश्चकृष्णोपवने जलस्थलप्रसूनगन्धानिलजुष्टदिक्तटे ॥ चचारभृङ्गप्रमदागणावृतोयथाम दच्युद्द्विरदःकरेणुभिः २५ एवंशशाङ्कांशुविराजितानिशाः ससत्यकामोऽनुरतावलागणः ॥ सिषेवआत्मन्यवरुद्धसौरतः सर्व्वाःशरत्काव्यकथारसा श्रयाः २६ ॥ राजोवाच ॥ संस्थापनायधर्मस्य प्रशमायेतरस्यच ॥ अवतीर्णोहिभगवानंशेनजगदीश्वरः २७ सकथंधर्मसेतूनां वक्ताकर्त्ताऽभिरक्षिता ॥ प्रतीपमाचरद्ब्रह्मन् परदाराभिमर्शनम् २८ आप्तकामोयदुपतिः कृतवान्वैजुगुप्सितम् ॥ किमभिप्रायएतन्नःसंशयंछिन्धिसुव्रत २९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ धर्मव्यतिक्रमोदृष्टईश्वराणाञ्चसाहसम् ॥ तेजीयसांनदोषाय वह्नेःसर्वभुजोयथा ३० नैतत्समाचरेज्जातु मनसाऽपिह्यनीश्वरः ॥ विनश्यत्याचरन्मौ ढ्याद्यथारुद्रोऽब्धिजंविषम् ३१ ईश्वराणांवचःसत्यं तथैवाचरितंक्वचित् ॥ तेषांयत्स्ववचोयुक्तं बुद्धिमांस्तत्समाचरेत् ३२ कुशलाचरितेनैषामिहस्वार्थो

अधर्म्म के नाश करिबे के लिये जगत् के ईश्वर श्रीकृष्ण भगवान् परिपूर्ण रूप करिके अवतरे हैं और धर्म्म की मर्य्यादान के कहनवारे करनवारे रक्षा करनवारे श्रीकृष्ण बिरानी स्त्रीनको स्पर्श करनो यह अधर्म्म कैसे करतभये पूर्णकाम यादवनके पति श्रीकृष्ण निंदित कर्म्म कैसे करतभये याको कहा अभिप्रायहै सुन्दरहै व्रत जिनको ऐसे हे शुकदेवजी ! यह जो हमारो सन्देहहै ताय दूरि करो २७।२८।२९ यह वचन श्रवण करिके श्रीशुकदेवजी बोले हे राजन् परीक्षित् ! सामर्थ्यवान् कूं धर्म्म को उल्लांघिबो देख्यो है और सामर्थ्यवान् कूं साहसहू देख्यो है ब्रह्मा अपनी पुत्री के पीछे भाज्यो चन्द्रमा बृहस्पति की स्त्रीके पास गयो जैसे अग्निमें बुरी भली वस्तु डारो ताकूं जराय देइ वाकू दोष नहीं लगेहै ऐसे तेजस्वी पुरुषनकूं दोष नहीं लगेहै ३० असामर्थ्यवान् पुरुष इन कू मन से हू न करे और जो अज्ञान ते करे तो मारो जाय जैसे रुद्र बिना और कोई समुद्र के विष कूं पीवे तो मारो जाय ३१ ईश्वरों के वचनही कों सत्यमाने और उनके आचरणकूं कहूं सत्य माने जैसो उनने कह्यो है ताही के अनुसार बुद्धिमान् पुरुष करे राम कृष्ण दोउ अवतारभये हैं रामचंद्रने जैसो कह्यो तैसोहीकरोहै याते उनको कहनो करनो दोनों करै श्रीकृष्णने गीतामें जो कह्यो

है ताय करै और उनने जे लीला करी है तिनको न करे किन्तु ध्यान करे ३२ हे प्रभो अर्थात् राजन् परीक्षित् ! या संसार में अहङ्कार जिनके नहीं ऐसे सामर्थ्यवान् पुरुष जो अच्छोकर्म करें तासूं उनकों पुण्य नहीं होयहै और निकृष्टकर्म करने सूं पाप नहीं होयहै पुण्य पाप तो देह में अहंकार के वश सूं लगे है अहंकाररहित पुरुष कूं कछु दोष नहीं है ३३ समस्त प्राणी पशु पक्षी मनुष्य देवता जीव इनके ईश्वर जो श्रीकृष्ण हैं तिनकूं पुण्य पाप नहीं लगे है यामें कहा कहनो है ३४ जिनके चरणारविन्द को पराग अर्थात् मकरन्दके सेवन करे ते तृप्तभये जे भक्तहैं ते और योगके प्रभाव सों दूरभये हैं सम्पूर्ण कर्मबन्धन जिनके ऐसे जे मुनीश्वर ज्ञानी ते बन्धनसूं रहित होयके अपनी इच्छापूर्व्वक विचरैहै और इच्छाकरिके धारण कियोहै रूप जिनने ऐसे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं बन्धन कहा ते होय ३५ गोपी और तिनके पतिन के सम्पूर्ण देहधारीन के साक्षीरूप होयके जो देहके भीतर रहे है तिन श्रीकृष्णने क्रीडा करिबे के लिये देह धारण करेहै ३६

नविद्यते ॥ विपर्ययेणवानर्थो निरहङ्कारिणांप्रभो ३३ किमुताखिलसत्त्वानांतिर्यङ्मर्त्यदिवौकसाम् ॥ ईशितुश्चेशितव्यानां कुशलाकुशलान्वयः ३४ यत्पादपङ्कजपरागनिषेवतृप्ता योगप्रभावविधुताखिलकर्मबन्धाः ॥ स्वैरञ्चरन्तिमुनयोऽपिननह्यमानास्तस्येच्छयात्तवपुषःकुतएवबन्धः ३५ गोपीनांतत्पतीनाञ्चसर्वेषामेवदेहिनाम् ॥ योऽन्तश्चरतिसोऽध्यक्षःक्रीडनेनेहदेहभाक् ३६ अनुग्रहायभूतानांमानुषंदेहमास्थितः ॥ भजतेतादृशीःक्रीडायाःश्रुत्वातत्परोभवेत् ३७ नासूयन्खलुकृष्णाय मोहितास्तस्यमायया ॥ मन्यमानाःस्वपार्श्वस्थान् स्वान्स्वान्दारान्व्रजौकसः ३८ ब्रह्मरात्रउपावृत्तेवासुदेवानुमोदिताः ॥ अनिच्छन्त्योययुर्गोप्यःस्वगृहान्भगवत्प्रियाः ३९ विक्रीडितंव्रजवधूभिरिदञ्चविष्णोःश्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथवर्णयेद्यः ॥ भक्तिंपरांभगवतिप्रतिलभ्यकामं हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेणधीरः ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ३३ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एकदादेवयात्रायां गोपालाजातकौतुकाः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैः प्रययुस्तेऽम्बिकावनम् १ तत्रस्नात्वासरस्वत्यां देवंपशुपतिंविभुम् ॥

प्राणीनके ऊपर अनुग्रह करिबे के लिये मनुष्य देहधारणकरिके मनुष्य लीला करी हैं जिन लीलानके श्रवण करे ते मनुष्य कृष्णपरायण होयजाय ३७ ता श्रीकृष्णकी मायामें मोहित जे व्रजवासी ते श्रीकृष्णको दोष नहीं लगावत भये अपनी अपनी स्त्रीनको अपने अपने पास मानतभये ३८ ब्रह्ममुहूर्त्त अर्थात् चारघड़ी रात्रि रहे श्रीकृष्णके कहेते घर आइवेकी इच्छा जिनके नहीं ऐसी प्यारी गोपी अपने अपने घरकूं आवतभई ३९ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् ने परमकौतुक जो व्रजवधू गोपीन के संग रासलीला है ताय जो पुरुष श्रद्धापूर्व्वक श्रवणकरे और कथन करे वह पुरुष भगवान्में परमभक्ति पायके थोड़े दिनमें धीर होयके जल्दी देसी हृदयके कामरूप रोग कों त्यागे है ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेरासक्रीडावर्णनंनामत्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ३३ ॥

( चतुस्त्रिंशेऽहिनाग्रस्तं नन्दंहरिरमूमुचत् ॥ विद्याध्रंचाङ्गिरःशापान्छङ्खचूडंतथाऽवधीत् १ रासापदेशतःकाम किङ्करीकृत्यकामतः ॥ अनुगृह्णन्वशंनिन्ये तथाविद्याधराधिपम् २ चौतीसवें अध्याय में अङ्गिराजी के शाप सों सुदर्शन विद्याधर सर्परूप होकर नन्दजी को ग्रसताभया तिससे कृष्णजी नन्दजी को छुड़ातेभये और शङ्खचूड़ को मारते भये १ रास के अपदेश सूं कामते का-

मदेव को दूतकर ग्रहणकर वश में मास करतेभये और विद्याधरों के स्वामी सुदर्शन को भी वश करतेभये २) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! एकसमय भयो है कौतुक जिनके ऐसे व्रजवासी देवीकी यात्रा करिने के लिये बैल जिनमें जुते ऐसे गाडान में बैठि के देवी के वन में जातभये १ ता वनमें सरस्वती नदी में स्नान करिके पशुपति जो महादेव हैं तिनकी हे राजन् परीक्षित्! भक्तिपूर्वक पूजा करिके अम्बिकादेवीकीभी पूजा करत भये २ सम्पूर्ण व्रजवासी महादेव हमारे ऊपर प्रसन्न होयँ या कारण गऊ, सोना, वस्त्र और मधुयुक्त मधुर अन्न ब्राह्मणन कूं दान करत भये ३ बडो है भाग्य जिनको ऐसे नन्द सू आदिलैके समस्तव्रजवासी वा दिनरात्रि कूं जल को आचमन करिके तीर्थ व्रत करते सरस्वती के किनारे वसतभये ४ वा वन में कोई एक अत्यन्त भूखो सर्प अकस्मात् आयके सोतेहुये नन्दरायजी को ग्रसत भयो ५ सर्प ने जब ग्रस्यो तब नन्दरायजी पुकारत भये हे कृष्ण! हे कृष्ण! यह बडो सर्प है मोकों निगले जायहै हे पुत्र! मैं तेरी

आनर्चुरर्हणैर्भक्त्या देवीञ्चनृपतेऽम्बिकाम् २ गावोहिरण्यंवासांसि मधुमध्वन्नमादृताः ॥ ब्राह्मणेभ्योददुःसर्वे देवोनःप्रीयतामिति ३ ऊषुःसरस्वतीतीरे जलंप्राश्यधृतव्रताः ॥ रजनींतांमहाभागानन्दसुनन्दकादयः ४ कश्चिन्महानहिस्तस्मिन् विपिनेऽतिबुभुक्षितः ॥ यदृच्छयागतोनन्दं शयानमुरगोऽग्रसीत् ५ सचुक्रोशाहिनाग्रस्तः कृष्णकृष्णमहानयम् ॥ सर्पोमांग्रसतेतात प्रपन्नंपरिमोचय ६ तस्यचाक्रन्दितंश्रुत्वा गोपालाःसहसोत्थिताः ॥ ग्रस्तञ्चदृष्ट्वाविभ्रान्ताः सर्पंविव्यधुरुल्मुकैः ७ अलातैर्दह्यमानोऽपि नामुञ्चत्तमुरङ्गमः ॥ तमस्पृशत्पदाभ्येत्य भगवान्सात्वतांपतिः ८ सवैभगवतः श्रीमत्पादस्पर्शहताशुभः ॥ भेजेसर्पवपुर्हित्वा रूपंविद्याधरार्चितम् ९ तमपृच्छद्धृषीकेशः प्रणतंसमुपस्थितम् ॥ दीप्यमानेनवपुषा पुरुषंहेममालिनम् १० कोभवान्परयालक्ष्म्या रोचतेऽद्भुतदर्शनः ॥ कथंजुगुप्सितामेतां गतिंवाप्रापितोवशः ११ ॥ सर्पउवाच ॥ अहंविद्याधरःकश्चित्सुदर्शनइतिश्रुतः ॥ श्रिया स्वरूपसम्पत्त्या विमानेनाचरन्दिशः १२ ऋषीन्विरूपानाङ्गिरसः प्राहसंरूपदर्पितः ॥ तैरिमांप्रापितोयोनिं प्रलब्धैःस्वेनपाप्मना १३ शापोमेऽनुग्रहायैव

शरण आयो हूं तू मोको छोड़ाउ ६ या प्रकार नन्दजी की पुकार सुनिके हरबराहट जिनके भयो ऐसे व्रजवासी शीघ्रही उठिके नन्दजी कूं सर्प निगलेहै ऐसे देखिके सुलगती लकरियान सूं सर्पको मारत भये ७ सुलगती लकरियान सूं मारोगयो तथापि नन्दरायजी को न छोड़त भयो तब भक्तनकी रक्षा करनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वा सर्प के चरणनकी ठोकर मारत भये भगवान् श्रीकृष्ण को सुन्दर जो चरणहै ताके लगे से पाप जाके दूरभये वह सर्प देहकों त्यागिके विद्याधर जाको पूजन करैं ऐसे स्वरूप कों धारण करतभयो ८। ९ प्रकाशमान रूपकों धरिके सुवर्णकी माला पहिरे हाथजोरि ठाढ़ो जो पुरुषहै ताय श्रीकृष्ण पूंछतभये १० परमशोभायमान अद्भुत है दर्शन जिनको ऐसे तुम कौनहो विवश होयके यह निन्दित सर्पकी योनि तुमको कैसे मिली है? ११यह सुनिके वह सर्प बोल्यो हे महाराज! सुदर्शन नाम करिके विख्यातमैंकोई विद्याधरहों सम्पत्ति और शरीरकी जो सुन्दरता है तासूं गर्वित होयके विमान में बैठिके दिशान में विचरत भयो १२ स्वरूपको है मद जाके ऐसो मैं अंगिरावंशमें भये ऐसे विरूप जो अष्टावक्रादिक ऋषि हैं तिनकी हांसी करत भयो तब उनने शाप दीनों तासूं मेरी सर्पयोनि होयगई १३ करुणावान् ऋषीश्व-

रनने मेरे ऊपर कृपा करिवे के लिये मो कों शाप दियो जा कारण ते त्रिलोकी के गुरु तुमहौ तिनके चरणारविन्द को स्पर्श करेते पाप दूर भये और जो वे शाप न देते तो तुम्हारे चरण मेरे कहा ते लगते १४ ससार ते डरपि के शरण आये पुरुष के भयके दूरि करनवारे तुमही तिनसों पूंछौं हौ हे सब पापन के दूरि करनवारे तुम्हारे चरणस्पर्शसूं मेरे सब पाप दूरि होयगये १५ हे महायोगिन्! हे महापुरुष! हे महासाधुन के पति! हे प्रकाशयुक्त! हे समस्त लोकन के ईश्वरनके ईश्वर! तुम्हारी शरण आयो जो मैं हौं सो मो कों आज्ञादेउ १६ हे अच्युत अर्थात् अखण्डरूप! तुम्हारो दर्शन करे ते शीघ्रही ब्राह्मण के शाप ते छूटिगयो जिनको नामोच्चारण सब श्रोतानकूं अपनेनकूं पवित्र करे है तुम्हारे चरणस्पर्श ते मैं पवित्र भयो यामें कहा कहनो है या प्रकार दाशार्हवंश में भये जे श्रीकृष्ण तिनकी आज्ञालेके परिक्रमा देके प्रणाम करिके वह सुदर्शन स्वर्गकूं जात भयो और नन्दरायजी कष्ट ते छूटत भये १७। १८ श्रीकृष्णचन्द्र को वैभव देखिके आ-

कृतस्तैःकरुणात्मभिः ॥ यदहंलोकगुरुणापदास्पृष्टोहताशुभः १४ तंत्वाऽहंभवभीतानां प्रपन्नानांभयापहम् ॥ आपृच्छेशापनिर्मुक्तः पादस्पर्शादमीवहन् १५ प्रपन्नोऽस्मिमहायोगिन् महापुरुषसत्पते ॥ अनुजानीहिमांदेव सर्वलोकेश्वरेश्वर १६ ब्रह्मदण्डाद्विमुक्तोऽहं सद्यस्तेऽच्युतदर्शनात् ॥ यन्नाम गृह्णन्नखिलान्श्रोतॄनात्मानमेवच ॥ सद्यःपुनातिकिंभूयस्तस्यस्पृष्टःपदाहिते १७ इत्यनुज्ञाप्यदाशार्हंपरिक्रम्याभिवन्द्यच ॥ सुदर्शनोदिवंयातःकृच्छ्रान्नन्दश्चमोचितः १८ निशाम्यकृष्णस्यतदात्मवैभवं व्रजौकसोविस्मितचेतसस्ततः ॥ समाप्यतस्मिन्नियमंपुनर्व्रजं नृपाययुस्तत्कथयन्तआदृताः १९ कदाचिदथगोविन्दोरामश्चाद्भुतविक्रमः ॥ विजह्रतुर्वनेरात्र्यां मध्यगौव्रजयोषिताम् २० उपगीयमानौललितं स्त्रीजनैर्बद्धसौहृदैः ॥ स्वलंकृतानुलिप्ताङ्गौ स्रग्विणौविरजोऽम्बरौ २१ निशामुखंमानयन्तावुदितोडुपतारकम् ॥ मल्लिकागन्धमत्तालिजुष्टंकुमुदवायुना २२ जगतुःसर्वभूतानां मनःश्रवणमङ्गलम् ॥ तौकल्पयन्तौयुगपत्स्वरमण्डलमूर्च्छितम् २३ गोप्यस्तद्गीतमाकर्ण्य मूर्च्छितानाविदन्नृप ॥ स्रंसद्दुकूलमात्मानंस्रस्तकेशस्रजन्ततः २४ एवंविक्रीडतोः

श्चर्य कूं प्राप्तभये है चित्त जिनके ऐसे व्रजवासी ता पीछे तीर्थ में नियमकूं पूर्ण करिके बडेआनंद तें श्रीकृष्णचन्द्र के चरित्र को कहत व्रजमें आवत भये १९ काहू समय एक यात्राके पीछे गोविन्द और अद्भुत है पराक्रम जिनको ऐसे बलराम दोनों भय्या वन के विषे रात्रि में व्रजकी स्त्रीनके बीच में विहार करतभये २० बाधो है स्नेह जिनने ऐसी स्त्री ललित तिनसूं दोनों भय्या सुन्दर आभूषण पहिरे केशर चन्दन लगाये वनमालाकूं पहिरे निर्मल वस्त्र पहिरके गावे हैं २१ उदय भये हैं तारागण चन्द्रमा जामें ऐसो सन्ध्यासमय ताको सत्कार करे हैं चमेली की सुगन्ध सों मत्त होयके भौंरा गुञ्जार करे हैं कुमोदनी जो फूली हैं तिनसों लगिके पवन चले हैं २२ सब प्राणीन के मनकूं कानकूं आनन्द को देनवारो जो गीत है ताकूं गावत भये स्वरनके मण्डलकी मूर्च्छना कहा आलापचारी ताकूं एक संग लेइ हैं २३ हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण बलदेवको गायवो सुनिके मूर्च्छा जिनको आयगई ऐसी गोपीनके वस्त्र ढीलेहोयगये चोटीनकी गांठ खुलिगई ऐसे

अपनने कूं न जानतभई २४ या प्रकार कृष्ण वलदेव दोनों भय्या मतवारे की तुल्य क्रीड़ा करत गान करत रहे इतने में शंखचूड़ जाकों नाम ऐसो कुवेर को टहलुआ आवत भयो २५ हे राजन्परीक्षित्! कृष्ण वलदेव के देखत भय जाके नहीं ऐसो जो शंखचूड़ कृष्ण वलदेव हैं रक्षक जिनके ऐसे पुकारत जे गोपीन के समूह तिनें खदेर के उत्तरदिशा लेजात भयो २६ जैसे सिंहकी पकरी गौ पुकारे हैं तैसे हे कृष्ण वलदेव! या प्रकार पुकारें ऐसी जो अपनी पुकार ताय देखिके कृष्ण वलदेव दोनों भय्या शंखचूड़ के पीछे दौरत भये २७ मत डरपो २ ऐसो भय के दूरि करनवारो वचन जिनको शाल के वृक्ष हाथ में लिये शीघ्रता सूं कृष्ण वलदेव दौरिके गुह्यकन में अधम जो शंखचूड़ है ताके पीछे जात भये २८ कालमृत्यु की तुल्य पीछे दौरे चले आवें जो श्रीकृष्ण वलदेव तिन्हें देखिके स्त्रीनकूं छोड़िके मूढ़ जो शंखचूड़ है सो अपने प्राण वचायवे के लिये भाजतभयो २९ जहा जहा शंखचूड़ दौरके गयो तहां तहा गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र

स्वैरं गायतोःसंप्रमत्तवत् ॥ शङ्खचूडइतिख्यातो धनदानुचरोऽभ्यगात् २५ तयोर्निरीक्षतोराजंस्तन्नाथंप्रमदाजनम् ॥ क्रोशन्तंकालयामासदिश्युदीच्यामशङ्कितः २६ क्रोशन्तंकृष्णरामेति विलोक्यस्वपरिग्रहम् ॥ यथागादस्युनाग्रस्ताभ्रातरावन्वधावताम् २७ माभैष्टेत्यभयारावौ शालहस्तौतरस्विनौ ॥ आसेदतुस्तंतरसात्वरितंगुह्यकाधमम् २८ सवीक्ष्यतावनुप्राप्तौ कालमृत्यूइवोद्विजन् ॥ विसृज्यस्त्रीजनंमूढः प्राद्रवज्जीवितेच्छया २९ तमन्वधावद्गोविन्दो यत्रयत्रसधावति ॥ जिहीर्षुस्तच्छिरोरत्नं तस्थौरक्षन्स्त्रियोबलः ३० अविदूरइवाभ्येत्य शिरस्तस्यदुरात्मनः ॥ जहारमुष्टिनैवाङ्ग सहचूडामणिंविभुः ३१ शङ्खचूडंनिहत्यैवं मणिमादायभास्वरम् ॥ अग्रजायाददत्प्रीत्या पश्यन्तीनाञ्चयोषिताम् ३२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशङ्खचूडवधोनामचतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ३४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ गोप्यःकृष्णेवनंयातेतमनुद्रुतचेतसः॥ कृष्णलीलाःप्रगायन्त्योनिन्युर्दुःखेनवासरान् १ गोप्यऊचुः ॥ वामबाहुकृतवामकपोलोवल्गि

वाक शिरकी मणि लेवे के लिये पीछे भाजत भये और वलदेवजी स्त्रीनकी रक्षाके लिये ठाडे होतभये ३० हे राजन् परीक्षित्! थोड़ीसी दूर जायके श्रीकृष्णचन्द्र दुष्टहै मन जाको ऐसो शंखचूड़ है ताके मुष्टिक मारिके शिरसहित माथे की मणिकूं लेतभये ३१ श्रीकृष्णचन्द्र या प्रकार शंखचूड़ दैत्य कों मारिके प्रकाशयुक्त जो मणिहै ताय लैके समस्त स्त्रीनके देखत वड़े भय्या वलदेवजीको प्रसन्नता ते देत भये ३२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशंखचूडवधोनामचतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ३४ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( पञ्चत्रिंशेवनंयातेकृष्णेगोकुलयोषितः ॥ युगमश्लोकाभ्युगीतेननिन्युर्दुःखेनवासरान् १ पैंतीसवें अध्याय में कृष्णजी के वन चले जानेमें गोकुलकी स्त्रिया दो श्लोक के गीतसूं दुःखसूं दिनों को वितातीभई १ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्र जब वनमेंगये तब श्रीकृष्णमें लगे हैं मन जिनके ऐसी गोपी विरहमें उनकी लीलानको गाय गायके बड़ेकष्टते दिननकूं व्यतीत

करतभई १ अब गोपी आपुसमें कहे हैं हे गोपियो ! वाई भुजापै वांयें कपोलकों धरिके भृकुटीनकों चढ़ायके मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र अधर के ऊपर वांसुरी कों धरिके कोमल अंगुलीनसूं वाके छिद्रन कूं दाविके जा समय आकाश में है गमन जिनको ऐसे देवतानकी स्त्री अपने पतिन सहित वासुरी को सुनिके प्रथम आश्चर्य मानिके लाजसहित कामदेव के वाणनसूं चित्त जिनने सौंप दिये है नारेनकी सुधि जिनकों न रही या प्रकार मोहकों प्राप्त होतभई २।३ हे अवलाओ ! यह आश्चर्य सुनो हारकी तुल्य निर्म्मल जाकी हँसनि वांसुरी के बजावत समय नीचो मुख करिके जो हँसे है ताकी हारन में प्रकाशित हँसनि होय है अथवा हार की तुल्य छाती में शोभायमान जाकी हँसनि है और छाती में बिजलीकी तुल्य प्रकाशमान स्थिर लक्ष्मी जाके रहै पीड़ित जननको सुख देन वारो यह नन्दको पुत्र जा समय वासुरी कूं बजावे है तब दूरिते वांसुरी को शब्द श्रवण करिके हरिगये है चित्त जिनके ऐसे गौ बैल हरिणन के समूह के समूह दन्तन ते कौर काटिके वाह पकरे भये कानन को ऊँचे करिके सोवत से चित्र लिखेकी तुल्य ठाढे होतभये अज्ञानी पशुपक्षीन की यह दशाहै यह आश्चर्य है ४।५ अब अचेतन नदीन में आश्चर्य है यह कहे हैं हे सखी ! मोर॰

तभ्रुरधरार्पितवेणुम् ॥ कोमलाङ्गुलिभिराश्रितमार्गं गोप्यईरयतियत्रमुकुन्दः २ व्योमयानवनिताःसहसिद्धैर्विस्मितास्तदुपधार्य्यसलज्जाः ॥ काममार्गणसमर्पितचित्ताःकश्मलंययुरपस्मृतनीव्यः ३ हन्तचित्रमबलाःशृणुतेदं हारहासउरसिस्थिरविद्युत् ॥ नन्दसूनुरयमार्त्तजनानांनर्मदोयर्हिकूजितवेणुः ४ वृन्दशोव्रजवृषामृगगावोवेणुवाद्यहृतचेतसआरात् ॥ दन्तदष्टकवलाधृतकर्णानिद्रितालिखितचित्रमिवासन् ५ बर्हिणस्तवकधातुपलाशैर्बद्धमल्लपरिबर्हविडम्बः ॥ कर्हिचित्सबलआलिसगोपैर्गाःसमाह्वयतियत्रमुकुन्दः ६ तर्हिभग्नगतयःसरितोवै तत्पदाम्बुजरजोऽनिलनीतम् ॥ स्पृहयतीर्वयमिवाबहुपुण्याः प्रेमवेपितभुजाःस्तिमितापः ७ अनुचरैःसमनुवर्णितवीर्य्यआदिपूरुषइवाचलभूतिः ॥ वनचरोगिरितटेषुचरन्तीर्वेणुनाऽऽह्वयतिगाःसयदाहि ८ वनलतास्तरवआत्मनिविष्णुं व्यञ्जयन्त्यइवपुष्पफलाढ्याः ॥ प्रणतभारविटपामधुधाराःप्रेमहृष्टतनवःससृजुःस्म ९ दर्शनीयतिलकोवनमालादिव्यगन्धतुलसीमधुमत्तैः ॥ अलिकु

पुच्छ खरिया गेरू मनशिल पात इनसूं मल्लकी तुल्य स्वरूपकरिके कभऊं एक बलदेव भय्या सहित गोपनसहित जो मुकुन्द हैं सो जा समय वांसुरी बजायके गौवनको बुलावे हैं ता समय वांसुरी को शब्द श्रवण करिके नदीन के प्रवाह बहते सूं बन्द होयजाय हैं और पवन सूं उडिके गई जो ताके चरणन की रज है ताकूं हमारी तुल्य आकांक्षा करे हैं और हमारीही तुल्य नहीं है उत्कृष्ट पुण्य जिनके ऐसी नदीन कूं मिले नहीं है प्रेम ते जिनकी लहर कँपे जल जिनके निश्चल होय जाइ हैं ६।७ गोप ग्वालबाल देवता जिनके यशकूं गावें नारायणकी तुल्य सदा स्थिरहै लक्ष्मी जाके वनको विचरनवारो कृष्ण जा समय गोवर्द्धन पर्व्वतकी शिखर पै चरें जे गौ हैं तिनें वासुरी बजायके बुलावे है ता समय फूल फल जिनमें लगे उनके बोझते शाखा जिनकी झुकि रहीं प्रेमकरिके हर्षित हैं चित्त जिनके ऐसे वनके लता वृक्ष अपनपे में विष्णुकों प्रगटकरतसे मकरन्दकी धारा बहावतभये ८।९ सुन्दरनमें अतिसुन्दर अथवा सुन्दर देखिवे लायक है सामरे ललाट में केशर को तिलक जिनके वनमालानमें दिव्यहै सुगन्धि जाकी ऐसी तुलसी की सुगन्धि सों मतवारे भौंरान के समूह तिनको मिलो भयो गीत बड़ो उच्च शब्द ताय आदर से ग्रहण करिके अधर के ऊपर वांसुरी कूं

धरिके वजावें हैं ता समय सरोवरन में सारस हंस और पक्षीनके चित्त हरेगये आयके श्रीकृष्णचन्द्र के पास बैठतभये कैसे पक्षी हैं चित्तकों रोके नेत्रनकों मूंदे मौनकों धारणकरे हैं १० । ११ हे गोपियो ! मालान के जे कानन में कुण्डल हैं तिनसूं शोभायमान भयो है आनन्द जाके ऐसो बलदेव भय्या सहित कृष्ण सब विश्वकों आनन्द देके बासुरी के शब्द सों पूर्ण करे ता समय या महान् कृष्णको अपराध न होय ऐसे मेघ मनमें शंका मानिके मन्द मन्द गरजे हैं और अपने मित्र श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर फूल वर्षावें हैं छत्र करिके छाया करे हैं सो वह मेघ याको सांचो मित्र है यहू सामरो है यहू सामरो है १२ । १३ हे यशोदा ! अनेक प्रकार के गोपनके खेलन में निपुण ऐसो तुम्हारो पुत्र अधर के ऊपर बासुरी कों धरिके आपसे आपही सीखे ऐसे षड्ज निषाद ऋषभ गान्धार कूं आदिले के स्वर हैं तिनके आलापवे के भेद उठावत भयो ता समय इन्द्र महादेव ब्रह्मा ये हैं मुख्य जिनमें ऐसे बुद्धिमान् देवता हैं ते मन्द मध्यतार सूं बासुरी कों सुनिके मोहित

लैरलघुगीतमभीष्टमाद्दियन्यर्हिसन्धितवेणुः १० सरसिसारसहंसविहङ्गाश्चारुगीतहृतचेतसएत्य ॥ हरिमुपासततेयतचित्ताहन्तमीलितदृशोधृतमौनाः ११
सहबलःस्रगवतंसविलासःसानुषुक्षितिभृतोव्रजदेव्यः ॥ हर्षयन्यर्हिवेणुरवेणजातहर्षउपरम्भतिविश्वम् १२ महदतिक्रमणशङ्कितचेतामन्दमन्दमनुगर्ज्जतिमेघः ॥ सुहृदमभ्यवर्षत्सुमनोभिश्छाययाचविदधत्प्रतपत्रम् १३ विविधगोपरसेपुविदग्धोवेणुवाद्यउरुधानिजशिक्षाः ॥तवसुतःसतियदाधरबिम्बेदत्तवेणुरनयत्स्वरजातीः १४ सवनशस्तदुपधार्य्यसुरेशाःशक्रशर्वपरमेष्ठिपुरोगाः ॥ कवयआनतकन्धरचित्ताःकश्मलंययुरनिश्चिततत्त्वाः १५ निजपदाब्जदलैर्ध्वजवज्रनीरजाङ्कुशविचित्रललामैः ॥ व्रजभुवश्शमयन्खुरतोदं वर्ष्मधुर्यगतिरीडितवेणुः १६ व्रजतितेनवयंसविलासवीक्षणार्पितमनोभववेगाः ॥ कुजगतिंगमितानविदामःकश्मलेनकबरंवसनंवा १७ मणिधरःक्वचिदागणयन्गामालयादयितगन्धतुलस्याः ॥ प्रणयिनोऽनुचरस्यकदांऽसे प्रक्षिपन्भुजमगायतयत्र १८ क्वणितवेणुरववञ्चितचित्ताः कृष्णमन्वसतकृष्णगृहिण्यः ॥ गुणगणार्णमनुगत्यहरिण्योगोपिकाइवविमुक्तगृहाशाः १९ कुन्ददामकृतकौतु

होतभये नीचेकों नारिलचायके कौन स्वरकूं गावें है ऐसे निश्चय नहीं करिसके हैं १४।१५ ध्वजा वज्र कमल अंकुश इनके चित्रविचित्र चिह्न जिनमें ऐसे अपने चरणकमल करिके व्रजभूमिको गौवनके खुर परे ते जो खेद है ताकूं शान्त करतभये मतवारे हाथीकी तुल्य जाकी चलनि ऐसो कृष्ण बासुरीको वजायके जा समय चले हैं ता समय विलासपूर्वक चितवनि सूं राखो है कामदेवको वेग जिनमें ऐसी हम वृक्षनकी तुल्य जड़ होयके हमकू चोटीकी सुधि न रही और वस्त्रनकी सुधि न रही १६ ।१७ प्यारी है सुगन्धि जाकी ऐसी तुलसीकी मालाकूं पहिरे मणिनकी सुमिरनी हाथमें लैके गौवन को गिनत प्यारे मित्र के कन्धापै हाथ धरिके जा समय गावें हैं और बजी जो बांसुरी ताकी टेर सुनि के चित्त जिनके हरिगये ऐसी हरिणनकी स्त्री हरिणी ते गुणनको समुद्र जो कृष्णचन्द्र ताके पास आयके गोपीन की तुल्य घरकी आशान कूं त्यागि के सेवन करतभई १८ । १९ हे यशोदे ! गोपीन के आनन्द दिवे के लिये कुन्दकी मालानसूं आनन्दपूर्वक शृङ्गार जाने किये स्नेहीन के

आनन्दकूं देनवारो यह तेरो पुत्र नन्दकुमार गोप गौवन कूं संगलेके जा समय यमुना में विहार करे है ता समय चन्दन की सी सुगन्धि जामें आवै शीतल जामें स्पर्श है तासों श्रीकृष्णचन्द्र को सन्मान करत अनुकूल मन्द पवन चले है गन्धर्व्वादिक वन्दीजननकीसी नाई बाजे बजावत गायके फूलनकी वर्षा करिके सेवन करतभये २०।२१ व्रजकों गौवनकों हितको करनवारो इन्द्रने जब वर्षाकरी तब गोवर्द्धन उठायके रक्षाकरी वडे वडे ब्रह्मादिक आयके चरणन में प्रणाम करें ऐसो कृष्ण सन्ध्यासमय सब गौवन कों एकत्र करिके मित्र जाके यशकों गावैं ऐसो कृष्ण बांसुरी कूं बजावत श्रमभरी शोभा सों आनन्द देत गौवनकी रज जाकी माला में छायरही चन्द्रमाकी तुल्य प्रकाशमान ऐसो यह देवकी के उदरमें प्रकटभयो जो कृष्ण सो हमारे मनोरथ देवे के लिये आवे है २२। २३ कछुएक मन्द मन्द नेत्र जिनके घूमें अपने स्नेहीन कों मानको देनवारो वनमाला कूं पहिरे पके बेरकीसी नाईं पांडु जाको मुख कुण्डलनकी कान्ति सूं कोमल कपोलन कूं शोभाय-

कवेपोगोपगोधनवृतोयमुनायाम्॥ नन्दसूनुरनघेतववत्सोनर्मदःप्रणयिनांविजहार २० मन्दवायुरनुवात्यनुकूलं मानयन्मलयजस्पर्शेन॥ वन्दिनस्त मुपदेवगणाये वाद्यगीतबलिभिःपरिवव्रुः २१ वत्सलोव्रजगवांयदगध्रोवन्द्यमानचरणःपथिवृद्धैः॥ कृत्स्नगोधनमुपोह्यदिनान्ते गीतवेणुरनुगेडितकीर्त्तिः २२ उत्सवंश्रमरुचाऽपिदृशीनामुन्नयन्खुररजश्छुरितस्रक्॥ दित्सयैतिसुहृदाशिषएप देवकीजठरभूरुडुराजः २३ मदविघूर्णितलोचनईपन्मानदःस्वसुहृदांवनमाली॥ बदरपाण्डुवदनोमृदुगण्डं मण्डयन्कनककुण्डललक्ष्म्या २४ यदुपतिर्द्विरदराजविहारोयामिनीपतिरिवैपदिनान्ते॥ मुदितवक्त्रउपयाति दुरन्तं मोचयन्व्रजगवांदिनतापम् २५ श्रीशुकउवाच॥ एवंव्रजस्त्रियोराजन् कृष्णलीलानुगायतीः॥ रेमिरेऽहस्सुतच्चित्तास्तन्मनस्कामहोदयाः २६ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेवृन्दावनक्रीडायांगोपिकायुगलगीतंनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः ३५॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच॥ अथतर्ह्यागतोगोष्ठमरिष्टोवृषभासुरः॥ महींमहाककुत्कायः कम्पयन्खुरविक्षताम् १ रम्भमाणःखरतरं पदाचविलिखन्महीम्॥ उद्य

मान करत मतवारे हाथी के सो जाको विहार प्रसन्न जाको मुख ऐसो यह यादवन को पति श्रीकृष्णचन्द्र सन्ध्यासमय जैसे चन्द्रमा उदय होयहै तैसे व्रजकी गौ हम हैं वड़ो जो दिन को ताप है ताय दूर करत आवे हैं २४। २५ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र में है जीवन जिनकों और वढ़े हैं उत्सव जिनके ऐसे व्रजकी स्त्री श्रीकृष्णकी लीलान कों गाय गाय के दिनन को वितावत भई २६॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपियदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेवृन्दावनक्रीडायागोपिकायुगलगीतंनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः ३५॥ * ॥ * ॥

( षट्त्रिंशेतुहतेऽरिष्टे नारदोक्तयाबलाच्युतौ॥ वसुदेवसुतौज्ञात्वा कंसोऽक्रूरंसमादिशत् १ गोपीरासान्तरायान्तं शङ्खचूडंनिहत्यस.॥ अहन्गोपीमहानन्दासहदुष्टमरिष्टकम् २ छत्तीसवें अध्याय में अरिष्टासुर के मारेजाने में कंस नारदजी के कहने सूं बलदेव और कृष्णजी को वसुदेवजी के पुत्र जानकर अक्रूरजीको आज्ञा देताभया १ कृष्णजी गोपियों के रासके भीतर आयेहुये शङ्खचूड को मारकर गोपियों के वड़े आनन्दके न सहनेवाले अरिष्टासुरको भी मार डालतभये २ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार देवता गन्धर्व्वादिक गावें नृत्य करें वाजेनकों बजावें

फूलनकी वर्षा जिनके ऊपर करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कों आये देखिके परमउत्सव भयो याके पीछे ताही समय व्रजमें बैल को रूप धरिके अरिष्टासुर आवतभयो बड़ो है ठाट और देह जाको खुरनसूं खोदी जो पृथ्वी ताकूं कँपावे है १ बहुत रम्हायहै पावन सूं धरती कूं खोदतआवे है पूंछ उठाय के खेतनकी मेडन को सींग के अग्र सूं खोदेहै २ बीच बीच में गोबर करत जाय मूत्र करत जायहै भयानक जाकी आँखिहैं हे राजन् परीक्षित्! अरिष्टासुर के रम्हायबे को कठोर शब्द सुनिके गौवन के स्त्रीन के विना समय गर्भ गिरिपरे डरकेमारे पतन होयगये जाके ठाट के ऊपर पर्वत मानि के मेघ आय बैठे हैं तीक्ष्ण पैने जाके सींग ऐसे अरिष्टासुरको देखिके सम्पूर्ण गोप और गोपी भयके मारे डरपतभये हे राजन् परीक्षित्! पशु खिरकन कूं छोडिके डरकेमारे भाजत भये ३।४।५ हे कृष्ण! हे कृष्ण! ऐसे पुकारतभये समस्तव्रजवासी गोविन्दकी शरण आवतभये याके पीछे गोकुलवासीनकों भयके मारे भजते देखिके ६ मति भयकरो याप्रकार सावधान करत अरिष्टासुरको अपने पास बुला-

म्यपुच्छंवप्राणि विषाणाग्रेण चोद्धरन् २ किञ्चित्किञ्चिच्छकृन्मुञ्चन्मूत्रयन्स्तब्धलोचनः ॥ यस्यनिर्ह्रादितेनाङ्गनिष्ठुरेणगवांनृणाम् ३ पतन्त्यकालतो गर्भाः स्रवन्तिस्मभयेनवै ॥ निर्विशन्तिघनायस्यककुद्यचलशङ्कया ४ तन्तीक्ष्णशृङ्गमुद्वीक्ष्य गोप्योगोपाश्चतत्रसुः ॥ पशवोदुद्रुवुर्भीता राजन्सन्त्य ज्यगोकुलम् ५ कृष्णकृष्णेतितेसर्वेगोविन्दंशरणंययुः ॥ भगवानपितद्वीक्ष्यगोकुलंभयविद्रुतम् ६ माभैष्टेतिगिराश्वास्य वृषासुरमुपाह्वयत् ॥ गोपालैः पशुभिर्मन्दत्रासितैःकिमसत्तम ७ बलदर्पहाऽहंदुष्टानां त्वद्विधानांदुरात्मनाम्॥ इत्यास्फोट्याच्युतोऽरिष्टं तलशब्देनकोपयन् ८ सख्युरंसेभुजाभोगंप्र सार्यावस्थितोहरिः ॥ सोऽप्येवंकोपितोऽरिष्टः खुरेणावनिमुल्लिखन् ॥ उद्यत्पुच्छभ्रमन्मेघः क्रुद्धःकृष्णमुपाद्रवत् ९ अग्रन्यस्तविषाणाग्रः स्तब्धासृग्लो चनोऽच्युतम् ॥ कटाक्षिप्याद्रवत्तूर्णमिन्द्रमुक्तोऽशनिर्यथा १० गृहीत्वाशृङ्गयोस्तंवाअष्टादशपदानिसः ॥ प्रत्यपोवाहभगवान् गजःप्रतिगजंयथा ११ सो पविद्धोभगवता पुनरुत्थायसत्वरः ॥ अपतत्स्विन्नसर्वाङ्गोनिःश्वसन्क्रोधमूर्छितः १२ तमापतन्तंसनिगृह्यशृङ्गयोः पदासमाक्रम्यनिपात्यभूतले ॥ नि

वन भये हे मूर्ख! हे असाधु! ग्वाल गौवन के डरपावन ते तोकों कहा होयगो ७ दुष्ट हैं मन जिनके ऐसे तो सारिखे दुष्टनको बल और मद दूरिकरोहों या प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र खम्भ ठोंकिकें अरिष्टासुर कूं क्रोध करायके मित्र के कन्धा पै सर्प के आकार भुजाहै ताकू पसारिके ठाढे होतभये या प्रकार क्रोध जाको करायो ऐसो अरिष्टासुर खुरन ते धरती कूं खोदत पूंछ उठायके बादरन कूं इत उत करिके क्रोधकरिके श्रीकृष्णचन्द्र के पास आवतभयो ८।९ आगे कूं सींग जाने करिलिये पलक जिनमें न लगे ऐसी लाल लाल जाकी आँखें ऐसो जो अरिष्टासुरहै सो श्रीकृष्णकी ओर कटाक्ष सूं तिरछो देखिके इन्द्रको छोड़ो वज्र जैसे तैसे जल्दी आवतभयो १० भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अरिष्टासुरके सींग पकरिके जैसे हाथीकों हाथी धक्का देडहै ऐसे अठारहपैंड उलटे पावन धकावत भये ११ भगवान् श्रीकृष्णने अरिष्टासुरकों ढकेलि दियो तब फेर उठिके पसीना जाके अंगमें आय गयो क्रोधमें मूर्च्छित होयके बड़े २ श्वास कूं लेत दौरिके आवतभयो १२ श्रीकृष्ण आयो जो अ-रिष्टासुर है ताके सींग पकरिके पृथ्वी पै पछारतभये पाँवते छाती दाबिके जैसे गीले कपड़ा कों निचोरेहै तैसे उमेठिके सींग उखारि के मारत भये अरिष्टासुर गिरत भयो चलायमान हैं नेत्र जाके

ऐसो अरिष्टासुर रुधिर कों वमन करत मूत्र गोबर करत पाँवन कूं पटकत कष्टते मरतभयो देवता श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर फूल वर्षाय के स्तुति करतभये १३।१४ या प्रकार अरिष्टासुर कूं मारिके जाति के मित्रन ने स्तुतिकरी तव गोपीन के नेत्रन कूं आनन्द देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र व्रजमें आवतभये १५ अद्भुत जिनके कर्म्म ऐसे श्रीकृष्णने अरिष्टासुर मारो तव देवता केसो जिनके ज्ञान ऐसे भगवान् नारदजी कंसते जाय के कहतभये १६ यशोदा के कन्याभई है और देवकीके कृष्ण भयोहै वलदेव रोहिणी के पुत्रहैं तेरे भयके मारे वसुदेवजी अपने मित्र नन्दजीके घर रातों रात पहुँचाय आये हैं और तैंने भेजे ने सव दैत्य कृष्ण वलदेव ने मारे यह वचन नारदजी को श्रवण करिके कंस कोपसूं विकल इन्द्रिय होतभयो १७। १८ ऐसो कंस वसुदेव के मारिवे के लिये पैनी तरवार लेत भयो तव नारदजी मने करतभये और तिन वसुदेवजी के पुत्र कृष्ण वलदेव ते अपनी मृत्यु जानिके देवकी सहित वसुदेव के पाँवनमें वेड़ी डारतभयो इतनी वात कहिके नारदजी जव गये तव कंस

ष्पीडयामासयथार्द्रमम्बरंकृत्वाविपाणेनजघानसोऽपतत् १३ असृग्वमन्मूत्रशकृत्समुत्सृजन् क्षिपंश्चपादाननवस्थितेक्षणः ॥ जगामकृच्छ्रंनिर्ऋतेरथक्ष यं पुष्पैःकिरन्तोहरिमीडिरेसुराः १४ एवंककुद्मिनंहत्वा स्तूयमानःस्वजातिभिः ॥ विवेशगोष्ठंसबलोगोपीनांनयनोत्सवः १५ अरिष्टेनिहतेदैत्येकृष्णे नाद्भुतकर्मणा ॥ कंसायाथाहभगवान्नारदोदेवदर्शनः १६ यशोदायाःसुतांकन्यां देवक्याःकृष्णमेवच ॥ रामञ्चरोहिणीपुत्रं वसुदेवेनबिभ्यता १७ न्य स्तौस्वमित्रेनन्देवै याभ्यान्तेपुरुषाहताः ॥ निशम्यतद्भोजपतिः कोपात्प्रचलितेन्द्रियः १८ निशातमसिमादत्तवसुदेवजिघांसया॥ निवारितोनारदेनत त्सुतौमृत्युमात्मनः १९ ज्ञात्वालोहमयैःपाशैर्बबन्धसहभार्यया ॥ प्रतियातेतुदेवर्षौकंसआभाष्यकेशिनम् २० प्रेषयामासहन्येतां भवतारामकेशवौ ॥ त तोमुष्टिकचाणूरशलतोशलकादिकान् २१ अमात्यान्हस्तिपांश्चैव समाहूयाहभोजराट् ॥ भोभोनिशम्यतामेतद्वीरचाणूरमुष्टिकौ २२ नन्दव्रजेकिला साते सुतावानकदुन्दुभेः ॥ रामकृष्णौततोमह्यं मृत्युःकिलनिदर्शितः २३ भवद्भ्यामिहसंप्राप्तौ हन्येतांमल्ललीलया ॥ मञ्चाःक्रियन्तांविविधामल्लरङ्गपरि श्रिताः॥ पौराजानपदाःसर्व्वे पश्यन्तुस्वैरसंयुगम् २४ महामात्रत्वयाभद्ररङ्गद्वार्युपनीयताम् ॥ द्विपःकुवलयापीडोजहितेनममाहितौ २५ आरभ्यतांधनु

केशीकूं वुलाय के भेजतभयो और राम कृष्णकों तु मारि आउ यह कहत भयो ता पीछे मुष्टिक चाणूर शल तोशल आदि लैके जे मल्लहैं तिनें वुलाय के और मंत्रीन कूं वुलाय के और हाथीन के महावतनकूं वुलायके भोजवंशीनको राजा कंस वोलतभयो हे वीर ! हे चाणूर! हे मुष्टिक ! यह मेरी वात श्रवण करो १९।२०।२१।२२ नन्दके गोकुल में वसुदेव के पुत्र कृष्ण वलदेव रहे हैं उनते विधाता नारदजीने मेरी निश्चय मृत्यु वताई है २३ ये जव आवें ता समय पावनसूं दाविके मल्ललीला करिके मारि डारियो और मल्लन की जो रंगभूमि है तामें अनेकप्रकार के मंचानन कूं वनावो पुरवासी और देशवासी सम्पूर्ण तिनपै वैठिके मल्लनकी कुश्ती देखेंगे २४ हे महावत! मद्गलरूप कुवलयापीड़ हाथी कूं रंगभूमि के दरवाजे पै ठाढ़ो करदेउ मेरे वैरी कृष्ण वलदेव आवें तव उनें कुवलयापीड़ हाथी पै मरवाय डारियो और चतुर्दशी के दिन विधिपूर्वक धनुर्यज्ञकी त्यारी करो और सम्पूर्ण कामनान के पूर्ण करनवारे महादेवजी के पूजन के लिये पवित्र पवित्र

पशु मारिके लावो २५ । २६ अपने अर्थके तत्त्वको जाननवारो कंस अपने टहलुआनकूं या प्रकार आज्ञादेके और यादवनमें श्रेष्ठ जो अक्रूर हैं तिनें बुलायके हाथसूं हाथ पकरिके यह कहतभयो २७ हे दानपति अक्रूर ! तुम एक मेरो मित्रताको कार्य्य करो या समय भोजवंशी यादवनमें और कोई तुम ते सिवाय आदरसहित अतिशय करिके हितको करनवारो नहीं है २८ बडे कार्य्य के करनवारे साधु अक्रूर तुमहो तिनको मैंने आश्रय लीनो है जैसे इन्द्र विष्णुको आश्रय लैके अपने मनोरथकू पायगयो २९ अव तुम नन्द के व्रजकों जावो ता नन्दके व्रजमें वसुदेव के पुत्र रहे हैं तिनें या रथ में बैठारि के शीघ्रही लैआवो ३० विष्णुको आश्रय लैके देवतानने मेरे मारिवे के लिये कृष्ण बलदेव प्रकट करे हैं नन्दते आदिलैके सम्पूर्ण व्रजवासीनसहित कृष्ण बलदेवकों यहां लेआवो और कहियो कि राजा कंसको चलिके भेंट देआवो ३१ यहां लिवाय के लावोगे तब कालकी तुल्य कुवलयापीड हाथी पै घात कराऊँगो हाथीते कदाचित् छूटि जायँगे तो बिजली

र्यागश्चतुर्दश्यांयथाविधि ॥ विशसन्तुपशून्मेध्यान् भूतराजायमीढुपे २६ इत्याज्ञाप्यार्थतन्त्रज्ञ आहूययदुपुङ्गवम् ॥ गृहीत्वापाणिनापाणिंततोऽक्रूरमुवा
चह २७ भोभोदानपतेमह्यं क्रियतांमैत्रमादृतः ॥ नान्यस्त्वत्तोहिततमोविद्यतेभोजवृष्णिषु २८ अतस्त्वामाश्रितःसौम्य कार्य्यगौरवसाधनम् ॥ यथेन्द्रोवि
ष्णुमाश्रित्य स्वार्थमध्यगमद्विभुः २९ गच्छनन्दव्रजंतत्र सुतावानकदुन्दुभेः ॥ आसातेताविहानेन रथेनानयमाचिरम् ३० निसृष्टःकिलमेमृत्युर्देवैर्वैकुण्ठ
संश्रयैः ॥ तावानयसमंगोपैर्नन्दाद्यैःसाभ्युपायनैः ३१ घातयिष्यइहानीतौकालकल्पेनहस्तिना ॥ यदिमुक्तौततोमल्लैर्घातयेवैद्युतोपमैः ३२ तयोर्निह
तयोस्तप्तान् वसुदेवपुरोगमान् ॥ तद्बन्धून्निहनिष्यामि वृष्णिभोजदशार्हकान् ३३ उग्रसेनञ्चपितरं स्थविरंराज्यकामुकम् ॥ तद्भ्रातरंदेवकञ्चयेचान्येविद्वि
षोमम ३४ ततश्चैषामहीमित्र भवित्रीनष्टकण्टका ॥ जरासन्धोममगुरुर्द्विविदोदयितःसखा ३५ शम्बरोनरकोबाणोमय्येवकृतसौहृदाः ॥ तैरहंसुरपक्षीयान्
हत्वाभोक्ष्येमहींनृपान् ३६ एतज्ज्ञात्वानयक्षिप्रं रामकृष्णाविहार्भकौ ॥ धनुर्मखनिरीक्षार्थंद्रष्टुंयदुपुरश्रियम् ३७ अक्रूरउवाच ॥ राजन्मनीषितंसम्यक्तव

तुल्य जे मल्ल तिनपै घात कराऊँगो ३२ कृष्ण बलदेव जासमय हत होय जायँगे तब उनके दुःखके मारे व्याकुल ऐसे वसुदेव तें लेके तिनके भय्या बन्धूनकूं मरवाऊंगो और वृष्णि भोज दशार्ह वंश में भये जे यादव तिन सबको मरवाऊँगो ३३ और उग्रसेन मेरो वृद्धपिता है तो भी जाके राज्य की चाहनाहै याहू कूं मरवाऊँगो और ताके भय्या देवककों और मेरे वैरी जितने हैं तिनकों सबकों मरवाऊँगो ३४ ताके पीछे हे मित्र अक्रूर ! यह पृथ्वी कण्टकरहित होयगी जरासन्धहै सो मेरो श्वशुर है द्विविद मेरो प्यारो मित्र है ३५ शम्बरासुर नरकासुर बाणासुर इनने मोमें स्नेह कियोहै इनकों संग लेके देवतानकी ओर के राजाहैं तिनकूं मारिके पृथ्वी को भोग करूंगो यह बात अपने मनमें जानिके राम कृष्ण बालकन कों यहां शीघ्र लिवाय आवो वहां जायके यह कहियो मामा धनुर्यज्ञ करे हैं ताकूं चलिके देखिआवो यादवनको पुर मथुराहै ताकी शोभा देखि आवो ३६।३७ यह वचन राजा कंसको श्रवण करिके अक्रूरजी बोले हे राजन् कंस ! तुमने भलो

विचारो है तुम्हारी मृत्युको दूर करनवारो यह उपाय है परन्तु होने और न होने में मनुष्य समता करे दैव जो प्रारब्ध है सोही फल को दाता है ३८ यह पुरुष दैव करिके हत जो मनोरथ हैं तिनकूं ऐसे कहिके करे है जो मनोरथ पूर्ण होयजाय तब तो मन में हर्ष माने है न होय तब शोक करे है यामें कहा ध्वनि निकसी कि तुम कहोहौ कृष्ण बलदेव कों मरवाऊँगो न जाने वेई तुमकों मारें तथापि तुम्हारी आज्ञा करूंगो ३९ या प्रकार राजा कंस अक्रूर कों आज्ञादेके मंत्रिनको छोड़िके महलमें जातभयो तैसे अक्रूर अपने घर जातभये ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादश-मस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरसम्प्रेपणंनामपट्त्रिंशोऽध्यायः ३६ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( सप्तत्रिंशेहतेकेशिन्यच्युतोभाविकर्मभिः ॥ नारदेनस्तुतःक्रीडन् व्योमासुरमथावधीत् १ वृपवेपासुरंयद्वत्केशिनंहयवेपिणम् ॥ कंसप्राणसखंहत्वा कंसंव्यसुमिवाकरोत् २ सैंतीसवें अध्याय में

वस्त्वावद्यमार्जनम् ॥ सिद्ध्यसिद्ध्योःसमंकुर्याद्दैवंहिफलसाधनम् ३८ मनोरथान्करोत्युच्चैर्जनोदैवहतानपि ॥ युज्यतेहर्पशोकाभ्यां तथाऽप्याज्ञांकरोमिते ३९ श्रीशुकउवाच ॥ एवमादिश्यचाक्रूरं मन्त्रिणश्चविसृज्यसः ॥ प्रविवेशगृहंकंसस्तथाऽक्रूरःस्वमालयम् ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धे पूर्वार्द्धेऽक्रूरसम्प्रेपणंनामपट्त्रिंशोऽध्यायः ३६ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ केशीतुकंसप्रहितःखुरैर्महीं महाहयोनिर्जरयन्मनोजवः ॥ सटावधूताभ्रविमानसंकुलं कुर्वन्नभोह्रेपितभीपिताखिलः १ तंत्रासयन्तंभगवान्स्वगोकुलं तद्ध्रेपितैर्वालविघूर्णिताम्बुदम् ॥ आत्मानमाजौमृगयन्तमग्रणीरुपाह्वयत्सव्यनदन्मृगेन्द्रवत् २ सतंनिशाम्याभिमुखोमुखेनखं पिबन्निवाभ्यद्रवदत्यमर्पणः ॥ जघानपद्भ्यामरविन्दलोचनंदुरासदश्चण्डजवोदुरत्ययः ३ तद्वञ्चयित्वातमधोक्षजोरुपाप्रगृह्यदोर्भ्यांपरिविध्यपादयोः ॥ सावज्ञमुत्सृज्य धनुःशतान्तरे यथोरगंतार्क्ष्यसुतोव्यवस्थितः ४ सलब्धसंज्ञःपुनरुत्थितोरुपाव्यादायकेशीतरसाऽपतद्धरिम् ॥ सोऽप्यस्यवक्त्रेभुजमुत्तरंस्मयन् प्रवेशयामा

कृष्णजी केशीराक्षस के मारेजाने में नारदजी से स्तुति को प्राप्त होकर व्योमासुर को मारते भये १ बैलके वेपवाले अरिष्टासुर और घोड़ेके वेपवाले केशीराक्षस कंस के प्राणके तुल्य मित्रको कृष्णजी मारकर कंसको प्राणरहितकी नाईं करदेतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! मनहू ते हैं अधिक वेग जाको ऐसो कंसको पठायो केशी दैत्य बडे घोड़ाको रूपधरिके टापन तें पृथ्वी कूं खोदत फुरहरी लैके कन्धाके ऊपर बारन सूं आकाश में इत उत विमानन कों चलायमान करत आवतभयो हींसने मेंही समस्त विश्व जाने डरपायो है कठोर हींसनसूं गोवन के समूहन कों भय जाने करयो पुच्छ हलाय बादर जाने चलायमान किये युद्ध करिवे कूं श्रीकृष्णचन्द्र कूं ढूंढे ऐसे केशी दैत्यकों भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आगे निकसिके अपने पास बुलावतभये तब श्री कृष्ण कूं देखिके सिंहकी तुल्य शब्द करनभयो १ । २ केशी श्रीकृष्णकों देखिके मुख सूं मानों आकाशकूं पीजायगो ऐसे मुखकों फारिके सम्मुख दौरिके धावत भयो कोई जाकों जीति न सके बड़ो जाके वेग महादुःसह करिके जीत्यो जाय ऐसो केशीदैत्य कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पिछिले पावनकी दुलत्ती मारतभयो ३ इन्द्रियनकों जिनमें पहुँच नहीं ऐसे भगवान् श्री

कृष्णचन्द्र ता दैत्यकी दुलत्ती बचायके क्रोधकरि हाथनसों वाके दोनों पाँव पकरिके घन्न घन्न फिरायके जैसे गरुड़ सर्पकूं फेंकि देयहै ऐसे अवज्ञा करिके सौ धनुषपर फेंकिके ठाढ़े होतभये ४ जब चेत जाको भयो ऐसो केशी दैत्य फेरि उठिके मुख फारिके क्रोधयुक्त दौरिके श्रीकृष्णके पास आवत भयो तब कृष्णजी उसके मुँहमें हँसकर बायें भुजाकों इसप्रकार प्रवेश करदेतेभये जैसे बिल में साप प्रवेश करजाता है ५ जैसे तप्त लोहलगे तें जरे है ऐसे भगवान्‌की भुजालगे ते केशीके दात उखरिके गिरतभये औषध न करनेसे जैसे जलन्धररोग उदर में बढ़े है ऐसे केशीके उदरमें श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजा फूलतभई ६ केशी के उदर में फूली जो श्रीकृष्णकी भुजाहै तासों श्वास जाको रुकिगयो अङ्ग में पसीना जाके आयगयो नेत्रन के तारे निकसिआये ऐसो केशी पाँवन को पटकत लीदकरत प्राणरहित होयके पृथ्वीमें गिरतभयो ७ पकी ककरीकी तुल्य विदीर्ण और प्राण जाके निकसिगये ऐसो जो केशी को देह ताते बड़ी है भुजा जाकी ऐसे श्रीकृष्ण अपनी भुजा कूं निकासिके गर्व्व जिनके नहीं बिना परिश्रमही शत्रु जिनने मारयो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर पुष्पनकी वर्षा करिके आश्चर्य्य मानिके देवता स्तुति करत भये ८ श्रीशुकदेवजी कहे

सयथोरगंबिले ५ दन्तानिपेतुर्भगवद्भुजस्पृशस्तेकेशिनस्तप्तमयःस्पृशोयथा ॥ बाहुश्चतद्देहगतोमहात्मनोयथाऽऽमयःसंववृधेउपेक्षितः ६ समेधमानेनसकृष्णबाहुना निरुद्धवायुश्चरणांश्चविक्षिपन् ॥ प्रस्विन्नगात्रःपरिवृत्तलोचनःपपातलेण्डंव्यसृजन्क्षितौव्यसुः ७ तद्देहतःकर्कटिकाफलोपमाद्व्यसोरपाकृष्यभुजंमहाभुजः ॥ अविस्मितोऽयत्नहतारिरुत्स्मयैःप्रसूनवर्षैर्दिविषद्भिरीडितः ८ देवर्षिरुपसंगम्य भागवतप्रवरोनृप ॥ कृष्णमक्लिष्टकर्माणं रहस्येतदभाषत ९ कृष्णकृष्णाप्रमेयात्मन् योगेशजगदीश्वर ॥ वासुदेवाखिलावास सात्वतांप्रवरप्रभो १० त्वमात्मासर्वभूतानामेकोज्योतिरिवैधसाम् ॥ गूढोगुहाशयःसाक्षी महापुरुषईश्वरः ११ आत्मनात्माश्रयःपूर्व्वं माययासमृजेगुणान् ॥ तैरिदंसत्यसङ्कल्पः सृजस्यत्स्यवसीश्वरः १२ सत्वंभूधरभूतानां दैत्यप्रमथरक्षसाम् ॥ अवतीर्णोविनाशाय सेतूनांरक्षणायच १३ दिष्ट्यातेनिहतोदैत्योलीलयाऽयंहयाकृतिः ॥ यस्यहेषितसंत्रस्तास्त्यजन्त्यनिमिषादिवम् १४ चाणूरं

हैं हे राजन् परीक्षित् ! भक्तनमें श्रेष्ठ श्रीनारदजी क्लेशरहित हैं कर्म्म जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के पास आयके एकान्त में यह कहत भये ९ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिवे में आवै है स्वरूप जिनको ऐसे योगके ईश ! हे जगत्‌के ईश्वर ! हे वासुदेव ! हे अखिलावास अर्थात् सबके आश्रय ! हे सात्वतप्रवर अर्थात् सब यादवन में श्रेष्ठ ! हे प्रभो ! १० जैसे काष्ठनमें ज्योति तैसे सब प्राणीन में व्यापक गूढ़ अर्थात् सब में रहो हौ परन्तु उनको दिखाई नहीं देउहो क्यों बुद्धिके परेहो साक्षीहौ स्वरूप देखिवे में नहीं आवै है महापुरुष ईश्वरहौ ११ मैं ईश्वर हूं और सब मेरे वशहैं यह काहे ते तहां नारदजी कहे हैं अपने आधीन जो तुमहौ सो प्रथम माया करिके सत्त्व रज तम इन गुणन कूं उत्पन्न करिके सम्पूर्ण विश्व कों उत्पन्न करो हौ पालन और संहार करो हौ और फेर वैसे हौ सत्यसङ्कल्प अर्थात् काहू साधन की अपेक्षा नहीं है या कारण तुमहीं ईश्वरहौ १२ सो तुम राजारूप जो दैत्य राक्षस हैं तिनके नाश करिवे के लिये और धर्म मर्य्यादानकी रक्षा करिवे के लिये अवतार लियो है १३ घोड़ा के रूपकों धरिके यह दैत्य आयो सो लीला करिके तुमने मारयो यह बड़ो मङ्गल भयो जाके हींसन को शब्द सुनिके भयके मारे

देवता स्वर्ग कूं त्यागिदेइ हैं १४ हे विभो अर्थात् समर्थ ! परसों के दिन तुम्हारे हाथन ते चाणूर मुष्टिक और मल्लन कूं तथा कुवलयापीड़ हाथी कों कंसकों मारो ऐसो देखोंगो १५ ता कंसके मरे पीछे शंखासुर कालयवन मुरदैत्य नरकासुर इनको वध देखोंगो स्वर्ग में ते इन्द्रकूं जीतिके कल्पवृक्षकों लावोगे ताय देखोंगो १६ अपनो पराक्रम मोलदेके राजानकी कन्यानकों ब्याहोगे सो देखोंगो हे जगत् के पति ! द्वारका में जायके नृगराजा कों पाप सूं छुडावोगे सो देखोंगो १७ जाम्बवती स्त्री ब्याहिके स्यमन्तकमणिकूं दायजेमें लावोगे सो देखोंगो सादीपनि गुरुके अपने धामते मरे पुत्र सजीव लायके देउगे सो देखोंगो १८ मिथ्यावासुदेव कों मारिके काशीपुरी को जरावोगे दन्तवक्र कों मारोगे राजा युधिष्ठिर के यज्ञ में शिशुपाल को मारोगे ताय मैं देखोंगो १९ द्वारकावास करिके जे जे लीला करोगे तिन लीलानकों कवीश्वर पृथ्वी में गावेंगे सो सब हम देखेंगे २० याके पीछे कालरूप तुम या पृथ्वी को बोझ उतारिवे के लिये अर्जुन के रथवान् होयके सैन्यानकूं मारोगे

मुष्टिकंचैव मल्लानन्यांश्चहस्तिनम् ॥ कंसंचनिहतंद्रक्ष्ये परश्वोऽहनितेविभो १५ तस्यानुशङ्खयवनमुराणांनरकस्यच ॥ पारिजातापहरणमिन्द्रस्यचपराजयम् १६ उद्वाहंवीरकन्यानां वीर्यशुल्कादिलक्षणम् ॥ नृगस्यमोक्षणंपापाद्द्वारकायांजगत्पते १७ स्यमन्तकस्यचमणेरादानंसहभार्यया ॥ मृतपुत्रप्रदानंच ब्राह्मणस्यस्वधामतः १८ पौण्ड्रकस्यवधंपश्चात्काशिपुर्याश्चदीपनम् ॥ दन्तवक्रस्यनिधनंचैद्यस्यचमहाक्रतौ १९ यानिचान्यानिवीर्याणि द्वारकामावसन्भवान् ॥ कर्त्ताद्रक्ष्याम्यहंतानि गेयानिकविभिर्भुवि २० अथतेकालरूपस्य क्षपयिष्णोरमुष्यवै ॥ अक्षौहिणीनांनिधनं द्रक्ष्याम्यर्ज्जुनसारथेः २१ विशुद्धविज्ञानघनंस्वसंस्थया समाप्तसर्वार्थममोघवाञ्छितम् ॥ स्वतेजसानित्यनिवृत्तमायागुणप्रवाहंभगवन्तमीमहि २२ त्वामीश्वरंस्वाश्रयमात्ममायया विनिर्मिताशेषविशेषकल्पनम् ॥ क्रीडार्थमद्यात्तमनुष्यविग्रहं नतोऽस्मिधुर्यंयदुवृष्णिसात्वताम् २३ श्रीशुकउवाच ॥ एवंयदुपतिंकृष्णंभागवतप्रवरोमुनिः ॥ प्रणिपत्याभ्यनुज्ञातोययौतद्दर्शनोत्सवः २४ भगवानपिगोविन्दो हत्वाकेशिनमाहवे ॥ पशूनपालयत्पालैः प्रीतैर्व्रजसुखावहः २५ एकदातेप

ताय देखेंगे २१ केवल ज्ञानही है एक मूर्त्ति जिनकी याही ते स्वरूपानन्द सम्यक्प्रकार सूं प्राप्त भये हैं मनोरथ जिनके फलसहित है इच्छा जिनकी अपने तेज से नित्य माया सूं निवृत्त और छः प्रकार के ऐश्वर्ययुक्त जो तुम हो तिन की शरण प्राप्त भयो हों २२ तुम ईश्वर हों अर्थात् औरन के वश करनवारेहौ अपने आश्रय और के वश नहींहौ अपने अधीन जो माया तासूं महत्तत्त्व अहंकारते आदि लैके समस्त तत्त्व क्रीड़ा करिवे के लिये जिनने रचेहैं और ग्रहण कियो है मनुष्यरूप जिनने यदु वृष्णि सात्वतन में श्रेष्ठ जो तुमहो तिनकूं नमस्कार है २३ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! भक्तन में श्रेष्ठ मननशील श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनमें बड़ोहै उत्सव जिनके ऐसे नारदजी याप्रकार यादवनके पति श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं प्रणामकरि आज्ञालेके जातभये २४ व्रजवासीनके सुखके करनवारे भगवान् गोविन्द श्री कृष्ण युद्धमें केशीकों मारिके पशूनके पालन करनवारे जे ग्वाल हैं तिनसहित पशून कूं पालन करतभये २५ एकसमय गौनन के पालनकर्त्ता

ग्वालवाल हैं ते गोवर्द्धन पर्व्वत के शिखर पै गौवन कों चरावत चोर पालन कों मिष करिके छिपा छिपी को खेल करतभये २६ हे राजन् परीक्षित् ! ता खेल में कितेकहू बालक चोर बने और कितेकहू रखवारे बने कितेकहू भेड बने ऐसे निर्भय होयके खेलत भये २७ इतनेमें बडो मायावी मयदैत्य को पुत्र व्योमासुर गोपाल को रूप धरिके चोर बनिके जे बालक भेड़ बने हैं तिनमें ते चुरायके लेजातभयो २८ व्योमासुर जे बालक भेड बने है तिनमें ते चुराय के पर्व्वत की गुफामें धरिके शिलासे गुफाको द्वार मूंदतभयो तिनमें से कोई चार पांच बाकी रहिगये २९ साधुनकों शरण के देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र मनमें विचार करो कि हम तो खेलकरो है यह साचोहीं चोर आय पहुँच्यो ऐसे ता व्योमासुरकी चोरी जानिके गोपनकों संग लैके जाय जो व्योमासुरहै ताकूं जैसे सिंह बल करिके भेड़ियाकूं पकरे है ऐसे पकरतभये ३० वली व्योमासुर पर्व्वतकी बराबर अपनो रूप धरिके अपनेकों छुड़ायो चाहै परन्तु नहीं छूटतभयो श्रीकृष्ण ने पकरो है तासों आतुरहै ३१ अच्युत जो

शून्पालांश्चारयन्तोऽद्रिसानुषु ॥ चक्रुर्निलायनक्रीडाश्चोरपालापदेशतः २६ तत्रासन्कतिचिच्चोराः पालाश्चकतिचिन्नृप ॥ मेषायिताश्चतत्रैके विजह्रुरकुतोभयाः २७ मयपुत्रोमहामायोव्योमोगोपालवेषधृक् ॥ मेषायितानपोवाह प्रायश्चोरायितोबहून् २८ गिरिदर्य्यांविनिक्षिप्यनीतंनीतंमहाऽसुरः ॥ शिलयापिदधेद्वारञ्चतुःपञ्चावशेषिताः २९ तस्यतत्कर्मविज्ञाय कृष्णःशरणदःसताम् ॥ गोपान्नयन्तञ्जग्राह वृकंहरिरिवौजसा ३० सनिजंरूपमास्थाय गिरीन्द्रसदृशंबली ॥ इच्छन्विमोक्तुमात्मानं नाशक्नोद्ग्रहणातुरः ३१ तन्निगृह्याच्युतोदोर्भ्यां पातयित्वामहीतले ॥ पश्यतांदिविदेवानां पशुमारममारयत् ३२ गुहापिधानंनिर्भिद्य गोपान्निःसार्यकृच्छ्रतः ॥ स्तूयमानःसुरैर्गोपैः प्रविवेशस्वगोकुलम् ३३ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे व्योमासुरवधोनामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ३७ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ अक्रूरोऽपिचतांरात्रिं मधुपुर्य्यांमहामतिः ॥ उषित्वारथमास्थाय प्रययौनन्दगोकुलम् १ गच्छन्पथिमहाभागो भगवत्यम्बुजेक्षणे ॥

श्रीकृष्ण है सो व्योमासुरकी दोनों भुजा पकरिके पृथ्वी में पटकिके स्वर्गके देवतानके देखत देखत श्वास घोटिके मारतभये ३२ गुफाके ढकनाकों फोरिके गोपन कों कष्ट ते बाहर निकासि के ऊपर देवता विमाननमें स्तुतिकरें पृथ्वीमें गोप जिनकी स्तुतिकरें ऐसे श्रीकृष्ण अपने गोकुलमें आवतभये ३३ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेव्योमासुरवधोनामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ३७ ॥

( अष्टत्रिंशेऽथाध्यायेऽक्रूरोगोकुलंगतः ॥ तत्रैवरामकृष्णाभ्यांगृहंनीत्वासुसत्कृतः १ प्रातःकेशिवधेवृत्तेद्वादशेनिर्गतेमुनौ ॥ ततोव्योमेहतेऽक्रूरःसायंगोकुलमागमत् २ अड़तीसवें अध्याय में जैसे ध्यान करतेहुये अक्रूरजी गोकुलको गये तैसेही बलदेवजी और कृष्णजीने घरमें लेजाकर अच्छी तरहसे सत्कार किया १ प्रातःकाल बारहवें केशी राक्षसके नाशहोजानेमें नारदमुनिके चलेजाने में फिर व्योमासुर के नाश होजानेमें सांझ को अक्रूरजी गोकुल में प्राप्त होजातेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! बड़ी है बुद्धि जिनकी ऐसे अक्रूरजी वा दिन रात्रि कू मधु

भाक्तिपरामुपगतएवमेतदचिन्तयत् २ किंमयाचरितंभद्रं किंतप्तंपरमन्तपः ॥ किंवाऽथाप्यर्हतेदत्तं यद्द्रक्ष्याम्यद्यकेशवम् ३ ममैतद्दुर्लभंमन्यउत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ विषयात्मनोयथाब्रह्मकीर्त्तनंशूद्रजन्मनः ४ मैवंममाधमस्यापिस्यादेवाच्युतदर्शनम् ॥ ह्रियमाणःकालनद्या कचित्तरतिकश्चन ५ ममाद्यामङ्गलंनष्टं फलवांश्चैवमेभवः ॥ यन्नमस्येभगवतो योगिध्येयाङ्घ्रिपङ्कजम् ६ कंसोवताद्याकृतमेत्यनुग्रहं द्रक्ष्येऽङ्घ्रिपद्मंप्रहितोमुनाहरेः ॥ कृतावतारस्य दुरत्ययंतमः पूर्वेऽतरन्यन्नखमण्डलत्विषा ७ यदर्चितंब्रह्मभवादिभिःसुरैःश्रियाचदेव्यामुनिभिःससात्वतैः ॥ गोचारणायानुचरैश्चरद्वने यद्गोपिकानां कुचकुङ्कुमाङ्कितम् ८ द्रक्ष्यामिनूनंसुकपोलनासिकं स्मितावलोकारुणकञ्जलोचनम् ॥ मुखंमुकुन्दस्यगुडालकावृतं प्रदक्षिणंमेप्रचरन्तिवैमृगाः ९ अप्यद्यविष्णोर्मनुजत्वमीयुषो भारावतारायभुवोनिजेच्छया ॥ लावण्यधाम्नोभवितोपलम्भनं मह्यंननस्यात्फलमञ्जसादृशः १० यईक्षिताऽहंरहितोऽप्यसतसतोः स्वतेजसाऽपास्ततमोभिदाभ्रमः ॥ स्वमाययात्मन्रचितैस्तदीक्षयाप्राणाक्षधीभिः सदनेष्वभीयते ११ यस्याखिलामीवहभिःसुमङ्गलैर्वाचोविमि

पुरी में वसि के प्रातःकाल रथमें बैठि के नन्दजी के गोकुल में जातभये १ बडो है भाग्य जिनको ऐसे अक्रूरजी मार्ग में जात कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र में परमभक्ति कूं पावतभये और यह विचार करतभये २ मैंने कौन मंगलकर्म्म करो है अथवा तपकरो है या सत्पात्रन कूं दानकरो है जाके प्रभावते ब्रह्मा महादेव के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् तिनको दर्शन करूंगो ३ मोको श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन होयगो यह मैं दुर्लभमानूं हूं विषयन में है मन जाको शूद्रकुलमें जन्म ऐसे पुरुष कों वेद को उच्चारण जैसे दुर्लभहै ४ ऐसे मतकहो श्रीकृष्णको दर्शन होय किन्तु अधम जो मैं हूं ताकूं श्री-कृष्णको दर्शन निश्चय होइगो जैसे नदीन के प्रवाह में बहे जे तृणहैं तिनमें कोई किनारे पै लगेहैं तैसे कामन के वश होय के जो जीवहैं तिनमें कोई तरे हैं ५ मै श्रीकृष्ण के लिवायवे कूं चल्यो हूं याते मेरो अव मंगलरूप भयो मेरो जन्म सफलभयो योगी जिनको ध्यानकरैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् के चरणकमलको नमस्कार करूंगो ६ बड़ो आश्चर्य्य है अत्यन्त दुष्ट कंसने मेरे ऊपर बड़ो अनुग्रह करो है जो कंस को भेजो मैं आयो अवतार जिनने लियो ऐसे भक्तन के मनके हरनवारे श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्द को मैं दर्शन करूंगो प्रथम अम्बरीषसूं आदिलेके जे राजाभये हैं ते जा श्रीकृष्ण के नखमण्डल की कान्ति सूं तरिवे में न आवे ऐसो संसाररूपी अन्धकार कूं तरिजातभये ७ जो चरणारविन्द ब्रह्मा महादेव सू आदिलेके देवतान ने और प्रकाशमान जो लक्ष्मी ताने मुनीश्वरन ने भक्तन ने पूज्यो है और गौवन के चरायवे के लिये जो चरणारविन्द ग्वालवालन के संग वनमें फिर्यो है और जा चरणारविन्द में गोपीन के कुचन की केशर लगी है वा चरणारविन्द को दर्शन करूंगो ८ सुन्दर जामें कपोल नासिका और मुसिकानि भरी चितवनि अरुण डोरा जिनमें आय रहे ऐसे कमल से जामें नेत्र घूमघुमारी अलकें छूटि रही ऐसो श्री-कृष्णचन्द्र के मुख को निश्चय दर्शन करूंगो हरिण मेरे दाहिने आये हैं ९ पृथ्वी को भार उतारिवे के लिये अपनी इच्छा सूं अव जाने मनुष्य रूप धारण करो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के सुन्दर रूप को दर्शन करूंगो तव मेरे नेत्र सफल होयँगे १० तहां कोई शंका करे है कि हमारी तुल्य कर्म्मन को करनवारो दिखाई देय है तुम कैसे भगवान् कहो हौ ताको उत्तर तीन श्लोक करिके देय हैं

कार्यरूप जगत् और कारणरूप महदादिक तत्त्व तिनकूं जो श्रीकृष्णचन्द्र चितवनि सूं करे हैं तथापि उनके अहङ्कार नहीं है अपने तेज सूं अज्ञान भेद भ्रम को जिनने दूरि करे है अपने आधीन जो माया है ता माया की ओर चितवनि करिके अपने में रचे जे जीव हैं तिन सूं वृन्दावन के वृक्षन के नीचे और गोपीन के घरन में लीला करिके वद्धमे दिखाई देयहैं ११ जिन श्रीकृष्ण के अहंकार नहींहै तो आत्माराम हैं तिनकूं लीलाकरिवो कैसे बनेहै या शङ्काको उत्तर कहे हैं कि भक्तन के ऊपर कृपा करिवे के लिये लीला करे हैं सबके पापन के दूर करनवारे जे सुन्दर मंगल रूप श्रीकृष्णचन्द्रके गुण जन्म कर्म सूं मिली जे वाणी ते जगत् कूं जिवावें हैं और शोभायमान करे हैं पवित्र करे है और जिन वाणीन में श्रीकृष्णचन्द्र के लीला गुण जन्म कर्म नहीं गाये हैं उनकों जे कहेहैं और श्रवण करेहैं ते अपवित्र हैं जैसे मृत्यु भयो शरीर अपवित्र है यादवन के कुलमें जिन श्रीकृष्णचन्द्र ने अवतार लियो है अपनी मर्यादान को पालनकरें जे देवतान में श्रेष्ठहैं तिनको सुखके करनवारे श्रीकृष्णचन्द्र ईश्वर लीला करिके यशको फैलावत व्रजमें रहेहैं सबकों मंगलरूप जो यश है ताकों देवता गावे हैं १२। १३ महत्पुरुषन कों सुन्दर गति के देन-

श्रागुणकर्मजन्मभिः ॥ प्राणन्तिशुम्भन्तिपुनन्तिवैजगद्यास्तद्विरक्ताःशवशोभनामताः १२ सचावतीर्णःकिलसात्वतान्वयेस्वसेतुपालामरवर्यशर्मकृत् ॥
यशोवितन्वन्व्रजआस्तईश्वरो गायन्तिदेवायदशेषमङ्गलम् १३ तन्त्वद्यनूनंमहतांगतिंगुरुं त्रैलोक्यकान्तंदृशिमन्महोत्सवम् ॥ रूपंदधानंश्रियईप्सितास्पदं द्रक्ष्येममासन्नुषसःसुदर्शनाः १४ अथावरूढःसपदीशयोरथात्प्रधानपुंसोश्चरणंस्वलब्धये ॥ धियाधृतंयोगिभिरप्यहंध्रुवं नमस्यआभ्यांचसखीन्वनौकसः १५ अप्यङ्घ्रिमूलेपतितस्यमेविभुः शिरस्यधास्यन्निजहस्तपङ्कजम् ॥ दत्ताभयंकालभुजङ्गरंहसा प्रोद्वेजितानांशरणैषिणांनृणाम् १६ समर्हणंयत्रनिधायकौशिकस्तथावलिश्चापजगत्त्रयेन्द्रताम् ॥ यद्वाविहारेव्रजयोषितांश्रमं स्पर्शेनसौगन्धिकगन्ध्यपानुदत् १७ नमय्युपैष्यत्यरिबुद्धिमच्युतः कंसस्यदूतःप्रहितोऽपिविश्वदृक् ॥ योऽन्तर्बहिश्चेतसएतदीहितं क्षेत्रज्ञईक्षत्यमलेनचक्षुषा १८ अप्यङ्घ्रिमूलेऽवहितंकृताञ्जलिं मामीक्षितासस्मित

वारे गुरु त्रिलोकी में सुन्दर नेत्रनवारे पुरुषन कूं आनन्द के देनवारे लक्ष्मीकों वाञ्छित रहिवे को ठिकानो अतिसुन्दर रूपको धारण करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को आज मैं निश्चय दर्शन करोंगो प्रातःकाल के समय मेरे श्रेष्ठ सगुन भये हैं १४ दर्शन करे पीछे शीघ्र रथमें ते उतरि के ईश्वर राम कृष्णकों निश्चय प्रणाम करोंगो और इन सहित वनवासी सखान को प्रणाम करोंगो जिन राम कृष्ण को चरणारविन्द योगीन ने आत्मलाभके लिये केवल मनमें ध्यान कियो है ताकों मैं साक्षात् प्रणाम करोंगो १५ चरण में परो जो मैं हूं ताके शिर पै समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र अपने हाथ कों धरैंगे कालरूप सर्पकी फुंकार सों डरपि के शरण कूं चाहैं ऐसे मनुष्यन कूं अभयदान जा हाथ ने दियो है १६ जिन श्रीकृष्ण के हाथमें इन्द्र पूजा राखिके इन्द्रता पावतभयो तैसेही राजा बलि संकल्प राखिके त्रिलोकीकी इन्द्रता पावतभयो रासक्रीड़ा में व्रजकी स्त्री गोपीन के श्रम को जो पसीना है ताकूं जा हाथ ते पोंछत भयो और कमलकीसी जा हाथ में सुगन्धि आवै वा हाथ को मेरे शिरपर धरे १७ कंस को सन्देशो लैके कंस को भेज्यो जाऊंहों तथापि समस्त विश्व के जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र वैरी कंस के पास ते यह आयो है याते मोकों न मानेंगे और जो अन्त-

र्यभी श्रीकृष्ण मेरे चित्त के बाहर भीतर जो चेष्टा है ताकूं नित्य ज्ञान करिके देखे हैं ऊपर ते कंस को भेज्यो जाऊंहौं भीतर तें श्रीकृष्णको ध्यान लगिरह्यो है जा बातकों नित्य ज्ञान करिके अन्तर्यामी जाने हैं १८ चरणारविन्द में गिर्यो हाथ जाने जोरि लिये ऐसो जो मैं हूं ताकूं मुसिकायके श्रीकृष्णचन्द्र करुणाभरी दृष्टि सों जासमय देखेंगे तासमय शीघ्रही दूरि भयेहैं सबपाप जाके गयो है भय जाको ऐसो मैं बड़े आनन्द कों पाऊंगो १९ अतिशय करिके हितकारी जाति कों श्रीकृष्ण के बिना और कोई देवता नहीं ता मोकों श्रीकृष्णचन्द्र अपनी लम्बी भुजा पसारिके छाती ते लगावेंगे ता समय यह देह पवित्र होय जायगो और कर्मरूप बन्धनहै सोभी या देहको छूटि जायगो २० श्रीकृष्ण ते मिलिके नारि झुकायके हाथ जोरिके जब ठाढ़ो होऊँगो तब हे अक्रूर ! हे काका ! या प्रकार बड़ो जिनको यश वे श्रीकृष्ण मोतें कहेंगे ता समय हम सफलजन्म होयँगे बड़ोंने जाको आदर नहीं कियोहै वा पुरुष कों धिक्कार है २१ तिन श्रीकृष्ण के कोई प्यारो और अ-

गार्द्रयादृशा ॥ सपद्यपध्वस्तसमस्तकिल्बिषो वोढामुदंवीतविशङ्कऊर्जिताम् १९ सुहृत्तमंज्ञातिमनन्यदैवतं दोर्भ्यांबृहद्भ्यांपरिरप्स्यतेऽथमाम् ॥ आत्माहितीर्थीक्रियतेनदैवमे बन्धश्चकर्मात्मकउच्छ्वसित्यतः २० लब्धाङ्गसङ्गंप्रणतंकृताञ्जलिं मांवक्ष्यतेऽक्रूरततेत्युरुश्रवाः ॥ तदावयंजन्मभृतोमहीयसा नैवादृतोयोधिगमुष्यजन्मतत् २१ नतस्यकश्चिद्दयितःसुहृत्तमोनचाप्रियोद्वेष्यउपेक्ष्यएववा ॥ तथाऽपिभक्तान्भजतेयथातथा सुरद्रुमोयद्वदुपाश्रितोऽर्थदः २२ किंचाऽग्रजोमाऽवनतंयदूत्तमः स्मयन्परिष्वज्यगृहीतमञ्जलौ ॥ गृहंप्रवेश्याप्तसमस्तसत्कृतं संप्रक्ष्यतेकंसकृतंस्वबन्धुषु २३ श्रीशुकउवाच ॥ इतिसंचिन्तयन्कृष्णं श्वफल्कतनयोऽध्वनि ॥ रथेनगोकुलंप्राप्तःसूर्यश्चास्तगिरिंनृप २४ पदानितस्याखिललोकपालकिरीटजुष्टामलपादरेणोः ॥ ददर्श गोष्ठेक्षितिकौतुकानि विलक्षितान्यब्जयवाङ्कुशाद्यैः २५ तद्दर्शनाह्लादविवृद्धसंभ्रमः प्रेम्णोर्ध्वरोमाऽश्रुकलाकुलेक्षणः ॥ रथादवस्कन्द्यसतेष्वचेष्टतप्रभोरमून्यङ्घ्रिरजांस्यहोइति २६ देहंभृतामियानर्थो हित्वादम्भंभियंशुचम् ॥ सन्देशाद्यो हरेर्लिङ्गदर्शनश्रवणादिभिः २७ ददर्शकृष्णंरामञ्च व्रजेगोदोहनंग

तिशय करिके हितकारी भी नहींहै कोई कुप्यारो नहीं और न कोई वैरीहै न कोई छोडिबे योग्यहै तथापि जो भक्त जैसे भजेहैं तिनकों तैसेही भजेहैं जैसे कल्पवृक्ष जो सेवन करैहै ताहीकों वह फल देयहै २२ यादवन में श्रेष्ठ बड़े भय्या बलदेवजी नीची नारि करिके ठाढ़ो जो मैं हूं ताय मुसिकाय के आलिंगन करिके हाथ पकरिके घर में लेजायके पाये हैं समस्त सत्कार जाने ऐसो जो मैं हूं तासों अपने बन्धु यादवन में कंसके कर्त्तव्यकों पूंछेंगे २३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार श्वफल्क के पुत्र अक्रूर मार्ग में श्रीकृष्णचन्द्र को चिन्तन करत रथ में बैठकर गोकुल पहुँचे इतने में सूर्य्य अस्ताचल को प्राप्त होयगयो २४ सम्पूर्ण लोकन के पालन करनवारे ब्रह्मादिक देवता अपने मुकुटनके ऊपर जिनके चरणनकी रेणु कों धारण करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के चरणन के खोज अक्रूरजी व्रजमें देखत भये कैसे खोजहैं पृथ्वी के गहनेरूप हैं कमल यव अंकुश के जिनमें चिह्नहैं २५ श्रीकृष्णचन्द्र के चरणचिह्न के दर्शन के आनन्द ते भयोहै सम्भ्रम जिनके प्रेम से रोमाञ्च जिनके होय आये नेत्रन में आंसू आयगये ऐसे अक्रूरजी रथते उतरिके अहो मेरे प्रभु के चरणनकी रज ऐसे कहत कहत चरणन के खोजन में लोटत भये २६

देहधारीन को इतनोही पुरुषार्थ है कंसके सन्देश ते आदिलेके दम्भ भय शोच छोड के श्रीकृष्णके चरणन के दर्शन श्रवणादिकसूं जो अक्रूरको प्रेमभयो २७ व्रजमें गोशाला में गौ दुहिवेको गये जे श्रीकृष्ण और वलदेवजी को अक्रूरजी देखतभये पीताम्बर और नीलाम्बर कूं पहिरे हैं शरदृतु के कमल से जिनके नेत्र २८ किशोर जिनकी अवस्था श्याम और गौर जिनको स्वरूप लक्ष्मी की शोभाके स्थान लम्बी जिनकी भुजा सुन्दर जिनको मुख सुन्दरन में अतिसुन्दर हाथीके छोनो के तुल्य जिनको पराक्रम है २९ ध्वजा वज्र अंकुश कमल को जिनमें चिह्न ऐसे चरणन सूं व्रजको शोभायमान करेहैं महात्मा हैं कृपा भरी मुसिकानि लिये जिनकी चितवनि है उदार रुचिर जिनकी क्रीड़ा है मोतीन के हार और वनमाला पहिरे पवित्र चन्दन केशर जिनके लगी है स्नान किये निर्म्मल जिनके वस्त्रहैं प्रकृति पुरुषरूपहैं काहे ते आदिकारणहैं जगत्के पालन करनवारे हैं पृथ्वीको भार उतारिवे के लिये वलराम केशव दो रूप धरिके अवतार लिये हैं ३०।३१।३२

तौ ॥ पीतनीलाम्बरधरौ शरदम्बुरुहेक्षणौ २८ किशोरौश्यामलश्वेतौ श्रीनिकेतौबृहद्भुजौ ॥ सुमुखौसुन्दरवरौ बालद्विरदविक्रमौ २९ ध्वजवज्राङ्कुशाम्भोजैश्चिह्नितैरङ्घ्रिभिर्व्रजम् ॥ शोभयन्तौमहात्मानौ सानुक्रोशस्मितेक्षणौ ३० उदाररुचिरक्रीडौ स्रग्विणौवनमालिनौ ॥ पुण्यगन्धानुलिप्ताङ्गौ स्नातौविरजवाससौ ३१ प्रधानपुरुषावाद्यौ जगद्धेतूजगत्पती ॥ अवतीर्णौजगत्यर्थे स्वांशेनवलकेशवौ ३२ दिशोवितिमिराराजन् कुर्वाणौप्रभयास्वया ॥ यथामारकतःशैलो रौप्यश्चकनकाचितौ ३३ रथात्तूर्णमवप्लुत्य सोऽक्रूरःस्नेहविह्वलः ॥ पपातचरणोपान्ते दण्डवद्रामकृष्णयोः ३४ भगवद्दर्शनाह्लादबाष्पपर्य्याकुलेक्षणः ॥ पुलकाचिताङ्गऔत्कण्ठ्यात् स्वाख्यानेनाशकन्नृप ३५ भगवांस्तमभिप्रेत्य रथाङ्गाङ्कितपाणिना ॥ परिरेभेभ्युपाकृष्य प्रीतःप्रणतवत्सलः ३६ सङ्कर्षणश्चप्रणतमुपगुह्यमहामनाः ॥ गृहीत्वापाणिनापाणी अनयत्सानुजोगृहम् ३७ पृष्ट्वाऽथस्वागतंतस्मै निवेद्यचवरासनम् ॥ प्रक्षाल्यविधिवत्पादौ मधुपर्कार्हणमाहरत् ३८ निवेद्यगांचातिथये संवाह्यश्रान्तमादृतः ॥ अन्नंबहुगुणंमेध्यं श्रद्धयोपाहरद्विभुः ३९ तस्मैभुक्तवतेप्रीत्या

हे राजन् परीक्षित्! अपने तेजते दिशान के अन्धकार को दूर करे हैं सुवर्ण करिके जैसे नीलमणि को पर्व्वत अथवा रूपे को पर्व्वत जगमगायहै ३३ स्नेह में विह्वल होयके अक्रूरजी शीघ्र रथमें ते उतरि के रामकृष्ण के चरणन में दण्डवत् करतभये ३४ हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्ण के दर्शन सूं जो आनन्द भयो तासूं नेत्रन में आसू भरिआये उत्कण्ठाते अंगमें रोमाञ्च होय आये मैं अक्रूर दण्डवत् करूं हूं ऐसे कहिवे को न समर्थ होतभये ३५ हितके करनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूर एतदर्थ आये हैं यह जानिके चक्रकी जामें रेखा ऐसे अपने हाथते पकरिके प्रसन्न होय के छाती सों लगाय के मिलतभये मिलिवे को कारण यह है कि कंस के मारिवे की सामर्थ्य श्रीकृष्ण ने जताई ३६ वड़ोहै मन जिनको ऐसे संकर्षण वलदेवजी दण्डवत् जिनने करी ऐसे अक्रूरजीकों छाती सूं लगाय के अपने हाथ ते दोनों हाथ पकरि के घरमें श्रीकृष्ण सहित लिवाय जात भये ३७ भलेआये ऐसे कुशल पूंछि के अक्रूरजी कों आसन विछाय के विधिपूर्व्वक पांवन कों धोयके मधुपर्क देके पूजन करतभये ३८ विधिपूर्व्वक पूजा करिके वैल अक्रूरजी के निवेदन करो मार्गमें परिश्रम जिनको भयो ऐसे अक्रूरजी के चरणारविन्द आदरसों दाविके वहुत जामें गुण

ऐसी पवित्र अन्नकी सामग्री भोजनार्थ अतिश्रद्धा सों अक्रूरजी के आगे निवेदन करतभये ३९ अक्रूरजी भोजन जब करिचुके तब परमधर्म्म के जाननवारे बलदेवजी बीरी चन्दन केशर अतर फूलन के हार इत्यादिकन सूं प्रसन्न करतभये ४० सन्मान जिनको करो ऐसे अक्रूरजी ते नन्दजी पूंछतभये निर्दयी कंसके जीवत तुम्हारो कैसे जीवनहोयहै कसाई जिनको पालक वे मेंढ़ कैसे जियें ४१ प्राणन को पोषणवारो दुष्ट कंस विलाप करै जो अपनी बहिनि ताके पुत्रन कों मारत भयो ता कंसकी प्रजा तुमहो तुम्हारी कहा कुशल विचारें ४२ या प्रकार मधुरवचन तें पूंछि के नन्दजी ने सत्कार जिनको करो ऐसे अक्रूरजी मार्गके परिश्रम कों त्यागतभये ४३ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरागमनंनामाऽष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३८ ॥ * ॥

(नवत्रिंशेपुरींगच्छत्यच्युतेगोपिकोक्तयः ॥ अक्रूरेणाथकालिन्द्यां विष्णुलोकस्यदर्शनम् १ उनतालीसयें अध्याय में मथुरापुरी को जातेहुये श्रीकृष्णजी में गोपियों की उक्ति और अक्रूरजी

रामःपरमधर्मवित् ॥ सुखवासैर्गन्धमाल्यैः परांप्रीतिंव्यधात्पुनः ४० पप्रच्छसत्कृतंनन्दः कथंस्थनिरनुग्रहे ॥ कंसेजीवतिदाशार्ह सौनपालाइवावयः ४१
योऽवधीत्स्वस्वसुस्तोकान् क्रोशन्त्याअसुतृप्खलः ॥ किंनुस्वित्तत्प्रजानांवःकुशलंविमृशामहे ४२ इत्थंसूनृतयावाचा नन्देनसुसभाजितः ॥ अक्रूरःप
रिपृष्टेन जहावध्वपरिश्रमम् ४३ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धे पूर्वार्द्धेऽक्रूरागमनंनामाऽष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥
श्रीशुकउवाच ॥ सुखोपविष्टःपर्य्यङ्के रामकृष्णोरुमानितः ॥ लेभेमनोरथान्सर्व्वान् पथियान्सचकारह १ किमलभ्यंभगवति प्रसन्नेश्रीनिकेतने ॥ त
थाऽपितत्पराराजन्नहिवाञ्छन्तिकिञ्चन २ सायन्तनाशनंकृत्वाभगवान्देवकीसुतः ॥ सुहृत्सुवृत्तंकंसस्यपप्रच्छान्यच्चिकीर्षितम् ३ श्रीभगवानुवाच ॥ ता
तसौम्यागतःकच्चित्स्वागतंभद्रमस्तुवः ॥ अपिस्वज्ञातिबन्धूनामनमीवमनामयम् ४ किंनुनःकुशलंपृच्छे एधमानेकुलामये ॥ कंसेमातुलनाम्न्यङ्ग स्वानां
नस्तत्प्रजासुच ५ अहोअस्मदभूद्भूरि पित्रोर्वृजिनमार्य्ययोः ॥ यद्धेतोःपुत्रमरणं यद्धेतोर्बन्धनंतयोः ६ दिष्ट्याऽद्यदर्शनंस्वानां मह्यंवःसौम्यकाङ्क्षितम् ॥ स

करके यमुनाजी में विष्णुलोक का दर्शन भयो है १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! शय्याके ऊपर सुखपूर्वक बैठे कृष्ण बलदेवने बड़ो सत्कार जिनको करो ऐसे अक्रूरजी मार्ग में जे जे मनोरथ करतेगये हैं ते ते समस्त पूर्णभये १ छः प्रकारके ऐश्वर्य्य करि परिपूर्ण शोभा के स्थान ऐसे श्रीकृष्ण जब प्रसन्नभये तब कौनसी वस्तुकी प्राप्ति न भई हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण-परायण जे भक्तहैं तिनें कछु वस्तुकी चाहना नहीं है २ देवकीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सन्ध्या समय ब्यारू करिके अपने यादवन में जो कंस को बर्तावहै ताय अक्रूरजी सूं पूंछतभये और जो कछु करिवेको विचारहै ताय पूंछतभये ३ श्रीभगवान् श्रीकृष्ण बूझे हैं हे काका! हे साधु! तुम भलेआये तुम्हारो कल्याण होउ जातिके भैया बन्धूनकों सुखहै आरोग्यहै ४ अंग अर्थात् हे अक्रूर! मामाहै नाम जाको ऐसो कंस हमारे कुलकों रोग बढो तब अपने भय्या बन्धूनकी ता कंसके प्रजाकी कहा कुशल पूंछें ५ हमारे निरपराध माता पिताकूं हमारे लिये बडो दुःख भयो हमारे लिये उनके

पुत्र मरे हमारे लिये उनकों बन्धन भयो ६ हे साधु! बहुतदिन ते तुम्हारे दर्शनकी अभिलाषा रही अब आपनेनको दर्शनभयो बड़ो मङ्गलभयो हे काका! तुम्हारो आयबो कैसे भयो यह हमते वर्णन करो ७ श्रीशुकदेवजी बोले मधुवंशोद्भव अक्रूरजी श्रीकृष्णने पूंछे तब सम्पूर्ण वृत्तान्त कहतभये कंस यादवनसूं बैर करे है और वसुदेवके मारिवेको उद्यमकरे है धनुर्यज्ञके देखिवेको तो मिषहै चाणूरादिकनपै घात करायवे के लिये मोहिं भेजोहै वसुदेव के श्रीकृष्णको जन्मभयो है यह बात नारदजी कंसते कहि आये हैं सो सम्पूर्ण अक्रूरजी श्रीकृष्ण ते कहतभये ८।९ श्रीकृष्णचन्द्र और बड़े बड़े शत्रून के पराजय करनवारे श्रीवलदेवजी अक्रूरको वचन श्रवण करिके पिता नन्दजी सूं हँसिके राजाकंसको संदेशो जतावतभये १० नन्दजी गोपनको आज्ञा देतभये सम्पूर्ण दूध दही लै लेउ गाड़ान को जोतो ११ कल्हिके दिन मथुरा जायँगे राजाकंसकों रस देयँगे यामें यह बोधन करो कि जब देहमें रोग वृद्धिकूं प्राप्त होयहै तब रस देयहैं ऐसे कंसरूपी रोग बढ़ो है याकों रस देयँगे सुन्दर

ज्ञातंवरर्थतांतात तवागमनकारणम् ७ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ पृष्टोभगवतासर्वंवर्णयामाससमाधवः ॥ वैरानुबन्धंयदुषुवसुदेववधोद्यमम् ८ यत्संदेशोयदर्थंवा दूतःसंप्रेषितःस्वयम् ॥ यदुक्तंनारदेनास्य स्वजन्मानकदुन्दुभेः ९ श्रुत्वाऽक्रूरवचःकृष्णोबलश्चपरवीरहा ॥ प्रहस्यनन्दंपितरं राज्ञादिष्टंविजज्ञतुः १० गोपान्समादिशत्सोऽपि गृह्यतांसर्वगोरसः ॥ उपायनानिगृह्णीध्वं युज्यन्तांशकटानिच ११ यास्यामःश्वोमधुपुरीं दास्यामोनृपतेरसान् ॥ द्रक्ष्यामःसुमहत्पर्व यान्तिजानपदाःकिल ॥ एवमाघोषयत्क्षत्त्रानन्दगोपःस्वगोकुले १२ गोप्यस्तास्तदुपश्रुत्य बभूवुर्व्यथिताभृशम् ॥ रामकृष्णौपुरींनेतुमक्रूरंव्रजमागतम् १३ काश्चित्तत्कृतहृत्तापश्वासम्लानमुखश्रियः ॥ स्रंसद्दुकूलवलयकेशग्रन्थ्यश्चकाश्चन १४ अन्याश्चतदनुध्याननिवृत्ताशेषवृत्तयः ॥ नाभ्यजानन्निमंलोकमात्मलोकंगताइव १५ स्मरन्त्यश्चापराःशौरेरनुरागस्मितेरिताः ॥ हृदिस्पृशश्चित्रपदागिरःसंमुमुहुःस्त्रियः १६ गतिंसुललितांचेष्टांस्निग्धहासावलोकनम् ॥ शोकापहानिनर्माणिप्रोद्दामचरितानिच १७ चिन्तयन्त्योमुकुन्दस्य लीलाविरहकातराः ॥ समेताःसङ्घशःप्रोचुरश्रुमुख्योऽच्युताशयाः १८

भारी पर्व देखेंगे और देशवासीहू जायँगे ऐसे नन्दरायजी अपने गोकुल के कोतवालकों बुलायके ढौंड़ी पिटावत भये १२ श्रीकृष्णही हैं एक जीवन जिनके वे गोपी जा समय श्रीकृष्ण बलरामकों मथुरापुरी में लेजायवेकूं व्रजमें अक्रूरजी आये हैं यह बात सुनिके अत्यन्त दुःखित होतभई १३ अब गोपीन के दुःखके लक्षण कहै हैं श्रीकृष्ण मथुरा जायँगे यह बात सुनिके भयो जो हृदयमें ताप ता सों फिर गोपीन के मुख कुम्हिलायगये शिथिलभये हैं वस्त्र कंकण केशनकी ग्रन्थि जिनकी ऐसी कोई गोपी होतभई १४ ता श्रीकृष्ण के ध्यानकरे ते निवृत्तभई है इन्द्रियनकी वृत्ति जिनकी अर्थात् नेत्रन ते देखिवो कानन ते सुनिवो वाणी ते बोलिवो नासिका तें सूंघिवो सब जिनको छूटिगयो ऐसी और गोपी हैं ते मुक्तिभये तिनकी तुल्य या देहको न जानतभई १५ कोई गोपी स्नेहते मुसिकाय के हृदयको आनन्ददायक चित्रविचित्र जिनकी बोलनि ऐसे वचननकी सुधिकरिके मोहित होतभई १६ मुक्तिके देनवारे श्रीकृष्णचन्द्रकी मनोहर चलनि स्नेह भरी चितवनि शोककी दूरि करनवारी बोलनि इत्यादिक चेष्टानकूं बड़े चरित्रनकूं स्मरण करतभई १७ यह सत्य जायगो यह भय जिनकों भयो विरह में कातर अश्रु जिनके मुँह पै बहिआये श्रीकृष्ण भगवान् में जिनको मनहै ऐसी

हजारन गोपीन के झुण्ड जुरि मिलिके समस्त आपुसमें यह कहतभई १८ गोपी कहती हैं अहो विधाता! तेरे कहूं दया नहीं है देहधारीन कों मिलाय के मित्रता करावै स्नेह लगावै फेरि उनके मनोरथ पूर्ण न होन पावैं तब तक उनकों ऐसो न्यारो न्यारो करिदेय है जैसे बालक खिलौनाकों इकठौरो करिके फेरि न्यारो न्यारो करदेयहै यह तेरो कर्तव व्यर्थ है १९ तेरो यह कर्म निन्दितहै अब यह कहे हैं घूमघुमारी छल्लादार अलकें जापै छुटिरहीं सुन्दर जामें कपोल ऊँची जामें नासिका शोककी हरनवारी मन्दमन्द जामें मुसिकानि तासों सुन्दर ऐसे प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रको मुख दिखायके हमारे नेत्रनतें न्यारो करे है यह तेरो कर्म बुरो है दान करिके लेइहै याते तू बड़ो कठोरहै २० अक्रूर लेजायहै मैंतो नहीं लेजाऊं हों कदाचित् ऐसे विधाता कहै तहां गोपी कहै हैं अरे विधाता निर्दयी! अक्रूर या नाम धरिके आयो जो तू है सो तैंने हमको कृष्णरूप नेत्र दिये हैं तिनकूं अज्ञानी की तुल्य हरिके लेजायहै कदाचित् कहो कि कृष्णको हरिकेलिये जाऊं हूं तुम्हारे नेत्रनकों तौ नहीं हरोहों तहां कहेहैं हमारे नेत्रनको तो हरेई है जो तैंने नेत्र दियो है तासूं श्रीकृष्णके एक अंगमें सम्पूर्ण विश्वकी चतुराई देख लेतभई कृष्णरूप बिना आंधरीगोपी कौनकों देखेंगी २१ क्षणमें भङ्गहै

गोप्यऊचुः ॥ अहोविधातस्तवनक्वचिद्दया संयोज्यमैत्र्याप्रणयेनदेहिनः ॥ तांश्चाकृतार्थान्वियुनङ्क्ष्यपार्थकंविक्रीडितंतेऽर्भकचेष्टितंयथा १९ यस्त्वंप्रदर्श्यासितकुन्तलावृतं मुकुन्दवक्त्रंसुकपोलमुन्नसम् ॥ शोकापनोदस्मितलेशसुन्दरं करोषिपारोक्ष्यमसाधुतेकृतम् २० क्रूरस्त्वमक्रूरसमाख्ययास्मनश्चक्षुर्हिदत्तंहरसेबताज्ञवत् ॥ येनैकदेशेऽखिलसर्गसौष्ठवं त्वदीयमद्राक्ष्मवयंमधुद्विषः २१ ननन्दसूनुःक्षणभङ्गसौहृदःसमीक्षतेनःस्वकृतातुराबत ॥ विहायगेहान्स्वजनान्सुतान्पतींस्तद्दास्यमद्धोपगतानवप्रियः २२ सुखंप्रभातारजनीयमाशिषः सत्याबभूवुःपुरयोषितांध्रुवम् ॥ याःसम्प्रविष्टस्यमुखंव्रजस्पतेःपास्यन्त्यपाङ्गोत्कलितस्मितासवम् २३ तासांमुकुन्दोमधुमञ्जुभाषिभिर्गृहीतचित्तःपरवान्मनस्व्यपि ॥ कथंपुनर्नःप्रतियास्यतेबलाग्राम्याःसलज्जस्मितविभ्रमैर्भ्रमन् २४ अद्यध्रुवंतत्रदृशोभविष्यतेदाशार्हभोजान्धकवृष्णिसात्वताम् ॥ महोत्सवःश्रीरमणंगुणास्पदंद्रक्ष्यन्तिमेचाध्वनिदेवकीसुतम् २५ मैतद्विधस्याकरु

स्नेह जाको ऐसो यह नन्द को पुत्र याकी मुसिकानि सों मोहित भई घर भय्या बन्धून कों त्यागि के औ पुत्र पतिन कों छोड़िके साक्षात् जाकी दासी भई हैं हाय हाय हमें देखेहू नायहै याकूं नये नये प्यारे लगे हैं २२ मथुराकी स्त्रीन कूं या रात्रि को सवेरो अच्छो होयगो क्योंकि उनके मनोरथ निश्चय साचे होयँगे जब मथुरामें जायगो तब कटाक्षन कों लिये मुसिकानि रूप जामें रस ऐसे मुख कों आदर ते देखेंगी कदाचित् दो तीन दिन को जाय हैं तुम ते जाको प्यारहै बाबा संग जाय है लिवाय के चल्यो आवैगो ऐसी व्याकुल क्यों होउ हौ तहां गोपी कहे हैं मथुरा की स्त्रीन की मीठी मनोहर बातन सूं प्यारे को चित्त पकरो जायगो उनकी लाज भरी मुसिकानि कटाक्षन सों मन जाको चलायमान होग जायगो दोहा कवित्तन के अर्थ करैं ऐसी चतुर स्त्रीन की आँखि जब प्यारो देखैगो तब हे सखियो! धैर्यवान् बाबा के अधीन है तथापि गाँव की रहनवारी हम है तिनके पास फेरि काहेको आवैगो २३ । २४ आज तौ मथुरा में दाशार्हवंशी भोजवंशी अन्धकवंशी यादव हैं तिनही आखिनकों निश्चय आनन्द होयगो लक्ष्मी के रमावनवारे समस्त जिनमें गुण ऐसे देवकी के पुत्र श्रीकृष्ण तिनकूं जे पुरुष मार्ग में देखेंगे तिनकी आंखिन

कों निश्चय बडो आनन्द होयगो २५ या सारिसे निर्दयी को अक्रूर यह सुन्दर नाम मति होउ जो यह निर्दयी बहुत दुःखित जो हम हैं तिनके विना पूंछे माणन ते प्यारो कृष्ण है ताकूं हमारी आखिन ते दूर लिये जायहै २६ कठोरहै बुद्धि जाकी ऐसो यह कृष्ण रथमें जाय बैठ्यो है अभागे गोप जल्दी गाड़ा हाँकैं ऐसे श्रीकृष्ण के पीछे उतावल करेंहैं और वृद्धभी या कूं नाहीं नहीं करे हैं अरी सखियो! कौन कों दोष देई आज हमारो दैवही उलटो होय गयो दैव सूधो हो तो तौ कोई विघ्न होय जातो बुरो शकुन विचारि के प्यारो यहाही रहतो न जातो २७ गोपी कहे हैं चलिके या श्रीकृष्ण कों मने करैं याके रथ के आगे आड़ी परिके कहैंगी जो जाय है तो हमारी छाती पै रथ को पहिया धरिके जा हमारे यह कुल के वडेवूढे कहा करेंगे आधोक्षण छुटे नहीं ऐसो मुकुन्दको संग तासू दैवने विछुराई हैं याही ते दीन हमारो चित्त भयो है २८ जा श्रीकृष्णकी स्नेहभरी मनोहर मुसिकानि मनोहर वार्में लीलापूर्वक चितवनि आलिं-

ण्यस्यनामभूदक्रूरइत्येतदतीवदारुणः ॥ योऽसावनाश्वास्यसुदुःखितंजनंप्रियात्प्रियन्नेष्यतिपारमध्वनः २६ अनार्द्रधीरेपसमास्थितोरथं तमन्वमीत्वरय न्तिदुर्मदाः ॥ गोपाअनोभिःस्थविरैरुपेक्षितं दैवञ्चनोऽद्यप्रतिकूलमीहते २७ निवारयामःसमुपेत्यमाधवं किन्नोऽकरिष्यन्कुलवृद्धबान्धवाः ॥ मुकुन्दसङ्गा न्निमिषार्द्धदुस्त्यजाद्दैवेनविध्वंसितदीनचेतसाम् २८ यस्यानुरागललितस्मितवल्गुमन्त्रलीलावलोकपरिरम्भणरासगोष्ठ्याम् ॥ नीताःस्मनःक्षणमिवक्ष णदाविनातं गोप्यःकथंन्वतितरेमतमोदुरन्तम् २९ योऽह्नःक्षयेव्रजमनन्तसखःपरीतोगोपैर्विशन्खुररजश्छुरितालकस्रक् ॥ वेणुंक्वणन्स्मितकटाक्षनिरीक्षणे न चित्तंक्षिणोत्यमुमृतेनुकथंभवेम ३० श्रीशुकउवाच ॥ एवंब्रुवाणाविरहातुराभृशं व्रजस्त्रियःकृष्णविषक्तमानसाः ॥ विसृज्यलज्जांरुरुदुःस्मसुस्वरं गोवि न्ददामोदरमाधवेति ३१ स्त्रीणामेवंरुदन्तीनामुदितेसवितर्यथ ॥ अक्रूरश्चोदयामासकृतमैत्रादिकोरथम् ३२ गोपास्तमन्वसज्जन्तनन्दाद्याःशकटैस्ततः ॥ आदायोपायनंभूरिकुम्भान्गोरससम्भृतान् ३३ गोप्यश्चदयितंकृष्णमनुव्रज्यानुरञ्जिताः ॥ प्रत्यादेशंभगवतःकाङ्क्षन्त्यश्चावतस्थिरे ३४ तास्तथातप्यतीर्वीक्ष्य

गन इनकरिके रासकी सभामें वड़ी वड़ी रात्री एक क्षणकी तुल्य विताई हे गोपियो! या कृष्ण विना विरहरूपी दुःखके समुद्रकों कैसे तरेंगी २९ वलदेवहै सखा जाको गौवन के खुरनकी रज सूं धूसरी हैं अलक और माला जाकी ऐसो कृष्ण सन्ध्यासमय ग्वालवालन को संग लैके बांसुरी को बजावत आवैहै मुसिकानि कटाक्षभरी चितवनि सों चित्तको चुरावै है अव या विना कैसे जीवेंगी ३० अब श्रीशुकदेवजी कहेंहैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार अत्यन्त विरह में व्याकुल श्रीकृष्णमें लगे हैं मन जिनके ऐसी व्रजकी स्त्री गोपी लाज छोड़िके हे गोविन्द! हे दामोदर! हे माधव! ऐसे पुकारपुकार के रोवतभई ३१ या प्रकार स्त्री रुदन करेंही इतने में सूर्य्य उदय होइ आयो ता पीछे सन्ध्योपासन जिनने करो ऐसे अक्रूरजी रथकों हाकतभये ३२ नन्दादिक सम्पूर्ण गोप वड़ी वड़ी भेंट लैके दूध दही माखनतें भरे जे कलशहैं तिनकूं लैके गाडानमें बैठिके पीछेतें जातभये ३३ श्रीकृष्णमें आसक्तहै मन जिनको ऐसी गोपी श्रीकृष्णके पीछे जायके अभऊँ प्यारो

वगदि के आवै ऐसे श्रीकृष्णको वगदिवे को पैंडो ठाढी देखतभई ३४ यादवनमें उत्तम श्रीकृष्ण अपने चलिवे के समय गोपीन को व्याकुल देखिके जल्दी आऊंगो ऐसे प्रेम सहित दूतनसें वचन कहवाय के शान्त करतभये ३५ जहा ताई रथकी ध्वजा दीख्यो करी तराताई और जहा ताई रथकी धूरि उड़ती दीखी तवताई श्रीकृष्ण में लगेहैं चित्त जिनके ऐसी गोपी अबहूं वगदि आवें ऐसे विचार करत चित्रकी तुल्य लिखीसी ठाढी होतभई ३६ श्रीकृष्ण के वगदिवे की गई है आश जिनके वे गोपी वगदि कें आवति भई श्रीकृष्णकी लीलान कों गाय गायके गयेहैं शोक जिनके ऐसे दिनन कों वितावत भई ३७ हे राजन् परीक्षित्! पवनकी तुल्यहै वेग जाको ऐसो रथ तामें बैठिके वलदेव अक्रूरसहित श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् पाप दूर करनवारी जो यमुना है तहां प्राप्त होतभये ३८ ता यमुना तीरमें हाथ पांव धोइ आचमन करि मीठो निर्म्मल जल पीके वगीचा में आयके वलदेव सहित रथमें बैठतभये ३९ अक्रूरजी श्रीकृष्ण वलदेव कूं रथमें बैठारि के उनते

स्वप्रस्थानेयदूत्तमः ॥ सान्त्वयामाससप्रेमैरायास्यइतिदौत्यकैः ३५ यावदालक्ष्यतेकेतुर्यावद्रेणूरथस्यच ॥ अनुप्रस्थापितात्मानोलेख्यानीवोपलक्षिताः३६ तानिराशानिववृतुर्गोविन्दविनिवर्तने ॥ विशोकाअहनीनिन्युर्गायन्त्यःप्रियचेष्टितम् ३७ भगवानपिसम्प्राप्तोरामाक्रूरयुतोनृप॥ रथेनवायुवेगेन कालिन्दीमघनाशिनीम् ३८ तत्रोपस्पृश्यपानीयं पीत्वामृष्टंमणिप्रभम् ॥ वृक्षषण्डमुपव्रज्यसरामोरथमाविशत् ३९ अक्रूरस्तावुपामन्त्र्य निवेश्यचरथोपरि ॥ कालिन्द्याह्रदमागत्यस्नानंविधिवदाचरत् ४० निमज्ज्यतस्मिन्सलिले जपन्ब्रह्मसनातनम् ॥ तावेवददृशेऽक्रूरोगमकृष्णौसमन्वितौ ४१ तौरथस्थौकथमिहसुतावानकदुन्दुभेः ॥ तर्हिस्वित्स्यन्दनेनस्तइत्युन्मज्ज्यव्यचष्टसः ४२ तत्रापिचयथापूर्वमासीनौपुनरेवसः ॥ न्यमज्जद्दर्शनंयन्मे मृषाकिंसलिलेतयोः ४३ भूयस्तत्रापिसोऽद्राक्षीत् स्तूयमानमहीश्वरम् ॥ सिद्धचारणगन्धर्वैरसुरैर्नतकन्धरैः ४४ सहस्रशिरसंदेवं सहस्रफणमौलिनम् ॥ नीलाम्बरंविसश्वेतंशृङ्गैःश्वेतमिवस्थितम् ४५ तस्योत्सङ्गेघनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ पुरुषंचतुर्भुजंशान्तं पद्मपत्रारुणेक्षणम् ४६ चारुप्रसन्नवदनं चारुहासनिरीक्ष

आज्ञा मागिके यमुना के तीर पै आयके विधिपूर्व्वक स्नान करतभये ४० ता जल में गोता मारिके गायत्री को जपकरत अक्रूरजी राम कृष्ण को देखत भये ४१ वसुदेव के पुत्र रामकृष्ण रथ में बैठे हैं यहां कैसे आयगये कदाचित् रथ में से उतर तों न आये मैं निकसि के देखों तो या प्रकार अक्रूरजी कहतभये ४२ फेरि अक्रूरजी निकसि के देखें तो पहिलेकीसी नाई रथ में बैठे हैं ता समय अक्रूरजी विस्मित होतभये कि जो जलके भीतर मोकों दोनोंको दर्शन भयो सो कहा मिथ्या है ऐसे विचारि के फेरि गोता मारत भये तव सिद्ध चारण गन्धर्व्व असुर नतक सम्पूर्ण स्तुतिकरे हैं शेषजी विराजमान हैं ऐसे देखत भये ४३ । ४४ हजार हैं शिर जिनके मुकुटसहित हजार फण हैं नील वस्त्र कूं धारण करे कमल के नालकी तुल्य श्वेत है वर्ण जिनको ऐसे कैलास की तुल्य प्रकाशमान देखत भये ४५ कुण्डली करिके विराजमान तिनके ऊपर मेघों के समान श्याम पीतवस्त्रन कों धारण करे चार हैं भुजा जिनके शान्तस्वरूप पुरुष कमल के पत्ताकी तुल्य हैं अरुण नेत्र जिनके ४६ सुन्दर प्रसन्नहै मुख जिनको सुन्दर हासभरी चितवनि सुन्दर भृकुटी और नासिका सुन्दर कर्ण सुन्दर कपोल और अरुण ओष्ठ लम्बी मोटी है भुजा जिनकी विशाल हृदयमें लक्ष्मी

जिनके विराजमान गोल ग्रीवा त्रिवली जावै परिरही ऐसी सुन्दर जिनकी नाभि पीपर के पत्ता की तुल्य चिकनो उदर ४७ । ४८ बृहत् जिनकी कमर और श्रोणी ता करिके शोभायमान हैं दोनों गाठें जंघा जिनकी लम्बी हैं दोनों गुल्फ जिनकी लाल हैं नख जिनके प्रकाश करिके सुन्दर हैं कोमल अंगुली और अंगूठे तिनसूं सुन्दर है चरणकमल जिनको ४९ । ५० बहुत मोलन के जे मणि हैं तिनसों जटित जो किरीट कड़े बाजूबन्द और कमर में करधनी यज्ञोपवीत मोतिन के हार चरणन में नूपुर कानन में कुण्डल तिनसूं प्रकाशमान हैं ५१ कमल और शङ्ख चक्र गदाकूं धारण किये भृगुलता को चिह्न जाकी छाती में प्रकाशमान कौस्तुभमणिकी जिनके धुकधुकी वनमाला धारे ५२ सुनन्द नन्द जिनमें मुखिया ऐसे पार्षद सनक सनन्दन सनातन सनत्कुमार ब्रह्मा महादेव ते आदिलेके देवताओं के स्वामी मरीचि को आदिलैके जो नव ब्राह्मण प्रह्लाद नारद वसु जिनमें मुख्य ऐसे उत्तमभक्त हैं ते न्यारे न्यारे भावते निर्म्मल वचननते जिनकी स्तुति

णम् ॥ सुभ्रून्नसंचारुकर्णसुकपोलारुणाधरम् ४७ प्रलम्बपीवरभुजं तुङ्गांसोरःस्थलाश्रियम् ॥ कम्बुकण्ठंनिम्ननाभिं वलिमत्पल्लवोदरम् ४८ बृहत्कटितट श्रोणिकरभोरुद्वयान्वितम् ॥ चारुजानुयुगं चारु जङ्घायुगलसंयुतम् ४९ तुङ्गगुल्फारुणनखव्रातदीधितिभिर्वृतम् ॥ नवाङ्गुल्यङ्गुष्ठदलैर्विलसत्पादपङ्कजम् ५० सुमहार्हमणिव्रातकिरीटकटकाङ्गदैः ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रहारनूपुरकुण्डलैः ५१ भ्राजमानंपद्मकरं शङ्खचक्रगदाधरम् ॥ श्रीवत्सवक्षसम्भ्राजत्कौस्तुभंवनमालिनम् ५२ सुनन्दनन्दप्रमुखैः पार्षदैःसनकादिभिः ॥ सुरेशैर्ब्रह्मरुद्राद्यैर्नवभिश्चद्विजोत्तमैः ५३ प्रह्लादनारदवसुप्रमुखैर्भागवतोत्तमैः ॥ स्तूयमानंपृथग्भावैर्वचोभिरमलात्मभिः ५४ श्रियापुष्ट्यागिराकान्त्या कीर्त्यातुष्ट्येलयोर्ज्जया ॥ विद्ययाऽविद्ययाशक्त्या माययाचनिषेवितम् ५५ विलोक्यसुभृशंप्रीतोभक्त्यापरमयायुतः ॥ हृष्यत्तनूरुहोभावपरिक्लिन्नात्मलोचनः ५६ गिरागद्गदयाऽस्तौषीत्सत्त्वमालम्ब्यसात्वतः ॥ प्रणम्यमूर्ध्नाऽवहितःकृताञ्जलिपुटःशनैः ५७ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरप्रतियानेएकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ३९ ॥ ❁ ॥

अक्रूरउवाच ॥ नतोऽस्म्यहन्त्वाऽखिलहेतुहेतुं नारायणंपूरुषमाद्यमव्ययम् ॥ यन्नाभिजातादरविन्दकोशाद्ब्रह्माविरासीद्यतएषलोकः १ भूस्तोयम

करे हैं ५३ । ५४ श्री पुष्टि वाणी कान्ति कीर्त्ति तुष्टि इला ऊर्ज्जा विद्या अविद्या शक्ति माया ये जिनकों निरन्तर सेवन करेहैं ५५ ऐसे परिपूर्ण श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करिके अत्यन्त प्रसन्न होयके परमभक्ति जिनकों भई आनन्द ते देह में रोमाञ्च जिनके भये भक्ति सूं नेत्रन में आंसू भरि आये ऐसे अक्रूरजी माथेसूं प्रणाम करिके सावधान होयके हाथजोरिके हौलेसे सत्त्वगुण को आश्रय लैके गद्गदवाणी सूं स्तुति करतभये ५६ । ५७ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरप्रतियानेएकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ३९ ॥ * ॥ * ॥

( चत्वारिंशेततोऽक्रूरः कृष्णंमत्वेश्वरेश्वरम् ॥ प्रणम्यभक्त्यातुष्टाव सगुणागुणभेदतः १ चालीसवें अध्याय में अक्रूरजी कृष्णजी को ईश्वरों के ईश्वर मानकर सगुण और निर्गुणभेद ते भक्ति सूं प्रणामकर स्तुति करतेभये १ ) अब अक्रूरजी कहेहैं समस्त कारणनके कारण नारायण आदिपुरुष अविनाशी जो तुमहौ तिनकूं नमस्कार करूंहूं जिनकी नाभि में भयो जो कमल तातें

ब्रह्मा होत भयो ता ब्रह्माते यह लोक उत्पन्न भयो १ पृथ्वी जल अग्नि पवन आकाश अहङ्कार महत्तत्त्व पुरुष मन इन्द्रिय समस्त इन्द्रियन के अर्थ विषय सम्पूर्ण देवता ये जगत् के कारण हैं ते तुम्हारे अंग ते भये हैं २ ब्रह्मा ते आदिलैके जड़ जो सम्पूर्ण तत्त्व हैं ते अपने स्वरूप कों नहीं जाने हैं जीव है सो तत्त्वन को जाने है अपने स्वरूप कों जाने है माया के गुणन ते बँधो जीव गुणन ते न्यारो ऐसो जो तुम्हारो स्वरूपहै ताहि नहीं जाने है ३ ब्रह्मा के उपासकहैं ते महापुरुष ईश्वर तुम हो तुम्हारी पूजा करेंहै इन्द्रिय पञ्चभूत देवता इनके साक्षी अन्तर्य्यामी जो तुमहो तिन की साधु पूजा करे हैं ४ कोई एक कर्म्मन में निष्ठा जिनकी ऐसे जे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य है ते ऋग्वेद यजुर्वेद सामवेद हैं तिनसों यज्ञन को विस्तार करिके अनेक हैं रूप जिनके ऐसे देवतान को नाम लैलै के पूजनकरे हैं ५ कोई एक ज्ञानी पुरुष समस्तकर्म्मनको त्यागिके समाधि में आय के ज्ञानरूप जो तुमहो तिनको पूजन करे है ६ और जे पुरुष है ते विष्णुकी दीक्षा लैके तुमहीं हो

ग्निःपवनःखमादिर्महानजादिर्मनइन्द्रियाणि ॥ सर्वेन्द्रियार्थाविबुधाश्चसर्व्वेयेहेतवस्तेजगतोऽङ्गभूताः २ नैतेस्वरूपंविदुरात्मनस्ते ह्यजादयोऽनात्मतया गृहीताः ॥ अजोऽनुबद्धःसगुणैरजायागुणात्परंवेदनतेस्वरूपम् ३ त्वांयोगिनोयजन्त्यद्धा महापुरुषमीश्वरम् ॥ साध्यात्मंसाधिभूतञ्चसाधिदैवञ्चमाधवः ४ त्रय्याचविद्ययाकेचित्त्वां वैतैतानिकाद्विजाः ॥ यजन्तेविततैर्यज्ञैर्नानारूपामराख्यया ५ एकेत्वाऽखिलकर्म्माणिसंन्यस्योपशमंगताः ॥ ज्ञानिनोज्ञानयज्ञेनयजन्तिज्ञानविग्रहम् ६ अन्येचसंस्कृतात्मानोविधिनाऽभिहितेनते ॥ यजन्तित्वन्मयास्त्वांवै बहुमूर्त्त्येकमूर्त्तिकम् ७ त्वामेवान्येशिवोक्तेन मार्गेणशिवरूपिणम् ॥ बह्वाचार्यविभेदेनभगवन्समुपासते ८ सर्व्वएवयजन्तित्वां सर्वदेवमयेश्वरम् ॥ येऽप्यन्यदेवताभक्तायद्यप्यन्यधियःप्रभो ९ यथाद्रिप्रभवानद्यः पर्जन्यापूरिताःप्रभो ॥ विशन्तिसर्व्वतःसिन्धुं तद्वत्त्वांगतयोऽन्ततः १० सत्त्वंरजस्तमइति भवतःप्रकृतेर्गुणाः ॥ तेषुहिप्राकृताःप्रोता आब्रह्मस्थावरादयः ११ तुभ्यंनमस्तेऽस्त्वविषक्तदृष्टये सर्व्वात्मनेसर्व्वधियाञ्चसाक्षिणे ॥ गुणप्रवाहोऽयमविद्ययाकृतः प्रवर्त्ततेदेवनृतिर्यगात्मसु १२ अ

एक मुख्य ऐसे वैष्णव हैं ते तुमने कही जो नारदपञ्चरात्र में पूजाकी विधि है तासूं वासुदेव सङ्कर्षण प्रद्युम्न अनिरुद्ध इन भेदनकरिके बहुत जिनके रूप नारायण रूप करिके एक जिनको रूप ऐसे तुमहो तिनकी पूजा करैंहैं ७ और जे पुरुष हैं शिवने कह्यो जो मार्गहै तासूं शिवरूप जो तुमहो तिनकी हे भगवन्! अनेक प्रकारके हैं भेद जाके ऐसो शैवमार्ग पाशुपतमार्ग है ता करिके उपासना करे हैं ८ हे सर्वदेवतारूप! हे समर्थ! जे पुरुष और देवतान के भक्त हैं और देवतान में उनके मन लगि रहे हैं वे सबही ईश्वर तुमहौ तिनकी पूजाकरे हैं ९ हे प्रभो! जैसे पर्व्वतन ते निकसी मेघ ने जलसूं पूर्णकरी ऐसी नदी चारों ओर ते बहि बहिके समुद्र में जा मिली हैं तैसे सब देवतान के मार्ग अन्तमें तुमही में आय मिले हैं १० तुम्हारी जो प्रकृति माया ताके सत्त्व रज तम ये तीनों गुणहैं तिन तीनों गुणनमें तृण ते आदिलैके ब्रह्मापर्यन्त सब जीव प्रविष्ट भये हैं अर्थात् तीनों गुणन में रहे हैं वे गुण मायामें रहे हैं या क्रमते जो उपाधि को नाशहै ताते सब जीव तुमही में प्रवेश करे हैं ११ संसार में नहीं लिप्त है बुद्धि जिनकी सब के आत्मा सब प्राणीन के बुद्धि के साक्षी तुमहो तिनको नमस्कार है अविद्याको भयो गुण को प्रभाव संसार देवता मनुष्य पशु पक्षी

ये देह जिनकी ऐसे प्राणी हैं तिनमें संसार वर्ते है १२ अग्नि तुम्हारो मुखहै पृथ्वी तुम्हारो चरणहै सूर्य्य नेत्र आकाश नाभि दिशा कानहैं स्वर्ग मस्तकहै देवता तुम्हारी भुजाहैं और समुद्र कोंग्वि हैं पवन प्राणरूप बलरूप कल्पना करो १३ वृक्ष ओषधि देह के रोमहैं मेघ तुम्हारे केशहैं पर्वत तुम्हारे हाड़ और नखहैं रात्रि दिन पलकनको खोलिवो मूंदिवो है प्रजापति तुम्हारो मेढ्रहै वर्षा तुम्हारो वीर्य्य कहे हैं १४ तुम जो अविनाशी पुरुषहो तिनमें पालन सहित लोकहैं ते रचे हैं बहुत जीवन करिके व्याप्त हैं जैसे जलमें छोटे छोटे कीड़ा चले हैं गूलर में भुनगा उड़े हैं ऐसे मनकी वृत्ति ते जानिवे में आवो जो तुमहो तिनमें अनन्त ब्रह्माण्ड फिरे हैं १५ या संसार में खेलिवे के लिये जो जो रूप धरे हैं तिनसों दूरभये हैं शोक जिनके ऐसे लोकहैं ते आनन्दसूं तुम्हारे यशको गावे हैं १६ सत्यव्रत को माया दिखायवे के लिये मत्स्यरूप धरिके प्रलय के समुद्र में विचरे जो तुमहौ तिनकों नमस्कार है मधुकैटभ दैत्यनको मारिवे के लिये हयग्रीव रूप जिनने धस्यो ऐसे

ग्निर्मुखन्तेऽवनिरङ्घ्रिरीक्षणं सूर्य्योनभोनाभिरथोदिशःश्रुतिः ॥ द्यौःकंसुरेन्द्रास्तवबाहवोऽर्णवाः कुक्षिर्मरुत्प्राणबलंप्रकल्पितम् १२ रोमाणिवृक्षौषधयःशिरोरुहामेघाःपरस्यास्थिनखानितेऽद्रयः ॥ निमेषणंराज्यहनीप्रजापतिर्मेढ्रस्तुवृष्टिस्तववीर्य्यमिष्यते १४ त्वय्यव्ययात्मन्पुरुषेप्रकल्पितालोकाःसपालाबहुजीवसंकुलाः ॥ यथाजलेसंजिहतेजलौकसोऽप्युदुम्बरेवामशकामनोमये १५यानियानीहरूपाणिक्रीडनार्थंबिभर्षिहि ॥ तैरामृष्टशुचोलोकामुदागायन्तितेयशः १६ नमःकारणमत्स्याय प्रलयाब्धिचरायच ॥ हयशीर्ष्णेनमस्तुभ्यंमधुकैटभमृत्यवे १७ अकूपारायबृहते नमोमन्दरधारिणे ॥ क्षित्युद्धारविहाराय नमःशूकरमूर्त्तये १८ नमस्तेऽद्भुतसिंहायसाधुलोकभयापह ॥ वामनायनमस्तुभ्यं क्रान्तत्रिभुवनायच १९ नमोभृगूणांपतये दृप्तक्षत्रवनच्छिदे ॥ नमस्तेरघुवर्य्याय रावणान्तकरायच २० नमस्तेवासुदेवायनमःसङ्कर्षणायच ॥ प्रद्युम्नायानिरुद्धाय सात्वतांपतयेनमः २१ नमोबुद्धायशुद्धायदैत्यदानवमोहिने ॥ म्लेच्छप्रायक्षत्रहन्त्रेनमस्तेकल्किरूपिणे २२ भगवञ्जीवलोकोऽयंमोहितस्तवमायया ॥ अहंममेत्यसद्ग्राहो भ्राम्यतेकर्म्मवर्त्मसु २३ अहं

जो तुमहौ तिनकों नमस्कार है १७ मन्दराचल पर्वत के धारण करनवारे बड़े कच्छपरूप तुमहो तिनकूं नमस्कार है पृथ्वी के लायवे के लिये वराहरूप जिनने धस्यो ऐसे जो तुमहो तिनकूं नमस्कार है १८ साधुन के भयके दूर करनवारे अद्भुत नृसिंहरूप जिनने धरयो ऐसे जो तुमहो तिन कूं नमस्कार है वामन होयकै तीनों लोक जिनने नापे ऐसे जो तुमहौ तिनें नमस्कार है १९ गर्वीलो जो क्षत्रियरूप वन है ताके काटनवारे भृगुवंशीन के पति परशुरामरूप तुम हो तिनकों नमस्कार है रावण के मारनवारे रघुवंशीन में श्रेष्ठ रामचन्द्ररूप तुम हो तिनकों नमस्कार है २० यादवों के पति वासुदेवरूप तुम हो तिनें नमस्कार है सङ्कर्षणरूप तुम हो तिनें नमस्कार है प्रद्युम्नरूप तुमहो तिनें नमस्कार है अनिरुद्धरूप तुमहो तिनें नमस्कार है २१ दैत्य दानवन के मोहन करनवारे शुद्ध बुद्धरूप जो तुम हो तिनें नमस्कार है म्लेच्छ क्षत्रिय होय जाय हैं तिनें मारोगे ऐसे कल्कीरूप तुमहो तिनें नमस्कार है २२ हे भगवन्! यह जीव तुम्हारी मायामें भूलि रह्योहै मैं मेरो

ऐसे देह गेहादिक में और कर्म्ममार्गन में भ्रमणकरे है २३ हे विभो ! आत्मा कहिये देह पुत्र घर स्त्री धन भय्या वन्धु इत्यादिक जो स्वप्नकी तुल्य तिनकों सत्य मानिके भ्रमोहूं २४ अनित्य आत्मा दुःखरूपहैं तिनकूं नित्य आत्मा सुखरूप जानूं हूं सुख दुःख में है क्रीडा जाके अज्ञान जामें भरो ऐसो जो मैं हूं सो अपने प्यारे जो तुमहो तिनको नहीं जानूं हूं २५ जैसे अज्ञानी पुरुष काहूसों ढंक्यो जलहै ताकों छोडि के सूर्य्य की किरणन सों वारू चमके तामें जलके लिये जायहै तैसे माया सू ढँके तुम हो तिनको त्यागिके देहादिकन में लगि रह्यो है २६ कृपणहै बुद्धि जाकी अर्थात् विषयन में लगिरही है बुद्धि जाकी ऐसो मैं कामकर्म्मन सूं चलायमान मन है ताके रोकिने में नहीं समर्थ हौं जोरावर इन्द्रिय मन कूं इत उत चलायमान करे हैं २७ जो मैं पराधीन हौं सो तुम्हारे चरणन की शरण आयो हौं तुम्हारे चरणन की शरणागत असाधुन को दुर्लभ है हे अन्तर्यामी ! तुम्हारे चरणन की शरण तुम्हारी कृपाते भयो है यह मैं मानूं हूं पुरुषको जब संसार छूटनहार होय है तब हे कमलनाभ ! साधुन की सेवा करे है साधुन की सेवा ते तुम में आयके मति लगे है तुम्हारी कृपा विना साधुनकी सेवा भी नहीं बने है तुम में मतिहू नहीं लगिसकेहै २८ विज्ञानहै

चात्मात्मजागारदारार्थस्वजनादिषु ॥ भ्रमामिस्वप्नकल्पेषु मूढःसत्यधियाविभो २४ अनित्यानात्मदुःखेषु विपर्य्ययमतिर्ह्यहम् ॥ द्वन्द्वारामस्तमोविष्टोन जानेत्वात्मनःप्रियम् २५ यथाऽबुधोजलंहित्वा प्रतिच्छन्नंतदुद्भवैः ॥ अभ्येतिमृगतृष्णां वै तद्वत्त्वाऽहंपराङ्मुखः २६ नोत्सहेऽहंकृपणधीः कामकर्म्महतंमनः ॥ रोद्धुंप्रमाथिभिश्चाक्षैर्ह्रियमाणमितस्ततः २७ सोऽहंतवाङ्घ्र्युपगतोऽस्म्यसतांदुरापं तच्चाप्यहंभवदनुग्रहईशमन्ये ॥ पुंसोभवेद्यर्हिसंसरणापवर्गस्त्वय्यब्जनाभसदुपासनयामतिःस्यात् २८ नमोविज्ञानमात्राय सर्व्वप्रत्ययहेतवे ॥ पुरुषेशप्रधानायब्रह्मणेऽनन्तशक्तये २९ नमस्तेवासुदेवाय सर्व्वभूतक्षयायच ॥ हृषीकेशनमस्तुभ्यं प्रपन्नंपाहिमांप्रभो ३० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरस्तुतिर्नामचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ४० ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ स्तुवतस्तस्यभगवान् दर्शयित्वाजलेवपुः ॥ भूयःसमाहरत्कृष्णोनटोनाट्यमिवात्मनः १ सोऽपिचान्तर्हितंवीक्ष्य जलादुन्मज्ज्य

मूर्त्ति जिनकी समस्त ज्ञानके कारण पुरुष काल माया इनरूप ब्रह्म जो तुमहो और अनन्त जिनकी शक्ति तिनकों मैं नमस्कारकरूंहूं २९ हे समर्थ ! हे इन्द्रियनके प्रेरण वारे चित्तके अधिष्ठाता ! सब प्राणीन के आश्रय जो तुमहो तिनकूं मैं नमस्कार करों हूं और शरण आयो जो मैंहूं ताकी रक्षाकरो ३० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरस्तुतिर्नामचत्वारिंशत्तमोऽध्यायः ४० ॥

( एकचत्वारिंशकेऽहन्रजकंप्रविशन्पुरीम् ॥ ततोवरानदात्तुष्टःसुदाम्नोवायकस्यच १ सशङ्कमक्रूरमनःप्रबोद्ध्यस्वधामसन्दर्शनसत्कृपातः ॥ स्वराजधानींमथुरामपश्यदलंकृतानन्तमहोत्सवाढ्याम् २)

इकतालीसवें अध्याय में कृष्णजी मथुरापुरी में प्रवेशकर धोबी को मारकर सुदामा माली को प्रसन्नहोकर वर देतेभये १ और शङ्कासमेत अक्रूरजी के मन को समझाकर अपने धामके दर्शन की अच्छी दयासूं अलंकृत अपार भारी उत्सवों सों युक्त अपनी राजधानी मथुराजीको देखतेभये २) अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! स्तुतिकरें जो अक्रूरहै तिनको भगवान् जलके भीतर रूप दिखायके फेर समेटतभये जैसे नट अपने स्वांगको दिखायके समेटे है १ अक्रूरजी श्रीकृष्णचन्द्रको जलमें ते अन्तर्द्धान भये देखिके उछरि के जल्दी देसी सम्पूर्ण सन्ध्योपासन करिके आ-

श्चर्य मानि के रथ में आवत भये २ श्रीकृष्ण अक्रूरजी सूं पूछत भये पृथ्वी में आकाशमें जलमें तुमने आश्चर्य्य सों कहा देख्यो है कछु आश्चर्य्य देखो होय ऐसे मोहिं देखौ हौ ३ या संसार में पृथ्वी में आकाश में जलमें आश्चर्य्य हैं ते सब आश्चर्य्य विश्वरूप तुम हौ तिन में भरे हैं तुम्हारो दर्शन करो मैंने कहा आश्चर्य्य नहीं देख्यो या प्रकार अक्रूरजी कहतभये ४ तो तुम में सब आश्चर्य्य भरे है तिन तुम्हारो दर्शन मैंने कियो हे ब्रह्मन्! पृथ्वीमें आकाश में या जलमें कहा आश्चर्य्य देखिवो बाकी रह्यो है ५ ऐसे कहि के गान्दिनी के पुत्र अक्रूरजी रथको हाँकत भये तीसरे पहर के समय रामकृष्ण कूं मथुरापुरी में लावत भये ६ हे राजन् परीक्षित्! मार्ग में ग्राम के रहनवारे पुरुष तहाँ तहाँ आय के वसुदेव के पुत्र श्रीकृष्ण बलदेव कों देखि के प्रसन्न होय के वा रूप में दृष्टि लगाय के नहीं निकासत भये अर्थात् देखतही ठाढे रहि गये ७ तब ताई नन्द गोप सू आदि लेके सब व्रजवासी आगे आयके मथुराके बागमें कृष्ण बलदेवके आयवे को पैंडो देखत ठाढे होत

सत्वरः ॥ कृत्वाचावश्यकंसर्वं विस्मितोरथमागमत् २ तमपृच्छद्धृषीकेशःकिन्तेदृष्टमिवाद्भुतम् ॥ भूमौवियतितोयेवा तथात्वांलक्षयामहे ३ अक्रूरउवाच ॥ अद्भुतानीहयावन्ति भूमौवियतिवाजले ॥ त्वयिविश्वात्मकेतानि किम्मेऽदृष्टंविपश्यतः ४ यत्राद्भुतानिसर्व्वाणि भूमौवियतिवाजले ॥ तंत्वाऽनुपश्यतोब्रह्मन् किम्मेदृष्टमिहाद्भुतम् ५ इत्युक्त्वाचोदयामास स्यन्दनंगान्दिनीसुतः ॥ मथुरामनयद्रामं कृष्णञ्चैवदिनात्यये ६ मार्गेग्रामजनाराजंस्तत्रतत्रोपसङ्गताः ॥ वसुदेवसुतौवीक्ष्य प्रीतादृष्टिंनचाददुः ७ तावद्व्रजौकसस्तत्रनन्दगोपादयोऽग्रतः ॥ पुरोपवनमासाद्य प्रतीक्षन्तोऽवतस्थिरे ८ तान्समेत्याहभगवानक्रूरंजगदीश्वरः ॥ गृहीत्वापाणिनापाणिं प्रश्रितंप्रहसन्निव ९ भवान्प्रविशतामग्रे सहयानःपुरींगृहम् ॥ वयंत्विहावमुच्याथ ततोद्रक्ष्यामहे पुरीम् १० अक्रूरउवाच ॥ नाहंभवद्भ्यांरहितः प्रवेक्ष्येमथुरांप्रभो ॥ त्यक्तुन्नार्हसिमांनाथ भक्तंनेभक्तवत्सल ११ आगच्छयामगेहान्नः सनाथान्कुर्वधोक्षज ॥ सहाग्रजःसगोपालैः सुहृद्भिश्चसुहृत्तमः १२ पुनीहिपादरजसा गृहान्नोगृहमेधिनाम् ॥ यच्छौचेनानुतृप्यन्ति पितरःसाग्नयःसुराः १३ अवनिज्याङ्घ्रियुगलमासीच्छ्लोक्योबलिर्महान् ॥ ऐश्वर्यमतुलंलेभे गतिंचैकान्तिनांतुया १४ आपस्तेऽङ्घ्र्यवनेजन्यस्त्रींल्लोकाञ्छुचयोऽपुनन् ॥ शिरसाधत्तयाःशर्वः

भये ८ जगत्के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्ण तिन व्रजवासीनके पास आयके नम्र जे अक्रूर हैं तिनको हाथ ते हाथ पकरि मुसिकात से बोलत भये ९ हे काका! तुम आगे रथ कूं लिवाय पुरी में जावो अपने घर जावो हम यहाँ तनिक विश्राम लैके पीछे मथुरापुरी कूं देखेंगे या प्रकार श्रीकृष्ण भगवान् कहतभये १० अब अक्रूरजी कहे हैं हे प्रभो! तुम विना अकेलो मथुरापुरीमें न जाऊंगो हे नाथ! हे भक्तन के ऊपर हित के करनवारे! तुम्हारो भक्त हूं ताय त्यागो मति ११ तुम आवो हम तुम घरचलें हे अधोक्षज! हे सुहृदन में उत्तम! अपने बलदेव भय्यासहित और ग्वालबालन सहित हमारे घर चलिके हमें सनाथकरो १२ तुम चरणनकी रज सूं हम गृहस्थन के घरकूं पवित्रकरो तुम्हारो चरणन को धोवन तासू पितृ अग्नि देवता तृप्त होयहैं १३ तुम्हारो चरण युगल धोइके राजा बलि को बड़ो पवित्र यश होतभयो बड़े ऐश्वर्य्य कों प्राप्तभयो अनन्यभक्तनको जो गति मिलै है ताय पावतभयो १४ तुम्हारे चरणारविन्द को धोवन जल गङ्गारूप होयके

त्रिलोकी कूं पवित्र करे हैं जिन जलन कूं शिवजी अपने शिरपै धारण करे हैं जिन जलन के स्पर्शते साठि हजार राजा सगरके पुत्र स्वर्ग कूं गये १५। १६ अब श्रीकृष्ण भगवान् बोले बड़े भय्या बलदेवजी कों संग लैके मैं तुम्हारे घर आऊंगो यादवन सों द्रोह करे जो कंसहै ताय मारिके सुहृदनको प्रिय विस्तार करूंगो १७ या प्रकार भगवान् श्रीकृष्ण को वचन कह्यो सुनिके अक्रूरजी विमन होयके पुरी में जायके रामकृष्ण कूं लेआयो ऐसे कंस ते कहिके अपने घर कूं जातभये १८ या पीछे तीसरे पहर के समय बलदेव भय्या सहित भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र गोपन कूं सङ्गलैके देखिवे के लिये मथुरापुरी में जातभये १९ अब मथुरापुरी को कृष्ण ने देख्यो ताकों वर्णन करे हैं स्फटिकमणिन के ऊंचे शहरपनाह के और घरन के द्वार बनेहैं तिनमें बड़े बड़े सोने के किंवार चढ़े हैं और वन्दनवार बंधे हैं तांबेके पीतरके अन्न भरिवे के कोठे बने हैं चारोंओर चौड़ी खाई बनी है उद्यान दूरिके बाग रमणीय निकट के बाग तिनसों अतिशोभायमान पुरीहै २० सुवर्णके चौर-

स्वर्याताःसगरात्मजाः १५ देवदेवजगन्नाथ पुण्यश्रवणकीर्तन ॥ यदूत्तमोत्तमश्लोक नारायणनमोऽस्तुते १६ श्रीभगवानुवाच ॥ आयास्येभवतोगेहमहमार्य्यसमन्वितः ॥ यदुचक्रद्रुहंहत्वा वितरिष्येसुहृत्प्रियम् १७ श्रीशुकउवाच ॥ एवमुक्तो भगवता सोऽक्रूरोविमनाइव ॥ पुरींप्रविष्टःकंसायकर्मावेद्यगृहंययौ १८ अथापराह्णेभगवान् कृष्णःसङ्कर्षणान्वितः ॥ मथुरांप्राविशद्गोपैर्दिदृक्षुःपरिवारितः १९ ददर्शतांस्फाटिकतुङ्गगोपुरद्वारांबृहद्धेमकपाटतोरणाम् ॥ ताम्रारकोष्ठांपरिखादुरासदामुद्यानरम्योपवनोपशोभिताम् २० सौवर्णशृङ्गाटकहर्म्यनिष्कुटैः श्रेणीसभाभिर्भवनैरुपस्कृताम् ॥ वैडूर्य्यवज्रामलनीलविद्रुमैर्मुक्ताहरिद्भिर्वलभीषुवेदिषु २१ जुष्टेषुजालामुखरन्ध्रकुट्टिमेष्वाविष्टपारावतबर्हिनादिताम् ॥ संसिक्तरथ्यापणमार्गचत्वरां प्रकीर्णमाल्याङ्कुरलाजतण्डुलाम् २२ आपूर्णकुम्भैर्दधिचन्दनोक्षितैः प्रसूनदीपावलिभिःसपल्लवैः ॥ सवृन्दरम्भाक्रमुकैःसकेतुभिःस्वलंकृतद्वारगृहांसपट्टिकैः २३ तांसंप्रविष्टौवसुदेवनन्दनौ वृतौवयस्यैर्नरदेववर्त्मना ॥ द्रष्टुंसमीयुस्त्वरिताःपुरस्त्रियोहर्म्याणिचैवारुरुहुर्नृपोत्सुकाः २४ काश्चिद्विपर्य्यग्धृतवस्त्रभूषणाविस्मृत्यचैकंयुगलेष्व

स्ता और माहूकारानके महल और बड़ेबड़े कारीगर मनुष्यन के मकान तिन करिके शोभायमान पुरी है वैडूर्यमणि हीरा निर्म्मल नीलमणि मूंगा मोती पन्ना इनके काम जिन में भये महलन के छज्जे हैं २१ जाली झरोखान में बैठे परेवा मोर जहां बोले हैं तिनको शोर होयरह्यो है छिरकाव जिनमें भये ऐसे राजमार्ग चौराहे गली जामें बने हैं तिनमें पुष्पनकी माला अंकुर धानकी खीलें चावल ये मंगलद्रव्य फैलि रहे हैं २२ दही चन्दनसूं छिरके फूल जिनपै धरे ऊपर दीवानकी पंक्ति धरी आमकी डार जिनपै धरी ध्वजा जिनमें फहराय दरियाई के कपड़ा जिनकी नारि सों बंधे गुच्छों सहित केरा के वृक्ष सुपारी के वृक्ष जिनके पास लगे ऐसे जल के भरे कलश द्वारेन के ऊपर धरे ऐसी शोभायमान पुरीहै २३ बराबर के मित्रन कू संगलैके मथुरापुरी के बीच बाजार में होयके निकसे जे वसुदेवके पुत्र श्रीकृष्ण बलदेवहैं तिनके देखिवे कों पुर की स्त्री दौरि दौरिके आवति भई हे राजन् परीक्षित्! देखिवे की इच्छा भई जिनकों वे स्त्री महलन पै चढ़तिभई २४ कोई

स्त्री उतावल के मारे ओढनीन कों पहिर के लहँगान कों ओढिके हाथन के गहने पांवन में पहिरके आवत भई कोई एक स्त्री एक हाथ में एक पांव में गहनो पहिर के आवतभई कोई एक स्त्री एक कानमें करनफूल पहिरके एक पाव में पाइजेव पहिरके आवत भई और स्त्री एकही आखिमें काजल लगायके आवतभई २५ कोई एक स्त्री भोजन करेंहीं ताकूं छोड़िके आवतभई कहूँ व्याहहोयरहो होजब कृष्ण बलदेव आये सुने तब देखिवेकों दूल्हो आपको भाज्यो दुलहिन आपकों भाजी बराती आपकों भाजे और कोई स्त्री आगनमें तेल लगावेंहीं वे बिना स्नान करेंही आवतिभई कोई सोवत सूं उठिके आवति भई कोई स्त्री अपने वालकन कों दूध प्यावेंहीं कृष्ण बलदेव आये सुने तब उनको रोवते छोड़िके आवत भई मानों बालक या लिये रोवें हैं तुम तो दर्शनकरिवे कों चली हमें क्यों छोड़े जाउहो हमकों हूं लेचलो २६ मतवारे हाथीकीतुल्य पराक्रम जिनको ऐसे कमलदललोचन श्रीकृष्णचन्द्र ढिठाई लीलापूर्व्वक हँसनि चितवनि सू तिन स्त्रीनके मन चुरावतभये लक्ष्मीको रमावें

थापराः ॥ कृतैकपत्रश्रवणैकनूपुरानाङ्क्त्वाद्वितीयंत्वपराश्चलोचनम् २५ अश्नन्त्यएकास्तदपास्यसोत्सवा अभ्यज्यमानाअकृतोपमज्जनाः ॥ स्वपन्त्यउत्थायनिशम्यनिःस्वनं प्रपाययन्त्योऽभमपोह्यमातरः २६ मनांसितासामरविन्दलोचनः प्रगल्भलीलाहसितावलोकनैः ॥ जहारमत्तद्विरदेन्द्रविक्रमो दृशांददच्छ्रीरमणात्मनोत्सवम् २७ दृष्ट्वामुहुःश्रुतमनुद्रुतचेतसस्तं तत्प्रेक्षणोत्स्मितसुधोक्षणलब्धमानाः ॥ आनन्दमूर्त्तिमुपगुह्यदृशात्मलब्धं हृष्यत्त्वचोजहुरनन्तमरिन्दमाधिम् २८ प्रासादशिखरारूढाः प्रीत्युत्फुल्लमुखाम्बुजाः ॥ अभ्यवर्षन्सौमनस्यैःप्रमदाबलकेशवौ २९ दध्यक्षतैःसोदपात्रैः स्रग्गन्धैरभ्युपायनैः ॥ तावानर्चुःप्रमुदितास्तत्रतत्रद्विजातयः ३० ऊचुःपौराअहोगोप्यस्तपःकिमचरन्महत् ॥ याह्येतावनुपश्यन्ति नरलोकमहोत्सवौ ३१ रजकंकञ्चिदायातं रङ्गकारंगदाग्रजः ॥ दृष्ट्वाऽयाचतवासांसि धौतान्यत्युत्तमानिच ३२ देह्यावयोःसमुचितान्यङ्गवासांसिचार्हतोः ॥ भविष्यतिपरंश्रेयोदातुस्तेनात्रसंशयः ३३ सयाचितोभगवता परिपूर्णेनसर्वतः ॥ साक्षेपंरुपितःप्राहभृत्योराज्ञःसुदुर्मदः ३४ ईदृशान्येववासांसि नित्यंगिरिवनेचराः ॥ परिधत्त

ऐसो अपनो रूप है तासूं तिन स्त्रीनकी आखिनकों आनन्द देत भये २७ वेर वेर बातें सुनिके ता श्रीकृष्णमें लगे हैं चित्त जिनके और तिनकी चितवनि मुसिकानिरूपी अमृतको जो सींचिवो है तासों पायो है सत्कार जिनने रोमाञ्च जिनके होय आये ऐसी स्त्री श्रीकृष्णकों देखिके नेत्रद्वारा हृदय में ले जायके आनन्दरूप श्रीकृष्ण को आलिङ्गन करिके हे काम लोभादिकन को दण्ड देनवारे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्ण के बिना मिले तें भई जो कामदेव की पीड़ा है ताकों त्यागत भई २८ महलन की शिखर पै चढ़ी प्रसन्नता सों प्रफुल्लित हैं नेत्र जिनके ऐसी स्त्री बलदेव श्रीकृष्ण के ऊपर फूल वर्षावत भईं २९ दही अक्षत जलके भरे पात्र माला चन्दन भेंट लैके ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य प्रसन्न होय के कृष्ण बलदेव कूं पूजन करत भये ३० समस्त मथुरावासी आश्चर्य मानि के यह कहत भये गोपीन ने कहा उत्कृष्ट तप कियो है जे गोपी मनुष्यलोक कों बड़े उत्सवरूप श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनकूं देखे हैं ३१ वस्त्रन को धोवनवारो और रंगनवारो ऐसो एक धोबी मार्ग में सम्मुख आवतो देखिके ताके धुये अतिउत्तम जे वस्त्र हैं तिनकूं श्रीकृष्णचन्द्र मांगत भये ३२ हे धोबी! पात्र हम हैं तिनके योग्य जे वस्त्र हैं तिनें तू दे तो दाता को अभी कल्याण होयगो यामें

सन्देह नहीं है ३३ सब ओरते परिपूर्ण भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र धोवी ते वस्त्र माँगे तब कंस को टहलुआ बड़ो जाके गर्व्व वह धोवी क्रोध करिके डाटि के बोलत भयो ३४ नित्य पर्वतन के वन के फिरनवारे ऐसेही कपड़ा पहिरनवारे हौ हे उद्धतो ! राजा के वस्त्रन पै क्यों मन चलावो हौ ३५ हे मूर्खो ! तुम यहाँ ते शीघ्रही निकसि जावो जो अपनो जीवन चाहौ तो ऐसे फेरि मति माँगियो राजा कंस के प्यादे बहुत फिरे हैं जो धूम करे है ताहि बाँधे हैं मारे हैं लूटे हैं तुम तो ये वस्त्र माँगो हौ मोहिं यह दीखे है कि तुम्हारेऊ कोई उतारि लेइगो ३६ या प्रकार बकै जो धोवी है ताके शिर कों देवकी के पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र कोप करिके अपने हाथ के थाप सूं काटत भये ३७ जब मुख्य धोवी मारो गयो तब वाके टहलुवा धोवी हैं ते वस्त्रनकी पोट पटकि पटकि के चारोंओरको भाजतभये ता समय श्रीकृष्ण तथा बलदेव जी अपने प्यारे वस्त्र हैं तिनकों पहिर के बाकी जे रहे ते गोपनकों देत भये और जे रहे ते वहा ही छोड़त भये ३८।३९ वस्त्र पहिर के चले ताके पीछे प्रसन्न

किमुद्वृत्तारातजद्रव्याण्यभीप्सथ ३५ यातआशुबालिशामैवं प्रार्थ्यंयदिजिजीविषा ॥ वध्नन्तिघ्नन्तिलुम्पन्ति दृप्तंराजकुलानिवै ३६ एवंविकत्थमानस्य कुपितोदेवकीसुतः ॥ रजकस्यकराग्रेण शिरःकायादपातयत् ३७ तस्यानुजीविनःसर्वे वासःकोशान्विसृज्यवै ॥ दुद्रुवुःसर्वतोमार्गं वासांसिजगृहेऽच्युतः ३८ वसित्वात्मप्रियेवस्त्रे कृष्णःसङ्कर्षणस्तथा ॥ शेषाण्यादत्तगोपेभ्योविसृज्यभुविकानिचित् ३९ ततस्तुवायकःप्रीतस्तयोर्वेषमकल्पयत् ॥ विचित्रवर्णैश्चैलेयैराकल्पैरनुरूपतः ४० नानालक्षणवेषाभ्यां कृष्णरामौविरेजतुः ॥ स्वलंकृतौबालगजौपर्वणीवसितेतरौ ४१ तस्यप्रसन्नोभगवान् प्रादात्सारूप्यमात्मनः ॥ श्रियंचपरमांलोकेबलैश्वर्यस्मृतीन्द्रियम् ४२ ततःसुदाम्नोभवनंमालाकारस्यजग्मतुः ॥ तौदृष्ट्वासमुत्थाय ननामशिरसाभुवि ४३ तयोरासनमानीय पाद्यञ्चार्घ्यार्हणादिभिः ॥ पूजांसानुगयोश्चक्रे स्रक्ताम्बूलानुलेपनैः ४४ प्राहनःसार्थकंजन्म पावितंचकुलंप्रभो ॥ पितृदेवर्षयोमह्यं तुष्टाह्यागमनेनवाम् ४५ भवन्तौकिलविश्वस्य जगतःकारणंपरम् ॥ अवतीर्णाविहांशेनक्षेमायचभवायच ४६ नहिवांविषमादृष्टिः सुहृदोर्जगदात्मनोः ॥

जो दर्जी है सो तिन राम कृष्ण को लाल हरे पीरे रंग के जे वस्त्र हैं तिनके माला चम्पकली बाजूबन्द अनेक प्रकार के आभूषण बनाय,के शोभा करत भयो ४० कृष्ण बलदेव दोनों भय्या अनेक प्रकार के दर्जी ने बनाये जे वस्त्रन के आभूषण तिन सों शोभायमान लगे हैं जैसे पर्व्व में सामरे गोरे शृङ्गारकिये हाथी के छोना सुन्दर लगे हैं ४१ ता दर्जी के ऊपर प्रसन्न भये जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अपनी बराबर को रूपताय देत भये या लोक में सम्पत्ति देत भये बल ऐश्वर्य्य स्मरण और हाथ पाँव नाक कान आँखि जे अच्छे बने रहैं इनकी चतुराई देतभये ४२ ताके पाछे सुदामा माली के घर कृष्ण बलदेव जातभये तिन कों देखिके धरती में शिर लगाय प्रणाम करत भयो ४३ तिन कृष्ण बलदेव कों आसन बिछाय के बैठावत भयो और पाद्य अर्घ इत्यादिक पूजा की सामग्रीन सूं पूजा करत भयो माला पान की बीरी चन्दन इत्यादिक अर्पण करत भयो ४४ माली कहत भयो हे प्रभो ! तुम्हारे आइवे सूं हमारो जन्म सार्थक भयो कुल पवित्रभयो और हमारे पितर देवता ऋषि सन्तुष्ट भये ४५ तुम निश्चय या ससार के परमकारण हो जगत् के कल्याण के निमित्त और वृद्धि के लिये अंश करिके अवतार लिये हौ ४६ जगत् के हितकारी आत्मा तु-

मईं हो तुम्हारे विपमदृष्टि नहीं है सव भाणीन में सम वर्तोहौ भजन करनवारेनकों भजो हो ४७ तुममो भृत्यको आज्ञा करो मैं तुम्हारी कहा पूजा करों पुरुषकों जो तुम्हारो दर्शन होइ यह वड़ो अनुग्रहहै ४८ हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार जानि के प्रसन्नहै मन जाको ऐसो सुदामा माली सुन्दर सुगन्धिन के फूलन की वनी जो माला हैं तिनैं निवेदन करत भयो ४९ ते माला पहिरके मित्रन सहित सुन्दर लगैं प्रसन्न भये जे वर के देनवारे राम कृष्ण हैं ते शरण आयो जो सुदामा है ताकूं वर देत भये ५० सुदामा मालीभी सब के आत्मा श्रीकृष्ण हैं तिनमें टारी न टरे ऐसी भक्ति माँगत भयो भगवान् के भक्तन में स्नेह रहै और जीवमात्र में दया रहै यह वर माँगत भयो ५१ ता माली को यही वर दैके और ताके वंश में सर्व्वदा रही आवै ऐसी सम्पत्ति दैके बल आयु यश शोभा दैके बलदेवजी कों संग लैके ताके घरते निकसत भये ५२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेपुरप्रवेशोनामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ४१ ॥ * ॥

समयोःसर्वभूतेषु भजन्तंभजतोरपि ४७ तावाज्ञापयतंभृत्यं किमहंकरवाणिवाम् ॥ पुंसोऽत्यनुग्रहोह्येष भवद्भिर्यन्नियुज्यते ४८ इत्यभिप्रेत्यराजेन्द्र सुदामाप्रीतमानसः ॥ शस्तैःसुगन्धैःकुसुमैर्मालांविरचितांददौ ४९ ताभिःस्वलंकृतौप्रीतौ कृष्णरामौसहानुगौ ॥ प्रणतायप्रपन्नाय ददतुर्वरदौवरान् ५० सोऽपिवव्रेऽचलांभक्तिं तस्मिन्नेवाखिलात्मनि ॥ तद्भक्तेषुचसौहार्दं भूतेषुचदयांपराम् ५१ इतितस्मैवरंदत्त्वा श्रियंचान्वयवर्द्धिनीम् ॥ बलमायुर्यशःकान्तिं निर्जगामसहाग्रजः ५२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेपुरप्रवेशोनामैकचत्वारिंशोऽध्यायः ४१ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथव्रजन्राजपथेनमाधवः स्त्रियंगृहीताङ्गविलेपभाजनाम् ॥ विलोक्यकुब्जांयुवतींवराननांपप्रच्छयान्तींप्रहसन्रसप्रदः १ कात्वंवरोर्वेतदुहानुलेपनं कस्याङ्गनेवाकथयस्वसाधुनः ॥ देह्यावयोरङ्गविलेपमुत्तमंश्रेयस्ततस्तेनचिराद्भविष्यति २ ॥ सैरन्ध्र्युवाच ॥ दास्यस्म्यहंसुन्दरकंससम्मता त्रिवक्रनामाह्यनुलेपकर्म्मणि ॥ मद्भावितंभोजपतेरतिप्रियं विनायुवांकोऽन्यतमस्तदर्हति ३ रूपपेशलमाधुर्य्यहसितालापवीक्षितैः ॥ धर्षिता

( द्विचत्वारिंशकेकुब्जोन्नमनंधनुषोभिदा ॥ वधस्तद्रक्षिणांकंसारिष्टंरङ्गोत्सवादिच १ बयालीसवें अध्याय में कुबरी को कृष्णजी सीधीकर धनुष् को तोड़कर धनुष् के रक्षकों को मारतेभये और कंस को अरिष्ट और रङ्गभूमि के उत्सवादिका वर्णन है १ ) श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित्! माली के घरते निकसे पीछे मथुरा में भये सुख के देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र सो राजमार्ग जो बाजार है तामें आयके ग्रहण किये हैं चन्दन के पात्र जाने सुन्दरहै मुख जाको ऐसी चली आवै जो तरुण कुबरी स्त्री है ताकों देखिके हँसिके पूछतभये १ सुन्दरहै जंघा जाकी ऐसी स्त्री तू कौनकी है चन्दन कौन को है हमारे आगे भलेप्रकार कहो यह उत्तम चन्दन हमकों देइ तौ अभी तेरो कल्याण होयगो २ यह सुनिके कुबरी बोली हे सुन्दर! मैं कंसकी दासीहौं कुबरी मेरो नामहै चन्दन घिसिवो यह मेरो काम है मेरो घिसो चन्दन कंस को अच्छो लगै है अब तुम विना और चन्दन लगायवे कों कौन पात्र है ३ सुन्दररूप सुकुमारि और रसिकता हँसनि बोलनि चितवनि सूं

मोहित है मन जाको ऐसी कुवरी कृष्ण वलदेव कों गहरो चन्दन देतभई ४ केशर जामें परी ऐसो चन्दन सामरे अङ्ग में श्रीकृष्ण ने लगायो कस्तूरी जामें मिली ऐसो चन्दन गोरे अङ्ग में वलदेवजी ने लगायो नाभिते ऊपर के अङ्गन में चन्दन लगायके दोनों भय्या वहुत सुन्दर लगत भये ५ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् अपने दर्शन को फल दिखायवे के लिये सुन्दर जाको मुख तीन स्थान ते टेढ़ी जो कुब्जा है ताकूं सीधी करिवे को मन करतभये ६ कुब्जा के पांवन को अपने चरणते दाविके दो अंगुली जामें ऊँचीकरी ऐसे हाथ कों ठोडी के नीचे लगायके श्रीकृष्ण कुब्जा के देह को सूधो करत भये ७ ता समय सूधे वरावर हैं अङ्ग जाके वड़े हैं कमर और स्तन जाके ऐसी कुब्जा श्रीकृष्ण के स्पर्श करते शीघ्र उत्तम स्त्री होतभई ८ सूधी भई पीछे रूप गुण उदारता ये सव कुब्जामें आयगये तव कामदेव जाके होयआयो वह कुब्जा डुपट्टा को पकरिके श्रीकृष्ण ते वोलत भई ९ हे वीर ! तुम आवो घर कों चलो तुम मोपै छोड़े नहीं जावोहौ हे पुरुषनमें श्रेष्ठ ! तुमने मेरो

स्मादद्दौसान्द्रमुभयोरनुलेपनम् ४ ततस्तावङ्गरागेण स्ववर्णेतरशोभिना ॥ सम्प्राप्तपरभागेन शुशुभातेऽनुरञ्जितौ ५ प्रसन्नोभगवान्कुब्जां त्रिवक्रां रुचिराननाम् ॥ ऋज्वींकर्त्तुमनश्चक्रे दर्शयन्दर्शनेफलम् ६ पद्भ्यामाक्रम्यप्रपदेद्व्यङ्गुल्युत्तानपाणिना ॥ प्रगृह्यचिवुकेऽध्यात्ममुदनीनमदच्युतः ७ सातदर्जुसमानाङ्गी बृहच्छ्रोणिपयोधरा ॥ मुकुन्दस्पर्शनात्सद्योवभूवप्रमदोत्तमा ८ ततोरूपगुणौदार्य्यसम्पन्नाप्राहकेशवम् ॥ उत्तरीयान्तमाकृष्य स्मयन्तीजातहृच्छया ९ एहिवीरगृहंयामो नत्वांत्यक्तुमिहोत्सहे ॥ त्वयोन्मथितचित्तायाःप्रसीदपुरुषर्षभ १० एवंस्त्रियायाच्यमानःकृष्णोरामस्यपश्यतः॥ मुखंवीक्ष्यानुगानांच प्रहसंस्तामुवाचह ११ एष्यामितेगृहंसुभ्रूः पुंसामाधिविकर्शनम् ॥ साधितार्थोगृहाणांनः पान्थानांत्वंपरायणम् १२ विसृज्यमाध्व्यावाण्यातां व्रजन्मार्गेवणिक्पथैः ॥ नानोपायनताम्बूलस्रग्गन्धैःसाग्रजोऽर्चितः १३ तद्दर्शनस्मरक्षोभादात्मानंनाविदन्स्त्रियः ॥ विस्रस्तवासःकबरवलयालेख्यमूर्त्तयः १४ ततःपौरान्पृच्छमानो धनुषःस्थानमच्युतः ॥ तस्मिन्प्रविष्टोददृशे धनुरैन्द्रमिवाद्भुतम् १५ पुरुषैर्बहुभिर्गुप्तमर्चितंपरमर्द्धिम

मन चलायमान कीनो है मेरे ऊपर प्रसन्नहोउ १० या प्रकार स्त्री ने कही ता समय श्रीकृष्णचन्द्र वलदेवजी मुख देखिके मित्रन को मुख देखिके मुसिकाय के कुब्जा ते वोलतभये ११ सुन्दर है भृकुटी जिनकी यामें कहा कह्यो तुम्हारी भृकुटी हमारे मन कों खैंचे है हमारो उपरना काहे को खैंचेहौ कंस कों मारिके अपने सुहृदन को कार्य्य सिद्धकरिके पुरुषनके मन के दुःख कों दूर करन वारो तुम्हारो घर है तामें आऊँगो वालव्रह्मचारी काहू सों जान नहीं पहिचान नहीं हमारे घर नहीं परदेशी हैं तिनकूं तुमही आश्रयहौ तुम्हारे न आवेंगे तो जाइँगे कहाँ मीठे मीठे वचन कहिके कुब्जा कों छोड़िकै चले तव वनियान ने अनेक भेंट पान माला चन्दन लैके वलदेव सहित कृष्णको पूजन कस्यो १२।१३ श्रीकृष्ण के दर्शन करे तें व्याप्यो जो कामदेव ताके क्षोभते स्त्री आपेकूं नहीं जानत भई वस्त्र जिनके ढीले होयगये चोटी खुलिगई कङ्कण खिसलआये चित्रसी लिखी ठाढ़ी रहिगई १४ ता पीछे अच्युत श्रीकृष्ण मथुरावासीन ते धनुष् को ठिकानो पूंछत पूंछत गये धनुष्की शाला में इन्द्र के धनुष्की तुल्य अद्भुत धनुष्परो देखतभये १५ हजारन पुरुष जाकी रक्षाकरें हैं पूजा होइरही है वड़ी जाकी शोभा है पुरुषन ने मनेकरो तौ भी श्रीकृष्ण जोरावरी धनुष्को

उठावत भये १६ खेलकरत बायें हाथ ते उठायके चिल्ला चढाइके पलभर में मनुष्यन के देखत देखत बीचते खैंचिके जैसे मतवारो हाथी गाड़े कूं तोरडारे है तैसे तोरिके डारतभये १७ जा समय धनुष टूटो तब वाको शब्द आकाश में और स्वर्ग में पृथ्वी में दिशान में व्याप्त होतभयो ऐसे शब्दकों सुनिके कंस कों भय होतभयो १८ धनुष के रक्षक जे हैं ते अपने अनुचरनसहित क्रोध करिके हाथन में हाथ लेके श्रीकृष्ण के पकरिबेके लिये लेउ लेउ ऐसे कहत चारोंओर ते घेरतभये १९ घेर लेने के पीछे श्रीकृष्ण बलदेव दोनों भय्या मारिबे कों पकरिबे कों आये जे पुरुषहैं तिनें देखि के क्रोध करिके धनुषको एक टूक लैके तिन पुरुषन कों मारतभये २० कंसने भेजी जो सेनाहै ताकूं मारिके धनुष्शालाके बाहर निकसिके मथुरापुरी कम्पित देखिके हर्षित होयके चितवतभये २१ मथुरापुरी के वासी स्त्री पुरुष राम कृष्णको अद्भुत कर्म्म देखिके धृष्टता देखिके पराक्रम देखिके देवतान में उत्तम मानतभये २२ ते कृष्ण बलदेव अपनी इच्छापूर्वक विचरे हैं इतने में सूर्य्य

त ॥ वार्यमाणोनृभिःकृष्णः प्रसह्यधनुराददे १६ करेणवामेनसलीलमुद्धृतंसज्यञ्चकृत्वानिमिषेणपश्यताम् ॥ नृणांविकृष्यप्रबभञ्जमध्यतोयथेक्षुदण्डंमदकर्युरुक्रमः १७ धनुषोभज्यमानस्य शब्दःखंरोदसीदिशः ॥ पूरयामासयंश्रुत्वा कंसस्त्रासमुपागमत् १८ तद्रक्षिणःसानुचराः कुपिताआततायिनः ॥ गृहीतुकामाआवव्रुर्गृह्यतांबध्यतामिति १९ अथतान्दुरभिप्रायान् विलोक्यबलकेशवौ ॥ क्रुद्धौधन्वनआदाय शकलेतांश्चजघ्नतुः २० बलञ्चकंसप्रहितं हत्वाशालामुखात्ततः ॥ निष्क्रम्यचेरतुर्हृष्टौ निरीक्ष्यपुरसम्पदः २१ तयोस्तदद्भुतंवीर्य्यं निशाम्यपुरवासिनः ॥ तेजःप्रागल्भ्यरूपञ्च मेनिरेविबुधोत्तमौ २२ तयोर्विचरतोःस्वैरमादित्योऽस्तमुपेयिवान् ॥ कृष्णरामौवृतौगोपैः पुराच्छकटमीयतुः २३ गोप्योमुकुन्दविगमेविरहातुरायाआशासताशिषऋतामधुपुर्यभूवन् ॥ संपश्यतांपुरुषभूषणगात्रलक्ष्मीं हित्वेतरान्नुभजतश्चकमेऽयनंश्रीः २४ अवनिक्ताङ्घ्रियुगलौभुक्त्वाक्षीरोपसेचनम् ॥ ऊषतुस्तांसुखंरात्रिं ज्ञात्वाकंसचिकीर्षितम् २५ कंसस्तुधनुषोभङ्गं रक्षिणांस्वबलस्यच ॥ वधंनिशम्यगोविन्दरामविक्रीडितंपरम् २६ दीर्घप्रजागरोभीतो दुर्निमित्तानिदुर्म्मतिः ॥ बहून्यचष्टोभयथामृत्योर्दौत्यकराणिच २७ अदर्शनंस्वशिरसःप्रतिरूपेचसत्यपि ॥ असत्यपिद्वितीयेच द्वैरूप्यंज्योतिषांतथा २८ छिद्रप्रतीति

अस्त होतभयो सन्ध्या समय भयो तब कृष्ण बलदेव दोनों भय्या गोपन को सङ्ग लैके मथुरापुरी ते निकसे जहां गाड़ा छूटे हैं तहां आवत भये २३ श्रीकृष्णकूं व्रज में ते निकसती बेर गोपीन ने विरह में व्याकुल होयके जे जे बातें कहीहीं ते सबही श्रीकृष्ण के अंगकी शोभा देखिकै मथुरावासीनकूं साची होत भई लक्ष्मीजी भजें जे ब्रह्मादिक हैं तिनें छोड़िके जाही रूप की चाहना करे हैं २४ धोये हैं चरण जिनने ऐसे श्रीकृष्ण बलदेवजी दूधभात को भोजन करिके कंसको विचार जानिके या रात्रिकों सुखते बसत भये २५ कंस धनुष कों टूटो सुनिके वाके रखवारेन को मरयो सुनिके अपनी सेना को वध सुनो यह कृष्ण बलदेव को केवल खेलहै पराक्रम नहीं हो यह सुनिके चिन्ताके मारे रात्रिको निद्रा नहीं आई डरप्यो दुष्टहै बुद्धि जाकी ऐसो कंस मृत्युके जतावन वारे जागत में सोवत में बहुतसे खोंटे स्वप्न हैं तिनें देखत भयो २६।२७ दर्प्पण में जल में मुख देखे तो अपनो शिर नहीं दिखाई देइहै चन्द्रमा सूर्य्य दो दो रूप नहीं हैं परन्तु वाकों दो दो दि-

खाई दिये २८ अपनी परछाई में छिद्रदीखे अंगुरी देके कान में देखे तो घूं घूं शब्द नहीं सुनोजाय वृत्त सोने के दिखाई दिये कीचमें रेत में अपने पांवन के खोज न दीखे २९ स्वप्नमें भूत प्रेत छाती सूं लगाय लगाय के मिले हैं गधा पै चढ़ो विषकों खात गुड़हर के फूलन की माला पहिरे अकेलो तेलमें भीज्यो नग्न दक्षिणदिशाकों चल्यो जायहै यह स्वप्न देखत भयो ३० और ऐसे ऐसे स्वप्न में जागत में खोटे खोटे सगुन देखिके मृत्युतें डरप्यो जो कंस है सो चिन्ता के मारे सोवत न भयो ३१ हे कुरुवंशमें भये राजन् परीक्षित्! जैसे तैसे करिके वह रात्रि बीती सवेरो भयो जलमें तें सूर्य्य निकसो ता समय कंस मल्लनकी कुश्ती लड़वायवेको जो बड़ो उत्सवहै ताकों करावत भयो ३२ पुरुष रङ्गभूमि की पूजा करत भये तुरही भेरि वजतभई माला पताका वस्त्रनकी वन्दनवार इनते मचान शोभायमान करे ३३ तिन मंचानन के ऊपर ब्राह्मण क्षत्रिय जिनमें मुख्य ऐसे पुरवासी देशवासी आय के सुखपूर्वक बैठत भये ३४ कंस अपने प्रधान दीवान कूं संगलैके

स्वच्छायायांप्राणघोषानुपश्रुतिः ॥ स्वर्णप्रतीतिर्वृक्षेषु स्वपदानामदर्शनम् २९ स्वप्नेप्रेतपरिष्वङ्गः खरयानंविषादनम् ॥ यायान्नलदमाल्येकस्तैलाभ्यक्तोदिगम्बरः ३० अन्यानिचेत्थंभूतानि स्वप्नजागरितानिच ॥ पश्यन्मरणसंत्रस्तो निद्रांलेभेनचिन्तया ३१ व्युष्टायांनिशिकौरव्य सूर्ये चाद्भ्यःसमुत्थिते ॥ कारयामासवैकंसोमल्लक्रीडामहोत्सवम् ३२ आनर्चुःपुरुषारङ्गं तूर्यभेर्यश्चजघ्निरे ॥ मञ्चाश्चालंकृताःस्रग्भिः पताकाचैलतोरणैः ३३ तेषुपौराजानपदाब्रह्मक्षत्रपुरोगमाः ॥ यथोपजोषंविविशूराजानश्चकृतासनाः ३४ कंसःपरिवृतोऽमात्यैराजमञ्चउपाविशत् ॥ मण्डलेश्वरमध्यस्थो हृदयेनविदूयता ३५ वाद्यमानेषुतूर्येषु मल्लतालोत्तरेषुच ॥ मल्लाःस्वलंकृताःदृप्ताः सोपाध्यायाःसमागताः ३६ चाणूरोमुष्टिकःकूटः शलस्तोशलएवच ॥ तआसेदुरुपस्थानं वल्गुवाद्यप्रहर्षिताः ३७ नन्दगोपादयोगोपाभोजराजसमाहुताः ॥ निवेदितोपायनास्तएकस्मिन्मञ्चआविशन् ३८ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेमल्लरङ्गोपवर्णनंनामद्विचत्वारिंशोऽध्यायः ४२ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथकृष्णश्चरामश्च कृतशौचौपरन्तप ॥ मल्लदुन्दुभिनिर्घोषं श्रुत्वाद्रष्टुमुपेयतुः १ रङ्गद्वारंसमासाद्य तस्मिन्नागमवस्थितम् ॥ अपश्य

खण्डमण्डलन के जे राजा हैं तिन के बीच में एक राजमचान है ताके ऊपर बैठत भयो भय के मारे हृदय जाको कम्पित है ३५ नगाड़े वजे हैं मल्ल चट चट खम्भ ठोके हैं जॉघियान कूं पहिर के सिन्दूर को बिन्दा लगाय के धूरि मलि के छोटी २ जिनके चुटिया बड़ो जिन के गर्व ऐसे उस्तादन को संग लैके आवत भये ३६ अब मल्लन के नाम लेइ हैं चाणूर मुष्टिक कूट शल तोशल ये अखाड़े में आवत भये मनोहर बाजेन कू सुनि के हर्ष जिनके भयो है ३७ कसके बुलाये नन्दगोप सों आदिलैके और गोप हैं ते कंस को भेट देके एक मंचान पै बैठत भये ३८ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेमल्लरङ्गोपवर्णनन्नामद्विचत्वारिंशोऽध्यायः ४२ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( त्रिचत्वारिंशकेहत्वागजेन्द्रंरामकृष्णयोः ॥ रङ्गप्रवेशोभाग्यंचाणूरेणचभाषणम् १ तैंतालीसवें अध्यायमें बलदेव और कृष्णजी कुवलयापीड़ हाथी को मारकर रङ्गभूमि में प्रवेश करते भये

और वहां पर चाणूर सूं वार्तालाप भयो है १ ) अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे शत्रुन के तपावनवारे राजा परीक्षित्! धोबी कों मारिके धनुष् कों तोरिके हमने अपनो ऐश्वर्य्य जतायो तथापि हमारे माता पिता को नहीं छोड़े हैं और हम कूं मारयो चाहे है याते या मामा के मारिवेमें हमें कुछ दोष नहीं है या प्रकार दोष के दूरि करिवे को विचार जिनने विचारो ऐसे कृष्ण बलदेव दोनों भय्या जहाँ मल्ल खम्भ ठोके हैं नगाड़े बजे हैं तिनको शब्द सुनि के देखिवे कों जात भये १ श्रीकृष्णचन्द्र रङ्गभूमिके दरवाजे पै जाय के देखें तो कुवलयापीड़ हाथी ठाढ़ो है कैसो हाथीहै महावतने अपने ऊपर हिलायो है २ शूरके वंश में भये ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र फेंट बाँधि के मुख पै छुटिरहीं जे कुटिल अलकें हैं तिनकों सम्हारि के गलेकी लम्बी माला कों जनेऊ की तुल्य कंधान पै पहिर के मेघ की तुल्य गर्ज के बोलतभये ३ अरे महावत! हमकों मार्ग दे शीघ्र हाथी कू हटाय ले नहीं हटावेगो तो हाथीसहित तोकों यमलोककों पठाऊँगो ४ या प्रकार डाटि कै जब कही ता

त्कुवलयापीडं कृष्णोऽम्बष्ठप्रचोदितम् २ बद्धापरिकरंशौरिः समुह्यकुटिलालकान् ॥ उवाचहस्तिपंवाचा मेघनादगभीरया ३ अम्बष्ठाम्बष्ठमार्गंनोदेह्यप क्रममाचिरम् ॥ नोचेत्सकुञ्जरंत्वाद्यनयामियमसादनम् ४ एवंनिर्भर्त्सितोऽम्बष्ठःकुपितःकोपितंगजम् ॥ चोदयामासकृष्णाय कालान्तकयमोपमम् ५ करीन्द्रस्तमभिद्रुत्य करेणतरसाऽग्रहीत् ॥ कराद्विगलितःसोऽमुं निहत्याङ्घ्रिष्वलीयत ६ संक्रुद्धस्तमचक्षाणो घ्राणदृष्टिःसकेशवम् ॥ परामृशत्पुष्करेणस प्रसह्यविनिर्गतः ७ पुच्छेप्रगृह्यातिबलं धनुषःपञ्चविंशतिम् ॥ विचकर्षयथानागं सुपर्णइवलीलया ८ सपर्यावर्त्तमानेन सव्यदक्षिणतोऽच्युतः ॥ बभ्राम भ्राम्यमाणेन गोवत्सेनेवबालकः ९ ततोऽभिमुखमभ्येत्यपाणिनाहत्यवारणम् ॥ प्राद्रवन्पातयामासस्पृश्यमानःपदेपदे १० सधावन्क्रीडयाभूमौपतित्वा सहसोत्थितः ॥ तंमत्वापतितंक्रुद्धोदन्ताभ्यांसोहनत्क्षितिम् ११ स्वविक्रमेप्रतिहते कुञ्जरेन्द्रोऽत्यमर्षितः ॥ चोद्यमानोमहामात्रैःकृष्णमभ्यद्रवद्रुषा १२ त मापतन्तमासाद्यभगवान्मधुसूदनः ॥ निगृह्यपाणिनाहस्तं पातयामासभूतले १३ पतितस्यपदाक्रम्य मृगेन्द्रइवलीलया ॥ दन्तमुत्पाट्यतेनेभं हस्तिपां

समय महावत कुपित होय कै कालमृत्यु यम इनकी तुल्य है क्रोध जाके ऐसे हाथी को श्रीकृष्णचन्द्रके ऊपर हूलत भयो ५ हाथी श्रीकृष्ण के पास जाय के जल्दी देसी अपनी सूंड में पकरत भयो श्रीकृष्ण हाथी की सूंड़ में ते खिसिल के वाके मूड़ में मुक्का मारिके पांवन में छिप जात भये ६ श्रीकृष्ण को देखिके क्रोध जाके होय आयो सूंघासाँघी की है दृष्टि जाके ऐसे हाथी ने जब सूंड़ पकरिवे को चलाई ता समय पूँछ पकरि पिछिले पाँवन में निकसि गये ७ बड़े बली हाथी की पूँछ पकरि के जैसे गरुड सर्प को घसीटै है या प्रकार पचीस धनुषपर्य्यन्त लीला करिके घसीटत भये ८ पूँछ को पकरे जो श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं पकरिवे कों दाहिनी ओर हाथी आवै है तब बाई ओर भ्रमावे हैं और बाई ओर आवै है तब दाहिनी ओर भ्रमावे हैं जैसे गौ के बछरा के सङ्ग बालक फिरे हैं ऐसे फिरे है ९ ता पीछे हाथी के सामहें आय के थाप मारिके दौरि के पटकत भये पैरमें हाथी स्पर्श करे है १० श्रीकृष्ण तनिक दौरि के खेलिवे के लिये धरती में गिरि के शीघ्रता सूं ठाढे होय गये तब श्रीकृष्ण कूं गिरयो मानि के वह हाथी दाँतन सूं पृथ्वी को खोदत भयो ११ अपनो बल जब घटि गयो तब हाथी के बडो क्रोध भयो महावत ने जब अंकुश मारिके हूल्यो तब क्रोध करिके

श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर दौरत भयो १२ मधु दैत्य के मारनवारे भगवान् श्रीकृष्ण के सम्मुख चलो जो हाथी ताकी हाथ सूं सूंड़ पकरिके पृथ्वी में पटकत भये १३ सिंह की तुल्य गर्जो जो हाथी है ताय पॉव के नीचे दावि के लीला करिके वाके दॉत उखारि के दॉत सों महावत कूं श्रीकृष्णचन्द्र मारतभये १४ जब हाथी मरि गयो तब वाकों छोड़ि के हाथ में हाथी के दॉत लैके कॉधे पै धरि के जात भये रुधिर और मधु की बूंद जिनके लगि रही हैं और पसीनानकी बूंद जिनके मुखकमल पै आइ रही हैं या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र सुन्दर लगतभये कितनेक गोप जिनके सङ्ग हाथी के दाँतही सुन्दर शस्त्र जिनके ऐसे कृष्ण बलदेव दोनों भय्या हे राजन् परीक्षित्! रङ्गभूमि में जात भये १५। १६ ता समय मल्लनको वज्रतुल्य दृष्टिआये मनुष्यनको अतिसुन्दर जानिपरे और स्त्रीनको साक्षात् कामदेव स्वरूप धरिके चले आवे हैं ऐसे जानिपरे गोपों को भाईबन्धु जानिपरे दुष्ट राजानको मृत्यु देनवारे हैं ऐसे जानिपरे अपने पिता माता वसुदेव देवकी हैं तिनकूं हमारे पुत्र चले आवे हैं या विधि जानिपरे भोजपति जो कंसहै ताकों यह जानिपरे कि मेरी मृत्यु चलीआवे है अज्ञानीनकों भयङ्कर रूप दृष्टिपरे और ज्ञानीन कों परमतत्त्वरूप दृष्टिपरे यादवन कों परमदेवतारूप जानि परे जैसी जाकी भावना ताको तैसेही जानिपरे या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी कों सङ्ग लैके रङ्गभूमि में जातभये १७ हे राजन् परीक्षित्! कुवलयापीड़ हाथी कूं मरयो देखिके जीतवे में न आवें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजी कूं देखिके धैर्ययुक्तहू कंस है परन्तु डरपत भयो १८ बड़ी जिनकी भुजा विचित्र जिनके वेष आभूषण माला वस्त्रनकूं धारणकरे ऐसे कृष्ण बलदेव रङ्गभूमि में जायके सुन्दर लगत भये उत्तम रूपको धारण करनवारे नट जैसे सुन्दर लगे हैं या प्रकार अपनी कान्ति कर देखनवारे पुरुषन के मन कूं चुरावे हैं १९ हे राजन् परीक्षित्! मंचानन के ऊपर बैठे जे पुरवासी देशवासी जन हैं ते पुरुषन में श्रेष्ठ जो श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनकों देखिके आनन्द के वेग ते डहडहे नेत्र मुख जिनके होयगये ऐसे नेत्रन करिके मुखकी शोभा देखिके तृप्त न होत भये २० नेत्र ऐसे चलावे हैं मानों रूपकों पीजायँगे जिह्वा ऐसी चलावें मानो चाटि जायँगे नासिका ऐसी चलावें मानों सूंघि लेईंगे भुजा ऐसी चलावे हैं मानो लिपिटजायँगे जैसो श्रीकृष्ण को रूप कानन ते सुनो हो तैसोही आंखिन ते देखिके उनके रूप गुण माधुर्य्य ढिठाई सूं बुद्धि जिनकूं होयआई ऐसे पुरुष आपुस में कहत भये २१। २२ ये जो श्रीकृष्ण बलदेव हैं ते

सन्नाहनद्धरिः १४ मृतकंद्विपमुत्सृज्य दन्तपाणिःसमाविशत्॥ अंसन्यस्तविषाणोऽसृङ्मदविन्दुभिरङ्कितः॥ विरूढस्वेदकणिकावदनाम्बुरुहोबभौ १५ वृतौ गोपैःकतिपयैर्बलदेवजनार्दनौ॥ रङ्गंविविशतूराजन्गजदन्तवरायुधौ १६ मल्लानामशनिर्नृणांनरवरःस्त्रीणांस्मरोमूर्त्तिमान् गोपानांस्वजनोऽसतांक्षितिभुजांशास्तास्वपित्रोःशिशुः॥मृत्युर्भोजपतेर्विराडविदुषांतत्त्वंपरंयोगिनांवृष्णीनांपरदेवतेतिविदितोरङ्गंगतःसाग्रजः१७हतंकुवलयापीडंदृष्ट्वातावपिदुर्जयौ॥ कंसोमनस्व्यपितदाभृशमुद्विविजेनृप १८ तौरेजतूरङ्गगतौमहाभुजौविचित्रवेषाभरणस्रगम्बरौ॥ यथानटावुत्तमवेषधारिणौ मनःक्षिपन्तौप्रभयानिरीक्षताम् १९ निरीक्षतावुत्तमपूरुषौजनामञ्चस्थितानागरराष्ट्रकानृप॥ प्रहर्षवेगोत्कलितेक्षणाननाः पपुर्नतृप्तानयनैस्तदाननम् २० पिबन्तइवचक्षुर्भ्यांलिहन्तइव जिह्वया॥ जिघ्रन्तइवनासाभ्यांश्लिष्यन्तइवबाहुभिः २१ ऊचुःपरस्परंतेवैयथादृष्टंयथाश्रुतम्॥ तद्रूपगुणमाधुर्यप्रागल्भ्यस्मारिताइव २२ एतौभगवतः

साक्षात् भगवान् हरि नारायण हैं अंशकरिके या संसार में वसुदेवके घर अवतरे हैं २३ यह जो सांवरो बालक है ताने देवकी के जन्म लियो है अवताई छिप्यो रह्यो पिताने गोकुल में पहुँचाय दियो हौ नन्दराय के घर में वृद्धिकूं प्राप्तभयो २४ या कृष्ण ने पूतना मारी ववूरे के स्वरूपकों धरिके आयो जो तृणावर्त्त दैत्य ताकूं मारतभये और यमलार्ज्जुन वृक्ष उखारि के डारि दिये शंखचूड़ मार्यो केशीदानव मार्यो धेनुकासुर मारो अघासुर आदिलैके और सब दानव मारे २५ या कृष्णने गौ और ग्वाल वनमें दव लगी ताते छुटाये काली सर्प्पकों दण्ड दियो इन्द्रको मद दूर कियो २६ सात दिन पर्य्यन्त यह कृष्ण गोवर्द्धन पर्व्वतकूं हाथ में लिये रह्यो वर्षा पवन वज्रपात ते गोकुलकी रक्षाकरी २७ गोपी हैं ते या कृष्ण कों नित्य प्रसन्न हँसनि चितवनि जामें श्रम दूर कियो २६ सात दिन पर्य्यन्त ... या प्रकार जामें नहीं ऐसे मुखकों देखिकै अनेक तापनकूं दूरि करतभई २८ या कृष्णते यह यदु को वंश बहुत विख्यात होयके सम्पत्ति यश बड़ाई कूं पावेगो और या कृष्णते रक्षा होयगी या प्रकार

॥ कालमेतंवसन्गूढोवव्रृधेनन्दवेश्म साक्षाद्धरेर्नारायणस्यहि ॥ अवतीर्णोविहांशेनवसुदेवस्यवेश्मनि २३ एषवैकिलदेवक्यां जातोनीतश्चगोकुलम् ॥ कालमेतंवसन्गूढोवव्रृधेनन्दवेश्म ॥ का
नि २४ पूतनाऽनेननीताऽन्तंचक्रवातश्चदानवः ॥ अर्ज्जुनौगुह्यकःकेशीधेनुकोऽन्येचतद्विधाः २५ गावःसपालाएतेनदावाग्नेःपरिमोचिताः ॥ कालियोदमितःसर्प्पइन्द्रश्चविमदःकृतः २६ सप्ताहमेकहस्तेन धृतोऽद्रिप्रवरोमुना ॥ वर्षवाताशनिभ्यश्च परित्रातश्चगोकुलम् २७ गोप्योऽस्यनित्यमुदितहसितप्रेक्षणंमुखम् ॥ पश्यन्त्योविविधांस्तापांस्तरन्तिस्माश्रमंमुदा २८ वदन्त्यनेनवंशोऽयंयदोःसुबहुविश्रुतः ॥ श्रियंयशोमहत्त्वञ्च लप्स्यतेपरिरक्षितः २९ अयंचास्याग्रजःश्रीमान्रामःकमललोचनः ॥ प्रलम्बोनिहतोयेनवत्सकोयेबकादयः ३० जनेष्वेवंब्रुवाणेषु तूर्य्येषुनिनदत्सुच ॥ कृष्णरामौसमाभाष्य चाणूरोवाक्यमब्रवीत् ३१ हेनन्दसूनोहेरामभवन्तौवीरसम्मतौ ॥ नियुद्धकुशलौश्रुत्वा राज्ञाहूतौदिदृक्षुणा ३२ प्रियंराज्ञःप्रकुर्वन्त्यःश्रेयोविन्दन्तिवैप्रजाः ॥ मनसाकर्मणावाचा विपरीतमतोऽन्यथा ३३ नित्यंप्रमुदितागोपावत्सपालायथास्फुटम् ॥ वनेषुमल्लयुद्धेनक्रीडन्तश्चारयन्तिगाः ३४ तस्माद्राज्ञःप्रियंयूयं वयञ्चकरवामहे ॥ भूतानिनःप्रसीदन्ति सर्वभूतमयोनृपः ३५ तन्निशम्याब्रवीत्कृष्णोदेशकालोचितंवचः ॥ नियुद्धमात्मनोऽभीष्टंमन्यमानोऽभिनन्द्यच ३६

कहत भये २९ कमल से जाके नेत्र ऐसो सुन्दर या कृष्ण को बड़ो भय्या यह राम ताने प्रलम्बासुर वत्सासुर बकासुर आदिक मारे क्यों जी मारे तौ कृष्णने बलदेव को नाम क्यों लेय हैं तहां कहे हैं देखी सुनी बातन में भेद होइ जाय है ३० सब मनुष्य या प्रकार कहत हैं तौलौं नगाड़े बाजे इतने में चाणूर कृष्ण बलदेव कों सम्बोधन दैके बोलत भयो ३१ हे नन्द के पुत्र! हे राम! बल तुम में अधिक है कुश्ती अच्छी कर जानो हो यह श्रवण करिके कंसराय सूं देखिवे के लिये बुलाये गये हौ ३२ प्रजा मन करिके कर्म करिके वचन करिके राजाको प्रिय करैं तौ कल्याण पावे हैं और जे विपरीत करे हैं वे नहीं पावे है ३३ प्रतिदिन बछरानके चरावनवारे गोप प्रसन्न होयके वनमें कुश्ती को खेल करिके गौ चरावे हैं यह बात प्रकट है ३४ ता कारण हम तुम राजा कंसको प्रियकरें राजा प्रसन्न होयगो तौ सब प्राणी हमारे ऊपर प्रसन्न होयँगे ३५ चाणूर को वचन सुनिके श्रीकृष्णचन्द्र कुश्ती करिवो आपको योग्य मानिके बड़ाई करिके देश

समयके उचित वाक्य बोलतभये ३६ या कंसकी तुम प्रजाहो हम वनकी रहनवारी प्रजाहैं राजा कंसको प्रिय नित्य करें याहीमें हमारो भलो है ३७ देखो हम बालकहैं अपनी बराबरके बालकन के सङ्ग कुश्ती लड़ेंगे जैसे उचितहोइ तैसी कुश्ती करो मल्लनकी सभामें अधर्म्म न होय ३८ या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र को वचन सुनिके चाणूर बोलो तुम बालक नहीं हौ और बलीन सें बलवान् बलदेव बालक नहीं है किशोर नहीं हौ हजार हाथीको जामें बल ऐसो कुवलयापीड़ हाथी खेलमें ही मारिलियो ३९ ताते हमारे संग कुश्ती तुम करौ यह अनीति नहीं है हे वृष्णिवंश में भये कृष्ण! मेरी तुम्हारी कुश्ती होय बलदेव के संग मुष्टिककी होय ४० ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेकुवलयापीडवधोनामत्रिचत्वारिंशोऽध्यायः ४३ ॥ * ॥

( चतुश्चत्वारिंशकेतुमल्लकंसादिमर्द्दनम् ॥ कंसयोषित्समाश्वासस्ताभ्यापित्रोश्चदर्शनम् १ चवालीसवें अध्याय में मल्ल और कंसादिकों को कृष्ण बलदेवजी ने नाशकर कंसकी स्त्रियों को

प्रजा भोजपतेरस्य वयञ्चापिवनेचराः ॥ करवामप्रियंनित्यंतन्नःपरमनुग्रहः ३७ बालावयंतुल्यबलैः क्रीडिष्यामोयथोचितम् ॥ भवेन्नियुद्धंमाऽधर्मःस्पृशेन्मल्लसभासदः ३८ ॥ चाणूरउवाच ॥ नबालोनकिशोरस्त्वंबलश्चबलिनांवरः ॥ लीलयेभोहतोयेन सहस्रद्विपसत्त्वभृत् ३९ तस्माद्भवद्भ्यांबलिभिर्योद्धव्यं नानयोऽत्रवै॥मयिविक्रमवार्ष्णेयबलेनसहमुष्टिकः ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेकुवलयापीडवधोनामत्रिचत्वारिंशोऽध्यायः४३ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एवंचर्चितसङ्कल्पो भगवान्मधुसूदनः ॥ आससादाथचाणूरं मुष्टिकंरोहिणीसुतः १ हस्ताभ्यांहस्तयोर्बद्ध्वा पद्भ्यामेवचपादयोः ॥ विचकर्षतुरन्योन्यं प्रसह्यविजिगीषया २ अरत्नीद्वेअरत्निभ्यां जानुभ्यांचैवजानुनी ॥ शिरःशीर्ष्णोरसोरस्तावन्योऽन्यमभिजघ्नतुः ३ परिभ्रामणविक्षेपपरिरम्भावपातनैः ॥ उत्सर्पणापसर्पणैश्चान्योऽन्यंप्रत्यरुन्धताम् ४ उत्थापनैरुन्नयनैश्चालनैःस्थापनैरपि ॥ परस्परंजिगीषन्तावपचक्रतुरात्मनः ५ तद्बलाबलवद्युद्धंसमेताःसर्वयोषितः॥ ऊचुःपरस्परंराजन्सानुकम्पावरूथशः ६ महानयंबताधर्मएषांराजसभासदाम्॥येबलाबलवद्युद्धंराज्ञोऽन्विच्छन्तिपश्यतः ७

समझायो और वसुदेव देवकी के दर्शन कियो है १) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! या प्रकार निश्चय कियो है सङ्कल्प जिनने नीलाम्बर पीताम्बरकी कच्छैं बाँधि खम्भ ठोंकि के ठाढ़े होय गये ऐसे मधुदैत्य के मारनवारे भगवान् श्रीकृष्ण चाणूर से जुटतभये रोहिणीनन्दन बलदेवजी मुष्टिक से जुटतभये १ हाथन सूं हाथ पांवन सूं पांव मिलायके आपुस में जीतिवे की इच्छा करिके परस्पर बलात्कारते खैंचतभये २ अरत्नीन सों अरत्नी मिलाय कै घोंटूनसों घोंटू मिलाय के शिरसों शिर मिलाय कै छाती सों छाती मिलाय कै कृष्ण चाणूर दोनों आपुस में कुश्ती करतभये ३ अब जैसे जैसे परस्पर दाव पेंच करे हैं परिभ्रमण अर्थात् फिरावनो विक्षेप अर्थात् धक्का देनो परिरम्भ अर्थात् हाथते बिडारनो अवपातन अर्थात् नीचो पटकि देनो उत्सर्पण अर्थात् छोड़िके पीछे से आगे आइ जानो अपसर्पण अर्थात् पीछे जायके ठाढ़े होनो इन दावन करिके लड़तभये ४ उत्थापन अर्थात् पाव और घोंटू मिलिके गिरे हे तिनकों उखार देनो चालन अर्थात् बँधे दांवकों दूर करदेनो स्थापन अर्थात् हाथ पाव पकरिके मिलाय देनो या प्रकार परस्पर देहको पीड़ा देतभये ५ स्त्रीनके समूहके समूह इकठौरी होयके बैठी हैं ते कहे है देखो यह कृष्ण

तो निर्बलहै और चाणूर सबलहै यह विचार के दया जिनकों आइ गई ऐसी स्त्री आपुस में बोलतभई ६ ये राजसभा के बैठनवारेन कूं बड़ो अधर्म्म होयगो राजा के देखते निर्बल सबलकी कुश्ती करावे हैं ७ देखो वज्रसे कठोर जिनके सबअङ्ग पर्व्वतसे ऊंचे ऊंचे मल्ल कहा और श्रीकृष्णको स्वरूप अतिसुकुमार जिनके अङ्ग और यौवन अवस्था जिनकी भई नहीं किशोर अवस्था जिनकी ऐसे बालक कहा ८ या सभामें निश्चय धर्म्म नाश होइहै जहां अधर्म्म होय ता सभामें कबहूं न बैठे ९ और स्त्री कहे हैं विवेकी पुरुष कों ऐसी सभामें जानो योग्य नहीं है सभाके बैठनवारेन के दोषनकूं स्मरण करिके बात कों जानिके चुप बैठयो रहै तो दोषभागी होय काहूकी झूठी सांची कहै तो दोषलगे अथवा हम काहूकी बुरी जानें न भली जानें ऐसे कानन पै हाथ धरे तो दोष भागी होय या कारण सभामें जाय नहीं १० शत्रुके चारों ओर दौराधूपी करे जो कृष्ण है ताके मुखकी शोभा देखो तो कुश्ती में जोर करे है याते मुखके ऊपर पसीनान की बूंद आय रही हैं जैसे कमलकोश के ऊपर ओसकी बूंद परे तैसे ११ और स्त्री कहे हैं अरुण जामें नेत्र ऐसे बलदेवजी के मुखकी शोभा कूंदेखो मुष्टिकके ऊपर क्रोध जिनको आइरह्यो हासी सहित जो क्रोध आवे

क्वव्रजसारसर्वाङ्गौमल्लौशैलेन्द्रसन्निभौ॥ क्वचातिसुकुमाराङ्गौकिशोरौनाप्तयौवनौ ८ धर्म्मव्यतिक्रमोह्यस्य समाजस्यध्रुवंभवेत्॥ यत्राधर्म्मःसमुत्तिष्ठेन्नस्थेयंतत्रकर्हिचित् ९ नसभांप्रविशेत्प्राज्ञःसभ्यदोषाननुस्मरन्॥ अब्रुवन्विब्रुवन्नज्ञोनरःकिल्बिषमश्नुते १० वल्गतःशत्रुमभितःकृष्णस्यवदनाम्बुजम्॥ वीक्ष्यतांश्रमवार्युप्तं पद्मकोशमिवाम्बुभिः ११ किंनपश्यतरामस्य मुखमाताम्रलोचनम्॥ मुष्टिकंप्रतिसामर्षं हाससंरम्भशोभितम् १२ पुण्याबतव्रजभुवोयदयंनृलिङ्गगूढःपुराणपुरुषोवनचित्रमाल्यः॥ गाःपालयन्सहबलःक्वणयंश्चवेणुं विक्रीडयाञ्चतिगिरित्ररमार्चिताङ्घ्रिः १३ गोप्यस्तपःकिमचरन्यदमुष्यरूपं लावण्यसारमसमोर्द्ध्वमनन्यसिद्धम्॥ दृग्भिःपिबन्त्यनुसवाभिनवंदुरापमेकान्तधामयशसःश्रियऐश्वरस्य १४ यादोहनेऽवहननेमथनोपलेपप्रेङ्खेङ्खनार्भरुदितोक्षणमार्जनादौ॥ गायन्तिचैनमनुरक्तधियोऽश्रुकण्ठ्योधन्याव्रजस्त्रियउरुक्रमचित्तयानाः १५ प्रातर्व्रजाद्व्रजतआविशतश्चसायं गोभिःसमं

तासूं सुन्दर लगे हैं १२ और गोपी कहे हैं वे व्रजभूमि बड़ीपवित्र हैं जिनके वनके चित्रविचित्र फूलन कूं उरसे पुराणपुरुष श्रीकृष्ण बलदेव सहित मनुष्य रूपमें छिपि के गौवन कूं चरावत समय वासुरी कूं बजावत और ब्रह्मा लक्ष्मी जाके चरणकी पूजाकरैं वह प्यारो खेलत डोले है १३ और स्त्री कहे हैं देखो गोपी कहा तप करत भई जा कारण जिनतें श्रेष्ठ और कोई सुन्दर नहीं और जिनकी बराबर कोई नहीं जाते अधिक नहीं देखो आभूषण वस्त्र विनाही सुन्दर लगे है यश लक्ष्मी ऐश्वर्य्य इनको एकान्तस्थान अर्थात् सर्व्वदा वासकरैं ऐसो जो प्यारेको स्वरूप ताकूं दृष्टि करिके देखे हैं जे गोपी गाय दुहावती बेर धान्य छरती बेर दधि फिरावती बेर उपलेपकी बेर बालकनकूं झुलावतसमय बालक जब रोवें तब उनकों राखती बेर घरनमें बुहारी देनो यासूं आदिलैके जो काम हैं तिनकूं करती बेर श्रीकृष्णमें आसक्तहोय कृष्ण गुण गावे हैं तासमय प्रेमानन्द सूं आसू जिनके नेत्रनमें आयजायें हैं कृष्णमें जो चित्तलगे हैं तासूं सब विषय जिनकूं आयके प्राप्त होयहैं सखियो व्रजकी स्त्री धन्य हैं १४।१५ प्रातःकाल जब व्रज ते गौ चरायवे कों जाइ हैं सन्ध्या समय गौवन कूं लैके वाँसुरी बजावत जब आवे हैं ता समय गोपी या कृष्ण की बाँसुरी सुनिके शीघ्र अपने घर सूं

निकसि कै मार्ग में आइकै बहुत हैं पुण्य जिनके ऐसी सुन्दर मुसिकानि दयापूर्व्वक जामें चितवनि ऐसे मुखको दर्शन करें हैं वे गोपी बड़भागिनी हैं १६ हे भरतवंशीनमें श्रेष्ठ राजा परीक्षित्! या प्रकार स्त्री आपुसमें कहे हैं ता समय योग के ईश्वर सबके दुःख के दूर करनवारे भगवान् शत्रु कूं मारिवे कूं मन करतभये १७ भयसमेत स्त्रीनकी बात सुनि के पुत्रन में स्नेह सूं जो शोक है तासूं व्याकुल पुत्रनके बलकूं जाने नहीं ऐसे माता पिता देवकी वसुदेव दुःखित होतभये और नन्द वसुदेव दोनों पछितातभये हाय! हाय! क्यों मैं अक्रूर के कहे तें इन दोनों कों मथुरापुरी में लायो घरमें पकरिके कोठरी में मूंदि क्यों न राखे ऐसे नन्दजी पछितात भये १८ अनेक प्रकार के जे कुश्ती के दाँव पेंच है तिन सूं श्रीकृष्ण चाणूर जैसे आपुसमें लड़त भये तैसेही बलदेव और मुष्टिक लड़त भये १९ वज्रपातकी तुल्य कठोर भगवान् के अङ्ग परे तिन सूं चाणूरके अङ्ग चुरकुट होयगये तासूं अत्यन्त दुःखित होतभये २० शिकरा कैसो है वेग जाके ऐसो चाणूर दोनों हाथकी मुष्टि बाँधिके क्रोधमें भरि

क्रणयतोऽस्यनिशम्यवेणुम् ॥ निर्गम्यतूर्णमबलाःपथिभूरिपुण्याः पश्यन्तिसस्मितमुखंसदयावलोकम् १६ एवंप्रभाषमाणासुस्त्रीषुयोगेश्वरोहरिः ॥ शत्रुंहन्तुंमनश्चक्रे भगवान्भरतर्षभ १७ सभयाःस्त्रीगिरःश्रुत्वा पुत्रस्नेहशुचातुरौ ॥ पितरावन्वतप्येतां पुत्रयोरबुधौबलम् १८ तैस्तैर्नियुद्धविधिभिर्विविधैरच्युतेतरौ ॥ युयुधातेयथाऽन्योन्यं तथैवबलमुष्टिकौ १९ भगवद्गात्रनिष्पातैर्वज्रनिष्पेषनिष्ठुरैः ॥ चाणूरोभज्यमानाङ्गोमुहुर्ग्लानिमवापह २० सश्येनवेगउत्पत्यमुष्टीकृत्यकरावुभौ ॥ भगवन्तंवासुदेवंक्रुद्धोवक्षस्यबाधत २१ नाचलत्तत्प्रहारेण मालाहतइवद्विपः ॥ बाह्वोर्निगृह्यचाणूरं बहुशोभ्रामयन्हरिः २२ भूपृष्ठेपोथयामास तरसाक्षीणजीवितम् ॥ विस्रस्ताकल्पकेशस्रगिन्द्रध्वजइवापतत् २३ तथैवमुष्टिकःपूर्वं स्वमुष्ट्याभिहतेनवै ॥ बलभद्रेणबलिना तलेनाभिहतोभृशम् २४ प्रवेपितःसरुधिरमुद्वमन्मुखतोऽर्दितः ॥ व्यसुःपपातोर्व्युपस्थे वाताहतइवाङ्घ्रिपः २५ ततःकूटमनुप्राप्तं रामःप्रहरतांवरः ॥ अवधील्लीलयाराजन् सावज्ञंवाममुष्टिना २६ तर्ह्येवहिशलःकृष्णपदापहतशीर्षकः ॥ द्विधाविदीर्णस्तोशलकउभावपिनिपेततुः २७ चाणूरेमुष्टिकेकूटे शले

के ऊपरकू उछरिके भगवान् वासुदेव की छाती में मारतभयो २१ जैसे हाथी फूलनकी मालाकी चोट से नहीं डिगे है ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र चाणूर की मुष्टि के मारे न डिगत भये हरि श्रीकृष्ण चाणूर के दोनों हाथ पकरि के बहुत घुमाइ कै वेग करिके पृथ्वी में पटकतभये चीण भयो है जीवन जाको शिथिलभये हैं आभूषण बार और माला जाके ऐसो चाणूर जैसे गौड़देशमें प्रसिद्ध इन्द्रध्वजा गिरे है तैसे गिरत भयो २२। २३ ताही प्रकार पहिले मुष्टि जिनके लगी ऐसे बलदेवजी ने थाप जाके मारी ऐसो मुष्टिक कम्पित होय मुखते रुधिर कूं वमन करत पीड़ित हो के प्राण जाके निकसि गये जैसे पवनको मारो वृक्ष उखरि परे है ता प्रकार गिरतभयो २४।२५ हे राजन् परीक्षित! ता पीछे आयो जो कूट मल्ल है ताकूं मारनवारेन में श्रेष्ठ बलदेवजी लीला करिके बाई मुष्टिसूं अवज्ञाकरिके मारतभये २६ शल तोशलने विचारी दण्डवत् के मिपसूं पाव पकरिके पटकि देंगे परन्तु सबके बाहर भीतरकी जाननवारे हैं जा समय दण्डवत् करिवेकों आये तासमय मारी जो लात तासू शिर फटिगयो ऐसो शल और तोशल दो टूक विदीर्ण होइकै दोनों पृथ्वी में गिरतभये २७ चाणूर मुष्टिक कूट शल तोशल ये मुख्य मल्ल जब मरिचुके ता पीछे और सब मल्ल अपने प्राण बचायवे के

लिये भाजत भये २८ बराबर के गोपन कों अखाड़े में खैंचिकै नगाड़े वजें नृत्यादिक को करें पांवनमें नूपुर जिनके वजे ऐसे श्रीकृष्ण बलदेव गोपनके सङ्ग मिलिकै विहार करतभये २९ श्रीकृष्णचन्द्र और बलदेवजी के चरित्र देखिकै कंस के विना सम्पूर्ण जन प्रसन्न होतभये ब्राह्मण जिनमें मुख्य ऐसे सज्जनपुरुष भले भले ऐसे कहिकै स्तुति करतभये ३० बड़े बड़े मल्ल मरिगये कितनेऊ भाजिगये तब भोजवंशीनको राजा कंस नगाड़े थमाय देतभयो और यह वचन बोलो ३१ खोटे जिनके कर्म्म ऐसे वसुदेव के बेटानकूं पुरते बाहर निकासि देउ और इनको धन छिनाइ लेउ खोटी है बुद्धि जाकी ऐसे नन्दको बाधिलेउ ३२ खोटीहै बुद्धि जाकी ऐसे असाधु वसुदेवकूं जल्दी मारो शत्रुन में मिलिरह्यो ऐसे पिता उग्रसेन कूं टहलुआन सहित बाधिलेउ ३३ या प्रकार कंस जब बकन लग्यो तब बड़ो क्रोध जिनके भयो ऐसे अव्यय भगवान् धीरेसूं उछरिकै ऊंचे मंचानपै चढ़तभये ३४ धैर्यवान् कंस है सो चली आवै ऐसी जो अपनी मृत्युहै ताकूं देखिकै आसन

तोशलकेहते ॥ शेपाःप्रदुद्रुवुर्मल्लाः सर्वेप्राणपरीप्सवः २८ गोपान्वयस्यानाकृष्य तैःसंसृज्यविजह्रतुः ॥ वाद्यमानेपुतूर्येपुवल्गन्तौरुनन्नूपुरौ २९ जनाः प्रजहृषुःसर्वे कर्मणारामकृष्णयोः ॥ ऋतेकंसंविप्रमुख्याः साधवःसाधुसाध्विति ३० हतेपुमल्लवर्य्येपु विद्रुतेपुचभोजराट् ॥ न्यवारयत्स्वतूर्य्याणि वाक्यंचेदमुवाचह ३१ निःसारयतदुर्वृत्तौ वसुदेवात्मजौपुरात् ॥ धनंहरतगोपानां नन्दंबध्नीतदुर्म्मतिम् ३२ वसुदेवस्तुदुर्म्मेधा हन्यतामाश्वऽसत्तमः ॥ उग्रसेनःपिताचापि सानुगःपरपक्षगः ३३ एवंविकत्थमानेवै कंसेप्रकुपितोऽव्ययः ॥ लघिम्नोत्पत्यतरसा मञ्चमुत्तुङ्गमारुहत् ३४ तमाविशन्तमालोक्य मृत्युमात्मनआसनात् ॥ मनस्वीसहसोत्थाय जगृहेसोऽसिचर्म्मणी ३५ तंखड्गपाणिंविचरन्तमाशु श्येनंयथादक्षिणसव्यमम्बरे ॥ समगृहीतदुर्विपहोग्रतेजायथोरगंतार्क्ष्यसुतःप्रमह्य ३६ प्रगृह्यकेशेपुचलत्किरीटं निपात्यरङ्गोपरितुङ्गमञ्चात् ॥ तस्योपरिष्टात्स्वयमब्जनाभः पपातविश्वाश्रयआत्मतन्त्रः ३७ तंसंपरेतंविचकर्षभूमौ हरिर्यथेभंजगतोविपश्यतः ॥ हाहेतिशब्दःसुमहांस्तदाऽभूदुदीरितःसर्वजनैर्नरेन्द्र ३८ सनित्यदोद्विग्नधियातमीश्वरं पिबन्वदन्वाविचरन्स्वपञ्छ्वसन् ॥ ददर्शचक्रायुधमग्रतोयतस्तदेवरूपंदुरवापमाप ३९ तस्यानुजाभ्रातरोऽष्टौ कङ्कन्यग्रोधकादयः ॥ अभ्यधावन्नभिक्रुद्धाभ्रातुर्निर्वेशका

से उठिकै ढाल तलवार लेत भयो ३५ तलवार हाथमें लैके आकाश में जैसे शिकरा पक्षी डोलै है तैसे दाई बाई ओर जल्दी जल्दी फिरै जो कंस है ताय सहारिवे में न आवैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र तार्क्ष्य को पुत्र गरुड़ जैसे सर्पकूं पकरिलेइ है तैसे पकरतभये ३६ हलो है किरीटमुकुट जाको ऐसो जो कंस है ताके केशनकों पकरिकै ऊंचे मंचानपै तें रंगभूमि में पटकि के कमल है नाभिमें जिनके सम्पूर्ण विश्व जिनके उदर में अपने अधीन ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कंस के ऊपर कूदत भये ३७ सिंह जैसे हाथीकूं खींचे है तैसे सब जगत् के देखत मृत्युभयो जो कंसहै ताकूं पृथ्वी में घसीटत भये हे नरन के राजा परीक्षित्! ता समय समस्त प्रजान के बड़ो हाहाकार शब्द होतभयो ३८ कंस प्रतिदिन चलायमान चित्तसूं जल पीवत बात कहत मार्गे चलत सोवत श्वास लेत चक्रहै आयुध जिनके ऐसे भगवान् श्रीकृष्ण के दुःख से प्राप्त होनेवाले स्वरूपकूं पावत भयो ३९ ता कंस के कङ्क न्यग्रोध सूं आदि लैके छोटे भय्या अत्यन्त क्रोध करिकै भय्या कंसको बदलो लेवे के

लिये दौरिके आवत भये ४० रोहिणी के सुत बलदेव जी ताही समय क्रोध करिके हाथनमें शस्त्र लैके आये जे कंस के भय्या हैं तिनकूं सिंह जैसे पशून कूं मारे तैसे बेडान कों उठायके मारत भये ता समय आकाश में नगाड़े बाजतभये भगवान् की विभूति ब्रह्मा महादेवकों आदि लैके जे देवता हैं ते प्रसन्न होयकै श्रीकृष्ण के ऊपर पुष्पनकी वर्षा करिके स्तुति करतभये स्त्री नृत्य करत भई ४१।४२ हे महाराज ! पति के मरणसूं अतिदुःखित आँसू आँखिन में जिनके आइ गये ऐसी जे कंसकी स्त्री हैं ते शिरनकूं कूटत जहाँ उनकी लोथि परीही तहाँ आवति भई ४३ वीरशय्या में परे जे पति हैं तिनकूं आलिंगन करिकै शोकातुर जे स्त्री हैं ते वारंवार आँखिन में ते आँसू वहायकै पुकारि पुकारि के विलाप करति भई ४४ हा नाथ! हे प्यारे! हे धर्म्म के जाननवारे! हे करुणानाथ! हे वत्सल! तुम आप मरि के घरवार सहित बालकवारेन सहित हमकों क्यों मारि गये या प्रकार विलाप करत भई ४५ हे पुरुषनमें श्रेष्ठ! तुम विना हम रण्डा होइ कै सुन्दर नहीं लगे हे ऐसे तुम पति विना

रिणः ४० तथाऽतिरभसांस्तांस्तु संयत्तान्रोहिणीसुतः ॥ अहन्परिघमुद्यम्यपशूनिवमृगाधिपः ४१ नेदुर्दुन्दुभयोव्योम्नि ब्रह्मेशाद्याविभूतयः ॥ पुष्पैःकिरन्तस्तंप्रीत्या शशंसुर्ननृतुःस्त्रियः ४२ तेषांस्त्रियोमहाराज सुहृन्मरणदुःखिताः ॥ तत्राभीयुर्विनिघ्नन्त्यः शीर्षाण्यश्रुविलोचनाः ४३ शयानान्वीरशय्यायां पतीनालिङ्ग्यशोचतीः ॥ विलेपुःसुस्वरंनार्योविसृजन्त्योमुहुःशुचः ४४ हानाथप्रियधर्मज्ञ करुणानाथवत्सल ॥ त्वयाहतेननिहतावयन्तेसगृहप्रजाः ४५ त्वयाविरहितापत्या पुरीयंपुरुषर्षभ ॥ नशोभतेवयमिव निवृत्तोत्सवमङ्गला ४६ अनागसांत्वंभूतानां कृतवान्द्रोहमुल्बणम् ॥ तेनेमांभोदशांनीतोभूनध्रुक्कोलभेतशम् ४७ सर्वेषामिहभूतानामेषहिप्रभवाप्ययः ॥ गोप्ताचतदवध्यायी नक्कचित्सुखमेधते ४८ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ राजयोषितआश्वास्य भगवाल्लोँकभावनः ॥ यामाहुर्लौकिकींसंस्थां हतानांसमकारयत् ४९ मातरंपितरंचैव मोचयित्वाऽथबन्धनात् ॥ कृष्णरामौववन्दाते शिरसास्पृश्यपादयोः ५० देवकीवसुदेवश्च विज्ञायजगदीश्वरौ ॥ कृतसंवन्दनौपुत्रौ सस्वजातेनशङ्कितौ ५१ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेकंसवधोनामचतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ४४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

मथुरापुरी भी सुन्दर नहीं लगे है सम्पूर्ण मंगल उत्सव जामें तें दूर होइ रहे हैं तथापि उनकों ऐसी ही दिखाई देत है ४६ निरपराध प्राणीन तें तुम वड़ो द्रोह करत भये ताते तुम्हारी यह दशा भई है जो मरे परे हौ प्राणीन तें वैर करिके कौन पुरुष सुख पावै है ४७ या संसार में समस्त प्राणीन को उत्पत्तिकर्त्ता नाशकर्त्ता पालनकर्त्ता यह कृष्णही है याकी जो पुरुष अवज्ञा करै वह सुख नहीं भोगे है ४८ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन्परीक्षित् ! लोकनके पालन करनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र राजा कंस की स्त्रीन को समझाय मरे हैं तिनकी दाहादिक क्रिया करावत भये ४९ माता पिता देवकी वसुदेव कूं कंसके वन्दीखाने तें छुटावत भये राम कृष्ण दोनों भय्या माता पिता के चरणनमें शिर लगाय कै प्रणाम करत भये ५० देवकी वसुदेव प्रणाम जिनने करी ऐसे पुत्रन कूं जगत् के ईश्वर मानिके भयभीत होयकै नहीं मिलत भये ५१ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेकंसवधोनामचतुश्चत्वारिंशोऽध्यायः ४४ ॥ ❀ ॥

( पञ्चचत्वारिंशकेऽथपितृनन्दादिसान्त्वनम् ॥ उग्रसेनाभिषेकश्च गुरोर्वासात्पुरागमः १ पैंतालीसवें अध्यायमें वसुदेव देवकी और नन्दादिकों को कृष्णजी समझाकर उग्रसेनजीका अभिषेक कर सान्दीपनि गुरुजीके यहा रहकर वहा सों मथुरापुरी में आगमन वर्णन है १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित ! पुरुषनमें श्रेष्ठ श्रीकृष्णचन्द्र माता पितान कूं अपनो न भयो मानिके मोकूं परमेश्वर मति जानो जननको मोहन करनवारी अपनी मायाकूं फैलावतभये हमकों पुत्र मानिकै अभी संसारके सुख भोगे नहीं हैं पहिलेही ये परमेश्वरहैं यह ज्ञान इनकूं होइ आयोहै मैं प्रसन्नभये तब इनको ज्ञान कहा दुर्लभहै मो में पुत्रभाव करिकै जो प्रेम करनो है सो दुर्लभहै याते अभी ये परमेश्वरहैं ये इनकों ज्ञान मो में न होय या लिये अपनी माया फैलावतभये १ यादवन में श्रेष्ठ श्रीकृष्ण बलदेवजीकूं संग लैके माता पिताकेपास आवतभये विनयपूर्व्वक नमिकै हे माता! हे पिता ! ऐसे आदरपूर्व्वक प्रसन्न होयके बोलतभये २ हे पिता ! सर्व्वदा तुम्हारे चाहनाही बनीरही

श्रीशुकउवाच ॥ पितरावुपलब्धार्थौ विदित्वापुरुषोत्तमः ॥ माभूदितिनिजांमायां ततानजनमोहिनीम् १ उवाचपितरावेत्यसाग्रजःसात्वतर्षभः ॥ प्रश्रयावनतःप्रीणन्नम्बतातेतिसादरम् २ नास्मत्तोयुवयोस्तात नित्योत्कण्ठितयोरपि ॥ बाल्यपौगण्डकैशोराः पुत्राभ्यामभवन्क्वचित् ३ नलब्धोदैवहतयोर्वासोनौभवदन्तिके ॥ यांबालाःपितृगेहस्थाविन्दन्तेलालितामुदम् ४ सर्वार्थसम्भवोदेहोजनितःपोषितोयतः ॥ नतयोर्यातिनिर्वेशं पित्रोर्मर्त्यःशतायुषा ५ यस्तयोरात्मजःकल्पआत्मनाचधनेनच ॥ वृत्तिंनदद्यात्तंप्रेत्य स्वमांसंखादयन्तिहि ६ मातरंपितरंवृद्धं भार्य्यांसाध्वींसुतंशिशुम् ॥ गुरुंविप्रंप्रपन्नञ्च कल्पोबिभ्रच्छ्वसन्मृतः ७ तन्नावकल्पयोःकंसान्नित्यमुद्विग्नचेतसोः ॥ मोघमेतेव्यतिक्रान्तादिवसावामनर्चतोः ८ तत्क्षन्तुमर्हथस्तात मातर्नौपरतन्त्रयोः ॥ अकुर्वतोर्वांशुश्रूषां क्लिष्टयोर्दुर्हृदाभृशम् ९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इतिमायामनुष्यस्य हरेर्विश्वात्मनोगिरा ॥ मोहितावङ्कमारोप्य परिष्वज्यापतुर्मुदम् १० सिञ्चन्तावश्रुधाराभिः स्नेहपाशेनचावृतौ ॥ नकिञ्चिदूचतूराजन्बाष्पकण्ठौविमोहितौ ११ एवमाश्वास्यपितरौ भगवान्देवकीसुतः ॥ मा

हम पुत्रनतें बाल्यअवस्था पौगण्डअवस्था किशोरअवस्थाके सुख कभऊ तुमकों न होतभये ३ दैवके मारे हमहैं तुम्हारे निकट वासहू न करिसके पिताके घरमें बालकरहे हैं लालन पालनहोइहै आनन्दको पावे हैं हमको कछुओ प्राप्त न भयो ४ धर्म्म अर्थ काम मोक्ष सब पदार्थ जाते होइं ऐसो यह देह जिन माताने उत्पन्न कियो उनकी यह मरणधर्म्मा मनुष्य सौवर्ष सेवाकरे तथापि उऋण नहीं होइहै ५ जो पुत्र समर्थ होइ के देहसूं अथवा धनते माता पिताकूं जीविका नहीं देवै वाको परलोकमें यमके दूत वाको मांस वाही कूं काटि काटि के खवावे हैं ६ माता पिता वृद्ध सुशीला स्त्री पुत्र बालक गुरु ब्राह्मण और जो कोई शरण आयो है इनको जो समर्थ मनुष्य भरण पोषण न करै तो वह मरे तुल्य है ७ असमर्थ कंस के भय के मारे नित्य है चञ्चल मन जिनको ऐसे हम हैं ता कारण तुम्हारी सेवा विनाकरे हमारे इतने दिन व्यर्थ बीतगये ८ हे पिता ! हे माता ! परारे अधीन याते तुम्हारी सेवा न करी दुष्ट जाको हृदय ऐसे कंससूं अत्यन्त दुःखित हमहैं तिनपर तुम क्षमा करिवेकूं योग्यहौ ९ या प्रकार माया करिके मनुष्यरूप जिनने धर्यो ऐसे विश्वके आत्मा हरि हैं तिनके वचननसूं मोहित होयके देवकी वसुदेव पुत्रकों गोदमें बैठायके आलिंगन करिके आनन्द कूं

पावतभये १० अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! स्नेह के रससानते बँधे मोहित होयगये ऐसे देवकी वसुदेव हैं ते नेत्रन ते आंसुन की धारन ते कृष्ण वलदेव कूं भिजोवत कछु भी न वोलतभये ११ देवकी के पुत्र भगवान् श्रीकृष्ण या प्रकार माता पिता को समाधान करिके नाना जो उग्रसेन हैं तिनकों यदून को राजा करत भये १२ श्रीकृष्ण वोलत भये हे महाराज! हम तुम्हारी प्रजाहैं तिन कूं तुम आज्ञा करिवे कों योग्यहौ ययाति को शापहै यातें यादवन कों सिंहासन पै वैठिवो योग्य नहीं है राज्य करिवो योग्य नहीं है तुमहू यादवहौ मेरी आज्ञातें तुमकूं दोष नहीं है या प्रकार भगवान् कहत भये १३ मैं वृद्ध कहा अब राज्य करोंगो तहा श्रीकृष्ण कहे हैं मैं टहलुआ होयकै तुम्हारे पास रहूंगो वड़े वड़े देवादिक तुमकों भेंट देयँगे और राजा देयँगे यामें कहा कहनो है १४ कंस के डरके मारे भाजि गये ऐसे जो अपनी जाति के नाते गोते के सम्पूर्ण यदु वृष्णि अन्धक मधु दाशार्ह कुकुरादिक हैं तिनकों दिशान ते वुलायकै विदेश में जे वसे हैं तासूं

तामहंतूग्रसेनं यदूनामकरोन्नृपम् १२ आहचास्मान्महाराज प्रजाश्चाज्ञप्तुमर्हसि ॥ ययातिशापाद्यदुभिर्नासितव्यंनृपासने १३ मयिभृत्यउपासीने भवतो विबुधादयः ॥ बलिंहरन्त्यवनताःकिमुतान्येनराधिपाः १४ सर्वान्स्वान्ज्ञातिसम्बन्धान्दिग्भ्यःकंसभयाकुलान् ॥ यदुवृष्ण्यन्धकमधुदाशार्हकुकुरादिकान् १५ सभाजितान्समाश्वास्य विदेशावासकर्शितान् ॥ न्यवासयत्स्वगेहेषुवित्तैःसन्तर्प्यविश्वकृत् १६ कृष्णसङ्कर्षणभुजैर्गुप्तालब्धमनोरथाः ॥ गृहेषुरेमिरेसिद्धाःकृष्णरामगतज्वराः १७ वीक्षन्तोऽहरहःप्रीता मुकुन्दवदनाम्बुजम् ॥ नित्यंप्रमुदितंश्रीमत्सदयस्मितवीक्षणम् १८ तत्रप्रवयसोप्यासन् युवानोऽतिबलौजसः ॥ पिबन्तोऽक्षैर्मुकुन्दस्य मुखाम्बुजसुधांमुहुः १९ अथनन्दंसमासाद्य भगवान्देवकीसुतः॥ सङ्कर्षणश्चराजेन्द्र परिष्वज्येदमूचतुः २० पितर्युवाभ्यांस्निग्धाभ्यां पोषितौलालितौभृशम् ॥ पित्रोरभ्यधिकाप्रीतिरात्मजेष्वात्मनोऽपिहि २१ सपितासाचजननी यौपुष्णीतांस्वपुत्रवत् ॥ शिशून्बन्धुभिरुत्सृष्टानकल्पैःपोषरक्षणे २२ यातयूयंव्रजंतात वयंचस्नेहदुःखितान् ॥ ज्ञातीन्वोद्रष्टुमेष्यामोविधायसुहृदांसुखम् २३ एवंसान्त्वय्यभगवान् नन्दंसव्र

कृश होयरहे हैं ऐसे जे यादव हैं तिनको सत्कार करिके वहुत से धन दैके तृप्त करिके सव विश्वके करनवारे श्रीकृष्ण अपने अपने घरन में बसावत भये १५। १६ कृष्ण वलदेव की भुजान सों रक्षा जिनकी भई प्राप्तभये हैं मनोरथ जिनके ऐसे यादवन के श्रीकृष्ण वलदेव के दर्शनते गये हैं ताप जिनके ऐसे पूर्ण होयकै घरमें रमण करत भये प्रसन्न होयके यादव नित्य जामें आनन्द दया सहित जामें मुसिकानि चितवनि ऐसे मुकुन्द के मुखकों नित्य देखेहैं १७।१८ मुकुन्द के मुखकमल में अमृत है जो ताकूं नेत्रों सूं पीके ता समय कोई वृद्ध हैं तौ भी वड़ो जिनके वल ऐसे तरुण होतभये १९ याके पीछे हे राजन् परीक्षित्! भगवान् देवकी के पुत्र और वलदेवजी नन्दराय के पास आयकै मिलिकै यह वोलतभये २० हे पिता! तुम स्नेहीनने हमारो पोषण करयो वहुत लाड़ करयो माता पिताकों अपने पुत्रन में अधिक प्यार होयहै वही पिता है वही माताहै जो अपने पुत्रकी तुल्य पोषण करैं पोषण करिवे में जिनकी सामर्थ्य न भई ऐसे हमारे माता पिता ने हमकों वालकपने तेही छोड़ि दियोहै २१।२२ हे पिता! तुम व्रजकों जावो अपने सुहृदनकों सुख करिके स्नेहते दुःखित जो तुम ज्ञातिकेहौ तिने देखिवेको हम पीछे आवेंगे २३ याप्रकार अच्युत

भगवान् श्रीकृष्ण व्रजवासीन सहित नन्दरायजी कूं समझायकै वस्त्र आभूषण सोने चादी के वासन दैके वड़े आदरते पूजन करतभये २४ या प्रकार श्रीकृष्णको वचन सुनिकै नन्दरायजी श्रीकृष्ण वलदेव कों छाती तें लगायकै प्रेममें व्याकुल होयकै नेत्रनमें आसू भरि आये व्रजवासीनकों सङ्गलैके व्रजकों जात भये २५ याके पीछे हे राजन् परीक्षित् ! शूरके पुत्र वसुदेवजी ब्राह्मण पुरोहित वुलाय के पुत्रनको यथायोग्य द्विजन्मासंस्कार करावत भये २६ तिन अलंकृत ब्राह्मणन कों पूजनकर गौनें शृङ्गार करिके दक्षिणा देत भये रेशमी झूल जिन पै परी सोनेकी माला पहिरे ऐसी वछरान सहित दान करतभये २७ वड़े बुद्धिमान् वसुदेवजी कृष्ण रामके जन्मनक्षत्रके समय जिन गौवनको मनते दान करतभये कंसने अधर्म्म करिके हरिलीनी जे गौवें है तिनकी सुधि करिके दान करतभये २८ ता पीछे प्राप्तभये हैं संस्कार जिनके सुन्दर हैं व्रत जिनके ऐसे कृष्ण वलदेव द्विजन्मान को संस्कार पायकै यदुकुल के पुरोहित जो गर्गाचार्य्य हैं तिनसूं गायत्री को उपदेश

जगच्युतः ॥ वासोऽलङ्कारकुप्याद्यैरर्हयामाससादरम् २४ इत्युक्तस्तौपरिष्वज्यनन्दःप्रणयविह्वलः ॥ पूरयन्नश्रुभिर्नेत्रे सहगोपैर्व्रजंययौ २५ अथशूरसुतो राजन्पुत्रयोःसमकारयत् ॥ पुरोधसाब्राह्मणैश्च यथावद्द्विजसंस्कृतिम् २६ तेभ्योऽदाद्दक्षिणागावोरुक्ममाल्यःस्वलंकृताः ॥ स्वलंकृतेभ्यःसंपूज्य सवत्साःक्षौममालिनीः २७ याःकृष्णरामजन्मर्क्षेमनोदत्तामहामतिः॥ ताश्चाददादनुस्मृत्यकंसेनाधर्मतोहृताः २८ ततश्चलब्धसंस्कारौद्विजत्वंप्राप्यसुव्रतौ ॥ गर्गाद्यदुकुलाचार्य्याद्गायत्रंव्रतमास्थितौ २९ प्रभवौसर्वविद्यानांसर्व्वज्ञौजगदीश्वरौ ॥ नान्यसिद्धामलज्ञानंगूहमानौनरेहितैः ३० अथोगुरुकुलेवासमिच्छन्तावुपजग्मतुः ॥ काश्यंसान्दीपनिंनामह्यवन्तिपुरवासिनम् ३१ यथोपसाद्यतौदान्तौगुरौवृत्तिमनिन्दिताम् ॥ ग्राहयन्तावुपेतौस्मभक्त्यादेवमिवादृतौ ३२ तयोर्द्विजवरस्तुष्टः शुद्धभावानुवृत्तिभिः ॥ प्रोवाचवेदानखिलान्साङ्गोपनिषदोगुरुः ३३ सरहस्यंधनुर्वेदं धर्म्मान्न्यायपथांस्तथा ॥ तथाचान्वीक्षिकींविद्यांराजनीतिञ्चषड्विधाम् ३४ सर्वंनरवरश्रेष्ठौ सर्वविद्याप्रवर्त्तकौ ॥ सकृन्निगदमात्रेण तौसञ्जगृहतुर्नृप ३५ अहोरात्रैश्चतुःषष्ट्या संयतौतावतीः

लैके ब्रह्मचर्य्य व्रतमें रहतभये २९ समस्तविद्या जिनते होई याहीते सर्व्वज्ञ अर्थात् सव वातके जाननवारे सव जगत् के ईश्वर ऐसे जे कृष्ण वलदेव हैं ते स्वतःसिद्ध जो निर्म्मल ज्ञानहै ताय मनुष्यन की तुल्य चेष्टा करे हैं छिपावें है यज्ञोपवीत भये पीछे गुरुकुलमें वसिवे की इच्छा जिनके भई ऐसे कृष्ण वलदेव कश्यप जिनको गोत्र उज्जैनपुरी में वसें सान्दीपनि गुरु हैं तिनके पास जातभये ३० । ३१ इन्द्रिय जिनने जीती ऐसे कृष्ण वलदेव भले प्रकार गुरुनके पास जायके वड़ेआदर तें भक्तिपूर्व्वक जैसे नारायण को सेवन करे हैं ऐसे गुरु को सेवन करतभये ३२ शुद्धभाव सूं जो सेवे हैं तासूं सन्तुष्टभये ऐसे जो द्विजन्मान में श्रेष्ठ गुरुहैं ते श्रीकृष्ण वलदेवकूं शिक्षादिक अंगन सहित उपनिषद् सहित जो वेद हैं तिनकों पढ़ावत भये ३३ मन्त्र देवता को जो ज्ञानहै ता सहित शस्त्र चलायवे को जो धनुर्वेद है ताय और धर्म्मशास्त्र न्याय मीमांसादिकहैं तिनें और तर्कविद्याहै ताय और शत्रुते मिलाप करनो युद्ध करनो वाके ऊपर चढ़जानो समीप जायकै रहनो अपनी ओर फोरिलेनो मिलाप करनो यह छः प्रकारकी राजनीति है ताय पढ़तभये ३४ सम्पूर्ण मनुष्यन में उत्तमन में उत्तम सव विद्यानके चलावनवारे सावधान जो कृष्ण वलदेव सो हे राजन्

परीक्षित्! गुरुके विना वतायेही सब विद्यानकों पढतभये ३५ चौंसठ रात्रिन में गायवो बजायवो नृत्य करिवे सूं आदि लैके जो चौंसठ कला हैं तिनें सीखतभये जब विद्या पढि चुके तब हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण बलदेव दोनों भय्या गुरुते गुरुदक्षिणाकी आज्ञाकरो ऐसे कहतभये ३६ सान्दीपनि ब्राह्मण कृष्ण बलदेव की अद्भुत महिमा देखिके मनुष्यन में ऐसी चमत्कारी बुद्धि देखिकै स्त्री ने कही प्रभासक्षेत्रमें समुद्रमें डूबिके मरो जो मेरो पुत्रहै ताहि देउ यह वर मागो स्त्री के कहेते वही वर मांगतभये ३७ तथास्तु ऐसे अङ्गीकार करिकै बड़े हैं पराक्रम जिनके बड़ो रथ जिनको ऐसे कृष्ण बलदेव रथमें बैठिके प्रभासक्षेत्रमें समुद्रके किनारे पै जायके एक क्षणभर बैठतभये तब समुद्र कृष्ण बलदेव आये हैं यह जानिकै तिनकी पूजा लावतभयो ३८ तब भगवान् श्रीकृष्ण ता समुद्र ते कहतभये जो हमारे गुरुको बालक तैंने यहां बडी लहरन करि डुबायो है वो गुरुको पुत्र लायकै दे ३९ तब समुद्र बोल्यो हे देव अर्थात् प्रकाशमान कृष्ण! मैंने तो तुम्हारे गुरुको

कलाः ॥ गुरुदक्षिणयाऽऽचार्य्यंछन्दयामासतुर्नृप ३६ द्विजस्तयोस्तंमहिमानमद्भुतं संलक्ष्यराजन्नतिमानुषींमतिम् ॥ संमन्त्र्यपत्न्यासमहार्णवेमृतं बालंप्रभासेवरयाम्बभूवह ३७ तथेत्यथारुह्यमहारथौरथं प्रभासमासाद्यदुरन्तविक्रमौ ॥ वेलामुपव्रज्यनिषीदतुःक्षणंसिन्धुर्विदित्वाऽर्हणमाहरत्तयोः ३८ तमाहभगवानाशुगुरुपुत्रःप्रदीयताम् ॥ योऽसाविहत्वयाग्रस्तोबालकोमहतोर्मिणा ३९ ॥ समुद्रउवाच ॥ नैवाहार्षमहंदेवदैत्यःपञ्चजनोमहान् ॥ अन्तर्जलचरःकृष्ण शङ्खरूपधरोऽसुरः ४० आस्तेतेनाहृतोनूनं तच्छ्रुत्वासत्वरंप्रभुः ॥ जलमाविश्यतंहत्वा नापश्यदुदरेऽर्भकम् ४१ तदङ्गप्रभवंशङ्खमादायरथमागमत् ॥ ततःसंयमनींनाम यमस्यदयितांपुरीम् ४२ गत्वाजनार्दनःशङ्खं प्रदध्मौसहलायुधः ॥ शङ्खनिर्ह्रादमाकर्ण्य प्रजासंयमनोयमः ४३ तयोःसपर्य्यांमहतीं चक्रेभक्त्युपबृंहिताम् ॥ उवाचावनतःकृष्णं सर्वभूताशयालयम् ॥ लीलामनुष्यहेविष्णोयुवयोःकरवामकिम् ४४ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ गुरुपुत्रमिहानीतंनिजकर्म्मनिबन्धनम् ॥ आनयस्वमहाराज मच्छासनपुरस्कृतः ४५ तथेतितेनोपानीतं गुरुपुत्रंयदूत्तमौ ॥ दत्त्वास्वगुरवेभूयोवृणीष्वेतितमूचतुः ४६

पुत्र नहीं डुबायो है मेरे भीतर रहनवारो शङ्खरूप कों धरे ऐसो बड़ो दैत्य है वह हरि लैगयो है निश्चय वाके पास है यह सुनिके समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रतासूं जल में धसिके पञ्चजन दैत्य कूं मारिकै वाके पेटमें बालक कूं नहीं देखतभये ४० । ४१ ता दैत्य के अंगमें ते निकसो जो शङ्ख है ताकूं लैके श्रीकृष्ण रथ पै आवत भये यमराजकी अतिप्यारी सयमनी पुरी है तामें आवत भये ४२ तहा जायकै बलदेव सहित श्रीकृष्णचन्द्र शङ्ख बजावत भये प्रजाकों दण्ड देनवारो धर्म्मराज शङ्ख को शब्द सुनिकै कृष्ण बलदेव की भक्तिपूर्व्वक पूजा करत भयो सब प्राणीन के हृदयमें विराजमान जो कृष्ण तिनसों हाथ जोरिकै यह बोलतभयो हे विष्णु भगवान्! लीला करिकै तुम मनुष्यरूप हौ तुम्हारी कहा सेवा करौं ४३ । ४४ अब श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले हे महाराज! यहां गुरुको पुत्र तू लेआयो है ताको देउ तब यमराज ने कही अपने कर्म्मन तें बँधो परो है कैसे लाऊँ तब श्रीकृष्ण कहेहैं मेरी आज्ञा भई मेरी आज्ञातें कर्म्म जोरावर नहीं है ४५ जो आज्ञा ऐसे कहिकै यमराज ने लाय दियो जो गुरुको पुत्रहै ताको यादवन में उत्तम जो कृष्ण बलदेवहैं ते अपने गुरुकों देके और वरमागो ऐसे कहत भये ४६

तब गुरु कहतभये हे पुत्र ! तुमने गुरुसेवा भलेप्रकार करी तुम सारिसेन को गुरु में भयो मेरे कौन बातकी चाहना बाकी रही ४७ हे वीरो ! तुम अपने घर कों जावो या लोक में और परलोक में तुम्हारी पवित्र कीर्त्ति होउ तुम्हारे वेद हैं ते नवीन पढेभये स्फुरण बने रहैं ४८ या प्रकार गुरुने आज्ञा जिनकों दीनी ऐसे श्रीकृष्ण बलदेव दोनों अथवा पवनकी तुल्य शीघ्र चलैं मेघकी तुल्य जाकी गर्जन ऐसे रथमें बैठिके हे राजन् परीक्षित् ! अपने पुर कू आवतभये ४९ राम कृष्ण भगवान् बहुत दिन तें नहीं देखे ऐसी प्रजा अब दर्शन करिकै बड़े आनन्द कों प्राप्त होतभये जैसे गयो धन मिलिवे सू आनन्द होय तैसे आनन्द होत भयो ५० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेगुरुपुत्रानयनंनामपञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः ४५ ॥ * ॥ * ॥

( षट्चत्वारिंशकेवोपगुद्धवंप्रेष्यतद्गिरा ॥ यशोदानन्दयोश्चक्रेकृष्णःशोकापनोदनम् १ कामचारंद्विजातिःसन्परित्यज्यातिसंयतः ॥ गुरोर्ज्ञानमनुप्राप्यसखागोपीरुपाविशत् २ छियालीसवें

गुरुरुवाच ॥ सम्यक्सम्पादितोवत्सभवद्भ्यांगुरुनिष्क्रयः ॥ कोनुयुष्मद्विधगुरोः कामानामवशिष्यते ४७ गच्छतंस्वगृहंवीरौ कीर्त्तिर्वामस्तुपावनी ॥ छन्दांस्ययातयामानिभवन्त्विहपरत्रच ४८ गुरुणैवमनुज्ञातौ रथेनानिलरंहसा ॥ आयातौस्वपुरंतात पर्जन्यनिनदेनवै ४९ समनन्दन्प्रजाःसर्वादृष्ट्वाराम जनार्दनौ ॥ अपश्यन्त्योबह्वहानिनष्टलब्धधनाइव ५० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेगुरुपुत्रानयनंनामपञ्चचत्वारिंशोऽध्यायः ४५ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ वृष्णीनांप्रवरोमन्त्री कृष्णस्यदयितःसखा ॥ शिष्योबृहस्पतेःसाक्षादुद्धवोबुद्धिसत्तमः १ तमाहभगवान्प्रेष्ठं भक्तमेकान्तिनंक्वचित् ॥ गृहीत्वापाणिनापाणिं प्रपन्नार्त्तिहरोहरिः २ गच्छोद्धवव्रजंसौम्य पित्रोर्नौप्रीतिमावह ॥ गोपीनांमद्वियोगाधिं मत्सन्देशैर्विमोचय ३ तामन्मनस्कामत्प्रा णामदर्थेत्यक्तदैहिकाः ॥ येत्यक्तलोकधर्माश्च मदर्थेतान्बिभर्म्यहम् ४ मयिताःप्रेयसांप्रेष्ठे दूरस्थेगोकुलस्त्रियः ॥ स्मरन्त्योऽङ्गविमुह्यन्तिविरहौत्कण्ठ्य विह्वलाः ५ धारयन्त्यतिकृच्छ्रेण प्रायःप्राणान्कथञ्चन ॥ प्रत्यागमनसन्देशैर्बल्लव्योमेमदात्मिकाः ६ श्रीशुकउवाच ॥ इत्युक्तउद्धवोराजन् सन्देशंभर्त्तुराहृ

अध्याय में कृष्णजी उद्धवजी को गोकुल में पठाकर यशोदा और नन्दजी के शोक को दूर करदेतेभये १ और अत्यन्तसंयत होकर जनेऊ होजाने पर कामचार को छोड़कर गुरुते ज्ञानको प्राप्त होकर मित्र उद्धव को गोपियों के यहा प्रवेश करातेभये २ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! यादवन में श्रेष्ठ श्रीकृष्ण के प्यारे मन्त्री सखा साक्षात् बृहस्पति के शिष्य बुद्धिमानन में श्रेष्ठ जो उद्धव जी हैं १ शरणागतन के दुःख दूर करनवारे मनोहर भगवान् श्रीकृष्ण प्यारे एकान्ती भक्त उद्धवजी सूं एकान्त में हाथ पकरि के बोलतभये २ हे उद्धव ! हे साधु ! तुम व्रजकों जावो हमारे पिता माता कों प्रसन्न करो और गोपीनकों मेरे बिछुरिवे में कष्ट भयो है ताय मेरो सन्देश ले जायके दूरकरो ३ मेरे विषे जिनके मन और प्राण लगि रहे हैं मेरे अर्थ पति पुत्रादिक त्यागि दिये हैं मैं ही प्यारो जिनको आत्मा हूं मोमें मन करिके रहे हैं मेरे लिये या लोक परलोक के सुखन के उपाय जिनने त्यागि दिये है तिनकूं मैं सुख देऊं हूं ४ प्यारेन को प्यारो मैं जब ते दूरआयो हौं तबसे वे गोकुलकी स्त्री हे उद्धव ! मेरी सुधि करिके विरहमें जो मेरी चाह होइहै तासूं बेबश होयकै मोहित होय जायँ है ५ मेरी प्यारी मोहीं में जिनके मन वे गोपी गोकुलमें

कृष्णचन्द्रके सन्देशेकूं लैके रथ में बैठिकै नन्दरायजी के गोकुलकू जातभये ७ सूर्यास्तसमय सुन्दर जो नन्दरायजीको व्रजहै तामें प्राप्त होतभये सन्ध्यासमय गौ जो आवें तिनके खुरनसों रेणु जो उड़ी हैं तासू उद्धवजी को रथ ढकिगयो ८ पुष्पवती गौवनके लिये चारोंओर युद्धकरै ऐसे मतवारे बैल वहां बहुतहैं तिनको शब्द जहां होयरह्यो है ऐनके बोझन तें ब्याई गौ दौरिदौरि के अपने बछरानके पास जो आवेहैं तिनसों शोभायमान व्रज है ६ जहां तहां सफेद गौवन के बछरा फुदकत डोले हैं गौवनके दुहिवे को शब्द जहां होयरह्यो है अर्थात् जा समय दोहा दोहनी कों घोंटन पै धरिकै दुहैं ता समय छुरछुर होयहै जब आधीसी दोहनी होय आवै तब घरंघरं होयहै मुँहताई भरिआवै तब घम्म घम्म होयहै और कोई कहे है बछरा छोडो कोई कहे है दोहनी लावो कोई कहे है लेउ कोई कहे है

प्राप्तोनन्दव्रजंश्रीमान्निम्लोचतिविभावसौ ॥ छन्नयानःप्रविशतां पशूनांखुररेणुभिः ८ वासितार्थेऽभियु तः ॥ आदायरथमारुह्य प्रययौनन्दगोकुलम् ७ ध्वद्भिर्नादितंशुष्मिभिर्वृषैः ॥ धावन्तीभिश्चवास्राभिरूधोभारैःस्ववत्सकान् ६ इतस्ततोविलङ्घद्भिर्गोवत्सैर्मण्डितंसितैः ॥ गोदोहशब्दाभिरवैर्वेणूनांनिःस्व नेनच १० गायन्तीभिश्चकर्म्माणि शुभानिबलकृष्णयोः ॥ स्वलंकृताभिर्गोपीभिर्गोपैश्चसुविराजितम् ११ अग्न्यर्कातिथिगोविप्रपितृदेवार्चनान्वितैः ॥ धूपदीपैश्चमाल्यैश्च गोपावासैर्मनोरमम् १२ सर्व्वतःपुष्पितवनं द्विजालिकुलनादितम् ॥ हंसकारण्डवाकीर्णैःपद्मषण्डैश्चमण्डितम् १३ तमागतंसमागम्य कृष्णस्यानुचरंप्रियम् ॥ नन्दःप्रीतःपरिष्वज्य वासुदेवधियार्चयत् १४ भोजितंपरमान्नेन संविष्टंकशिपौसुखम् ॥ गतश्रमंपर्य्यपृच्छत्पादसंवाहनादिभिः १५ कच्चिदङ्गमहाभाग सखानःशूरनन्दनः ॥ आस्तेकुशल्यपत्याद्यैर्युक्तोमुक्तःसुहृद्वृतः १६ दिष्ट्याकंसोहतःपापः सानुगःस्वेनपाप्मना ॥ साधूनांधर्म्मशीला नां यदूनांद्वेष्टियःसदा १७ अपिस्मरतिनःकृष्णोमातरंसुहृदःसखीन् ॥ गोपान्व्रजंचात्मनाथं गावोवृन्दावनंगिरिम् १८ अप्यायास्यतिगोविन्दःस्व

देउ ऐसो शोर जहां होयरह्यो है बांसुरी बजैं तिनको शब्द जहां होयरह्योहै तासूं वह व्रज शोभायमानहै १० बलदेव श्रीकृष्णके मङ्गलरूप कर्मनकूं गावैं ऐसी बनीठनी गोपी और गोपहैं तिनसों व्रज शोभायमान है ११ अग्नि सूर्य्य अभ्यागत गौ ब्राह्मण पितृ देवता इनके पूजनकी सामग्री जहां धरी हैं धूप होय रही दीवा जिनमें बरैं फूल जिनमें धरे ऐसे जे गोपन के घरहैं तिनसों वह व्रज मनोरमहै १२ सब ओर ते फुलवारी जामें फूलिरही पक्षी बोलैं भौंरा गुञ्जैं राजहंस कारण्डव पक्षी जिनमें बैठे ऐसे कमलनके समूह तिनसों वह व्रज शोभायमानहै १३ श्रीकृष्णके प्यारे अनुचर उद्धवजी हैं तिनकों आये जानि कै नन्दरायजी प्रसन्न होयकै मिलतभये कृष्ण के पास ते आये हैं यह जानिकै पूजन करत भये १४ परमश्रेष्ठ सामग्रीन को भोजन करायकै शय्यापै सुखपूर्व्वक पौढायकै चरण दाबिकै मार्गको खेद मिटायकै उद्धवजी तें नन्दरायजी पूंछतभये १५ कृष्णकी कुशल पूंछिवे में आसूनसों कण्ठ रुकिजायगो यह शङ्का विचारिकै प्रथम वसुदेवजी की कुशल पूंछेहैं हे वड़भागी उद्धव! शूरके पुत्र हमारे सखा वसुदेव लरिकाबारेन सहित कहा कुशलपूर्व्वक हैं कंसके बन्दीखाने तें छूटे हैं भय्या बन्धु हितकारी जाके पास हैं १६ पापी कंस सम्पूर्ण

टहलुआन सहित अपने पापन तें मरयो यह बडो मङ्गल भयो धर्म्ममें जिनको स्वभाव ऐसे जे साधु यादव है तिनसूं कंस सर्व्वदा वैर करे हो १७ हे उद्धवजी ! वह कृष्ण कभऊं हमारी और अपनी माता की सुधि करे है सुहृद् सखा गोप हैं तिनकी सुधि करे है आपुही जाकी रक्षा करनवारो या व्रजकी सुधि करे है गौ वृन्दावन गोवर्द्धन पर्व्वतकी कभऊं सुधि करे है १८ गौवनके हित को करनवारो कृष्ण जब कभऊं अपने भय्या बन्धूनके देखिवेकों आवेगो ता समय सुन्दर जामें नासिका सुन्दर मुसिकानि चितवनि ऐसे वाके मुखकूं देखेंगे १९ दावाग्नि तें पवन तें इन्द्र की वर्षा तें विष सर्प्प तें अघासुर तें और बडी २ मृत्युनं तें महात्मा कृष्ण ने हमारी रक्षाकरी २० हे उद्धवजी ! श्रीकृष्ण के पराक्रमन की लीलापूर्व्वक कटाक्षभरी चितवनि की हँसानि की बोलनि की जब सुधि करे हैं तब हमारी सम्पूर्ण क्रिया शिथिल होय जाय है २१ मुकुन्द के चरणन के खोज जिनमें परे ऐसी नदी पर्व्वत वन में स्थान हैं तिनें और वाके खेलिबे के स्थान हैं तिनें जब देखे हैं तब हमारो मन कृष्णमय होय जाय है २२ देवतान के कार्य्य करिवे के निमित्त या संसार में आये जे कृष्ण हैं तिनें देवतान में उत्तम मानूं हूं बड़ो गम्भीर गर्गाचार्य्य को वचनहू ऐसे

जनान्सकृदीक्षितुम् ॥ तर्हिद्रक्ष्यामतद्वक्त्रं सुनसंसुस्मितेक्षणम् १९ दावाग्नेर्वातवर्षाच्चविषसर्प्पाच्चरक्षिताः ॥ दुरत्ययेभ्योमृत्युभ्यःकृष्णेनसुमहात्मना २० स्मरतांकृष्णवीर्य्याणिलीलाऽपाङ्गनिरीक्षितम् ॥ हसितंभाषितंचाङ्गसर्व्वानःशिथिलाःक्रियाः २१ सरिच्छैलवनोद्देशान्मुकुन्दपदभूषितान् ॥ आक्रीडानीक्षमाणानां मनोयातितदात्मताम् २२ मन्येकृष्णञ्चरामञ्च प्राप्ताविहसुरोत्तमौ ॥ सुराणांमहदर्थाय गर्गस्यवचनंयथा २३ कंसंनागायुतप्राणं मल्लौगजपतिंतथा ॥ अवधिष्टांलीलयैव पशूनिवमृगाधिपः २४ तालत्रयंमहासारंधनुर्यष्टिमिवेभराट् ॥ बभञ्जैकेनहस्तेन सप्ताहमदधाद्गिरिम् २५ प्रलम्बोधेनुकोऽरिष्टस्तृणावर्त्तोबकादयः ॥ दैत्याःसुरासुरजितोहतायेनेहलीलया २६ श्रीशुकउवाच ॥ इतिसंस्मृत्यसंस्मृत्य नन्दःकृष्णानुरक्तधीः ॥ अत्युत्कण्ठोभवत्तूष्णींप्रेमप्रसरविह्वलः २७ यशोदावर्ण्यमानानि पुत्रस्यचरितानिच ॥ शृण्वन्त्यश्रूण्यवास्राक्षीत्स्नेहस्नुतपयोधरा २८ तयोरित्थंभगवति कृष्णेनन्दयशोदयोः ॥ वीक्ष्यानुरागंपरमंनन्दमाहोद्धवोमुदा २९ उद्धवउवाच ॥ युवांश्लाघ्यतमौनूनन्देहिनामिहमानद ॥ नारायणेऽखिलगुरौ यत्कृतामतिरीदृ

सुनो है २३ दशहजार हाथी को जामें बल ऐसे कस कों और मल्लन कों तैसेही कुवलयापीड हाथी कों सिंह जैसे पशूनकूं मारे है ऐसे कृष्ण लीला करिके मारत भये २४ बड़ो भारी तीन ताल की बराबर धनुष् है ताय एक हाथ ते उठाय कै जैसे हाथी लठियाकूं तोरे ऐसे तोरत भये और सात दिन पर्य्यन्त गोवर्द्धन पर्व्वत कों धारण करत भये २५ प्रलम्बासुर धेनुकासुर अरिष्टासुर तृणावर्त्त बकासुर कों आदिलेके और जे सुर असुरन के जीतनवारे दैत्य हैं ते कृष्ण ने लीलाही करिके मारे २६ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कृष्णमें लगी है बुद्धि जिन की ऐसे नन्दरायजी या प्रकार सुधि करिकै आसू कण्ठ में भरि आये प्रेम के भाव में व्याकुल होय कै चुप होत भये २७ वर्णन करे जे पुत्र के चरित्र तिनें यशोदाजी सुनिकै स्नेह जो बढ़ो तासूं स्तनन में दूध उमँगि आयो नेत्रन में तें आसू बहावति भई २८ या प्रकार नन्दराय यशोदा को भगवान् श्रीकृष्ण में परम अनुराग देखिके उद्धवजी नन्दजीते बोलत भये २९ उद्धवजी कहे हैं

हे मानके देनवारे नन्दराय ! या संसार में देहधारीन के मध्यमें निश्चय तुम प्रशंसाके योग्य हौ या कारण सबके गुरु नारायण तिनमें ऐसी मति लगाई है ३० ये जो कृष्ण बलदेव हैं ते विश्व के निमित्त उपादान कारण हैं याही ते पुरुष प्रकृतिरूप हैं सब प्राणीन में प्रवेश करिकै अनेकप्रकार के प्राणीन कों अनेकप्रकार को जो ज्ञान है ताके साक्षी है और अनादि हैं ३१ प्राणन की छुटती विरिया यह पुरुष क्षणभर शुद्ध मन को जा श्रीकृष्ण में लगाय कै जल्दी देसी कर्म्मन की वासनान कूं छोड़िकै सूर्यकी तुल्य प्रकाशमान ब्रह्मरूप होयकै परमगतिकूं पावै है ३२ सब के आत्मा कारण और कारण करिके मनुष्य रूप जिनने धरो ऐसे परिपूर्ण नारायण में अतिशय करिकै भक्तिकरो तुमकों कहा करनो बाकी रह्यो ३३ अच्युत श्रीकृष्ण थोड़ेही दिन में व्रज में आवैंगे भक्तनके पालन करनवारे भगवान् श्रीकृष्ण जो माता पिता तुमहौ तिनकूं आनन्द देवेंगे ३४ सब यादवन के वैरी कंस कूं रंगभूमि में मारिकै तुम्हारे पास आयकै श्रीकृष्ण जो क-

शी ३० एतौहिविश्वस्यचबीजयोनीरामोमुकुन्दःपुरुषःप्रधानम् ॥ अन्वीयभूतेषुविलक्षणस्यज्ञानस्यचेशातइमौपुराणौ ३१ यस्मिञ्जनःप्राणवियोगकाले क्ष णंसमावेश्यमनोविशुद्धम् ॥ निर्हृत्यकर्म्माशयमाशुयाति परांगतिंब्रह्ममयोऽर्कवर्णः ३२ तस्मिन्भवन्तावखिलात्महेतौ नारायणेकारणमर्त्यमूर्त्तौ ॥ भावं विधत्तांनितरांमहात्मन्किंवाऽवशिष्टंयुवयोस्सुकृत्यम् ३३ आगमिष्यत्यदीर्घेण कालेनव्रजमच्युतः ॥ प्रियंविधास्यतेपित्रोर्भगवान्सात्वतांपतिः ३४ ह त्वाकंसंरङ्गमध्ये प्रतीपंसर्व्वसात्वताम् ॥ यदाहवःसमागत्य कृष्णःसत्यंकरोतितत् ३५ माखिद्यतंमहाभागौद्रक्ष्यथःकृष्णमन्तिके ॥ अन्तर्हृदिसभूताना मास्तेज्योतिरिवैधसि ३६ नह्यस्यास्तिप्रियःकश्चिन्नाप्रियोवाऽस्त्यमानिनः ॥ नोत्तमोनाधमोवापिसमानस्यासमोऽपिवा ३७ नमातानपितातस्यनभार्य्या नसुतादयः ॥ नात्मीयोनपरश्चापि नदेहोजन्मएवच ३८ नचास्यकर्मवालोके सदसन्मिश्रयोनिषु ॥ क्रीडार्थंसोऽपिसाधूनांपरित्राणायकल्पते ३९ सत्त्वं रजस्तमइतिभजतेनिर्गुणोगुणान् ॥ क्रीडन्नतीतोऽत्रगुणैःसृजत्यवतिहन्त्यजः ४० यथाभ्रमरिकादृष्ट्याभ्राम्यतीवमहीयते ॥ चित्तेकर्त्तरितत्रात्मा कर्त्तेवा धियास्मृतः ४१ युवयोरेवनैवायमात्मजोभगवान्हरिः ॥ सर्वेषामात्मजोह्यात्मा पितामातासईश्वरः ४२ दृष्टंश्रुतंभूतभवद्भविष्यत् स्थास्नुश्चरिष्णुर्महद

हत भये ताय सत्य करेंगे ३५ हे बड़भागियो ! तुम खेद मतिकरो कृष्णकूं अपने पासही देखोगे जैसे लकड़ी में ज्योति रहे है ऐसे सब प्राणीन के हृदयमें रहे हैं ३६ या कृष्णके कोई प्यारो नहीं है और कुप्यारो कोई नहीं है कोई उत्तम नहीं अधम नहीं है और कोई समान नहीं है और वह सब नहीं है और वाके मान नहीं है ३७ न वाके माता है न पिता है न स्त्री है न पुत्रादिक है वाके देह भी नहीं है और वाको जन्म भी नहीं है ३८ या कृष्ण के कर्म्महू नहीं हैं संसार में देवादिकनकी मनुष्यादिकनकी नृसिंहादिकनकी जे योनि हैं तिनमें खेलिबे के लिय और साधुनकी रक्षा करिबे के लिये प्रकटहोइहै ३९ निर्गुण भगवान् सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुण इन तीनमायाके गुणनकूं अंगीकार करे है गुणनसूं न्यारे अजन्मा भगवान् क्रीड़ा करिके विश्वकों उपजावै है पालन करे है संहारकरेहै ४० जैसे बालक भ्राईं माई फिरेहै तब वाकी दृष्टिफिरेहै तासों पृथ्वी फिरतीसीदिखाई देइहै या प्रकार चित्त जो कर्त्ताहै तामें अहंकारकरिके आत्मा सोभी कर्त्तासों दिखाई देहहै ४१

ये भगवान् श्रीकृष्ण तुम्हारेही पुत्र नहीं हैं सबके पुत्रहैं आत्मा हैं पिता है माताहै और ईश्वर हैं ४२ जो कछु देखिवे में आवे और जो सुनिवे में आवै जो कछु होय चुको और जो होयहै और जो होइगो और जो कछु स्थावर है जङ्गम है जो कछु बड़ो छोटो है सो सब श्रीकृष्ण बिना अतिशय करिकै कहिवे कूं योग्य नहीं है परमार्थरूप श्रीकृष्ण हैं सोई सर्वरूप हैं ४३ हे राजन् परीक्षित् ! नन्दजी और श्रीकृष्ण के अनुचर उद्धवजीकों याही प्रकार वार्त्ता करत करत सब रात्रि बीतिगई गोपी प्रातःकाल उठिकै दियान को बारिकै देहरीन को पूजन करिकै दही मथति भई ४४ दियान करिकै प्रकाशमान जे मणिन के जड़ाऊ गहने हैं तिनसों सुन्दर लगत भई नेतीन कों खैंचे हैं तासू भुजान में कङ्कण हलैं हैं नितम्ब जिनके हलत जाय हैं स्तनन पै हार हैं ते भी हलत जाय हैं कुण्डलन करिकै प्रकाशमान कपोलहैं अरुण केशरकी खौरि जिनके मुखपै लगी है ४५ कमलदललोचन श्रीकृष्ण कूं गावैं जो गोपी हैं तिनको गीत स्वर्गपर्यन्त जातभयो दही के मथिवे

दलपकञ्च ॥ विनाऽच्युताद्वस्तुतरांनवाच्यं सएनसर्वंपरमार्थभूतः ४३ एवंनिशामाश्रुवतोर्व्यतीता नन्दस्यकृष्णानुचरस्यराजन् ॥ गोप्यःसमुत्थाय निरूप्यदीपान् वास्तून्समभ्यर्च्यदधीन्यमन्थन् ४४ तादीपदीप्तैर्मणिभिर्विरेजूरज्जूर्विकर्षद्भुजकङ्कणस्रजः ॥ चलन्नितम्बस्तनहारकुण्डलत्विषत्कपोलारुणकुङ्कुमाननाः ४५ उद्गायतीनामरविन्दलोचनं व्रजाङ्गनानान्दिवमस्पृशद्ध्वनिः॥ दध्नश्चनिर्मन्थनशब्दमिश्रितोनिरस्यतेयेनदिशाममङ्गलम् ४६ भगवत्युदितेसूर्य्ये नन्दद्वारिव्रजौकसः ॥ दृष्ट्वारथंशातकौम्भं कस्यायमितिचाब्रुवन् ४७ अक्रूरआगतःकिंवा यःकंसस्यार्थसाधकः ॥ येननीतो मधुपुरींकृष्णःकमललोचनः ४८ किंसाधयिष्यत्यस्माभिर्भर्तुःप्रीतस्यनिष्कृतिम् ॥ इतिस्त्रीणांवदन्तीनामुद्धवोऽगात्कृताह्निकः ४९ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेनन्दशोकापनयनंनामषट्चत्वारिंशोऽध्यायः ४६ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ तंवीक्ष्यकृष्णानुचरंव्रजस्त्रियः प्रलम्बबाहुंनवकञ्जलोचनम् ॥ पीताम्बरंपुष्करमालिनंलसन्मुखारविन्दंपरिमृष्टकुण्डलम् १ शुचिस्मितः

को जो शब्द है सो भी गीतमें मिलिरह्यो है जिन गोपीन के गीततें दिशान में सम्पूर्ण अमङ्गल दूर होय जाय हैं ४६ भगवान् सूर्य्य उदयभयो तब नन्दरायजी के दरवाजे पै सुनहरी साजको रथ ठाढो देखिकै यह कौन को रथ है या प्रकार कहत भई ४७ कहा कंस के कार्य्य को साधक अक्रूर आयो है जो अक्रूर कमलदललोचन कृष्ण कूं मथुरा लैगयो हो अपने स्वामी कंसको मरवाय कै अब क्यों आयो है कहा हमें लेजाय कै हमारे मासके पिण्ड बनायके देयगो या प्रकार गोपी आपुसमें बात करेहीं इतने में उद्धवजी सन्ध्योपासन करिकै आवतभये ४८। ४९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेषट्चत्वारिंशोऽध्यायः ४६ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( सप्तचत्वारिंशकेऽथकृष्णादेशेनगोपिका ॥ बोधयित्वोद्धवस्तत्त्वमनुज्ञाप्यागमत्पुरीम् ? सैंतालीसवें अध्याय में उद्धवजी कृष्णजी की आज्ञासे गोपियों को तत्त्व समझाकर आज्ञा लेकर मथुरापुरी को प्राप्त होजाते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! लक्ष्मी जिनकी भुजा नवीन कमल से जिनके नेत्र पीताम्बर कों पहिरे कमल की जिनके माला प्रकाशमान

मुखारविन्द स्वच्छ कानन में कुण्डल पहिरे ऐसे कृष्ण के अनुचर उद्धवजी हैं तिनैं देखिकै व्रज की स्त्री बड़ो आश्चर्य्य मानत भई १ सुन्दर है रूप जाको ऐसो यह कौन है कहा ते आयो है श्रीकृष्णचन्द्र के सो जाको वेषहै वैसेही गहनेन को पहिरे है ऐसी सब गोपी श्रीकृष्ण के चरणारविन्द को जिनके आश्रय ऐसे उद्धवजी को चारों ओर ते घेरत भई अधीनता करिके नइ रहीं ऐसी गोपी लाज भरी हँसनि चितवनि मीठी बोलनि सूं सत्कार जिनको कियो एकान्त आसन पै बैठे ऐसे उद्धवजी कों श्रीकृष्ण के पास ते सन्देश लैके आये हैं यह जानि कै पूँछति भई २। ३ यादवन के पति श्रीकृष्ण के तुम सेवकहो यह हम जाने हैं माता पिता के प्रसन्न करिवे के निमित्त तुम कृष्णसूं भेजे हो ४ यादवन में और ऐसो कोई नहीं है जो वाकों स्मरण आवै माता पिता को स्नेह बड़े वैराग्यवान् पुरुष पै भी नहीं छूटे है ५ औरन सों अपने कार्य्य के निमित्त मित्रता यहां जताई यावत्पर्य्यन्त काम परो तावत् मित्रता राखी जैसे पुरुष स्त्रीन ते प्यार करै और

कोऽयमपीच्यदर्शनःकुतश्चकस्याच्युतवेषभूषणः॥ इतिस्मसर्व्वाःपरिवव्रुरुत्सुकास्तमुत्तमश्लोकपदाम्बुजाश्रयम् २ तंप्रश्रयेणावनताःसुसत्कृतंसव्रीडहासेक्षणसूनृतादिभिः॥ रहस्यपृच्छन्नुपविष्टमासने विज्ञायसन्देशहरंरमापतेः ३ जानीमस्त्वांयदुपतेःपार्षदंसमुपागतम्॥ भर्त्रेहप्रेषितःपित्रोर्भवान्प्रियचिकीर्षया ४ अन्यथागोव्रजेतस्य स्मरणीयंनचक्ष्महे॥ स्नेहानुबन्धोबन्धूनां मुनेरपिसुदुस्त्यजः ५ अन्येष्वर्थकृतामैत्री यावदर्थविडम्बनम्॥ पुम्भिःस्त्रीषुकृतायद्वत्सुमनस्स्विवषट्पदैः ६ निःस्वंत्यजन्तिगणिकाअकल्पंनृपतिंप्रजाः॥ अधीतविद्याआचार्य्यमृत्विजोदत्तदक्षिणम् ७ खगावीतफलंवृक्षंभुक्त्वाचातिथयोगृहम्॥ दग्धंमृगास्तथाऽरण्यं जारोभुक्त्वारतांस्त्रियम् ८ इतिगोप्योहिगोविन्दे गतवाक्कायमानसाः॥ कृष्णदूतेव्रजंयाते उद्धवेत्यक्तलौकिकाः ९ गायन्त्यःप्रियकर्म्माणि रुदन्त्यश्चगतह्रियः॥ तस्यसंस्मृत्यसंस्मृत्य यानिकैशोरबाल्ययोः १० काचिन्मधुकरंदृष्ट्वा ध्यायन्तीकृष्णसङ्गमम्॥ प्रियप्रस्थापितंदूतं कल्पयित्वेदमब्रवीत् ११ गोप्युवाच॥ मधुपकितवबन्धोमास्पृशाङ्घ्रिंसपत्न्याःकुचविलुलितमालाकुङ्कुमश्मश्रुभिर्नः॥ वहतुमधुपतिस्तन्मानिनी

भौंरा फूलनसूं प्यार करे है या विधि या कृष्णने हम से प्रीति करीरही परन्तु दरिद्री पुरुषकूं जैसे वेश्या त्यागे हैं असमर्थ राजाकूं जैसे प्रजा त्यागे है और विद्यार्थी जैसे विद्या पढ़िके गुरुको त्यागे हैं और दक्षिणा पायकै पुरोहित जैसे यजमान कों त्यागे हैं ६।७ पक्षी जैसे फलनिवृत्त वृक्षकों छोड़े हैं अभ्यागत भोजन करिकै जैसे गृहकों त्यागे हैं हरिण जलेहुये वनकों जैसे त्यागे हैं जार पुरुष भोग करिकै जैसे स्त्री कों त्यागे है या प्रकार कृष्ण हम कों त्यागि गयो ८ श्रीकृष्ण के दूत उद्धवजी व्रज में आये ता समय गोपीन की वाणी देह मन कृष्ण गोविन्द में जाय लगे लौकिक व्यवहार खानपानादिक सब छूटि गये ९ प्यारे के कर्म्मन कूं गावे हैं श्रीकृष्ण के किशोर और बालअवस्था के जे चरित्र हैं तिनकों स्मरण करिकै लाज त्यागि के रुदन करत उद्धव जी ते पूँछत भई कोई एक गोपी उद्धव जी को स्वरूप देखिकै श्रीकृष्ण के सङ्ग को ध्यान करिकै प्यारेने प्रसन्न करिवे के निमित्त दूत भेजो है ताय भ्रमर मानि कै यह बोलत भई १०। ११ हे मधुप अर्थात् पुष्पनके रसके पीवनवारे ! हे कपटी कृष्ण के मित्र ! हमारे चरणनकूं स्पर्श मति करै भौंरा को देह तो कारो और मुख पीरो होयहै ताकों देखिके कहे है सौति के कुचन सों मीड़ी

ऐसी जो पुष्पन की माला ताकी केशर तेरी दाढ़ी मूछन सों लगी है जो तू स्पर्श करैगो तो स्नान करिवो होयगो कदाचित् कहो कि मैं तुम्हारे प्रसन्न करिवे कों कृष्णसूं भेजो हूं तहां गोपी कहे है वे जो मथुराकी स्त्री हैं तिनहीं कूं प्रसन्न करो जैसे तू हमारे पास आयो है ऐसेही यादवन की स्त्रीनके पास जात होयगो कृष्ण को दूत ऐसो निर्लज्जहै १२ गोपियो ऐसे तुम वा कृष्णको क्यों अनादर करो हौ वाने तुम्हारो कहा अनादर करयो है तहा कहे है मोहन करनवारो अपनो अधरामृतहै ताय एक वेर प्यायकै तू जैसे फूलन कों छोड़ि देइ है ऐसे वह कृष्ण तुरत हमें छोड़ि देत भयो लक्ष्मी वा कृष्ण के चरणकमलकूं कैसे सेवन करे है तहा कहे है मैंने जानिलीनी कृष्ण के मीठे मीठे वचननसूं वाको चित्त हरयो गयो है तासू वह परी रहै है १३ बहुत भूंमुं भूंमुं शब्दकरै जो भौंरा है ताय हमारे प्रसन्न करिवे के लिये कृष्णकूं गावे है यह मानिकै कहे है हे छः पांव के भौंरा ! देख पशु जितने हैं ते चार पांव के हैं तू छःपांवको है याते तू डेढ पशुहै कैसे कहा गावे है सो तू नहीं जाने है यादवन को पति कृष्ण ताकों तू हमारे आगे बहुत गावे है बहुत पुरानो है हमारो देखो भारो है और सखी गायवो अपने घरमें बैठे होय ताकूं अच्छो लगै है जा दिन ते

नांप्रसादं यदुसदसिविडम्व्यंयस्यदूतस्त्वमीदृक् १२ सकृदधरसुधांस्वांमोहिनींपाययित्वा सुमनसइवसद्यस्तत्यजेऽस्मान्भवादृक् ॥ परिचरतिकथंतत्पा दपद्मंतुपद्मा ह्यपिवतहृतचेताउत्तमश्लोकजल्पैः १३ किमिहबहुषडङ्घ्रेगायसित्वंयदूनामधिपतिमगृहाणामग्रतोनःपुराणम् ॥ विजयसखसखीनांगीयतांत त्प्रसङ्गःक्षपितकुचरुजस्तेकल्पयन्तीष्टमिष्टाः १४ दिविभुविचरसायांकाःस्त्रियस्तदुरापाः कपटरुचिरहासभ्रूविजृम्भस्ययाःस्युः ॥ चरणरजउपास्तेयस्यभू तिर्वयंकाअपिचकृपणपक्षेह्युत्तमश्लोकशब्दः १५ विसृजशिरसिपादंवेद्म्यहंचाटुकारैरनुनयविदुषस्तेऽभ्येत्यदौत्यैर्मुकुन्दात् ॥ स्वकृतइहविसृष्टापत्यप त्यन्यलोकाव्यसृजदकृतचेताःकिन्नुसन्धेयमस्मिन् १६ मृगयुरिवकपीन्द्रंविव्यधेलुब्धधर्मा स्त्रियमकृतविरूपांस्त्रीजितःकामयानाम् ॥ बलिमपिबलिम

कृष्ण मथुरा गये हैं ता दिन ते हमारे घरहै न बार है हमपै ते तू कहा लियो चाहे है जो तेरो गायवो सुनें तोकूं रीझदेयँ एक ठौर तोकों बतावे हैं वहां जा अर्ज्जुन को सखा कृष्ण ताकी सखी मथुराकी स्त्री हैं उनके आगे वाको प्रसङ्ग तू गाउ मथुरा की स्त्रीनके कुचन के रोग अब गये हैं कृष्णकी प्यारी स्त्री तोकों रीझदेइँगी १४ माता ऐसे मति कहो तेरी सुधि करिकै कामदेव ते व्याकुल होयकै तोइ प्रसन्न करिवे के लिये मैं भेजो गयोहौं तहां गोपी कहे हैं कपट करिकै रुचिर जाकी हासी भृकुटीन की चढ़नि ऐसो जो कृष्ण है ताकों स्वर्ग में पृथ्वी में रसातल में जे स्त्री हैं ते कौनसी नापैद हैं लक्ष्मी जाके चरणनकी रजको सेवन करे हैं तहा हमारी कहां चलै है भौंरा वा कृष्णको उत्तमश्लोक यह नाम सुनो है जब हम गरीबिनीनकी सुधिलेयगो तब यह नाम रहैगो नहीं तो जात रहैगो १५ अपने पावन सों लगो ऐसो जो भौंराहै ताय हमपै क्षमा करायवे कूं आयो है ऐसे मानिकै गोपी कहे हैं अपने शिरकों मेरे पावन में ते उठायले पांवन में तें नहीं उठै ऐसो जो भौंरा है तासूं कहे है मुकुन्द तें सीखकै दूत कर्म्मन करिकै प्यारे वचन की जो रचना है तिनकरिकै मनाइवे में चतुर जो तू है ताते तेरी सम्पूर्ण वातमें जानूं हू जब कभऊं रास में मान करती तब अपनो मुकुट उतारिकै हमारे चरणनमें धरतो बहुत खुशामद करतो जैसे वाकी वातनको विश्वास नहीं आवै है ऐसी तेरी वातन को विश्वास नहीं आवै है क्योंजी ऐसो वाने कहा

अपराध कियो है तहां गोपी कहे हैं या संसार में कृष्ण के लिये पति पुत्र यह लोक परलोक सब हमने त्यागि दियो जाकों मनको ठिकानो नहीं ऐसो कृष्ण हमको त्यागि कै चलो गयो अब बातें हम कहा मिलाप करैं या प्रकार गोपी कहत भई १६ कृष्ण के पहिले कर्म्मन की सुधि करिकै हम या कृष्णते भय करे हैं यह वर्णन करे हैं हे भौरा ! कारे रङ्ग के जे हैं तिनकी कथा हमने सुनि राखी है पहिले अयोध्या में दशरथ को पुत्र राम भयो ताने सुग्रीव की ओर होयकै वधिककी तुल्य वालि कों मारयो व्याध तो मास खायवे के कारण मारै है याने तो व्यर्थही मारयो बन्दर को कोई मांसहू नहीं खायहै दूर्वादल श्याम राम के सुन्दर रूप पै रीझकै रावण की बहिन शूर्पणखा आई सीताके वश होयकै लक्ष्मणकूं सिखायकै वाके नाक कान काटि लिये दूसरे कारे रङ्ग को वामन रूप भयो वह राजा बलि पै तें तीन पांव पृथ्वी के मिष सब पृथ्वी लैके कांउ कांउ करिकै जैसे कौआ घर घेरलेंइ हैं तैसे वाकों बांधत भयो तातें हम कारेन की मित्रता सूं पूर्ण भई अब कदाचित् भूलिकै कारेन तें मित्रता न करैंगी उद्धवजी कहे हैं जब तें मैं आयो हौं तबतें वाहीकी बातकों कहो हौ तहां गोपी कहे हैं जैसे वामें और गुणहैं तैसे यह अवगुणहै वाकूं दु:खदायी जाने हैं तथापि वाकी बात हम पै छूटै नहीं है १७ कछु गोपी और कहे है यह बात हम जाने हैं कृष्णकी कथा धर्म्म अर्थ कामकी जडहै ताकी उखारनवारी है तथापि हमपै त्यागी नहीं जायहै

स्त्वाऽवेष्टयद्वाङ्क्षवद्यस्तदलमसितसख्यैर्दुस्त्यजस्तत्कथार्थः १७ यदनुचरितलीलाकर्णपीयूषविप्रुट्सकृददनविधूतद्वन्द्वधर्म्माविनष्टाः ॥ सपदिगृहकुटु म्बंदीनमुत्सृज्यदीनाबहवइहविहङ्गाभिक्षुचर्यांचरन्ति १८ वयमृतमिवजिह्मव्याहृतंश्रद्दधानाः कुलिकरुतमिवाज्ञाःकृष्णवध्वोहरिण्यः ॥ ददृशुरसकृदेत त्तन्नखस्पर्शतीव्रस्मररुजउपमन्त्रिन्भण्यतामन्यवार्ता १९ प्रियसखपुनरागाःप्रेयसाप्रेषितः किंवरयकिमनुरुन्धेमाननीयोऽसिमेऽङ्ग ॥ नयसिकथमिहास्मा न्दुस्त्यजद्वन्द्वपार्श्वं सततमुरसिसौम्यश्रीर्वधूःसाकमास्ते २० अपिबतमधुपुर्यामार्यपुत्रोऽधुनास्ते स्मरतिसपितृगेहान्सौम्यबन्धूंश्चगोपान् ॥ क्वचिदपि

देखो जा श्रीकृष्णको लीलाचरित्ररूपी अमृत सो कानन कूं अतिप्रिय अमृत ताकी जो कणिका ताकूं एक बार सेवन करनेसों दूरभये हैं रागादिक जिनके याही ते असत्की तुल्य ऐसे जे पुरुष हैं ते दु:खरूप जे पुत्र पौत्रादिक हैं तिनकों त्यागि कै भोगनकों छोड़ि कै पक्षी की तुल्य घर घर भीख मांगत डोले हैं १८ भौंरा कहे है ऐसे अब क्यों कहो हौ पहिलेही ता कृष्ण के सङ्ग एकांत में क्यों न कहत भई तापर गोपी कहे हैं जैसे अज्ञानिनी कृष्णसार हरिण की स्त्री हरिणी वधिकके गीतसूं मोहितहोय घायल होय हैं ऐसे हम वा कपटी कृष्णको वचन सत्य मानिकै यह देखत भई कहा जाके नखनके स्पर्श तें बडी कामदेव की पीड़ा भई है उपमन्त्रिन् अर्थात् दूत ! वा कपटी की बात जान दे और बात कहे १९ इत उत फिर फिराय कै फेरि आयो जो भौंरा है तासूं कहे हैं हे प्यारे के सखा ! तू फेरि आयो तो कूं प्यारे कृष्ण ने भेजो है कहा हे दूत ! मोकूं पूजा करिवे योग्यहै जो तेरे इच्छाहोय सो वर मागिले लक्ष्मी सों संग जाको छूटै नहीं ऐसे कृष्ण के पास हमें ले जायो चाहे है हे भौंरा ! वह लक्ष्मी सर्वदा संग रहे है तथापि छाती पै चढे है ताकूं दूरि करिगो तब हम चलैगी २० मथुरापुरी में सूधो नन्दको पुत्र कहा अब रहे है हे भौंरा ! कभऊं वाकों अपने माता पिता नन्दको स्मरणआवे है और अपने भय्या बन्धुन की सुधि करे है और कभऊ गोपीनको स्मरण करेहै कभऊं वह कृष्ण हम दासीनकी बात चलावै है अगरकी तुल्य जामें सुगन्धि ऐसी

अपनी भुजाकूं हमारे शिरपै कभऊं आयकै धरैगो २१ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! या प्रकार उद्धवजी श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन की चाहना गोपीन की सुनि कै प्यारे श्रीकृष्ण के सन्देशनसूं समभ्रत भये २२ उद्धवजी गोपीनसूं कहे हैं तुम ने वासुदेव भगवान् श्रीकृष्ण में मन लगायो है अहो गोपियो! तुम निश्चय करिके कृतार्थ भई और लोकनमें तुम्हारो यशहोयगो २३ दान व्रत तप होम जप वेदपाठ इन्द्रियन को रोकिवो और अनेक प्रकार के कल्याणके उपाय सब करिवे को फल यही है जो कृष्ण में भक्ति होय २४ बड़े मुनीश्वरन को दुर्लभ ऐसी भक्ति तुम ने उत्तमश्लोक भगवान् श्रीकृष्ण में करी यह बड़ो मंगल है २५ पुत्र पति देह भय्या बन्धु घरन कूं त्यागिकै परमपुरुष भगवान् श्रीकृष्ण तुम ने पतिकरे यह बड़ो मङ्गलभयो २६ हे बड़-भागिनियो! इन्द्रियन को जिनमें गमन नहीं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र में विरह सूं एकान्त भक्ति तुम्हारे भई यह तुमने मेरे ऊपर बड़ो अनुग्रह कियो २७ तुमकों सुख देनवारो ऐसो प्यारे को सन्देश

सकृथानःकिङ्करीणांगृणीते भुजमगुरुसुगन्धंमूर्ध्न्यधास्यत्कदानु २१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ अथोद्धवोनिशम्यैवं कृष्णदर्शनलालसाः ॥ सान्त्वयन्प्रियसन्देशैर्गोपीरिदमभाषत २२ ॥ उद्धवउवाच ॥ अहोयूयंस्मपूर्णार्था भवत्योलोकपूजिताः ॥ वासुदेवेभगवतियासामित्यर्पितंमनः २३ दानव्रततपोहोमजपस्वाध्यायसंयमैः ॥ श्रेयोभिर्विविधैश्चान्यैः कृष्णेभक्तिर्हिसाध्यते २४ भगवत्युत्तमश्लोके भवतीभिरनुत्तमा ॥ भक्तिःप्रवर्त्तितादिष्ट्या मुनीनामपिदुर्लभा २५ दिष्ट्यापुत्रान्पतीन्देहान् स्वजनान्भवनानिच ॥ हित्वावृणीतयूयंयत् कृष्णाख्यंपुरुषंपरम् २६ सर्वात्मभावोऽधिकृतोभवतीनामधोक्षजे ॥ विरहेणमहाभागा महान्मेऽनुग्रहःकृतः २७ श्रूयतांप्रियसन्देशोभवतीनांसुखावहः ॥ यमादायागतोभद्राअहंभर्तूरहस्करः २८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ भवतीनांवियोगोमे नहिसर्वात्मनाक्वचित् ॥ यथाभूतानिभूतेषु खंवाय्वग्निर्जलंमही ॥ तथाऽहंचमनःप्राणभूतेन्द्रियगुणाश्रयः २९ आत्मन्येवात्मनात्मानं सृजेहन्म्यनुपालये ॥ आत्ममायाऽनुभावेन भूतेन्द्रियगुणात्मना ३० आत्माज्ञानमयःशुद्धो व्यतिरिक्तोऽगुणान्वयः ॥ सुषुप्तिस्वप्नजाग्रद्भिर्मायावृत्तिभिरीयते ३१ येनेन्द्रियार्थान्ध्यायेत मृषास्वप्नवदुत्थितः ॥ तन्निरुन्ध्यादिन्द्रियाणि विनिद्रःप्रत्यपद्यत ३२ एतदन्तःसमाम्नायोयोगः

सुनो श्रीकृष्ण के रहस्य कार्य्य के करनवारे ऐसे सन्देश कूं लैके हे मङ्गलरूपिणियो! मैं आयो हौं २८ अब भगवान् गोपीन कूं उपदेश करे हैं सब को उपादानकारण मैं हूं ऐसे मोसों तुम कभऊं दूरि नहीं हो जैसे आकाश पवन तेज जल पृथ्वी ये पञ्चतत्त्व समस्त प्राणीन के देहमें रहे हैं तैसे मन प्राण पञ्चभूत इन्द्रिय और गुण इनको आश्रय हूं २९ अपनपे में अपने करिकै अपने कूं उत्पन्न करूं हूं संहार और पालन करूं हूं अपनी माया के प्रभाव करिकै पञ्चभूत इन्द्रिय तीनों गुण इन रूप जो अपनपो है ता करिकै सृष्टिकू उत्पन्न पालन प्रलय करूंहू ३० यहा एक शङ्का है आत्मा पञ्चभूत रूप होय तौ वाकूं पञ्चभूतन के सङ्ग दोष लगे है तहां उत्तर करे हैं आत्मा तो शुद्ध है काहे ते माया के गुणन में जाय है सब ते न्यारो है ज्ञानरूप है अहंकार ते जानिवे में आवे ऐसे आत्मा की न्यारी अवस्था है शुद्धता कैसे तहां कहे हैं सुषुप्ति स्वप्न जाग्रत् ये जो मनकी वृत्ति हैं तिनसूं प्रतीत होय है आपसूं नहीं है ३१ अनेक अवस्था मानूं प्रतीत होय है मन

के रुकिवे में जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति अवस्था जातिरहे हैं यह दिखायवे कूं मन को निरोध विधान करे हैं जागिकै जैसे मिथ्या स्वप्ने को ध्यान करे है ऐसे मिथ्या विषयन कूं जा मनसूं विचार करिकै इन्द्रियन कूं पावै है ता मनकूं आलस्य छोड़िकै रोको मन जब जाको रुकै है तब कृतार्थ होय है यह कहे है वेद पढ़े को अष्टांगयोग करे को आत्मा अनात्मा के विचारकरे को त्याग तप इन्द्रियन को जीतिवो सांच वोलिवो इत्यादि कर्म्मन सू विवेकीन को मन रुकै यही फल हैं जैसे नदीनको अन्त समुद्र में होय है ३२। ३३ प्यारे में तुम्हारी दृष्टि सूं दूर करूं हूं सो तुम्हारो मन मेरे विषे लग्यो रहै और मेरो ध्यान करौ तौ करती वेर दूर रहूं हूं जैसे दूर रहे जो प्यारो तामें स्त्री को मन लग्यो रहे है ऐसो जो नेत्रन के आगे रहै तामें चित्त नहीं रहे है ३४। ३५ छूटी हैं सम्पूर्ण वृत्ति जाकी ऐसे मनकों मो कृष्ण में लगायकै नित्य मेरो ध्यान करती रहोगी तौ शीघ्र मोकूं प्राप्त होउगी ३६ रात्रि में वनमें विहार करने में हूं ता मेरे सङ्ग नहीं प्राप्तभयो है रास जिनकों ऐसी

साङ्ख्यंमनीषिणाम् ॥ त्यागस्तपोदमःसत्यं समुद्रान्ताइवापगाः ३३ यत्त्वहंभवतीनांवै दूरेवर्त्तेप्रियोदृशाम् ॥ मनसःसन्निकर्षार्थमदनुध्यानकाम्यया ३४ यथादूरचरेप्रेष्ठे मनआविश्यवर्त्तते ॥ स्त्रीणाश्चनतथाचेतः सन्निकृष्टेऽक्षगोचरे ३५ मय्यावेश्यमनःकृत्स्नं विमुक्ताशेषवृत्तियत् ॥ अनुस्मरन्त्योमां नित्यमचिरान्मामुपैष्यथ ३६ यामयाक्रीडितारात्र्यां वनेऽस्मिन्व्रजआस्थिताः ॥ अलब्धरासाः कल्याण्योमापुर्मद्वीर्यचिन्तया ३७॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंप्रियतमादिष्टमाकर्ण्यव्रजयोषितः ॥ ताऊचुरुद्धवंप्रीतास्तत्सन्देशागतस्मृतीः ३८॥ गोप्यऊचुः ॥ दिष्ट्याऽहितोहतःकंसोयदूनांसानुगोऽघकृत् ॥ दिष्ट्याप्तैर्लब्धसर्व्वार्थैः कुशल्यास्तेऽच्युतोऽधुना ३९ कच्चिद्गदाग्रजःसौम्यकरोतिपुरयोषिताम् ॥ प्रीतिंनःस्निग्धसव्रीडहासोदारेक्षणार्चितः ४० कथंरतिविशेषज्ञः प्रियश्चवरयोषिताम् ॥ नानुबध्येततद्वाक्यैर्विभ्रमैश्चानुपूजितः ४१ अपिस्मरतिनःसाधो गोविन्दःप्रस्तुतेक्वचित् ॥ गोष्ठीमध्येपुरस्त्रीणां ग्राम्याःस्वैरकथान्तरे ४२ ताःकिंनिशाःस्मरतियासुतदाप्रियाभिर्वृन्दावनेकुमुदकुन्दशशाङ्करम्ये ॥ रेमेक्वणच्चरणनूपुररासगोष्ठ्यामस्माभिरीडितमनोज्ञक

गोपी पतिन की रोकी वृज में रहीं ते हे मंगलरूपिणियो ! मेरी लीलान को ध्यानकरि करिकै मोहीं कूं पावतभई ३७ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित् ! या प्रकार प्यारे श्रीकृष्णने उपदेश करो ताय श्रवण करिकै व्रजकी स्त्री गोपी प्रसन्न होय कै उद्धवजीसों वोलतभई ३८ अब सम्पूर्ण गोपी कहे हैं कृष्णके सन्देशनसूं स्मरण जिनकों होय आयो यादवन कों दुःख को देनवारो अपने भृत्यन सहित वैरी कंस मरचो यह बड़ो मंगल भयो पाये हैं सम्पूर्ण मनोरथ जिनने ऐसे हितून सहित श्रीकृष्ण प्रसन्नहैं यह बड़ो मंगल भयो ३९ हे साधु उद्धव ! गदको बड़ो भय्या कृष्ण हमसूं जो प्रीति करै हो सो प्रीति कहा मथुरा की स्त्रीनसूं करे है वे सुन्दर लाजभरी हँसनि उदरभरी चितवनिसूं वाको सत्कार करे हैं ४० रतिविशेष को जाननवारो प्यारो कृष्ण मथुराकी स्त्रीनके वचननसूं विलासनसूं जब सत्कार करेंगी तब कैसे न बँधेगो ४१ हे साधु उद्धव ! गोविंद कभऊं प्रसंग पायकै मथुराकी स्त्रीनकी सभामें बैठिकै जब वातें करै हैं तब गांवकी स्त्री जो हम तिनकी कभऊं वात स्मरण करे हैं ४२ उद्धवजी श्रीकृष्णकों कभऊं उन रात्रिनको स्मरण आवै है जिनमें कुमोदनी कुन्द फूल रहे चन्द्रमाकी चांदनी सों रमणीय वृन्दावन है तामें पांवन में भन्न २ नूपुर वजत

जायँ रास में हम जो प्यारी हैं तिनके सङ्ग रमण करतभयो सो कदाचित् स्मरणकरे है या नहीं ४३ हम जाकी सब मनोहर कथान कूं गावे हैं जैसे ग्रीष्मऋतुकरि दग्ध जो वन है ताके सिञ्चन करिवे कों जैसे इन्द्र आवे है तैसे वा कृष्ण के लिये जो शोकहै तासूं पजरी भई जो हमहैं तिनकूं हाथके स्पर्श करिकै जीवन करत दाशार्हवंशोत्पन्न श्रीकृष्ण कभऊं यहां आवैगो या नहीं यह गोपी कहे हैं ४४ और गोपी कहे हैं आवैगो २ यह कहा लगाई है कृष्ण यहां काहे कों आवैगो अव वाकों राज्य मिल गयो है शत्रु मारि लियो है राजानकी कन्या व्याहि लीनी हैं प्रसन्न हैं सब मित्र वाके पास हैं अब यहाँ कहा करेगो ४५ और गोपी कहे हैं वीर लक्ष्मी को पति सब वस्तु जाकों प्राप्त याहीतें परिपूर्ण ऐसो जो कृष्ण ताकूं वनकी रहनवारी हम हैं तिनसूं और राजानकी कन्या हैं तिन सूं कहा प्रयोजन, है ४६ आशा को त्याग है सोई बड़ो सुखहै यह पिंगला वेश्याने एकादश में कह्यो है निराशा बराबर सुख नहीं है यह जाने हैं तथापि कृष्ण ते हमारी आशा छुटे नहीं है ४७ कृष्णकी एकान्त की, जो बात है ताय त्यागिवे कों कौन समर्थ होयगो वाके राखिवे की इच्छा नहीं तथापि लक्ष्मी अंग में तें न्यारी नहीं होय है ४८ उद्धव ता कृष्ण कूं हम भूलि जायँ तो दुः-

थःकदाचित् ४३ अप्येष्यतीहदाशार्हस्तप्ताःस्वकृतयाशुचा ॥ सञ्जीवयन्नुनोगात्रैर्यथेन्द्रोवनमम्बुदैः ४४ कस्मात्कृष्णइहायाति प्राप्तराज्योहताहितः ॥ नरेन्द्रकन्याउद्वाह्य प्रीतःसर्व्वसुहृद्वृतः ४५ किमस्माभिर्वनौकोभिरन्याभिर्वामहात्मनः ॥ श्रीपतेराप्तकामस्य क्रियेतार्थःकृतात्मनः ४६ परंसौख्यंहिनैरा श्यं स्वैरिण्यप्याहपिङ्गला ॥ तज्जानतीनांनःकृष्णे तथाप्याशादुरत्यया ४७ कउत्सहेतसंत्यक्तुमुत्तमश्लोकसंविदम् ॥ अनिच्छतोऽपियस्यश्रीरङ्गान्नच्य वतेक्वचित् ४८ सरिच्छैलवनोद्देशागावोवेणुरवाइमे ॥ सङ्कर्षणसहायेन कृष्णेनाचरिताःप्रभो ४९ पुनःपुनःस्मारयन्ति नन्दगोपसुतंबत ॥ श्रीनिकेतै स्तत्पदकैर्विस्मर्त्तुंनैवशक्नुमः ५० गत्याललितयोदारहासलीलावलोकनैः ॥ माध्व्यागिराहृतधियः कथंतद्विस्मरामहे ५१ हेनाथहेरमानाथ व्रजनाथार्त्ति नाशन ॥ मग्नमुद्धरगोविन्द गोकुलंवृजिनार्णवात् ५२ श्रीशुकउवाच ॥ ततस्ताःकृष्णसन्देशैर्व्यपेतविरहज्वराः ॥ उद्धवंपूजयाञ्चक्रुर्ज्ञात्वात्मानमधो

ख न होय सो भूलनो हमकूं नहीं होय है यह गोपी कहे हैं हे प्रभु उद्धव ! हम बिचारी कहूं दो घरी कूं जायँ परन्तु वाकूं भूले नहीं हैं कदाचित् यमुना पै जायँ तो वाकी कारी लहर हमें खायवे कों दौरे है जब गोवर्द्धन पर्वत कूं देखे हैं तब सुधि आय जायहै वही गोवर्द्धन है जाहि सात दिन हाथ पै राख्यो फेर वन और गौवन में जायँ हैं तब सुधि आय जायहै जिनें धौरी घूमरि कहिकै बुलावे हो फेरि बाँसुरी श्रवण करे वाकी सुधि आय जाय है वाकों कैसे भूलैं जाने बलदेव जी कूं संग लैके ऐसे आचरण करे हैं ४९ हे उद्धवजी ! नन्द गोप को पुत्र जो कृष्ण है ताके सुन्दर शोभायमान जो चरणन के खोज हैं तिनकूं देखि कै भूलिवे कूं समर्थ नहीं होय हैं विरह में वारंवार स्मरण करावे हैं ५० मनोहर जिनकी चलनि उदार हँसनि लीलापूर्व्वक चितवनि मनोहर वचन इन सूं हमारी बुद्धि हरि लीनी वा कृष्ण कूं कैसे भूलैं ५१ अब तो मथुरा की ओर हाथ उठाय के पुकारत भई हे नाथ ! हे रमानाथ ! हे व्रजनाथ ! हे दुःखन के दूरकरनवारे ! हे गोविन्द ! यह नाम तौ गौवन को पालन करोगे तवहीं रहेगो नहीं तो या नामकों हाथ झारि वैठो और जा समय इन्द्र वर्षो तब यह सङ्कल्प कर्यो हो कि अपने व्रजकी मैं रक्षा करुंगो सो अब तो तुम्हारेही विरह

रूप समुद्र में गोकुल डूब्यो जाय है शीघ्र आय कै याको उद्धार करो ५२ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! श्रीकृष्ण के संदेशनसूं दूर भये हैं विरह के ताप जिनके ऐसी गोपी श्री कृष्ण कों परमेश्वर जानि कै और परमेश्वर को अपनो आत्मा निश्चय करिके उद्धव जी की पूजा करतभई ५३ गोपीन के शोक दूर करिवे के निमित्त कितनेहू मास उद्धव जी व्रजमें वास करत भये कृष्णचन्द्र की लीला कथा गाय गाय के वृजवासीन कूं आनन्द देत भये ५४ जितने दिन पर्य्यन्त उद्धव जी नन्द के व्रज में वसे उतने दिन व्रजवासीन कों कृष्ण की वातनसूं क्षण समान वीतत भये ५५ नदी वन पर्व्वत गुफा पुष्पितवृक्ष इत्यादिकन कूं देखिकै हरिदास उद्धव जी व्रजवासीन कों श्रीकृष्ण कों स्मरण करावत भये ५६ गोपीन के चित्तकूं या प्रकार श्रीकृष्ण में लगिवो है तासूं मन की व्याकुलता देखिकै परमप्रसन्न होय के उद्धव जी गोपीन कूं दण्डवत् करत बोलतभये ५७ इन गोपन की स्त्रीन को पृथ्वी पै जन्म सफल है काहे से सबके आत्मा जो गोविन्द

क्षजम् ५३ उवासकतिचिन्मासान् गोपीनांविनुदञ्शुचः ॥ कृष्णलीलाकथाङ्गायन् रमयामासगोकुलम् ५४ यावन्त्यहानिनन्दस्यव्रजेऽवात्सीत्सउद्धवः ॥ व्रजौकसांक्षणप्रायाण्यासन्कृष्णस्यवार्त्तया ५५ सरिद्वनगिरिद्रोणीर्वीक्षन्कुसुमितान्द्रुमान् ॥ कृष्णंसंस्मारयन्रेमे हरिदासोव्रजौकसाम् ५६ दृष्ट्वैवमादि गोपीनां कृष्णावेशात्मविक्लवम् ॥ उद्धवःपरमप्रीतस्तानमस्यन्निदंजगौ ५७ एताःपरंतनुभृतोभुविगोपवध्वो गोविन्दएवनिखिलात्मनिरूढभावाः ॥ वाञ्छ न्तियद्भवभियोमुनयोवयञ्च किंब्रह्मजन्मभिरनन्तकथारसस्य ५८ क्वेमाःस्त्रियोवनचरीर्व्यभिचारदुष्टाः कृष्णेक्वचैषपरमात्मनिरूढभावाः ॥ नन्वीश्वरोऽ नुभजतोऽविदुषोऽपिसाक्षाच्छ्रेयस्तनोत्यगदराजइवोपयुक्तः ५९ नायंश्रियोऽङ्गउनितान्तरतेःप्रसादः स्वर्योषितांनलिनगन्धरुचांकुतोऽन्याः ॥ रासोत्सवे ऽस्यभुजदण्डगृहीतकण्ठलब्धाशिषांयउदगाद्व्रजवल्लवीनाम् ६० आसामहोचरणरेणुजुषामहंस्यां वृन्दावनेकिमपिगुल्मलतौषधीनाम् ॥ यादुस्त्यजंस्वज नमार्य्यपथंचहित्वा भेजुर्मुकुन्दपदवींश्रुतिभिर्विमृग्याम् ६१ यावैश्रियाऽर्चितमजादिभिराप्तकामैर्योगेश्वरैरपियदात्मनिरासगोष्ठ्याम् ॥ कृष्णस्यतद्

हैं तिन में इन को परमप्रेम भयो है जा प्रेम कूं संसार तें भयभीत जे मुमुक्षु पुरुष हैं और मुक्त हैं और हम भक्त हैं ते इच्छा करे हैं अनन्त श्रीकृष्ण की कथा में जा पुरुष को अनुराग है वाकूं ब्रह्म जन्म सूं कहा प्रयोजन है अथवा एक तो शुद्ध माता पितासूं द्वितीय गायत्री उपदेश सूं तृतीय यज्ञदीक्षा सूं जे ब्राह्मण के तीन जन्म हैं तिनसूं कहा प्रयोजन है ५८ वृन्दावन की विचरनवारी व्यभिचारदृष्टि करिकै दूषित गोपी स्त्री कहाँ और परमात्मा श्रीकृष्ण में है आरूढ भाव जिनके निरन्तर भगवान् को स्मरण करे हैं ऐसे अज्ञानी पुरुष को भी कल्याण करे हैं जैसे कोई मनुष्य अमृत को सेवन करे वह अमर होय है ५९ सर्व्वकाल अंग में रही आवै ऐसी लक्ष्मी पै भी यह प्रसन्नता न भई और कमल के गन्ध कीसी है कान्ति जिनकी ऐसी देवांगनान कूं जो प्रसाद नहीं मिल्यो सो रासके उत्सव में श्रीकृष्ण के भुजदण्डनसूं गलवाहीं लगाय कै पाये हैं मनोरथ जिनने ऐसी वृजसुन्दरीन कूं मिलत भयो ६० इन गोपीन के चरणरज को सेवन करनवारो वृन्दावन में गुल्म लता ओषधिन में कछु मेरो जन्म होय जे गोपी छोड़ी न जायँ ऐसे अपने भय्या बन्धु बड़ेन को जो मार्ग है ताकों त्यागि के वेद जाकों ढूंढें ऐसे मुकुन्द श्रीकृष्ण

के मार्ग कू सेवन करत भई ६१ लक्ष्मी ने जाको पूजन करो और पूर्ण हैं काम जिनके ऐसे ब्रह्मादिकन ने जा चरणारविन्द को पूजन करो योगेश्वरनने अपने विषे जाको पूजन करो ऐसे श्रीकृष्ण भगवान् के चरणारविन्द कूं राससभा में स्तनन के ऊपर धरि के आलिङ्गन करिकै ताप कों दूर करत भई ६२ नन्द के व्रजकी स्त्रीन के चरण की रज कों वारंवार नमस्कार करूं हूं जिन गोपीन ने हरिकथा जो गाई है सो तीनों लोकन कों पवित्र करे है ६३ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! याके पीछे गोपीन सूं यशोदा जी सूं नन्दराय जी गोपन सूं आज्ञा माँगि के दाशार्हवंशोत्पन्न उद्धव जी गमन समय रथ में बैठत भये ६४ उद्धव जी के विदा होने समय नन्दराय जी सूं आदि लेके समस्तव्रजवासी अनेकप्रकार की भेटन कों हाथ में लेके उद्धव जी के पास आय के स्नेह ते आँसू जिनके नेत्रन में ते भरिआये ऐसे होकर बोलत भये ६५ हमारे मनकी वृत्ति श्रीकृष्णके चरणारविन्द में लगीरहै और हमारी वाणी वा कृष्ण को नाम

भगवतश्चरणारविन्दं न्यस्तंस्तनेषुविजहुःपरिरभ्यतापम् ६२ वन्देनन्दव्रजस्त्रीणां पादरेणुमभीक्ष्णशः ॥ यासांहरिकथोद्गीतं पुनातिभुवनत्रयम् ६३ श्रीशुकउवाच ॥ अथगोपीरनुज्ञाप्य यशोदानन्दमेवच ॥ गोपानामन्त्र्यदाशार्होयास्यन्नारुरुहेरथम् ६४ तन्निर्गतंसमासाद्य नानोपायनपाणयः ॥ नन्दादयोऽनुरागेण प्रावोचन्नश्रुलोचनाः ६५ मनसोवृत्तयोनस्युःकृष्णपादाम्बुजाश्रयाः ॥ वाचोऽभिधायिनीर्नाम्नांकायस्तत्प्रह्वणादिषु ६६ कर्मभिर्भ्राम्यमाणानां यत्रक्वापीश्वरेच्छया ॥ मङ्गलाचरितैर्दानैर्मतिर्नःकृष्णईश्वरे ६७ एवंसभाजितोगोपैः कृष्णभक्त्यानराधिप ॥ उद्धवःपुनरागच्छन्मथुरांकृष्णपालिताम् ६८ कृष्णायप्रणिपत्याह भक्त्युद्रेकंव्रजौकसाम् ॥ वासुदेवायरामायराज्ञेचोपायनान्यदात् ६९ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेउद्धवप्रतियानेसप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ४७ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथविज्ञायभगवान् सर्वात्मासर्वदर्शनः ॥ सैरन्ध्रयाःकामतप्तायाः प्रियमिच्छन्गृहंययौ १ महार्होपस्करैराढ्यं कामोपायोपबृंहि

लियो करे हमारो शरीर वा कृष्ण कूं प्रणाम करो करे ६६ अपने कर्म्मानुसार ईश्वर की इच्छा तें जो काहू योनि में हम जायँ तो जो कछु हमने मङ्गलरूप कर्म्म करे हैं अथवा दान करे हैं तिनको यही फल माँगे हैं कि कृष्ण में हमारी प्रीति रहै ६७ हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार गोपीन ने कृष्ण में जैसी भक्ति तैसी भक्ति करिकै सत्कार जिनको करो ऐसे उद्धव जी सों श्रीकृष्ण जाको पालन करैं ऐसी मथुरा पुरी में फेर आवत भये ६८ श्रीकृष्ण कों प्रणाम करिकै उद्धव जी व्रजवासीन की भक्ति की अधिकता कहत भये और वसुदेव कों प्रणाम करिकै बलदेव जी कों प्रणाम करिकै राजा उग्रसेन कों भेट देत भये ६९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेउद्धवप्रतियानेसप्तचत्वारिंशोऽध्यायः ४७ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

( अष्टचत्वारिंशकेऽथकृष्णः कुब्जामरीरमत् ॥ अक्रूरस्यगृहंगत्वातंगजाह्वयमादिशत् १ सैरन्ध्रीकाममापूर्य्यपूरयित्वामनोरथान् ॥ अक्रूरस्यततःकृष्णस्तेनपार्थानसान्त्वयत् २ अड़तालीसवें अध्याय में कृष्णजी कुब्जा के साथ रमण करतभये और अक्रूरजी के घर जाकर तिनको हस्तिनापुर भेजते भये १ कुब्जा की कामना पूरीकर और अक्रूरजी के मनोरथों को भी पूर्णकर अक्रूरजी

कूं कुन्ती के पुत्रों को समझावते भये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित् ! उद्धव जी जब ब्रज ते आये ताके पीछे सब के आत्मा और सब के देखननारे छःप्रकार के ऐश्वर्य करिकै युक्त ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कामसूं तपायमान जो कुब्जा है ताके प्रिय करिबे के लिये वाके घर जात भये १ कैसो घर है ताको वर्णन करे हैं बड़ेमोलकी अनेक तरहकी जामें वस्तु धरी हैं काम के उद्दीपन करननारे चित्र जामें लिखे हैं मोतीन की झालरि जिनमें लटकें ऐसी पताका फहराय हैं चँदोवा तनि रहे हैं शय्या बिछ रही है सुन्दर आसन बिछे हैं सुगन्धि की धूप लगि रही है दीवा प्रज्व लित होय रहे हैं माला अतर अरगजा धरे हैं तिनसों शोभायमान घर है २ श्रीकृष्ण कों अपने घरमें आये देखिकै कुब्जा जल्दीदेसी आसनपै ते उठिकै हरबराहट जाके भयो या प्रकार सखीन कों सङ्ग लिये श्रीकृष्ण के पास आवत भई सुन्दर आसन बिछायकै चरण धोइकै सत्कार करत भई ३ तैसेही भलेप्रकार पूजन जिनको कियो ऐसे उद्धवजी आसनकूं हाथ लगाय कै पृथ्वी में

तम् ॥ मुक्तादामपताकाभिर्वितानशयनासनैः ॥ धूपैःसुरभिभिर्दीपैःस्रग्गन्धैरपिमण्डितम् २ गृहंतमायान्तमवेक्ष्यसासनात्सद्यःसमुत्थायहिजातसम्भ्रमा ॥ यथोपसङ्गम्यसखीभिरच्युतंसभाजयामाससदासनादिभिः ३ तथोद्धवःसाधुतयाऽभिपूजितोन्यपीददुर्व्यामभिमृश्यचासनम् ॥ कृष्णोऽपितूर्णंशयनंमहाध नं विवेशलोकाचरितान्यनुव्रतः ४ सामज्जनालेपदुकूलभूषणस्रग्गन्धताम्बूलसुधासवादिभिः ॥ प्रसाधितात्मोपससारमाधवं सव्रीडलीलोत्स्मितविभ्रमे क्षितैः ५ आहूयकान्तांनवसङ्गमह्रिया विशङ्कितांकङ्कणभूषितेकरे ॥ प्रगृह्यशय्यामधिवेश्यरामया रेमेऽनुलेपार्पणपुण्यलेशया ६ साऽनङ्गतप्तकुचयो रुरसस्तथाऽक्ष्णोर्जिघ्रन्त्यनन्तचरणेनरुजोमृजन्ती ॥ दोर्भ्यांस्तनान्तरगतंपरिरभ्यकान्तमानन्दमूर्त्तिमजहादतिदीर्घतापम् ७ सैवंकैवल्यनाथंतंप्राप्यदु ष्प्रापमीश्वरम् ॥ अङ्गरागार्प्पणेनाहोदुर्भगेदमयाचत ८ आहोष्यतामिहप्रेष्ठदिनानिकतिचिन्मया ॥ रमस्वनोत्सहेत्यक्तुंसङ्गन्तेम्बुरुहेक्षण ९ तस्यैकामव रंदत्त्वा मानयित्वाचमानदः ॥ सहोद्धवेनसर्वेशः स्वधामागमदर्च्चितम् १० दुराराध्यंसमाराध्य विष्णुंसर्वेश्वरेश्वरम् ॥ योवृणीतेमनोग्राह्यमसत्त्वात्कुमनी

बैठतभये लौकिक लीलान कूं करैं ऐसे श्रीकृष्ण हू जल्दीदेसी सुन्दर बिछी जो शय्या है तापै जातभये ४ स्नान करिकै चन्दन लगाय सुन्दर वस्त्र पहिन गहने माला अतर अरगजा ताम्बूल और अमृत की सी नाई मादक जे वस्तु हैं तिनसूं अपनपे कूं बनाय ठनायकै लाजभरी लीलापूर्व्वक मुसिकानि कटाक्ष भरी चितवनि सूं मोहति भई ५ नवीन समागम की लज्जा सू शङ्कारहित जो कुब्जा है ताकूं बुलायकै कङ्कण करिकै शोभायमान जो हाथ है ताकों पकरिकै शय्या पै बैठायकै चन्दन को देनो जाके पुण्य को लेश ऐसी जो कुब्जा स्त्री है ताके संग श्रीकृष्ण रमण करतभये ६ कामदेव सू तप्त जे कुच हैं तिनकों ताही प्रकार छाती और नेत्रन कों जो ताप है ताय अनन्त श्रीकृष्ण के चरणारविन्द कूं लगाय कै और वा चरणारविन्द कूं सूंघिकै स्तनन के मध्य में प्राप्तभये जो सुन्दर आनन्दमूर्त्ति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकों भुजानसूं आलिंगन करिकै बहुत दिनन सूं बढ़ो जो तापहै ताकूं त्यागति भई ७ चन्दन के अर्पण करे ते मोक्षके देनवारे दुर्लभ ऐसे श्रीकृष्ण ईश्वर हैं तिनैं पायके अभागिनी कुब्जा यह मागति भई ८ अहो प्यारे कुछ दिन वसिके मेरे संग रमण करो हे कमलनेत्र ! तुम मोपै त्यागे नहीं जावो हो ९ एक वेर तेरे नित्यहोय जावो करूंगो

ऐसे ता कुब्जा कों कामवर दैके वाको सन्मान करिकै मानके देनवारे ब्रह्मादिकन के ईश्वर श्रीकृष्ण उद्धवजी कों सङ्गलैके सुन्दर जो अपनो घर है तामें आवतभये १० सम्पूर्ण ईश्वरन के ईश्वर दुःख करिकै आराधन करिवे में आवैं ऐसे जो विष्णु तिनैं प्रसन्न करिकै जो पुरुष विषयनको वरमागे वह वडो कुबुद्धि है क्योंकि विषय तुच्छहैं ११ वलदेव उद्धवजी कों सङ्गलैके समर्थ श्रीकृष्ण कछु कार्य्य करायवे के लिये अक्रूर को भलो मनाइवेके निमित्त अक्रूर के घर जातभये १२ अक्रूरजी मनुष्यन में श्रेष्ठ अपने वन्धु जे श्रीकृष्ण वलदेव हैं तिनकों दूर ते देखिके प्रसन्न होयकै मिलिकै आनन्द पावतभये १३ कृष्ण वलदेव उद्धवजी ने नमस्कार जिनकों करो ऐसे अक्रूरजी पश्चात् कृष्ण वलदेव कों प्रणाम करतभये और आसन पै बैठे जे कृष्ण वलदेव तिनकी पूजा करतभये १४ हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण वलदेवके चरण कों धोवन जो जलहै ताय शिरपै चढावत भये पूजा सू दिव्य वस्त्र चन्दन माला उत्तम गहनेन सूं पूजा करिकै चरण धोइकै प्रणाम करतभये और गोदमें

ष्यसौ ११ अक्रूरभवनंकृष्णः सहरामोद्धवःप्रभुः ॥ किञ्चिच्चिकीर्षयन्प्रागादक्रूरप्रियकाम्यया १२ सतान्नरवरश्रेष्ठानाराद्वीक्ष्यस्वबान्धवान् ॥ प्रत्युत्थायप्रमुदितःपरिष्वज्याभिनन्द्यच १३ ननामकृष्णंराममश्चसतैरप्यभिवादितः ॥ पूजयामासविधिवत्कृतासनपरिग्रहान् १४ पादावनेजनीरापोधारयञ्छिरसानृप ॥ अर्हणेनाम्बरैर्दिव्यैर्गन्धस्रग्भूषणोत्तमैः १५ अर्चित्वाशिरसानम्य पादावङ्कगतौमृजन् ॥ प्रश्रयावनतोऽक्रूरः कृष्णरामावभाषत १६ दिष्ट्यापापोहतःकंसः सानुगोवामिदंकुलम् ॥ भवद्भ्यामुद्धृतंकृच्छ्राद्दुरन्ताच्चसमेधितम् १७ युवांप्रधानपुरुषौ जगद्धेतूजगन्मयौ ॥ भवद्भ्यांनविनाकिञ्चित्परमस्तिनचापरम् १८ आत्मसृष्टमिदंविश्वमन्वाविश्यस्वशक्तिभिः ॥ ईयतेबहुधाब्रह्मन्श्रुतिप्रत्यक्षगोचरम् १९ यथाहिभूतेषुचराचरेषु मह्यादयोयोनिषुभान्तिनाना ॥ एवंभवान्केवलआत्मयोनिष्वात्मात्मतन्त्रोबहुधाविभाति २० सृजस्यथोलुम्पसिपासिविश्वं रजस्तमःसत्त्वगुणैःस्वशक्तिभिः ॥ नबध्यसेतद्गुणकर्मभिर्वा ज्ञानात्मनस्तेक्वचबन्धहेतुः २१ देहाद्युपाधेरनिरूपितत्वाद्भवोनसाक्षान्नभिदात्मनःस्यात् ॥ अतोनबन्धस्तवनैवमोक्षः स्यातांनिकामस्त्वयिनोऽविवेकः २२

चरणन कूं धरिकै दावतभये अधीनतापूर्व्वक नइकै अक्रूरजी कृष्ण वलदेवजी सूं वोलतभये १५। १६ मन्त्रीनसहित पापी कंस मारो वडेकष्टतें तुमने या गोकुल कों उद्धार कियो और कुलकों नदायो यह वड़ो मङ्गलभयो तुम प्रकृतिरूप हौ जगत् के कारण हौ जगन्मय हौ तुम ते पृथक् कछु कार्य्य कारण नहींहै १७। १८ आपने रचो जो विश्वहै तामें अपनी शक्तिनसहित प्रवेश करिकै हे ब्रह्मन् अर्थात् परमेश्वर! श्रवण करिवे में देखिवे में वहुत प्रकारके प्रतीत होउ हौ १९ स्थावर जङ्गम जे देह हैं तिनमें पृथ्वी कों आदि लैके जे पञ्चभूत हैं तिनकूं अनेकप्रकार करिकै प्रकाशो हौ ऐसे आपने प्यारी अकेले जो तुमहो सो आपुही जिनके कारण ऐसे पञ्चभूत और पञ्चभूतन के वने देह तिनमें वहुत रूप करिकै प्रकाशो हौ २० रजोगुण तमोगुण सत्त्वगुण अपनी शक्ति हैं तिन सों विश्वकों उत्पन्न प्रलय पालन करो हौ ते गुण और उत्पत्त्यादिक कर्म्म तिन सों वँधे नहीं हो ज्ञानरूप तुमहौ तिनकूं वन्धन करनवारी अविद्या नहीं है २१ देहादि उपाधि झूंठी साची कहिवे में नहीं आवै ताते आत्माको साचात् जन्म नहीं है जन्म जाको कारण ऐसो भेद नहीं है तुम में अविद्या नहींहै याते वँधे नहींहौ छूटे भी नहींहौ ऐसे वन्ध मोक्ष दोनों तुम

को नहीं हैं उलूखलमें मोकों बँधो सुनो है यमुना के भीतर खुल्यो देखो है बन्ध मोक्ष कैसे नहींहै हमारे अज्ञानकरिकै बन्ध मोक्ष दिखाई देउहौ तुम बँधेहौ न छूटेहौ २२ जगत् के कल्याण करिवे के निमित्त तुमने कह्यो जो सनातन वेदमार्गहै सो जासमय असाधुन के पाखण्ड मार्गसे बाधित होयहै तासमय सत्त्वगुण रूपकों धारण करोहौ २३ हे प्रभो ! या संसारमें पृथ्वी को भार उतारिवे के लिये अपने अंश बलदेवसहित वसुदेवजी के घरमें जन्मे हौ देवतानतें इतर जे असुर तिनके अंशनते उत्पन्नभये जे राजाहैं तिनकी सैकरान अक्षौहिणीन के वध करोगे और यदुकुल के यशकूं बढ़ावोगे २४ हे ईश ! आज हमारो घर निश्चय बड़भागी है सब देवता पितृ प्राणी मनुष्य देवरूप जो तुमहौ तिनके चरणारविन्द को धोवन जल गङ्गारूप तीनों लोकनकूं पवित्रकरे है सो तुम जगत्के गुरु अधोक्षज भगवान् हमारे घरमें आयेहो याते हमारो घर बड़भागी है २५ भक्त हैं प्यारे जिनकों सत्य है वाणी जिनकी सबके हितकारी कृतके जाननवारे ऐसे जो तुमहौ तिनकूं त्यागि

त्वयोदितोऽयंजगतोहिताय यदायदावेदपथःपुराणः ॥ बाध्येत पाखण्डपथैरसद्भिस्तदा भवान्सत्त्वगुणंबिभर्त्ति २३ सत्वंप्रभोऽद्यवसुदेवगृहेऽवतीर्णःस्वांशेनभारमपनेतुमिहासिभूमेः ॥ अक्षौहिणीशतवधेनसुरेतरांशराज्ञाममुष्यचकुलस्ययशोवितन्वन् २४ अद्येशनोवसतयःखलुभूरिभागायःसर्व्वदेवपितृभूतनृदेवमूर्त्तिः ॥ यत्पादशौचसलिलंत्रिजगत्पुनाति सत्वंजगद्गुरुरधोक्षजयाःप्रविष्टः २५ कःपण्डितस्त्वदपरंशरणंसमीयाद्भक्तप्रियादृतगिरःसुहृदःकृतज्ञात् ॥ सर्व्वान्ददातिसुहृदोभजतोऽभिकामानात्मानमप्युपचयापचयौनयस्य २६ दिष्ट्याजनार्दनभवानिहनःप्रतीतोयोगेश्वरैरपिदुरापगतिःसुरेशैः ॥ छिन्ध्याशुनःसुतकलत्रधनाप्तगेहदेहादिमोहरशनांभवदीयमायाम् २७ इत्यर्चितःसंस्तुतश्च भक्तेनभगवान्हरिः ॥ अक्रूरंसस्मितंप्राह गीर्भिःसंमोहयन्निव २८ श्रीभगवानुवाच ॥ त्वंनोगुरुःपितृव्यश्च श्लाघ्योबन्धुश्चनित्यदा ॥ वयंतुरक्ष्याःपोष्याश्च अनुकम्प्याःप्रजाहिवः २९ भवद्विधामहाभागानिषेव्याअर्हसत्तमाः ॥ श्रेयस्कामैर्नृभिर्नित्यं देवाःस्वार्थानसाधवः ३० नह्यम्मयानितीर्थानि नदेवामृच्छिलामयाः ॥ तेपुनन्त्युरुकालेन दर्शनादेवसाधवः ३१ सभवान्सु

कै ऐसो बुद्धिमान् कौनहै जो अन्यकी शरण लेइ भजन करनवारेन कूं सम्पूर्ण कामनान कों देउहौ और अपने आत्माकूं भी देउहौ और तुम्हारे यह उत्तम है यह नीचहै यह भेद नहींहै २६ हे जनार्दन ! अपने घरमें आयके दर्शनदीनो यह बड़ो मङ्गलभयो योगेश्वर और देवता ये तुम्हारे स्वरूपकूं नहीं जाने हैं पुत्र स्त्री धन हितकारी घर देहादिकनमें मोहकी रस्सीरूप जो तुम्हारी मायाहै सो हमकों लगिरही है ताय जल्दी काटौ २७ भक्त जो अक्रूर है ताने पूजन और स्तुतिकरी ऐसे भगवान् श्रीकृष्ण वाणीनसूं मोहित करत मुसिकायकै अक्रूर जीतें बोलतभये २८ श्रीकृष्ण भगवान् कहे है तुम हमारे गुरुहौ चचाहौ नित्य स्तुति करिवे योग्यहौ बन्धुहौ हम तुम्हारे लरिकावारेहैं हमारी रक्षाकरो पोषणकरो हमपै कृपाकरो २९ हे पूज्यनमें श्रेष्ठ ! तुम सदृश बड़भागी कल्याण की जिनके चाहना ऐसे मनुष्यन सों नित्य सेवा करिवे लायकहौ देवता आप स्वार्थी हैं साधु महात्मा आप स्वार्थी नहीं होयहैं ३० कहा जलमय तीर्थ नहीं हैं और मृत्तिका शिलान के बने देवता नहीं हैं किन्तु हैं परन्तु वे सब बहुत दिन पर्य्यन्त सेवा करनेते पवित्र करे हैं और साधु जे हैं ते दर्शनही ते पवित्र करेहै ३१ हे अक्रूरजी ! हमारे सुहृदनमें उत्तमहौ याते

पाण्डवन के कल्याण करिवे के लिये हस्तिनापुर कूं जावो ३२ पिता पाण्डुके मरणभये पीछे माता जो कुन्ती है तासहित दुःखित जे पाण्डव बालक हैं तिनकों धृतराष्ट्र अपने पुरमें ले आयो है याके पास रहे हैं यह हमने सुनी है ३३ लुब्धहै बुद्धि जाकी ऐसो अम्बिकाको पुत्र राजा धृतराष्ट्र भय्या के पुत्र पाण्डवनमें समता नहीं राखे हैं दुष्ट जे दुर्योधनकूं आदिलैके पुत्र हैं तिनके अधीन होयग्यो है आंधरी जाकी दृष्टिहै ३४ तुम अब हस्तिनापुरकी जावो बुरीभली उनकी सब खबरि लावो हम जानिकै पाण्डवन कों जामें सुखहोय वह उपाय करेंगे ३५ या प्रकार अक्रूरजी सों कहिकै छ प्रकार के ऐश्वर्य्ययुक्त हरि श्रीकृष्णचन्द्र बलदेव और उद्धवजी कों संगलैके अपने घर आवतभये ३६ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेऽक्रूरप्रेषणोनामाष्टचत्वारिंशोऽध्याय. ४८ ॥

( ऊनपञ्चाशत्तमेतुगत्वाऽक्रूरोगजाह्वयम् ॥ राज्ञःस्वभ्रातृपुत्रेषुबुद्ध्वावैषम्यमागमत् १ उनचासवें अध्याय में अक्रूरजी हस्तिनापुर जाकर धृतराष्ट्र राजाको अपने भाई के पुत्रोंमें विषमता जानकर

हृदांवैनः श्रेयाञ्छ्रेयश्चिकीर्षया ॥ जिज्ञासार्थंपाण्डवानां गच्छस्वत्वंगजाह्वयम् ३२ पितर्य्युपरतेबालाः सहमात्रासुदुःखिताः ॥ आनीताःस्वपुरंराज्ञाव सन्तइतिशुश्रुम ३३ तेषुराजाऽम्बिकापुत्रो भ्रातृपुत्रेषुदीनधीः ॥ समोनवर्त्ततेनूनंदुष्पुत्रवशगोऽन्धदृक् ३४ गच्छजानीहितद्वृत्तमधुनासाध्वसाधुवा ॥ विज्ञायतद्विधास्यामोयथाशंसुहृदांभवेत् ३५ इत्यक्रूरंसमादिश्य भगवान्हरिरीश्वरः ॥ सङ्कर्षणोद्धवाभ्यां वैततःस्वभवनंययौ ३६ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेऽक्रूरप्रेषणोनामाऽष्टचत्वारिंशोऽध्यायः ४८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ सगत्वाहास्तिनपुरं पौरवेन्द्रयशोऽङ्कितम् ॥ ददर्शतत्राम्बिकेयंसभीष्मंविदुरंपृथाम् १ सहपुत्रञ्चबाह्लीकं भारद्वाजंसगौतमम् ॥ कर्णंसुयोधनंद्रौणिं पाण्डवान्सुहृदोऽपरान् २ यथावदुपसङ्गम्य बन्धुभिर्गान्दिनीसुतः ॥ सम्पृष्टस्तैःसुहृद्वार्त्तां स्वयंचापृच्छदव्ययम् ३ उवासकतिचिन्मासान्राज्ञोवृत्तविवित्सया ॥ दुष्प्रजस्याल्पसारस्यखलच्छन्दानुवर्त्तिनः ४ तेजओजोबलंवीर्य्यंप्रश्रयादींश्चसद्गुणान् ॥ प्रजानुरागंपार्थेषुनसहद्भिश्चिकीर्षितम् ५

मथुरापुरी में प्राप्त होजाते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! पुरवंशी राजान के यशते शोभायमान जो हस्तिनापुर है तामें जायके अम्बिकाको पुत्र धृतराष्ट्र तिनें अक्रूर जी देखत भये और भीष्मपितामह विदुर कुन्ती और सोमदत्त पुत्रसहित बाह्लीक भारद्वाज अर्थात् द्रोणाचार्य्य गौतम अर्थात् कृपाचार्य्य कर्ण दुर्योधन अश्वत्थामा पाचों पाण्डव और जे सुहृद् हैं तिन सबकूं देखत भये १ । २ गान्दिनीकेपुत्र अक्रूरजी बन्धुनकेसङ्ग यथायोग्य मिलिकै ते बन्धु सुहृदनकी वार्त्ता अक्रूरजी तें पूंछतभये और अक्रूरजी आप उनते कुशल क्षेम पूंछत भये ३ दुष्ट हैं पुत्र जाके और अल्प है बुद्धि जाकी दुष्ट कर्णादिकन के कहे में चलै ऐसो राजा धृतराष्ट्र ताके वृत्तान्त जानिवे के कारण कितनेऊं मासपर्य्यन्त अक्रूरजी वहाँ वास करतभये ४ तेज अर्थात् प्रभाव ओजोबल अर्थात् शस्त्र चलायवे की निपुणता वीर्य्य अर्थात् शूरता पाण्डवन में प्रजा को स्नेह वीरता सों आदि लैके जे अच्छे गुण हैं तिनें नहीं सहारें ऐसे जे धृतराष्ट्र के पुत्र हैं तिनकी और जो कछु आगे करिवे

की इच्छा है ताय और धृतराष्ट्र के पुत्रन ने विषके देवे सूं आदि लेके जो कछु अन्याय करयो है सो सम्पूर्ण वार्त्ता कुन्ती और विदुर अक्रूरजी के आगे कहत भये ५।६ कुन्ती आयो जो भय्या अक्रूर है तासूं मिलि कै और अपने जन्मस्थानको स्मरण करिके नेत्रन में आँसू बहावति अक्रूर जी तें बोलत भई ७ हे सौम्य अर्थात् साधु! मेरे माता पिता कभऊं मेरो स्मरण करे है मेरे भय्या बहिन भय्या के पुत्र कुलकी स्त्री सखी ये सब कभऊं मेरी सुधि करे है शरणागतन को पालक भक्तन के ऊपर हित को करनवारो भय्या को पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कभऊं अपनी फूफी के पुत्रन की सुधि करे है कमल की तुल्य हैं नेत्र जाके ऐसो राम कभऊं सुधि करे है ८। ९ भेड़ियान के बीच में हरिणी जैसे घिर जाय ऐसे वैरीन के बीच में घिरी भई शोच करूं जो मैं हूं ताय वचन करिकै श्रीकृष्ण कहा समझावैगो पिता जिनके मरि गये ऐसे बालकन कों कहा समझावैगो १० हे कृष्ण! हे कृष्ण! हे महायोगिन्! हे विश्व के आत्मन्! हे विश्व के पालनकर्त्ता! हे गोविन्द!

कृतश्चधार्त्तराष्ट्रैर्यद्गरदानाद्यपेशलम् ॥ आचख्यौसर्वमेवास्मै पृथाविदुरएवच ६ पृथातुभ्रातरंप्राप्तमक्रूरमुपसृत्यतम् ॥ उवाचजन्मनिलयंस्मरन्त्यश्रुकलेक्षणा ७ अपिस्मरन्तिनःसौम्यपितरौभ्रातरश्चमे ॥ भगिन्योभ्रातृपुत्राश्च जामयःसख्यएवच ८ भ्रात्रेयोभगवान्कृष्णः शरण्योभक्तवत्सलः ॥ पैतृष्वस्त्रेयान्स्मरति रामश्चाम्बुरुहेक्षणः ९ सपत्नमध्येशोचन्तीं वृकाणांहरिणीमिव ॥ सान्त्वयिष्यतिमांवाक्यैः पितृहीनांश्चबालकान् १० कृष्णकृष्णमहायोगिन् विश्वात्मन्विश्वभावन ॥ प्रपन्नांपाहिगोविन्द शिशुभिश्चावसीदतीम् ११ नान्यत्तवपदाम्भोजात्पश्यामिशरणंनृणाम् ॥ बिभ्यतांमृत्युसंसारादीश्वरस्यापवर्गिकात् १२ नमःकृष्णायशुद्धायब्रह्मणेपरमात्मने ॥ योगेश्वराययोगाय त्वामहंशरणंगता १३ श्रीशुकउवाच ॥ इत्यनुस्मृत्यस्वजनंकृष्णंचजगदीश्वरम् ॥ प्रारुदद्दुःखिताराजन् भवतांप्रपितामही १४ समदुःखसुखोऽक्रूरो विदुरश्चमहायशाः ॥ सान्त्वयामासतुःकुन्तीं तत्पुत्रोत्पत्तिहेतुभिः १५ यास्यन् राजानमभ्येत्य विषमंपुत्रलालसम् ॥ अवदत्सुहृदांमध्ये बन्धुभिःसौहृदोदितम् १६ अक्रूरउवाच ॥ भोभोवैचित्रवीर्यत्वं कुरूणांकीर्त्तिवर्द्धन ॥ भ्रातर्यु

बालकन सहित दुःखित होय कै तेरी शरण आई जो मैं हूं ताकी रक्षा करो ११ मृत्युरूपी संसार ते भयभीत जे मनुष्य हैं तिनके ईश्वर तुम हौ और मोक्षके देनवारो जो चरणकमल है तासों अन्य कों शरण नहीं देखौं हूं १२ शुद्ध अर्थात् धर्म्मात्मा ब्रह्म अपरिच्छिन्न अर्थात् ढकिवे में नहीं आवै परमात्मा अर्थात् जीव के सखा योगेश्वर अर्थात् अणिमादिक शक्तियुक्त योग अर्थात् ज्ञानरूप ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र तुमहौ तिनकों नमस्कार है तुम्हारो मैंने शरण लियो है १३ अब श्रीशुकदेव जी कहै हैं हे राजन्परीक्षित्! या प्रकार जगत् के ईश्वर अपने भतीजे श्रीकृष्ण तिनकी सुधि करिकै तुम्हारी परदादी कुन्ती दुःखित होयकै रुदन करत भई १४ बराबर है दुःख और सुख जिनके ऐसे अक्रूर और बड़ो है यश जिनके ऐसे विदुर जी कुन्ती कूं समझावै हैं तुम्हारे पुत्र धर्म्म पवन इन्द्र इत्यादिकन के अंशतें उत्पन्न भये तुम इतनो शोच क्यों करो हौ या प्रकार कहत भये १५ चलते समय अपने पुत्रन में है स्नेह जाके और भतीजेन में विषमता जाके ऐसे राजा धृतराष्ट्र के पास जायकै सुहृदन के मध्य में जे रामकृष्णादिक बन्धु हैं तिन ने स्नेह ते कहे जे वचन हैं तिनें अक्रूर जी कहतभये १६ अब अक्रूरजी कहै हैं हे वैचित्रवीर्य्य कुल-

राष्ट्र कौरवन की कीर्त्ति के बढ़ावनवारे भय्या पाण्डु मरे तिनके पीछे अब तुम राजसिंहासन पै बैठे हौ अर्थात् राजा पाण्डु के पुत्र युधिष्ठिरादिक बैठे हैं तुम राज्य बैठे सो उचित नहीं है यह कटाक्ष करे है १७ अब अक्रूरजी कहे हैं बहुत उत्तम राज्य करो परन्तु या प्रकार वर्तोगे तो कल्याण होयगो सो अक्रूर जी कहे हैं धर्म्म करिकै पृथ्वी को पालन करोगे और शील करिकै प्रजा को आनन्द देउगे और भतीजेनमें और पुत्रन में समता राखोगे तब संसार में कल्याण और यशको पावोगे १८ और जो विषमता राखोगे तौ संसार में निन्दा होयगी और मरिकै नरक में जावोगे ता कारण पाण्डवन में और अपने पुत्रन में समता राखो १९ हे राजन् धृतराष्ट्र! या संसार में काहू को सत्सग सर्वकाल नहीं रहे है और अपनो देह भी सदा नहीं रहेहै देखो विचार करिकै स्त्री पुत्र ये सर्वदा कहाँ ते रहेंगे २० जीव अकेलोही जन्म लेइहै और अकेलोही मृत्यु पावै है अकेलोही पुण्यको फल सुख है ताकूं भोगे है और अकेलोही पाप को फल

परतेपाण्डावधुनासनमास्थितः १७ धर्मेणपालयन्नुर्वीप्रजाःशीलेनरञ्जयन् ॥ वर्त्तमानःसमःस्वेषु श्रेयःकीर्त्तिमवाप्स्यसि १८ अन्यथात्वाचरँल्लोके गर्हितो यास्यसेतमः ॥ तस्मात्समत्वेवर्त्तस्वपाण्डवेष्वात्मजेषु च १९ नेहचात्यन्तसंवासःकर्हिचित्केनचित्सह ॥ राजन्स्वेनापिदेहेन किमुजायात्मजादिभिः २० एकःप्रसूयतेजन्तुरेकएवप्रलीयते ॥ एकोऽनुभुङ्क्तेसुकृतमेकएवचदुष्कृतम् २१ अधर्मोपचितंवित्तं हरन्त्यन्येऽल्पमेधसः ॥ सम्भोजनीयापदेशैर्जलानीव जलौकसः २२ पुष्णातियानधर्मेण स्वबुद्ध्यातमपण्डितम् ॥ तेऽकृतार्थंप्रहिण्वन्तिप्राणारायःसुतादयः २३ स्वयंकिल्बिषमादाय तैस्त्यक्तोनार्थकोविदः ॥ असिद्धार्थोविशत्यन्धंस्वधर्मविमुखस्तमः २४ तस्माल्लोकमिमंराजन्स्वप्नमायामनोरथम् ॥ वीक्ष्यायम्यात्मनाऽऽत्मानंसमःशान्तोभवप्रभो २५ ॥ धृतराष्ट्रउवाच ॥ यथावदतिकल्याणीं वाचंदानपतेभवान् ॥ तथाऽनयानतृप्यामि मर्त्यःप्राप्ययथाऽमृतम् २६ तथाऽपिसूनृतासौम्य हृदिनस्थीयतेचले ॥ पुत्रानुरागविषमे विद्युत्सौदामिनीयथा २७ ईश्वरस्यविधिंकोनुविधुनोत्यन्यथापुमान् ॥ भूमेर्भारावताराय योऽवतीर्णोयदोःकुले २८ योदुर्विमर्शपथ

दुःख है ताकूं भोग करे है २१ अज्ञानी पुरुष ने जो पाप करिकै धनसञ्चय कर्यो है ताकूं स्त्री पुत्र भय्या बन्धु होयके लेइ हैं जैसे जल की रहनवारी मछरीन को जिवावनवारो जल है ताकूं वाके पुत्र पीलेइ है तब वाकों कष्ट होय है २२ पापही है एक मार्ग को खर्च जाके ऐसो पुरुष नरक में परे है यह कहे हैं अधर्म्म तें अपने मानिके प्राण धन पुत्रादिकन को भरण पोषण करे हैं और जब भोग जिनकूं नहीं मिले है तब वा अज्ञानी पुरुष कूं त्यागि देइ हैं २३ जब पुत्रादिक जाकों त्यागि देइ हैं तब सब के पाप कों अपने शिर पै धरिकै वही पूर्ण नरक में परे है २४ ता कारण हे समर्थ राजा धृतराष्ट्र! स्वप्न और बाजीगर की माया तथा मनको विचार ये सब तुमकूं मिथ्याभूत दिखाई देय हैं तैसेही या संसार कूं मिथ्याभूत समझिकै आपही अपने मनको रोकिके समता राखौ शान्तहोउ २५ राजा धृतराष्ट्र कहे हैं हे दाननके पति अक्रूर! जे तुम कल्याणकारक श्रेष्ठ वचन कहो हौ तिनकूं श्रवण करत करत मेरो मन तृप्त नहीं होयहै जैसे मनुष्य अमृतकूं पान करत करत तृप्त नहीं होय है या प्रकार २६ तथापि हे अक्रूर! मेरो चञ्चल पुत्रन में स्नेह है तासूं विषम जो हृदय है तामें तुम्हारी प्यारी बात ठहरे नहीं है जैसे स्फटिकमणि के सुदामा पर्वत पै

बिजुरी चमकिकै स्थिर नहीं रहेहै या प्रकार २७ ऐसो तुम जानो हौ फेरि मोह क्यों करो हौ जो या प्रकार कदाचित् अक्रूरजी कहो ताको उत्तर धृतराष्ट्र देइ हैं ईश्वरकी माया कूं कौन पुरुष अन्यथा करिसकै हैं जो ईश्वर ने पृथ्वी को भार उतारिवे के कारण यादवन के कुलमें आयकै अवतार लियो है २८ जो ईश्वर विचारमें न आवै ऐसी जो अपनी माया है तासूं या विश्व कूं उत्पन्न करिकै और तामें प्रवेश करिकै कर्म्म और कर्म्मन के फलन कू न्यारे न्यारे करिके जीवन कों देइ है जानिवे न आवै ऐसो जो विहार अर्थात् खेल है सोई है मुख्य कारण जा संसारचक्र को ऐसे जो परमेश्वर तुमहौ तिनकूं नमस्कार है २९ अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजनपरीक्षित्! या प्रकार यदुवंशोत्पन्न अक्रूरजी धृतराष्ट्र को अभिप्राय जानिकै सुहृदन सूं आज्ञा मांगिकै फेरि

यानिजमाययेदं सृष्ट्वागुणान्विभजतेतदनुप्रविष्टः ॥ तस्मैनमोदुरवबोधविहारतन्त्रसंसारचक्रगतयेपरमेश्वराय २९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्यभिप्रेत्यनृपतेरभिप्रायंसयादवः ॥ सुहृद्भिःसमनुज्ञातः पुनर्यदुपुरीमगात् ३० शशंसरामकृष्णाभ्यांधृतराष्ट्रविचेष्टितम् ॥ पाण्डवान्प्रतिकौरव्य यदर्थंप्रेषितःस्वयम् ३१ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेऽष्टादशसाहस्र्यांसंहितायांदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेएकोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ४९ ॥ पूर्व्वार्द्धः समाप्तिमगमत् ॥

इति श्रीमद्भागवतेदशमस्कन्धपूर्व्वार्द्धःसमाप्तः ॥

---

मथुरापुरीमें आवतभये ३० हे कुरुवंशोत्पन्न राजन् परीक्षित्! वलदेव श्रीकृष्णचन्द्र ने आय जिस कारण अक्रूरजी कों पाण्डवन के पास भेजो हो सो सब धृतराष्ट्र की कथित वार्त्ता अभिप्राय आयकै श्रीवलदेवजी और श्रीकृष्णचन्द्रजी सूं कहतभयो ३१ इति श्रीमच्छुक्लयजुर्वेदान्तर्गतमाध्यन्दिनीशाखाध्येतृवैयाघ्रपदगोत्रजातविश्वामित्रपुराधिपश्रीमन्नृपतिजयविशोरदेवात्मजश्रीगिरिप्रसादवर्म्माज्ञयापण्डिताङ्गदशर्म्मशास्त्रिरचितायांश्रीमन्महाभागवतार्थस्वरूपिण्यादशमस्कन्धेएकोनपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ४९ ॥

समाप्तश्चायम्पूर्व्वार्द्धः ॐ तत्सत् श्रीगोपीजनवल्लभार्प्पणमस्तु ॐ शान्तिः ३ ॥



॥ इति श्रीमद्भागवतं दशमस्कन्धपूर्वार्द्धम् ॥

# दशमस्कन्ध उत्तरार्द्ध




द्विविद
रा


कृ.
सुदामा.


रा.
सुभद्रा
रेवती
अर्जुन
पति


शिशु
कृष्ण
राजसूयज्ञ


शाल्व
प्रद्यु.


कुरुक्षेत्र


यात्रासमूह


रोम
राम
भस्मा
कृष्ण.
शिव


परब्रह्म
वेदा

तिथ्य करत भयो ३४ या प्रकार एक ठौर भये जे राजा हैं तिनमें जैसो जाको पराक्रम है जैसी अवस्था है और जैसो जाके वल है जितनो जाके धन है ताको ताही प्रकार सम्पूर्ण वस्तुन करिकै राजा भीष्मक पूजन करत भयो ३५ विदर्भपुर के जे वासी हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र कूं आयो सुनिकै नेत्ररूप अञ्जलीन सूं श्रीकृष्ण के मुखकमल कूं पीवत भये ३६ दोषरहित जो रुक्मिणी है सो श्रीकृष्णचन्द्र की स्त्री होइवे योग्य है ऐसेही श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणी के पति होनेके योग्य हैं ३७ जो कुछ हमने पुण्य करे हैं ताके प्रभाव करिकै त्रिलोकी को करनवारो ईश्वर प्रसन्न होय कै अनुग्रह करो और हम यही अनुग्रह चाहे है कि श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मिणी को पाणिग्रहण करैं ३८ या प्रकार प्रेमवद्ध होय कै सम्पूर्ण पुरवासी कहत भये कन्या जो रुक्मिणी है सो पुर तें वाहिर निकसि कै प्यादे जाकी रक्षा करैं ऐसी देवी अम्बिका के मन्दिर में जाति भई ३९ मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र के चरणकमल को भले प्रकार ध्यान करत अम्बिका भवानी के चरणारविन्द के

योःसानुगयोरातिथ्यंविदधेयथा ३४ एवंराज्ञांसमेतानां यथावीर्यंयथावयः ॥ यथाबलंयथावित्तं सर्वैःकामैःसमर्हयत् ३५ कृष्णमागतमाकर्ण्य विदर्भपुरवासिनः ॥ आगत्यनेत्राञ्जलिभिःपपुस्तन्मुखपङ्कजम् ३६ अस्यैवभार्याभवितुं रुक्मिण्यर्हतिनापरा ॥ असावप्यनवद्यात्मा भैष्म्याःसमुचितःपतिः ३७ किञ्चित्सुचरितंयन्नस्तेनतुष्टस्त्रिलोककृत् ॥ अनुगृह्णातुगृह्णातु वैदर्भ्याःपाणिमच्युतः ३८ एवंप्रेमकलाबद्धावदन्तिस्मपुरौकसः ॥ कन्याचान्तःपुरात्प्रागाद्भटैर्गुप्ताऽम्बिकालयम् ३९ पद्भ्यांविनिर्ययौद्रष्टुं भवान्याःपादपल्लवम् ॥ साचानुध्यायतीसम्यग्मुकुन्दचरणाम्बुजम् ४० यतवाङ्मातृभिःसार्द्धं सखीभिःपरिवारिता ॥ गुप्ताराजभटैःशूरैः सन्नद्धैरुद्यतायुधैः ॥ मृदङ्गशङ्खपणवास्तूर्यभेर्यश्चजघ्निरे ४१ नानोपहारबलिभिर्वारमुख्याःसहस्रशः ॥ स्रग्गन्धवस्त्राभरणैर्द्विजपत्न्यःस्वलङ्कृताः ४२ गायन्तश्चस्तुवन्तश्चगायकावाद्यवादकाः ॥ परिवार्यवधूंजग्मुः सूतमागधवन्दिनः ४३ आसाद्यदेवीसदनं धौतपादकराम्बुजा ॥ उपस्पृश्यशुचिःशान्ताप्रविवेशाऽम्बिकान्तिकम् ४४ तांवैप्रवयसोबालां विधिज्ञाविप्रयोषितः ॥ भवानींवन्दयाञ्चक्रुर्भवपत्नीभवान्विताम् ४५ नमस्येत्वाऽम्बिकेऽभीक्ष्णंस्वसन्तानयुतांशिवाम् ॥ भूयात्पतिर्मेभगवान्कृष्णस्तदनुमोदताम् ४६ अद्भिर्गन्धाक्षतैर्धूपैर्वासःस्रङ्माल्यभूषणैः ॥ नानो

दर्शन के निमित्त पाँवनही जात भई ४० मौन धारण कियो है पुरोहितानी सङ्ग और सखी सहेली जाके सङ्ग हैं कवच पहिरि पहिरि कै शस्त्र हाथन में लैके पहरदार राजा के सिपाही रक्षा निमित्त जाके सङ्ग हैं मृदङ्ग शङ्ख ढोल तुरही भेरि ये वाजे सङ्ग वजत भये ४१ उत्तम उत्तम हजारन वेश्या सङ्ग में नाचत जाति भई माला चन्दन वस्त्र गहनेन सूं शृङ्गार करिके और अनेकप्रकार की सामग्री भेंट लैके द्विजन की स्त्री सग जाति भई ४२ गवैया हैं ते और वाजेन के वजवैया हैं ते और सूत जागा वन्दीजन हैं ते रुक्मिणी कू वीच में करिके गावत और स्तुति करत जात भये ४३ देवी के मन्दिर में जाय कमलरूपी पाव हाथ धोइ आचमन करि पवित्र होयकै शान्त है स्वरूप जाको ऐसी रुक्मिणी अम्बिका देवीके पास जातिभई ४४ विधिकी जाननवारी जे वृद्ध ब्राह्मणन की स्त्री हैं ते वाला जो रुक्मिणी है तापै महादेव की पत्नी महादेवसहित जो भवानी है ताकी पूजा करावति भई ४५ हे अम्बिके पार्वती! अपने सन्तानसहित जो मङ्गलरूपिणी तुम हौ तिनैं वारवार

प्रणाम करूं हूं भगवान् जो श्रीकृष्ण हैं सो मेरे पति होउ या प्रकार शिर नवाइ कै रुक्मिणी प्रार्थना करत भई ४६ जल चन्दन अक्षत धूप वस्त्र माला फूल गहने और नानाप्रकारकी सामग्रीन की भेटन सूं और न्यारी न्यारी जे दीवान की पंक्ति हैं तिन सूं देवीकी पूजा करति भई ४७ताही प्रकार तिन सामग्रीन सूं और नोन के पुआ पान कलाये सुपारी गाड़े इन सूं सौभाग्यवती जे ब्राह्मणन की स्त्री हैं तिनकी पूजा करत भई ४८ रुक्मिणी देवी कूं और ब्राह्मणन की स्त्रीन कूं नमस्कार करत भई और प्रसाद है ताइ लेत भई ब्राह्मणन की स्त्री आशीर्वाद देत भई ४९ ताके पीछे मौन कूं त्यागि के जड़ाऊ जो मुँदरी है तासूं शोभायमान जो हाथ है तासूं दासी को हाथपकरिके देवी के मन्दिर सूं बाहिर निकसतिभई ५० ईश्वर की मायाकी तुल्य बड़ेबड़े जे शूरवीर राजान की मोहनवारी सुन्दर जाकी कटि कुण्डलनकरि शोभायमान हैं मुख जाको रजोदर्शन जाके भयो नहीं रत्नकी जड़ाऊ कौंधनी पहिरे प्रकटभये हैं स्तन जाके और मुखपै छूटे जे केशहैं तिन सूं नेत्र जाके चलायमान हैं ५१ सुन्दर जाकी मुसिक्यानि कुँदुरू के फल की तुल्य अरुण जे ओष्ठ हैं तिनकी कान्तिसूं अरुणता जिनमें झलकै ऐसे जे दांत हैं तेईहैं मानों कुन्दकली जाके

पहारबलिभिःप्रदीपावलिभिःपृथक् ४७ विप्रस्त्रियःपतिमतीस्तथातैःसमपूजयत् ॥ लवणापूपताम्बूलकण्ठसूत्रफलेक्षुभिः ४८ तस्यैस्त्रियस्ताःप्रददुःशेषां युयुजुराशिषः ॥ ताभ्योदेव्यैनमश्चक्रे शेषाञ्चजगृहेवधूः ४९ मुनिव्रतमथत्यक्त्वा निश्चक्रामाम्बिकागृहात् ॥ प्रगृह्यपाणिनाभृत्यांरत्नमुद्रोपशोभिना ५० तांदेवमायामिववीरमोहिनीं सुमध्यमांकुण्डलमण्डिताननाम् ॥ श्यामांनितम्बार्पितरत्नमेखलां व्यञ्जत्स्तनीकुन्तलशङ्कितेक्षणाम् ५१ शुचिस्मितांबिम्बफलाधरद्युतिशोणायमानद्विजकुन्दकुड्मलाम् ॥ पदाचलन्तींकलहंसगामिनीं सिञ्जत्कलानूपुरधामशोभिना ५२ विलोक्यवीरामुमुहुःसमागता यशस्विनस्तत्कृतहृच्छयार्दिताः ॥ यांवीक्ष्यतेनृपतयस्तदुदारहासव्रीडावलोकहृतचेतसउज्झितास्त्राः ५३ पेतुःक्षितौगजरथाश्वगताविमूढायात्राच्छलेनहरयेऽर्पयतींस्वशोभाम् ॥ सैवंशनैश्चलयतीचलपद्मकोशौ प्राप्तिंतदाभगवतःप्रसमीक्षमाणा ५४ उत्सार्यवामकरजैरलकानपाङ्गैः प्राप्तान्ह्रियैक्षतनृपान् ददृशेऽच्युतंसा ॥ तांराजकन्यांरथमारुरुक्षतीं जहारकृष्णोद्विषतांसमीक्षताम् ५५ रथंसमारोप्यसुपर्णलक्षणं राजन्यचक्रंपरिभूयमाधवः ॥ ततोययौरामपुरो

राजहंस हंसिनी की तुल्य है गमन जाको झनतकार शब्दकूं करै ऐसो जो सुन्दरनूपुर ताकी जो शोभा ता करिकै है शोभा जाकी ऐसे चरणनसूं चलैहै ऐसी रुक्मिणीकूं देखिकै जे बड़ेबड़े यशस्वी राजा तिनकूं व्यापो जो कामदेव तासूं पीड़ित होयके मोहित होत भये ता रुक्मिणी की उदार हँसनि लज्जापूर्वक चितवनि इनसूं हरि गये हैं चित्त जिनके ऐसे जे राजा हैं ते हथियारनकूं छोड़ि के ५२।५३ हाथी रथ घोड़ा पै तें मूढ होयकै पृथ्वी में गिरत भये कैसी रुक्मिणी है यात्राके मिष करिकै श्रीकृष्णचन्द्रकूं अपनी शोभा दिखावै है या प्रकार चलायमान कमलकोश की तुल्य कोमल जे चरण हैं तिनें हौले हौले चलाय के ता समय श्रीकृष्ण के आयवेको पैंड़ो देखे ऐसी जो रुक्मिणी है ५४ सो बायें हाथ के जे नख हैं तिन सूं अलकन कूं उठाय कै आये जे राजा हैं तिनें कटाक्ष करिके लाजसूं देखतभई और आगे ठाढ़े जो श्रीकृष्ण हैं तिनें देखतभई रथमें बैठ्यो चाहे ऐसी जो भीष्मक राजाकी कन्या रुक्मिणी हैताय श्रीकृष्णचन्द्र शत्रुनके देखत हरतभये ५५ गरुड़की

है ध्वजा जामें ऐसे रथमें बैठारिकै क्षत्रियनकी सेनाकूं जीतिके श्रीकृष्ण जातभये जैसे स्यारनके बीचमेंते अपने भागकूं लैके सिंह चल्योजायहै ऐसे रामहैं मुख्य जिनमें ऐसे यादवनसहित रुक्मिणी कूं लैके श्रीकृष्णचन्द्र हौले हौले जात भये ५६ जरासन्ध है मुख्य जिन में ऐसे अभिमानी राजा हैं ते यशको जामें नाश ऐसो अपनो अपमान है ताय नहीं सहारतभये अहो हम कूं धिक्कारहै जैसे सिंहन के यशकूं स्यार हरै ऐसे धनुर्धारी जे हम हैं तिनको यश ग्वारियानने हरिलियो ५७ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुक्मिणीहरणंनामत्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५३ ॥

(चतुःपञ्चाशत्तमेतुजित्वाराज्ञोऽरिपक्षगान् ॥ रुक्मिणंचविरूप्याथभैष्म्याःपाणिंपुरेऽग्रहीत् १चौवनवें अध्याय में शत्रुके पक्ष के राजाओं को कृष्णजी जीतकर रुक्मीको विरूपकर द्वारकापुरीमें रुक्मिणीजी के साथ विवाह करतेभये १) अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार अत्यन्तहै क्रोध जिनके कवचनकूं पहिरे ऐसे जे सम्पूर्ण राजा है ते अपनी अपनी सवारीनपै चढि

गमैःशनैः सृगालमध्यादिवभागहृद्धरिः ५६ तंमानिनःस्वाभिभवंयशःक्षयंपरेजरासन्धवशानसेहिरे ॥ अहोधिगस्मान्यशआत्तधन्वनां गोपैर्हृतंकेसरि णांमृगैरिव ५७ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुक्मिणीहरणंनामत्रिपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५३ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ इतिसर्वेसुसंरब्धावाहनारुह्यदंशिताः॥ स्वैःस्वैर्बलैःपरिक्रान्ताअन्वीयुर्धृतकार्मुकाः १ तानापततआलोक्य यादवानीकयूथपाः ॥ तस्थुस्तत्सम्मुखाराजन् विस्फूर्ज्यस्वधनूंषिते २ अश्वपृष्ठेगजस्कन्धेरथोपस्थेचकोविदाः ॥ मुमुचुःशरवर्षाणि मेघाअद्रिष्वपोयथा ३ पत्युर्बलंशरासारै श्छन्नंवीक्ष्यसुमध्यमा ॥ सव्रीडमैक्षत्तद्वक्त्रं भयविह्वललोचना ४ प्रहस्यभगवानाहमास्मभैर्वामलोचने ॥ विनङ्क्ष्यत्यधुनैवैतत्तावकैःशात्रवंबलम् ५ तेषांत द्विक्रमंवीरागदसङ्कर्षणादयः ॥ अमृष्यमाणानाराचैर्जघ्नुर्हयगजान्रथान् ६ पेतुःशिरांसिरथिनामश्विनांगजिनांभुवि ॥ सकुण्डलकिरीटानि सोष्णी षाणिचकोटिशः ७ हस्ताःसासिगदेष्वासाः करभाऊरवोऽङ्घ्रयः ॥ अश्वाश्वतरनागोष्ट्रखरमर्त्यशिरांसिच ८ हन्यमानबलानीकावृष्णिभिर्जयकाङ्क्षिभिः॥

के सेनाकूं संग लैके धनुषनकूं उठायकै पीछेतें आवत भये १ यादवनकी सेनाके जे यूथहैं तिनके पालन करनवारे जे मुख्य मुख्य यादवहैं ते राजानकूं देखिकै हे राजन् परीक्षित् ! अपने धनुषन कूं टंकार करिकै सम्मुख ठाढे होत भये २ युद्धःकरने में निपुण जे राजा हैं ते घोडान की पीठि पै हाथीन के कन्धा पै रथ के ऊपर बैठिके जैसे पर्वतन के ऊपर मेघ जल वर्षावें हैं ऐसे बाणन की वर्षा करतभये ३ सुन्दरहै कटि जाकी ऐसी जो रुक्मिणी है सो पति जो श्रीकृष्णहैं तिनकी सेनाकूं बाणन सूं ढकी देखिके भयकरिके विह्वल है नेत्र जाके ऐसी लाजसूं श्रीकृष्णको मुख है ताय देखतिभई ४ भगवान् जो श्रीकृष्ण हैं सो हँसिके बोलत भये हे वामलोचने अर्थात् मनोहर है नेत्र जाके ! ऐसी जो तू सो भय मति करै अबहीं तुम्हारी ओर के जे यादव हैं ते शत्रुन की सेना कूं अबहीं नाश कर देंगे ५ गद सङ्कर्षण कूं आदि लैके जे शूरवीर हैं ते तिनके पराक्रम कूं नहीं सहिसके घोड़ा हाथी रथ हैं तिनें बाणन सूं नाश करत भये ६ रथन में बैठे हैं तिन के और घोड़ान पै चढे हैं तिनके और हाथीन पै बैठे हैं तिनके कुण्डल मुकुट पगड़ीन सहित करोड़न शिर कटिकै पृथ्वी पै गिरत भये ७ तरवार गदा धनुषन सहित जे हाथ हैं ते कटिके गिरत भये करभन की

तुल्य जे जंघा हैं ते कटिके गिरतभये घोड़ा रावर हाथी ऊंट गधा मनुष्य इनके कटिके शिर गिरत भये ८ जीतिवे की है इच्छा जिनके ऐसे जे यादव हैं तिन ने मारे हैं सेना के झुण्ड जिन के ऐसे जरासन्ध सूं आदि लैके राजा हैं ते विमुख होयकै जात भये ९ मानो स्त्री जाकी हरिगई ऐसो व्याकुल शोभा जाकी हत भई उत्साह जाको गयो मुख जाको शुष्क होयगयो ऐसो राजा शिशुपाल है ताके पास आयकै सब राजा बोलत भये १० हे पुरुषन में सिंह राजा शिशुपाल ! तुम अपने मनकी उदासीनता कूं त्यागो देहधारीन कूं सुख और दुःख सर्वदा नहीं रहे हैं ११ जैसे काठकी पुतरी नचावनवारेकी इच्छा करिके नाचेहै ऐसेही ईश्वर के अधीन जो जीवहै ताकूं सुख दुःख होयहै १२ कृष्णतें सत्रहवार तेईस अक्षौहिणी सेनालैके युद्धमें हार्यो केवल एकवेर जीत्यो तथापि मैं शोच नहीं करूं हूं कदाचित् हर्ष नहीं मानू हूं दैवके वश जो काल है ताने समस्तजगत् चलायमान कियोहै यह मैं जानूंहूं १३ । १४ बड़े बड़े शूरवीरन के यूथ तिनके पालन करन

राजानोविमुखाजग्मुर्जरासन्धपुरःसराः ९ शिशुपालंसमभ्येत्य हृतदारमिवाऽऽतुरम् ॥ नष्टत्विषंगतोत्साहं शुष्यद्वदनमब्रुवन् १० भोभोःपुरुषशार्दूल दौर्मनस्यमिदंत्यज ॥ नप्रियाप्रिययोराजन्निष्ठादेहिषुदृश्यते ११ यथादारुमयीयोषिन्नृत्यतेकुहकेच्छया ॥ एवमीश्वरतन्त्रोऽयमीहतेसुखदुःखयोः १२ शौरेःसप्तदशाहंवै संयुगानिपराजितः ॥ त्रयोविंशतिभिःसैन्यैर्जिग्यएकमहंपरम् १३ तथाप्यहंनशोचामि नप्रहृष्यामिकर्हिचित् ॥ कालेनदैवयुक्तेन जानन्विद्रावितंजगत् १४ अधुनापिवयंसर्वे वीरयूथपयूथपाः ॥ पराजिताःफल्गुतन्त्रैर्यदुभिःकृष्णपालितैः १५ रिपवोजिग्युरधुनाकालआत्मानुसारिणि ॥ तदावयंविजेष्यामोयदाकालःप्रदक्षिणः १६ एवंप्रबोधितोमित्रैश्चैद्योऽगात्सानुगःपुरम् ॥ हतशेषाःपुनस्तेऽपि ययुःस्वंस्वंपुरंनृपाः १७ रुक्मीतुराक्षसोद्वाहं कृष्णद्विडसहन्स्वसुः ॥ पृष्ठतोऽन्वगमत्कृष्णमक्षौहिण्यावृतोवली १८ रुक्म्यमर्षीसुसंरब्धः शृण्वतांसर्वभूभुजाम् ॥ प्रतिजज्ञेमहाबाहुर्दंशितःसशरासनः १९ अहत्वासमरेकृष्णमप्रत्यूह्यचरुक्मिणीम् ॥ कुण्डिनंनप्रवेक्ष्यामि सत्यमेतद्ब्रवीमिवः २० इत्युक्त्वारथमारुह्य सारथिंप्राहसत्वरः ॥ चोदयाश्वान्यतःकृष्ण

वारेनके जे यूथ तिनके पालन करनवारे जे हमहैं ते थोड़ीहै सेना जिनकी कृष्णहै पालन करनवारो जिनको ऐसे यादवन तें अब हारिगये १५ या समय उनके दिन अच्छे है तासूं हम शत्रुनकूं जीतत भये जब हमारे दिन अच्छे आवेंगे तब हम जीतेंगे १६ याप्रकार मित्रनने समझायो तब शिशुपाल अपने चाकर टहलुआनकूं संगलैके अपने देशकूं जातभयो मरेन ते बाकी बचे जे राजा हैं ते भी अपने २ पुरन कूं जातभये १७ कृष्णको वैरी जो रुक्मी है सो बहिनिको युद्धमें ते हरिके लेजायबोहै ताकूं नहीं सहिकै एक अक्षौहिणी सेना कों संगलैके बली जो रुक्मी है सो कृष्णके पीछे दौरत भयो १८ असहनता जाकूं आइगई क्रोधित होयकै कवच जाने पहिर लियो धनुष् ग्रहण करिकै सब राजान के श्रवण करत बड़ी है भुजा जाकी ऐसो रुक्मी प्रतिज्ञा करतभयो १९ युद्ध में कृष्ण के मारे विना और रुक्मिणीके बगदाये विना कुण्डिनपुरमें न आऊंगो यह मैं सत्य कहूंहूं २० रुक्मी या प्रकार कहिके रथ में बैठि के रथवान् सूं कहत भयो कि जहाँ कृष्ण है तहाँ शीघ्र घोड़ान

कूं हाँकिकै लै चलो वाके संग मेरो युद्ध होयगो २१ बड़ी है दुष्टबुद्धि जाकी गौवन को चरावनवारो जो कृष्ण है ताके पराक्रम के मद कूं पैने बाणन सूं मारि के अब हरिलेउंगो ऐसो कृष्ण जोरावरी मेरी बहिनि कूं हरिलेगयो है २२ खोंटी है बुद्धि जाकी ऐसो रुक्मी है सो ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र के बल कू न जानि के कुत्सित शब्दन कूं कहत अकेलो रथकूं दौरायके ठाढो रहु २ ऐसे गोविन्द श्रीकृष्ण कू पुकारत भयो २३ दृढ धनुष् कू खैंचिकै श्रीकृष्ण के तीन बाण मारत भयो और हे यादवन के कुल कूं दोष के लगावनवारे! यहाँ तू क्षण भर ठाढो रह ऐसे कहत भयो २४ अरे जैसे होम की सामग्री कूं कौआ लैजाय है ऐसे मेरी बहिनि कूं चुराय कै कहां लिये जाय है बड़ोमायावी कपट करिकै युद्धकरै जो तू है ता तेरो मद में अब हरिलेउंगो २५ मेरे बाणन सूं पीड़ित होयके जबताईं न सोवैगो तबताईं कन्या कूं त्यागि दे अब श्रीकृष्णचन्द्र मुसिकाय कै वाके धनुष् कूं काटिकै छःबाणन सूं रुक्मी को वेधतभये २६ आठ बाण करिके रथ के चारों

स्तस्यमेसंयुगंभवेत् २१ अद्याहंनिशितैर्बाणैर्गोपालस्यसुदुर्मतेः॥ नेष्येवीर्य्यमदंयेन स्वसामेप्रसभंहृता २२ विकत्थमानःकुमतिरीश्वरस्याप्रमाणवित॥ रथेनैकेनगोविन्दं तिष्ठतिष्ठेत्यथाह्वयत् २३ धनुर्विकृष्यसुदृढं जघ्नेकृष्णंत्रिभिःशरैः॥ आहचात्रक्षणंतिष्ठ यदूनांकुलपांसन २४ कुत्रयासिस्वसारंमेमुषित्वाध्वाङ्क्षवद्धविः॥ हरिष्येऽद्यमदंमन्द मायिनःकूटयोधिनः २५ यावन्नमेहतोबाणैःशयीथामुञ्चदारिकाम्॥ स्मयन्कृष्णोधनुश्छित्त्वाषड्भिर्विव्याधरुक्मिणम् २६ अष्टभिश्चतुरोवाहान्द्वाभ्यांसूतंध्वजंत्रिभिः॥ सचान्यद्धनुरादायकृष्णंविव्याधपञ्चभिः २७ तैस्ताडितःशरौघैस्तु चिच्छेदधनुरच्युतः॥ पुनरन्यदुपादत्त तदप्यच्छिनदव्ययः २८ परिघंपट्टिशंशूलं चर्म्मासीशक्तितोमरौ॥ यद्यदायुधमादत्त तत्सर्वंसोऽच्छिनद्धरिः २९ ततोरथादवप्लुत्य खड्गपाणिर्जिघांसया॥ कृष्णमभ्यद्रवत्क्रुद्धःपतङ्गइवपावकम् ३० तस्यचापततःखड्गं तिलशश्चर्मचेषुभिः॥ छित्त्वाऽसिमाददेतिग्मं रुक्मिणंहन्तुमुद्यतः ३१ दृष्ट्वाभ्रातृवधोद्योगं रुक्मिणीभयविह्वला॥ पतित्वापादयोर्भर्त्तुरुवाचकरुणंसती ३२ योगेश्वराप्रमेयात्मन् देवदेवजगत्पते॥ हन्तुंनार्हसिकल्याण भ्रा

घोड़ान कूं और दो बाणन सूं रथवान् कूं वेधतभये तीन बाणन करिकै ध्वजा काटतभये इतने में रुक्मी और धनुष् कूं लैके श्रीकृष्णचन्द्र कूं पांच बाणनसूं वेधतभयो २७ बाणन करिके ताड़ित जे अच्युत श्रीकृष्ण हैं ते रुक्मी को धनुष् काटतभये तब फेरि रुक्मी और धनुष् लेतभयो ताहू कूं नहीं है नाश जिनके ऐसे भगवान् काटतभये २८ परिघ अर्थात् वेंड़ा पट्टिश अर्थात् पट्टा त्रिशूल ढाल तरवार बरछी नेजा और जे जे हथियार रुक्मी लेतभयो ते ते सब कृष्णचन्द्र काटतभये २९ ता पीछे रुक्मी रथमें तें कूदिकै हाथ में तरवार लैकै मरिवे की इच्छा करिकै जैसे पतङ्ग आगि के सम्मुख जाय ऐसे श्रीकृष्ण के सम्मुख जातभयो ३० चल्यो आवै जो रुक्मी है ताकीढाल तरवार कूं बाणन तें तिल तिल भरि काटिकै पैनी धारकी तरवार लैके श्रीकृष्णचन्द्र रुक्मी के मारिवे कूं उद्यत होतभये ३१ भय्या के मारिवे को उद्यम देखिके भयसू व्याकुल होयकै पतिव्रता जो रुक्मिणी है सो पति जो श्रीकृष्णचन्द्र हे तिनके चरणन में गिरिके करुणा जामें आय जाय ऐसे वचनकू बोलतभई ३२ हे योगके ईश्वर! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिवे में आवै है स्वरूप जिनको! हे देवतानके देव! हे जगत्के पालन करनवारे श्रीकृष्ण! हे महाभुज!

अर्थात् बड़ी हैं भुजा जिनकी ऐसे जो तुमहो सो मेरे भय्याकूं मतिमारो तुम्हें योग्य नहीं है ३३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! त्रास करिकै अङ्ग जाके काँपे शोक करिकै मुख जाको शुष्क होगयो और कण्ठ जाको रुकिगयो कायरता सूं गिरी है सुवर्ण की माला जाकी ऐसी रुक्मिणी ने ता समय श्रीकृष्णचन्द्र के चरण पकरे ता समय करुणा आइगई तासूं रुक्मी कूं नहीं मारतभये ३४ दुष्टकर्मन कूं करै ऐसो जो रुक्मी है ताकूं वस्त्र तें बांधिकै दाढ़ीसहित मूड़ मूंडिकै वाको अभद्ररूप करतभये तरताई यादवन में जे शूरवीर हैं ते अद्भुत जो रुक्मी की सेनाहै ताय जैसे हाथी कमलिनीन कूं मर्दन करे है या प्रकार मर्दन करतभये ३५ बलदेवजी श्रीकृष्णचन्द्र के पास आयके रुक्मीकूं देखतभये कैसो रुक्मी है शिर जाको मुडिगयो मृतक के तुल्य बँध्यो ठाड़ो देखिकै करुणा जिनकूं आय गई ऐसे सामर्थ्यवान् जे बलदेवजी हैं ते कहतभये ३६ हे कृष्ण ! तैंने यह निन्दितकर्म करयो हमारी यामें निन्दा होयगी शिर दाढ़ी मुड़ाय कै बुरो रूप करिदेनो

तहंमेमहाभुज ३३ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ तयापरित्रासविकम्पिताङ्गयाशुचावशुष्यन्मुखरुद्धकण्ठया ॥ कातर्य्यविस्रंसितहेममालया गृहीतपादः करुणोन्यवर्तत ३४ चैलेनबद्ध्वातमसाधुकारिणं सश्मश्रुकेशंप्रवपन्व्यरूपयत् ॥ तावन्ममर्दुःपरसैन्यमद्भुतं यदुप्रवीरानलिनींयथागजाः ३५ कृष्णान्तिकमुपव्रज्य ददृशुस्तत्ररुक्मिणम् ॥ तथाभूतंहतप्रायंदृष्ट्वासङ्कर्षणोविभुः ॥ विमुच्यबद्धंकरुणोभगवान्कृष्णमब्रवीत् ३६ असाध्विदंत्वयाकृष्णकृतमस्मज्जुगुप्सितम् ॥ वपनंश्मश्रुकेशानां वैरूप्यंसुहृदोवधः ३७ मैवास्मान्साध्व्यसूयेथाभ्रातुर्वैरूप्यचिन्तया ॥ सुखदुःखदोनचाऽन्योस्ति यतःस्वकृतभुक्पुमान् ३८ बन्धुर्वधार्हदोषोऽपि नबन्धोर्वधमर्हति ॥ त्याज्यःस्वेनैवदोषेण हतःकिंहन्यतेपुनः ३९ क्षत्रियाणामयंधर्मः प्रजापतिविनिर्मितः ॥ भ्राताऽपिभ्रातरंहन्याद्येनघोरतरस्ततः ४० राज्यस्यभूमेर्वित्तस्य स्त्रियोमानस्यतेजसः ॥ मानिनोऽन्यस्यवाहेतोः श्रीमदान्धाःक्षिपन्तिहि ४१ तवेयंविषमाबुद्धिःसर्वभूतेषुदुर्हृदाम् ॥ यन्मन्यसेसदाऽभद्रं सुहृदांभद्रमज्ञवत् ४२ आत्ममोहोनृणामेष कल्पतेदेवमायया ॥ सुहृद्दुर्हृदुदासीनइतिदेहात्ममानिनाम् ४३ एकएवपरोह्यात्मा सर्वेषामपि

यही अपने नातेदार को मारनो है अब याकूं छोड़िदे ३७ अब रुक्मिणी कू समझावे हैं हे सुशीले ! भय्याको कुरूप होयगयो या ईर्षा तें हम कूं दोष मति लगावै यह पुरुष अपने कर्मन को फल भोगे है सुख दुःखको देनवारो और कोई नहीं है ३८ फेर श्रीकृष्ण कूं समझावे हैं अपने नातेदार ने मारिबे योग्य अपराध करो भी होइ तथापि न मारै वाकू अपराधी करिकै त्यागिदेनो यह पहिलेही अपने दोषकरि मरि रह्यो है फेरि वाकूं कहा मारिये ३९ फेरि रुक्मिणी कूं समझावें हैं क्षत्रियन को यही धर्म विधाता ने बनायो है जा धर्म सूं भय्या भय्या कूं मारि डारे मारे भयुरेन की कौन बात है यह बड़ो घोरधर्म है ताते हमारो कहा दोष है ४० फेरि श्रीकृष्ण कूं समझावे हैं हे कृष्ण ! राज्य के निमित्त पृथ्वी के लिये धनके लिये स्त्री के लिये प्रतिष्ठा के लिये तेजके लिये और और वस्तुके लिये श्रीमदान्ध अभिमानी राजा लड़े हैं हमकूं उचित नहीं है ४१ फेरि कृष्ण कूं समझावे हैं सब प्राणीन में दुष्ट जाको हृदय अर्थात् सब बात को बुरो विचारैं ऐसे जे शिशुपालादिक हैं तिनको बुरो चाहो हो और अपने भय्याको भलो चाहो हो रुक्मिणी तुम्हारी विषम बुद्धि है अज्ञानी पुरुषनकू जैसे होय तैसे ४२ यह हमारो मित्र है यह शत्रु है यह बराबर है या

प्रकार देहाभिमानी पुरुषन कूं देवमाया करिकै एक मोह रच्यो है ४३ समस्त देहधारीन में एकही शुद्ध आत्मा है वाही कूं अज्ञानीपुरुष अनेकरूप करिकै माने हैं जैसे जलके भरे घटमें एकही सूर्य को प्रतिबिम्ब अनेक होयकै दीखे है जैसे एक आकाश घटादिकन में बहुत रूप करिकै दीखैहै ४४ तैसे द्रव्य अर्थात् अधिभूत प्राण इन्द्रिय अध्यात्मगुण आधिदैविक इतने है स्वरूप जाके ऐसे आत्मा में अविद्या ने रचे हैं वेही देहधारीन कूं संसार में भटकावे हैं ४५ हे पतिव्रता रुक्मिणी! मिथ्यादेह आत्मा कूं संयोग नहीं है और या देहतें वियोग भी नहीं है देह मिथ्या काहे ते है तहां कहे हैं देह कूं प्रकाशकर्ता आत्मा ते है जैसे सूर्य ते चक्षु इन्द्रिय रूप कूं प्रकाशे है ४६ जन्म मरणादिक जे छः विकार हैं ते देहकूं है आत्मा कूं कदाचित् नहीं हैं जैसे चन्द्रमाकी कला घटै वढ़े हैं चन्द्रमा कदाचित् घटै वढ़ै नहीं है जैसे अमावसके दिन कलानके घटने तें चन्द्रमाको नाशकहिये है तैसे या आत्माकू देहके नाश तें मरण कहिवे में आवे है ४७ जैसे पुरुष सोवतमें स्वप्नमें अपनपे कूं और विषयन के

देहिनाम् ॥ नानेवगृह्यतेमूढैर्यथाज्योतिर्यथानभः ४४ देहआद्यन्तवानेष द्रव्यप्राणगुणात्मकः ॥ आत्मन्यविद्ययाक्लृप्तः संसारयतिदेहिनम् ४५ नात्मनोऽन्येनसंयोगो वियोगश्चासतःसति ॥ तद्धेतुत्वात्तत्प्रसिद्धेर्दृग्रूपाभ्यांयथारवेः ४६ जन्मादयस्तुदेहस्य विक्रियानाऽऽत्मनःक्वचित् ॥ कलानामिवनैवेन्दोर्मृतिर्ह्यस्यकुहूरिव ४७ यथाशयानआत्मानं विषयान्फलमेवच ॥ अनुभुङ्क्तेऽप्यसत्यर्थेतथाऽऽप्नोत्यबुधोभवम् ४८ तस्मादज्ञानजंशोकमात्मशोषविमोहनम् ॥ तत्त्वज्ञानेननिर्हृत्य स्वस्थाभवशुचिस्मिते ४९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंभगवतातन्वी रामेणप्रतिबोधिता ॥ वैमनस्यंपरित्यज्य मनोबुद्ध्यासमादधे ५० प्राणावशेषउत्सृष्टोद्विड्भिर्हतबलप्रभः ॥ स्मरन्विरूपकरणं वितथात्ममनोरथः ५१ अहत्वादुर्मतिंकृष्णमप्रत्यूह्ययवीयसीम् ॥ कुण्डिनंनप्रवेक्ष्यामीत्युक्त्वातत्रावसद्रुषा ५२ भगवान्भीष्मकसुतामेवंनिर्जित्यभूमिपान् ॥ पुरमानीयविधिवदुपयेमेकुरूद्वह ५३ तदामहोत्सवोनृणां यदुपुर्यांगृहेगृहे ॥ अभूदनन्यभावानां कृष्णेयदुपतौनृप ५४ नरानार्यश्चमुदिताः प्रमृष्टमणिकुण्डलाः ॥ पारिबर्हमुपाजह्रुर्वरयोश्चित्रवाससोः ५५ सावृष्णिपुर्युत्तभितेन्द्रकेतुभिर्वि

भोगिवे को फल कैं न सुख ताकूं मिथ्या भोगकरै ताहीप्रकार अज्ञानी पुरुष संसार कू पावै है ४८ पवित्र है मुसिकानि जाकी ऐसी रुक्मिणी ता कारण तें अज्ञान तें भयो जो आत्मा कूं शोक करन वारो मोहहै ताय तत्त्वज्ञान सूं दूरि करिकै अपने शान्तिरूप में स्वस्थ होवो ४९ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार भगवान् बलदेवजी ने समझाई तब सुकुमार हैं अङ्ग जाके ऐसी रुक्मिणी मनकी उदासीनता त्यागिके बुद्धितें मनकूं सावधान करतिभई ५० केवल प्राणही जाके बाकी रहे शत्रुननें छोड़िदियो सेना जाकी मारीगई प्रभाव जाको गयो व्यर्थ भयो है मनोरथ जाको शिर मूडिके भयो है कुरूप जाको खोटी है बुद्धि जाकी ऐसे श्रीकृष्ण कूं मारे विना और छोटी बहिनी के बगदाये विना या कुण्डिनपुर में न आऊँगो या प्रतिज्ञा के मारे वहां भोजकटपुर वसायकै रहतभयो ५१। ५२ हे कौरवन कूं आनन्द के देनवारे राजन् परीक्षित्! भगवान् जे श्रीकृष्णहैं ते या प्रकार राजान कूं जीतिकै भीष्मककी पुत्री रुक्मिणी कूं द्वारकापुरी में लायकै विधिपूर्वक विवाह करतभये ५३ हे राजन् परीक्षित्! यादवनकी पुरी द्वारकामें यादवनके पालन करनवारे जे श्रीकृष्ण हैं तिनमें अनन्य है भाव जिनको ऐसे मनुष्यन के घरमें मङ्गल होतभयो ५४

आनन्द जिनके भयो उज्ज्वल हैं मणिनके जडाऊ गहने जिनके ऐसे स्त्री पुरुष चित्रविचित्र हैं वस्त्र जिनके ऐसे दूलहो दुलहिनि जो रुक्मिणी कृष्ण हैं तिनके देवेके लिये सुन्दर २ वस्तु लावतभये ५५ ऊँची ध्वजा और चित्रविचित्र माला वस्त्र रत्ननकी बन्दनवारे तिनसूं और द्वारद्वारपै धानकीखीलें अंकुर फूल और जलके भरे कलश और अगरकी धूप दीप इत्यादिकनसूं वह यादवनकी पुरी द्वारका सुन्दर लगतिभई ५६ बुलाये जे प्यारे राजा हैं तिनके हाथिन के मदचुवे तासूं शोभायमान है और छिरकाव होयगयो है और दरवाजेन पै केला सुपारीन के जे वृक्ष लगे हैं तिनसूं शोभायमान है ५७ खुशीके मारे दौरे दौरे फिरें ऐसे जे द्वारकावासी हैं तिनमें कुरुदेश सृञ्जयदेश कैकयदेश विदर्भदेश यदुदेश और कुन्तिदेश के वासी जे राजा हैं ते विवाह में मिलिकै आनन्दकूं पावतभये ५८ जहां तहां गायो जो रुक्मिणीको हरिकै लै जायवो है ताकूं राजा और राजानकी कन्या श्रवण करिकै बडो आश्चर्य मानति भई ५९ हे राजन् परीक्षित् ! द्वारकापुरीमें पुरवासीनके लक्ष्मीपति जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं और लक्ष्मी जो रुक्मिणी है ता सहित दर्शन करिकै अति आनन्द होत भयो ६० इति श्रीमन्महाभागवतार्थप्रकाशिकायां दशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुक्मिणीविवाहोत्सवेचतुःपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५४ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

चित्रमाल्याम्बररत्नतोरणैः ॥ बभौप्रतिद्वार्य्युपक्लृप्तमङ्गलैरापूर्णकुम्भागुरुधूपदीपकैः ५६ सिक्तमार्गामदच्युद्भिराहूतप्रेष्ठभूभुजाम् ॥ गजैर्द्वास्सुपरामृष्टरम्भापूगोपशोभिता ५७ कुरुसृञ्जयकैकेयविदर्भयदुकुन्तयः ॥ मिथोमुमुदिरेतस्मिन् सम्भ्रमात्परिधावताम् ५८ रुक्मिण्याहरणंश्रुत्वा गीयमानंततस्ततः ॥ राजानोराजकन्याश्च बभूवुर्भृशविस्मिताः ५९ द्वारकायामभूद्राजन् महामोदःपुरौकसाम् ॥ रुक्मिण्यारमयोपेतंदृष्ट्वाकृष्णंश्रियःपतिम् ६० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुक्मिण्युद्वाहोत्सवेचतुःपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ कामस्तुवासुदेवांशो दग्धःप्राग्रुद्रमन्युना ॥ देहोपपत्तयेभूयस्तमेवप्रत्यपद्यत १ सएवजातोवैदर्भ्यां कृष्णवीर्य्यसमुद्भवः ॥ प्रद्युम्नइतिविख्यातः सर्वतोऽनवमःपितुः २ तंशम्बरःकामरूपी हृत्वातोकमनिर्दशम् ॥ सविदित्वात्मनःशत्रुं प्रास्योदन्वत्यगाद्गृहम् ३ तंनिर्जगारबलवान्

( पञ्चपञ्चाशत्तमेतुप्रद्युम्नोऽजनिकृष्णतः ॥ शम्बरेणाहृतःसोऽथहत्वातंकान्तयाऽगमत् १ प्रद्युम्नहानिलाभाद्यैःशम्बराहरणादिना॥कुटुम्बिनामपत्यादिसुखदुःखमसूसुचत् २ पचपनवें अध्याय में श्रीकृष्णजीसूं प्रद्युम्नजी उत्पन्न होतभये और शम्बरासुरने प्रद्युम्नजी को हरलिया फिर प्रद्युम्नजी शम्बरासुर को मारकर स्त्री समेत द्वारकापुरी में प्राप्त हो जातेभये १ कृष्णजी प्रद्युम्नकी हानि और लाभादिकों और शम्बरासुरके हरने आदिसूं कुटुम्बियोंको सुख और दुःख सूचित करतेभये २) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! वासुदेवको अंश जो कामदेव है सो रुद्रके क्रोध करिकै पहले भस्म होयगयो फेरि देह पाइवेके लिये वासुदेव हैं तिनमें प्रवेश करतभयो १ वही कामदेव श्रीकृष्ण के वीर्य्य में होय रुक्मिणी के जन्मलैके प्रद्युम्न नाम करिकै विख्यातहोतभयो पिता श्रीकृष्णसूं सब ओरतें गुणनमें न्यून नहीं है २ इच्छापूर्वक रूपकूं धारणकरै ऐसो जो शम्बरासुर है सो अपनो शत्रु जानिकै दश दिनके बालककूं हरिकै समुद्रमें डारिकै घरकूं आवतभयो ३ बड़ो बलवान् मत्स्य

बालककू निगलतभयो वा मत्स्यकूं मछरीनकी है जीविका जाके ऐसो धीवर बडो जाल डारिकै और मछरीनके सङ्ग पकरतभयो ४ वा बडे मत्स्यकूं लाय कै धीवर शम्बरासुरकी भेट करत भयो शम्बरासुर ने रसोइयानकूं दियो रसोइया रसोई में लाय कै छुरीते अद्भुत मत्स्यकूं विदीर्ण करतभये ५ ता मछरीके उदर में बालककूं देखिके रसोइया मायावती जो शम्बरासुरकी स्त्री है ताय देत भये शङ्कित है चित्त जाको ऐसी मायावती सूं आयके सब वृत्तान्त नारदजी कहतभये यह बालकको स्वरूप तेरो पति कामदेव है श्रीकृष्ण तें रुक्मिणी में उत्पन्नभयो है या प्रकार उत्पत्ति और शम्बरासुर समुद्र में डारिआयो वहाँ याकूं मत्स्य निगलिगयो या प्रकार मत्स्य के उदरमें प्रवेशहै ताय कहत भये ६ वह जो शम्बरासुरकी स्त्री है सो कामदेव की स्त्री रही रति वाको नाम बड़ी यशस्विनीही पति कामदेव को देह दग्ध होय गयो सो वाके देहके उत्पन्न होयवेकी प्रतीक्षाकरैही ७ वह जो मायावती कामदेवकी स्त्रीहै सो,शम्बरासुरने भूंग भात करवेके निमित्त अपने पास राखीरही

मीनःसोऽप्यपरैःसह ॥ वृतोजालेनमहता गृहीतोमत्स्यजीविभिः ४ तंशम्बरायकैवर्त्ताउपाजहुरुपायनम् ॥ सूदामहानसंनीत्वाऽवद्यन्स्वधितिनाऽद्भुतम्
५ दृष्ट्वातदुदरेबालं मायावत्यैन्यवेदयन् ॥ नारदोऽकथयत्सर्वंतस्याःशङ्कितचेतसः ॥ बालस्यतत्त्वमुत्पत्तिं मत्स्योदरनिवेशनम् ६ साचकामस्यवैपत्नी
रतिर्नामयशस्विनी ॥ पत्युर्निर्दग्धदेहस्य देहोत्पत्तिंप्रतीक्षती ७ निरूपिताशम्बरेणसासूपौदनसाधने ॥ कामदेवंशिशुंबुद्ध्वा चक्रेस्नेहंतदार्भके ८ ना
तिदीर्घेणकालेनसकार्ष्णीरूढयौवनः ॥ जनयामासनारीणां वीक्षन्तीनाञ्चविभ्रमम् ९ सातंपतिंपद्मदलायतेक्षणं प्रलम्बबाहुंनरलोकसुन्दरम् ॥ सव्रीडहा
सोत्तभितभ्रुवेक्षती प्रीत्योपतस्थेरतिरङ्गसौरतैः १० तामाहभगवान्कार्ष्णिर्मातस्तेमतिरन्यथा ॥ मातृभावमतिक्रम्यवर्त्तसेकामिनीयथा ११ ॥ रतिरुवाच ॥
भवान्नारायणसुतः शम्बरेणाऽऽहृतोगृहात् ॥ अहन्तेऽधिकृतापत्नी रतिःकामोभवान्प्रभो १२ एषत्वानिर्दशंसिन्धावाक्षिपच्छम्बरोऽसुरः ॥ मत्स्योऽग्रसीत्त
दुदरादितःप्राप्तोभवान्प्रभो १३ तमिमञ्जहिदुर्द्धर्षंदुर्ज्जयंशत्रुमात्मनः ॥ मायाशतविदंत्वञ्च मायाभिर्मोहनादिभिः १४ परिशोचतितेमाता कुररीवग

सो उस बालक कूं कामदेव जानिकै ता समय बालक में स्नेह करति भई ८ थोडे सेही दिननमें प्राप्तभईहै यौवन अवस्था जिनकी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के पुत्र प्रद्युम्न देखनवारी स्त्रीनकूं मोह उत्पन्न करतभये ९ कमलदलसे बडेहैं नेत्र जिनके लम्बीहैं भुजा जिनकी मनुष्यलोक में सुन्दर ऐसे पति प्रद्युम्न कूं लाजभरी मुसकानि सूं उठी जो भृकुटी तासूं देखिकै प्रीति करिकै सुरतसम्बन्धी जे भावहैं तिन करिकै सेवन करति भई १० अब श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी रतिसैं बोलतभये हे मातः ! तुम्हारी मति और प्रकार भई है मातृभावकूं त्यागि कै अब स्त्री की तुल्य आचरण करौ हौ ११ अब रति बोले है हे प्रभो ! तुम नारायण के पुत्रहौ शम्बरासुर तुमकूं चुरायकै घरमेंतें लै गयोहो मैं तुम्हारी स्त्री हूं रति मेरो नाम है तुम कामदेवहौ १२ नहीं व्यतीतभये हैं दश दिन जिनके ऐसे तुमहौ तिनकूं शम्बरासुर समुद्र में पटकत भयो तब मत्स्य तुमकूं निगलतभयो हे प्रभो ! तुम मत्स्य के पेट में तें आये हौ १३ तिरस्कार करिवे में न आवै ऐसो जो अपनो शत्रु शम्बरासुर है सो सैकरन मायान को जाननवारो है ताकूं मोहनादिक मायान सूं मारौ १४ पुत्रके स्नेह करि अतिव्याकुल दीन भयो है पुन जाको ऐसी तुम्हारी माता कुररी अर्थात् टिटि-

हरीकी तुल्य शोच करे है विना बछराकी गौंकी तुल्य आतुर है १५ या प्रकार मायावती स्त्री कहिकै सब मायान की नाश करनवारी जो महामाया विद्या है ताय महात्मा प्रद्युम्नजी हैं तिनें देत भई १६ प्रद्युम्नजी शम्बरासुर के पास आयकै असह्य वचननसूं तिरस्कार करिकै कलह उत्पन्न करिकै युद्ध करिवे के अर्थ बुलावत भये १७ खोटे वाक्यन सूं तिरस्कार जाको कर्यो ऐसो शम्बरासुर जैसे ठोकर लगे ते सर्प फुंकारे है या प्रकार क्रोधकरिकै लाल हैं नेत्र जाके ऐसो शम्बरासुर गदा हाथमें लैके निकसतभयो १८ शम्बरासुर गदाकूं फिरायकै महात्मा प्रद्युम्नजी के ऊपर फेंकिकै वज्रपातकी तुल्य जो कठोर शब्द है तासूं अधिक शब्द करतभयो १९ भगवान् प्रद्युम्नजी अपने ऊपर चली आवै जो गदाहै ताय गदासूं दूरि करिकै वैरी शम्बरासुर के ऊपर क्रोध करिकै हे राजन् परीक्षित् ! अपनी गदा फेंकतभये २० शम्बरासुर मय कारीगरने दिखाई ऐसी दैत्यनकी माया ताको आश्रयलैके आकाश में जायके श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी के ऊपर पत्थरन की वर्षा

तप्रजा ॥ पुत्रस्नेहाकुलादीना विवत्सा गौरिवाऽऽतुरा १५ प्रभाष्यैवं ददौ विद्यां प्रद्युम्नाय महात्मने ॥ मायावती महामायां सर्वमायाविनाशिनीम् १६ स च शम्बरमभ्येत्य संयुगाय समाह्वयत् ॥ अविषह्यैस्तमाक्षेपैः क्षिपन्सञ्जनयन्कलिम् १७ सोऽधिक्षिप्तो दुर्वचोभिः पदाहत इवोरगः ॥ निश्चक्राम गदापाणिरमर्षात्ताम्रलोचनः १८ गदामाविध्य तरसा प्रद्युम्नाय महात्मने ॥ प्रक्षिप्य व्यनदन्नादं वज्रनिष्पेषनिष्ठुरम् १९ तामापतन्तीं भगवान् प्रद्युम्नो गदया गदाम् ॥ अपास्य शत्रवे क्रुद्धः प्राहिणोत्स्वगदां नृप २० स च मायां समाश्रित्य दैतेयीं मयदर्शिताम् ॥ मुमुचेऽस्त्रमयं वर्षं कार्ष्णौ वैहायसोऽसुरः २१ बाध्यमानोऽस्त्रवर्षेण रौक्मिणेयो महारथः ॥ सत्त्वात्मिकां महाविद्यां सर्वमायोपमर्दिनीम् २२ ततो गौह्यकगान्धर्वपैशाचोरगराक्षसीः ॥ प्रायुङ्क्त शतशो दैत्यः कार्ष्णिर्व्यधमयत्सताः २३ निशातमसिमुद्यम्य सकिरीटं सकुण्डलम् ॥ शम्बरस्य शिरः कायात्ताम्रश्मश्रोजसाऽहरत् २४ आकीर्यमाणो दिविजैः स्तुवद्भिः कुसुमोत्करैः ॥ भार्ययाऽम्बरचारिण्या पुरीं नीतो विहायसा २५ अन्तःपुरवरं राजल्ँललनाशतसङ्कुलम् ॥ विवेश पत्न्या गगनाद्विद्युतेव बलाहकः २६ तं दृष्ट्वा जलदश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ प्रलम्बबाहुं ताम्राक्षं सुस्मितं रुचिराननम् २७ स्वलङ्कृतमुखाम्भोजं नीलवक्रालकादिभिः ॥ कृष्णं मत्वा स्त्रियो ह्रीता निलिल्यु

करतभयो २१ पत्थरनकी वर्षासूं पीड़ित ऐसे जो रुक्मिणी के पुत्र प्रद्युम्नजी सो समस्त मायानकी नाश करनवारी सत्त्वगुणी जो अपनी मायाहै ताय बुलावतभये २२ पीछे शम्बरासुरहै सो गुह्यक गन्धर्व्व पिशाच सर्प राक्षसनकी सैकरान माया छोड़तभयो ता समय श्रीकृष्णके पुत्र प्रद्युम्नजी सब मायानको नाश करतभये २३ प्रद्युम्नजी पैनी तरवार उठायकै किरीट और कुण्डलसहित और रक्त दाढ़ी सहित जो शम्बरासुर को शीशहै ताय बल करिकै धरतें काटतभये २४ स्तुति करते जे देवता हैं तिनने पुष्पनके ढेरनकी जिनपै वर्षा करी ऐसे प्रद्युम्नजी आकाश की विचरनवारी स्त्री ने आकाशमार्ग होयकै द्वारकापुरी में पहुंचाय दिये २५ हे राजन् परीक्षित् ! सैकरान स्त्री जामें रहैं ऐसो जो अन्तःपुर है तामें आकाश तें उतरिकै जैसे बिजुरी सहित मेघ आवै या प्रकार आवतभये २६ वर्षाकी घटानकी तुल्य सांवरे रेशमी पीरे वस्त्रनकूं पहिरे लम्बी जिनकी भुजा अरुण जिनके नेत्र सुन्दर जिनकी मुसिकानि मनोहर जिनको मुख नीली टेढ़ी अलकावलीन सूं शोभायमान जिनको

मुखारविन्द ऐसे प्रद्युम्नजी कूं देखिकै श्रीकृष्ण आयेहैं यह मानिकै स्त्री लज्जितहोयकै जहां तहां छिपती भई २७। २८ कुत्र स्त्री कोई विलक्षणता देखिकै श्रीकृष्ण नहीं हैं ऐसे जानिकै प्रसन्नहोइ कै आश्चर्य मानिकै स्त्रीन में श्रेष्ठ जो रतिहै तासहित जो प्रद्युम्नजी हैं तिनके पास आवतिभई २९ याके पीछे ता समय स्नेह करिकै स्तनन में दूध चुवै और नीले हैं कटाक्ष जाके मनोहर हैं वचन जाके ऐसे विदर्भ देश के राजाकी पुत्री रुक्मिणीहै सो नष्टभयो जो अपनो पुत्र है ताको स्मरण करतभई ३० मनुष्यन में श्रेष्ठ कमलकी तुल्यहैं नेत्र जाके ऐसो यह बालक कौन होहै और कौन स्त्रीने याकूं गर्भ में राख्यो है और याकूं यह कौन स्त्री प्राप्तभई है ३१ मेरो भी पुत्र नष्ट होयगयो सूतिकागृह में तें वाकूं कोई लैगयो है जो कदाचित् कहूं जीवतहोयगो तो याही की बराबरि होयगो और ऐसोई वाको रूप होयगो ३२ शार्ङ्ग है धनुष् जिनको ऐसे श्रीकृष्णकी तुल्यरूप याने कैसो पायो है याको स्वरूप और हाथ पांवनकी चलनि बोलनि हँसनि चितवनि सब श्रीकृष्णकी समान हैं ३३

स्तत्रनत्रह २८ अत्रधार्य्यशनैरीपद्वैलक्षण्येनयोषितः ॥ उपजग्मुःप्रमुदिताःसस्त्रीरत्नंसुविस्मिताः २९ अथतत्राऽसितापाङ्गी वैदर्भीवल्गुभाषिणी ॥ अस्मरत्स्वसुतंनष्टं स्नेहस्नुतपयोधरा ३० कोन्वयंनरवैदूर्यः कस्यवा कमलेक्षणः ॥ धृतःकयावाजठरे केयंलब्धात्वनेनवा ३१ ममचाप्यात्मजोनष्टो नीतोयः सूतिकागृहात् ॥ एतत्तुल्यवयोरूपोयदि जीवतिकुत्रचित् ३२ कथंत्वनेनसम्प्राप्तंसारूप्यंशार्ङ्गधन्वनः ॥ आकृत्याऽवयवैर्गत्यास्वरहासावलोकनैः ३३ सएव वाभवेन्नूनं योमेगर्भेधृतोऽर्भकः ॥ अमुष्मिन्प्रीतिरधिकावामःस्फुरतिमेभुजः ३४ एवंमीमांसमानायां वैदर्भ्यांदेवकीसुतः ॥ देवक्यानकदुन्दुभ्यामुत्तमश्लोकआगमत् ३५ विज्ञातार्थोऽपिभगवांस्तूष्णीमासजनार्दनः ॥ नारदोऽकथयत्सर्वंशम्बराहरणादिकम् ३६ तच्छ्रुत्वामहदाश्चर्यं कृष्णान्तःपुरयोषितः ॥ अभ्यनन्दन्बहूनब्दान्नष्टंमृतमिवाऽऽगतम् ३७ देवकीवसुदेवश्च कृष्णरामौतथास्त्रियः ॥ दम्पतीतौपरिष्वज्य रुक्मिणीचययुर्मुदम् ३८ नष्टंप्रद्युम्नमायातमाकर्ण्यद्वारकौकसः ॥ अहोमृतइवाऽऽयातो बालोदिष्ट्येतिहाब्रुवन् ३९ यंवैमुहुःपितृसरूपनिजेशभावास्तन्मातरोयदभजन्रहरूढभावाः ॥

जो बालक मैंने गर्भ में धारण कर्यो हो निश्चय वह यहीहै यामें मेरी प्रीति बढ़ैहै और मेरी बाईभुजा फरकति है ३४ विदर्भ देशके राजाकी पुत्री रुक्मिणी या प्रकार विचार करैही इतने में उत्तम है यश जिनको ऐसे देवकी के पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र देवकी वसुदेव कू संगलैकै आवतभये ३५ पत्नी सहित पुत्र आयो है या बातकूं जनार्दन श्रीकृष्णचन्द्र जाने हैं तथापि चुपहोतभये इतने में नारदजी आयकै शम्बरासुर हरिकै लैगयो समुद्रमें पटकि आयो तब मछरी निगलिगई याकूं आदिलैकै सब वृत्तान्त कहतभये ३६ कृष्णके अन्तःपुरकी स्त्री हैं सो बडो आश्चर्य श्रवण करिकै बहुत दिनन सूं देखे नहीं मृतक जैसे जगदिके आवै या प्रकार आये जे प्रद्युम्नजी तिनकी प्रशंसा करतिभई ३७ देवकी वसुदेव और श्रीकृष्ण बलदेव तथा और स्त्री हैं ते और रुक्मिणीजी स्त्री पुरुष जे प्रद्युम्न हैं तिनसूं मिलिके आनन्द कूं प्राप्त होतभये ३८ समस्तद्वारकावासी नष्टभये प्रद्युम्न कूं आये सुनिकै अहो बडो आश्चर्यहै मृतककी तुल्य यह बालक आवतभयो ऐसे कहत भये ३९ पिता जो श्रीकृष्ण हैं तिनकी बराबरि है स्वरूप जिनको ऐसे प्रद्युम्नजीमें हमारे पति है यह एक क्षण में भाव जिनकूं भयो ऐसी प्रद्युम्नजीकी माता रुक्मिणीकूं आदिलैकै श्रीकृष्णकी रानी हैं ते प्रद्युम्नजी को

सेवन करतभई यह कछु आश्चर्य नहीं है रूपी वास करै ऐसे जो श्रीकृष्ण तिनके पुत्र कामदेव तिनको मनमें स्मरणमात्रसूं मन चलायमान होइहै साक्षात् मूर्तिमान् के दर्शन करे तें स्त्री सेवनकरें यामें कहा कहनो है ४० ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थेरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेप्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणंनामपञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५५ ॥ * ॥ * ॥

( पट्पञ्चाशत्तमेमिथ्याऽभियोगेमणिमाहरत् ॥ कन्याजाम्बवतःप्रापकृष्णःसत्राजितस्तदा १ पुत्रादिकामसौख्यस्यनिष्ठामुक्त्वाऽतिचञ्चलाम् ॥ अर्थस्यानर्थतामाहस्यमन्तहरणादिना २ छप्पनवें अध्याय में झूंठे कलङ्क में कृष्णजी जाम्बवान् सों मणि लाते भये और उसकी कन्या और सत्राजित् की कन्या कूं प्राप्त होते भये १ पुत्रादिकाम सुख की अत्यन्त चञ्चल निष्ठा कहकर स्यमन्तक मणिके हरणआदि सूं अर्थ की अर्थता कहते हैं २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! कियो है पाप जाने ऐसो सत्राजित् अपने पाप की निवृत्ति के अर्थ अपनी कन्या कूं स्यमन्तक

चित्रंनतत्खलुरमास्पदबिम्बबिम्बेकामेस्मरेऽक्षिविषयेकिमुतान्यनार्यः ४० इतिश्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेप्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणंनामपञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५५ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ सत्राजितःस्वतनयां कृष्णायकृतकिल्बिषः ॥ स्यमन्तकेनमणिना स्वयमुद्यम्यदत्तवान् १ ॥ राजोवाच ॥ सत्राजितःकिमकरोद्ब्रह्मन् कृष्णस्यकिल्बिषम् ॥ स्यमन्तकःकुतस्तस्य कस्माद्दत्तासुताहरेः २ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ आसीत्सत्राजितःसूर्योभक्तस्यपरमःसखा ॥ प्रीतस्तस्मैमणिंप्रादात्सूर्यस्तुष्टःस्यमन्तकम् ३ सतंबिभ्रन्मणिंकण्ठे भ्राजमानोयथारविः ॥ प्रविष्टोद्वारकांराजंस्तेजसानोपलक्षितः ४ तंविलोक्यजनादूरात्तेजसामुष्टदृष्टयः ॥ दीव्यतेऽक्षैर्भगवते शशंसुःसूर्यशङ्किताः ५ नारायणनमस्तेऽस्तु शङ्खचक्रगदाधर ॥ दामोदरारविन्दाक्षगोविन्दयदुनन्दन ६ एषआयातिसविता त्वांदिदृक्षुर्जगत्पते ॥ मुष्णन्गभस्तिचक्रेण नृणांचक्षूंषितिग्मगुः ७ नन्वन्विच्छन्तितेमार्गंत्रिलोक्यांविबुधर्षभाः ॥ ज्ञात्वाऽद्यगूढंयदुषु द्रष्टुंत्वांयात्यजःप्रभो ८

नाम मणिके साथ श्रीकृष्णचन्द्र कूं देवे को उपाय कारिके देतभयो १ अब राजा परीक्षित् कहे हैं हे शुकदेवजी! सत्राजित् श्रीकृष्णचन्द्र को कहा अपराध करत भयो और स्यमन्तकमणि कहाँ तें आई और कौन कारण अपनी कन्या श्रीकृष्णचन्द्र कूं दीनी यह सब हमारे आगे वर्णन करो २ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं सत्राजित् सूर्य्य को भक्त परममित्र हो सूर्य्य प्रसन्न होय कै सन्तुष्ट होयकै सत्राजित्कूं स्यमन्तकमणि देत भये ३ सत्राजित् मणिकूं कण्ठ में पहिरि कै सूर्य्य के प्रकाशकी तुल्य प्रकाशमान होय कै द्वारकापुरी में आये ता समय हे राजन् परीक्षित्! वाके तेज सूं सत्राजित् आवै है यह जानिवे में नहीं आवत भयो ४ तेज की चिकाचौंधी सू मिची है दृष्टि जिनकी ऐसे जन हैं ते सत्राजित् कू दूरि तें आवत देखिकै राजा उग्रसेन की सभा में चौपरि खेलें जे श्रीकृष्णहैं तिनसू यह सूर्य्य आवै है ऐसे शङ्कित होयकै कहतभये ५ हे नारायण! हे शङ्ख चक्र गदा धारण करनवारे! हे दामोदर! हे कमलनेत्र! हे गोविन्द! हे यादवनकूं आनन्दके देनवारे! तुम कूं नमस्कार है ६ हे जगत् के पति! तुम्हारे दर्शन के लिये यह सूर्य्य आवै है तीक्ष्ण किरणन के समूह तें मनुष्यन के नेत्रन कूं चुरावत आवै है हे प्रभो! ७ त्रिलोकी के देवतान में जे श्रेष्ठ हैं ते तु-

म्हारे मार्ग कूं ढूंढे हैं यादवन में तुमकूं छिप्यो जानिकैं देखिवे के लिये सूर्य आवै है ८ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र अज्ञानी पुरुषन के वचन सुनिकें हँसिकै बोलत भये यह सूर्यदेव नहीं है मणि करिकै प्रकाशमान सत्राजित् आवै है ९ करे है मङ्गलोत्सव जामें ऐसो जो अपनो घर है तामें आय कै देवता के मन्दिर में सत्राजित् ब्राह्मणन तें पूजा कराय मणिकूं धरावत भयो १० हे प्रभो राजन् परीक्षित् ! वह मणि प्रतिदिन चार मनको भार ऐसे आठ भार सुवर्ण उगलैही और जहाँ वा मणि होइ ता देश में दुर्भिक्ष न परे है और अकालमृत्यु तथा अरिष्ट अर्थात् अमङ्गल नहीं होइ है सर्प नहीं काटै है मनुष्यन की देह में दुःख नहीं होय हैं और अशुभ नहीं होय हैं मायावी पुरुष वा देश में नहीं बसे हैं ११ एक समय यादवन के राजा उग्रसेन के लिये श्रीकृष्णचन्द्र ने मणि जाते माँगी ऐसो सत्राजित् लोभ के वशहोय के मणि कूं न देत भयो श्रीकृष्ण कूं नाहीं कैसे करू यहू न विचारत भयो १२ बडो है प-

श्रीशुकउवाच ॥ निशम्यबालवचनं प्रहस्याम्बुजलोचनः ॥ प्राहनासौरविर्देवः सत्राजिन्मणिनाज्वलन् ९ सत्राजित्स्वगृहंश्रीमत्कृतकौतुकमङ्गलम् ॥ प्रविश्यदेवसदने मणिंविप्रैर्न्यवेशयत् १० दिनेदिनेस्वर्णभारानष्टौसमृजतिप्रभो ॥ दुर्भिक्षमार्य्यरिष्टानि सर्पाधिव्याधयोऽशुभाः ॥ नसंन्तिमायिनस्तत्र यत्राऽऽस्तेऽभ्यर्चितोमणिः ११ सयाचितोमणिंक्कापि यदुराजायशौरिणा ॥ नैवार्थकामुकःप्रादाद्याच्ञाभङ्गमतर्कयन् १२ तमेकदामणिंकण्ठे प्रतिमुच्यमहाप्रभम् ॥ प्रसेनोहयमारुह्य मृगयांव्यचरद्वने १३ प्रसेनंसहयंहत्वा मणिमाच्छिद्यकेसरी ॥ गिरिंविशञ्जाम्बवता निहतोमणिमिच्छता १४ सोऽपिचक्रेकुमारस्य मणिंक्रीडनकंबिले ॥ अपश्यन्भ्रातरंभ्राता सत्राजित्पर्यतप्यत १५ प्रायःकृष्णेननिहतोमणिग्रीवोवनंगतः ॥ भ्राताममेतितच्छ्रुत्वा कर्णेकर्णेऽजपञ्जनाः १६ भगवांस्तदुपश्रुत्य दुर्यशोलिप्तमात्मनि ॥ मार्ष्टुंप्रसेनपदवीमन्वपद्यतनागरैः १७ हतंप्रसेनमश्वञ्च वीक्ष्यकेसरिणावने ॥ तञ्चाद्रिपृष्ठे निहतमृक्षेणददृशुर्जनाः १८ ऋक्षराजबिलंभीममन्धेनतमसावृतम् ॥ एकोविवेशभगवानवस्थाप्यबहिःप्रजाः १९ तत्रदृष्ट्वामणिश्रेष्ठं बालक्रीडनकंकृतम् ॥

काश जाको ऐसी मणिकूं एकसमय सत्राजित् को भय्या प्रसेन कण्ठ में पहिरि कै घोड़ा पै चढ़िकै वन में शिकार खेलिवे कू जात भयो १३ घोड़ा सहित जो प्रसेन है ताय मारि कै मणि कूं लैके पर्व्वत में जाय जो सिंह है ताय मणि लेवे की इच्छा जाकूं ऐसो जाम्बवान् ऋक्ष मारत भयो १४ जाम्बवान् अपने बिल में जाय कै मणि को खिलौना करत भयो सत्राजित् अपने भय्या प्रसेन कू शिकार खेलि कै वनमें ते नहीं आयो देखिकैं शोच करत भयो १५ मणि कण्ठ में पहिरि कै मेरो भय्या वन में गयो हो और या मणि पै कृष्ण को दाँत हो यातें बहुधा यह जानि पड़ै है भय्या कूं कृष्ण ने मारयो या प्रकार सत्राजित् के मुख तें श्रवण करिकै सम्पूर्ण मनुष्य कान कान में कहत भये १६ भगवान् श्रीकृष्ण अपने कूं लग्यो जो दुर्यशरूप कलङ्क है ताय श्रवण करिकै द्वारकावासीन कू प्रसेन के खोज ढूंढिवे कू जात भये १७ वनमें सिंह ने मारयो जो प्रसेन और घोड़ा ताय देखि कै और आगे पर्वत के ऊपर ऋक्ष ने मारयो जो सिंह है ताय समस्त द्वारकावासी मनुष्य देखत भये १८ अंधेरे जामें छाय रह्यो बड़ो भयानक जो ऋक्षराज जाम्बवान् को बिल है तामें सब प्रजा कू बाहिर ठाढ़ी करिकै श्रीकृष्णचन्द्र आपही भीतर जात भये १९

तहाँ बिलमें बालक के खेलिबे कूं खिलौना करी ऐसी जो मणिहै ताय देखिकै मणिके लेबे को मनोरथ करिकै बालक के पास ठाढे होतभये २० प्रथम कबू देखे नहीं ऐसे मनुष्य श्रीकृष्ण-
चन्द्र कूं डरपे कीसी नाई धाइ पुकारतिभई बलीनमें बली जाम्बवान् ऋक्ष धाइकी पुकार श्रवण करिकै क्रोधितहोय सम्मुख दौरिकै आवत भयो २१ क्रोधी जाम्बवान् श्रीकृष्ण के प्रभाव कूं
नहीं जानिकै और साधारण पुरुष मानिकै अपने स्वामी श्रीकृष्णके संग युद्ध करत भयो २२ परस्पर जीतिबे की है इच्छा जिनकों ऐसे श्रीकृष्ण और जाम्बवान् हैं तिनकों शस्त्र पत्थर वृक्ष भुजा
इनसूं बड़ो भयानक युद्ध होत भयो जैसे मास के लिये दो शिकरा पक्षी लड़ेहैं तैसे २३ वज्रपातकी तुल्य कठोर जे मुष्टि हैं तिनसूं खेदरहित अट्ठाईस दिन राति परस्पर युद्ध होत भयो २४
कृष्णचन्द्र की मुष्टिन के परिबे तें ढीली भई है नस जाकी और घट्योहै बल जाको पसीना अंगमें जाके आयगयो ऐसो जाम्बवान् बड़ो आश्चर्य्य मानिकै बोलत भयो २५ सम्पूर्ण प्राणीन

सवैभगवतातेनयुयु २१ तच्छ्रुत्वाऽभ्यद्रवत्क्रुद्धोजाम्बवान्बलिनांवरः ॥ आयुधाश्मद्रुमैर्दोर्भिःक्रव्यार्थेश्येनयोरिव २३ आ
हर्तुंक्रनमतिस्तस्मिन्नरनस्थेऽर्भकान्तिके २० तमपूर्वंनरंदृष्ट्वाधात्रीचुक्रोशभीतवत् ॥ तच्छ्रुत्वाऽभ्यद्रवत्क्रुद्धोजाम्बवान्बलिनांवरः २१ सवैभगवतातेनयुयु
धेस्वामिनाऽऽत्मनः ॥ पुरुषंप्राकृतंमत्वाकुपितोनानुभाववित् २२ द्वन्द्वयुद्धंसुतुमुलमुभयोर्विजिगीषतोः ॥ आयुधाश्मद्रुमैर्दोर्भिःक्रव्यार्थेश्येनयोरिव २३ आ
सीत्तदष्टाविंशाहमितरेतरमुष्टिभिः ॥ वज्रनिष्पेषपरुषैरविश्रममहर्निशम् २४ कृष्णमुष्टिविनिष्पातनिष्पिष्टाङ्गोरुबन्धनः ॥ क्षीणसत्त्वःस्विन्नगात्रस्तमाहा
तीवविस्मितः २५ जानेत्वांसर्वभूतानांप्राणओजःसहोबलम् ॥ विष्णुंपुराणपुरुषंप्रभविष्णुमधीश्वरम् २६ त्वंहिविश्वसृजांस्रष्टा सृज्यानामपियच्चसत् ॥
कालःकलयतामीशःपरआत्मातथाऽऽत्मनाम् २७ यस्येषदुत्कलितरोषकटाक्षमोक्षैर्वर्त्मादिशत्क्षुभितनक्रतिमिङ्गिलोऽब्धिः ॥ सेतुःकृतःस्वयशउज्ज्वलिता
चलङ्कारक्षःशिरांसिभुविपेतुरिषुक्षतानि २८ इतिविज्ञातविज्ञानमृक्षराजानमच्युतः ॥ व्याजहारमहाराज भगवान्देवकीसुतः २९ अभिमृश्यारविन्दाक्षः
पाणिनाशङ्करेणतम् ॥ कृपयापरयाभक्तं प्रेमगम्भीरयागिरा ३० मणिहेतोरिहप्राप्तावयमृक्षपतेबिलम् ॥ मिथ्याऽभिशापंप्रमृजन्नात्मनोमणिनाऽमुना ३१

के जे प्राण तिनमें जो बल है और सहोबल अर्थात् इन्द्रिय हृदय देह इत्यादिकनको बल तुमहौ यह मैं जानूं हूं काहे ते विष्णु भगवान् तुमहौ पुराणपुरुषहौ कृपालुहौ सबके ईश्वर हौ २६
विश्व के सृजनवारे जे ब्रह्मादिक हैं तिनके तुम निश्चय निमित्त कारणहौ और उत्पत्तिके योग्य जे पदार्थ हैं तिनके उपादान कारण हौ और सबके प्रेरणवारे हैं तिनके ईश्वर कालरूप तुम
हौ तथा आत्मा जे जीव हैं तिनके उत्कृष्ट आत्माहौ २७ विष्णु पुराण पुरुषहौ याही तें मेरे इष्टदेव रघुनाथहौ यह कहे हैं जिन रघुनाथजी को कछु एक प्रकाशो जो क्रोध है तासूं जो
कटाक्षन को छुटिबो है तिनसूं दुःखितहैं मगर और बड़े बड़े ग्राह जामें ऐसो समुद्र मार्ग देतभयो और जिन रामचन्द्रने अपनो यश प्रकट करिबेके लिये पुल बांध्यो लङ्का जराई प्रधान करिकै राक्षस
रावण के शिर काटिकै पृथ्वी में डारतभये सो तुम मेरे स्वामी रघुनाथहौ यह मैं जानूं हूं २८ या प्रकार भयोहै ज्ञान जाकू ऐसो जो ऋक्षराज जाम्बवान्है तासूं हे राजन् परीक्षित् ! देवकीके पुत्र
अच्युतभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोलतभये २९ कमल से हैं नेत्र जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सुखको देनवारो जो अपनो हाथहै ताय परमकृपाकरिकै भक्त जो जाम्बवान् है ताकेऊपर धरिकै प्रेमगर्भित

वाणी करिकै बोलतभये ३० हे ऋक्षन के राजा जाम्बवान् ! हम मणि लेवे के कारण तेरे यहां विलमें आये हैं मिथ्या कलङ्क हमकूं लग्यो है ताय मणि लैजायकै दूरि करेंगे ३१ याप्रकार जातें
कही ऐसो जाम्बवान् बड़े आनन्दपूर्वक अपनी कन्याजाम्बवती ताय मणिसहित पूजा करिवे के निमित्त श्रीकृष्णकूं देतभयो ३२ सङ्गगये जे द्वारकावासी मनुष्यहैं ते जाम्बवान्के विलमें घसे जे श्री
कृष्ण हैं तिनको निकसिवो नहीं देखिकै वारह दिन प्रतीक्षा करिकै दुःखितहोइ द्वारकापुरी में आवत भये ३३ विलमें तें श्रीकृष्णचन्द्र निकसे नहीं यह वात श्रवण करिकै देवकी रुक्मिणी वसुदेव
और मित्रजन तथा ज्ञाति के मनुष्य सम्पूर्ण शोच करतभये ३४ सम्पूर्ण द्वारकावासी दुःखितहोयकै सत्राजित्कूं गारी देतसन्ते श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्तिके निमित्त महामाया जो दुर्गादेवी है ताकी पूजा
करतभये ३५ देवीकी पूजा करिवे तें श्रीकृष्णचन्द्रकू देखेंगो याप्रकार द्वारकावासीनकूं देवीने आशीर्वाद दियो तब सिद्धभयो है मनोरथ जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र स्त्री कूं संगलैके द्वारकावासीन

इत्युक्तःस्वांदुहितरं कन्यांजाम्बवतींमुदा ॥ अर्हणार्थंसमणिना कृष्णायोपजहारह ३२ अदृष्ट्वानिर्गमंशौरेः प्रविष्टस्यबिलंजनाः ॥ प्रतीक्ष्यद्वादशाहानिदुः
खिताःस्वपुरंययुः ३३ निशम्यदेवकीदेवी रुक्मिण्यानकदुन्दुभिः ॥ सुहृदोज्ञातयोऽशोचन् बिलात्कृष्णमनिर्गतम् ३४ सत्राजितंशपन्तस्ते दुःखिताद्वार
कौकसः ॥ उपतस्थुर्महामायां दुर्गांकृष्णोपलब्धये ३५ तेषांतुदेव्युपस्थानात्प्रत्यादिष्टाऽऽशिषासच ॥ प्रादुर्बभूवसिद्धार्थःसदारोहर्षयन्हरिः ३६ उपलभ्य
हृषीकेशं मृतंपुनरिवाऽऽगतम् ॥ सहपत्न्यामणिग्रीवं सर्वेजातमहोत्सवाः ३७ सत्राजितंसमाहूय सभायांराजसन्निधौ ॥ प्राप्तिंचाख्यायभगवान् मणिंत
स्मैन्यवेदयत् ३८ सचातिव्रीडितोरत्नं गृहीत्वाऽवाङ्मुखस्ततः ॥ अनुतप्यमानोभवनमगमत्स्वेनपाप्मना ३९ सोऽनुध्यायंस्तदेवाघंबलवद्विग्रहाकुलः ॥
कथंमृजाम्यात्मरजःप्रसीदेद्वाऽच्युतःकथम् ४० किंकृत्वासाधुमह्यंस्यान्नशपेद्वाजनोयथा ॥ अदीर्घदर्शनंक्षुद्रं मूढंद्रविणलोलुपम् ४१ दास्येदुहितरंतस्मै
स्त्रीरत्नंरत्नमेवच ॥ उपायोऽयंसमीचीनस्तस्यशान्तिर्नचान्यथा ४२ एवंव्यवसितोबुद्ध्या सत्राजित्स्वसुतांशुभाम् ॥ मणिंचस्वयमुद्यम्य कृष्णायोपजहा

कूं आनन्द देत प्रकट होतभये ३६ जैसे कोई मृतक पुरुष फेरि जगदि कै आवै है ऐसे मणिकूं पहिरिकै स्त्री कूं संग लैके आये जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें प्राप्तहोयकै समस्त द्वारकावासीनके वडो
आनन्द होतभयो ३७ सभामें राजा उग्रसेनके पास सत्राजित्कूं बुलायकै जाम्बवान् ऋक्षतें ते मणि लाये हैं यह कहिकै भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सत्राजित् कूं देतभये ३८ सत्राजित् मणिकूं लैकै
अतिलज्जित होय मुख नीचो करिकै अपने पाप तें पश्चात्ताप करत घरकूं जातभयो ३९ वलवान् श्रीकृष्णसूं जो विरोध परयो तासूं व्याकुल जो सत्राजित् है सो अपने पूर्व अपराधकूं रात्रिदिन
विचारकरत अपने पापकूं कैसे दूरिकरूं और कैसे अच्युत भगवान् प्रसन्नहोयँ ऐसे विचार करतभयो ४० कौन कर्म्म करे तें मेरो भलोहोइ मैंने विना विचारे श्रीकृष्ण कूं दोष लगायदीनो मैं कृपण
मन्दबुद्धि हूं द्रव्यको लोभी हूं अव मोकूं जैसे प्राणी बुरो न कहैं ऐसो कोई कार्य्य करूंगो यह विचार करतभयो ४१ या प्रकार विचार करिकै अव उपाय निश्चय करेहैं श्रीकृष्णचन्द्र कूं मैं
अपनी कन्यादेउँगो और पीछे तें भेंट में मणिदूंगो यही सुन्दर उपाय है और तरह मेरो अपराधदूरि न होयगो याप्रकार बुद्धिसूं निश्चय करिकै सत्राजित् मंगलरूप जो अपनी कन्याहै ताय और

मणिकूं आपही उपाय करिकै श्रीकृष्णकूं देतभयो ४२।४३ सुन्दर स्वभाव रूप उदारता ये गुण जामें विद्यमान और कृतवर्म्मा ते आदि लैकै यादवन ने मांगी ऐसी जो सत्यभामा है ताय भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्र विधिपूर्वक व्याहतभये ४४ हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्र कहतभये हमकूं मणि नहीं चाहिये सूर्य्यभक्त जो तुमहौ तिनहींके मणिरहै और याको जो सुवर्ण होय ताय हमारे भिजवाय
दियोकरो–तुम्हारे पुत्र नहींहै तुम्हारो जो धनहै सो हमारोही है यह भगवान्को गूढअभिमायहै ४५ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेपट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५६॥
( सप्तपञ्चाशत्तमेतुपुनःशतधनुर्वधे ॥ मासस्यदुर्यशोमार्ष्टिकृष्णोक्रूराद्धृतान्मणेः १ अक्रूरमुररीकृत्य मणेःपात्रमयाच्युतः ॥ उपामन्त्र्यतमेकान्तेसरामोऽगाद्गजाह्वयम् २ सत्तावनवें अध्याय में फिर
शतधन्वा के वधमें कृष्णजी अक्रूरजीसों मणि लेकर मासहुये कलङ्कको दूर करतेभये १ अक्रूर को कृष्णजी मणिका पात्र अंगीकारकर उनसे एकान्तमें सलाहकर वलदेवजी समेत हस्तिनापुर जाते

बहुभिर्याचितांशीलरूपौदार्य्यगुणान्विताम् ४४ भगवानाहनमणिं मतीच्छामोवयंनृप॥ तवाऽऽस्तांदेव
रह ४३ तांसत्यभामांभगवानुपयेमेयथाविधि ॥ ॥ ❀ ॥
भक्तस्य वयञ्चफलभागिनः ४५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेपट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५६ ॥
श्रीशुकउवाच ॥ विज्ञातार्थोऽपिगोविन्दो दग्धानाकर्ण्यपाण्डवान् ॥ कुन्तीञ्चकुल्यकरणे सहरामोययौकुरून् १ भीष्मंकृपंसविदुरं गान्धारींद्रोणमे
वच॥ तुल्यदुःखौचसङ्गम्य हाकष्टमितिहोचतुः २ लब्ध्वैतदन्तरंराजञ्छतधन्वानमूचतुः ॥ अक्रूरकृतवर्म्माणौ मणिःकस्मान्नगृह्यते ३ योऽस्मभ्यंसम्प्रति
श्रुत्यकन्यारत्नंविगर्ह्यनः ॥ कृष्णायादान्नसत्राजित्कस्माद्भ्रातरमन्वियात् ४ एवंभिन्नमतिस्ताभ्यांसत्राजितमसत्तमः ॥ शयानमवधील्लोभात्सपापःक्षीण
जीवितः ५ स्त्रीणांविक्रोशमानानां क्रन्दन्तीनामनाथवत्॥ हत्वापशून्सौनिकवन्मणिमादायजग्मिवान् ६ सत्यभामाचपितरं हतंवीक्ष्यशुचाऽर्पिता॥
व्यलपत्ताततातेतिहाहतास्मीतिमुह्यती ७ तैलद्रोण्यांमृतंप्रास्य जगामगजसाह्वयम् ॥ कृष्णायविदितार्थाय तप्ताऽऽचख्यौपितुर्वधम् ८ तदाकर्ण्येश्वरौ

भये २ ) पाण्डव लाक्षागृह तें विल में होयकै वाहिर निकसिगये या मकार जानेहैं तथापि पाण्डवनकूं जरे सुनिकै और कुन्तीकू जरी सुनिकै कुलोचित व्यवहार करिवेके लिये वलदेवजीकूं संग
लैकै श्रीकृष्णचन्द्र कुरुदेशन कूं जातभये १ भीष्मपितामह विदुरसहित कृपाचार्य्य गान्धारी द्रोणाचार्य्य इनसूं मिलिकै वरावरि है दुःख जिनके ऐसे कृष्ण वलदेव हैं ते हाय पाण्डव जरिगये
वड़ो कष्टभयो या मकार कहिकै वोलतभये २ कछु एक दिननके पश्चात् हे राजन् परीक्षित्! अक्रूर और कृतवर्म्मा ये दोनों शतधन्वा तें वोलतभये सत्राजित् तें मणि क्यों न छिनाय लेउ—जो
सत्राजित् अपनी कन्या रत्न हमकूं त्यागिकै कृष्णकूं व्याहिदीनी वह सत्राजित् भय्या मसेनके पीछे क्यों नहीं जाय अर्थात् मरे क्यों नहीं ३।४ या मकार अक्रूर और कृतवर्म्माने वहकाईहै वुद्धि जाकी
क्षीणभयो है जीवन जाको ऐसो पापी असाधु जो शतधन्वा है सो शय्यापै सोवते सत्राजित् को शिर काटतभयो ५ स्त्री जे हैं ते अनाथकी तुल्य पुकारि पुकारिकै रोदन कर्यो करी कसाई जैसे पशून
कूं मारै ऐसे शतधन्वा सत्राजित्कूं मारिकै जातभयो ६ सत्यभामा अपने पिता सत्राजित् कूं मर्यो देखिकै अहो पिता! अहो पिता! हाय मैं मरी या मकार मोहित होयकै विलाप करतिभई ७

मृतक जो पिता को देह है ताकूं तैलकी कोठी में राखिकै सत्यभामा हस्तिनापुर कूं जाति भई सत्राजित्कूं शतधन्वाने मार्यो यह बात श्रीकृष्णचन्द्रने जानिलीनी तथापि मेरो पिता शतधन्वा ने मार्यो यह बात दुःखित होय कै कहति भई ८ हे राजन् परीक्षित् ! ईश्वर जे श्रीकृष्ण बलदेव हैं ते सत्राजित् को मरण श्रवण करिकै मनुष्यलीला में आयकै अहो हमकूं बडो कष्ट है या प्रकार कहिकै आखिन में तें आसू लायकै विलाप करतभये ९ सत्यभामा और भय्या बलदेवजी इनकूं संगलैकै श्रीकृष्णचन्द्र हस्तिनापुरतें द्वारकापुरी में आयकै शतधन्वाके मारिबे को और बातें मणि लेबे को प्रारम्भ करतभये १० श्रीकृष्ण ने मेरे मारिबे को उपाय कियोहै यह बात शतधन्वा जानिकै प्राण बचायबे के लिये भयभीतहोयकै कृतवर्म्मातें सहाय के निमित्त कहतभयो तब वह कृतवर्म्मा बोलत भयो ११ ईश्वर जे श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनको अपराध मैं न करूंगो कृष्ण बलदेव को अपराध करिकै कौनको कल्याण होयगो १२ या कृष्ण ते द्वेष करिकै कंस लक्ष्मी ते भ्रष्ट होयकै

राजन्ननुमृत्यनृलोकताम् ॥ अहोनःपरमंकष्टमित्यस्राक्षौविलेपतुः ९ आगत्यभगवांस्तस्मात्सभार्य्यःसाग्रजःपुरम् ॥ शतधन्वानमारेभे हन्तुंहर्त्तुंमणिंततः १० सोऽपिकृष्णोद्यमंज्ञात्वा भीतःप्राणपरीप्सया ॥ साहाय्येकृतवर्म्माणमयाचतसचाब्रवीत् ११ नाहमीश्वरयोःकुर्य्यां हेलनंरामकृष्णयोः ॥ कोनुक्षेमाय कल्पेततयोर्वृजिनमाचरन् १२ कंसःसहानुगोऽपीतोयद्द्वेषात्त्याजितःश्रिया ॥ जरासन्धःसप्तदशसंयुगाद्विरथोगतः १३ प्रत्याख्यातःसचाक्रूरं पार्ष्णिग्राहमयाचत ॥ सोऽप्याहकोविरुध्येतविद्वानीश्वरयोर्बलम् १४ यइदंलीलयाविश्वं सृजत्यवतिहन्तिच ॥ चेष्टांविश्वसृजोयस्यनविदुर्मोहिताऽजया १५ यःसप्तहायनःशैलमुत्पाट्यैकेनपाणिना ॥ दधारलीलयाबालउच्छिलीन्ध्रमिवार्भकः १६ नमस्तस्मैभगवते कृष्णायाद्भुतकर्म्मणे ॥ अनन्तायादिभूतायकूटस्थायाऽऽत्मनेनमः १७ प्रत्याख्यातःसतेनापिशतधन्वामहामणिम् ॥ तस्मिन्न्यस्याश्वमारुह्य शतयोजनगंययौ १८ गरुडध्वजमारुह्यरथंरामजनार्दनौ ॥ अन्वयातांमहावेगैरश्वैराजन्गुरुद्रुहम् १९ मिथिलायाउपवने विसृज्यपतितंहयम् ॥ पद्भ्यामधावत्संत्रस्तः कृष्णोऽप्यन्वद्रवद्रुषा २० पदातिर्भगवांस्त

भय्यान सहित मरिगयो और जरासन्ध सत्रह बार युद्धमें हारिकै अन्तमें विरथ होयकै गयो १३ कृतवर्म्मा ने शतधन्वा तें मने करदीनी तब अक्रूर तें सहाय करिबे के लिये कहत भयो तब अक्रूरहू बोलतभये ईश्वर जो श्रीकृष्णहैं तिनके पराक्रम कू जानिकै कौन पुरुष उनतें विरोध करैगो १४ जो ईश्वर लीला करिकै या विश्वकी उत्पत्ति पालन नाशकरे है और माया सूं मोहित होयकै उनकी चेष्टाकूं ब्रह्मादिक नहीं जाने हैं १५ जो सातवर्ष की अवस्था में श्रीकृष्णचन्द्र एकहाथसूं गोवर्द्धन पर्व्वतकूं उखारिकै जैसे बालक छतौनाकूं उठाय लेइहै ऐसे उठावतभये १६ अद्भुतहैं कर्म्म जिनके ऐसे जे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तिनके अर्थ नमस्कारहै अन्त जिनको नहीं सबके आदिकारण निर्विकार सबके आत्मा तिनकूं नमस्कारहै १७ या प्रकार अक्रूर ने जब नाहीं करी तब शतधन्वा मणिकूं अक्रूर के पास धरिके चार सौ कोस चलै ऐसे घोडापै चढिकै भाजतभयो १८ राम और श्रीकृष्णहू ते गरुडके छापकी है ध्वजा जामें ऐसो जो रथहै तामें सवारहोयकै शीघ्रगामी जे घोडाहैं तिन करिकै हे राजन् परीक्षित् ! श्वशुरको मारनवारो जो शतधन्वाहै ताके पीछे दौरत भये १९ शतयोजनतें अधिक न चलिसकै ऐसो जो घोडाहै सो मिथिलापुरीके बाग में गिरगो ताय

संसाररूप कुवां में डूबो जो जीव है ताकूं निकासिवे को आश्रय ऐसो तुम्हारे चरणारविन्दको दर्शन कर्यो जैसे सुधि रही आवै तैसे चरणारविन्द को ध्यान करत मैं विचरूं यह अनुग्रह मेरे ऊपर करो १८ हे राजन् परीक्षित्! योगेश्वर जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी योगमाया जानिवे के लिये श्रीकृष्णचन्द्र की और रानी है ताके महल में जात भये १९ ता महल मेंभी प्यारी सत्यभामा के सङ्ग और उद्धवजी के सङ्ग चौपरि खेलें जे श्रीकृष्णचन्द्र तिनें नारदजी देखत भये परम भक्तिपूर्व्वक उठिकै आसन बिछाय कै अर्घ्य दैकै पूजन करत भये २० तुम कब आये या प्रकार अज्ञानी की तुल्य श्रीकृष्णचन्द्र नारदजीते पूंछत भये पूर्ण जो तुम हौ तिनको हम अपूर्ण कहा पूजन करैं २१ हे ब्रह्मन्! हम पूर्ण नहींहै तथापि हम तें कछु कहौ हमारो यह जन्म है ताय सार्थक करो नारदजी आश्चर्य मानि कै वहां तें उठिकै और मन्दिर में जात भये २२ ता महल में भी छोटे २ बालकन कूं खिलावें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं देखत भये ता पीछे और महल में जायकै देखें

राम्यनुगृहाणयथास्मृतिःस्यात् १८ ततोऽन्यदाविशद्गेहं कृष्णपत्न्याःसनारदः ॥ योगेश्वरेश्वरस्याङ्गयोगमायाविवित्सया १९ दीव्यन्तमक्षैस्तत्रापि प्रिययाचोद्धवेनच ॥ पूजितःपरयाभक्त्या प्रत्युत्थानासनादिभिः २० पृष्टश्चाविदुषेवाऽसौ कदायातोभवानिति ॥ क्रियतेकिंनुपूर्णानामपूर्णैरस्मदादिभिः २१ अथापिब्रूहिनोब्रह्मञ्जन्मैतच्छोभनंकुरु ॥ सतुविस्मितउत्थाय तूष्णीमन्यदगाद्गृहम् २२ तत्राप्यचष्टगोविन्दंलालयन्तंसुताञ्शिशून् ॥ ततोऽन्यस्मिन्गृहेऽपश्यन्मज्जनायकृतोद्यमम् २३ जुह्वन्तंचवितानाग्नीन् यजन्तंपञ्चभिर्मखैः ॥ भोजयन्तंद्विजान्क्वापि भुञ्जानमवशेषितम् २४ क्वापिसन्ध्यामुपासीनं जपन्तंब्रह्मवाग्यतम् ॥ एकत्रचासिचर्मभ्याञ्चरन्तमसिवर्त्मसु २५ अश्वैर्गजैरथैःक्वापि विचरन्तंगदाग्रजम् ॥ क्वचिच्छयानंपर्यङ्केस्तूयमानञ्चबन्दिभिः २६ मन्त्रयन्तंचकस्मिंश्चिन्मन्त्रिभिश्चोद्धवादिभिः ॥ जलक्रीडारतंक्वापिवारमुख्याऽबलावृतम् २७ कुत्रचिद्द्विजमुख्येभ्योददतंगाःस्वलङ्कृताः ॥ इतिहासपुराणानि शृण्वन्तंमङ्गलानिच २८ हसन्तंहास्यकथया कदाचित्प्रियया गृहे ॥ क्वापिधर्मंसेवमानमर्थकामौचकुत्रचित् २९ ध्यायन्तमेकमासीनं

तो स्नान को उपाय करै हैं २३ काहू महलमें श्रीकृष्णचन्द्र अग्निमें अग्निहोत्र करै हैं और महल में पञ्चयज्ञ करै है काहू महल में ब्राह्मणन कूं भोजन कराय कै ब्राह्मणनको बच्यो जो प्रसाद ताय आप भोजन करै हैं या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २४ काहू महलमें सन्ध्योपासन करै है और कहूं मौन होयकै गायत्री जपै हैं एक महल में ढाल तलवार लैकै फिरै हैं या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन करतभये २५ काहू महलमें घोड़ान पै हाथीन पै रथन पै चढ़िकै डोलै हैं और काहू महलमें पलंगपै सोवैं बन्दीजन जिनकी स्तुतिकरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २६ काहू महल में उद्धवादिक मन्त्रिन के सङ्ग सलाह करत देखे और काहू महल में श्रेष्ठ स्त्रियों के सङ्ग जल में विहार करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २७ काहू महल में शृङ्गार करिकै गौवन कूं ब्राह्मणन के अर्थ देहैं और काहू महलमें इतिहास पुराण मङ्गलरूपी वाक्य श्रवण करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करतभये २८ काहू महल में हांसीकी बात कहिकै प्यारी के सङ्ग श्रीकृष्णचन्द्र हँसे हैं और काहू महल में अपने धर्म्म को सेवन करैहैं काहू महलमें अर्थ और कामकूं सम्पादन करैहैं २९ काहू महल में माया सूं अतीत जो परब्रह्म है ताको

एक आसन पै बैठिकै ध्यान करे हैं और काहू महलमें काम भोग पूजन इन करिकै गुरुनकी शुश्रूषा करे हैं ३० काहू महल में काहू सों विरोध की बात करे हैं और काहू महल में मिलाप की बात करे हैं और काहू महल में बलदेवजी के सङ्ग साधुन कूं सुख होइ यह विचार करे हैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये ३१ काहू महल में पुत्रनको समय पै सदृश स्त्रीन कूं देखिकै विवाह करे हैं और कहूं अपनी कन्या कूं सदृश वर देखिकै द्रव्यन करिकै विवाह करे है ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कू देखत भये ३२ काहू महल में कन्यान कूं जमाइन कूं विदा करे हैं और काहू महल में पुत्रन कूं सुसरारि भेजिकै उनकी स्त्रीन कू बुलावे हैं या प्रकार योगेश्वरन के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र के सन्तानन के बड़े उत्सव देखिकै लोक आश्चर्य्य कूं प्राप्त होत भये ३३ काहू महल में बड़े यज्ञन करिकै अपनी कला जे देवता हैं तिनको पूजन करे हैं और काहू महल में अमुक रस्तामें कुंआ बनवावो बाग लगावो नवीन मन्दिर बनवावो या प्रकार धर्म्म कूं करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं नारदजी देखत

पुरुषंप्रकृतेःपरम् ॥ शुश्रूषन्तंगुरून्क्वापि कामैर्भोगैःसपर्य्यया ३० कुर्वन्तंविग्रहंकैश्चित्सन्धिंचान्यत्रकेशवम् ॥ कुत्रापिसहरामेण चिन्तयन्तंसतांशिवम् ३१ पुत्राणांदुहितॄणाञ्च कालेविध्युपयापनम् ॥ दारैर्वरैस्तत्सदृशैःकल्पयन्तंविभूतिभिः ३२ प्रस्थापनोपानयनैरपत्यानांमहोत्सवान् ॥ वीक्ष्ययोगेश्वरेशस्य येषांलोकाविसिस्मिरे ३३ यजन्तंसकलान्देवान् क्वापिक्रतुभिरूर्जितैः ॥ पूर्त्तयन्तंक्वचिद्धर्मं कूपाराममठादिभिः ३४ चरन्तंमृगयांक्वापि हयमारुह्यसैन्धवम् ॥ घ्नन्तंततःपशून्मेध्यान्परीतंयदुपुङ्गवैः ३५ अव्यक्तलिङ्गंप्रकृतिष्वन्तःपुरगृहादिषु ॥ क्वचिच्चरन्तंयोगेशं तत्तद्भावबुभुत्सया ३६ अथोवाचहृषीकेशं नारदःप्रहसन्निव ॥ योगमायोदयंवीक्ष्य मानुषीमीयुषोगतिम् ३७ विदामयोगमायास्ते दुर्दर्शाअपिमायिनाम् ॥ योगेश्वरात्मन्निर्भाता भवत्पादनिषेवया ३८ अनुजानीहिमांदेव लोकांस्तेयशसाप्लुतान् ॥ पर्य्यटामितवोद्गायल्लीलाभुवनपावनीम् ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ब्रह्मन्धर्मस्यवक्ताऽहं कर्त्तातदनुमोदिता ॥ तच्छिक्षयँल्लोकमिममास्थितःपुत्रमाखिद ४० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्याचरन्तंसद्धर्मान् पावनान्गृहमेधिनाम् ॥ तमेवसर्वगेहेषु सन्तमेक

भये ३४ काहू महल में तें सिन्धु देशके घोड़ा पै चढ़िकै यादवन कूं संग लैके शिकार खेलिबे के लिये जाय हैं तहां विचित्र विचित्र पशूनकूं मारें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखत भये ३५ काहू महलमें अपनो रूप छिपाय कै अन्तःपुरके भीतर जे गृहादिक है तिनमें जो प्रजा हैं ताको अभिप्राय जानिवेके लिये विचरें ऐसे योगेश्वर श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें देखत भये ३६ मनुष्यन की जाति कूं प्राप्तभये ऐसे जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी योगमाया को वैभव है ताय देखिकै सम्पूर्ण लीलान के देखे पीछे नारदजी हँसिकै बोलतभये ३७ हे योगेश्वर ! तुम्हारे चरणारविन्द की सेवा करिकै मेरे मन में प्रकाशी ऐसी जो तुम्हारी योगमाया है ताय हम केवल जाने हैं और तुम्हारो जो सत्यरूप है ताय नहीं जाने हैं ३८ हे देव ! तुम्हारो यश जिनमें फैलि रह्यो समस्त लोकनके पवित्र करनवारी जे तुम्हारी लीला हैं तिनमें गावत विचरूं यह आज्ञा तुम मोकू देउ या प्रकार नारदजी कहतभये ३९ अब श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र बोले हे ब्रह्मन् ! मैं धर्म को कहनवारो हूं औरकूं धर्म्मकर्त्ता देखिकै प्रशंसा करूं हूं ता कारण लोकन कूं सिखाइवे के लिये कर्म करूं हूं हे पुत्र ! तू अपने मनमें खेद मति करै ४० अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार गृहस्थ पुरुषनके पवित्र

करनवारे श्रेष्ठ धर्म्मन कूं करैं ऐसे अकेले श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनेंही समस्त घरन में नारदजी देखतभये ४१ अनन्त है पराक्रम जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र की योगमाया को बड़ो उदयहै ताय बारंबार देखिकै भयो है कौतुक जिनके ऐसे नारदजी आश्चर्य्य मानतभये ४२ या प्रकार अर्थ काम धर्म्म इनमें श्रद्धायुक्त हैं मन जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र ने भले प्रकार पूजन जिनको करयो ऐसे नारदजी प्रसन्नतापूर्व्वक श्रीकृष्णचन्द्रको मनमें स्मरण करत जातभये ४३ या प्रकार मनुष्यनके मार्ग में वर्तें समस्त जीवन के कल्याण करिबे के निमित्त ग्रहण करी है अनेक मूर्त्ति जिनने ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सोलह हजार श्रेष्ठ स्त्रीनके बीचमें लाजभरी स्नेहकी चितवनि हँसनि तिनसूं सेवितहोयकै रमण करतभये ४४ हे राजन् परीक्षित्! विश्वकी प्रलय और उत्पत्तिके कारण ऐसे जे हरि भगवान् हैं तिनके और से जे बने नहीं ऐसे जे असाधारण कर्म्म हैं तिनें या संसारमें जे पुरुष गावे हैं अथवा श्रवणकरैं बड़ाई करैं उन पुरुषनको मोक्षके देननारे जे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिन में भक्ति होइहै ४५ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिप्पयादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णगार्हस्थ्यदर्शनंनामैकोनसप्ततितमोऽध्यायः ६९ ॥ * ॥ * ॥ ॥

न्ददर्शह ४१ कृष्णस्यानन्तवीर्य्यस्य योगमायामहोदयम् ॥ मुहुर्दृष्ट्वाऋषिरभूद्विस्मितोजातकौतुकः ४२ इत्यर्थकामधर्म्मेषु कृष्णेनश्रद्धितात्मना ॥ सम्यक्सभाजितःप्रीतस्तमेवानुस्मरन्ययौ ४३ एवंमनुष्यपदवीमनुवर्त्तमानोनारायणोऽखिलभवायगृहीतशक्तिः ॥ रेमेऽङ्गषोडशसहस्रवराङ्गनानां सव्रीडसौहृदनिरीक्षणहासजुष्टः ४४ यानीहविश्वविलयोद्भववृत्तिहेतुः कर्माण्यनन्यविषयाणिहरिश्चकार ॥ यस्त्वङ्गगायतिशृणोत्यनुमोदतेवा भक्तिर्भवेद्भगवति ह्यपवर्गमार्गे ४५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णगार्हस्थ्यदर्शनंनामैकोनसप्ततितमोऽध्यायः ६९ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथोषस्युपवृत्तायां कुक्कुटान्कूजतोऽशपन् ॥ गृहीतकण्ठ्यःपतिभिर्माधव्योविरहातुराः १ वयांस्यरूरुवन्कृष्णंबोधयन्तीववन्दिनः ॥ गायत्स्वलिष्वनिद्राणि मन्दारवनवायुभिः २ मुहूर्त्तंतन्तुवैदर्भी नामृष्यदतिशोभनम् ॥ परिरम्भणविश्लेषात्प्रियबाह्वन्तरङ्गता ३ ब्राह्मेमुहूर्त्तउत्थाय वार्यु

( ततस्तुसप्ततिनमेकृष्णस्याह्निककर्म्मणि ॥ दूतनारदयोःकार्य्यकार्य्यमन्त्रविचारणम् १ जगन्मङ्गलचारित्रमाह्निकंजगदीशितुः ॥ नारदेनकचित्किञ्चिद्दृष्टमाहयथाक्रमम् २ सत्तरवें अध्यायमें कृष्ण जीके दिनके कर्म्म में दूत और नारदजी के कार्य्य में सलाह करनी योग्यहै यह वर्णनहै १ संसारके स्वामी कृष्णजी के संसारके मङ्गल दिनके चरित्र नारदजी कबहूं कुछ देखतभये तिनको क्रमसूं कहते भये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने ग्रहणकरे हैं कण्ठ जिनके ऐसी जे श्रीकृष्णचन्द्रकी रानी हैं ते प्रातःकाल होत आयो तब मुरगा बोले तिनें विरहमें व्याकुल होयकै कोशति भई कि अरे अभागे अबहीं ते तुम बोले श्रीकृष्णचन्द्र प्रातःकाल जानिकै उठेंगे १ प्रातःसमय गई है निद्रा जिनकी ऐसे पक्षी बोलतभये और कल्पवृक्षकी पवन सूंघिके भौंरा गूंजतभये सो मानों श्रीकृष्णचन्द्र कूं वन्दीजन गावे हैं २ प्यारे श्रीकृष्णचन्द्र की भुजान के बीचमें प्राप्तभई ऐसी जो विदर्भदेश के राजाकी पुत्री रुक्मिणी है सो आलिङ्गन को जो वियोगहै ताय देखिकै अतिसुन्दर जो प्रातःकाल है ताय नहीं सहतिभई ३ प्रसन्न हैं इन्द्रिय जिनकी ऐसे मधुवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र ब्राह्म मुहूर्त्त अर्थात् सूर्य्योदय तें दो घड़ी पहिले उठिकै जल

कै आचमन करिकै माया तें परे जो अपनो स्वरूप है ताको ध्यान करतभये ४ कैसे स्वरूप को ध्यानकरो ताको वर्णन करे हैं एक अखण्ड स्वयंज्योति स्वरूप उपाधिरहित अविनाशी सर्व्वकाल अविद्यारहित ब्रह्म जाको नाम या विश्व की उत्पत्ति और नाश इनको कारण अपनी शक्ति करिकै लखिवे में आवे ऐसो सत्तामात्र आनन्दरूपहै ५ ध्यानकरे पीछे निर्म्मल जलमें विधिपूर्व्वक स्नान जिनने कस्यो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र धोती उपरनाकूं पहिरिके सन्ध्योपासनादि जे कर्म्म और अग्निहोत्र इनकूं करिकै मौन होयकै गायत्री जप करतभये ६ उदयभयो जो सूर्य्य है ताय अर्घ्यदैके अपने अंश जे देवता ऋषि पितृहैं तिनको तर्पण करिकै ज्ञानवान् श्रीकृष्णचन्द्र ब्राह्मणन को पूजन करतभये ७ सुवर्ण सूं सींग जिनके मढे बड़ी सूधी मोतिनकी माला जिनके परी दूधदेहैं एकवारकी व्यानी बछरा जिनके संग सुन्दर वस्त्रनकी झूलें ओढे ८ रूपे सूं खुरनके अग्रभाग जिनके मढे ऐसीं गौ एक एक महलमें तें प्रतिदिन शोभायमान सत्पात्र जे ब्राह्मण हैं तिनकूं रेशमी वस्त्र मृगछाला और

पस्पृश्यमाधवः ॥ दध्यौप्रसन्नकरणआत्मानंतमसःपरम् ४ एकंस्वयंज्योतिरनन्यमव्ययं स्वसंस्थयानित्यनिरस्तकल्मषम् ॥ ब्रह्माख्यमस्योद्भवनाशहेतुभिःस्वशक्तिभिर्लक्षितभावनिर्वृतिम् ५ अथाप्लुतोऽम्भस्यमलेयथाविधिक्रियाकलापंपरिधायवाससी ॥ चकारसन्ध्योपगमादिसत्तमोहुतानलोब्रह्मजजापवाग्यतः ६ उपस्थायार्कमुद्यन्तंतर्पयित्वाऽऽत्मनःकलाः ॥ देवानृषीन्पितॄन्वृद्धान्विप्रानभ्यर्च्यचात्मवान् ७ धेनूनांरुक्मशृङ्गीणां साध्वीनांमौक्तिकस्रजाम् ॥ पयस्विनीनांगृष्टीनांसवत्सानांसुवाससाम् ८ ददौरूप्यखुराग्राणां क्षौमाजिनतिलैःसह ॥ अलङ्कृतेभ्योविप्रेभ्योबद्वंबद्धं+दिनेदिने ९ गोविप्रदेवतावृद्धगुरून्भूतानिसर्व्वशः ॥ नमस्कृत्याऽऽत्मसंभूतीर्मङ्गलानिसमस्पृशत् १० आत्मानंभूषयामास नरलोकविभूषणम् ॥ वासोभिर्भूषणैःस्वीयैर्दिव्यस्रगनुलेपनैः ११ अवेक्ष्याज्यंतथाऽऽदर्शं गोवृषद्विजदेवताः ॥ कामांश्चसर्व्ववर्णानांपौरान्तःपुरचारिणाम् ॥ प्रदाप्यप्रकृतीःकामैःप्रतोष्यप्रत्यनन्दत १२ संविभज्याग्रतोविप्रान्

तिल इनसहित दान करतभये ९ अपनी विभूति जे गौ ब्राह्मण देवता वृद्ध गुरु हैं तिनें नमस्कार करिकै मङ्गलवस्तु जे कपिला तें आदिलैकै गौ हैं तिनको स्पर्श करतभये १० नरलोक कूं भूषणरूप जो अपनी आत्माहै ताय वस्त्रनसूं और दिव्यमाला अरगजा चन्दन इत्यादिकन सूं शोभायमान करतभये ११ घृतमें मुखारविन्द कू देखिकै तैसेही दर्पण में देखिके गौ बैल ब्राह्मण देवता इनको दर्शन करिकै पुरके अन्तःपुरके रहनवारे जे सर्व्व वर्णहैं तिनकी मनोवाञ्छित जे कामना हैं तिनकूं दैकै और प्रधान दीवानहैं तिनें कामनासूं सन्तुष्ट करिके आनन्दकू पावतभये और माला बीरी चन्दन अरगजा इनें प्रथम ब्राह्मणन कूं दैके सुहृदन कूं दैकै प्रधान दीवान कूं दैकै आप अङ्गीकार करतभये यामें गृहस्थन को धर्म्म दिखायो अर्थात् गृहस्थनको ऐसो चाहिये जो सबकू दैके आप अङ्गीकार

+ बद्धमिति हिरण्येनपरिवृतान्कृष्णान् शुक्लरक्तोमृगान् मण्यादिभरितोऽददाश्वतबद्धानिमसचेति श्रुत्युक्तानि सप्तोत्तरशतबद्धाये कौर्म्यपुराणचतुर्दशलक्षरेण गणितानि यथोक्त गरतमेवाविद्वत्यनयमस्क्न्येमृगान् शुक्ल्दा कृष्णान् सुवर्णप्रारिकृतान् अदान्रूर्मणिमण्यारे नियुतानिचतुर्दशेति ततश्चयबद्धस्यएकाह्नोकेनसमुद्रत चतुर्दशानांलक्षाणांतस षिकशताशक ॥ बद्धचतुरशीत्यग्रसहस्राणित्रयोदशातिदिने दिनेचप्रतिगृह्यचेति ४ ॥

करै १०। १३ इतने में रथवान् सुग्रीवसूं आदिलैके जे घोड़े हैं तिनकूं जोतिकै परमअद्भुत रथकूं लायकै प्रणाम करिकै आगे ठाड़ो होतभयो १४ रथवान् को हाथ सूं हाथ पकरिकै सात्यकि उद्धव कूं संगलैके रथमें बैठतभये जा प्रकार सूर्य्य सुमेरु पर्व्वत के ऊपर तैसे १५ लाज भरी प्रेमकी चितवनिसूं अन्तःपुरकी स्त्रीन ने देखे जासूं भयो है हास्य जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र बड़े कष्ट तें उन स्त्रीनकूं छोड़िकै उनके मनकूं हरिकै निकसतभये १६ या प्रकार सब घरनतें न्यारे २ निकसिकै पीछे सब एकरूप होयकै सब यादवनकूं संगलैके श्रीकृष्णचन्द्र सुधर्म्मा सभामें जातभये हे राजन् परीक्षित्! सुधर्म्मा सभामें जे गये हैं तिनकूं क्षुधा पिपासा शीत गर्मी शोक मोह ये बाधा नहीं करे हैं १७ ता सभामें श्रेष्ठ सिंहासनपै बैठे मनुष्यनमें श्रेष्ठ यादव जिनके आसपास बैठे तिनमें उत्तम व्यापक श्रीकृष्ण-चन्द्र अपनी कान्ति करिकै दिशान कूं प्रकाशमान करतभये जैसे आकाश में तारागणन के बीचमें चन्द्रमा शोभा कूं प्राप्तहोइहै तैसे १८ हे राजन् परीक्षित्! ता सभाके बीचमें भांड़हैं ते नानाप्रकारकी

स्रग्गन्धाम्बरालङ्कारान् तेपनैः॥ सुहृदः प्रकृतीर्दारानुपायुङ्क्त ततः स्वयम् १३ तावत्सूत उपानीय स्यन्दनं परमाद्भुतम्॥ सुग्रीवाद्यैर्हयैर्युक्तं प्रणम्यावस्थितोऽग्रतः १४ गृहीत्वा पाणिना पाणी सारथेस्तमथारुहत्॥ सात्यक्युद्धवसंयुक्तः पूर्वाद्रिमिव भास्करः १५ ईक्षितोऽन्तःपुरस्त्रीणां सव्रीडप्रेमवीक्षितैः॥ कृच्छ्राद्विसृष्टो निरगाज्जातहासो हरन्मनः १६ सुधर्माख्यां सभां सर्वैर्वृष्णिभिः परिवारितः॥ प्राविशद्यन्निविष्टानां न सन्त्यङ्ग षडूर्मयः १७ तत्रोपविष्टः परमासने विभुर्बभौ स्वभासा ककुभोऽवभासयन्॥ वृतो नृसिंहैर्यदुभिर्यदूत्तमो यथोडुराजो दिवि तारकागणैः १८ तत्रोपमन्त्रिणो राजन् नानाहास्यरसैर्विभुम्॥ उपतस्थुर्नटाचार्या नर्तक्यस्ताण्डवैः पृथक् १९ मृदङ्गवीणामुरजवेणुतालदरस्वनैः॥ ननृतुर्जगुस्तुष्टुवुश्च सूतमागधवन्दिनः २० तत्राहुर्ब्राह्मणाः केचिदासीना ब्रह्मवादिनः॥ पूर्वेषां पुण्ययशसां राज्ञां चाकथयन्कथाः २१ तत्रैकः पुरुषो राजन्नागतोऽपूर्वदर्शनः॥ विज्ञापितो भगवते प्रतीहारैः प्रवेशितः २२ स नमस्कृत्य कृष्णाय परेशाय कृताञ्जलिः॥ राज्ञामावेदयद्दुःखं जरासन्धनिरोधजम् २३ ये च दिग्विजये तस्य सन्नतिं न ययुर्नृपाः॥ प्रसह्य रुद्धास्तेनासन्नयुते द्वे गिरिव्रजे २४ कृष्ण कृष्णाप्रमेयात्मन् प्रपन्नभयभञ्ज

हासी की वार्ता करिकै श्रीकृष्णचन्द्र को सेवन करतभये और नटनमें जे मुख्य हैं ते और नृत्यकी करनवारी स्त्री हैं ते अपने न्यारे २ जे गवय्या हैं तिनकूं संगलैकै सम्मुख ठाढ़े होतभये १९ मृदंग वीणा मुरज बासुरी झांझ शङ्ख इनकूं बजाय कै नृत्य करतभये गान करतभये और सूत मागध वन्दीजन हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र के सन्मुख स्तुति करतभये २० कोई एक ब्राह्मण कहिबे में अतिबुद्धि-मान् ते वेदकी ऋचा पढ़िके व्याख्या करतभये कोई ब्राह्मण पवित्र है यश जिनको ऐसे पहिले राजान की कथान कूं कहतभये २१ हे राजन् परीक्षित्! प्रथम कभऊं देख्यो नहीं ऐसो एक अपूर्व्व नवीन पुरुष आवतभयो जब ड्योढ़ीवारेन ने श्रीकृष्णचन्द्र ते जायकै खबरि करी तब कृष्णचन्द्रने कही जावो लिवाय लावो तब वाकूं सभाके भीतर पहुँचाय दियो २२ ब्रह्मादिकन के ईश्वर जे श्री कृष्णचन्द्र हैं तिनकूं वह पुरुष हाथ जोरिकै नमस्कार करिकै जरासन्ध ने रोंके जे बीसहजार आठसै राजा हैं तिनके दुःख कूं कहतभयो २३ जरासन्ध के दिग्विजय के समय जिन राजान ने आयकै भेंट न दीनी ते बीसहजार आठसै राजा हैं तिनें पकरिकै गिरिव्रजनाम किलाहै तामें रोंकिदेतभयो २४ हे कृष्ण! हे कृष्ण! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिबेमें आवे है प्रभाव जिन

को ! हे शरणागतनके भयके काटनवारे ! या संसार तें भयभीत तुम तें न्यारी है बुद्धि जिनकी ऐसे हम तुम्हारी शरण आये हें २५ जो लोक अतिशय करिकै पापकर्म्ममें लगि रहा है सो तुमने बतायो अपनो जामें भलो होइ ऐसो तुम्हारो पूजन सेवनरूप जो कर्म्म है ताय भूलिरहा है जो तुम बलवान् या संसार में जीवे की आशा है ताकूं शीघ्र काटो हो ऐसे जो कालरूप तुमहो तिनकूं नमस्कार है २६ जगत् के ईश्वर जो तुमहो सो या संसार में साधुनकी रक्षा करिबे के लिये और दुष्टनकूं दण्ड देवे के लिये अंश करिके अवतार लिये हो कोई जरासन्ध सरीखो जोरावर तुम्हारी आज्ञाकूं नहीं माने है अथवा जे प्राणी अपने कर्म्मनको फल भोगे हें यह हम नहीं जाने हैं अर्थात् यह जरासन्ध तुम तें जोरावर है जाके कर्म्म में दुःख लिखो है याही तें हम रोंकि राखे हैं २७ हे ईश्वर ! पराधीन स्वप्नकी तुल्य मिथ्या जो राजापनेको सुख को बोझ है ताय सर्व्वदा जामें भय लग्यो रहै ऐसो मृतककी तुल्य जो शरीर है तासूं धारण करे हैं अपनपे में रहे आवो ऐसे सुख

न ॥ वयंत्वांशरणंयामोभयभीताःपृथग्धियः २५ लोकोविकर्म्मनिरतःकुशलेप्रमत्तःकर्म्मण्ययन्त्वदुदितेभवदर्चनेस्वे॥ यस्तावदस्यबलवानिहजीविताशां
सद्यश्छिनत्त्यनिमिषायनमोऽस्तुतस्मै २६ लोकेभवाञ्जगदिनःकलयाऽवतीर्णः सद्रक्षणायखलनिग्रहणायचान्यः ॥ कश्चित्त्वदीयमतियातिनिदेशमीश
किंवाजनःस्वकृतमृच्छतितन्नविद्मः२७स्वप्नायितंनृपसुखंपरतन्त्रमीशशश्वद्भयेनमृतकेनधुरंवहामः॥हित्वातदात्मनिसुखंत्वदनीहलभ्यंक्लिश्यामहेऽतिकृप
णास्तवमाययेह २८ तन्नोभवान्प्रणतशोकहराङ्घ्रियुग्मोबद्धान्वियुङ्क्ष्वमगधाह्वयकर्म्मपाशात्॥ योभूभुजोऽयुतमतङ्गजवीर्यमेकोबिभ्रद्रुरोधभवनेमृगराडि
वावीः २९ योवैत्वयाद्विनवकृत्वउदात्तचक्रभग्नोमृधेखलुभवन्तमनन्तवीर्य्यम्॥जित्वानृलोकनिरतंसकृदूढदर्पोयुष्मत्प्रजारुजतिनोऽजिततद्विधेहि ३० ॥दू
तउवाच॥ इतिमागधसंरुद्धा भवद्दर्शनकाङ्क्षिणः ॥ प्रपन्नाःपादमूलंते दीनानांशंविधीयताम् ३१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ राजदूतेब्रुवत्येवं देवर्षिःपरमद्युतिः ॥

रूप जो तुमहो तिनें त्यागिकै या संसार में तुम्हारी माया करिकै कृपण जे हम हैं ते दुःखकूं प्राप्तभये हैं २८ ता कारण हे कृष्ण ! मैं तुम्हारो हूं तुम कूं नमस्कार है या प्रकार जिनने कही तिन पुरुषन के शोक कू हरे हैं चरणारविन्द जिनके ऐसे तुम जरासन्ध है नाम जाको ऐसी कर्म्मरूप फांसी सूं बँधे जो हम हैं तिनें छुड़ावो कदाचित् कहो कि तुमहीं पराक्रम करिकै क्यों न छुटिजावो ताको उत्तर राजा देइ है जो अकेलो जरासन्ध दश हजार हाथीन के बलकू धारण करिकै जैसे सिंह भेंड़न कूं रोंकत भयो ऐसे बीसहजार आठसै राजा हैं तिनें रोंकतभयो २९ ग्रहण कियोहै चक्र जिनने ऐसे हे कृष्ण ! तुम हो तिनसूं अठारह वार जरासन्ध लड़्यो तामें सत्रह वार तुमने हराय दियो पश्चात् बड़ो है पराक्रम जिनको ऐसे जो तुम हो सो मनुष्यलीला करो हो तिनें एकवार जीति कै बढ़्यो है गर्व जाके ऐसो जरासन्ध तुम्हारी प्रजा हम हैं तिनें पीड़ा देइ है यहाँ जो आपकूं योग्य होय सो करो ३० अब दूत कहे है या प्रकार जरासन्ध के रोंके तुम्हारे दर्शन की चाहनावाले तुम्हारे चरणारविन्दको शरण जिनने लियो ऐसे दीन राजान कूं जामें सुख होवै सो कीजै ३१ श्रीशुकदेव जी बोले कि हे परीक्षित् ! या प्रकार राजान को दूत कहे

हो इनने में श्रेष्ठ है कान्ति जिनकी पीरी जटान कूं धारण करे ऐसे श्रीमन्नारदजी जैसे सूर्य प्रकट होइ है ऐसे प्रकट होतभये ३२ सम्पूर्ण लोकनके महान् ईश्वर जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं
सो नारदजीकूं आये देखि कै अपनी सभा में जे बैठे हे तिन सहित शिर नवायकै प्रणाम करतभये ३३ आसन पै बैठे ऐसे नारदजी को विधिपूर्वक सत्कार करिकै श्रद्धापूर्वक मधुर मधुर
वचनन करिकै तृप्त करतभये ३४ श्रीकृष्ण पूंछै हैं नारद जी त्रिलोकी में कहूं भय तो नहीं है लोकन में फिरो जो तुमहो तिनसूं हमें बडो लाभहै घर बैठेही सबरी खबरि मिलि जायहै ३५ ईश्वर
के निर्म्माणकरे लोकन में ऐसी कोई बात नहीं है जो तुम न जानो अब पाण्डवनकी कहा करिबे की इच्छा है यह हम तुमतें पूंछे हैं ३६ तब नारदजी बोले हे समर्थ! ब्रह्मा के मोह करन
वारे जे तुमहौ तिनकी मायान को पार नहीं ऐसी मैंने बहुत माया देखी हैं हे व्यापक! अपनी शक्तिन करिकै प्राणीन के भीतर विचरो हौ अग्नि की तुल्य ढक्यो है तेज जिनको ऐसे तुम मो

विभ्रत्पिङ्गजटाभारं प्राद्ुरासीद्यथारविः ३२ तंदृष्ट्वाभगवान्कृष्णः सर्व्वलोकेश्वरेश्वरः॥ववन्दउत्थितःशीर्ष्णाससभ्यःसानुगोमुदा ३३ सभाजयित्वाविधि
वत्कृतासनपरिग्रहम् ॥ बभाषेसूनृतैर्वाक्यैः श्रद्धयातर्पयन्मुनिम् ३४ अपिस्विदद्यलोकानां त्रयाणामकुतोभयम्॥ ननुभूयान्भगवतोलोकान्पर्यटतो
गुणः ३५ नहितेऽविदितंकिञ्चिल्लोकेष्वीश्वरकर्तृषु ॥ अथपृच्छामहेयुष्मान्पाण्डवानांचिकीर्षितम् ३६ ॥ श्रीनारदउवाच॥ दृष्टामयातेबहुशोदुरत्यया
मायाविभोविश्वसृजश्चमायिनः॥भूतेषुभूमंश्चरतःस्वशक्तिभिर्वह्नेरिवच्छन्नरुचोनमेऽद्भुतम् ३७ तवेहितंकोऽर्हतिसाधुवेदितुं स्वमाययेदंसृजतोनियच्छतः॥
यद्विद्यमानात्मतयाऽवभासते तस्मैनमस्तेस्वविलक्षणात्मने ३८ जीवस्ययःसंसरतोविमोक्षणं नजानतोऽनर्थवहाच्छरीरतः ॥ लीलावतारैःस्वयशःप्रदीप
कंप्राज्वालयत्त्वातमहंप्रपद्ये ३९ अथाप्याश्रावयेब्रह्मन् नरलोकविडम्बनम्॥ राज्ञःपैतृष्वस्रेयस्य भक्तस्यचचिकीर्षितम् ४० यक्ष्यतित्वांमखेन्द्रेण राजसूयेन
पाण्डवः ॥पारमेष्ठ्यकामोनृपतिस्तद्भवाननुमोदताम् ४१ तस्मिन्देवक्रतुवरेभवन्तंवैसुरादयः॥ दिदृक्षवःसमेष्यन्ति राजानश्चयशस्विनः ४२ श्रवणात्कीर्

तें पूँछो हौ यह आश्चर्य नहीं है ३७ अपनी माया करिकै या विश्वकूं उपजावो हौ और संहारकरो हौ ऐसे जो तुमहौ तिनकी चेष्टा कौन पुरुष भलेप्रकार जानिबे कूं योग्य है अपने स्वरूप क-
रिकै विचार में न आ.रे ऐसे जे तुमहो तिनको नमस्कार है ३८ अविद्या करिकै अनर्थ कूं प्राप्तकरनवारो जो देह है तासूं जन्म मृत्युहूं पावै और ता अविद्या करिकै शरीर तें छूटिबे के उपाय कूं
नहीं जानै ऐसो जो जीवहै ताकू लीलावतारन करिकै दीपकरूप जो अपनो यश है ताय प्रकाश करतभये जो तुम हौ तिन तुम्हारी शरण प्राप्तभयो हूं ३९ तौ भी हे ब्रह्मन्! मनुष्यन को अ-
नुकरण करो जो तुमहौ तिनकू तुम्हारी फूफी को पुत्र भक्त ऐसो राजायुधिष्ठिर जो कछु कर्‍यो चाहे है ताय सुनाऊंहूं ४० पाण्डुको पुत्र चक्रवर्त्ती राज्य करिबे की इच्छाभई ऐसो जो राजा
युधिष्ठिर है सो यज्ञराट् जो राजसूययज्ञ है ता करिकै तुम्हारो पूजन कर्‍यो चाहैहै यह आप अनुमोदन करौ ४१ हे देव! या यज्ञमें तुम्हारे दर्शन करिबे के निमित्त इन्द्रादिक देवता आवेंगे और बड़े

यशस्वी राजा आवेंगे ४२ हे ईश्वर ! ब्रह्मरूप जो तुमही तिनकी कथान के श्रवण करे तें तुम्हारो ध्यान करे तें चाण्डाल हैं तेऊ पवित्र होइ जाय हैं तुम्हारे दर्शन करे तें पवित्र होइँ यामें कहा कहनो है ४३ हे त्रिलोकी के मंगलरूप ! तुम्हारो निर्म्मल यश स्वर्ग में रसातल में पृथ्वी में फैलि रह्यो है और दिशान कूं चँदोवा की तुल्य शोभायमान करे है कैसो फैलो है सो कहे है स्वर्ग में मन्दाकिनीरूप पाताल में भोगवतीरूप और या संसारमें तुम्हारो चरणोदक गङ्गारूप होयकै सम्पूर्ण विश्व कूं पवित्र करे है या कारण तुम्हारे चले तें यज्ञमें बड़ो मंगल होयगो ४४ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार नारदजी ने कही तब ता सभा में अपनी ओर के जे यादव बैठे हैं तिनकूं जरासन्ध के जीतिबे की इच्छा करिकै जब अच्छी लगी तब मनोहर वचनन सूं मुसिक्यात अपने भक्त उद्धवजी सू श्रीकृष्णचन्द्र बोलत भये ४५ श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं उद्धवजी तुम हमारे परमनेत्र हौ परमहितकारी हौ गुह्य वातन के अभिप्राय

त्तनाद्ध्यानात्पूयन्तेऽन्तेऽवसायिनः ॥ तवब्रह्ममयस्येशकिमुतेक्षाऽभिमर्शिनः ४३ यस्यामलन्दिवियशःप्रथितंरसायां भूमौचतेभुवनमङ्गलदिग्वितानम् ॥ मन्दाकिनीतिदिविभोगवतीतिचाधोगङ्गेतिचेहचरणाम्बुपुनातिविश्वम् ४४ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ तत्रतेष्वात्मपक्षेष्वगृह्णत्सुविजिगीषया ॥ वाचःपेशैःस्मयन्भृत्यमुद्धवंप्राहकेशवः ४५ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ त्वंहिनःपरमंचक्षुःसुहृन्मन्त्रार्थतत्त्ववित् ॥ तथाऽत्रब्रूह्यनुष्ठेयंश्रद्दध्मःकरवामतत् ४६इत्युपामन्त्रितोभर्त्रा सर्व्वज्ञेनापिमुग्धवत् ॥ निदेशंशिरसाऽऽधायउद्धवःप्रत्यभाषत ४७॥इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेभगवद्यानेसप्ततितमोऽध्यायः७०॥

श्रीशुकउवाच ॥ इत्युदीरितमाकर्ण्य देवर्षेरुद्धवोऽब्रवीत् ॥ सभ्यानांमतमाज्ञाय कृष्णस्यचमहामतिः १ ॥ उद्धवउवाच ॥ यदुक्तमृषिणादेव साचिव्यं यक्ष्यतस्त्वया ॥ कार्य्यंपैतृष्वस्रेयस्य रक्षाचशरणैषिणाम् २ यष्टव्यंराजसूयेनदिक्चक्रजयिनाविभो ॥ अतोजरासुतजयउभयार्थोमतोमम ३ अस्माकंच

कूं जानो हौ याते जो यहाँ योग्य होय ताय बतावो वाकूं हम श्रद्धापूर्व्वक करेंगे ४६ सब बातके जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र मानों कछु नहीं जाने हैं ऐसे भोरे की तुल्य होय के पूंछें ऐसे जो उद्धवजी हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र की आज्ञा कूं शिरपै धरिकै बोलत भये ४७ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेभगवद्यानेसप्ततितमोऽध्यायः ७० ॥ * ॥ * ॥

( अथैकसप्ततितमउद्धवस्यतुमन्त्रतः ॥ इन्द्रप्रस्थंगतेकृष्णेपार्थानापरमोत्सवः १ राजसूयमिषंकृत्वाभीमदुर्य्योधनादिषु ॥ कलिमुत्पाद्यतद्वाराभूभारमहरत्प्रभुः २ इकहत्तरवें अध्याय में उद्धवजी की सलाह सूं हस्तिनापुर कूं कृष्णजी के जाने मों कुन्तीके पुत्रोंका परमोत्सव वर्णितहै १ कृष्णचन्द्रजी राजसूयका बहानाकर भीमसेन और दुर्य्योधन आदिकों में लड़ाई उत्पन्न कराकर ताके द्वारा पृथ्वीके भारको हरतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार बड़ीहै बुद्धि जिनकी ऐसे उद्धवजी हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र को कह्यो वचन सुनिकै और नारदजी को मत कहा है कि यज्ञमें जायगो ताय जानिकै और सभाके बैठनवारे जे यादव हैं तिनको मत कहा कि राजान की रक्षा करिबो ताय जानिकै और श्रीकृष्णचन्द्र को मत कहा कि दोनों कार्य्य करनो ताय जानिकै बोलतभये १ उद्धवजी कहे हैं हे प्रकाशवान् श्रीकृष्णचन्द्र ! नारदजीने जो कह्यो कि तुम्हारो पूजन करयो चाहै ऐसो राजा युधिष्ठिर है ताकीऊ सहायता करिवो योग्यहै और शरणा-

गत जे राजा हैं तिनकी रक्षाकरनो भी योग्यहै २ हे समर्थ ! सम्पूर्ण दिशान के राजानकी है जीत जामें ऐसो राजसूय यज्ञ करिकै पूजन होयगो याहीतें जरासन्धहू जीत्यो जायगो यामें दोनों कार्य्य सिद्ध होयँगे यज्ञ और शरणागतन की रक्षा ३ यज्ञमें आप चलोगे याही ते हमारे बड़े मनोरथ सिद्धहोयँगे और हे गोविन्द ! बँधे राजानकूं छुडावोगे यामें आपको बडो यशहोइगो ४ बडी चाहना करिकै जरासन्धके मारिवे की इच्छाकरें ऐसे यादवन कूं देखिकै कहे हैं जरासन्ध की बराबरि है बल जामें ऐसो जो भीमसेन है ताके विना दश हजार हाथीके समानहै बल जामें ऐसो जरासन्ध बड़े वली राजानके जीतिवे में नहीं आवे है क्योंकि भीमसेन तेंही विधनाने वाकी मृत्यु रची है ५ द्वंद्वयुद्धमें जरासन्ध जीत्यो जायगो और सैकड़न अक्षौहिणी सेनानकूं संगलैकै जो पुरुष जीत्यो चाहै तौ न जीति सकैगो वह जरासन्ध ब्राह्मणन को भक्तहै याते वाके पास जायकै ब्राह्मण मांगै तौ कभऊं मने न करैगो ६ वृकनामा अग्निहै उदरमें जाके ऐसो जो भीमसेन है सो ब्राह्मण को वेष धरिकै जरासन्धतें युद्धकी भिक्षा मांगै तुम्हारे निकटमें मैं द्वन्द्वयुद्ध करूंगो तौ भीमसेन जरासन्धकूं मारैगो यामें कछु सन्देह नहीं है ७ प्राकृतरूप करिकै रहित जो तुमहौ तिन तुम्हारे कर्म्म जे विश्वकूं उत्पत्ति

महानर्थोह्येतेनैवभविष्यति ॥ यशश्चतवगोविन्द राज्ञोबद्धान्विमुञ्चतः ४ सवैदुर्विषहोराजानागायुतसमोबले ॥ बलिनामपिचान्येषां भीमसमबलंविना ५ द्वैरथेसतुजेतव्योमाशताक्षौहिणीयुतः॥ ब्रह्मण्योऽभ्यर्थितोविप्रैर्नप्रत्याख्यातिकर्हिचित् ६ ब्रह्मवेषधरोगत्वा तंभिक्षेतवृकोदरः॥ हनिष्यतिनसन्देहोद्वैरथेतव सन्निधौ ७ निमित्तंपरमीशस्य विश्वसर्गनिरोधयोः॥ हिरण्यगर्भःशर्वश्चकालस्यारूपिणस्तव ८ गायन्तितेविशदकर्म्मगृहेषुदेव्योराज्ञांस्वशत्रुवधमा त्मविमोक्षणंच ॥ गोप्यश्चकुञ्जरपतेर्जनकात्मजायाःपित्रोश्चलब्धशरणामुनयोवयञ्च ९ जरासन्धवधःकृष्णभूर्य्यर्थायोपकल्पते॥ प्रायःपाकविपाकेनतवचा भिमतःक्रतुः १० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्युद्धववचोराजन् सर्व्वतोभद्रमच्युतम् ॥ देवर्षिर्यदुवृद्धाश्चकृष्णश्चप्रत्यपूजयन् ११ अथाऽऽदिशत्प्रयाणाय भग

करिवो नाश करिवो तिनमें ब्रह्मा और महादेव ये नाममात्र है तातें तुमहीं पास रहिकै जरासन्धको संहार करोगे भीमसेन तो तो केवल नाम होयगो ८ राजानकी रानी हैं ते अपने घरमें तुम्हारे निर्म्मल यशनकूं गावें हैं और जब उनके बालक रोवें हैं तब कहे हैं हे पुत्र ! तुम काहे कूं रोदन करोहौ जो कोई अनाथ होइ सो रोवै तुम्हारे शिरपै तौ नाथ श्रीकृष्णचन्द्रहैं मतिरोवो जैसे गोपी शङ्ख- चूड़को मारिवो और अपनो छुटिवो गावें हैं और गजराजको छुटिवो ग्राहकी मृत्यु जैसे गावें हैं और जनकनन्दनी जानकी को छुटिवो रावणको मारिवो जैसे गावें हैं और माता पिताको छुटिवो कंसको मारिवो पाई है शरण जिनने ऐसे मुनि और हम भक्त गावें हैं ऐसे जरासन्धको मारिवो और अपने पतिनको छुटिवो गावें हैं ९ हे कृष्ण ! जरासन्धके मरेतें बड़ो कार्य्य सिद्ध होयगो शिशु- पालादिकन को मारिवो सहजमें होय जायगो राजानके पुण्यको फल उदय होयगो और यज्ञ होइ यह तुमकूं सम्मत है राजा युधिष्ठिर के पासगये ते सब बात बनेगी १० अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! सब ओर तें मङ्गलरूप बड़ी जामें युक्ति ऐसो जो उद्धवजी को वचनहै ताकी नारदजी बड़ाई करतभये और यादवन में मुख्य हैं ते बड़ाई करतभये और श्रीकृष्णचन्द्र बड़ाई करतभये यामें आयो कहा अनिरुद्ध तें आदिलैकै यादव हैं ते बड़ाई न करतभये ११ याके पीछे देवकी के पुत्र समर्थ भगवान् श्रीकृष्णचन्द चलिवे के निमित्त टहलुवा और दारुक रथवान्

हाथीन के महावतन तें आदिलेकै जे हैं तिनैं और वसुदेवादिकन तें आदिलेकै जे यादव हैं तिनैं आज्ञा करतभये १२ सागग्रीन सहित प्रथम स्त्रीनकूं चलायकै सङ्कर्षणजी तें आज्ञामांगिकै यादवन के राजा जो उग्रसेन हैं तिनतें भी आज्ञामांगिकै हे शत्रुन के मारनवारे राजन् परीक्षित् ! सारथी लैकै आयो गरुड़की ध्वजा जामें ऐसो जो अपनो रथ है तामें चढ़तभये १३ ता पीछे रथ हाथी प्यादे सवार इनमें जे मुख्य हैं तिन करिकै तीव्र अपनी सेना है ताकूं लैकै मृदंग भेरी नगाड़े शङ्ख रणसिंहा इनके शब्दकरिकै शोर जामें होइ रह्यो ऐसी जे दिशा हैं तिनमें तें निकसतभये १४ सुन्दर वस्त्र गहने चन्दन माला पहिरे ढाल तलवार हाथ में लिये दोनोंओर सिपाही जिनके चलेजायँ मनुष्य हैं वहनवारे घोड़ा जिनमें ऐसी जे सोनेकी पालकी हैं तिनमें बैठिकै पतिव्रता जे श्रीकृष्णचन्द्र की रानी हैं ते अपने पुत्रकूं संग लैकै अपने पति जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पीछे जात भईं १५ चाकरन की स्त्री और वेश्या हैं ते शृंगार करिकै चटाईन के बने घर तथा कम्मलन के और बनातन के डेरा तम्बू इत्यादिक जे सम्पूर्ण वस्तु हैं तिनकों मनुष्य ऊँट बैल भैंसा गधा खच्चर गाड़ा हाथी इनपै लादि कै जात भये १६ बड़ो है शोर जामें ऐसी सेना है सो बड़े बड़े ध्वजानके वस्त्र छत्र चामर

वान्देवकीसुतः ॥ भृत्यान्दारुकजैत्रादीननुज्ञाप्यगुरून्विभुः १२ निर्गमय्यावरोधान्स्वान् ससुतान्सपरिच्छदान् ॥ सङ्कर्षणमनुज्ञाप्य यदुराजञ्चशत्रुहन् सूतोपनीतंस्वरथमारुहद्गरुडध्वजम् १३ ततोरथद्विपभटसादिनायकैःकरालयापरिवृतआत्मसेनया ॥ मृदङ्गभेर्यानकशङ्खगोमुखैःप्रघोषघोषितककुभोनिराक्रमत् १४ नृवाजिकाञ्चनशिबिकाभिरच्युतंसहात्मजाःपतिमनुसुव्रताययुः ॥ वराम्बराभरणविलेपनस्रजःसुसंवृतानृभिरसिचर्मपाणिभिः १५ नरोष्ट्रगोमहिषखराश्वतर्यनःकरेणुभिःपरिजनवारयोषितः ॥ स्वलंकृताःकटकुटिकम्बलाम्बराद्युपस्कराययुरधियुज्यसर्वतः १६ बलंबृहद्ध्वजपटछत्रचामरैर्वरायुधाभरणकिरीटवर्मभिः ॥ दिवांऽशुभिस्तुमुलरवंबभौरवेर्यथाऽर्णवःक्षुभिततिमिङ्गिलोर्मिभिः १७ अथोमुनिर्यदुपतिनासभाजितःप्रणम्यतंहृदिविदधद्विहायसा ॥ निशम्यतद्व्यवसितमाहृतार्हणोमुकुन्दसन्दर्शननिर्वृतेन्द्रियः १८ राजदूतमुवाचेदंभगवान्प्रीणयन्गिरा ॥ माभैष्टदूतभद्रंवोघातयिष्यामिमागधम् १९ इत्युक्तःप्रस्थितोदूतोयथावदवदन्नृपान् ॥ तेऽपिसंदर्शनंशौरेःप्रत्यैक्षन्यन्मुमुक्षवः २० आनर्त्तसौवीरमरूंस्तीर्त्वाविनशनंहरिः ॥ गिरीन्नदीरतीयाय पुरग्रामव्रजाकरा

इन करिकै और सुन्दर हथियार गहने किरीट बख्तर इत्यादिकनकी चमक है ता करिकै और सूर्यकी किरण हैं तिन करिकै दिवस में सुन्दर लगति भई जैसे क्षोभ कूं प्राप्तभये जे ग्राह और लहर हैं तिन करिकै जैसे समुद्र सुन्दर लगे है १७ याके पीछे यादवन के पति श्रीकृष्णचन्द्रने सत्कार जिनको करयो और पूजादीनी और श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन तें सुखी हैं इन्द्रिय जिनकी ऐसे मुनि नारद हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र कूं प्रणाम करिकै और श्रीकृष्णचन्द्र ने निश्चय करयो है ताय श्रवण करिकै और उनके स्वरूप कों हृदय में ध्यान करिकै आकाशमार्ग में होय कै जातभये १८ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वाणी करिकै दूत कूं प्रसन्न करत भये हे दूत ! तुम राजान सूं जायकै कहो कि तुम मति भय करो तुम्हारो कल्याण होयगो जरासन्ध कूं मैं मारूंगो १९ याप्रकार श्रीकृष्णचन्द्र ने कही तब दूत तहां से चलिकै राजान के पास आयकै श्रीकृष्णचन्द्र आवे हैं याप्रकार कहत भयो तब जरासन्ध के बन्दीखाने तें छूटिवे की इच्छा जिनके ऐसे राजा हैं ते श्री

कृष्णचन्द्र को दर्शन कब होयगो ऐसे बैठो देखत भये २० ता पीछे आनर्त्त सौवीर मारवाड़ कुरुक्षेत्र इन देशन कूं उल्लङ्घन करिकै तथा पर्व्वत नदीनकूं और पुर ग्राम व्रज आकर इन सबन कूं उल्लाघि कै २१ ताके पीछे दृषद्वती और सरस्वती नदी कूं तारिकै और पञ्चाल देशन कू तथा मत्स्यदेशन कूं उलाघिकै मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थ में आवत भये २२ मनुष्यन कूं दुर्लभ जिनको दर्शन ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र आये श्रवण करिकै प्रसन्न होय कै अजातशत्रु राजा युधिष्ठिरहैं सो उपाध्यायन कूं सङ्ग लैकै पुरके बाहर निकसत भये २३ गीत और बाजेनको जो शब्द है ता करिकै और बड़ो जो वेद को शब्द है ता करिकै राजा युधिष्ठिर हैं सो जैसे आदरयुक्त इन्द्रिय प्राण लेबे कों आवैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के सम्मुख लिवाइबे कूं आवत भये २४ श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिकै आर्द्र है हृदय जाको ऐसो जो पाण्डु को पुत्र राजा युधिष्ठिर है सो बहुत दिनन में देखे अत्यन्त प्यारे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं बारंबार आलिंगन करतभये २५ लक्ष्मी के रहिबे को निर्म्मल स्थान ऐसो जो श्रीकृष्णचन्द्र को अंग है ताय भुजानतें आलिंगन करिकै दूरि भये हैं पाप जाके हर्षित है तनु जाको नेत्रन में अश्रुयुक्त और विस्मृत हैं समस्त लौकिक

न् २१ ततोदृषद्वतींतीर्त्वामुकुन्दोऽथसरस्वतीम् ॥ पञ्चालानथमत्स्यांश्च शक्रप्रस्थमथागमत् २२ तमुपागतमाकर्ण्यप्रीतोदुर्दर्शनंनृणाम् ॥ अजातशत्रुर्निरगात् सोपाध्यायःसुहृद्वृतः २३ गीतवादित्रघोषेण ब्रह्मघोषेणभूयसा ॥ अभ्ययात्सहृषीकेशं प्राणाःप्राणमिवाऽऽदृतः २४ दृष्ट्वाविक्लिन्नहृदयः कृष्णंस्नेहेनपाण्डवः ॥ चिराद्दृष्टंप्रियतमं सस्वजेऽथपुनःपुनः २५ दोर्भ्यांपरिष्वज्यरमामलालयं मुकुन्दगात्रंनृपतिर्हताशुभः ॥ लेभेपरांनिर्वृतिमश्रुलोचनोहृष्यत्तनुर्विस्मृतलोकविभ्रमः २६ तंमातुलेयंपरिरभ्यनिर्वृतो भीमःस्मयन्प्रेमजवाकुलेन्द्रियः ॥ यमौकिरीटीचसुहृत्तमंमुदा प्रवृद्धबाष्पाःपरिरेभिरेऽच्युतम् २७ अर्जुनेनपरिष्वक्तोयमाभ्यामभिवादितः ॥ ब्राह्मणेभ्योनमस्कृत्य वृद्धेभ्यश्चयथाऽर्हतः २८ मानितोमानयामास कुरुसृञ्जयकेकयान् ॥ सूतमागधगन्धर्वान्वन्दिनश्चोपमन्त्रिणः २९ मृदङ्गशङ्खपटहवीणापणवगोमुखैः ॥ ब्राह्मणाश्चारविन्दाक्षंतुष्टुवुर्ननृतुर्जगुः ३० एवंसुहृद्भिःपर्यस्तः पुण्यश्लोकशिखामणिः ॥ संस्तूयमानोभगवान् विवेशालंकृतंपुरम् ३१ संसिक्तवर्त्मकरिणांमदगन्धतोयैश्चित्रध्वजैःकनकतोरणपूर्णकुम्भैः ॥ मृष्टात्मभिर्नवदुकूलविभूषणस्रग्गन्धैर्नृ

व्यवहार जातें ऐसो राजा युधिष्ठिर परमसुख कूं पावतभयो २६ मामा के पुत्र जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकू आलिंगन करिकै प्रसन्न जो भीमसेन है सो प्रेम के वेग करिकै आकुल हैं इन्द्रिय जाकी ऐसो होत भयो बढ़े है नेत्रन में आंसू जिनके ऐसे नकुल सहदेव और किरीट है विद्यमान जाके ऐसो अर्ज्जुन ये सब अत्यन्त हितकारी जे श्रीकृष्णचन्द्र है तिनैं आनन्दपूर्वक आलिंगन करत भये २७ अर्ज्जुन बराबरि को है यातें श्रीकृष्णचन्द्र कूं छाती ते लगाय कै मिलत भयो और नकुल सहदेव ने नमस्कार करी यथायोग्य ब्राह्मणन कूं और वृद्धनकूं नमस्कार करिकै २८ मानिबे के योग्य ऐसे जे कुरुदेश सृञ्जयदेश और केकय देश के राजा है तिनैं और सूत मागध गन्धर्व भाट बन्दीजनहैं तिनैं सत्कार करत भये २९ मृदंग शङ्ख ढोल वीणा नगाड़े बांसुरी इनकू बजाय कै ब्राह्मण कमल के समान नेत्रनवाले श्रीकृष्णजी की स्तुति करत भये और नाचत गावतभये ३० याप्रकार सुहृदनकूं संग लैकै पुण्यहै यश जिनको ऐसे जे युधिष्ठिरादिकहैं तिनके मुकुटमणि ऐसे

जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो सबने स्तुति करी तब शोभायमान जो युधिष्ठिर को पुर तामें प्रवेश करत भये ३१ हाथीन के मद चुवे तासूं और सुगन्धयुक्त जे जल हैं तिनसूं छिरकाव जामें होय रह्यो ऐसे जामें मार्ग हैं चित्रविचित्र जे ध्वजा है तिन करिकै सुवर्ण के तोरण और जल के पूर्ण कलश तथा नवीन वस्त्र गहने माला केसरि अतर अरगजा इन करिकै शृंगार कियो है आत्मा जिनने ऐसे जे पुरुष और स्त्री हैं तिन करिकै शोभायमान ऐसे कौरवन के राजा युधिष्ठिर हैं तिनके महल देखत भये ३२ महल को वर्णन करैं हैं प्रकाशमान दीपान की पंक्तिन करिकै और महल के झरोखान में तें निकसी जो धूपकी सुगन्धता करिकै शोभायमान हैं और प्रकाशमान जामें पताका हैं तथा रूपे के शिखरन के ऊपर सोने के कलश विराजमान हैं ऐसे कौरवन के राजा युधिष्ठिर के महल देखत भये ३३ मनुष्यन के नेत्रनकूं सौन्दर्य्यरूपी अमृत के पीवे को पात्र ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं आये श्रवण करिकै उत्कण्ठा करिके ढीले भये हैं केशन के और वस्त्रन के बन्धन जिनके ऐसी जे स्त्री हैं ते घरन के कार्य्यन कूं शीघ्र त्यागिकै और शय्यान के ऊपर पतिन कूं त्यागि कै देखिवे केनिमित्त राजमार्ग जो बाजार है तामें आवति भई ३४ हाथी घोड़ा रथ प्यादे इनकी भीर जामें होय

भिर्युवतिभिश्चविराजमानम् ३२ उद्दीप्तदीपवलिभिःप्रतिसद्मजालनिर्यातधूपरुचिरंविलसत्पताकम्॥मूर्द्धन्यहेमकलशैरजतोरुशृङ्गैर्जुष्टंददर्शभवनैःकुरुरा

जधाम ३३ प्राप्तंनिशम्यनरलोचनपानपात्रमौत्सुक्यविश्लथितकेशदुकूलबन्धाः॥ सद्योविसृज्यगृहकर्म्मपतींश्चतल्पे द्रष्टुंययुर्युवतयःस्मनरेन्द्रमार्गे ३४

तस्मिन्सुसंकुलइभाश्वरथद्विपद्भिःकृष्णंसभार्य्यमुपलभ्यगृहाधिरूढाः॥ नार्य्योविकीर्य्यकुसुमैर्मनसोपगुह्यसुस्वागतंविदधुरुत्स्मयवीक्षितेन ३५ ऊचुःस्त्रि

यःपथिनिरीक्ष्यमुकुन्दपत्नीस्तारागणोडुपसहाःकिमकार्य्यमूभिः॥ यच्चक्षुषांपुरुषमौलिरुदारहासलीलावलोककलयोत्सवमातनोति ३६ तत्रतत्रोपसङ्गम्य

पौरामङ्गलपाणयः॥ चक्रुःसपर्य्यांकृष्णाय श्रेणीमुख्याहतैनसः ३७ अन्तःपुरजनैःप्रीत्या मुकुन्दःफुल्ललोचनैः॥ ससम्भ्रमैरभ्युपेतः प्राविशद्राजमन्दिरम्

३८ पृथाविलोक्यभ्रात्रेयं कृष्णंत्रिभुवनेश्वरम्॥ प्रीतात्मोत्थायपर्य्यङ्कात्सस्नुषापरिषस्वजे ३९ गोविन्दंगृहमानीयदेवदेवेशमादृतः॥ पूजायांनाविदत्कृ

रही ऐसो जो राजमार्ग है तामें रानीन सहित जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं देखिकै घरन के ऊपर चढ़ी जे स्त्री हैं ते फूलन कूं बरसाय कै मनसूं आलिंगन करिकै मुसिकानिपूर्वक जो चितवनि है तासूं देखिकै भले आये या प्रकार कहति भई ३५ जैसे चन्द्रमा सहित तारागण ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकी रानी हैं तिनैं मार्ग में देखिकै इन रानीन ने कहा पुण्य कर्यो है देखो पुरुषन में मुकुटतुल्य श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो जिन स्त्रीनके नेत्रनकूं उदारहास लीलापूर्वक चितवनि के लेशसूं आनन्दकूं विस्तार करै है ऐसे सब स्त्री कहति भई ३६ दूरि भये हैं पाप जिनके ऐसे जे पंक्तिन में मुख्य मुख्य पुरके वासी हैं ते पान सुपारी बताशे नारियल ये सब मंगलवस्तु हैं तिनकूं हाथ में लैकै श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करत भये ३७ प्रफुल्लित हैं नेत्र जिनके खुशी के मारे हरबराहट जिनकूं भयो ऐसे जे अन्तःपुरके वासीजन हैं तिनने प्रीतिपूर्वक सम्मुख आयकै सत्कार जिनकूं कियो ऐसे जे मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो राजा के मन्दिर में जात भये ३८ त्रिलोकी के ईश्वर अपने भय्याके पुत्र जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं देखिकै प्रसन्न है मन जाको ऐसी कुन्ती अपनी बहू द्रौपदी सहित पलग पैतैं उठिकै श्रीकृष्णचन्द्र सूं मिलति भई ३९ देवन के देव और ब्रह्मादिकनके ईश्वर जो गोविन्द ३०

श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें घर में लायके आनन्द करिके सुधि जाकूं नहीं ऐसे राजा युधिष्ठिर है सो पूजा करिवे की जो विधि है ताय भी न जानत भये ४० हे राजन् परीक्षित्! द्रौपदी और बहिन जो सुभद्रा है ताने प्रणाम जिनकूं करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो पिता वसुदेवकी बहिन जो कुन्ती है ताकूं और बड़ेन की स्त्री हैं तिनकूं प्रणाम करतभये ४१ सासु कुन्ती ने आज्ञा जाकूं दीनी ऐसी जो द्रौपदी है सो सम्पूर्ण जो श्रीकृष्णचन्द्र की रानी हैं रुक्मिणी सत्यभामा भद्रा जाम्बवती इनको पूजन करतिभई ४२ कालिन्दी मित्रविन्दा लक्ष्मणा पतिव्रता नाग्नजिती इनकूं और जे संगआई हैं तिनकूं वस्त्र माला अतर अरगजा चन्दन इत्यादिकन करिके पूजा करतिभई ४३ धर्मराज जो राजा युधिष्ठिर हैं सो सेना टहलुवान मन्त्रिन और रानीन सहित जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें नित्य नये सुख सूं रासत भये ४४ अर्ज्जुनसहित जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अग्नि कूं खाण्डववन सू तृप्त करिके जा मय नामा दैत्य ने राजा युधिष्ठिर कूं दिव्यसभा बनायके दीनी वा मय दैत्य कूं

त्यंप्रमोदोपहतोनृपः ४० पितृष्वसुर्गुरुस्त्रीणांकृष्णश्चक्रेऽभिवादनम् ॥ स्वयंचकृष्णयाराजन् भगिन्याचाभिनन्दितः ४१ श्वश्र्वासंचोदिताकृष्णा कृष्णपत्नीश्चसर्वशः ॥ आनर्च रुक्मिणींसत्यां भद्रांजाम्बवतींतथा ४२ कालिन्दींमित्रविन्दाञ्च शैब्यांनाग्नजितींसतीम् ॥ अन्याश्चाभ्यागतायास्तुवासःस्रङ्मण्डनादिभिः ४३ सुखंनिवासयामास धर्म्मराजोजनार्दनम् ॥ससैन्यंसानुगामात्यं सभार्य्यञ्चनवंनवम् ४४ तर्पयित्वाखाण्डवेन वह्निंफाल्गुनसंयुतः ॥ मोचयित्वामयंयेन राज्ञेदिव्यासभाकृता ४५ उवासकतिचिन्मासान् राज्ञःप्रियचिकीर्षया ॥ विहरन्रथमारुह्य फाल्गुनेनभटैर्वृतः ४६ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णस्येन्द्रप्रस्थगमनंनामैकसप्ततितमोऽध्यायः ७१ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एकदातुसभामध्यआस्थितोमुनिभिर्वृतः ॥ ब्राह्मणैःक्षत्रियैर्वैश्यैर्भ्रातृभिश्चयुधिष्ठिरः १ आचार्य्यैःकुलवृद्धैश्चज्ञातिसम्बन्धिबान्धवैः ॥ शृण्वतामेवचैतेषामाभाष्येदमुवाचह २ ॥ युधिष्ठिरउवाच ॥ क्रतुराजेनगोविन्द राजसूयेनपावनीः ॥ यक्ष्येविभूतीर्भवतस्तत्सम्पादयनःप्रभो ३ त्वत्पादुके

वन तें छुड़ावत भये ४५ रथ में सवार होयके अर्ज्जुन कूं तथा और योद्धान कूं संग लैकें विहार करत राजा युधिष्ठिरके प्रिय करिवे के निमित्त कितने मासपर्य्यन्त वास करतभये ४६ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे कृष्णस्येन्द्रप्रस्थगमनंनामैकसप्ततितमोऽध्यायः ७१ ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( ततोद्विसप्ततितमेराज्ञाकार्य्येनिवेदिते ॥ दुर्ज्जयंमागधंयुक्त्याभीमेनाघातयद्धरिः ? बहत्तरवें अध्याय में राजा युधिष्ठिरसूं कार्य्य निवेदित होवे मों जरासन्ध कूं दुःख सूं जीतवेवाला समझकर कृष्ण नें भीमसेनसूं नाश करातेभये ? ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! एक समय मुनीश्वर ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य भय्या आचार्य्य और कुल में वृद्ध तथा ज्ञातिके सम्बन्धी बान्धव इन सहित सभाके बीच बैठे ऐसे राजा युधिष्ठिर हैं सो इन सबके श्रवण करत भो कृष्णभक्तवत्सल ! या प्रकार सम्बोधन देकें बोलतभये १ । २ हे समर्थ! यज्ञन को राजा जो राजसूय यज्ञ है ता करिकें पवित्रकर्त्ता रे जे तुम्हारे देवता हैं तिन को पूजन करूंगो यह कार्य्य आप सिद्ध करो ३ अभद्रकी नाशकरनवारी जे तुम्हारी चरणपादुका हैं तिनको जे पुरुष सेवन ध्यान

और पवित्र होयकै वाणी सूं नाम लेत हैं हे कमलनाभ ! वेही पुरुष संसार तें छूटत हैं और जो चाहना करे हैं वे मनोरथ उनहीं के सिद्ध होय हैं और कैसोही चक्रवर्ती क्यों न होय विना भक्ति कछु नहीं होय है ४ ता कारण हे देवनके देव ! यह लोक या संसार में तुम्हारे चरणारविन्दकी सेवा के प्रभावकूं देखे हैं सो हे समर्थ ! जे पुरुष कर्म्मादिकनकूं मोक्ष माने कौरव सृञ्जय हैं तिनको मोह दूरि करिवे के निमित्त जे तुम्हें भजे हैं तिनकूं और जे नहीं भजे हैं तिनकूं अपने भजनको प्रताप दिखावो ५ सबके आत्मा समदर्शी आत्मसुख को अनुभव जिनकूं ऐसे ब्रह्म जो तुम हो तिनके अपनो विरानो यह भेदबुद्धि नहीं है जैसे कल्पवृक्ष को जो सेवन करै ताही कूं फल प्राप्त होइहै ऐसेही जो तुम्हारो सेवन करै तिनही पै प्रसन्न होत हौ जैसी जो सेवा करै ताकूं तैसोही फल देउहौ यामें विपरीत नहीं है ६ अब श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बोले हे राजन् युधिष्ठिर ! हे शत्रुनके नाश करनवारे ! तुमने यह भलो निश्चय करयो है या यज्ञ करे तें लोकनमें तुम्हारी मंगल रूप कीर्त्ति फैलेगी ७ हे समर्थ राजा युधिष्ठिर ! यह सब यज्ञनको राजा राजसूय यज्ञ तुमने करनो विचारो है सो ऋषि और पितृ तथा देवता और सुहृद् तथा हम और समस्त प्राणीन कूं प्यारो

अविरतंपरियेचरन्तिध्यायन्त्यभद्रनशनेशुचयोगृणन्ति ॥ विन्दन्तिनेकमलनाभभवापवर्गमाशासतेयदिन आशिषईशनान्ये ४ तद्देवदेवभवतश्चरणार विन्दसेवानुभावमिहपश्यतुलोकएषः॥ येत्वांभजन्तिनभजन्त्युतवोभयेपानिष्ठाप्रदर्शयविभोकुरुसृञ्जयानाम् ५ नब्रह्मणःस्वपरभेदमतिस्तवस्यात्सर्व्वात्म नःसमदृशःस्वसुखानुभूतेः ॥ संसेवतांसुरतरोरिवतेप्रसादः सेवाऽनुरूपमुदयोनविपर्य्ययोत्र ६॥ श्रीभगवानुवाच ॥ सम्यग्व्यवसितंराजन्भवताशत्रुकर्श न ॥ कल्याणीयेनतेकीर्त्तिर्लोकाननुभविष्यति ७ ऋषीणांपितृदेवानां सुहृदामपिनःप्रभो॥ सर्व्वेषामपिभूतानामीप्सितःक्रतुराडयम् ८ विजित्यनृपतीन् सर्व्वान् कृत्वाचजगतींवशे॥ संभृत्यसर्व्वसम्भारानाहरस्वमहाक्रतुम् ९ एतेतेभ्रातरोराजँल्लोकपालांशसम्भवाः ॥ जितोस्म्यात्मवतातेऽहं दुर्जयोयोऽकृ तात्मभिः १० नकश्चिन्मत्परंलोके तेजसायशसाश्रिया॥ विभूतिभिर्वाऽभिभवेद्देवोऽपिकिमुपार्थिवः ११ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ निशम्यभगवद्गीतं प्रीतःफुल्लमु खाम्बुजः॥ भ्रातॄन्दिग्विजयेऽयुङ्क्त विष्णुतेजोऽपबृंहितान् १२ सहदेवंदक्षिणस्यामादिशत्सहसृञ्जयैः ॥ दिशिप्रतीच्यांनकुलमुदीच्यामव्यसाचिनम् ॥

है ८ समस्त राजानकूं जीतिकै सम्पूर्ण पृथ्वी कूं वशमें करिकै समस्त वस्तुन कूं इकठौरी करिकै बडे यज्ञकूं तुम करो ९ हे राजन् युधिष्ठिर ! ये तेरे भय्या लोकनके पालन करनवारे जे देवता तिनके अंश तें उत्पन्न भये हैं परन्तु इन्द्रिय जिनने जीती नहीं हैं यातें मैं वशमें नहीं आऊं हूं और इन्द्रियजित् जो तू है ताके वशमें हूं १० मेरो आश्रय जाने लियो ऐसो जो पुरुष है ताकूं लोक में तेज यश श्री और वैभव करिकै कोई देवता भी पराभव नहीं करिसकै है तौ राजा कहा तें करि सकैगो ११ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को वचन सुनिकै प्रसन्नता सूं प्रफुल्लित है मुख जाको ऐसो राजा युधिष्ठिरहै सो भगवान्के तेज तें बढे ऐसे जे अपने भ्राता हैं तिनें दिशान के जीतिवे के लिये भेजत भये १२ सृञ्जयदेश के राजान कूं संग करिकै दक्षिण दिशाके राजान के जीतिवे कूं सहदेव कूं आज्ञा देत भये और मत्स्यदेश के राजान कूं संग करिकै पश्चिमदिशा के राजान के जीतिवे कूं नकुल कूं आज्ञा देत भये और केकयदेश के राजान

कूं संग करिकै उत्तरदिशाके राजान के जीतिवे कूं अर्जुन कूं आज्ञा देत भये और मद्रदेश के राजानकूं संग करिकै पूर्वदिशा के राजान के जीतिवे कूं भीमसेन कूं आज्ञा देत भये १३ हे राजन् परीक्षित्! सहदेव नकुल अर्ज्जुन भीमसेन जे वीर हैं ते सम्पूर्ण दिशान तें राजान कूं बल करिकै जीति के यज्ञ कर्यो चाहे ऐसो अजातशत्रु जो राजा युधिष्ठिर है ताकूं बहुत द्रव्य लाय कै देत भये १४ और सब दिशानके राजा जीते गये परन्तु पूर्वदिशा को राजा जरासन्ध जीतिवे में नहीं आयो या बात कूं श्रवण करिकै अतिचिन्ता जाकूं भई ऐसो राजा युधिष्ठिर ताकूं जो उपाय उद्धवजी ने श्रीकृष्णचन्द्र कूं बतायो हो सो उपाय श्रीकृष्णचन्द्र राजा युधिष्ठिर तें कहत भये १५ तब तो भीमसेन अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्र तीनों ब्राह्मण बनिकै हे राजन् परीक्षित्! जहां बृहद्रथ को पुत्र जरासन्ध गिरिव्रज नाम किला में रहे है तहां जात भये १६ ब्राह्मण को वेष धारण करे ऐसे जे क्षत्रिय हैं ते अभ्यागतन के आइवे के समय ब्रह्मभक्त गृहस्थ घरमें रहे ऐसो जो राजा जरा-

प्राच्यांवृकोदरंमत्स्यैः केकयैःसहमद्रकैः १३ तेविजित्यनृपान्वीराआजह्रुर्दिग्भ्यओजसा॥ अजातशत्रवेभूरिद्रविणंनृपयक्ष्यते१४श्रुत्वाऽजितंजरासन्धंनृपतेर्ध्यायतोहरिः॥ आहोपायंतमेवाऽद्यउद्धवोयमुवाचह १५ भीमसेनोऽर्जुनःकृष्णोब्रह्मलिङ्गधरास्त्रयः॥ जग्मुर्गिरिव्रजंतात बृहद्रथसुतोयतः १६ तेगत्वातिथ्यवेलायांगृहेषुगृहमेधिनम्॥ ब्रह्मण्यंसमयाचेरन्राजन्याब्रह्मलिङ्गिनः १७ राजन्विद्ध्यतिथीन्प्राप्तानर्थिनोदूरमागतान्॥ तन्नःप्रयच्छभद्रन्ते यद्वयंकामयामहे १८ किन्दुर्मर्षंतितिक्षूणांकिमकार्यमसाधुभिः॥ किन्नदेयंवदान्यानांकःपरःसमदर्शिनाम् १९ योऽनित्येनशरीरेण सतांगेयंयशोध्रुवम्॥ नाचिनोतिस्वयंकल्पः सवाच्यःशोच्यएवसः २० हरिश्चन्द्रो❀रन्तिदेवउञ्छवृत्तिःशिविर्बलिः॥ व्याधःकपोतोबहवोह्यध्रुवेणध्रुवंगताः२१॥श्रीशुकउवाच॥स्वरैराकृ

सन्ध है ताते भिक्षा मागत भये १७ हे राजन् जरासन्ध! हम दूरि तें आये हैं मांगनवारे अतिथि हैं तिनें तुम जानो जो हम चाहना करे हैं वह वस्तु तुम हम कूं देउ तुम्हारो कल्याण होयगो यह वस्तु हम मागें हैं या प्रकार नाम लैके क्यों न कहो तहां कहे हैं नाम लैकै पुत्र मांगोगे तौ पुत्र कब दियो जायगो और मुकुट तें आदिलैकै आभूषण मागोगे तौ भिखारीन कूं कैसे देउँगो तथा रत्नजटित गहनो पुत्रादिकों के योग्य है सो दूसरे कूं कैसे दियो जाय ऐसे जरासन्ध कहै ताको उत्तर कहे हैं १८ सहनशील जे पुरुष हैं ते कहा नहीं सहि सके है दुर्जनन स् क्या नहीं करने योग्य है और दातान कूं कौन वस्तु देवे योग्य नहीं है और समदर्शीन के कौन दूसरो शत्रु है याते नाम लेवे तें कहा है जो मांगें सो देउ १९ साधु जाकूं गावें ऐसे नित्य यशकूं जो पुरुष अनित्य देह तें आप समर्थ होयकै नहीं करै वह पुरुष निन्दा योग्य है और शोच करिवे योग्य है २० राजा हरिश्चन्द्र तथा रन्तिदेव और मुद्गलऋषि राजा शिवि तथा बलि बधिक और कपोतपक्षी और ऐसे बहुत

❀ वद रन्तिदेवः ... [illegible] ... एवमन्येचबहवोऽध्रुवेणशरीरेणध्रुवंगताइति ५ ॥

महात्मा या अनित्य देह करिकै ध्रुवलोक में जातभये २१ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! कर्कश बोलनि और स्वरूप इनकों तथा धनुष के प्रत्यञ्चा के घट्टे जिनमें परिरहे ऐसे पहुँचने कूं देखिकै ये क्षत्रियन में नीच हैं यह जानिकै द्रौपदी के स्वयंवर में पहिले मैंने देखे हैं यह विचार करतभयो २२ ये क्षत्रियन में नीच है परन्तु ब्राह्मण को स्वांग धरेहैं या कारण दियो न जाय ऐसो जो अपनो आत्मा है ताय भी इनकू भिक्षा देउँगो कदाचित् मांगैगे तो २३ विष्णु भगवान् ने ब्राह्मण को स्वरूप वामन अवतार धारिकै ऐश्वर्य्यतें भ्रष्ट जाकू करि दियो ऐसो राजा वलि ताकी निर्म्मल कीर्ति अब पर्य्यन्त पृथ्वी पै सुनी जाति है २४ इन्द्र के अर्थ लक्ष्मी हरिवे के लिये ब्राह्मण को रूप धरिकै प्राप्त भये ऐसे जे विष्णु भगवान् हैं तिनकूं जाने भी हैं कि मेरे छलिवे के लिये आये हैं और शुक्राचार्य्य ने मने भी करयो तथापि दैत्यन को राजा वलि है सो वामनजी कूं पृथ्वी दान करत भयो २५ एक दिन जो यह देह पतनहोयगी परन्तु जीवतहूं क्षत्रियकी देहसूं ब्राह्मण के अर्थ निर्म्मल यश कूं न करे तो या देहसूं कहा प्रयोजन है २६ या प्रकार निश्चय करिकै उदार है बुद्धि जाकी ऐसो राजा जरासन्ध है सो श्रीकृष्ण अर्ज्जुन भीमसेन इनसूं कहतभयो

निभिस्तांस्तु प्रकोष्ठैर्ज्याहतैरपि॥राजन्यबन्धून्विज्ञाय दृष्टपूर्वानचिन्तयत् २२ राजन्यबन्धवोह्येतेब्रह्मलिङ्गानिबिभ्रति॥ददामिभिक्षितेभ्यआत्मानमपि दुस्त्यजम् २३ बलेर्नुश्रूयतेकीर्त्तिर्विततादिक्ष्वकल्मषा॥ऐश्वर्य्याद्भ्रंशितस्यापिविप्रव्याजेनविष्णुना २४ श्रियंजिहीर्षतेन्द्रस्यविष्णवेद्विजरूपिणे॥जानन्नपिमहींप्रादाद्वार्य्यमाणोऽपिदैत्यराट् २५ जीवताब्राह्मणार्थाय कोन्वर्थःक्षत्रबन्धुना॥देहेनपतमानेन नेहताविपुलंयशः २६ इत्युदारमतिःप्राह कृष्णार्ज्जुनवृकोदरान्॥हेविप्राव्रियतांकामोददाम्यात्मशिरोऽपिवः २७॥श्रीभगवानुवाच॥युद्धंनोदेहिराजेन्द्र द्वन्द्वशोयदिमन्यसे॥युद्धार्थिनोवयंप्राप्ताराजन्यानान्नकाङ्क्षिणः २८ असौवृकोदरःपार्थस्तस्यभ्राताऽर्ज्जुनोह्ययम्॥अनयोर्मातुलेयंमां कृष्णंजानीहितेरिपुम् २९ एवमावेदितोराजा जहासोच्चैःस्म मागधः॥ आहचामर्षितोमन्दायुद्धंतर्हिददामिवः ३० नत्वयाभीरुणायोत्स्येयुधिविक्लवचेतसा॥मथुरांस्वपुरींत्यक्त्वा समुद्रंशरणंगतः ३१ अयंतुवयसाऽतुल्योनातिसत्त्वोनमेसमः॥अर्ज्जुनोनभवेद्योद्धा भीमस्तुल्यबलोमम ३२ इत्युक्त्वाभीमसेनाय प्रादायमहतींगदाम्॥द्वितीयांस्वयमादाय निर्जगामपु

हे ब्राह्मणो! जो तुम्हारे इच्छा होय सो वर मांगो तब श्रीकृष्ण फेरि पक्की करैहैं जो मांगें सो देउगे तब जरासन्ध कहे है वारंवार कहा कहो हौ शिरपर्य्यन्त मांगोगे तो देउँगो २७ तबतो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बोले हे राजान के इन्द्र राजन् जरासन्ध! तुम्हारे मन में आवै तौ द्वन्द्वयुद्ध देव युद्ध के निमित्त हम क्षत्रिय तुम्हारे पास आये हैं अन्न के लेनवारे ब्राह्मण हम नहीं हैं २८ तब जरासन्ध ने पूंछयो तुम कौनहौ श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं वृकनामा अग्नि जाके उदर में ऐसो पृथा को पुत्र यह भीमसेन है और याको भय्या यह अर्ज्जुन है और इनके मामा को पुत्र तेरो पहिलो वैरी मैं श्रीकृष्णचन्द्र हूं यह जानिले २९ या प्रकार श्रवण करिकै मगधदेशको राजा जरासन्ध बहुत हँसत भयो पीछे क्रोध में भरिकै हे मूर्खो! मैं तुमकू युद्ध देउँगो या प्रकार कहत भयो ३० अरे डरपोकना व्याकुल है चित्त जाको ता तेरे संग मैं युद्ध नहीं करूंगो मेरे डरतें तूं अपनी मथुरापुरी त्यागि कै समुद्र में जायकै वस्यो है ३१ अर्ज्जुन है सो मो तें अवस्था में न्यून है और न मेरी

बराबरि बलवान् हैं याते अर्जुन योद्धा न होयगो हां भीमसेन मेरी बराबरि बल में है याके संग युद्ध होयगो ३२ इतनी बात करिके भीमसेन कूं बड़ी गदा देके और दूसरी गदा आप लैके पुर तें बाहर निकसत भयो ३३ ता पीछे बढ़ो है मद जिनको ऐसे वीर जे भीमसेन जरासन्धहैं ते परस्पर मिलिके रणभूमि में वज्रकी तुल्य जे गदा हैं तिन करिके प्रहार करत भये ३४ रणभूमि में प्राप्त जे नट हैं तिनके बायें दाहिने जे विचित्र मण्डल हैं तिनमें जैसे फिरें ऐसे भीमसेन और जरासन्ध हैं तिनको युद्ध सुन्दर लगत भयो ३५ ता पीछे हे राजन् परीक्षित् ! दांत हैं विद्यमान जिनके ऐसे हाथीन के दांतन को जैसे शब्द होयहै तैसे दोनों वीरन की चली जे गदा हैं तिनको वज्र जैसे पिसे ऐसे चटचटा शब्द होत भयो ३६ युद्धकरें बढ़ो है कोप जिनकेऐसे हाथीन की लड़ाई में आक की लकड़ी जैसे चूर्ण होय जाय है तैसे भुजान के वेग तें आपुसमें चलीं ऐसी जे गदाहैं ते कन्धा कमर पांव हाथ जंघा जनु इनसूं लगिकै चूर्ण होतभई ३७ या प्रकार जब दोनों की गदा टूटिगई तब क्रोधी जे मनुष्यन में वीर भीमसेन जरासन्धहैं ते लोहे की तुल्य है स्पर्श जिनको ऐसी मुक्कीनकी मार शरीरमें मारतभये हाथीन की तुल्य आपुस में मारें ऐसे जे जरासन्ध

राद्वहिः ३३ ततःसमेखलेवीरौ संयुक्तावितरेतरौ ॥ जघ्नतुर्वज्रकल्पाभ्यांगदाभ्यांरणदुर्मदौ ३४ मण्डलानिविचित्राणि सव्यंदक्षिणमेवच ॥ चरतोःशुशुभेयुद्धं नटयोरिवरङ्गिणोः ३५ ततश्चटचटाशब्दो वज्रनिष्पेपसन्निभः ॥ गदयोःक्षिप्तयोराजन् दन्तयोरिवदन्तिनोः ३६ तेवैगदेभुजजवेननिपात्यमाने अन्योऽन्यतोंऽसकटिपादकरोरुजत्रून् ॥ चूर्णीबभूवतुरुपेत्ययथार्कशाखे संयुध्यतोर्द्विरदयोरिवदीप्तमन्य्वोः ३७ इत्थंतयोःप्रहतयोर्गदयोर्नृवीरौ क्रुद्धौस्वमुष्टिभिरयःस्पर्शैरपिष्टाम् ॥ शब्दस्तयोःप्रहरतोरिभयोरिवाऽऽसीन्निर्घातवज्रपरुषस्तलताडनोत्थः ३८ तयोरेवंप्रहरतोःसमशिक्षाबलौजसोः ॥ निर्विशेषमभूद्युद्धमक्षीणजवयोर्नृप ३९ एवंतयोर्महाराजयुध्यतोःसप्तविंशतिः ॥ दिनानिनिरगंस्तत्रसुहृद्वन्निशितिष्ठतोः ४० एकदामातुलेयंवैप्राहराजन्वृकोदरः ॥ नशक्तोऽहंजरासन्धं निर्जेतुंयुधिमाधव ४१ शत्रोर्जन्ममृतीविद्वाञ्जीवितंचजराकृतम् ॥ पार्थमाप्याययन्स्वेन तेजसाऽचिन्तयद्धरिः ४२ सञ्चिन्त्यारिवधोपायं भीमस्यामोघदर्शनः ॥ दर्शयामासविटपं पाटयन्निवसंज्ञया ४३ तद्विज्ञायमहासत्त्वोभीमःप्रहरतांवरः ॥ गृहीत्वापादयोःशत्रुंपातयामासभूतले ४४

भीमसेन हैं तिनकी मुक्की लगिके उठ्यो जो शब्द है सो जैसे बिना बादर वज्रपातको शब्द होय ता प्रकार कठोर शब्द होत भयो ३८ हे राजन् परीक्षित ! नहीं घट्योहै वेग जिनको और बराबरि दाउँ पेंच बल प्रभाव जिनको मुक्कीमारें ऐसे जे भीमसेन जरासन्ध हैं तिनको बराबर युद्ध होत भयो ३९ हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार दिनमें तो युद्ध करें और रातिमें मित्रकी तुल्य एकठौरे रहैं ऐसे जे भीमसेन जरासन्धहैं तिन कूं युद्धकरत सत्ताईस दिन बीतगये ४० हे राजन् परीक्षित् ! एकसमय वृकनामा अग्नि है उदर में ऐसो भीमसेन है सो मामा के पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनसूं बोलत भयो हे माधव ! युद्ध में जरासन्ध कूं मैं नहीं जीति सकूं हूं ४१ शत्रु जो जरासन्ध है ताको जन्म भयो है ताय और जैसे याकी मृत्यु होयगी ताय और जरानाम राक्षसी ने दो टूक जोरिकै जिवाय दियो ताय जानें ऐसे जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अपने तेज करिकै भीमसेन कूं पुष्टि करिकै जरासन्ध की मृत्यु को उपाय विचारत भये ४२ सफल है दर्शन जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र हैंसो

वैरी जरासन्ध के मारिवे को चिन्तन करिकैं तुनका चीरकैं सैन करिकै भीमसेन कूं दिखावत भये जैसे मैने यह तुनका चीरयो है ऐसे तूं याकूं चीर डारु ४३ मारनवारेन में श्रेष्ठ बड़ो बलवान् भीमसेन है सो श्रीकृष्णचन्द्र ने जो सकेत कस्यो ताय जानिकै वैरी जो जरासन्ध है ताके पाव पकरिकै पृथ्वी में पटकत भयो ४४ जैसे बडो हाथी वृक्षकी शाखाकूं पकरिकै चीर डारे है तैसे पावसूं वाके एक पावकूं दावि कै दूसरे पाव कूं भुजान तें पकरिकै गुदा के बीचतें चीरिकै डारत भयो ४५ एक एक है पांव जंघा अण्डकोश कमर पीठि स्तन कन्धा जिनमें एक एक भुजा नेत्र भ्रुकुटी और कान जिनमें ऐसे दो टूक करे तिनें प्रजा देखत भई ४६ मगधदेश को राजा जरासन्ध मरयो तासमय बड़ो हाहाकार शब्द होत भयो और अर्ज्जुन तथा श्रीकृष्णचन्द्र भीमसेन कूं आलिङ्गन करिकै पूजन करत भये ४७ नहीं प्रमाण करिवे में आवै है स्वरूप जिनको ऐसे समर्थ सब प्राणीन के पालनवारे श्रीकृष्ण जरासन्ध के पुत्र सहदेव कू मगधदेश को राजतिलक देत भये और जरासन्ध ने जो वीस हजार आठसै राजा रोंके हैं तिनें बन्दीखाने तें छुड़ावत भये ४८ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेजरासन्धवधोनामद्विसप्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥ ॥

एकंपादंपदाऽऽक्रम्यदोर्भ्यामन्यंप्रगृह्यसः ॥ गुदतःपाटयामासशाखामिवमहागजः ४५ एकपादोरुवृषणकटिपृष्ठस्तनांसके ॥ एकबाह्वक्षिभ्रूकर्णे शकलेद दृशुःप्रजाः ४६ हाहाकारोमहानासीन्निहतेमगधेश्वरे ॥ पूजयामासतुर्भीमंपरिरभ्यजयाच्युतौ ४७ सहदेवंतत्तनयं भगवान्भूतभावनः ॥ अभ्यषिञ्चद मेयात्मा मगधानापतिंप्रभुः ॥ मोचयामासराजन्यान् संरुद्धामागधेनये ४८ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेजरासन्धवधोनामद्विस प्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अयुतेद्वेशतान्यष्टौ लीलयायुधिनिर्जिताः ॥ तेनिर्गतागिरिद्रोण्यांमलिनामलवाससः १ क्षुत्क्षामाःशुष्कवदनाःसंरोधपरिकर्शिताः ॥ ददृशुस्तेघनश्यामं पीतकौशेयवाससम् २ श्रीवत्साङ्कं चतुर्बाहुं पद्मगर्भारुणेक्षणम् ॥ चारुप्रसन्नवदनं स्फुरन्मकरकुण्डलम् ३ पद्महस्तंगदाशङ्खरथाङ्गैरु

( ततस्त्रिसप्ततितमेमोचयित्वानृपान्हरिः ॥ राजार्हभोगैःस्वान्देशान्प्रस्थाप्यपुनरागमत् १ अत्युन्नद्धजरासन्धवधात्तद्रुद्धभूपतीन् ॥ विमोचयत्कृपयाकृष्णोनिजरूपमदर्शयत् २ तिहत्तरवें अध्याय में कृष्णजी राजाओं को छुड़ाकर राजाओं के योग्य भोगनसूं अपने देशोंको बिदाकर फिर हस्तिनापुरमें प्राप्त होजातेभये १ कृष्णजी अत्यन्त उन्नद्ध जरासन्धके नाशसूं ताके रोंके हुये राजाओंको छुड़ा कर दया सूं उनको अपनो रूप दिखलाते भये २ ) अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! मलिनहैं रूप और वस्त्र जिनके क्षुधा करिकै कृश सूखे हैं मुख जिनके रोंकने सूं क्लेशयुक्त ऐसे बीस हजार आठसै राजा गिरिद्रोणी किलामें रुंके हैं तिनकू लीला करिकै संग्राममें छुटावतभये ते समस्तराजा बन्दीखाने तें बाहर निकसिकै मेघकी तुल्यहै श्यामरूप जिनको पीरे वस्त्रनकू पहिरे ऐसे श्री कृष्णचन्द्र कूं देखतभये १।२ अव जैसे स्वरूपको श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन कस्यो सो वर्णन करे हैं भृगुलताको चिह्न जिनके हृदयमें और चार जिनके भुजा और कमलके गर्भकी तुल्य अरुणहैं नेत्र जिनके

सुन्दर प्रसन्न मुखहै और प्रकाशमान मकराकृत कुण्डलनकूं धारण करे हैं ३ कमल जिनके हाथमें विराजमान गदा शंख चक्र इनकूं धारण करे और किरीट हार कड़ा कौंधनी बाजूबन्द इनकूं पहिरे हैं ४ और प्रकाशमान सुन्दर मणि ग्रीवामें तथा गलेमें पावपर्यन्त वनमाला कूं धारणकरे ऐसे रूपकूं देखिकै राजान कूं लूटिसी परि गई देखिके नेत्र ऐसे चलावें मानों रूपको पीजायंगे जीभ ऐसी चलावें मानो चाटि जायगे नाक ऐसी फुलावें मानों सूंघि जायंगे भुजा ऐसी चलावें मानों स्वरूपको आलिङ्गन करिलेंगे पाप जिनके दूरिभये ऐसे राजा हैं ते शिरन सूं श्रीकृष्णचन्द्रके चरणनमें प्रणाम करतभये ५ । ६ श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन तें जो आनन्दभयो तासूं दूरि भयो है बन्दीखाने को क्लेश जिनको हाथ जोरे ऐसे समस्त राजा हृषीकेश जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् हैं तिनकी वाणीन करिकै स्तुति करतभये ७ इन्द्रादिक देवतान के देव जो ब्रह्मादिक तिनके ईश्वर हे शरणागतनके कष्ट के हरनवारे! हे अविनाशी ! हे कृष्ण ! या घोर संसार तें दुःखितभये तुम्हारो शरण लियो ऐसे जे हम हैं तिनकी रक्षा करो ८ हे नाथ ! हे मधुसूदन ! यह जो जरासन्ध है ताय दोष लगायकै हम नहीं देखे हैं हे प्रभो ! राजा जे हमहैं तिनको राज्य भ्रष्टभयो यह तुम्हारो अनुग्रहभयो ९ राज्य ऐश्वर्य

पत्ताक्षिनम् ॥ किरीटहारकटककटिसूत्राङ्गदाञ्चितम् ४ भ्राजद्वरमणिग्रीवं निवीतंवनमालया ॥ पिबन्तइवचक्षुर्भ्यांलिहन्तइवजिह्वया ५ जिघ्रन्तइवनासाभ्यां रम्भन्तइवबाहुभिः ॥ प्रणेमुर्हतपाप्मानोमूर्द्धभिःपादयोर्हरेः ६ कृष्णसन्दर्शनाह्लादध्वस्तसंरोधनक्लमाः ॥ प्रशशंसुर्हृषीकेशं गीर्भिःप्राञ्जलयोनृपाः ७ राजानऊचुः ॥ नमस्तेदेवदेवेश प्रपन्नार्तिहराव्यय ॥ प्रपन्नान्पाहिनःकृष्णनिर्विण्णान्घोरसंसृतेः ८ नैनंनाथानुसूयामो मागधंमधुसूदन ॥ अनुग्रहोयद्भवतोराज्ञांराज्यच्युतिर्विभो ९ राज्यैश्वर्यमदोन्नद्धोनश्रेयोविन्दतेनृपः ॥ त्वन्मायामोहितोनित्यामन्यतेसम्पदोऽचलाः १० मृगतृष्णांयथाबालामन्यन्तउदकाशयम् ॥ एवंवैकारिकींमायामयुक्तावस्तुचक्षते ११ वयंपुराश्रीमदनष्टदृष्टयोजिगीषयाऽस्याइतरेतरस्पृधः ॥ घ्नन्तःप्रजाःस्वाअतिनिर्घृणाःप्रभो मृत्युंपुरस्त्वाऽविगणय्यदुर्मदाः १२ तएवकृष्णाद्यगभीररंहसा दुरन्तवीर्येणविचालिताःश्रियः॥कालेनतन्वाभवतोऽनुकम्पया विनष्टदर्पाश्चरणौस्मरामते १३ अथोनराज्यंमृगतृष्णिरूपितं देहेनशश्वत्पततारुजांभुवा॥उपासितव्यंस्पृहयामहेविभो क्रियाफलंप्रेत्यचकर्णरोचनम् १४ तन्नःसमादिशोपायं येनते

के मद करिकै छोड़ी है मर्य्यादा जाने ऐसो जो राजा है सो तौ कल्याण कूं नहीं प्राप्त होयहै और तुम्हारी माया सूं मोहित होयकै अनित्य जे सम्पदा हैं तिनें अचल माने है १० जैसे अज्ञानी बालक सूर्य्य की किरणनसूं चमकै जो दावहै ताय जलको सरोवर माने हैं ऐसेही अज्ञानी पुरुष हैं ते नानारूपि असत्रूपी जो माया है ताय सत्य माने है ११ धन के मद करिकै फूटे हैं नेत्र जिनके और पृथ्वीके जीतिवे की इच्छा करिकै आपुस में भई है ईर्षा जिनके अपनी प्रजानकूं मारे अत्यन्त निर्दयी और हे समर्थ ! आगे तुम कालरूप ठाढे हो तिनको अनादर करिकै पहिले दुष्ट है मद जिनको ऐसे हम होत भये १२ हे कृष्ण ! गम्भीर वेग और बड़ो पराक्रम जाको ऐसो तुम्हारी मूर्ति जो काल है ताने हम लक्ष्मी तें भ्रष्टकरे सो तुम्हारी कृपाकरिकै दूरिभये हैं गर्व जिन के ऐसे हम तुम्हारे चरणनको स्मरण करेहैं १३ हे विभो ! याके पीछे नित्य आयु जाकी क्षीणहोय और रोगनकी खानि अर्थात् एक न एक रोग जामें उत्पन्नहोय ऐसी जो देह है तासूं मृगतृष्णारूप जो

मिथ्या राज्य है ताकी इच्छा हम नहीं करे हैं और कर्म्मन के फल जे स्वर्गादिक हैं तिनकी इच्छा हम नहीं करे हैं ते केवल कानन सूं श्रवणमात्र हैं १४ या संसार में भूले जे हम हैं तिनकूं तुम्हारे चरणारविन्द की भूल न होइ ऐसो उपाय बतावो १५ भक्तन के क्लेश कूं दूरि करनवारे शुद्ध अन्तःकरण के प्रकाशक हरि परमात्मा और तुम्हारो नाम लेइ ताके क्लेश के काटनवारे गोविन्द ऐसे जो तुमहो तिनकूं प्रणाम करे हैं १६ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! जरासन्ध के बन्दीखाने तें छूटे ऐसे जे राजा हैं तिनने स्तुति जिनकी करी ऐसे जे शरण के योग्य करुणावान् जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं ते मनोहर वाणी करिकै राजान तें बोलतभये १७ अब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे राजाओ ! जैसे तुम ने चाहना करी तैसे सबको ईश्वर जो आत्मा मैं हूं ता मो में आज ते लैके तुम्हारी निश्चय दृढ़भक्ति भई १८ हे राजाओ ! सत्यवादी जे तुमहो तिनने मेरो भजन करियो यह भलो सत्यसङ्कल्प निश्चय कियो है और मनुष्यन कूं धन ऐश्वर्य्य सूं मद है तासूं इच्छापूर्व्वक विचारिवो और उन्मत्तता है ताय देखूं हूं १९ कृतवीर्य्य को पुत्र चक्रवर्त्ती राजा सहस्रबाहु एकसमय जमदग्नि ऋषिकी गौ हरिकै लै आयो तब वाकूं परशुरामजी ने पुत्रन

चरणाब्जयोः ॥ स्मृतिर्यथानविरमेदपिसंसरतामिह १५ कृष्णायवासुदेवायहरयेपरमात्मने ॥ प्रणतक्लेशनाशाय गोविन्दायनमोनमः १६ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ संस्तूयमानोभगवान् राजभिर्मुक्तबन्धनैः ॥ तानाहकरुणस्तात शरण्यःश्लक्ष्णयागिरा १७॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अद्यप्रभृतिवोभूपामय्यात्मन्यखिलेश्वरे ॥ सुदृढाजायते भक्तिर्बाढमाशंसितंतथा १८ दिष्ट्याव्यवसितंभूपाभवन्तऋतभाषिणः ॥ श्रियैश्वर्य्यमदोन्नाहं पश्यउन्मादकंनृणाम् १९ हैहयोनहुषोवेनोरावणोनरकोऽपरे ॥ श्रीमदाद्भ्रंशिताःस्थानाद्देवदैत्यनरेश्वराः २० भवन्तएतद्विज्ञायदेहाद्युत्पाद्यमन्तवत् ॥ मांयजन्तोऽध्वरैर्युक्ताःप्रजाधर्म्मेणरक्षथ २१ सन्तन्वन्तःप्रजातन्तून्सुखंदुःखंभवाभवौ ॥ प्राप्तंप्राप्तञ्चसेवन्तोमच्चित्ताविचरिष्यथ २२ उदासीनाश्चदेहादावात्मारामाधृतव्रताः ॥ मय्यावेश्यमनःसम्यङ्मामन्तेब्रह्मयास्यथ २३ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्यादिश्यनृपान्कृष्णोभगवान्भुवनेश्वरः ॥ तेषांन्ययुङ्क्तपुरुषान्स्त्रियोमज्जनकर्म्मणि २४ सपर्य्यांका

सहित मारयो और राजा नहुष मदोन्मत्त होयकै इन्द्राणी के पास जायबे के लिये ब्राह्मणन कूं पालकीमें लगाय के चल्यो तब ब्राह्मणन ने वाकूं ऐश्वर्य्य तें भ्रष्ट करिकै सर्प करिदियो और राजा वेन मतवारो होयकै ब्राह्मणनको तिरस्कार करयो तब ब्राह्मणनने हुङ्कार शब्द करिकै मारयो और राक्षसनके राजा रावणने सीताकी आकांक्षाकरी तब रामचन्द्रने मारयो तथा दैत्यनको राजा नरकासुर अदितिके कुण्डल हरिलायो तब मैंनेही मारयो और कितनेहूं देवता तथा दैत्य राजा धनके मदतें स्थानन तें भ्रष्ट होयगये २० और तुम सम्पूर्ण हौ ते उत्पन्न जे देहादिक हैं ते नाश होयँगे यह जानिकै यज्ञन करिकै मेरो पूजन और प्रजाकी रक्षाकरो २१ और पुत्रादिकन कूं उत्पन्न करो सुख दुःख जन्म मृत्यु जो प्राप्त होय ताको सेवन करो मो में चित्तकूं लगायकै विचरो २२ आत्मामें है रमण जिनको धारण कियो है व्रत जिनने ऐसे जे तुमहौ ते देह में और घरन में उदासीन होयकै भले प्रकार मो में मन लगावोगे तो अन्तमें मो ब्रह्मकूं पावोगे २३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! त्रिलोकी के ईश्वर जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो या प्रकार राजानकूं आज्ञा करिकै तिनको उबटन स्नान और इन कर्म्मन के करायबे के निमित्त स्त्री पुरुषनकूं लगावत

भये २४ हे भरतवंशोत्तम राजन् परीक्षित्! सुन्दर स्नान जिनने करे ऐसे जे राजा हैं तिनकी जरासन्ध के पुत्र सहदेव सूं राजान के योग्य जे वस्त्र आभूषण माला चन्दन इन करिकै पूजन करावत
भये २५ सुन्दर स्नान जिनने किये वस्त्र आभूषण करिके शोभित और नानाप्रकार के भोगन करिके युक्त ऐसे जे राजा हैं तिनकूं श्रेष्ठ अन्न भोजन करायकै राजान के योग्य जे ताम्बूलादिक हैं तिनें
देत भये २६ मुकुन्द श्रीकृष्णने पूजा जिनकी करी और प्रकाशमान कुण्डलन कूं पहिरे बन्दीखानेके क्लेशनें छुडाये ऐसे जे राजा हैं ते जैसे वर्षा ऋतु के पीछे आकाश में तारागण सुन्दर लगे हैं ऐसे
सुन्दर लगतभये २७ मणि और सुवर्ण के गहनेन करिकै शोभायमान जे राजा हैं तिने सुन्दर घोडा जिनमें लगे ऐसे जे रथ हैं तिनमें बैठाय के मनोहर वचनन सूं प्रसन्न करिकै श्रीकृष्णचन्द्र उनके देश-
नकूं भिजवावत भये २८ बडे महात्मा जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने बन्दीखाने के कष्ट तें छुडाये ऐसे जे राजा हैं ते जगत् के पति जे श्रीकृष्ण हैं तिनको ध्यान और उनके कर्मनको ध्यान करत मार्ग में
जातभये २९ ते समस्त राजा जैसे महापुरुष श्रीकृष्णचन्द्र ने छुडाये और जैसे पूजा कराई यह सब वृत्तान्त अपनी प्रजाके आगे कहत भये और जा प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र ने शिक्षा दीनी तैसेही आल-

रयामास सहदेवेनभारत ॥ नरदेवोचितैर्वस्त्रैर्भूषणैःस्रग्विलेपनैः २५ भोजयित्वावरान्नेन सुस्नातान्समलंकृतान् ॥ भोगैश्चविविधैर्युक्तांस्ताम्बूलाद्यैर्नृपो
चितैः २६ तेपूजितामुकुन्देन राजानोमृष्टकुण्डलाः ॥ विरेजुर्मोचिताःक्लेशात्प्रावृडन्तेयथाग्रहाः २७ रथान्सदश्वानारोप्य मणिकाञ्चनभूषितान् ॥ प्री
णय्यसूनृतैर्वाक्यैः स्वदेशान्प्रत्ययापयत् २८ तएवंमोचिताःकृच्छ्रात् कृष्णेनसुमहात्मना ॥ ययुस्तमेवध्यायन्तः कृतानिचजगत्पतेः २९ जगदुःप्रकृति
भ्यस्तं महापुरुषचेष्टितम् ॥ यथाऽन्वशासद्भगवांस्तथाचक्रुरतन्द्रिताः ३० जरासन्धंघातयित्वा भीमसेनेनकेशवः ॥ पार्थाभ्यांसंयुतःप्रायात्सहदेवेनपूजितः
३१ गत्वातेखाण्डवप्रस्थं शङ्खान्दध्मुर्जितारयः ॥ हर्षयन्तःस्वसुहृदोदुर्हृदांचासुखावहाः ३२ तच्छ्रुत्वाप्रीतमनसइन्द्रप्रस्थनिवासिनः ॥ मेनिरेमागधंशान्तं
राजाचाप्तमनोरथः ३३ अभिवन्द्याथराजानं भीमार्जुनजनार्दनाः ॥ सर्वमाश्रावयाञ्चक्रुरात्मनायदनुष्ठितम् ३४ निशम्यधर्मराजस्तत्केशवेनानुकम्पि
तम् ॥ आनन्दाश्रुकलांमुञ्चन् प्रेम्णानोवाचकिञ्चन ३५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णाद्यागमनेत्रिसप्ततितमोऽध्यायः ७३ ॥

स्य छोडिके करतभये ३० केशव जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो भीमसेन करके जरासन्ध को घातकरायके और सहदेव सूं पूजन अपनो करायके भीमसेन अर्जुन कूं सङ्गलैके आवतभये ३१ दुष्ट है
हृदय जिनको ऐसे जे शत्रु हैं तिनकूं दुःख के देनवारे और अपने सुहृदन कूं आनन्द के देनवारे ऐसे जे श्रीकृष्ण भीमसेन अर्जुन हैं ते वैरी जरासन्ध कूं मारिकै इन्द्रप्रस्थ में जायकै शङ्खनकूं बजावत
भये ३२ शङ्खनको शब्द सुनिकै प्रसन्न है मन जिनके ऐसे जे इन्द्रप्रस्थ के निवासी हैं ते जरासन्धकी मृत्यु भई यह मानतभये और राजा युधिष्ठिर के मनोरथ पूर्ण होते भये ३३ याके पीछे भीमसेन अर्जुन
श्रीकृष्णचन्द्र आयकै राजा युधिष्ठिर कूं प्रणाम करिकै अपने जो कछु करे सो सब सुनावतभये ३४ धर्मराज के पुत्र जो राजा युधिष्ठिर हैं सो तथा महादेव के वश करनवारे श्रीकृष्णचन्द्रने जो कार्य
करयो ताय श्रवण करिकै नेत्रन सूं आनन्द के आंसूनकी धार बहावत प्रेममें विह्वल होयकै कछु न बोलत भये ३५ इति श्रीमद्भागवतभाषार्थेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेत्रिसप्ततितमोऽध्यायः ७३ ॥

( चतुर्युक्तमपतितमेगजसूयक्रियाद्विजैः ॥ अग्रपूजागसद्वेनचैद्यघातादिवर्ण्यते १ राजसूयमुखे हत्वाजरासन्धंतदन्तरे ॥ चैद्यंतदन्तेकुर्वन्तं वीजंकलिमिवावपत् २ चौहत्तरवें अध्याय में ब्राह्मणों ने राजसूययज्ञ की क्रिया कराई तामें प्रथमही पूजा के प्रसङ्गसूं शिशुपालका नाश आदि वर्णित है १ राजसूययज्ञके मुखमें जरासन्ध को मारकर ताके बीच में शिशुपाल को मारकर अन्तमें लड़ाईका बीज सा बोते भये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार राजा युधिष्ठिर जरासन्धको वध सुनिके और श्रीकृष्णको प्रभाव सुनिके प्रसन्नहोयके श्रीकृष्णचन्द्र सूं बोलतभये १ जे पुरुष त्रिलोकी के गुरुहैं सब लोकन के बड़े ईश्वरहैं वे भी दुर्लभ पायके तुम्हारी आज्ञाकूं शिरपै धारण करेहैं २ हे व्यापक! कमल से हैं नेत्र जिनके ऐसे तुमहो सो ईश्वर आपेकूं मानें ऐसे जो कृपण हम हैं तिनकी आज्ञाकूं हे व्यापक! तुम धारण करो हो यह अत्यन्त अनुकरण है ३ एक अद्वितीय अर्थात् कोई जिनकी बराबर नहीं और कोई जिनतें बड़ो नहीं ऐसे जो परमात्मा तुमहो तिनको तेज परोपकार के लिये जो कर्म हैं तिनसूं न्यूनभी नहीं होयहै जैसे सूर्य्य को उदय अस्तमें आवत जात में तेज घटै बढ़ै नहीं है ४ कदाचित् कहो कि मैं परमेश्वरहूं तो सबकी आज्ञा करनो यह मन्द कर्म क-

श्रीशुकउवाच ॥ एवंयुधिष्ठिरोराजा जरासन्धवधंविभोः ॥ कृष्णस्यचानुभावंतं श्रुत्वाप्रीतस्तमब्रवीत् १ ॥ युधिष्ठिरउवाच ॥ येस्युस्त्रैलोक्यगुरवः सर्व्वे लोकमहेश्वराः ॥ वहन्तिदुर्लभंलब्ध्वा शिरसैवानुशासनम् २ सभवानरविन्दाक्षोदीनानामीशमानिनाम्॥धत्तेऽनुशासनंभूमंस्तदत्यन्तविडम्बनम् ३ न ह्येकस्याद्वितीयस्यब्रह्मणःपरमात्मनः ॥ कर्म्मभिर्वर्द्धतेतेजोह्रसतेचयथारवेः४ नवैतेऽजितभक्तानांममाहमितिमाधव ॥ त्वन्तवेतिचनानाधीःपशूनामिववैकृता ५॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्युक्त्वायाज्ञिये काले वव्रेयुक्तान्मक्त्वात्विजः ॥ कृष्णानुमोदितःपार्थोब्राह्मणान्ब्रह्मवादिनः ६ द्वैपायनोभरद्वाजःसुमन्तुर्गौतमोऽसितः॥ वसिष्ठश्च्यवनःकण्वोमैत्रेयःकवषस्त्रितः ७ विश्वामित्रोवामदेवःसुमतिर्जैमिनिःक्रतुः ॥ पैलःपराशरोगर्गोवैशम्पायनएवच ८ अथर्व्वाकश्यपोधौम्योरामोभार्गवआसुरिः॥ वीतिहोत्रोमधुच्छन्दावीरसेनोऽकृतव्रणः ९ उपहूतास्तथाचान्ये द्रोणभीष्मकृपादयः॥ धृतराष्ट्रःसहसुतोविदुरश्चमहामतिः१० ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशूद्रायज्ञदिदृक्षवः ॥ तत्रेयुःसर्वराजानोराज्ञांप्रकृतयोनृप ११ ततस्तेदेवयजनंब्राह्मणाःस्वर्णलाङ्गलैः ॥ कृष्ट्वातत्रयथाम्नायं दीक्षया

रनो योग्य नहीं है सो कहे हैं हे मधुवंशोत्पन्न श्रीकृष्ण! हे अजित अर्थात् काहू के जीतिवे में न आवो! जैसे अज्ञानी पुरुषन के देह में अहङ्कार और देह के सङ्गीन में ममता रहे है ऐसे तुम्हारे भक्तन के मैं मेरो तू तेरो यह बुद्धि नहीं होय है ५ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्ण ने प्रशंसा जाकी करी ऐसो कुन्ती को पुत्र जो राजा युधिष्ठिर है सो या प्रकार कहिकै यज्ञ करिबे योग्य जे वसन्तादि काल हैं तामें वेद के पढ़नवारे जे योग्य ब्राह्मण हैं तिनें होता उद्गाता अध्वर्यु इत्यादिक वरण करतभयो ६ द्वैपायन भरद्वाज सुमन्तु गौतम असित वसिष्ठ च्यवन कण्व मैत्रेय कवष त्रित ७ विश्वामित्र वामदेव सुमति जैमिनि क्रतु पैल पराशर गर्ग वैशम्पायन ८ अथर्वा कश्यप धौम्य परशुरामभार्गव आसुरि वीतिहोत्र मधुच्छन्द वीरसेन अकृतव्रण ९ तैसेही बुलाये जे और द्रोणाचार्य भीष्मजी कृपाचार्य तें आदि लैके सोपि हे ते आवत भये और पुत्रनसहित धृतराष्ट्र और बड़ेबुद्धिमान् विदुरजी आवत भये तथा यज्ञ देखिवे के निमित्त ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र हैं ते और सम्पूर्ण

राजा हैं ते और उनके प्रधान दीवानहैं ते हे राजन् परीक्षित्! ता यज्ञ में सब आवतभये १०।११ ता पीछे ब्राह्मण हैं ते यज्ञ करिवे की भूमि में सुवर्ण के हल चलाय के भूमिशोधन करिकै जैसे वेद में विधिहै तैसेही राजा युधिष्ठिर कू यज्ञदीक्षा करतभये १२ जैसे पहिले वरुण के यज्ञमें सुवर्णकी सामग्रीपात्र होतभये ऐसेही याहू यज्ञमें होतभये और ब्रह्मा महादेव कूं सङ्ग लैकै तथा इन्द्रादिक देवतान कू सङ्ग लैके लोकपाल हैं ते आवतभये १३ गणनसहित सिद्ध गन्धर्व विद्याधर और बड़े २ सर्प हैं ते और मुनीश्वर यक्ष राक्षस खग किन्नर चारण इनके समूह आवत भये १४ और आये जे राजा हैं तिनकी सम्पूर्ण स्त्री हैं ते पाण्डु को पुत्र जो राजा युधिष्ठिरहै ताके राजसूययज्ञमें आवति भई १५ नहीं भयो है आश्चर्य जिनके ऐसे सम्पूर्ण श्रीकृष्णचन्द्र को भक्त जो राजा युधिष्ठिर है ताको यश अनेकप्रकार सिद्धभयो या प्रकार मानतभये जैसे देवतान ने वरुणकूं यज्ञ करायो तैसेही देवतान की तुल्यहै कान्ति जिनकी ऐसे जे ऋत्विज् हैं ते राजसूय यज्ञ करिकै विधिपूर्वक महाराज युधिष्ठिर सूं यजन करावतभये १६ अतिशय करिकै सावधान पृथ्वीके पालन करनवारे राजा युधिष्ठिर ने जा दिन सोमवल्ली कूटी गई वा दिन यज्ञ करावनवारेन को तथा

ऋक्किरेनृपम् १२ हैमाःकिलोपकरणावरुणस्ययथापुरा॥ इन्द्रादयोलोकपालाविरिञ्चिभवसंयुताः १३ सगणाःसिद्धगन्धर्व्वाविद्याधरमहोरगाः॥ मुनयोयक्षरक्षांसि खगकिन्नरचारणाः १४ राजानश्चसमाहूताराजपत्न्यश्चसर्व्वशः॥ राजसूयंसमीयुःस्मराज्ञःपाण्डुसुतस्यवै १५ मेनिरेकृष्णभक्तस्य सूपपन्नमविस्मिताः अयाजयन्महाराजं याजकादेववर्चसः॥ राजसूयेनविधिवत्प्राचेतसमिवामराः १६ सौत्येहन्यवनीपालोयाजकान्सदसस्पतीन्॥ अपूजयन्महाभागान् यथावत्सुसमाहितः १७ सदस्याग्र्यार्हणार्हंवै विमृशन्तःसभासदः॥ नाध्यगच्छन्ननैकान्त्यात्सहदेवस्तदाऽब्रवीत् १८ अर्हतिह्यच्युतःश्रैष्ठ्यंभगवान्सात्वतां पतिः॥ एषवैदेवताःसर्व्वादेशकालधनादयः १९ यदात्मकमिदंविश्वं क्रतवश्चयदात्मकाः॥ अग्निराहुतयोमन्त्राःसाङ्ख्ययोगश्चयत्परः २० एकएवाद्वितीयोऽसावैतदात्म्यमिदंजगत्॥ आत्मनाऽऽत्माश्रयःसभ्याःसृजत्यवतिहन्त्यजः २१ विविधानीहकर्म्माणिजनयन्यदवेक्षया॥ ईहतेयदयंसर्व्वःश्रेयोधर्म्मादिलक्षणम् २२ तस्मात्कृष्णायमहतेदीयतांपरमार्हणम्॥ एवंचेत्सर्व्वभूतानामात्मनश्चार्हणंभवेत् २३ सर्व्वभूतात्मभूताय कृष्णायानन्यदर्शिने॥ देयंशान्ताय

बड़भागी जे सभामें मुख्य हैं तिनकी पूजन करयो १७ सभाके बैठनवारेन में प्रथम पूजन योग्य कौनहै यह विचार करत करत एक की अपेक्षा एक बड़ो है यातें काहूको निश्चय जब न भयो तब युधिष्ठिर को भय्या सहदेव बोलतभयो १८ भक्तन के पालन करनवारे अखण्ड जिनको रूप समस्तदेवता देश काल धनादिरूप जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् हैं ते या यज्ञमें पूजा करिवे के पात्र हैं १ यह समस्त विश्व या श्रीकृष्णको ईश्वररूप है और यज्ञादिक है तेहू श्रीकृष्णरूप है अग्नि आहुति मन्त्र साङ्ख्य योग ये सब श्रीकृष्णपरायण है २० हे सभाके बैठनवारे! नहीं है जन्म जाको ऐसो एक अद्वितीय जो यह श्रीकृष्ण है सो आपही स्वरूप जाको ऐसो यह विश्व है ताय अपने आतमाही करिकै दूसरे की सहायता विना उत्पन्न पालन नाश करे है २१ सब जनन के अनुग्रह तें या संसार में अनेक तरहके तपयोगादि कर्म्म हैं तिनकूं करिके धर्म्मादिक है स्वरूप जाको ऐसे कल्याण कूं करै है अनेकप्रकार के सम्पूर्ण कर्म्म और कर्म्मन के फल ये सब श्रीकृष्ण के

अधीन हैं २२ ता कारण सबते बडे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं पूजादेउ इनकूं देने में सब प्राणीनकी पूजा होजायगी और जो कोई पूजायोग्य होयगो ताहू की होजायगी २३ जो पुरुष पूजा के अनन्त फल की चाहना करै वह पुरुष सब प्राणीन के आत्मा और भेदभाव जिनके नहीं ऐसे शान्त परिपूर्ण रूप जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं पूजा देइ २४ श्रीकृष्ण के प्रभाव कूं जानै ऐसो सहदेव इतनी कहिकै चुपहोत भयो ता समय सम्पूर्ण जे श्रेष्ठ पुरुष हैं ते सहदेव को वचन श्रवण करिकै भले २ या प्रकार बड़ाई करतभये २५ स्नेह करिकै विह्वल प्रसन्न जो राजा युधिष्ठिर है सो तिन ब्राह्मणन ने कह्यो जो वचन है ताय सुनिकै और सभा में बैठे हैं तिन के हृदयको अभिप्राय जानिकै इन्द्रियन के प्रेरण करनवारे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनको पूजन करत भयो २६ स्त्री भ्रयया मन्त्री सब कुटुम्ब के पुरुषनसहित जो राजा युधिष्ठिर है सो श्रीकृष्णचन्द्र के चरण धोइकै लोकन को पवित्र करनवारो जो चरणारविन्दको धोवन जल है ताय आनन्द करिकै शिरपै चढ़ावत भयो २७ पीरे रेशमी वस्त्र और बहुत मोल के जे आभूषण हैं तिनसूं पूजन करिकै आसूभरे नेत्रन में जाके ऐसो राजा युधिष्ठिर श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिबेकूं नहीं समर्थ होतभयो २८ या

पूर्णाय दत्तस्यानन्त्यमिच्छता २४ इत्युक्त्वा सहदेवोऽभूत्तूष्णीं कृष्णानुभाववित् ॥ तच्छ्रुत्वा तुष्टुवुः सर्वे साधुसाध्विति सत्तमाः २५ श्रुत्वा द्विजेरितं राजा ज्ञात्वा हार्दं सभासदाम् ॥ समर्हयद्धृषीकेशं प्रीतः प्रणयविह्वलः २६ तत्पादाववनिज्यापः शिरसा लोकपावनीः ॥ सभार्यः सानुजामात्यः सकुटुम्बोऽवहन्मुदा २७ वासोभिः पीतकौशेयैर्भूषणैश्च महाधनैः ॥ अर्हयित्वाऽश्रुपूर्णाक्षो नाशकत्समवेक्षितुम् २८ इत्थं सभाजितं वीक्ष्य सर्वे प्राञ्जलयो जनाः ॥ नमो जयेति नेमुस्तं निपेतुः पुष्पवृष्टयः २९ इत्थं निशम्य दमघोषसुतः स्वपीठादुत्थाय कृष्णगुणवर्णनजातमन्युः ॥ उत्क्षिप्य बाहुमिदमाह सदस्यमर्षी संश्रावयन्भगवते परुषाण्यभीतः ३० ईशो दुरत्ययः काल इति सत्यवती श्रुतिः ॥ वृद्धानामपि यद्बुद्धिर्बालवाक्यैर्विभिद्यते ३१ यूयं पात्रविदां श्रेष्ठा मा मन्यध्वं बालभाषितम् ॥ सदसस्पतयः सर्वे कृष्णो यत्सम्मतोऽर्हणे ३२ तपोविद्याव्रतधरान्ज्ञानविध्वस्तकल्मषान् ॥ परमर्षीन्ब्रह्मनिष्ठाँल्लोकपालैश्च पूजितान् ३३ सदस्पतीनतिक्रम्य गोपालः कुल

प्रकार राजा युधिष्ठिर ने पूजा जिनकी करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करिकै जोरी हैं अञ्जली जिनने ऐसे सम्पूर्ण जन नमोनमः और जयजय शब्द करिकै श्रीकृष्णचन्द्र कूं प्रणाम करिकै फूलन की वर्षा करत भये २९ या प्रकार दमघोष को पुत्र शिशुपाल है सो सुनिकै अपने पीठ सूं उठिकै श्रीकृष्णचन्द्र के गुणन को वर्णन भयो तासूं भयो है क्रोध जाके ऐसो भुजाकूं ऊँची उठायकै ईर्षा जाके भई ऐसो निर्भय होय सभामें श्रीकृष्णको कठोर वचन सुनाय कै यह बोलतभयो ३० नहींहै नाश जाको ऐसो सामर्थ्यवान् जो काल है सो प्रबल है यह वेदकी श्रुति सत्य है ऐसे कालकरिकै वृद्ध वृद्ध जे सभा में बैठे हैं तिनकी बुद्धि या बाल सहदेव के कहने तें चलायमान होय गई ३१ हे पात्रके जाननवारेन में श्रेष्ठो सभा के पतियो! यह कृष्ण पूजा के योग्य है या बालक सहदेव को वचन सब मति मानो ३२ तपकूं करैं विद्या पढ़ैं व्रतन कूं करैं ज्ञान करिकै ध्वस्त भये हैं पाप जिन के और ब्रह्म में निष्ठा है जिनकी लोकपाल पूजा करैं ऐसे श्रेष्ठ ऋषि हैं तिनें और सभाके पतिहैं तिन

सदकूं त्यागि कै गायन को चरावनवारो कुल कूं दोष लगावनवारो पूजा के योग्य कैसे होय है जैसे यज्ञ में देवतान के योग्य जो वलि है ताय कौवा कैसे ग्रहण करिवे योग्य है ३३ । ३४ न जाको कोई वर्ण है न आश्रम है और न कोई कुल है सम्पूर्ण धर्मन सूं वहिष्कृत जैसे मनमें आवै तैसेही करै गुणन करिकै हीन ऐसो कृष्ण कैसे पूजायोग्य होय है ३५ राजा ययातिने इनके कुल कू शाप दियो और सत्पुरुषन ने जातिसूं बाहर कियो और सर्वदा वृथा मदिरा पान करै ऐसो इनको कुल ता कुल में जो कृष्ण है सो कैसे पूजा योग्य होग है ३६ ब्रह्मर्षि जिनको सेवन करै ऐसे देशन कूं त्यागि कै ब्रह्मतेज जामें न रहे ऐसे समुद्र के किलाको आश्रय लैकै यादव चोरनकी तुल्य प्रजाकूं बाधा करै है ३७ नष्ट भयो है मंगल जाको ऐसो शिशुपाल ऐसे ऐसे अमंगल वचन कहतभयो जैसे सिंह स्यारकी वोलनि पै मन नहीं देइहै ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कछु न वोलत भये ३८ सभा के वैठनवारे हैं ते ऐसी दुस्सह भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रकी निन्दा श्रवण करिकै काननकूं मूंदि कै क्रोध करिकै शिशुपाल कूं गारी देत जात भये ३९ भगवान् की निन्दा सुनिकै अथवा भगवत्परायण जो पुरुष है ताकी निन्दा सुनिकै जो पुरुष वा स्थान तें न उठिजाय वह पुरुष अपने

पांसनः ॥ यथा काकः पुरोडाशं सपर्य्यां कथमर्हति ३४ वर्णाश्रमकुलापेतः सर्व्वधर्मबहिष्कृतः ॥ स्वैरवर्त्ती गुणैर्हीनः सपर्य्यां कथमर्हति ३५ ययातिनैषां हि कुलं शप्तं सद्भिर्बहिष्कृतम् ॥ वृथापानरतं शश्वत्सपर्य्यां कथमर्हति ३६ ब्रह्मर्षिसेवितान्देशान्हित्वैतेऽब्रह्मवर्चसम् ॥ समुद्रं दुर्गमाश्रित्य बाधन्ते दस्यवः प्रजाः ३७ एवमादीन्यभद्राणि बभाषे नष्टमङ्गलः ॥ नोवाच किञ्चिद्भगवान् यथा सिंहः शिवारुतम् ३८ भगवन्निन्दनं श्रुत्वा दुस्सहं तत्सभासदः ॥ कर्णौ पिधाय निर्जग्मुः शपन्तश्चेदिपं रुषा ३९ निन्दां भगवतः शृण्वंस्तत्परस्य जनस्य वा ॥ ततो नापैति यः सोपि यात्यधः सुकृताच्च्युतः ४० ततः पाण्डुसुताः क्रुद्धा मत्स्यकेकयसृञ्जयाः ॥ उदायुधाः समुत्तस्थुः शिशुपालजिघांसवः ४१ ततश्चैद्यस्त्वसम्भ्रान्तो जगृहे खड्गचर्म्मणी ॥ भर्त्सयन्कृष्णपक्षीयान् राज्ञः सदसि भारत ४२ तावदुत्थाय भगवान् स्वान्निवार्य्य स्वयं रुषा ॥ शिरः क्षुरान्तचक्रेण जहारापततो रिपोः ४३ शब्दः कोलाहलोऽथासीच्छिशुपाले हते महान् ॥ तस्यानुयायिनो भूपा दुद्रुवुर्जीवितैषिणः ४४ चैद्यदेहोत्थितं ज्योतिर्वासुदेवमुपाविशत् ॥ पश्यतां सर्वभूतानामुल्केव भुवि खाच्च्युता ४५ जन्मत्रयानुगुणितवैरसंरब्धया

पुण्य तें भ्रष्ट होय कै नरक में गिरे है ४० ता पीछे क्रोध जिनके भयो ऐसे जे पाण्डु के पुत्र हैं ते और मत्स्य देश केकयदेश सृञ्जयदेश के राजा हैं ते शस्त्रन कू उठायकै शिशुपाल के मारिवे के लिये ठाडे होत भये ४१ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित्! ता पीछे नहीं भयो है हरवराहट जाके ऐसो जो शिशुपाल है सो कृष्णचन्द्र के पक्षी जे राजा हैं तिनके मारिवे कूं सभामें ढाल तलवार लेत भये ४२ यह मेरो पार्षद है मेरी बराबरि यामें बल है यह सबनकू मारेगो यातें मैंहीं याकूं मारूं यह विचारिकै ताही समय उठिकै भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपनी ओर के राजानकू मनेकरिकै सम्मुख आवै जो वैरी शिशुपाल है ताको शिर छुरा की तुल्य है पैनी धार जाकी ऐसे चक्रसूं क्रोधसों काटतभये ४३ ता समय शिशुपाल के मारेजाने में वडो कोलाहल शब्द होतभयो और शिशुपाल के पिछलागू जे राजा हैं ते जीवे की इच्छा करिकै भाजतभये ४४ ता समय शिशुपालके देह में तें निकसी जो ज्योति है सो सब प्राणीनके देखत श्रीकृष्णचन्द्र में मिलतिभई जैसे आकाश

तें गिरयो जो तारो है सो पृथ्वी में मिलिजाय या प्रकार ४५ पहिले जन्म में हिरण्याक्ष और हिरण्यकशिपु भये और दूसरे जन्म में रावण कुम्भकर्ण भये तीसरे जन्म में शिशुपाल दन्तवक्र
भये या प्रकार तीन जन्मतो चल्यो आयो जो वैर है तासूं तन्मयहोय गई ऐसी जो बुद्धि है ता करिकै रूपको ध्यान करत २ वाही रूपकूं पावत भयो अर्थात् पार्षद होत भयो क्योंकि जैसी जो भावना
करै तैसोई ताको जन्म होयहै ४६ चक्रवर्ती राजा युधिष्ठिर है सो यज्ञ के करावनवारे ब्राह्मणनकूं और बड़े बड़े सभामें बैठे हैं तिनकूं बड़ी दक्षिणा देतभये विधिपूर्वक सबको पूजन करिकै यज्ञान्त
स्नान करत भये ४७ योगेश्वरन के ईश्वर जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो राजा युधिष्ठिर को यज्ञ सिद्धकरिकै सुहृदन ने विनती करी तब कितनेहू मासपर्यन्त वास करत भये ४८ ता पीछे जाय देवे
की इच्छा न करे ऐसो राजा युधिष्ठिर है तासू आज्ञा मागि कै समर्थ देवकी के पुत्र अपनी स्त्रीन और मन्त्री कू सङ्ग लैके अपनी द्वारकापुरी में आवत भये ४९ वैकुण्ठ के वसनवारे जे जय विजय

धिया ॥ ध्यायंस्तन्मयतांयातोभावोहिभवकारणम् ४६ ऋत्विग्भ्यःससदस्येभ्योदक्षिणांविपुलामदात् ॥ सर्वान्सम्पूज्यविधिवच्चक्रेऽवभृथमेकराट् ४७
साधयित्वाक्रतुंराज्ञः कृष्णोयोगेश्वरेश्वरः ॥ उवासकतिचिन्मासान् सुहृद्भिरभियाचितः ४८ ततोऽनुज्ञाप्यराजानमनिच्छन्तमपीश्वरः ॥ ययौसभार्यःसा
मात्यः स्वपुरंदेवकीसुतः ४९ वर्णितंतदुपाख्यानं मयातेबहुविस्तरम् ॥ वैकुण्ठवासिनोर्जन्मविप्रशापात्पुनःपुनः ५० राजसूयावभृथ्येनस्नातोराजायुधि
ष्ठिरः ॥ ब्रह्मक्षत्रसभामध्ये शुशुभेसुरराडिव ५१ राज्ञासभाजिताःसर्वेसुरमानवखेचराः ॥ कृष्णंक्रतुंचशंसन्तः स्वधामानिययुर्मुदा ५२ दुर्योधनमृतेपापं
कलिंकुरुकुलामयम् ॥ योनसेहेश्रियंस्फीतां दृष्ट्वापाण्डुसुतस्यताम् ५३ यइदंकीर्तयेद्विष्णोः कर्मचैद्यवधादिकम् ॥ राजमोक्षंवितानंच सर्वपापैःप्रमु
च्यते ५४ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेशिशुपालवधोनामचतुःसप्ततितमोऽध्यायः ७४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥
राजोवाच ॥ अजातशत्रोस्तंदृष्ट्वाराजसूयमहोदयम् ॥ सर्वेमुमुदिरेब्रह्मन्नृदेवायेसमागताः १ दुर्योधनंवर्जयित्वाराजानःसर्षयःसुराः ॥ इतिश्रुतंनोभ

पार्षद हैं तिनको और सनकादिकन को शाप लग्यो तातें वारंवार जन्म भयो यह कथा राजन् तुम्हारे आगे मैंने बहुत विस्तारपूर्वक वर्णन करी ५० राजसूययज्ञ करिकै पश्चात् स्नान जिनने
कियो ऐसे राजा युधिष्ठिर हैं सो ब्राह्मण और क्षत्रियन की सभा के मध्य में बैठे इन्द्र की तुल्य सुन्दर लगत भये ५१ राजा युधिष्ठिरने सत्कार जिनको करयो ऐसे सम्पूर्ण देवता मनुष्य आकाश
के विचरनवारे प्रमथगण हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र और यज्ञकी प्रशंसा करत बड़े आनन्द सू अपने २ लोकन कूं जात भये ५२ कौरवन के कुलकूं कलियुगरूप कुलको पापी जो दुर्योधन है सो पाण्डु
पुत्र महाराज युधिष्ठिर की बड़ी लक्ष्मी कूं देखिकै कुढ़त भयो ५३ शिशुपाल के वधकूं आदिलैके जे श्रीकृष्ण के कर्म हैं और बीसहजार आठसौ राजा बन्ध तें छुड़ाये युधिष्ठिर को यज्ञ करायो
या प्रसङ्ग कू जो पुरुष कहै वह सब पापन तें छूटि जाय है ५४ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेशिशुपालवधोनामचतुःसप्ततितमोऽध्यायः ७४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥
( पञ्चयुक्सप्ततितमेयज्ञावभृथसम्भ्रमः ॥ सुयोधनस्यचाज्ञानान्यमानभङ्गोदशिभ्रमात् ? पचहत्तरवें अध्यायमें यज्ञान्तस्नानमें सम्भ्रम अज्ञानित सूं दृष्टिके भ्रमसूं दुर्योधनका मानभङ्ग वर्णित है १)

अव राजा परीक्षित् कहे हैं हे शुकदेवजी ! अजातशत्रु राजा युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञ की वड़ी शोभा देखिके जे मनुष्यन के देव राजा आये ते सम्पूर्ण प्रसन्न होत भये १ और राजा ऋषि देवता आये हैं ते सम्पूर्ण दुर्योधन के विना आनन्द कूं पावत भये यह मैंने तुम्हारे मुख से सुनीसो दुर्योधन के आनन्द क्यों न भयो याको कारण मेरे आगे वर्णन करो २ ऋषीश्वर कहे हैं महात्मा तुम्हारे दादे जो राजा युधिष्ठिर हैं तिनके राजसूय यज्ञमें सब भय्या वन्धु प्रेमवश होय कै सवही की टहल में युक्त होत भये ३ जिसने कौन टहल लीनी सो कहे हैं भीमसेन कूं रसोई को अधिष्ठाता और दुर्योधन खर्च को मालिक क्योंकि यह हमकूं शत्रु जानिकै द्रव्य वहुत उठावैगो तो यामें हमारो यश होयगो और सहदेव कूं आये गयेन की पूजा करनो नकुल सब सामग्रीन कूं लेआवें ४ गुरुनकी टहल अर्ज्जुन करत भये श्रीकृष्णचन्द्र जो यज्ञमें आवें तिनके पांव धोइकै पोंछि देंई परोसा परोसी में द्रौपदी प्रवृत्त भई वडो है मन जाको ऐसो कर्ण दान देने की टहल में लगत भयो ५ युयुधान विकर्ण हार्दिक्य और जे विदुर कूं आदिलैके हैं ते और भूरिश्रवा कूं आदिलैके वाह्लीक के पुत्र हैं ते और जे सन्तर्दन कूं आदिलैके हैं ते बड़े यज्ञमें अनेकप्रकार के

गर्वस्तत्रकारणमुच्यताम् २ ॥ ॥ ऋषिरुवाच ॥ पितामहस्यतेयज्ञे राजसूयेमहात्मनः ॥ वान्धवाःपरिचर्य्यायांतस्याऽऽसन्प्रेमवन्धनाः ३ भीमोमहानसाध्यक्षो धनाध्यक्षःसुयोधनः ॥ सहदेवस्तुपूजायांनकुलोद्रव्यसाधने ४ गुरुशुश्रूषणेजिष्णुःकृष्णःपादावनेजने ॥ परिवेषणेद्रुपदजा कर्णोदानेमहामनाः ५ युयुधानोविकर्णश्चहार्दिक्योविदुरादयः ॥ वाह्लीकपुत्राभूर्याद्यायेचसन्तर्दनादयः ६ निरूपितामहायज्ञे नानाकर्म्मसुतेतदा ॥ प्रवर्त्तन्तेस्मराजेन्द्र राज्ञःप्रियचिकीर्षवः ७ ऋत्विक्सदस्यवहुवित्सुसुहृत्तमेषुस्विष्टेषुसूनृतसमर्हणदक्षिणाभिः ॥ चैद्येचसात्वतपतेश्चरणंप्रविष्टेचक्रुस्ततस्त्ववभृथस्नपनंद्युनद्याम् ८ मृदङ्गशङ्खपणवधुन्धुर्य्यानकगोमुखाः ॥ वादित्राणिविचित्राणि नेदुरावभृथोत्सवे ६ नर्तक्योननृतुर्हृष्टा गायकायूथशोजगुः ॥ वीणावेणुतलोन्नादस्तेपांसदिवमस्पृशत् १० चित्रध्वजपताकाग्रैरिभेन्द्रस्यन्दनार्वभिः ॥ स्वलंकृतैर्भटैर्भूपानिर्ययूरुक्ममालिनः ११ यदुसृञ्जयकाम्बोजकुरुकेकयकोसलाः ॥ कम्पयन्तोभुवंसैन्यैर्यजमानपुरःसराः १२ सदस्यर्त्विग्द्विजश्रेष्ठा ब्रह्मघोषेणभूयसा ॥ देवर्षिपितृगन्धर्वास्तुष्टुवुः पुष्पवर्षिणः १३ स्वलंकृतानराना र्योगन्ध

कर्म्मन में लगाय दिये ता समय हे राजान के इन्द्र राजा परीक्षित् ! महाराज युधिष्ठिर के प्रिय करिवे के निमित्त समस्त प्रवृत्त होतभये ६ । ७ ऋत्विज् और सभाके वैठनवारे तथा विवेकी सुहृद् हैं ते सुन्दर मनोहर वचन गहने दक्षिणा इनसूं पूजन करैं और शिशुपाल कूं श्रीकृष्णचन्द्र के चरण की प्राप्ति होयचुकी ता पीछे स्वर्ग की नदी जो गङ्गा है तामें यज्ञकी समाप्ति को स्नान करत भये ८ यज्ञकी समाप्तिको जो उत्सव है तामें मृदङ्ग शङ्ख ढोलक झंझरी नगारे नरसिंहा ये चित्रविचित्र वाजे वाजतभये ६ नाचनवारी हैं ते नाचत भई आनन्द जिनके भयो ऐसे गवैयान के झुंड के झुंड गावतभये तिनके वीणा वेणु हथेरी वजैं हैं तिनको शब्द स्वर्गपर्य्यन्त जातभयो १० चित्रविचित्र ध्वजा पताका जिनके ऊपर ढँकी ऐसे वड़े हाथी और घोड़ान पै वैठिकै सुवर्ण की मालान कूं पहिरिकै प्यादेन कूं सङ्ग लैके राजा हैं ते निकसत भये ११ राजा युधिष्ठिर हैं आगे जिनके ऐसे जे सृञ्जय काम्बोज कुरु केकय कोसल इन देशन के राजा हैं ते सेनान सूं पृथ्वी को

कँपावत जातभये १२ सभाके बैठनवारे और ऋत्विज तथा ब्राह्मण हैं ते बड़ी वेदकी ध्वनि करत जातभये और देवता ऋषि पितृ गन्धर्व्व ये पुष्पनकी वर्षा करिकैं स्तुति करतभये १३ चन्दन माला गहने वस्त्र इनसूं शृंगार जिनने करयो ऐसे जे स्त्री पुरुष हैं ते नानाप्रकार के रसन कूं लेपन और छिरकाव करतभये १४ तेल और माखन सुगन्ध के जल हरदी केसर इत्यादिकनकूं स्त्री पुरुष हैं ते लेपन करत और छिरकत परस्पर विहार करतभये १५ या उत्सवके देखिवे के निमित्त जैसे जैसे उत्तम विमाननमें बैठिकैं देवांगना निकसे हैं या प्रकार प्यादे जिनकी रक्षा करैं ऐसी राजा युधिष्ठिर की रानी रथन में पालकीन में बैठिकैं निकसत भई लाज भरी हँसनिसूं शोभायमान है मुख जिनके ममिया श्वशुरन के लरिका और सखा जिनकूं छिरकैं ऐसी राजा युधिष्ठिर की रानी सुन्दर लगत भई १६ भीजे हैं वस्त्र जिनके याही ते प्रकट हैं अंग कुच जघा जिनके और उत्कण्ठा सूं केश जिनके खुलि रहे तिनसूं फूल झरै ऐसी जे रानी हैं ते देवरनकूं और सखानकूं भिजोवति भई सुन्दर विहारन सूं मलिन हैं बुद्धि जिनकी ऐसे कामी पुरुषनके मनकूं चलायमान करतभई १७ सुवर्ण की माला पहिरे सुन्दर घोड़ा जुते ऐसो जो रथहै तामें बैठे राजा युधिष्ठिर

स्रग्भूषणाम्बरैः ॥ विलिम्पन्त्योऽभिषिञ्चन्त्यो विजहुर्विविधैरसैः १४ तैलगोरसगन्धोदहरिद्रासान्द्रकुङ्कुमैः ॥ पुम्भिर्लिप्ताःप्रलिम्पन्त्यो विजहुर्वारयोषितः १५ गुप्तानृभिर्निरगमन्नुपलब्धुमेतद्देव्योयथादिविविमानवरैर्नृदेव्यः ॥ तामातुलेयसखिभिःपरिषिच्यमानाः सव्रीडहासविकसद्वदनाविरेजुः १६ तादेवरानुत सखीन्सिषिचुर्दृतीभिः क्लिन्नाम्बरा विवृतगात्रकुचोरुमध्याः ॥ औत्सुक्यमुक्तकबराच्च्यवमानमाल्याः क्षोभंदधुर्मलधियांरुचिरैर्विहारैः १७ ससम्राड्रथमारूढः सदश्वंरुक्ममालिनम् ॥ व्यरोचतस्वपत्नीभिः क्रियाभिःक्रतुराडिव १८ पत्नीसंयाजावभृथ्यैश्चरित्वातेतमृत्विजः ॥ आचान्तंस्नापयाञ्चक्रुर्गङ्गायांसहकृष्णया १९ देवदुन्दुभयोनेदुर्नरदुन्दुभिभिःसमम् ॥ मुमुचुःपुष्पवर्षाणि देवर्षिपितृमानवाः २० सस्नुस्तत्रततःसर्व्वेवर्णाश्रमयुतानराः ॥ महापातक्यपि यतः सद्योमुच्येतकिल्विषात् २१ अथराजाऽहतेक्षौमे परिधायस्वलंकृतः ॥ ऋत्विक्सदस्यविप्रादीनानर्चाभरणाम्बरैः २२ बन्धुज्ञातिनृपान्मित्रसुहृदोऽन्यांश्च सर्व्वशः ॥ अभीक्ष्णंपूजयामास नारायणपरोनृपः २३ सर्व्वेजनाःसुररुचोमणिकुण्डलस्रगुष्णीषकञ्चुकदुकूलमहार्घ्यहाराः ॥ नार्यश्चकुण्डलयुगालक

हैं सो जैसे क्रियानसहित यज्ञ सुन्दर लगे है या प्रकार स्त्रीन सहित सुन्दर लगतभये १८ ऋत्विज् हैं ते पत्नीसंयाज् और अवभृथ्य नाम करिकैं जे दो यज्ञ हैं तिनकूं करिकै गंगामें द्रौपदी सहित आचमन जिनने कियो ऐसे राजा युधिष्ठिरकूं स्नान करावत भये १९ देवतानके नगारे तथा मनुष्यनके नगारे बजतभये देवता ऋषि पितृ मनुष्य हैं ते फूलनकी वर्षा करतभये २० वर्णयुक्त जे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र ये चारोवर्ण और ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ संन्यासी ये चार आश्रम ता गंगामें सब स्नान करतभये बड़ो पापी पुरुष जामें स्नान करिकै शीघ्र पाप तें छूटिजात है २१ स्नान करे पीछे राजा युधिष्ठिर नवीन रेशमी धोती उपरना पहिरिकै भलेप्रकार शोभायमान होयके ऋत्विज् और सभाके बैठनवारे हैं तिनें और ब्राह्मणादिक हैं तिनें गहने और वस्त्रन सूं पूजन करतभये २२ नारायणही है आश्रय जिनके ऐसे राजा युधिष्ठिर हैं सो बन्धु जाति के राजा मित्र सुहृद् और सम्पूर्ण हे तिन सबको वारंवार पूजन करतभये २३ देवतान की तुल्य है

कान्ति जिनकी और मणिनके जडाऊ कुण्डल माला पगड़ी जामा पटुका बडे मोलके हार इनकूं पहिरे जे पुरुषहैं ते और दोनों कुण्डल अलकनके समूह तिन करिकै शोभायमान हैं मुख जिनके ऐसी स्त्री हैं ते सुवर्णकी करधनी पहिरिकै सब सुन्दर लगतभई २४ हे राजन् परीक्षित् ! स्नानकरे पीछे राजा युधिष्ठिरने पूजन जिनको कस्यो बड़े हैं शील स्वभाव जिनके ऐसे ऋत्विज् और सभा के बैठनवारे तथा वेदके पढनवारे हैं ते और ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र हैं ते और राजा आये हैं ते २५ और देवता ऋषि पितृ हैं ते और समस्त प्राणी तथा टहलुआन सहित लोकपाल हैं ते राजा युधिष्ठिर तें पूजन करायकै आज्ञा मांगिकै अपने अपने घरनकूं जातभये २६ हरि भगवान्के भक्तन में राजर्षि जो राजा युधिष्ठिर हैं तिनके राजसूय यज्ञकी जो बडी शोभा है ताकी प्रशंसा करत करत नहीं तृप्त होतभये जैसे मनुष्य अमृत पीवत पीवत नहीं तृप्त होयहै २७ सुहृद् सम्बन्धी बन्धु और श्रीकृष्णचन्द्र इनके बिछुरिवे में कायरहै मन जाको ऐसो राजा युधिष्ठिर प्रेम करिकै राखत भयो २८ हे राजन् परीक्षित् ! तिन राजा युधिष्ठिरको प्रिय करिवे कूं साम्बहै आदिमें जिनके ऐसे पुत्र हैं तिनें और यादवनमें शूरवीर हैं तिनें द्वारकामें भिजवायकै आप इन्द्रप्रस्थ में रहतभये २९

वृन्दजुष्टवक्त्रश्रियः कनकमेखलया विरेजुः २४ अथर्त्विजो महाशीलाः सदस्या ब्रह्मवादिनः ॥ ब्रह्मक्षत्रियविट्शूद्रा राजानो ये समागताः २५ देवर्षिपितृभूतानि लोकपालाः सहानुगाः ॥ पूजितास्तमनुज्ञाप्य स्वधामानि ययुर्नृप २६ हरिदासस्य राजर्षे राजसूयमहोदयम् ॥ नैवातृप्यन्प्रशंसन्तः पिबन्मर्त्योऽमृतं यथा २७ ततो युधिष्ठिरो राजा सुहृत्सम्बन्धिबान्धवान् ॥ प्रेम्णा निवारयामास कृष्णं च त्यागकातरः २८ भगवानपि तत्राङ्ग न्यवात्सीत्तत्प्रियंकरः ॥ प्रस्थाप्य यदुवीरांश्च साम्बादींश्च कुशस्थलीम् २९ इत्थं राजा धर्मसुतो मनोरथमहार्णवम् ॥ सुदुस्तरं समुत्तीर्य्य कृष्णेनाऽऽसीद्गतज्वरः ३० एकदान्तःपुरे तस्य वीक्ष्य दुर्योधनः श्रियम् ॥ अतप्यद्राजसूयस्य महित्वं चाच्युतात्मनः ३१ यस्मिन्नरेन्द्रदितिजेन्द्रसुरेन्द्रलक्ष्मीर्नाना विभान्ति किल विश्वसृजोपक्लृप्ताः ॥ ताभिः पतीन्द्रुपदराजसुतोपतस्थे यस्यां विपक्तहृदयः कुरुराडतप्यत् ३२ यस्मिंस्तदा मधुपतेर्महिषीसहस्रं श्रोणीभरेण शनकैः क्वणदङ्घ्रिशोभम् ॥ मध्ये सुचारु कुचकुङ्कुमशोणहारं श्रीमन्मुखं प्रचलकुण्डलकुन्तलाढ्यम् ३३ सभायां मयक्लृप्तायां क्वापि धर्मसुतोऽधिराट् ॥ वृतोनुजैर्बन्धुभिश्च कृष्णेनापि स्वचक्षुषा ३४ आसीनः

धर्म के पुत्र जो राजा युधिष्ठिर हैं सो अतिशय करिकै तस्यो न जाय ऐसो जो मनोरथरूपी बड़ो समुद्रहै ताय श्रीकृष्णचन्द्र की सहायता तें तरिकै सब खेद दूरि होतभयो ३० एकसमय पुरके मध्यमें राजा युधिष्ठिर के राजसूय यज्ञकी शोभा देखिकै और श्रीकृष्णचन्द्रमें है मन जाको ऐसे राजा युधिष्ठिरकी महत्त्वता देखिकै और राजा युधिष्ठिर के अन्तःपुरमें मय कारीगर ने बनाई जे अनेकप्रकार की राजानकी असुरनकी देवतानकी विभूति हैं तिन सहित द्रुपदराजाकी पुत्री द्रौपदी है सो अपने पतिको सेवन करत भई और जा द्रौपदी में है आसक्त मन जाको ऐसो कौरवनको राजा दुर्योधनहै सो तापकूं पावतभयो ३१ । ३२ राजा युधिष्ठिरके अन्तःपुरमें ता समय मधुपति श्रीकृष्णचन्द्र की रानीनके समूहको वर्णन करे हैं कटिके बोझतें चरणन में हौले हौले बजें जे नूपुर तिनसूं शोभायमान हैं और मध्यमें अत्यन्त सुन्दर कुचनमें जो केसर तासूं अरुण जिनके हार हैं और चलायमान कुण्डल और केशन करिकै युक्त शोभायमान जिन

के मुख ऐसी रानीन के समूह शोभा कूं प्राप्त होतभये ३३ मय दैत्यकी निर्म्माण करी जो सभा है तामें काहू समय अपने आज्ञाकारी भय्या बन्धुन सहित और हित अहितके जाननवारे जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिन सहित धर्म पुत्र चक्रवर्त्ती राजा युधिष्ठिर हैं ते ३४ साक्षात् सिंहासन पै जैसे इन्द्र विराजमान होय ऐसे सुवर्ण के सिंहासन पै विराजमान होयकै राज्यकी शोभा जिनकूं सेवन करै और वन्दीजन जिनकी स्तुति करैं ऐसे शोभायमान होतभये ३५ हे राजन् परीक्षित् ! ता समय भय्यानकूं सङ्ग लैकै किरीट धारण करे माला पहिरे हाथ में तरवार लिये क्रोध करिकै द्वारपाल गणन कूं डाटतो अभिमानी दुर्य्योधन आवत भयो ३६ मयदैत्यकी बनाई सभा में शुष्कूं सूखे में जल दीखै और जल में सूखो दीखै ऐसी मायारचित जो सभा है तामें मयदैत्य की मायासू मोहित होय कै दुर्य्योधन भ्रम सूं सूखेमें जल मानिकै जामा उठावत भयो और सूखो जानि जल में गिरतभयो ३७ हे राजन् परीक्षित् ! दुर्य्योधन कू देखिकै भीमसेन हँसत भयो स्त्री जे हैं ते हँसत भई और राजा युधिष्ठिर ने मनेकरे तथापि श्रीकृष्णचन्द्र ने सनकारदिये तासूं और भी सब राजा हँसतभये ३८ हास्य देखिकै भई है लाज जाकूं नीचेकों है मुख जाकूं ऐसो दुर्य्योधन क्रोध करिकै सभामें तें

काञ्चनेसाक्षादासनेमघवानिव ॥ पारमेष्ठ्यश्रियाजुष्टः स्तूयमानश्चवन्दिभिः ३५ तत्रदुर्य्योधनोमानी परीतोभ्रातृभिर्नृप ॥ किरीटमालीन्यविशदसिहस्तःक्षिपन्रुषा ३६ स्थलेऽभ्यगृह्णाद्वस्त्रान्तं जलंमत्वास्थलेऽपतत् ॥ जलेचस्थलवद्भ्रान्त्या मयमायाविमोहितः ३७ जहासभीमस्तंदृष्ट्वा स्त्रियोनृपतयोऽपरे ॥ निवार्य्यमाणाऽप्यङ्ग राज्ञाकृष्णानुमोदिताः ३८ सव्रीडितोऽवाग्वदनोरुषाज्वलन् निष्क्रम्यतूष्णींप्रययौगजाह्वयम् ॥ हाहेतिशब्दःसुमहानभूत्सताम जातशत्रुर्विमनाइवाभवत् ॥ बभूवतूष्णींभगवान्भुवोभरं समुज्जिहीर्षुर्भ्रमतिस्मयद्दृशा ३९ एतत्तेऽभिहितंराजन् यत्पृष्टोऽहमिहत्वया ॥ सुयोधनस्यदौरात्म्यं राजसूयेमहाक्रतौ ४० ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेदुर्य्योधनमानभङ्गोनामपञ्चसप्ततितमोऽध्यायः ७५ ॥ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथान्यदपिकृष्णस्यशृणुकर्म्माद्भुतंनृप ॥ क्रीडानरशरीरस्य यथासौभपतिर्हतः १ शिशुपालसखःशाल्वोरुक्मिण्युद्वाहआगतः ॥

निकसिकै चुपचाप्यो हस्तिनापुर कूं जातभयो साधुन के बड़ो हाहाकार शब्द होतभयो और अजातशत्रु राजा युधिष्ठिर उदास होतभयो और जिन दृष्टि सू सूखे में जल और जल में सूखो यह भ्रमभयो पृथ्वी को बोझ उतारयो चाहै ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो भीमादिकन को हास्य और दुर्य्योधन को अपमान करिकै चुप होतभये यही भारत को बीज है ३९ हे राजन् परीक्षित् ! राजसूय जो बडो यज्ञ है तामें दुर्य्योधन कू कुज्ञन कैसे भयो यह तुमने प्रश्न कस्यो ताको उत्तर तुम्हारे सम्मुख वर्णन करो ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेदुर्य्योधनमानभङ्गोनामपञ्चसप्ततितमोऽध्यायः ७५ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( तत षट्सप्ततिमेवृष्णिशाल्वमहामृधे ॥ द्युमद्गदामहारेण रणात्प्रद्युम्ननिर्गमः १ सम्पाद्य धर्मराजस्य राजसूयमहोदयम् ॥ निहत्यसौभराजादीनथोपारमदच्युतः २ छिहत्तरवें अध्यायमें यादव और शाल्व के भारी युद्धमें द्युमान् की गदा की चोट सों युद्ध सूं प्रद्युम्नजी को निकलनो भयो है १ कृष्णजी युधिष्ठिर की राजसूय के बड़े उदय को सम्पादन कर सौभराजादिकों को नाशकर

तिस पीछे शान्त होजातेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! याके पीछे क्रीड़ाकरिकै मनुष्यशरीर धारण कियो ऐसो श्रीकृष्णचन्द्र के औरहू जो अद्भुत कर्म है जैसे सौभ विमान को पति शाल्व मार्यो ताय श्रवण करो १ शिशुपाल को मित्र शाल्व रुक्मिणी के विवाह में आयो तब संग्राम में यादवन ने जीति लियो ताही प्रकार जरासन्धादिक राजा हैं ते जीति लिये २ सब राजान के श्रवण करत राजा शाल्व प्रतिज्ञा करतभयो कि समस्त पृथ्वीकूं यादवकुलरहित करूंगो अब तुम सब मेरे पराक्रम कूं देखौ ३ हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार मूढ़ जो शाल्व है सो प्रतिज्ञा करिकै देवप्रभु पशुपति जो शिवजी हैं तिनको नित्य नित्य धूलिकी मुट्ठी फाकिकै आराधन करत भयो ४ शीघ्र तुष्ट होयँ ऐसे भी शिवजी हैं परन्तु श्रीकृष्णको द्वेषी जो शाल्व है ताकूं वरदेवो निष्फल मानिकै शीघ्र प्रकट न भये किन्तु शरण आयो जो शाल्व है तासूं एक वर्ष के पश्चात् यह कहत भये कि तू वर मांगु ५ ता समय देवता असुर मनुष्य गन्धर्व सर्प राक्षस इनसू भेदन न होय और जहां कूं इच्छा होय तहां पहुँचावै यादवन कूं भय को देनवारो ऐसो विमानदेउ यह वर मांगत भयो ६ तैसोही होयगो ऐसे प्रतिज्ञा करिकै शिवजी ने आज्ञा जाकूं दीनी ऐसो

यद्भिर्निर्जितःसङ्ख्ये जरासन्धादयस्तथा २ शाल्वःप्रतिज्ञामकरोच्छृण्वतांसर्व्वभूभुजाम् ॥ अयादवीं क्ष्मांकरिष्ये पौरुषंममपश्यत ३ इतिमूढःप्रतिज्ञाय देवंपशुपतिंप्रभुम् ॥ आराधयामासनृप पांसुमुष्टिंसकृद्ग्रसन् ४ संवत्सरान्तेभगवानाशुतोषउमापतिः ॥ वरेणच्छन्दयामास शाल्वंशरणमागतम् ५ देवासुरमनुष्याणां गन्धर्व्वोरगरक्षसाम् ॥ अभेद्यंकामगंवव्रे सयानंवृष्णिभीषणम् ६ तथेतिगिरिशादिष्टोमयःपरपुरञ्जयः ॥ पुरंनिर्म्माय शाल्वाय प्रादात्सौभमयस्मयम् ७ सलब्ध्वाकामगंयानं तमोधामदुरासदम् ॥ ययौद्वारवतींशाल्वोवैरंवृष्णिकृतंस्मरन् ८ निरुध्यसेनयाशाल्वो महत्याभरतर्षभ ॥ पुरींबभञ्जोपवनान्युद्यानानिचसर्व्वशः ९ सगोपुराणिद्वाराणि प्रासादाट्टालतोलिकाः ॥ विहारान्सविमानाग्र्यान्निपेतुःशस्त्रवृष्टयः १० शिलाद्रुमाश्चाशनयःसर्प्पा आसारशर्कराः ॥ प्रचण्डश्चक्रवातोऽभूद्रजसाच्छादितादिशः ११ इत्यर्द्यमानासौभेन कृष्णस्यनगरीभृशम् ॥ नाभ्यपद्यतशंराजंस्त्रिपुरेणयथामही १२ प्रद्युम्नोभगवान्वीक्ष्य बाध्यमानानिजाःप्रजाः ॥ माभैष्टेत्यभ्यधाद्वीरोरथारूढोमहायशाः १३ सात्यकिश्चारुदेष्णश्च साम्बोऽक्रूरःसहानुजः ॥ हार्दिक्यो

जो मयदैत्य है सो वैरीन के पुरकूं जीतनवारो सौभ जाको नाम लोहेको बनायो जो विमान है ताय शाल्व कूं देत भयो ७ मन चाहैं तहां चल्यो जाय अन्धकार जामें छाय रह्यो कोई जाकूं पाइ न सकै ऐसो जो विमान है ताय पाइकै कृष्णने कर्यो जो वैर है ताको स्मरण करिकै द्वारकाको जात भयो ८ हे राजन् परीक्षित् ! शाल्व है सो बड़ी सेना करिकै द्वारकापुरी कू घेरिकै सम्पूर्ण जे फूलन के बाग उद्यान हैं तिनैं तोरत भयो ९ और पुर के दरवाजेन सहित जे दरवाजे हैं तिनैं और महल अट्टा अटारी गीतिस्थान हैं तिन सबकूं तोरत भयो और विमान में तें शस्त्रनकी वर्षा होतिभई १० और शिला वृक्ष बिजुली हैं ते तथा सर्प और जलकी धारा धूरि ये गिरतभये बड़ीपवन चली धूरिसू सम्पूर्णदिशा आच्छादित होय गई ११ हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार सौभ विमानसूं पीड़ित जो श्रीकृष्णचन्द्र की पुरी द्वारका है सो जैसे त्रिपुरदैत्य करिकै पृथ्वी कूं सुख प्राप्त न भयो ऐसे सुखनकूं न पावति भई १२ बड़ो है यश जिनको ऐसे महारथी जो भगवान् प्रद्युम्न

हैं सो अपनी प्रजाकू दुःखित देखिकै मति भयकरो या प्रकार कहिकै सम्मुख आवतभये १३ और सात्यकि चारुदेष्ण साम्ब और छोटे भय्या समेत अक्रूर तथा हार्दिक्य भानुविन्द गद शुक सारण और बड़े हैं धनुष् जिनके ऐसे जे रथन के यूथपन के यूथन के पालन करनवारे हैं ते कवच पहिरिकै रक्षित होइकै रथ हाथी घोड़ा प्यादेन कूं सङ्गलैकै निकसत भये १४ । १५ ताके पीछे असुरनको जैसे देवतान के संग युद्ध भयो हो तैसे रोमाञ्च जामें ठाढ होइ आवैं ऐसो भयानक युद्ध शाल्व की ओरकेन को यादवन के संग होत भयो १६ जैसे रात्रि के अन्धकार कूं सूर्य्य दूरि करि देइ हैं ऐसे रुक्मिणी के पुत्र जो प्रद्युम्नजी हैं सो सौभ विमान के पति शाल्व की मायानकूं दिव्य अस्त्रनसूं क्षणभर में नाश करत भये १७ सोने के पुंख लोहेकी भालि छोटी २ गाठि जिन में ऐसे पचीस बाणन करिकै शाल्व की सेनान को पालन करनवारो है ताय वेधतभये १८ प्रद्युम्नजी सौ बाण शाल्वके और एक एक बाण प्यादेन के तथा दश दश बाण सारथीन के और तीन तीन बाण घोडा हाथीन के मारत भये १९ महात्मा प्रद्युम्न को बड़ो अद्भुत पराक्रम देखिकै अपनी पराई सेना में जे सब योद्धा हैं ते प्रद्युम्नजी की प्रशंसा करत भये २० मयदैत्य को निर्माण

भानुविन्दश्च गदश्चशुकसारणौ १४ अपरेचमहेष्वासारथयूथपयूथपाः ॥ निर्य्युर्दंशिता गुप्तारथेभाश्वपदातिभिः १५ ततःप्रववृतेयुद्धं शाल्वानांयदुभिःस ह ॥ यथासुराणांविबुधैस्तुमुलंरोमहर्षणम् १६ ताश्चसौभपतेर्माया दिव्यास्त्रैरुक्मिणीसुतः ॥ क्षणेननाशयामास नैशंतमइवोष्णगुः १७ विव्याधपञ्च विंशत्या स्वर्णपुङ्खैरयोमुखैः ॥ शाल्वस्यध्वजिनीपालं शरैःसन्नतपर्व्वभिः १८ शतेनाताडयच्छाल्वमेकैकेनास्यसैनिकान् ॥ दशभिर्दशभिर्नेतॄन्वाहना नित्रिभिस्त्रिभिः १९ तदद्भुतंमहत्कर्म्म प्रद्युम्नस्यमहात्मनः ॥ दृष्ट्वातंपूजयामासुःसर्व्वेस्वपरसैनिकाः २० बहुरूपैकरूपंतद्दृश्यतेनचदृश्यते ॥ मायामयंम यकृतन्दुर्विभाव्यंपरैरभूत् २१ क्वचिद्भूमौक्वचिद्व्योम्नि गिरिमूर्द्धिजलेक्वचित् ॥ अलातचक्रवद्भ्राम्यत्सौभंतद्दुरवस्थितम् २२ यत्रयत्रोपलक्ष्येत ससौ भःसहसैनिकः ॥ शाल्वस्ततस्ततोऽमुञ्चञ्छरान्सात्वतयूथपाः २३ शरैरग्न्यर्कसंस्पर्शैराशीविषदुरासदैः ॥ पीड्यमानपुरानीकः शाल्वोऽमुह्यत्परेरि तैः २४ शाल्वानीकपशस्त्रौघैर्वृष्णिवीराभृशार्दिताः ॥ नतत्यजूरणंस्वंस्वंलोकद्वयजिगीषवः २५ शाल्वामात्योद्युमान्नाम प्रद्युम्नंप्राक्प्रपीडितः ॥ आ

करयो मायामय जो विमानहै ताके कभऊं बहुत रूप होय जाय हैं कभऊं एक रूप होय जाय हैं कभऊं दीखै है और कभऊं नहीं दिखाई देइ है या प्रकार शत्रुन के विचार में न आवतभयो २१ कभऊं वह विमान पृथ्वी में आय जाय है कभऊं आकाश में जाय है कभऊं पर्व्वत के ऊपर जायहै कभऊं जल में जाय है ऐसे सुलगती लकड़ी की तुल्य दुरवस्थित जो विमान है सो या प्रकार चलायमान होत भयो २२ विमानसहित सेनासहित जहां जहां शाल्व दिखाई देय है तहां तहां यादवन में मुख्य हैं ते बाणनकूं छोड़त भये २३ अग्नि सूर्य्यकी तुल्य परम है स्पर्श जिनको विष की तुल्य सहारे न जायँ ऐसे वैरीन ने चलाये बाण हैं तिनसूं पीड़ित विमान और सेना जाकी ऐसो शाल्व मोहकूं पावत भयो २४ शाल्व की सेना के शस्त्रन के समूहन तें अत्यन्त पीड़ित और यह लोक परलोक के जीतिवे की इच्छा जिनकूं लगिरही ऐसे जे यादवन में शूरवीर हैं ते अपनी अपनी युद्धभूमिकूं नहीं त्यागनभये २५ प्रद्युम्न ने पहिले गदा जो मारी तासूं पीड़ित भयो ऐसो

जो शाल्व को मन्त्री वली नाम करिकै द्युमान् है सो लोहे की बड़ी गदा छाती में मारिकै पुकारतभयो २६ धर्म्म को जाननवारो जो श्रीकृष्णचन्द्र को दारुक रथवान् ताको पुत्र जो प्रद्युम्नजी को रथवान् है सो गदा करिकै टूटी है छाती जिनकी ऐसे वैरीन के दण्ड को देनवारे जो प्रद्युम्नहैं तिनैं रण में तें लेजात भयो २७ दो घड़ी में भयो है चेत जिनकूं ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र के पुत्र प्रद्युम्नहैं सो रथवान् तें बोलत भये अहो रथवान्! तूं रण में तें मोकूं भजायकै ले आयो यह बुरो कर्म्म कियो २८ व्याकुल है चित्त जाको ऐसो रथवान् जो तू है तानें कलङ्क लगायो ऐसो मैं हू ता विना यादवन के कुल में जाने जन्मलियो वह रण में तें भाज्यो नहीं सुन्यो गयो है अब मोहींकूं भजाय लायो २९ धर्म्मरूप जो रण है तामें तें भाजिकै आयो कुशल जातें पूंछी ऐसो जो मैं हूं सो पिता श्रीकृष्ण वलदेव के पास जायकै कहा अपनी कुशल कहूंगो ३० भय्यान की स्त्री जे भाभी हैं ते हे वीर! युद्धमें तें शत्रुन के सम्मुख तें नपुंसक होयकै कैसे भाजि आये इमसूं तो कहो ऐसे हँसिकै मोसूं कहैंगी ३१ ऐसे श्रवण करिकै रथवान् बोल्यो हे चिरञ्जीव! हे समर्थ! धर्म्मको ज्ञाता जो मैं हूं सो तुमकूं रण में तें निकासि लायो धर्म्म मैंही कर्यो है कि रथ के वैठनवारे कूं कष्ट

सायगदयामौर्व्या व्याहत्यव्यनदद्बली २६ प्रद्युम्नंगदयाशीर्णवक्षस्स्थलमरिन्दमम् ॥ अपोवाहरणात्सूतोधर्म्मविद्दारुकात्मजः २७ लब्धसंज्ञोमुहूर्त्तेनकार्ष्णिःसारथिमब्रवीत् ॥ अहोअसाध्विदंसूतयद्रणान्मेऽपसर्पणम् २८ नयदूनांकुलेजातःश्रूयतेरणविच्युतः ॥ विनामत्क्लीबचित्तेन सूतेनप्राप्तकिल्बिषात् २९ किन्नुवक्ष्येऽभिसङ्गम्यपितरौरामकेशवौ ॥ युद्धात्सम्यगपक्रान्तःपृष्टस्तत्राऽऽत्मनःक्षमम् ३० व्यक्तंमेकथयिष्यन्तिहसन्त्योभ्रातृजामयः ॥ क्लैब्यंकथंकथंवीर तवान्यैःकथ्यतांमृधे ३१ सारथिरुवाच ॥ धर्म्मंविजानताऽऽयुष्मन्कृतमेतन्मयाविभो ॥ सूतःकृच्छ्रगतंरक्षेद्रथिनंसारथिंरथी ३२ एतद्विदित्वातुभवान्मयाऽपोवाहितोरणात् ॥ उपसृष्टःपरेणेति मूर्च्छितोगदयाहतः ३३ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेशाल्वयुद्धेपट्सप्ततितमोऽध्यायः ७६ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ सउपस्पृश्यसलिलं दंशितोधृतकार्म्मुकः ॥ नयमांद्युमतःपार्श्वं वीरस्येत्याहसारथिम् १ विधमन्तंस्वसैन्यानि द्युमन्तंरुक्मिणीसुतः ॥ प्रतिहत्यप्रत्यविध्यन्नाराचैरष्टभिःस्वयम् २ चतुर्भिश्चतुरोवाहान्सूतमेकेनचाहनत् ॥ द्वाभ्यांधनुश्चकेतुञ्च शरेणान्येनवैशिरः ३ गदसात्यकिसाम्बाद्याजघ्नुः

आयकै उपस्थितहोय तौ सारथी अर्थात् रथवान् रक्षाकरै और सारथी के ऊपर आयके कष्टहोय तौ वैठनवारो रक्षाकरै ३२ शत्रुने गदा जो मारी तासूं तुमकूं पीड़ाभई और मूर्च्छा आइ गई यासूं धर्म्म जानिकै तुमकूं रण में तें निकासि लायौं ३३ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेशाल्वयुद्धेपट्सप्ततितमोऽध्यायः ७६ ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( सप्तयुक्सप्ततितमेनानामायाविचक्षणः ॥ कृष्णेनागत्यशाल्वस्तु हतः सौभश्चचूर्णितम् १ सतहत्तरवें अध्याय में कृष्णजी ने आकर अनेकप्रकारकी मायाओं में निपुण शाल्वको मारा और विमान को चूर्ण करडाला १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! प्रद्युम्नजी हाथ पाव धोइकै कवचकूं पहिरिकै धनुषकूं हाथ में लैके वीर जो द्युमान् है ताकेपास मोकूं लेचल यह रथवान् तें कहत भये १ रुक्मिणी के पुत्र प्रद्युम्नजी अपनी सेना के योद्धानकूं मारै ऐसे जो द्युमान्है ताय घेरिकै आठ वाणनसूं मारतभये २ अब आठ वाणनकूं पृथक् पृथक् करेहैं चार वाणनसूं चारों

योद्धानकूं और एक बाणसूं रथवानकू मारतभये दो बाण करिकै धनुष और ध्वजाकूं काटत भये और एक बाणसू द्युमान् को शिर काटत भये ३ गद सात्यकि साम्बसूं आदिलेंकै जे यादव हैं ते विमान को पालन करनवारो जो शाल्व है ताकी सेना कूं मारत भये कटी है नारि जिनकी ऐसे सम्पूर्ण विमानके बैठनवारे हैं ते समुद्र में गिरत भये ४ या प्रकार यादवन को और शाल्व की ओरकेन को जो परस्पर युद्ध भयो ताकूं सुनिकै व्याकुलता होय आवै ऐसो भयानक युद्ध सत्ताईस दिन होतभयो ५ अब श्रीशुकदेवजी कहें हैं हे राजन् परीक्षित्! धर्मके पुत्र जो राजा युधिष्ठिर हैं तिनने बुलाये ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो इन्द्रप्रस्थमें गये राजसूययज्ञ होय चुक्यो और शिशुपाल मारि चुक्यो ६ ता पीछे कौरवनमें जे वृद्ध हैं तिनसूं आज्ञा मांगिकै मुनिनसूं आज्ञा मांगिकै और पुत्रन समेत कुन्ती सूं आज्ञा मांगिकै मार्ग में कुत्सित शकुन देखत द्वारकापुरी में आवत भये ७ खोटे शकुननकूं देखिकै कहत भये कि बड़े भय्या बलदेवजी सहित मैं यहा यज्ञमें आयो हूं शिशुपाल की ओरके राजा निश्चय मेरी पुरी कूं मारेंगे ८ अपने यादवन को कष्ट देखिकै बलदेवजीकू द्वारकापुरी की रक्षा करिवे के निमित्त देखिकै विमान और शाल्व कूं देखिकै केशव भगवान्

सौभपतेर्बलम् ॥ पेतुःसमुद्रेसौभेयाः सर्वेसंछिन्नकन्धराः ४ एवंयदूनांशाल्वानां निघ्नतामितरेतरम् ॥ युद्धंत्रिणवरात्रंतदभूत्तुमुलमुल्बणम् ५ इन्द्रप्रस्थंगतःकृष्ण आहूतोधर्मसूनुना ॥ राजसूयेऽथनिर्वृत्तेशिशुपालेचसंस्थिते ६ कुरुवृद्धाननुज्ञाप्य मुनींश्चससुतांपृथाम् ॥ निमित्तान्यतिघोराणि पश्यन्द्वारवतींययौ ७ आहचाहमिहायातआर्यमिश्राभिसङ्गतः ॥ राजन्याश्चैद्यपक्षीयानूनंहन्युःपुरींमम ८ वीक्ष्यतत्कदनंस्वानां निरूप्यपुररक्षणम् ॥ सौभंचशाल्वराजंच दारुकंप्राहकेशवः ९ रथंप्रापयमेसूत शाल्वस्यान्तिकमाशुवै ॥ सम्भ्रमस्तेनकर्त्तव्यो मायावीसौभराडयम् १० इत्युक्तश्चोदयामास रथमास्थायदारुकः ॥ विशन्तंददृशुःसर्वे स्वेपरेचारुणानुजम् ११ शाल्वश्चकृष्णमालोक्य हतप्रायबलेश्वरः ॥ प्राहरत्कृष्णसूताय शक्तिंभीमरवांमृधे १२ तामापतन्तींनभसि महोल्कामिवरंहसा ॥ भासयन्तींदिशःशौरिः सायकैःशतधाच्छिनत् १३ तंचषोडशभिर्विद्ध्वा बाणैःसौभंचखेभ्रमत् ॥ अविध्यच्छरसन्दोहैः खंसूर्यइवरश्मिभिः १४ शाल्वःशौरेस्तुदोःसव्यं सशार्ङ्गंशार्ङ्गधन्वनः ॥ बिभेदन्यपतद्धस्ताच्छार्ङ्गमासीत्तदद्भुतम् १५ हाहाकारोमहानभूत्

श्रीकृष्णचन्द्र रथवान् तें बोलत भये ९ हे रथवान्! शीघ्र मेरे रथकूं शाल्वके समीप प्राप्तकर या विमान को राजा जो शाल्व है सो बड़ो मायावी है तू सम्भ्रम मतिकर १० या प्रकार जातें कही ऐसो जो रथवान् है सो रथपै बैठिकै हाकत भयो अपनी पराई सेना में हैं ते रथकी ध्वजा में अरुण को छोटो भय्या गरुड है ताय देखत भये ११ मृतक की तुल्य सेना को राजा जो शाल्व है सो युद्ध में श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखिकै उनके रथवान् के ऊपर भयानक है शब्द जामें ऐसी बरछी कूं फेंकत भयो १२ दिशान कूं प्रकाश करत बड़े तारेकी तुल्य आकाश में चली आवै ऐसी जो बरछी है ताको कृष्णजी बाणन करिकै सौ खण्ड करत भये १३ शाल्वकूं सोलह बाणनसूं वेधिकै आकाशमार्ग में भ्रमण करै जो विमान है ताय जैसे सूर्य किरणन करिकै आकाश कूं वेधै ऐसे बाणन के समूह करिकै वेधत भये १४ शार्ङ्गधनुष् है विद्यमान जिनके ऐसे जे शौरि श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी धनुषसहित जो वामभुजा है ताय शाल्व वेधत भयो तब श्रीकृष्ण के हाथ तें धनुष् गिरत

नको मन श्रीकृष्णके ढूंढिवे में विकल होय के गोपी श्रीकृष्ण की तिन तिन लीलान को अनुकरण करतभई १४ कोई गोपी पूतना वनी ताको कोई गोपी कृष्ण वनिके स्तन पीवत भई और गोपी वालक वनिके रुदन करत शकटासुर वनी जो कोई गोपी है ताके पावकी ठोकर मारतभई १५ एक गोपी तृणावर्त दैत्य वनिके कृष्णके वालकरूपको धरे जो और गोपीहै ताको हरतभई कोई गोपी घुंघुरु बांधिके पावन कों घसीटत घोटुवन चलतभई १६ दो गोपी कृष्ण वलदेव वनी और कोई गोप वनी और कोई वत्सासुर वनी ताकूं मारतभई एक गोपी वकासुर वनी ताय और गोपी मारतभई १७ जैसे श्रीकृष्णचन्द्र वुलावें हैं तैसे दूरगई जो गऊहै तिनकूं वुलायके श्रीकृष्णको अनुकरण करें वासुरी को वजावें क्रीडा करें जो गोपी हैं ताय और गोपी स्यावासि २ ऐसे नड़ाई करत भई १८ एक गोपीके कन्धा पै हाथधरि चलिके और गोपीते कहतभई मेरी मनोहर जो नृत्यलीलाहै ताकूं तुम देखो या प्रकार ता श्रीकृष्ण में तिनको मन जाय लगो १९ पवन वर्षा ते भय

ऽहन्श्र कटायतीम् १५ दैत्यायित्वाजहारान्यामेकाकृष्णार्भभावनाम् ॥ रिङ्गयामासकाऽप्यङ्घ्रीकर्षन्तीघोषनिःस्वनैः १६ कृष्णरामायितेद्वेतु गोपायन्त्य श्चकाश्चन ॥ वत्सायतींहन्तिचान्या तत्रैकातुबकायतीम् १७ आहूयदूरगायद्वत्कृष्णस्तमनुकुर्वतीम् ॥ वेणुंक्वणन्तींक्रीडन्तीमन्याःशंसन्तिसाध्विति १८ कस्याश्चित्स्वभुजंन्यस्य चलन्त्याहापराननु ॥ कृष्णोऽहंपश्यतगतिं ललितामितितन्मनः १९ माभैष्टवातवर्षाभ्यां तत्त्राणंविहितंमया ॥ इत्युक्त्वैकेनहस्तेन यतन्त्युन्निदधेऽम्बरम् २० आरुह्यैकापदाक्रम्य शिरस्याहापरांनृप ॥ दुष्टाहेगच्छजातोऽहं खलानांननुदण्डधृक् २१ तत्रैकोवाचहेगोपा दावाग्निंपश्य तोल्बणम् ॥ चक्षूंष्याश्वपिदध्वंवोविधास्येक्षेममञ्जसा २२ बद्धाऽन्ययास्रजाकाचित्तन्वीतत्रउलूखले ॥ भीतासुदृक्पिधायास्यं भेजेभीतिविडम्बनम् २३ एवंकृष्णंपृच्छमाना वृन्दावनलतास्तरून् ॥ व्यचक्षतवनोद्देशे पदानिपरमात्मनः २४ पदानिव्यक्तमेतानि नन्दसूनोर्महात्मनः ॥ लक्ष्यन्तेहिध्वजाम्भो जवज्राङ्कुशयवादिभिः २५ तैस्तैःपदैस्तत्पदवीमन्विच्छन्त्योऽग्रतोऽबलाः ॥ वध्वाःपदैःसुपृक्तानि विलोक्यार्त्ताःसमब्रुवन् २६ कस्याःपदानिचैतानि या

मतिकरो मैं तुम्हारी रक्षा करूंगो यह कहिके एक हाथ ते यत्न करिके जैसो गोवर्द्धन पर्वत श्रीकृष्णचन्द्रने उठायो तैसे अपनी ओढनी कूं ऊंची उठावति भई २० हे राजन् परीक्षित् ! एक गोपी और गोपी के ऊपर चढ़िके पांव शिर ऊपर धरिके एक गोपी ते कहतभई ऐ दुष्ट सर्प ! तू यहां ते निकसि जा मैं दुष्टनके दण्डको देनवारो जन्मो हों २१ ता समय एक गोपी वोलतभई हे गोपियो ! यह वनमें भयानक दवलगी है ताकूं देखो जल्दी देसी नेत्र मूंदिलेउ मैं या आगि कूं बुझाऊंगो अनायास देखे विना कल्याण करूंगो २२ कोई एक दुर्वल अंगकी गोपी मालासूं उलूखलमें बांधि दीनी तव डरपिके सुन्दर जामें नेत्र ऐसे मुखकू ढकिके डरपेको अनुकरण करतिभई २३ याप्रकार वृन्दावनकी लता वृक्षन ते पूंछतपूंछत आगे वनमें जायके परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्रके चरणके खोज देखत भई २४ ध्वजा कमल वज्र अंकुश यव इनते आदिलेके जो चिह्न हैं तिनसूं महात्मा जो नन्दको वेटा ताको निश्चय चरणहै या प्रकार खोज लखे हे २५ अवला जे गोपी हैं ते चरणन के जो खोज हैं तिनसूं श्रीकृष्णचन्द्र के जायवे को जो मार्ग है ताय ढूंढ़तभई आगे जायके श्रीकृष्ण के चरणन के खोजमें प्यारी के चरणन के खोज देखिके यह वोलत भई २६ ये कौनके खोजहैं

नन्दको पुत्र काहूको अपने संग लैगयो है और वाके कन्धेपै हाथ धरि लियो है जैसे हाथी हथिनी के ऊपर सूंड़ि धरिलेयहै २७ निश्चय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको याने आराधन कीनोहै जा कारण हम सबकों त्यागिके प्रसन्न होयके प्यारो गोविन्द याकूं एकान्त में लैगयो २८ हे सखियो ! यह गोविन्द के चरण की रेणुकूं ब्रह्मा महादेव लक्ष्मी सम्पूर्ण अपने पाप दूरि करिवे के लिये माथे पै चढ़ावे हैं २९ ता प्यारी के पावन के खोज हमको व्याकुल बहुत करे हैं देखो हम सबको त्यागिके अकेली एकान्तमें श्रीकृष्णचन्द्र को अधरामृत भोग करे है ३० आगे चलिके कहे हैं यहां वाके पावनके खोज नहीं दीखे हैं सखी तिनुका अंकुरा लगिके कोमल चरणनमें खेदभयो है तब प्यारेने प्यारीकूं उठायलियो है ३१ या प्रकार गोपी खोजनकूं देखत अचेत होय के विचरतिभई श्रीकृष्ण और स्त्रीनकूं छोड़िके वनमें जा गोपीकूं अपने संग लेजातभये वह गोपी सब स्त्रीन में अपने कूं श्रेष्ठ मानतभई क्योंकि चाहनाकरे जे गोपी हैं तिनें छोड़िके यह प्यारो मेरो सेवन करेहै ३२ कामी श्री

तायानन्दसूनुना ॥ अंसन्यस्तप्रकोष्ठायाः करेणोःकरिणायथा २७ अनयाऽऽराधितोनूनं भगवान्हरिरीश्वरः ॥ यन्नोविहायगोविन्दः प्रीतोयामनयद्रहः २८ धन्याअहोअमीआल्यो गोविन्दाङ्घ्र्यब्जरेणवः ॥ यान्ब्रह्मेशोरमादेवी दधुर्मूर्ध्न्यघनुत्तये २९ तस्याअमूनिनःक्षोभं कुर्वन्त्युच्चैःपदानियत् ॥ यैकाऽपहृत्यगोपीनां रहोभुङ्क्तेऽच्युताधरम् ३० नलक्ष्यन्तेपदान्यत्र तस्यानूनंतृणाङ्कुरैः ॥ खिद्यत्सुजाताङ्घ्रितलामुन्निन्येप्रेयसींप्रियः ३१ अत्रप्रसूनावचयः प्रियार्थेप्रेयसाकृतः ॥ प्रपदाक्रमणेएते पश्यतासकलेपदे ३२ केशप्रसाधनंत्वत्र कामिन्याःकामिनाकृतम् ॥ तानिचूडयताकान्तामुपविष्टमिहध्रुवम् ३३ रेमेतयाचात्मरतआत्मारामोऽप्यखण्डितः ॥ कामिनांदर्शयन्दैन्यं स्त्रीणांचैवदुरात्मताम् ३४ इत्येवंदर्शयन्त्यस्ताश्चेरुर्गोप्योविचेतसः ॥ यांगोपीमनयत्कृष्णो विहायान्याःस्त्रियोवने ३५ साचमेनेतदात्मानं वरिष्ठंसर्वयोषिताम् ॥ हित्वागोपीःकामयानामामसौभजतेप्रियः ३६ ततोगत्वावनोद्देशं दृप्ताकेशवमब्रवीत् ॥ नपारयेऽहंचलितुं नयमांयत्रतेमनः ३७ एवमुक्तःप्रियामाह स्कन्धमारुह्यतामिति ॥ ततश्चान्तर्दधेकृष्णः साबधूरन्वतप्यत ३८ हाना

कृष्णचन्द्र ने कामिनी के या स्थानमें केश बाहि के सुधारे हैं प्यारी कूं बैठाय के केश गुहे जो प्यारोहै सो या स्थानमें निश्चय बैठतभयो ३३ श्रीशुकदेवजी कहे हैं आत्माराम अर्थात् अपने स्वरूप में रमण करे अखण्डित अर्थात् स्त्रीन के कटाक्षके वश नहीं ऐसेहू श्रीकृष्णचन्द्र ता प्यारी के संग रमण करतभये काहे के लिये कामीपुरुषन कूं दीनसों दिखायवे के लिये कामीपुरुष ऐसे स्त्रीनके वशीभूत अधीन होय जाय हैं जैसे कहैं तैसेही करे है स्त्री ऐसी दुष्टा होयहैं जो इच्छा में आवै सोई करावैहैं ३४ या प्रकार गोपी अचेतहोय होयके खोजन कों देखतभई श्रीकृष्ण और स्त्रीनकूं छांडि के वनमें जा गोपी कूं अपने संग लेजातभये वह गोपी सब स्त्रीनमें अपनेकूं श्रेष्ठ मानतभई चाहना करे जो गोपी हैं तिनें त्यागि के यह प्यारो मेरे संग सेवन करे है ३५ । ३६ ता पीछे वह गोपी गर्वित होय के केशव श्रीकृष्णचन्द्र ते बोलत भई मोपै चलो नहीं जायहै जहाँ तुम्हारो मन होय तहाँ ले चलो ३७ या प्रकार जबै प्यारी ने कही तब श्रीकृष्णचन्द्र प्यारी ते कहे हैं मेरे कन्धापै

चढिलेच तव चढ़नेलगी तबहीं श्रीकृष्णचन्द्र अन्तर्द्धान होय गये वह गोपी विलाप करतभई ३८ हा नाथ! हे रमावनवारे! हे महाभुज! तुम कहाँ हो कहाँ हो हे सखे! तुम्हारी दासी कृपण मैं हूं
ताको अपनो समीप होय के दर्शन देउ ३९ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन्परीक्षित्! वे सब इकट्ठी गोपी श्रीकृष्णचन्द्र को दूर ते मार्ग ढूंढत ढूंढत प्यारे के वियोग में मोहित और अतिदुःखित
वा सखी कूं देखत भई ४० ता प्यारीने कही जो बात है ताकूं सुनि के और माधव भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सूं ता प्यारी ने सत्कार पायो ताको सुनि के और गर्व भये ते अपमान भयो ता
कूं सुनिके गोपी बड़े आश्चर्य कूं प्राप्त होति भई ४१ चन्द्रमा की चाँदनी को प्रकाश जहाँतक हो तहाँताई तो गोपी वनमें ढूंढत भई आगे वृक्षनकी छाया को अंधेरो देखिके बगदि आई ४२
ता श्रीकृष्णमें मन जिनके लगि रहे ताही की बातनकूं कहैं ताही की चेष्टान कूं ग्रहण करें ताको रूप होय के तिन के गुणन कूं गावत देहन की घरनकी सुधि भूलि गईं ४३ फेरि बगदि

थरमणश्रेष्ठ क्वासिक्वासिमहाभुज ॥ दास्यास्तेकृपणायामे सखेदर्शयसन्निधिम् ३९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ अन्विच्छन्त्योभगवतोमार्गंगोप्योविदूरतः ॥ दद्दृ
शुःप्रियविश्लेषमोहितांदुःखितांसखीम् ४० तयाकथितमाकर्ण्य मानप्राप्तिंचमाधवात् ॥ अवमानंचदौरात्म्याद्विस्मयंपरमंययुः ४१ ततोविशन्वनंचन्द्र
ज्योत्स्नायावद्विभाव्यते ॥ तमःप्रविष्टमालक्ष्य ततोनिववृतुःस्त्रियः ४२ तन्मनस्कास्तदालापास्तद्विचेष्टास्तदात्मिकाः ॥ तद्गुणानेवगायन्त्योनात्मा
गाराणिसस्मरुः ४३ पुनःपुलिनमागत्य कालिन्द्याःकृष्णभावनाः ॥ समवेताजगुःकृष्णं तदागमनकाङ्क्षिताः ४४ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशम
स्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांकृष्णान्वेषणंनामत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३० ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥
गोप्यऊचुः ॥ जयतितेऽधिकंजन्मनाव्रजः श्रयतइन्दिराशश्वदत्रहि ॥ दयितदृश्यतांदिक्षुतावकास्त्वयिधृतासवस्त्वांविचिन्वते १ शरदुदाशयेसाधु
जातसत्सरसिजोदरश्रीमुषादृशा ॥ सुरतनाथतेऽशुल्कदासिकावरदनिघ्नतोनेहकिंवधः २ विषजलाप्ययाद्व्यालराक्षसाद्वर्षमारुताद्वैद्युतानलात् ॥ वृष

के यमुना जी के पुलिन में आय के श्रीकृष्णकी जिनके भावना लगि रही तिनके आयवेको पैड़ो देखें सम्पूर्ण जुरिमिलि के श्रीकृष्णचन्द्र कूं गावत भईं ४४ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपि
यायादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायां कृष्णान्वेषणंनामत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३० ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥
(एकत्रिंशेनिराशास्ताःपुनःपुलिनमागताः ॥ कृष्णमेवानुगायन्त्यःप्रार्थयन्तेतदागमम् १ इकतीसवें अध्याय में गोपियां निराश होकर फिर यमुना जी के किनारे आकर कृष्णजी को गान करती
हुई तिनके आगमनकी प्रार्थना करती भई १ ) अब सम्पूर्ण गोपी कहे हैं तुम्हारे जन्म लिये ते यह व्रज अधिक सुन्दर लगे है और याही ते लक्ष्मी जो है सो निरन्तर शोभायमान करेहै या प्रकार
सब व्रज में आनन्द होय रह्यो है हे प्यारे! तो में प्राणन कूं धारिके तेरी गोपी तो कूं दिशानमें ढूंढत डोले हैं १ हे सम्भोग के पति! हे मनोवाञ्छित फलके देनवारे! शरद्ऋतु के सरोवरनमें भली
प्रकार उपजे जो श्रेष्ठ कमल ताके भीतरकी शोभाकूं चुरावै ऐसी तेरी दृष्टि तासूं बिना मोलकी दासी हमहैं तिनकूं तुम मारोहो या संसारमें मारिबो नहीं कहावै है कहा शास्त्रही ते मरे है दृष्टिसूं नहीं मरे है

कहा याते तैंने दृष्टिसूं हमारे प्राण हरिलीने हैं तिनके देवेके लिये दिखाई दे २ बहुत मृत्युन ते कृपाकरिके रक्षाकरी अब क्यों कामदेवकों भेजिके दृष्टिसूं मारोहो विषके जल ते जो मृत्युही ताते रक्षा करी अघासुर आयो ताते इन्द्रने वर्षाकरी पवन चलाईही ताते बिजलीकी आगि ते वृषासुर ते यमकेपुत्र व्योमासुर और सम्पूर्ण भयते हे श्रेष्ठ! तैंने वेरवेरमें रक्षाकरी है अब क्यों हमें छोडेहै ३ तुम यशोदा के पुत्र नहीं हो सब देहधारीन के बुद्धिके साक्षी हो ब्रह्मा ने विश्व की रक्षा करिबे के लिये प्रार्थना करी तब हे सखे! यादवन के कुलमें प्रकट भये ४ हे यादवन में श्रेष्ठ ! हे कान्त ! संसार के भयते तुम्हारे चरण सेवन करें जे पुरुष हैं तिनकूं अभयरूपी कामनान के देनवारे लक्ष्मी के हाथ को पकरनवारो जो तुम्हारो हस्तकमल है ताकूं हमारे माथे पै धरो ५ हे सखे ! हे वीर! हे व्रजवासीनके दुःख के हरनवारे! अपने भक्तनके गर्व कों दूरि करनवारी जाकी मुसिकानि सो हम तुम्हारी दासी हैं तिनकूं सेवन करो पहिले स्त्री हम हैं तिनको अपनो मुखकमल दिखावो ६ प्रणत

मयात्मजाद्विश्वतोभयादृषभतेवयंरक्षितामुहुः ३ नखलुगोपिकानन्दनोभवानखिलदेहिनामन्तरात्मदृक् ॥ विखनसाऽर्थितोविश्वगुप्तये सखउदेयिवान्सात्वतांकुले ४ विरचिताभयंवृष्णिधुर्यते चरणमीयुषांसंसृतेर्भयात् ॥ करसरोरुहंकान्तकामदंशिरसिधेहिनःश्रीकरग्रहम् ५ व्रजजनार्तिहन्वीरयोषितां निजजनस्मयध्वंसनस्मित ॥ भजसखेभवत्किङ्करीःस्मनोजलरुहाननंचारुदर्शय ६ प्रणतदेहिनांपापकर्शनं तृणचरानुगंश्रीनिकेतनम् ॥ फणिफणार्पितन्तेपदाम्बुजं कृणुकुचेषुनःकृन्धिहृच्छयम् ७ मधुरयागिरावल्गुवाक्ययाबुधमनोज्ञयापुष्करेक्षण ॥ विधिकरीरिमावीरमुह्यतीरधरशीधुनाऽऽप्याययस्व नः ८ तवकथाऽमृतंतप्तजीवनं कविभिरीडितंकल्मषापहम् ॥ श्रवणमङ्गलंश्रीमदाततं भुविगृणन्तितेभूरिदाजनाः ९ प्रहसितंप्रियप्रेमवीक्षणं विहरणंचतेध्यानमङ्गलम् ॥ रहसिसंविदोयाहृदिस्पृशः कुहकनोमनःक्षोभयन्तिहि १० चलसियद्व्रजाच्चारयन्पशून्नलिनसुन्दरंनाथतेपदम् ॥ शिलतृणाङ्कुरैःसीदतीतिनः कलिलतांमनःकान्तगच्छति ११ दिनपरिक्षयेनीलकुन्तलैर्वनरुहाननंबिभ्रदावृतम् ॥ घनरजस्वलंदर्शयन्मुहुर्मनसिनःस्मरंवीरयच्छसि १२

अर्थात् नम्र जे देहधारी हैं तिनके पापको दूरि करनवारो गौवनके पाछे पाछे चले काली के फण पै नाचे ऐसो तेरो चरणकमल है ताकूं हमारे कुचन पै धरिके कामदेव की व्यथाकूं दूरि कर ७ हे कमलदललोचन! सुन्दर है वाक्य जामें ऐसी तेरी मधुरवाणी सों हे वीर! तेरी दासी मोहित भई जे हम हैं तिनकूं जीवन दे ८ संतप्त-पुरुषन कों जिवावनवारो कविनने बड़ाई जाकी करी पापन को दूरि करनवारो काननकों मंगलरूप शान्त ऐसो तुम्हारो कथारूप अमृत कूं जे पुरुष पृथ्वी में कहे हैं वे बड़े दाताहैं ९ तेरो हँसीसहित मुख प्रेम भरी चितवनि ध्यान में मङ्गलरूप तेरो विहार हृदयकू स्पर्श करनवारी एकान्त की बातें हमारे मनकूं क्षोभ करे है १० हे नाथ! जासमय गौ चरायवे कूं व्रज ते चलोहो तब तुम्हारो कमलकी तुल्य सुन्दर चरण सो काकरी तृण अंकुर लगिके कष्ट कू पावे है तासूं हे कान्त! हमारो मन चञ्चल होयहै ११ सन्ध्या समय नील जे केशहैं तिनसूं ढक्यो ऐसे कमलतुल्य मुखकूं धारण करिके गौवनकी रज जो उड़ी है

तासूं धूसरो जो मुखहै ताकूं वेर वेर दिखाइके हे वीर ! हमारे मन में कामदेव को भेजो हो संग नहीं गयो है यह तुम्हारो निश्चय कपट है १२ नम्र जे देहधारी हैं तिनकूं कामना देनवारो ब्रह्मा ने पूजनकरो पृथ्वी की शोभा को करनवारो आपत्ति में ध्यानयोग्य सुखरूप ऐसो तुम्हारो चरणकमल है ताकूं हे रमावनवारे ! हे कामदेव की पीड़ा के दूर करनवारे ! हमारे कुचनपै धरो १३ हे वीर ! कामदेवकूं बढ़ावो शोक कू दूरकरो बजै जो बाँसुरी है ताने भलेप्रकार अधरामृत चुम्बनकरो चक्रवर्ती आदि लैके जे सुख हैं तिनको दूरकरो १४ जब तुम दिन में वन में जाओ हौ तब तुम्हारे देखे बिना आधोक्षण युगकी तुल्य बीते है यह बिना देखेको दुःख कहो और घूमघुमारे केश जापै छुटिरहे ऐसो तेरो मुख देखे हैं तिनकी आँखिनपै पलक लगावनवारो ब्रह्मा मूढ़ है या प्रकार पलकलगिवे को अन्तराय नहीं सहारो जाय यह दर्शन में सुख कह्यो १५ पति पुत्र वंश के भय्या बन्धुन कूं त्यागिके बेरे गीतसूं मोहित होयके हम तुम्हारे पास आई गायवेकी गतीन कूं जाने जो

प्रणतकामदंपद्मजार्चितं धरणिमण्डनंध्येयमापदि ॥ चरणपङ्कजंशन्तमञ्चतेरमणनःस्तनेष्वर्पयाधिहन् १३ सुरतवर्धनंशोकनाशनं स्वरितवेणुनासुष्ठुचुम्बितम् ॥ इतररागविस्मारणंनृणां वितरवीरनस्तेऽधरामृतम् १४ अटतियद्भवानह्निकाननं त्रुटिर्युगायतेत्वामपश्यताम् ॥ कुटिलकुन्तलंश्रीमुखंचतेजडउदीक्षतांपक्ष्मकृद्दृशाम् १५ पतिसुतान्वयभ्रातृबान्धवानतिविलङ्घ्यतेऽन्त्यच्युतागताः ॥ गतिविदस्तवोद्गीतमोहिताः कितवयोषितःकस्त्यजेन्निशि १६ रहसिसंविदंहृच्छयोदयं प्रहसिताननंप्रेमवीक्षणम् ॥ बृहदुरःश्रियोवीक्ष्यधामते मुहुरतिस्पृहामुह्यतेमनः १७ व्रजवनौकसांव्यक्तिरङ्गते वृजिनहन्त्र्यलंविश्वमङ्गलम् ॥ त्यजमनाक्चनस्त्वत्स्पृहात्मनां स्वजनहृद्रुजांयन्निषूदनम् १८ यत्तेसुजातचरणाम्बुरुहंस्तनेषु भीताःशनैःप्रियदधीमहिकर्कशेषु ॥ तेनाटवीमटसितद्व्यथतेनकिंस्वित्कूर्पादिभिर्भ्रमतिधीर्भवदायुषांनः १९ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीगीतंनामैकत्रिंशोऽध्यायः ३१ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

तू है ताते तेरे पास हे अच्युत ! हम आई हे कपटी ! रात्रि में आई जे स्त्री हैं तिनकूं तेरे बिना ऐसो कौन है जो त्यागेगो १६ कामदेवको उदय जासों होय ऐसे एकान्त को संकेत देखिके हँसी सहित मुखको देखिके प्रेमकी चितवनि देखिके लक्ष्मीके रहिबेको ठिकानो तेरो वक्षःस्थल देखिके हमारे बड़ी चाहनाभई है और हमारो मन मोहित होयहै १७ अंग गर्यात् हे श्रीकृष्णचन्द्र ! तुम्हारो प्रकट होनो व्रजवासीनके वनवासीन के दुःख को दूर करनवारो है अतिशय करिके विश्वको मंगलरूपहै याते तेरी चाहना जिनको लगिरहीहै ऐसी जो हमहैं तिनकूं थोड़ीसी कछु वस्तुहै ताकूंदे कृपणता मतिकरै कहा अपने जनहैं तिनके हृदयके रागके दूर करावनवारो अतिगोप्य औषधहै ताय तुही जाने है यह गोपीन को गूढ़ अभिप्रायहै १८ कठोर स्तनपै जो तेरो चरणकमलहै ताय भय ते हौले हौले धरतभई ज्यों कहूं कोमलचरणमें गड़ि न जाय ता चरणको वनमें उठाय उठाय डोले करे है कहा चरणमें काँटे काँकर लागिके खेद नहीं होयहै यह जब विचारकरै तब तुमहीं जिनके जीवन ऐसी जो हमहैं तिनकी बुद्धि मोहितहोइहै १९ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीगीतंनामैकत्रिंशोऽध्यायः ३१ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

( द्वात्रिंशेविरहालापविक्लिन्नहृदयोहरिः ॥ तत्राविर्भूयगोपीस्ताःसान्त्वयामासमानयन् १ स्वप्रेमामृतकल्लोलविह्वलीकृतचेतसः ॥ सदयंनन्दयन्गोपीरुद्रतोनन्दनन्दनः २ बत्तीसवें अध्याय में विरह के वार्तालाप सों खेदयुक्त हृदयहोकर कृष्णजी तहाही प्रकटहोकर तिन गोपियों को मान करतेहुये शान्त करतेभये १ अपने प्रेमरूपी अमृतके कल्लोल से विह्वलकिये हुये चित्तवाली गोपियोंको दयासमेत कृष्णजी आनन्दयुक्त करतेहुये प्राप्तहोजातेभये २) अब श्रीशुकदेवजी कहेंहैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार गोपी हैं ते गावत चित्रविचित्र विलाप करत श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनकी जिनके लालसा वे गोपी बडे स्वर ते रुदन करतभई १ मुसिकाय है मुखकमल जाको शूरवंश में जन्म जाको पीताम्बर कूं पहिरे बनमाला को धारण करे साक्षात् मन्मथ कामदेव ताके मन कूं मोहितकरे ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र गोपीन के बीचमें प्रकट होतभये २ प्रीतिपूर्वक प्रसन्न होयके प्रफुल्लित है नेत्र जिनके ऐसी सम्पूर्ण अबला श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखिके एक संग उठतभई जैसे देहमें प्राण आये ते हाथ पाव उठे हैं ३ कोई गोपी श्रीकृष्णचन्द्र कों हस्तकमल बड़े आनन्दपूर्वक अपने हाथसूं पकरत भई कोई गोपी चन्दन जामें लग्यो ऐसी भुजाकूं कन्धापै आप उनके हाथकों धरतभई ४ कृश

श्रीशुकउवाच ॥ इतिगोप्यःप्रगायन्त्यःप्रलपन्त्यश्चचित्रधा ॥ रुरुदुःसुस्वरंराजन् कृष्णदर्शनलालसाः १ तासामाविरभूच्छौरिःस्मयमानमुखाम्बुजः ॥ पीताम्बरधरःस्रग्वी साक्षान्मन्मथमन्मथः २ तंविलोक्यागतंप्रेष्ठं प्रीत्युत्फुल्लदृशोबलाः ॥ उत्तस्थुर्युगपत्सर्वास्तन्वःप्राणमिवागतम् ३ काचित्कराम्बुजं शौरेर्जगृहेऽञ्जलिनामुदा ॥ काचिद्दधारतद्बाहुमंसेचन्दनभूषितम् ४ काचिदञ्जलिनाऽगृह्णात्तन्वीताम्बूलचर्वितम् ॥ एकातदङ्घ्रिकमलं सन्तप्तास्तनयोरधात् ५ एकाभ्रुकुटिमाबध्य प्रेमसंरम्भविह्वला ॥ घ्नन्तीवैक्षत्कटाक्षेपैः सन्दष्टदशनच्छदा ६ अपराऽनिमिषद्दृग्भ्यांजुषाणातन्मुखाम्बुजम् ॥ आपीतमपिनातृप्यत्सन्तस्तच्चरणंयथा ७ तंकाचिन्नेत्ररन्ध्रेण हृदिकृत्यनिमील्यच ॥ पुलकाङ्ग्युपगुह्यास्ते योगीवानन्दसंप्लुता ८ सर्वास्ताःकेशवालोकपरमोत्सवनिर्वृताः ॥ जहुर्विरहजन्तापं प्राज्ञंप्राप्ययथाजनाः ९ ताभिर्विधूतशोकाभिर्भगवानच्युतोवृतः ॥ व्यरोचताधिकंतात पुरुषःशक्तिभिर्यथा १० ताःसमा

है अंग जाको ऐसी कोई गोपी श्रीकृष्णके मुखमें ते ताम्बूल को उगारहै ताय अपने हाथ में लेत भई और काम ते तपायमान जो एक गोपी है सो श्रीकृष्णचन्द्र को चरणकमल है ताय अपने स्तनन पै धरतभई ५ एक गोपी अपनी भौंह चढ़ायके कोपके आवेश सूं विकल होयके अपने ओठकूं दातनते दाबिके कटाक्षरूपी बाणन ते मारती सी देखत भई ६ और गोपी नहीं लगेहै पलक जिनमें ऐसी दृष्टिसे श्रीकृष्णचन्द्र को मुखकमल भले प्रकार देख्यो भी है परन्तु फेर फेर देखत नहीं तृप्त होतभई जैसे साधु जिनके चरणारविन्द देखत नहीं तृप्तहोइ हैं ७ रोमाञ्च जाके होयआवें देहमें ऐसी कोई गोपी नेत्रद्वारा हृदय में ले जायके नेत्रन कूं मूंदिके श्रीकृष्णचन्द्र कूं आलिंगन करतभई जैसे योगीजन आनन्दमें व्याप्त होय हैं केशव श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिके परमआनन्दहै तासूं सुखी होयके सम्पूर्ण गोपी विरहके तापकों त्यागत भई जैसे ईश्वरकों पायके मुमुक्षुजन तापकूं छोड़ें हैं अथवा सुषुप्ति अवस्थाको साक्षी है ताय पायके जाग्रत्रूप अवस्थावान् जीव जैसे तापकूं छोड़े है ८। ९ दूरभये हैं शोक जिनके ऐसी गोपीनके बीचमें अच्युत भगवान् हे परीक्षित् ! अधिकसुन्दर लगतभये जैसे परमात्मा सत्त्वगुण सूं आदिलेके जे शक्ति हैं तिनसूं सुन्दर

लगे है अथवा उपासकपुरुष ज्ञान बल वीर्य्य सूं आदिलेके जे शक्ति हैं तिनसूं सुन्दर लगे है १० तिन गोपीन कों संग लेके फूले जे कुन्द मंदार तिनकी सुगन्धिकी पवन सूं भौंरा जामें गुञ्जारकरें ऐसे यमुनाजी के पुलिन में आयके सुन्दर लगतभये ११ फेर कैसे पुलिन हैं शरद्ऋतु के चन्द्रमा की किरणन के समूह ते रात्रिको अन्धकार जामें ते दूर होयगयो है फेर कैसो है यमुना की तरंगन सूं कोमल वारू के बिछौना जामें बिछरहे हैं १२ ता श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शनमें जो आनन्दहै तासूं दूरभये है हृदय के रोग जिनके वे गोपी मनोरथको जो अन्तहै ताकूं पावतभई अर्थात् मनोरथ उनके पूरे होतभये जैसे ज्ञानकाण्डमें श्रुति परमेश्वर कूं देखिके आनन्दसूं पूर्ण होयँ काम के सम्पूर्ण बन्धनन कूं त्यागे हैं कुचनकी केशर जिनमें लगी ऐसी अपनी ओढनीन कूं उतार उतार के श्रीकृष्णचन्द्र के बैठिने को तकिया गादी बनावतभई १३ योगेश्वरन के हृदय के भीतर जिनकों कल्पित आसन है वे ईश्वर भगवान् श्रीकृष्ण तीनलोक की शोभा कों एक एकही स्थान कहा तीन

दायकालिन्यानिर्विश्यपुलिनंविभुः ॥ विकसत्कुन्दमन्दारसुरभ्यनिलषट्पदम् ११ शरच्चन्द्रांशुसन्दोहध्वस्तदोषातमःशिवम् ॥ कृष्णायाहस्ततरलाचितकोमलवालुकम् १२ तद्दर्शनाह्लादविधूतहृद्रुजोमनोरथान्तंश्रुतयोयथाययुः ॥ स्वैरुत्तरीयैःकुचकुङ्कुमाङ्कितैरचीक्लृपन्नासनमात्मबन्धवे १३ तत्रोपविष्टो भगवान्सईश्वरोयोगेश्वरान्तर्हृदिकल्पितासनः ॥ चकासगोपीपरिषद्गतोऽर्चितस्त्रैलोक्यलक्ष्म्येकपदंवपुर्दधत् १४ सभाजयित्वातमनङ्गदीपनं सहासलीलेक्षणविभ्रमभ्रुवा ॥ संस्पर्शनेनाङ्ककृताङ्घ्रिहस्तयोः संस्तुत्यईषत्कुपिताबभाषिरे १५ गोप्यऊचुः ॥ भजतोऽनुभजन्त्येकएकएतद्विपर्ययम् ॥ नोभयांश्चभजन्त्येकएतन्नोब्रूहिसाधुभोः १६ श्रीभगवानुवाच ॥ मिथोभजन्तियेसख्यः स्वार्थैकान्तोद्यमाहिते ॥ नतत्रसौहृदंधर्मः स्वार्थार्थन्तद्धिनान्यथा १७ भजन्त्यभजतोयेवै करुणाःपितरोयथा ॥ धर्मोनिरपवादोऽत्र सौहृदञ्चसुमध्यमाः १८ भजतोऽपिनवैकेचिद् भजन्त्यभजतःकुतः ॥ आत्मारामाह्यासकामाअकृतज्ञागुरुद्रुहः १९ नाहंतुसख्योभजतोऽपिजन्तून्भजाम्यमीषामनुवृत्तिवृत्तये ॥ यथाऽधनोलब्धधनेविनष्टेतच्चिन्तयाऽन्यन्निभृतोनवेद २०

लोक की शोभा जामें आयरही ऐसे रूप कों धरिके ता आसन पै बैठारि के गोपीन ने जिनको पूजन करो ऐसे गोपीन की सभा में सुन्दर लगतभये १४ कामदेव के बढावनवारे जे श्रीकृष्ण हैं तिनकी हास लीलापूर्वक चितवनि सों चलायमान जो भृकुटी हैं तिनसूं सत्कार करिके गोदमें धरे जो श्रीकृष्णचन्द्र के चरण तिनकूं हाथन ते दाबत स्तुति करिके कछु एक क्रोध ते गोपी बोलत भई १५ सम्पूर्ण गोपी कहे हैं कि हे महाराज! एक पुरुष तो भजतेन को भजे हैं वे कौनसे हैं और एक ऐसे हैं कि नहीं भजतेन को भजे हैं वे कौन हैं और एक भजतेन कों न भजनेन कों दोनोंनकों नहीं भजे हैं वे कौनसे हैं सो हे कृष्ण! यह हमारे आगे भलेप्रकार समझा के कहो १६ श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र बोले हे सखियो! जे पुरुष परस्पर भजे हैं अर्थात् जितनो वे उनको चाहैं तितनो वे उनको चाहैं वे पुरुष तो आप स्वार्थी हैं वे भजनमें स्नेह सुख धर्म्म कछुओ नहीं है वह तो केवल अपनोही भजन है १७ और जे नहीं भजतेन कों भजे हैं वे पुरुष दो प्रकार के हैं एक तो करुणावान् दूसरे स्नेही जैसे माता पिताकों पुत्र नहीं चाहे है परन्तु वे वाके ऊपर कृपा करे हैं और या भजन में निर्दोष धर्म्म है हे सुमध्यमाः सुन्दर है कटि जिनकी! हे

गोपियो! या भजन में स्नेह भी है १८ कोई पुरुष भजतेनकू भी नहीं भजे है अभजतेन कूं कहाँ ते भजेंगे वे चारप्रकार के हैं एकतो आत्माराम में रमण करे हैं और एक पूर्णमनोरथ हैं जिनके कोई बातकी चाहना नहीं है और एक अकृतज्ञ हैं उपकार कूं नहीं समझे हैं और एक गुरुद्रोही है जो उपकारकरे ताहीते द्रोह करे है १९ श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे सखियो! जो कोई प्राणी मेरो भजन करे हैं तिनको आपनों और ध्यान लगायबेके लिये मैं उनकूं नहीं भजूंहूं जैसे दरिद्री पुरुष कों धन मिले है और वह धन जानरहे है तब वह वाकी चिन्ता के मारे भूख प्यास नहीं जाने है २० हे अबलाओ! मेरे लिये छोडी है लोकमर्यादा वेदमर्यादा पति पुत्र जिनने ऐसी तुमहो तिनकी वृत्ति लगायबे के लिये तुमकूं देखिवेकों नहीं आयो तुम्हारे पासही छिपिके रहतभयो कहू दूरि नहीं गयोहो याते हे प्रियाओ! यह कृष्ण बुरो है ऐसे मो प्यारे में दोष मति लगावो २१ निर्दूषित है सग जिनको ऐसी तुमहो तिनके उपकार को बदलो मोपै देवतानकी बराबर अवस्था होती तौभी नहीं होसके है क्यों जो छोड़ी न जायँ ऐसो घरकी बेड़ीन कू काटिके मेरो सेवन करतभई यातें तुमहीं कहिदेउ कि कृष्ण हमारो ऋणिया नहीं है तो मेरो छुटकारो है

एवंमदर्थोज्झितलोकवेदस्वानांहिवोमय्यनुवृत्तयेऽबलाः ॥ मयापरोक्षंभजतातिरोहितं मासूयितुंमाऽर्हथतत्प्रियंप्रियाः २१ नपारयेऽहंनिरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यंविबुधायुषापिवः ॥ यामाऽभजन्दुर्जरगेहशृङ्खलाः संवृश्च्यतद्वःप्रतियातुसाधुना २२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीसान्त्वनंनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ३२ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ इत्थंभगवतोगोप्यः श्रुत्वावाचःसुपेशलाः ॥ जहुर्विरहजंतापं तदङ्गोपचिताशिषः १ तत्रारभतगोविन्दोरासक्रीडामनुव्रतैः ॥ स्त्रीरत्नैरन्वितःप्रीतैरन्योऽन्याबद्धबाहुभिः २ रासोत्सवःसंप्रवृत्तो गोपीमण्डलमण्डितः ॥ योगेश्वरेणकृष्णेन तासांमध्येद्वयोर्द्वयोः ॥ प्रविष्टेनगृहीतानां कण्ठेस्वनिकटंस्त्रियः ३ यंमन्येरन्नभस्तावद्विमानशतसंकुलम् ॥ दिवौकसांसदाराणामौत्सुक्यापहृतात्मनाम् ४ ततोदुन्दुभयोनेदुर्निपेतुःपुष्पवृष्टयः ॥ ज

मोपै तुम्हारे उपकार को बदलो नहीं होयसके है २२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेरासक्रीडायांगोपीसान्त्वनंनामद्वात्रिंशोऽध्यायः ३२ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

( त्रयस्त्रिंशेततोगोपीमण्डलीमध्यगोहरिः ॥ प्रियास्तारमयामास ह्लादिनीजनकेलिभिः १ तेंतीसवें अध्याय में गोपियोंकी मण्डली के मध्य में प्राप्त कृष्णजी तिन प्यारी गोपियों को ह्लादिनीजन केलियों से रमण करातेभये १ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं या प्रकार जा श्रीकृष्ण के हस्त चरण कूं आदिलेके अंगनसूं बढे हैं मनोरथ जिनके ऐसी गोपी भगवान् श्रीकृष्ण के वचन श्रवण करिके विरह के तापकूं त्यागतभई १ तहां गोविन्द श्रीकृष्ण हैं सो अपनी आज्ञाकी करनवारी प्रसन्न होय आपुस में हाथ जिनने पकरि लिये ऐसी स्त्रीन में रत्न जो गोपी हैं तिनकूं सङ्ग लैके रासक्रीड़ा को आरम्भ करतभये २ गोपीन के समूह हैं तिनसों शोभायमान ऐसो रासको उत्सव है सो योगके ईश्वर श्रीकृष्ण रचत भये मण्डलरूप करिके ठाढ़ीभई जे गोपी हैं तिनके दो दो के बीच में कण्ठ में गलबाहीं डारि गान करत आपहू ठाढ़े भये ३ जिन श्रीकृष्णचन्द्र कूं सब गोपी प्यारो मेरे पास है वह कहे प्यारो मेरे पासहै या प्रकार अपने अपने पास मानत भई रास देखिवेकी

इच्छा जिनके भई ऐसे देवता अपनी स्त्रीनकूं लेके आये तिनके विमाननसूं आकाश छाय रह्यो है ४ देवतान के आये पीछे नगारे बजतभये फूलनकी वर्षा होतभई मुख्य मुख्य गन्धर्व अपनी अपनी स्त्रीन को संगलेके श्रीकृष्ण के निर्म्मल यशको गावतभये ५ प्यारे श्रीकृष्णसहित जे स्त्री हैं तिन के कंकण नूपुर किंकिणीन को रासमण्डल में बड़ो झनकार शब्द होतभयो ६ जैसे दो दो सोने के मणियान के बीचमें एक एक नीलमणि सुन्दर लगे हैं तैसे वा रासमण्डल में दो दो गोपीन के बीच में एक एक भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अतिसुन्दर लगत भये ७ पायन की धरनि भुजान की हलनि मुसिकानि सहित भृकुटीन की चढ़नि कमरन की लचकनि कुचनकी और वस्त्रनकी हलनि कपोलन पै कुण्डलन की हलनि तिनसूं पसीना मुँहपै जिनके आय गये चोटिनकी नारेन की गाठिं जिनकी खुलगई ऐसी श्रीकृष्णचन्द्र की वधू गोपी श्रीकृष्ण कूं गावत जैसे मेघमण्डल में बिजुली सुन्दर लगे हैं तैसे सुन्दर लगतभई ८ नाना रंगनसूं कण्ठ जिनके रंगिरहे रतिही जिनको

गुर्गन्धर्वपतयः सस्त्रीकास्तद्यशोमलम् ५ वलयानांनूपुराणां किङ्किणीनाञ्चयोषिताम् ॥ सप्रियाणामभूच्छब्दस्तुमुलोरासमण्डले ६ तत्रातिशुशुभेताभिर्भगवान्देवकीसुतः ॥ मध्येमणीनांहैमानां महामरकतोयथा ७ पादन्यासैर्भुजविधुतिभिः सस्मितैर्भ्रूविलासैर्भज्यन्मध्यैश्चलकुचपटैः कुण्डलैर्गण्डलोलैः ॥ स्विद्यन्मुख्यःकबररशनाग्रन्थयःकृष्णवध्वोगायन्त्यस्तंतडितइवतामेघचक्रेविरेजुः ८ उच्चैर्जगुर्नृत्यमानारक्तकण्ठ्योरतिप्रियाः ॥ कृष्णाभिमर्शमुदितायद्गीतेनेदमावृतम् ६ काचित्समंमुकुन्देनस्वरजातीरमिश्रिताः ॥ उन्निन्येपूजितातेनप्रीयतासाधुसाध्विति ॥ तदेवध्रुवमुन्निन्येतस्यैमानञ्चबहुदात् १० काचिद्रासपरिश्रान्ता पार्श्वस्थस्यगदाभृतः ॥ जग्राहबाहुनास्कन्धंश्लथद्वलयमल्लिका ११ तत्रैकांसगतंबाहुंकृष्णस्योत्पलसौरभम् ॥ चन्दनालिप्तमाघ्राय हृष्टरोमाचुचुम्बह १२ कस्याश्चिन्नाट्यविक्षिप्तकुण्डलत्विषमण्डितम् ॥ गण्डंगण्डेसन्दधत्याअदात्ताम्बूलचर्वितम् १३ नृत्यन्तीगायतीकाचित्कूजन्नूपुरमेखला ॥ पार्श्वस्थाच्युतहस्ताब्जं श्रान्ताधात्स्तनयोःशिवम् १४ गोप्योलब्ध्वाऽच्युतंकान्तं श्रियएकान्तवल्लभम् ॥ गृहीतकण्ठ्यस्तद्दोर्भ्यां

प्यारी श्रीकृष्णको स्पर्श जिनको होय तासूं बड़ो जिनके आनन्द वे गोपी नृत्य करत ऊँचे स्वर से गावतभई जिनको गीत या विश्व में छायरह्यो ६ कोई गोपी मुकुन्द जे श्रीकृष्ण हैं तिनके संग उच्चस्वरन के आलापन की गतिन कूं उठावत भई कैसे स्वरन की जातिलीनी श्रीकृष्णने जो स्वर उठायो है तिनमें मिली हैं तब श्रीकृष्ण प्रसन्न होयके स्यावास स्यावास ऐसे बड़ाई करत भये ताते स्वरनकी जाति लीनीही तिनकूं ध्रुवताल में वाहिके गावतभई जो गोपी हैं सो गोपी को श्रीकृष्णचन्द्र बहुत मान देत भये १० कोई गोपी रासमें श्रमित होयके पासमें गदाके धारण करनवारे श्रीकृष्ण ठाढ़े हैं तिनके कन्धाकों हाथते पकरतभई कङ्कण फूलनके हार जाके शिथिल होयगये ११ तामसय रोमाञ्च जाके होय आये ऐसी एक गोपी कमलकी तुल्य जामें सुगन्धि आवै चन्दन जामें लग्यो ऐसी श्रीकृष्णकी भुजाको अपने कन्धापै धरिके चुम्बन करतभई १२ नृत्यसूं चलायमान जो कपोल ताकूं श्रीकृष्ण के कपोलन ते लगावै ऐसी जो गोपी है ताकूं श्रीकृष्ण बीरी को उगार देतभये १३ नूपुर कंधनी जाके बजें ऐसी कोई एक गोपी नृत्य करत गावत श्रम जाको भयो तब पास श्रीकृष्ण ठाढ़े हैं तिनको मंगलरूप हस्तकमल अपने स्तनन पै धरति भई १४

लक्ष्मी कूं अत्यन्त प्यारे ऐसे अच्युत श्रीकृष्णचन्द्र कूं सुन्दर पति पाइ के तिनकी भुजान सूं कण्ठ में गलबाहीं डारि के श्रीकृष्ण कों गावती विहार करत भईं १५ कानन में नीलकमल और अलकावली तिनसूं शोभायमान जो कपोल और पसीनान के विन्दु तिनसूं शोभायमान जिनके मुख केशन ते झरझर के फूल गिरैं जिनके वे गोपी भौंरा जहॉं गवैया रासकी सभा में ककण नूपुर के झनकारे जे वाजे हैं तिनसूं श्रीकृष्ण के संग नृत्य करत भई गवैया बजवैया गन्धर्व्व किन्नरादिक रास देखिके मोहित होय गये तब नूपुर कंकणन के वाजे वजे भौंरा गवैया भये सब रिझवैया होयके पावन के ऊपर फूल वर्षावत भये १६ या प्रकार लक्ष्मी के पति श्रीकृष्ण आलिङ्गन हाथन को स्पर्श स्नेह भरी चितवनि बड़े विलास हास हैं तिनसूं बालक अपनी परछाई सूं खेलै है तैसे व्रजसुन्दरीन के संग रमण करत भये १७ हे कुरूद्वह अर्थात् कौरन के वंश को आनन्द देनवारे राजा परीक्षित्! तिन श्रीकृष्णके अंग में जो आनन्द तासूं विवशहै इन्द्रिय जि-

गायन्त्यस्तंविजह्रिरे १५ कर्णोत्पलालकविटङ्ककपोलघर्मवक्त्रश्रियोवलयनूपुरघोषवाद्यैः ॥ गोप्यःसमंभगवताननृतुःस्वकेशस्रस्तस्रजोभ्रमरगायकरा सगोष्ठ्याम् १६ एवंपरिष्वङ्गकराभिमर्शस्निग्धेक्षणोद्दामविलासहासैः ॥ रेमेरमेशोव्रजसुन्दरीभिर्यथाऽर्भकःस्वप्रतिबिम्बविभ्रमः १७ तदङ्गसङ्गप्रमदाकुलेन्द्रियाः केशान्दुकूलंकुचपट्टिकांवा ॥ नाञ्जःप्रतिव्योढुमलंव्रजस्त्रियोविस्रस्तमालाभरणाःकुरूद्वह १८ कृष्णविक्रीडितंवीक्ष्य मुमुहुःखेचरस्त्रियः ॥ कामार्दिताःशशाङ्कश्च सगणोविस्मितोऽभवत् १९ कृत्वातावन्तमात्मानं यावतीर्गोपयोषितः ॥ रेमेसभगवांस्ताभिरात्मारामोऽपिलीलया २० तासामतिविहारेण श्रान्तानांवदनानिसः ॥ प्रामृजत्करुणःप्रेम्णा शन्तमेनाङ्गपाणिना २१ गोप्यःस्फुरत्पुरटकुण्डलकुन्तलत्विड्गण्डश्रियासुधितहासनिरीक्षणेन ॥ मानंदधत्यऋषभस्यजगुःकृतानि पुण्यानितत्कररुहस्पर्शप्रमोदाः २२ ताभिर्युतःश्रममपोहितुमङ्गसङ्गघृष्टस्रजःसकुचकुङ्कुमरञ्जितायाः ॥ गन्धर्व्वपालिभिरनुद्रुतआविशद्वाः श्रान्तोगजीभिरिभराडिवभिन्नसेतुः २३ सोऽम्भस्यलंयुवतिभिःपरिषिच्यमानः प्रेम्णेक्षितःप्रहसतीभिरितस्ततोऽङ्ग ॥ वैमानिकैः

तकी और खिसिले हैं माला गहने जिनके ऐसी व्रज की स्त्री गोपी हैं ते केशन कूं रेशमी वस्त्रन कूं कुचन के वस्त्रन कूं सम्हारवे कूं न समर्थ होतभई १८ श्रीकृष्ण की रासक्रीडा देखिके आकाश में देवांगना काम सूं पीड़ित होय के मोहित होत भई तारागण सहित चन्द्रमा आश्चर्य्य मानके चलिवो भूलि गयो तब और ग्रह भी जहॉं के तहॉं रहत भये तासूं राति जो वढ़ि गई तिनमें सुख पूर्व्वक विहार करतभये १९ जितनी गोपन की स्त्रीरहीं तितनेही अपने रूप करिके आत्माराम भगवान् श्रीकृष्ण गोपीन के संग लीला करत रमत भये २० अत्यन्त विहार सूं श्रम जिनको भयो ऐसी गोपीन के मुख के पसीना को देखिके करुणा जिनके आय गई ऐसे श्रीकृष्ण हैं सो प्रेमसों सुख को देनवारो अपनो हाथ तासूं पोंछत भये २१ श्रीकृष्ण के हस्तकमल के लगिवे ते है आनन्द जिनके ऐसी जे गोपी हैं ते प्रकाशमान सुवर्ण के कुण्डल और केशन की कान्ति सों शोभायमान अमृतसमान हाससमेत चितवनि सों कृष्णजी को पूजन करतीभईं और तिनके पुण्यकारी कर्मो को गावत भईं २२ रासक्रीड़ा को श्रम जिनको भयो ऐसे श्रीकृष्ण तिन गोपिनकों संग लेके श्रम दूरि करिवे के लिये जलमें धसत भये कुचनकी केशर जामें लगी अंगसंग सू रगड़ी ऐसी

जो माला है ताकी सुगन्धि सूं गन्धर्व्वन की तुल्य भौंरा गावत गावत पीछे चले जाय हैं जैसे हथिनीन कूं संगलैके हाथी जलविहार करिबे कूं जाय है २३ अङ्ग अर्थात् हे राजन् परीक्षित् ! इत उत ते जल में स्त्रीन कू छींटा देय हैं श्रीकृष्ण कूं देखिके प्रेम ते हेरी हैं विमानन में वैठे देवता जिनकी स्तुति करें पुष्पन की वर्षा करें हाथी की तुल्य जिनकी लीला ऐसे आत्माराम श्रीकृष्ण तहूं जल में अथवा गोपीन के मण्डल में विहार करत भये २४ जलविहार करे पीछे जल के स्थल के पुष्प हैं तिनकी सुगन्धि जिन में आवै ऐसी पवन सों सेवित हैं दिशान के अन्त जामें ऐसो जो यमुनाजी को बाग है तामें भौंरा गोपी जिनके संग ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र विहार करत भये मद जाके चुवे ऐसो हाथी जैसे हथिनीन के संग विहार करे है २५ या प्रकार प्रकाशमान जे रात्री हैं तिनकूं चन्द्रमा की किरणन सूं सत्य जिनको सङ्कल्प अनुरागवती जो गोपी हैं तिनके समूह में विराजमान अपने विषे वीर्य जिनने रोको ऐसे श्रीकृष्ण शरदृतुमें रमण करत काविन ने कहे जे रस हैं तिनके आश्रय ऐसी शरदृतु के चन्द्रमा की किरणन सूं प्रकाशमान जे रात्रि है तिनें सेवन करतभये २६ राजा परीक्षित् प्रश्न करे हैं हे महाराज शुकदेवजी ! धर्म्म के स्थापन करिबे के लिये और

कुसुमवर्षिभिरीड्यमानोरेमेस्वयंस्वरतिरत्रगजेन्द्रलीलः २४ ततश्चकृष्णोपवने जलस्थलप्रसूनगन्धानिलजुष्टदिक्तटे ॥ चचारभृङ्गप्रमदागणावृतोयथामदच्युद्द्विरदःकरेणुभिः २५ एवंशशाङ्कांशुविराजितानिशाः ससत्यकामोऽनुरताबलागणः ॥ सिषेवआत्मन्यवरुद्धसौरतः सर्व्वाःशरत्काव्यकथारसाश्रयाः २६ ॥ राजोवाच ॥ संस्थापनायधर्मस्य प्रशमायेतरस्यच ॥ अवतीर्णोहिभगवानंशेनजगदीश्वरः २७ सकथंधर्मसेतूनां वक्ताकर्त्ताऽभिरक्षिता ॥ प्रतीपमाचरद्ब्रह्मन् परदाराभिमर्शनम् २८ आप्तकामोयदुपतिः कृतवान्वैजुगुप्सितम् ॥ किमभिप्रायएतन्नःसंशयंछिन्धिसुव्रत २९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ धर्मव्यतिक्रमोदृष्टईश्वराणाञ्चसाहसम् ॥ तेजीयसांनदोषाय वह्नेःसर्वभुजोयथा ३० नैतत्समाचरेज्जातु मनसाऽपिह्यनीश्वरः ॥ विनश्यत्याचरन्मौढ्याद्यथारुद्रोऽब्धिजंविषम् ३१ ईश्वराणांवचःसत्यं तथैवाचरितंक्वचित् ॥ तेषांयत्स्ववचोयुक्तं बुद्धिमांस्तत्समाचरेत् ३२ कुशलाचरितेनैषामिहस्वार्थो

अधर्म्म के नाश करिबे के लिये जगत् के ईश्वर श्रीकृष्ण भगवान् परिपूर्ण रूप करिके अवतरे हैं और धर्म्म की मर्य्यादान के कहनवारे करनवारे रक्षा करनवारे श्रीकृष्ण विरानी स्त्रीनको स्पर्श करनो यह अधर्म्म कैसे करतभये पूर्णकाम यादवनके पति श्रीकृष्ण निंदित कर्म्म कैसे करतभये याको कहा अभिप्रायहै सुन्दरहै व्रत जिनको ऐसे हे शुकदेवजी ! यह जो हमारो सन्देहहै ताय दूरि करो २७।२८।२९ यह वचन श्रवण करिके श्रीशुकदेवजी बोले हे राजन् परीक्षित् ! सामर्थ्यवान् कूं धर्म्म को उल्लंघिबो देख्यो है और सामर्थ्यवान् कूं साहसहू देख्यो है ब्रह्मा अपनी पुत्री के पीछे भाज्यो चन्द्रमा बृहस्पति की स्त्रीके पास गयो जैसे अग्निमें बुरी भली वस्तु डारो ताकूं जराय देइ वाकू दोष नहीं लगेहै ऐसे तेजस्वी पुरुषनकूं दोष नहीं लगेहै ३० असामर्थ्यवान् पुरुष इन कू मन से हू न करे और जो अज्ञान ते करे तो मारो जाय जैसे रुद्र विना और कोई समुद्र के विष कूं पीवे तो मारो जाय ३१ ईश्वरों के वचनही कों सत्यमाने और उनके आचरण कूं कहूं सत्य माने जैसो उनने कह्यो है ताही के अनुसार बुद्धिमान् पुरुष करे राम कृष्ण दोउ अवतारभये हैं रामचंद्रने जैसो कह्यो तैसोहीकरोहै याते उनको कहनो करनो दोनों करै श्रीकृष्णने गीतामें जो कह्यो

है ताय करै और उनने जे लीला करी है तिनको न करे किन्तु ध्यान करे ३२ हे प्रभो अर्थात् राजन् परीक्षित् ! या संसार में अहङ्कार जिनके नहीं ऐसे सामर्थ्यवान् पुरुष जो अच्छोकर्म करें तासूं उनकों पुण्य नहीं होयहै और निकृष्टकर्म करने सूं पाप नहीं होयहै पुण्य पाप तो देह में अहंकार के वश सूं लगे है अहंकाररहित पुरुष कूं कछु दोष नहीं है ३३ समस्त प्राणी पशु पक्षी मनुष्य देवता जीव इनके ईश्वर जो श्रीकृष्ण हैं तिनकूं पुण्य पाप नहीं लगे है यामें कहा कहनो है ३४ जिनके चरणारविन्द को पराग अर्थात् मकरन्दके सेवन करे ते तृप्तभये जे भक्तहैं ते और योगके प्रभाव सों दूरभये हैं सम्पूर्ण कर्मबन्धन जिनके ऐसे जे मुनीश्वर ज्ञानी ते बन्धनसूं रहित होयके अपनी इच्छापूर्व्वक विचरैहै और इच्छाकारिके धारण कियोहै रूप जिनने ऐसे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं बन्धन कहा ते होय ३५ गोपी और तिनके पतिन के सम्पूर्ण देहधारीन के साक्षीरूप होयके जो देहके भीतर रहे है तिन श्रीकृष्णने क्रीडा करिवे के लिये देह धारण करोहै ३६

नविद्यते ॥ विपर्ययेणवानर्थो निरहङ्कारिणांप्रभो ३२ किमुताखिलसत्त्वानांतिर्यङ्मर्त्यदिवौकसाम् ॥ ईशितुश्चेशितव्यानां कुशलाकुशलान्वयः ३४ यत्पादपङ्कजपरागनिषेवतृप्ता योगप्रभावविधुताखिलकर्मबन्धाः ॥ स्वैरञ्चरन्तिमुनयोऽपिननह्यमानास्तस्येच्छयात्तवपुषःकुतएवबन्धः ३५ गोपीनां तत्पतीनाञ्चसर्वेषामेवदेहिनाम् ॥ योऽन्तश्चरतिसोऽध्यक्षःक्रीडनेनेहदेहभाक् ३६ अनुग्रहायभूतानांमानुषंदेहमास्थितः ॥ भजतेतादृशीःक्रीडायाःश्रुत्वात त्परोभवेत् ३७ नासूयन्खलुकृष्णाय मोहितास्तस्यमायया ॥ मन्यमानाःस्वपार्श्वस्थान् स्वान्स्वान्दारान्व्रजौकसः ३८ ब्रह्मरात्रउपावृत्तेवासुदेवानुमो दिताः ॥ अनिच्छन्त्योययुर्गोप्यःस्वगृहान्भगवत्प्रियाः ३९ विक्रीडितंव्रजवधूभिरिदञ्चविष्णोःश्रद्धान्वितोऽनुशृणुयादथवर्णयेद्यः ॥ भक्तिंपरांभगवतिप्र तिलभ्यकामं हृद्रोगमाश्वपहिनोत्यचिरेणधीरः ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे रासक्रीडावर्णनं नाम त्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ३३ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एकदादेवयात्रायां गोपालाजातकौतुकाः ॥ अनोभिरनडुद्युक्तैः प्रययुस्तेऽम्बिकावनम् १ तत्रस्नात्वासरस्वत्यां देवंपशुपतिंविभुम् ॥

प्राणीनके ऊपर अनुग्रह करिवे के लिये मनुष्य देहधारणकरिके मनुष्य लीला करी हैं जिन लीलानके श्रवण करे ते मनुष्य कृष्णपरायण होयजाय ३७ ता श्रीकृष्णकी मायामें मोहित जे व्रजवासी ते श्रीकृष्णको दोष नहीं लगावत भये अपनी अपनी स्त्रीनको अपने अपने पास मानतभये ३८ ब्रह्ममुहूर्त्त अर्थात् चारघड़ी रात्रि रहे श्रीकृष्णके कहेते घर आइवेकी इच्छा जिनके नहीं ऐसी प्यारी गोपी अपने अपने घरकूं आवतभई ३९ श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् ने परमकौतुक जो व्रजवधू गोपीन के संग रासलीला है ताय जो पुरुष श्रद्धापूर्व्वक श्रवणकरे और कथन करे वह पुरुष भगवान्में परमभक्ति पायके थोड़े दिनमें धीर होयके जल्दी देसी हृदयके कामरूप रोग कों त्यागे है ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्व्वार्द्धेरासक्रीडावर्णनंनामत्रयस्त्रिंशोऽध्यायः ३३ ॥

( चतुस्त्रिंशेऽहिनाग्रस्तं नन्दंहरिरमूमुचत् ॥ विद्याध्रंचाङ्गिरःशापाच्छङ्खचूडंतथाऽवधीत् १ रासापदेशतःकाम किङ्करीकृत्यकामतः ॥ अनुगृह्णन्वशंनिन्ये तथाविद्याधराधिपम् २ चौतीसवें अध्याय में अङ्गिराजी के शाप सों सुदर्शन विद्याधर सर्परूप होकर नन्दजी को ग्रसताभया तिससे कृष्णजी नन्दजी को छुड़ातेभये और शङ्खचूड़ को मारते भये १ रास के अपदेश सूं कामते का-

मदेव को दूतकर ग्रहणकर वश में प्राप्त करतेभये और विद्याधरों के स्वामी सुदर्शन को भी वश करतेभये २) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! एकसमय भयो है कौतुक जिनके ऐसे व्रजवासी देवीकी यात्रा करिने के लिये बैल जिनमें जुते ऐसे गाडान में बैठि के देवी के वन में जातभये १ ता वनमें सरस्वती नदी में स्नान करिके पशुपति जो महादेव हैं तिनकी हे राजन् परीक्षित्! भक्तिपूर्वक पूजा करिके अम्बिकादेवीकीभी पूजा करत भये २ सम्पूर्ण व्रजवासी महादेव हमारे ऊपर प्रसन्न होयँ या कारण गऊ, सोना, वस्त्र और मधुयुक्त मधुर अन्न ब्राह्मणन कूं दान करत भये ३ वडो है भाग्य जिनको ऐसे नन्द सू आदिलैके समस्तव्रजवासी वा दिनरात्रि कूं जल को आचमन करिके तीर्थ व्रत करते सरस्वती के किनारे बसतभये ४ वा वन में कोई एक अत्यन्त भूखो सर्प्प अकस्मात् आयके सोतेहुये नन्दरायजी को ग्रसत भयो ५ सर्प्प ने जब ग्रस्यो तब नन्दरायजी पुकारत भये हे कृष्ण! हे कृष्ण! यह वडो सर्प्प है मोकों निगले जायहै हे पुत्र! मैं तेरी

आनर्चुरर्हणैर्भक्त्या देवीञ्चनृपतेऽम्बिकाम् २ गावोहिरण्यंवासांसि मधुमध्वन्नमादृताः ॥ ब्राह्मणेभ्योददुःसर्वे देवोनःप्रीयतामिति ३ ऊषुःसरस्वतीतीरे जलंप्राश्यधृतव्रताः ॥ रजनींतांमहाभागानन्दसुनन्दकादयः ४ कश्चिन्महानहिस्तस्मिन् विपिनेऽतिबुभुक्षितः ॥ यदृच्छयागतोनन्दं शयानमुरगोऽग्रसीत् ५ सचुक्रोशाहिनाग्रस्तः कृष्णकृष्णमहानयम् ॥ सर्पोमांग्रसतेतात प्रपन्नंपरिमोचय ६ तस्यचाक्रन्दितंश्रुत्वा गोपालाःसहसोत्थिताः ॥ ग्रस्तञ्चदृष्ट्वाविभ्रान्ताः सर्पंविव्यधुरुल्मुकैः ७ अलातैर्दह्यमानोऽपि नामुञ्चत्तमुरङ्गमः ॥ तमस्पृशत्पदाभ्येत्य भगवान्सात्वतांपतिः ८ सवैभगवतःश्रीमत्पादस्पर्शहताशुभः ॥ भेजेसर्प्पवपुर्हित्वा रूपंविद्याधरार्चितम् ९ तमपृच्छद्धृषीकेशःप्रणतंसमुपस्थितम् ॥ दीप्यमानेनवपुषा पुरुषंहेममालिनम् १० कोभवान्परयालक्ष्म्या रोचतेऽद्भुतदर्शनः ॥ कथंजुगुप्सितामेतां गतिंवाप्रापितोवशः ११ ॥ सर्पउवाच ॥ अहंविद्याधरःकश्चित्सुदर्शनइतिश्रुतः ॥ श्रियास्वरूपसम्पत्त्या विमानेनाचरन्दिशः १२ ऋषीन्विरूपानाङ्गिरसः प्राहसंरूपदर्पितः ॥ तैरिमांप्रापितोयोनिं प्रलब्धैःस्वेनपाप्मना १३ शापोमेऽनुग्रहायैव

शरण आयो हू तू मोको छोड़ाउ ६ या प्रकार नन्दजी की पुकार सुनिके हरबराहट जिनके भयो ऐसे व्रजवासी शीघ्रही उठिके नन्दजी कूं सर्प्प निगलेहै ऐसे देखिके सुलगती लकरियान सूं सर्प्पको मारत भये ७ सुलगती लकरियान सूं मारोगयो तथापि नन्दरायजी को न छोड़त भयो तब भक्तनकी रक्षा करनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वा सर्प्प के चरणनकी ठोकर मारत भये भगवान् श्रीकृष्ण को सुन्दर जो चरणहै ताके लगे से पाप जाके दूरभये वह सर्प्प देहकों त्यागिके विद्याधर जाको पूजन करें ऐसे स्वरूप कों धारण करतभयो ८ । ९ प्रकाशमान रूपकों धरिके सुवर्णकी माला पहिरे हाथजोरि ठाढ़ो जो पुरुष है ताय श्रीकृष्ण पूंछतभये १० परमशोभायमान अद्भुत है दर्शन जिनको ऐसे तुम कौनहो विवश होयके यह निन्दित सर्प्पकी योनि तुमको कैसे मिली है? ११यह सुनिके वह सर्प्प बोल्यो हे महाराज! सुदर्शन नाम करिके विख्यात मैं कोई विद्याधरहों सम्पत्ति और शरीरकी जो सुन्दरता है तासू गर्व्वित होयके विमान में बैठिके दिशान में विचरत भयो १२ स्वरूपको है मद जाके ऐसो मैं अंगिरावंशमें भये ऐसे विरूप जो अष्टावक्रादिक ऋषि हैं तिनकी हांसी करत भयो तब उनने शाप दीनों तासूं मेरी सर्प्पयोनि होयगई १३ करुणावान् ऋषीश्व-

रनने मेरे ऊपर कृपा करिवे के लिये मो कों शाप दियो जा कारण ते त्रिलोकी के गुरु तुमहौ तिनके चरणारविन्द को स्पर्श करेते पाप दूर भये और जो वे शाप न देते तो तुम्हारे चरण मेरे कहा ते लगते १४ संसार ते डरपि के शरण आये पुरुष के भयके दूरि करनवारे तुमहौ तिनसों पूंछों हों हे सब पापन के दूरि करनवारे तुम्हारे चरणस्पर्शसूं मेरे सब पाप दूरि होयगये १५ हे महायोगिन्! हे महापुरुष! हे महासाधुन के पति! हे प्रकाशयुक्त! हे समस्त लोकन के ईश्वरनके ईश्वर! तुम्हारी शरण आयो जो मैं हों सो मो कों आज्ञा देउ १६ हे अच्युत अर्थात् अखण्डरूप! तुम्हारो दर्शन करे ते शीघ्रही ब्राह्मण के शाप ते छूटिगयो जिनको नामोच्चारण सब श्रोतानकूं अपनेनकूं पवित्र करे है तुम्हारे चरणस्पर्श ते मैं पवित्र भयो यामें कहा कहनो है या प्रकार दाशार्हवंश में भये जे श्रीकृष्ण तिनकी आज्ञालेके परिक्रमा देके प्रणाम करिके वह सुदर्शन स्वर्गकूं जात भयो और नन्दरायजी कष्ट ते छूटत भये १७। १८ श्रीकृष्णचन्द्र को वैभव देखिके आ-

कृतस्तैःकरुणात्मभिः ॥ यदहंलोकगुरुणापदास्पृष्टोहताशुभः १४ तंत्वाऽहंभवभीतानां प्रपन्नानांभयापहम् ॥ आपृच्छेशापनिर्मुक्तः पादस्पर्शादमीवहन् १५ प्रपन्नोऽस्मिमहायोगिन् महापुरुषसत्पते ॥ अनुजानीहिमांदेव सर्वलोकेश्वरेश्वर १६ ब्रह्मदण्डाद्विमुक्तोऽहं सद्यस्तेऽच्युतदर्शनात् ॥ यन्नामगृह्णन्नखिलाञ्छ्रोतॄनात्मानमेवच ॥ सद्यःपुनातिकिंभूयस्तस्यस्पृष्टःपदाहिते १७ इत्यनुज्ञाप्यदाशार्हंपरिक्रम्याभिवन्द्यच ॥ सुदर्शनोदिवंयातःकृच्छ्रान्नन्दश्चमोचितः १८ निशाम्यकृष्णस्यतदात्मवैभवं व्रजौकसोविस्मितचेतसस्ततः ॥ समाप्यतस्मिन्नियमंपुनर्व्रजं नृपाययुस्तत्कथयन्तआदृताः १९ कदाचिदथगोविन्दोरामश्चाद्भुतविक्रमः ॥ विजह्रतुर्वनेरात्र्यां मध्यगौव्रजयोषिताम् २० उपगीयमानौललितं स्त्रीजनैर्बद्धसौहृदैः ॥ स्वलंकृतानुलिप्ताङ्गौ स्रग्विणौविरजोऽम्बरौ २१ निशामुखंमानयन्तावुदितोडुपतारकम् ॥ मल्लिकागन्धमत्तालिजुष्टंकुमुदवायुना २२ जगतुःसर्वभूतानां मनःश्रवणमङ्गलम् ॥ तौकल्पयन्तौयुगपत्स्वरमण्डलमूर्च्छितम् २३ गोप्यस्तद्गीतमाकर्ण्य मूर्च्छितानाविदन्नृप ॥ स्रंसद्दुकूलमात्मानंस्रस्तकेशस्रजन्ततः २४ एवंविक्रीडतोः

श्चर्य कूं प्राप्तभये है चित्त जिनके ऐसे व्रजवासी ता पीछे तीर्थ में नियमकूं पूर्ण करिके बडेआनंद तें श्रीकृष्णचन्द्र के चरित्र को कहत व्रजमें आवत भये १९ काहू समय एक यात्राके पीछे गोविन्द और अद्भुत है पराक्रम जिनको ऐसे बलराम दोनों भय्या वन के विषे रात्रि में व्रजकी स्त्रीनके बीच में विहार करतभये २० बाधो है स्नेह जिनने ऐसी स्त्री ललित तिनसूं दोनों भय्या सुन्दर आभूषण पहिरे केशर चन्दन लगाये वनमालाकूं पहिरे निर्मल वस्त्र पहिरके गावे हैं २१ उदय भये हैं तारागण चन्द्रमा जामें ऐसो सन्ध्यासमय ताको सत्कार करे हैं चमेली की सुगन्ध सों मत्त होयके भौंरा गुञ्जार करे हैं कुमोदनी जो फूली हैं तिनसों लगिके पवन चले हैं २२ सब प्राणीन के मनकूं कानकूं आनन्द को देनवारो जो गीत है ताकूं गावत भये स्वरनके मण्डलकी मूर्च्छना कहा आलापचारी ताकूं एक संग लेइ हैं २३ हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण बलदेवको गायनो सुनिके मूर्च्छा जिनको आयगई ऐसी गोपीनके वस्त्र ढीलेहोयगये चोटीनकी गांठ खुलिगई ऐसे

अपनने कूं न जानतभई २४ या प्रकार कृष्ण बलदेव दोनों भय्या मतवारेकी तुल्य क्रीड़ा करत गान करत रहे इतने में शंखचूड़ जाकों नाम ऐसो कुवेर को टहलुआ आवत भयो २५ हे राजन्परीक्षित्! कृष्ण बलदेव के देखत भय जाके नहीं ऐसो जो शंखचूड़ कृष्ण बलदेव हैं रक्षक जिनके ऐसे पुकारत जे गोपीन के समूह तिनें खदेर के उत्तरदिशा लेजात भयो २६ जैसे सिंहकी पकरी गौ पुकारे हैं तैसे हे कृष्ण बलदेव! या प्रकार पुकारें ऐसी जो अपनी पुकार ताय देखिके कृष्ण बलदेव दोनों भय्या शंखचूड़के पीछे दौरत भये २७ मत डरपो २ ऐसो भय के दूरि करनवारो वचन जिनको शाल के वृक्ष हाथ में लिये शीघ्रता सूं कृष्ण बलदेव दौरिकें गुह्यकन में अधम जो शंखचूड़ है ताके पीछे जात भये २८ कालमृत्यु की तुल्य पीछे दौरे चले आवें जो श्रीकृष्ण बलदेव तिन्हें देखिके स्त्रीनकूं छोड़िके मूढ़ जो शंखचूड़ है सो अपने प्राण बचायवे के लिये भाजतभयो २९ जहां जहां शंखचूड़ दौरके गयो तहां तहां गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र

स्वैरं गायतोःसंप्रमत्तवत् ॥ शङ्खचूडइतिख्यातो धनदानुचरोऽभ्यगात् २५ तयोर्निरीक्षतोराजंस्तन्नाथंप्रमदाजनम् ॥ क्रोशन्तंकालयामासदिश्युदीच्या मशङ्कितः २६ क्रोशन्तंकृष्णरामेति विलोक्यस्वपरिग्रहम् ॥ यथागादस्युनाग्रस्ताभ्रातरावन्वधावताम् २७ माभैष्टेत्यभयारावौ शालहस्तौतरस्विनौ ॥ आसेदतुस्तंतरसात्वरितंगुह्यकाधमम् २८ सवीक्ष्यतावनुप्राप्तौ कालमृत्यूइवोद्विजन् ॥ विसृज्यस्त्रीजनंमूढः प्राद्रवज्जीवितेच्छया २९ तमन्वधावद्गोविन्दो यत्रयत्रसधावति ॥ जिहीर्षुस्तच्छिरोरत्नं तस्थौरक्षन्स्त्रियोबलः ३० अविदूरइवाभ्येत्य शिरस्तस्यदुरात्मनः ॥ जहारमुष्टिनैवाङ्ग सहचूडामणिंविभुः ३१ शङ्खचूडंनिहत्यैवं मणिमादायभास्वरम् ॥ अग्रजायाददत्प्रीत्या पश्यन्तीनाञ्चयोषिताम् ३२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशङ्खचूडवधोनामचतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ३४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ गोप्यःकृष्णेवनंयातेतमनुद्रुतचेतसः॥ कृष्णलीलाःप्रगायन्त्योनिन्युर्दुःखेनवासरान् १ गोप्यऊचुः ॥ वामबाहुकृतवामकपोलोवल्गि

वाके शिरकी मणि लेवे के लिये पीछे भाजत भये और बलदेवजी स्त्रीनकी रक्षाके लिये ठाड़े होतभये ३० हे राजन् परीक्षित्! थोड़ीसी दूर जायके श्रीकृष्णचन्द्र दुष्टहै मन जाको ऐसो शंखचूड़ है ताके मुष्टिक मारिके शिरसहित माथे की मणिकूं लेतभये ३१ श्रीकृष्णचन्द्र या प्रकार शंखचूड़ दैत्य कों मारिके प्रकाशयुक्त जो मणिहै ताय लैके समस्त स्त्रीनके देखत बड़े भय्या बलदेवजीको प्रसन्नता ते देत भये ३२ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेशंखचूडवधोनामचतुस्त्रिंशत्तमोऽध्यायः ३४ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

( पञ्चत्रिंशेवनंयातेकृष्णेगोकुलयोषितः ॥ युग्मश्लोकाभ्यांगीतेननिन्युर्दुःखेनवासरान् १ पैंतीसवें अध्याय में कृष्णजी के वन चले जानेमें गोकुलकी स्त्रिया दो श्लोक के गीतसूं दुःखसूं दिनों को वितातीभई १ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्र जब वनमेंगये तब श्रीकृष्णमें लगे हैं मन जिनके ऐसी गोपी विरहमें उनकी लीलानको गाय गायके बड़ेकष्टते दिननकूं व्यतीत

करतभई १ अब गोपी आपुसमें कहे हैं हे गोपियो! वाई भुजापै वांयें कपोलकों धरिके भृकुटीनकों चढ़ायके मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र अधर के ऊपर वांसुरी कों धरिके कोमल अंगुलीनसूं वाके छिद्रन कूं दाविके जा समय आकाश में हैं गमन जिनको ऐसे देवतान की स्त्री अपने पतिन सहित वासुरी को सुनिके प्रथम आश्चर्य्य मानिके लाजसहित कामदेव के वाणनसूं चित्त जिनने सौंप दिये हैं नारेनकी सुधि जिनकों न रही या प्रकार मोहकों प्राप्त होतभई २।३ हे अवलाओ! यह आश्चर्य्य सुनो हारकी तुल्य निर्म्मल जाकी हँसनि वांसुरी के बजावत समय नीचो मुख करिके जो हँसे है ताकी हारन में प्रकाशित हँसनि होय है अथवा हार की तुल्य छाती में शोभायमान जाकी हँसनि है और छाती में विजलीकी तुल्य प्रकाशमान स्थिर लक्ष्मी जाके रहै पीड़ित जननको सुख देन वारो यह नन्दको पुत्र जा समय वासुरी कूं बजावे है तब दूरिते वांसुरी को शब्द श्रवण करिके हरिगये हैं चित्त जिनके ऐसे गौ बैल हरिणन के समूह के समूह दन्तन ते कौर काढ़िके वाह पकरे भये कानन को ऊँचे करिके सोवत से चित्र लिखेकी तुल्य ठाढे होतभये अज्ञानी पशुपक्षीन की यह दशाहै यह आश्चर्य्य है ४।५ अब अचेतन नदीन में आश्चर्य्य है यह कहे हैं हे सखी! मोर॰

तभ्रुरधरार्पितवेणुम्॥ कोमलाङ्गुलिभिराश्रितमार्गं गोप्यईरयतियत्रमुकुन्दः २ व्योमयानवनिताःसहसिद्धैर्विस्मितास्तदुपधार्य्यसलज्जाः॥ काममार्गणस मर्पितचित्ताःकश्मलंययुरपस्मृतनीव्यः ३ हन्तचित्रमबलाःशृणुतेदं हारहासउरसिस्थिरविद्युत्॥ नन्दसूनुरयमार्त्तजनानांनर्मदोयर्हिकूजितवेणुः ४ वृन्दशो व्रजवृषामृगगावोवेणुवाद्यहृतचेतसआरात्॥ दन्तदष्टकवलाधृतकर्णानिद्रितालिखितचित्रमिवासन् ५ बर्हिणस्तवकधातुपलाशैर्बद्धमल्लपरिबर्हविडम्बः॥ कर्हिचित्सबलआलिसगोपैर्गाःसमाह्वयतियत्रमुकुन्दः ६ तर्हिभग्नगतयःसरितोवै तत्पदाम्बुजरजोऽनिलनीतम्॥ स्पृहयतीर्वयमिवाबहुपुण्याः प्रेमवेपित भुजास्स्तिमितापः ७ अनुचरैःसमनुवर्णितवीर्य्यआदिपूरुषइवाचलभूतिः॥ वनचरोगिरितटेपुचरन्तीर्वेणुनाऽऽह्वयतिगाःसयदाहि ८ वनलतास्तरवआत्मनि विष्णुं व्यञ्जयन्त्यइवपुष्पफलाढ्याः॥ प्रणतभारविटपामधुधाराःप्रेमहृष्टतनवःससृजुःस्म ९ दर्शनीयतिलकोवनमालादिव्यगन्धतुलसीमधुमत्तैः॥ अलिकु

पुच्छ खरिया गेरु मनशिल पात इनसूं मल्लकी तुल्य स्वरूपकरिके कभऊं एक बलदेव भय्या सहित गोपनसहित जो मुकुन्द हैं सो जा समय वांसुरी बजायके गौवनको बुलावे हैं ता समय वांसुरी को शब्द श्रवण करिके नदीन के प्रवाह बहते सूं बन्द होयजाय हैं और पवन सूं उड़िके गई जो ताके चरणन की रज है ताकूं हमारी तुल्य आकांक्षा करे हैं और हमारीही तुल्य नहीं है उत्कृष्ट पुण्य जिनके ऐसी नदीन कूं मिले नहीं है प्रेम ते जिनकी लहर कँपे जल जिनके निश्चल होय जाइ हैं ६।७ गोप ग्वालबाल देवता जिनके यशकूं गावें नारायणकी तुल्य सदा स्थिरहै लक्ष्मी जाके वनको विचरनवारो कृष्ण जा समय गोवर्द्धन पर्व्वतकी शिखर पै चरें जे गौ हैं तिनें वासुरी बजायके बुलावे है ता समय फूल फल जिनमें लगे उनके बोझते शाखा जिनकी झुकि रहीं प्रेमकरिके हर्षित हैं चित्त जिनके ऐसे वनके लता वृक्ष अपनपे में विष्णुकों प्रगटकरतसे मकरन्दकी धारा बहावतभये ८।९ सुन्दरनमें अतिसुन्दर अथवा सुन्दर देखिवे लायक है सामरे ललाट में केशर को तिलक जिनके वनमालानमें दिव्यहै सुगन्धि जाकी ऐसी तुलसी की सुगन्धि सों मतवारे भौंरान के समूह तिनको मिलो भयो गीत बड़ो उच्च शब्द ताय आदर से ग्रहण करिके अधर के ऊपर वाहुरी कू

धरिके वजावैं हैं ता समय सरोवरन में सारस हंस और पक्षीनके चित्त हरेगये आयके श्रीकृष्णचन्द्र के पास बैठतभये कैसे पक्षी हैं चित्तकों रोकें नेत्रनकों मूंदे मौनकों धारणकरे हैं १० । ११ हे गोपियो ! मालान के जे कानन में कुण्डल हैं तिनसूं शोभायमान भयो है आनन्द जाके ऐसो बलदेव भय्या सहित कृष्ण सब विश्वकों आनन्द देकै वासुरी के शब्द सों पूर्ण करे ता समय या महान् कृष्णको अपराध न होय ऐसे मेघ मनमें शङ्का मानिके मन्द मन्द गरजे हैं और अपने मित्र श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर फूल वर्षावें हैं छत्र करिके छाया करे हैं सो वह मेघ याको सांचो मित्र है यह साभरो है यह साभरो है १२ । १३ हे यशोदा ! अनेक प्रकार के गोपनके खेलनमें निपुण ऐसो तुम्हारो पुत्र अधर के ऊपर वासुरी कों धरिके आपसे आपही सीखे ऐसे षड्ज निषाद ऋ-षभ गान्धार कूं आदिलेके स्वर हैं तिनके आलापवे के भेद उठावत भयो ता समय इन्द्र महादेव ब्रह्मा ये हैं मुख्य जिनमें ऐसे बुद्धिमान् देवता हैं ते मन्द मध्यतार सूं वासुरी कों सुनिके मोहित

लैरलघुगीतमभीष्टमादियन्यर्हिसन्धितवेणुः १० सरसिसारसहंसविहङ्गाश्चारुगीतहृतचेतसएत्य ॥ हरिमुपासततेयतचित्ताहन्तमीलितदृशोधृतमौनाः ११ सहबलःस्रगवतंसविलासःसानुषुक्षितिभृतोव्रजदेव्यः ॥ हर्षयन्यर्हिवेणुरवेणजातहर्षउपरम्भतिविश्वम् १२ महदतिक्रमणशङ्कितचेतामन्दमन्दमनुगर्ज्जतिमेघः ॥ सुहृदमभ्यवर्षत्सुमनोभिश्छायया चविदधत्प्रतपत्रम् १३ विविधगोपरसेषुविदग्धोवेणुवाद्यउरुधानिजशिक्षाः ॥ तवसुतःसतियदाधरबिम्बेदत्तवेणुरनयत्स्वरजातीः १४ सवनशस्तदुपधार्य्यसुरेशाःशक्रशर्वपरमेष्ठिपुरोगाः ॥ कवयआनतकन्धरचित्ताःकश्मलंययुरनिश्चिततत्त्वाः १५ निजपदाब्जदलैर्ध्वजवज्रनीरजाङ्कुशविचित्रललामैः ॥ व्रजभुवःशमयन्खुरतोदं वर्ष्मधुर्य्यगतिरीडितवेणुः १६ व्रजतितेनवयंसविलासवीक्षणार्पितमनोभववेगाः ॥ कुजगतिंगमितानविदामःकश्मलेनकबरंवसनंवा १७ मणिधरःक्वचिदागणयन्गामालयादयितगन्धतुलस्याः ॥ प्रणयिनोऽनुचरस्यकदांऽसे प्रक्षिपन्भुजमगायतयत्र १८ क्वणितवेणुरववञ्चितचित्ताः कृष्णमन्वसतकृष्णगृहिण्यः ॥ गुणगणार्णमनुगत्यहरिण्योगोपिकाइवविमुक्तगृहाशाः १९ कुन्ददामकृतकौतु

होतभये नीचेकों नारिलचायके कौन स्वरकूं गावें है ऐसे निश्चय नहीं करिसके हैं १४।१५ ध्वजा वज्र कमल अंकुश इनके चित्रविचित्र चिह्न जिनमें ऐसे अपने चरणकमल करिके व्रजभूमिको गौवनके खुर परे ते जो खेद है ताकूं शान्त करतभये मतवारे हाथीकी तुल्य जाकी चलनि ऐसो कृष्ण वासुरीको वजायके जा समय चले हैं ता समय विलासपूर्वक चितवनि सूं राखोहै कामदेवको वेग जिनमें ऐसी हम वृक्षनकी तुल्य जड़ होयके हमकू चोटीकी सुधि न रही और वस्त्रनकी सुधि न रही १६ ।१७ प्यारी है सुगन्धि जाकी ऐसी तुलसीकी मालाकूं पहिरे मणिनकी सुमिरनी हाथमें लैके गौवन को गिनत प्यारे मित्र के कन्धापै हाथ धरिके जा समय गावें हैं और वजी जो वांसुरी ताकी टेर सुनि के चित्त जिनके हरिगये ऐसी हरिणनकी स्त्री हरिणी ते गुणनको समुद्र जो कृष्णचन्द्र ताके पास आयके गोपीन की तुल्य घरकी आशान कूं त्यागि के सेवन करतभई १८ । १९ हे यशोदे ! गोपीन के आनन्द देवे के लिये कुन्दकी मालानसूं आनन्दपूर्वक शृङ्गार जाने किये स्नेहीन के

आनन्दकूं देनवारो यह तेरो पुत्र नन्दकुमार गोप गौवन कूं संगलेके जा समय यमुना में विहार करे है ता समय चन्दन की सी सुगन्धि जामें आवै शीतल जामें स्पर्श है तासों श्रीकृष्णचन्द्र को सन्मान करत अनुकूल मन्द पवन चले है गन्धर्व्वादिक वन्दीजननकीसी नाई बाजे बजावत गायके फूलनकी वर्षा करिके सेवन करतभये २०।२१ व्रजकों गौवनकों हितको करनवारो इन्द्रने जब वर्षाकरी तब गोवर्द्धन उठायके रत्ताकरी वडे वडे ब्रह्मादिक आयके चरणन में प्रणाम करें ऐसो कृष्ण सन्ध्यासमय सब गौवन कों एकत्र करिके मित्र जाके यशकों गावें ऐसो कृष्ण बांसुरी कूं बजावत श्रमभरी शोभा सों आनन्द देत गौवनकी रज जाकी माला में छायरही चन्द्रमाकी तुल्य प्रकाशमान ऐसो यह देवकी के उदरमें प्रकटभयो जो कृष्ण सो हमारे मनोरथ देवे के लिये आवे है २२। २३ कछु एक मन्द मन्द नेत्र जिनके घूमें अपने स्नेहीन कों मानको देनवारो वनमाला कूं पहिरे पके बेरकीसी नाई पांडु जाको मुख कुण्डलनकी कान्ति सूं कोमल कपोलन कूं शोभाय-

कवेपोगोपगोधनवृतोयमुनायाम् ॥ नन्दसूनुरनघेतववत्सोनर्मदःप्रणयिनांविजहार २० मन्दवायुरनुवात्यनुकूलं मानयन्मलयजस्पर्शेन ॥ वन्दिनस्त मुपदेवगणाये वाद्यगीतबलिभिःपरिवव्रुः २१ वत्सलोव्रजगवांयदगध्रोवन्द्यमानचरणःपथिवृद्धैः ॥ कृत्स्नगोधनमुपोह्यदिनान्ते गीतवेणुरनुगेडितकीर्त्तिः २२ उत्सवंश्रमरुचाऽपिदृशीनामुन्नयन्खुररजश्छुरितस्रक् ॥ दित्सयैतिसुहृदाशिषएष देवकीजठरभूरुडुराजः २३ मदविघूर्णितलोचनईषन्मानदःस्वसुहृदांवनमाली ॥ बदरपाण्डुवदनोमृदुगण्डं मण्डयन्कनककुण्डललक्ष्म्या २४ यदुपतिर्द्विरदराजविहारोयामिनीपतिरिवैषदिनान्ते ॥ मुदितवक्त्रउपयाति दुरन्तं मोचयन्व्रजगवांदिनतापम् २५ श्रीशुकउवाच ॥ एवंव्रजस्त्रियोराजन् कृष्णलीलानुगायतीः ॥ रेमिरेऽहस्सुतच्चित्तास्तन्मनस्कामहोदयाः २६ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेवृन्दावनक्रीडायांगोपिकायुगलगीतंनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः ३५ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथतर्ह्यागतोगोष्ठमरिष्टोवृषभासुरः ॥ महीमहाककुत्कायः कम्पयन्खुरविक्षताम् १ रम्भमाणःखरतरं पदाचविलिखन्महीम् ॥ उद्य

मान करत मतवारे हाथी के सो जाको विहार प्रसन्न जाको मुख ऐसो यह यादवन को पति श्रीकृष्णचन्द्र सन्ध्यासमय जैसे चन्द्रमा उदय होयहै तैसे व्रजकी गौ हम हैं बड़ो जो दिन को ताप है ताय दूर करत आवे हैं २४। २५ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र में है जीवन जिनकों और बढ़े हैं उत्सव जिनके ऐसे व्रजकी स्त्री श्रीकृष्णकी लीलान कों गाय गाय के दिनन को वितावत भई २६ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेवृन्दावनक्रीडायांगोपिकायुगलगीतंनामपञ्चत्रिंशोऽध्यायः ३५ ॥ * ॥ * ॥

( षट्त्रिंशेतुहतेऽरिष्टे नारदोक्त्यावलाच्युतौ ॥ वसुदेवसुतौज्ञात्वा कंसोऽक्रूरंसमादिशत् १ गोपीरासान्तरायान्तं शङ्खचूडंनिहत्यस. ॥ अहन्गोपीमहानन्दासहदुष्टमरिष्टकम् २ छत्तीसवें अध्याय में अरिष्टासुर के मारेजाने में कंस नारदजी के कहने सूं बलदेव और कृष्णजी को वसुदेवजी के पुत्र जानकर अक्रूरजीको आज्ञा देताभया १ कृष्णजी गोपियों के रासके भीतर आयेहुये शङ्खचूड को मारकर गोपियों के बड़े आनन्दके न सहनेवाले अरिष्टासुरको भी मार डालतभये २ ) श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार देवता गन्धर्व्वादिक गावें नृत्य करें बाजेनकों बजावें

फूलनकी वर्षा जिनके ऊपर करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कों आये देखिके परमउत्सव भयो याके पीछे ताही समय व्रजमें बैल को रूप धरिके अरिष्टासुर आवतभयो बड़ो है ठाट और देह जाको खुरनसूं खोदी जो पृथ्वी ताकूं कँपावे है १ बहुत रम्हायहै पावन सूं धरती कूं खोदतआवे है पूंछ उठाय के खेतनकी मेडन को सींग के अग्र सूं खोदेहै २ बीच बीच में गोवर करत जाय मूत्र करत जायहै भयानक जाकी आँखिहैं हे राजन् परीक्षित्! अरिष्टासुर के रम्हायवे को कठोर शब्द सुनिके गौवन के स्त्रीन के विना समय गर्भ गिरिपरे डरकेमारे पतन होयगये जाके ठाट के ऊपर पर्व्वत मानि के मेघ आय बैठे हैं तीक्ष्ण पैने जाके सींग ऐसे अरिष्टासुरको देखिके सम्पूर्ण गोप और गोपी भयके मारे डरपतभये हे राजन् परीक्षित्! पशु खिरकन कूं छोडिके डरकेमारे भाजत भये ३।४।५ हे कृष्ण! हे कृष्ण! ऐसे पुकारतभये समस्तव्रजवासी गोविन्दकी शरण आवतभये याके पीछे गोकुलवासीनकों भयके मारे भजते देखिके ६ मति भयकरो याप्रकार सावधान करत अरिष्टासुरको अपने पास बुला-

म्यपुच्छंवप्राणि विषाणाग्रेण चोद्धरन् २ किञ्चित्किञ्चिच्छकृन्मुञ्चन्मूत्रयन्स्तब्धलोचनः ॥ यस्यनिर्ह्रादितेनाङ्गनिष्ठुरेणगवांनृणाम् ३ पतन्त्यकालतो गर्भाः स्रवन्तिस्मभयेनवै ॥ निर्विशन्तिघनायस्यककुद्यचलशङ्कया ४ तन्तीक्ष्णशृङ्गमुद्वीक्ष्य गोप्योगोपाश्चतत्रसुः ॥ पशवोदुद्रुवुर्भीता राजन्सन्त्य ज्यगोकुलम् ५ कृष्णकृष्णेतितेसर्वेगोविन्दंशरणंययुः ॥ भगवानपितद्वीक्ष्यगोकुलंभयविद्रुतम् ६ माभैष्टेतिगिराश्वास्य वृषासुरमुपाह्वयत् ॥ गोपालैः पशुभिर्मन्दत्रासितैःकिमसत्तम ७ बलदर्पहाऽहंदुष्टानां त्वद्विधानांदुरात्मनाम्॥ इत्यास्फोट्याच्युतोऽरिष्टं तलशब्देनकोपयन् ८ सख्युरंसेभुजाभोगंप्र सार्यावस्थितोहरिः ॥ सोऽप्येवंकोपितोऽरिष्टः खुरेणावनिमुल्लिखन् ॥ उद्यत्पुच्छभ्रमन्मेघः क्रुद्धःकृष्णमुपाद्रवत् ९ अग्रन्यस्तविषाणाग्रः स्तब्धासृग्लो चनोऽच्युतम् ॥ कटाक्षिप्याद्रवत्तूर्णमिन्द्रमुक्तोऽशनिर्यथा १० गृहीत्वाशृङ्गयोस्तञ्चअष्टादशपदानिसः ॥ प्रत्यपोवाहभगवान् गजःप्रतिगजंयथा ११ सो पविद्धोभगवता पुनरुत्थायसत्वरः ॥ अपतत्स्विन्नसर्वाङ्गोनिःश्वसन्क्रोधमूर्च्छितः १२ तमापतन्तंसनिगृह्यशृङ्गयोः पदासमाक्रम्यनिपात्यभूतले ॥ नि

वन भये हे मूर्ख! हे असाधु! ग्वाल गौवन के डरपावन ते तोकों कहा होयगो ७ दुष्ट हैं मन जिनके ऐसे तो सारिखे दुष्टनको बल और मद दूरिकरोहों या प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र खम्भ ठोंकिकें अरिष्टासुर कूं क्रोध करायके मित्र के कन्धा पै सर्प के आकार भुजाहै ताकू पसारिके ठाढे होतभये या प्रकार क्रोध जाको करायो ऐसो अरिष्टासुर खुरन ते धरती कूं खोदत पूंछ उठायके बादरन कू इत उत करिके क्रोधकरिके श्रीकृष्णचन्द्र के पास आवतभयो ८।९ आगे कूं सींग जाने करिलिये पलक जिनमें न लगे ऐसी लाल लाल जाकी आँखें ऐसो जो अरिष्टासुरहै सो श्रीकृष्णकी ओर कटाक्ष सूं तिरछो देखिके इन्द्रको छोड़ो वज्र जैसे तैसे जल्दी आवतभयो १० भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अरिष्टासुरके सींग पकरिके जैसे हाथीकों हाथी धक्का देडहै ऐसे अठारहपैर उलटे पावन धकावत भये ११ भगवान् श्रीकृष्णने अरिष्टासुरकों ढकेलि दियो तब फेर उठिके पसीना जाके अंगमें आय गयो क्रोधमें मूर्च्छित होयके बड़े २ श्वास कूं लेत दौरिके आवतभयो १२ श्रीकृष्ण आयो जो अ- रिष्टासुर है ताके सींग पकरिके पृथ्वी पै पछारतभये पाँवते छाती दाबिके जैसे गीले कपड़ा कों निचोरहै तैसे उमेठिके सींग उखारि के मारत भये अरिष्टासुर गिरत भयो चलायमान हैं नेत्र जाके

ऐसो अरिष्टासुर रुधिर कों वमन करत मूत्र गोवर करत पाँवन कूं पटकत कष्टते मरतभयो देवता श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर फूल वर्षाय के स्तुति करतभये १३।१४ या प्रकार अरिष्टासुर कूं मारिके जाति के मित्रन ने स्तुतिकरी तव गोपीन के नेत्रन कूं आनन्द देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र व्रजमें आवतभये १५ अद्भुत जिनके कर्म्म ऐसे श्रीकृष्णने अरिष्टासुर मारो तव देवता केसो जिनके ज्ञान ऐसे भगवान् नारदजी कंसते जाय के कहतभये १६ यशोदा के कन्याभई है और देवकीके कृष्ण भयोहै वलदेव रोहिणी के पुत्रहैं तेरे भयके मारे वसुदेवजी अपने मित्र नन्दजीके घर रातों रात पहुँचाय आये हैं और तैंने भेजे ने सव दैत्य कृष्ण वलदेव ने मारे यह वचन नारदजी को श्रवण करिके कंस कोपसूं विकल इन्द्रिय होतभयो १७। १८ ऐसो कंस वसुदेव के मारिवे के लिये पैनी तरवार लेत भयो तव नारदजी मने करतभये और तिन वसुदेवजी के पुत्र कृष्ण वलदेव ते अपनी मृत्यु जानिके देवकी सहित वसुदेव के पाँवनमें वेड़ी डारतभयो इतनी वात कहिके नारदजी जव गये तव कंस

ष्पीडयामासयथार्द्रमम्बरंकृत्वाविपाणेनजघानसोऽपतत् १३ असृग्वमन्मूत्रशकृत्समुत्सृजन् क्षिपंश्चपादाननवस्थितेक्षणः ॥ जगामकृच्छ्रंनिर्ऋतेरथक्षयं पुष्पैःकिरन्तोहरिमीडिरेसुराः १४ एवंककुद्मिनंहत्वा स्तूयमानःस्वजातिभिः ॥ विवेशगोष्ठंसबलोगोपीनांनयनोत्सवः १५ अरिष्टेनिहतेदैत्येकृष्णेनाद्भुतकर्मणा ॥ कंसायाथाहभगवान्नारदोदेवदर्शनः १६ यशोदायाःसुतांकन्यां देवक्याःकृष्णमेवच ॥ रामञ्चरोहिणीपुत्रं वसुदेवेनबिभ्यता १७ न्यस्तौस्वमित्रेनन्देवै याभ्यान्तेपुरुषाहताः ॥ निशम्यतद्भोजपतिः कोपात्प्रचलितेन्द्रियः १८ निशातमसिमादत्तवसुदेवजिघांसया ॥ निवारितोनारदेनतत्सुतौमृत्युमात्मनः १९ ज्ञात्वालोहमयैःपाशैर्बबन्धसहभार्यया ॥ प्रतियातेतुदेवर्षौकंसआभाष्यकेशिनम् २० प्रेषयामासहन्येतां भवतारामकेशवौ ॥ ततोमुष्टिकचाणूरशलतोशलकादिकान् २१ अमात्यान्हस्तिपांश्चैव समाहूयाहभोजराट् ॥ भोभोनिशम्यतामेतद्वीरचाणूरमुष्टिकौ २२ नन्दव्रजेकिलासाते सुतावानकदुन्दुभेः ॥ रामकृष्णौततोमह्यं मृत्युःकिलनिदर्शितः २३ भवद्भ्यामिहसंप्राप्तौ हन्येतांमल्ललीलया ॥ मञ्चाःक्रियन्तांविविधामल्लरङ्गपरिश्रिताः ॥ पौराजानपदाःसर्व्वे पश्यन्तुस्वैरसंयुगम् २४ महामात्रत्वयाभद्ररङ्गद्वार्युपनीयताम् ॥ द्विपःकुवलयापीडोजहितेनममाहितौ २५ आरभ्यतांधनु

केशीकूं वुलाय के भेजतभयो और राम कृष्णकों तू मारि आउ यह कहत भयो ता पीछे मुष्टिक चाणूर शल तोशल आदि लैके जे मल्लहैं तिनें वुलाय के और मंत्रीन कूं वुलाय के और हाथीन के महावतनकूं वुलायके भोजवंशीनको राजा कंस वोलतभयो हे वीर! हे चाणूर! हे मुष्टिक! यह मेरी वात श्रवण करो १९।२०।२१।२२ नन्दके गोकुल में वसुदेव के पुत्र कृष्ण वलदेव रहे हैं उनते विधाता नारदजीने मेरी निश्चय मृत्यु वताई है २३ ये जव आवें ता समय पावनसूं दाविके मल्ललीला करिके मारि डारियो और मल्लन की जो रंगभूमि है तामें अनेकप्रकार के मंचानन कूं वनावो पुरवासी और देशवासी सम्पूर्ण तिनपै वैठिके मल्लनकी कुश्ती देखेंगे २४ हे महावत! मद्गलरूप कुवलयापीड़ हाथी कूं रंगभूमि के दरवाजे पै ठाढ़ो करदेउ मेरे वैरी कृष्ण वलदेव आवें तव उनें कुवलयापीड़ हाथी पै मरवाय डारियो और चतुर्दशी के दिन विधिपूर्व्वक धनुर्यज्ञकी त्यारी करो और सम्पूर्ण कामनान के पूर्ण करनवारे महादेवजी के पूजन के लिये पवित्र पवित्र

पशु मारिकेलावो २५ । २६ अपने अर्थके तत्त्वको जाननवारो कंस अपने टहलुआनकूं या प्रकार आज्ञादेके और यादवनमें श्रेष्ठ जो अक्रूर हैं तिनें बुलायके हाथ सूं हाथ पकरिके यह कहतभयो २७ हे दानपति अक्रूर ! तुम एक मेरो मित्रताको कार्य्यकरो या समय भोजवंशी यादवनमें और कोई तुम ते सिवाय आदरसहित अतिशय करिके हितको करनवारो नहीं है २८ बडे कार्य्य के करनवारे साधु अक्रूर तुमहो तिनको मैंने आश्रय लीनो है जैसे इन्द्र विष्णुको आश्रय लैके अपने मनोरथकू पायगयो २९ अब तुम नन्द के व्रजकों जावो ता नन्दके व्रजमें वसुदेव के पुत्र रहे हैं तिनें या रथ में बैठारिके शीघ्रही लैआवो ३० विष्णुको आश्रय लैके देवतानने मेरे मारिवे के लिये कृष्ण बलदेव प्रकट करे हैं नन्दते आदिलैके सम्पूर्ण व्रजवासीनसहित कृष्ण बलदेवकों यहां लेआवो और कहियो कि राजा कंसको चलिके भेंट देआवो ३१ यहां लिवायके लावोगे तब कालकी तुल्य कुवलयापीड़ हाथी पै घात कराऊँगो हाथीतें कदाचित् छूटि जायँगे तो बिजली

र्यागश्चतुर्दश्यांयथाविधि ॥ विशसन्तुपशून्मेध्यान् भूतराजायमीढुषे २६ इत्याज्ञाप्यार्थतन्त्रज्ञ आहूययदुपुङ्गवम् ॥ गृहीत्वापाणिनापाणिंततोऽक्रूरमुवाचह २७ भोभोदानपतेमह्यं क्रियतांमैत्रमादृतः ॥ नान्यस्त्वत्तोहिततमोविद्यतेभोजवृष्णिषु २८ अतस्त्वामाश्रितःसौम्य कार्य्यगौरवसाधनम् ॥ यथेन्द्रोविष्णुमाश्रित्य स्वार्थमध्यगमद्विभुः २९ गच्छनन्दव्रजंतत्र सुतावानकदुन्दुभेः ॥ आसातेताविहानेन रथेनानयमाचिरम् ३० निसृष्टःकिलमेमृत्युर्देवैर्वैकुण्ठसंश्रयैः ॥ तावानयसमंगोपैर्नन्दाद्यैःसाभ्युपायनैः ३१ घातयिष्यइहानीतौकालकल्पेनहस्तिना ॥ यदिमुक्तौततोमल्लैर्घातयेवैद्युतोपमैः ३२ तयोर्निहतयोस्तप्तान् वसुदेवपुरोगमान् ॥ तद्वन्धून्निहनिष्यामि वृष्णिभोजदशार्हकान् ३३ उग्रसेनञ्चपितरं स्थविरंराज्यकामुकम् ॥ तद्भ्रातरंदेवकञ्चयेचान्येविद्विषोमम ३४ ततश्चैषामहीमित्र भवित्रीनष्टकण्टका ॥ जरासन्धोममगुरुर्द्विविदोदयितःसखा ३५ शम्बरोनरकोबाणोमय्येवकृतसौहृदाः ॥ तैरहंसुरपक्षीयान् हत्वाभोक्ष्येमहींनृपान् ३६ एतज्ज्ञात्वानयक्षिप्रं रामकृष्णाविहार्भकौ ॥ धनुर्मखनिरीक्षार्थंद्रष्टुंयदुपुरश्रियम् ३७ अक्रूरउवाच ॥ राजन्मनीषितंसम्यक्तव

तुल्य जे मल्ल तिनपै घात कराऊँगो ३२ कृष्ण बलदेव जासमय हत होय जायँगे तब उनके दुःखके मारे व्याकुल ऐसे वसुदेव तें लेके तिनके भय्या बन्धून कूं मरवाऊंगो और वृष्णि भोज दशार्ह वंश में भये जे यादव तिन सबको मरवाऊँगो ३३ और उग्रसेन मेरो वृद्धपिता है तो भी जाके राज्य की चाहनाहै याहू कूं मरवाऊँगो और ताके भय्या देवककों और मेरे वैरी जितने हैं तिनकों सबकों मरवाऊँगो ३४ ताके पीछे हे मित्र अक्रूर ! यह पृथ्वी कण्टकरहित होयगी जरासन्धहै सो मेरो श्वशुर है द्विविद मेरो प्यारो मित्र है ३५ शम्बरासुर नरकासुर बाणासुर इनने मोमें स्नेह कियोहै इनकों संग लेके देवतानकी ओर के राजाहैं तिनकूं मारिके पृथ्वी को भोग करूंगो यह बात अपने मनमें जानिके राम कृष्ण बालकन कों यहां शीघ्र लिवाय आवो वहां जायके यह कहियो मामा धनुर्यज्ञ करे हैं ताकूं चलिके देखिआवो यादवनको पुर मथुराहै ताकी शोभा देखि आवो ३६।३७ यह वचन राजा कंसको श्रवण करिके अक्रूरजी बोले हे राजन् कंस ! तुमने भलो

विचारो है तुम्हारी मृत्युको दूर करनवारो यह उपाय है परन्तु होने और न होने में मनुष्य समता करे दैव जो प्रारब्ध है सोही फल को दाताहै ३८ यह पुरुष दैव करिके हत जो मनोरथ हैं तिनकूं ऐसे कहिके करे है जो मनोरथ पूर्ण होयजाय तब तो मन में हर्ष माने है न होय तब शोक करे है यामें कहा ध्वनि निकसी कि तुम कहोहौ कृष्ण बलदेव कों मरवाऊँगो न जाने वेई तुमकों मारें तथापि तुम्हारी आज्ञा करूंगो ३९ या प्रकार राजा कंस अक्रूर कों आज्ञादेके मंत्रिनको छोड़िके महलमें जातभयो तैसे अक्रूर अपने घर जातभये ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरसम्प्रेषणंनामषट्त्रिंशोऽध्यायः ३६ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( सप्तत्रिंशेहतेकेशिन्यच्युतोभाविकर्मभिः ॥ नारदेनस्तुतःक्रीडन् व्योमासुरमथावधीत् १ वृषवेषासुरंयद्वत्केशिनंहयवेषिणम् ॥ कंसप्राणसखंहत्वा कंसंव्यसुमिवाकरोत् २ सैंतीसवें अध्याय में

वस्त्वावद्यमार्जनम् ॥ सिद्ध्यसिद्ध्योःसमंकुर्याद्दैवंहिफलसाधनम् ३८ मनोरथान्करोत्युच्चैर्जनोदैवहतानपि ॥ युज्यतेहर्षशोकाभ्यां तथाऽप्याज्ञांकरोमिते ३९ श्रीशुकउवाच ॥ एवमादिश्यचाक्रूरं मन्त्रिणश्चविसृज्यसः ॥ प्रविवेशगृहंकंसस्तथाऽक्रूरःस्वमालयम् ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धे पूर्वार्द्धेऽक्रूरसम्प्रेषणंनामषट्त्रिंशोऽध्यायः ३६ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ केशीतुकंसप्रहितःखुरैर्महीं महाहयोनिर्जरयन्मनोजवः ॥ सटावधूताभ्रविमानसंकुलं कुर्वन्नभोहेषितभीषिताखिलः १ तंत्रासयन्तंभगवान्स्वगोकुलं तद्धेषितैर्वालविघूर्णिताम्बुदम् ॥ आत्मानमाजौमृगयन्तमग्रणीरुपाह्वयत्सव्यनदन्मृगेन्द्रवत् २ सतंनिशाम्याभिमुखोमुखेनखं पिबन्निवाभ्यद्रवदत्यमर्षणः ॥ जघानपद्भ्यामरविन्दलोचनंदुरासदश्चण्डजवोदुरत्ययः ३ तद्वञ्चयित्वातमधोक्षजोरुषाप्रगृह्यदोर्भ्यांपरिविध्यपादयोः ॥ सावज्ञमुत्सृज्यधनुःशतान्तरे यथोरगंतार्क्ष्यसुतोव्यवस्थितः ४ सलब्धसंज्ञःपुनरुत्थितोरुषाव्यादायकेशीतरसाऽपतद्धरिम् ॥ सोऽप्यस्यवक्त्रेभुजमुत्तरंस्मयन् प्रवेशयामा

कृष्णजी केशीराक्षस के मारेजाने में नारदजी से स्तुति को प्राप्त होकर व्योमासुर को मारते भये १ बैलके वेषवाले अरिष्टासुर और घोड़ेके वेषवाले केशीराक्षस कंस के प्राणके तुल्य मित्रको कृष्णजी मारकर कंसको प्राणरहितकी नाई करदेतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहैहै हे राजन् परीक्षित् ! मनहू ते है अधिक वेग जाको ऐसो कंसको पठायो केशी दैत्य बडे घोड़ाको रूपधरिके टापन तें पृथ्वी कूं खोदत फुरहरी लैके कन्धाके ऊपर बारन सूं आकाश में इत उत विमानन कों चलायमान करत आवतभयो हींसने मेंही समस्त विश्व जाने डरपायो है कठोर हींसनसूं गौवन के समूहन कों भय जाने करयो पुच्छ हलाय बादर जाने चलायमान किये युद्ध करिबे कूं श्रीकृष्णचन्द्र कूं ढूंढे ऐसे केशी दैत्यकों भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र आगे निकसिके अपने पास बुलावतभये तब श्रीकृष्ण कूं देखिके सिंहकी तुल्य शब्द करनभयो १ । २ केशी श्रीकृष्णकों देखिके मुख सूं मानों आकाशकूं पीजायगो ऐसे मुखकों फारिके सम्मुख दौरिके धावत भयो कोई जाकों जीति न सके बड़ो जाके वेग महादुःख करिके जीत्यो जाय ऐसो केशीदैत्य कमलदललोचन भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके पिछिले पावनकी दुलत्ती मारतभयो ३ इन्द्रियनकी जिनमें पहुँच नहीं ऐसे भगवान् श्री

कृष्णचन्द्र ता दैत्यकी दुलत्ती बचायके क्रोधकरि हाथनसों वाके दोनों पाँव पकरिके घम घम फिरायके जैसे गरुड़ सर्पकूं फेंकि देयहै ऐसे अवज्ञा करिके सौ धनुपऊपर फेंकिके ठाढ़े होतभये ४ जब चेत जाको भयो ऐसो केशी दैत्य फेरि उठिके मुख फारिके क्रोधयुक्त दौरिके श्रीकृष्णके पास आवत भयो तब कृष्णजी उसके मुँहमें हँसकर बायें भुजाकों इसप्रकार प्रवेश करदेतेभये जैसे बिल में साप प्रवेश करजाता है ५ जैसे तप्त लोहलगे तें जरे है ऐसे भगवान्की भुजालगे ते केशीके दात उखरिके गिरतभये औषध न करनेसे जैसे जलन्धररोग उदर में बढ़े है ऐसे केशीके उदरमें श्रीकृष्णचन्द्रकी भुजा फूलतभई ६ केशी के उदर में फूली जो श्रीकृष्णकी भुजाहै तासों श्वास जाको रुकिगयो अङ्ग में पसीना जाके आयगयो नेत्रन के तारे निकसिआये ऐसो केशी पाँवन को पटकत लीदकरत प्राणरहित होयके पृथ्वीमें गिरतभयो ७ पकी ककरीकी तुल्य विदीर्ण और प्राण जाके निकसिगये ऐसो जो केशी को देह ताते बड़ी है भुजा जाकी ऐसे श्रीकृष्ण अपनी भुजा कूं निकासिके गर्व्व जिनके नहीं बिना परिश्रमही शत्रु जिनने मारयो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर पुष्पनकी वर्षा करिके आश्चर्य्य मानिके देवता स्तुति करत भये ८ श्रीशुकदेवजी कहे

सयथोरगंबिले ५ दन्तानिपेतुर्भगवद्भुजस्पृशस्तेकेशिनस्तप्तमयःस्पृशोयथा ॥ बाहुश्चतद्देहगतोमहात्मनोयथाऽऽमयःसंववृधेउपेक्षितः ६ समेधमानेनसकृ
ष्णबाहुना निरुद्धवायुश्चरणांश्चविक्षिपन् ॥ प्रस्विन्नगात्रःपरिवृत्तलोचनःपपातलेण्डंव्यसृजन्क्षितौव्यसुः ७ तद्देहतःकर्कटिकाफलोपमाद्व्यसोरपाकृष्यभु
जंमहाभुजः ॥ अविस्मितोऽयत्नहतारिरुत्स्मयैःप्रसूनवर्षैर्दिविपद्भिरीडितः ८ देवर्षिरुपसंगम्य भागवतप्रवरोनृप ॥ कृष्णमक्लिष्टकर्माणं रहस्येतदभाषत ९
कृष्णकृष्णाप्रमेयात्मन् योगेशजगदीश्वर ॥ वासुदेवाखिलावास सात्वतांप्रवरप्रभो १० त्वमात्मासर्वभूतानामेकोज्योतिरिवैधसाम् ॥ गूढोगुहाशयःसा
क्षी महापुरुषईश्वरः ११ आत्मनात्माश्रयःपूर्वं माययाससृजेगुणान् ॥ तैरिदंसत्यसङ्कल्पः सृजस्यत्स्यवसीश्वरः १२ सत्वंभूधरभूतानां दैत्यप्रमथरक्षसा
म् ॥ अवतीर्णोविनाशाय सेतूनांरक्षणायच १३ दिष्ट्यातेनिहतोदैत्योलीलयाऽयंहयाकृतिः ॥ यस्यह्रेषितसंत्रस्तास्त्यजन्त्यनिमिषादिवम् १४ चाणूरं

हैं हे राजन् परीक्षित् ! भक्तनमें श्रेष्ठ श्रीनारदजी क्लेशरहित हैं कर्म्म जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के पास आयके एकान्त में यह कहत भये ९ हे कृष्ण ! हे कृष्ण! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिबे में आवै है स्वरूप जिनको ऐसे योगके ईश ! हे जगत्के ईश्वर ! हे वासुदेव! हे अखिलावास अर्थात सबके आश्रय ! हे सात्वतप्रवर अर्थात् सब यादवन में श्रेष्ठ! हे प्रभो! १० जैसे काष्ठनमें ज्योति तैसे सब प्राणीन में व्यापक गूढ़ अर्थात् सब में रहो हौ परन्तु उनको दिखाई नहीं देउहो क्यों बुद्धिके परेहो साक्षीहौ स्वरूप देखिबे में नहीं आवै है महापुरुष ईश्वरहौ ११ मैं ईश्वर हू और सब मेरे वशहैं यह काहे ते तहां नारदजी कहे हैं अपने अधीन जो तुमहौ सो प्रथम माया करिके सत्त्व रज तम इन गुणन कूं उत्पन्न करिके सम्पूर्ण विश्व कों उत्पन्न करो हौ पालन और संहार करो हौ और फेर वैसे हौ सत्यसङ्कल्प अर्थात् काहू साधन की अपेक्षा नहीं है या कारण तुमहीं ईश्वरहौ १२ सो तुम राजारूप जो दैत्य राक्षस हैं तिनके नाश करिबे के लिये और धर्म मर्यादानकी रक्षा करिबे के लिये अवतार लियो है १३ घोड़ा के रूपकों धरिके यह दैत्य आयो सो लीला करिके तुमने मारयो यह बड़ो मङ्गल भयो जाके हींसन को शब्द सुनिके भयके मारे

देवता स्वर्ग कूं त्यागिदेइ हैं १४ हे विभो अर्थात् समर्थ ! परसों के दिन तुम्हारे हाथन ते चाणूर मुष्टिक और मल्लन कूं तथा कुवलयापीड़ हाथी कों कंसकों मारो ऐसो देखोंगो १५ ता कंसके मरे पीछे शंखासुर कालयवन मुरदैत्य नरकासुर इनको वध देखोंगो स्वर्ग में ते इन्द्रकूं जीतिके कल्पवृक्ष कों लावोगे ताय देखोंगो १६ अपनो पराक्रम मोलदेके राजानकी कन्यानकों व्याहोगे सो देखोंगो हे जगत् के पति ! द्वारका में जायके नृगराजा कों पापसूं छुडावोगे सो देखोंगो १७ जाम्बवती स्त्री व्याहिके स्यमन्तकमणिकूं दायजेमें लावोगे सो देखोंगो सादीपनि गुरुके अपने धामते मरे पुत्र सजीव लायके देउगे सो देखोंगो १८ मिथ्यावासुदेव को मारिके काशीपुरी को जरावोगे दन्तवक्र कों मारोगे राजा युधिष्ठिर के यज्ञ में शिशुपाल को मारोगे ताय मैं देखोंगो १९ द्वारकावास करिके जे जे लीला करोगे तिन लीलानकों कवीश्वर पृथ्वी में गावेंगे सो सब हम देखेंगे २० याके पीछे कालरूप तुम या पृथ्वी को बोझ उतारिवे के लिये अर्जुन के रथवान् होयके सैन्यानकूं मारोगे

मुष्टिकंचैव मल्लानन्यांश्चहस्तिनम् ॥ कंसंचनिहतंद्रक्ष्ये परश्वोऽहनितेविभो १५ तस्यानुशङ्खयवनमुराणांनरकस्यच ॥ पारिजातापहरणमिन्द्रस्यचपराजयम् १६ उद्वाहंवीरकन्यानां वीर्यशुल्कादिलक्षणम् ॥ नृगस्यमोक्षणंपापाद्द्वारकायांजगत्पते १७ स्यमन्तकस्यचमणेरादानंसहभार्यया ॥ मृतपुत्रप्रदानंच ब्राह्मणस्यस्वधामतः १८ पौण्ड्रकस्यवधंपश्चात्काशिपुर्याश्चदीपनम् ॥ दन्तवक्रस्यनिधनंचैद्यस्यचमहाक्रतौ १९ यानिचान्यानिवीर्याणि द्वारकामावसन्भवान् ॥ कर्त्ताद्रक्ष्याम्यहंतानि गेयानि कविभिर्भुवि २० अथतेकालरूपस्य क्षपयिष्णोरमुष्यवै ॥ अक्षौहिणीनांनिधनं द्रक्ष्याम्यर्जुनसारथेः २१ विशुद्धविज्ञानघनंस्वसंस्थया समाप्तसर्वार्थममोघवाञ्छितम् ॥ स्वतेजसानित्यनिवृत्तमायागुणप्रवाहंभगवन्तमीमहि २२ त्वामीश्वरंस्वाश्रयमात्ममायया विनिर्मिताशेषविशेषकल्पनम् ॥ क्रीडार्थमद्यात्तमनुष्यविग्रहं नतोऽस्मिधुर्यंयदुवृष्णिसात्वताम् २३ श्रीशुकउवाच ॥ एवंयदुपतिंकृष्णंभागवतप्रवरोमुनिः ॥ प्रणिपत्याभ्यनुज्ञातोययौतद्दर्शनोत्सवः २४ भगवानपिगोविन्दो हत्वाकेशिनमाहवे ॥ पशूनपालयत्पालैः प्रीतैर्व्रजसुखावहः २५ एकदातेप

ताय देखेंगे २१ केवल ज्ञानही है एक मूर्त्ति जिनकी याही ते स्वरूपानन्द सम्यक्प्रकार सूं प्राप्त भये हैं मनोरथ जिनके फलसहित है इच्छा जिनकी अपने तेज से नित्य माया सूं निवृत्त और छः प्रकार के ऐश्वर्ययुक्त जो तुम हो तिन की शरण प्राप्त भयो हों २२ तुम ईश्वर हो अर्थात् औरन के वश कब्नवारेहौ अपने आश्रय और के वश नहींहौ अपने अधीन जो माया तासूं महत्तत्त्व अहंकारते आदि लैके समस्त तत्त्व क्रीड़ा करिबे के लिये जिनने रचेहैं और ग्रहण कियो है मनुष्यरूप जिनने यदु वृष्णि सात्वतन में श्रेष्ठ जो तुमहो तिनकूं नमस्कार है २३ अब श्रीशुकदेव जी कहे है हे राजन् परीक्षित् ! भक्तन में श्रेष्ठ मननशील श्रीकृष्णचन्द्रके दर्शनमें बड़ोहै उत्सव जिनके ऐसे नारदजी या प्रकार यादवनके पति श्रीकृष्णचन्द्र तिनकूं प्रणामकरि आज्ञालेके जातभये २४ व्रजवासीनके सुखके करनवारे भगवान् गोविन्द श्री कृष्ण युद्धमें केशीकों मारिके पशूनके पालन करनवारे जे ग्वालहैं तिनसहित पशून कूं पालन करतभये २५ एकसमय गौनन के पालनकर्त्ता

ग्वालबाल हैं ते गोवर्द्धन पर्व्वत के शिखर पै गौवन कों चरावत चोर पालन कों मिष करिके छिपा छिपी को खेल करतभये २६ हे राजन् परीक्षित् ! ता खेल में कितेकहू बालक चोर बने और कितेकहू रखवारे बने कितेकहू भेड बने ऐसे निर्भय होयके खेलत भये २७ इतनेमें बडो मायावी मयदैत्य को पुत्र व्योमासुर गोपाल को रूप धरिके चोर बनिके जे बालक भेड़ बने हैं तिनमें ते चुरायके लेजातभयो २८ व्योमासुर जे बालक भेड बने हैं तिनमें ते चुराय के पर्व्वत की गुफामें धरिके शिलासे गुफाको द्वार मूंदतभयो तिनमें से कोई चार पांच बाकी रहिगये २९ साधुनकों शरण के देनवारे श्रीकृष्णचन्द्र मनमें विचार करो कि हम तो खेलकरो हैं यह साचोहीं चोर आय पहुँच्यो ऐसे ता व्योमासुरकी चोरी जानिके गोपनकों संग लैके जाय जो व्योमासुरहै ताकूं जैसे सिंह बल करिके भेड़ियाकूं पकरे है ऐसे पकरतभये ३० वली व्योमासुर पर्व्वतकी बराबर अपनो रूप धरिके अपनेकों छुड़ायो चाहै परन्तु नहीं छूटतभयो श्रीकृष्ण ने पकरो है तासों आतुरहै ३१ अच्युत जो

शून्पालांश्चारयन्तोऽद्रिसानुषु ॥ चक्रुर्निलायनक्रीडाश्चोरपालापदेशतः २६ तत्रासन्कतिचिच्चोराः पालाश्चकतिचिन्नृप ॥ मेषायिताश्चतत्रैके विजहुरकुतोभयाः २७ मयपुत्रोमहामायोव्योमोगोपालवेषधृक् ॥ मेषायितानपोवाह प्रायश्चोरायितोबहून् २८ गिरिदर्य्यांविनिक्षिप्यनीतंनीतंमहाऽसुरः ॥ शिलयापिदधेद्वारश्चतुःपञ्चावशेषिताः २९ तस्यतत्कर्मविज्ञाय कृष्णःशरणदःसताम् ॥ गोपान्नयन्तञ्जग्राह वृकंहरिरिवौजसा ३० सनिजंरूपमास्थाय गिरीन्द्रसदृशंबली ॥ इच्छन्विमोक्तुमात्मानं नाशक्नोद्ग्रहणातुरः ३१ तन्निगृह्याच्युतोदोर्भ्यां पातयित्वामहीतले ॥ पश्यतांदिविदेवानां पशुमारममारयत् ३२ गुहापिधानंनिर्भिद्य गोपान्निःसार्यकृच्छ्रतः ॥ स्तूयमानःसुरैर्गोपैः प्रविवेशस्वगोकुलम् ३३ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे व्योमासुरवधोनामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ३७ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अक्रूरोऽपितांरात्रिं मधुपुर्यांमहामतिः ॥ उषित्वारथमास्थाय प्रययौनन्दगोकुलम् १ गच्छन्पथिमहाभागो भगवत्यम्बुजेक्षणे ॥

श्रीकृष्ण हैं सो व्योमासुरकी दोनों भुजा पकरिके पृथ्वी में पटकिके स्वर्गके देवतानके देखत देखत श्वास घोटिके मारतभये ३२ गुफाके ढकनाकों फोरिके गोपन कों कष्ट ते बाहर निकासि के ऊपर देवता विमाननमें स्तुतिकरैं पृथ्वीमें गोप जिनकी स्तुतिकरैं ऐसे श्रीकृष्ण अपने गोकुलमें आवतभये ३३ इति श्रीमन्महाभागवततात्पर्यविषयेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धे व्योमासुरवधोनामसप्तत्रिंशोऽध्यायः ३७॥

( अष्टत्रिंशेऽथवाध्यायेऽक्रूरोगोकुलंगतः ॥ तथैवरामकृष्णाभ्यांगृहंनीत्वासुसत्कृतः १ प्रातःकेशिवधेवृत्तेद्वादशेनिर्गतेमुनौ ॥ ततोव्योमेहतेऽक्रूरःसायंगोकुलमागमत् २ अड़तीसवें अध्याय में जैसे ध्यान करतेहुये अक्रूरजी गोकुलको गये तैसेही बलदेवजी और कृष्णजीने घरमें लेजाकर अच्छी तरहसे सत्कार किया १ प्रातःकाल बारहवें केशी राक्षसके नाशहोजानेमें नारदमुनिके चलेजाने में फिर व्योमासुर के नाश होजानेमें सांझ को अक्रूरजी गोकुल में प्राप्त होजातभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहै हैं हे राजन् परीक्षित् ! बड़ी है बुद्धि जिनकी ऐसे अक्रूरजी वा दिन रात्रि कू मधु

पुरी में वसि के प्रातःकाल रथमें बैठि के नन्दजी के गोकुल में जातभये १ बडो है भाग्य जिनको ऐसे अक्रूरजी मार्ग में जात कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र में परमभक्ति कूं पावतभये और यह विचार करतभये २ मैंने कौन मंगलकर्म्म करो है अथवा तपकरो है या सत्पात्रन कूं दानकरो है जाके प्रभावते ब्रह्मा महादेव के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् तिनको दर्शन करूंगो ३ मोको श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन होयगो यह मैं दुर्लभमानूं हूं विषयन में है मन जाको शूद्रकुलमें जन्म ऐसे पुरुष कों वेद को उच्चारण जैसे दुर्लभहै ४ ऐसे मतकहो श्रीकृष्णको दर्शन होय किन्तु अधम जो मैं हूं ताकूं श्री-कृष्णको दर्शन निश्चय होइगो जैसे नदीन के प्रवाह में वहे जे तृणहैं तिनमें कोई किनारे पै लगेहैं तैसे कामन के वश होय के जो जीवहैं तिनमें कोई तरे हैं ५ मैं श्रीकृष्ण के लिवायवे कूं चल्यो हूं याते मेरो अब मंगलरूप भयो मेरो जन्म सफलभयो योगी जिनको ध्यानकरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् के चरणकमलको नमस्कार करूंगो ६ बड़ो आश्चर्य्य है अत्यन्त दुष्ट कंसने मेरे ऊपर

भक्तिपरामुपगतएवमेतदचिन्तयत् २ किंमयाचरितंभद्रं किंतप्तंपरमन्तपः ॥ किंवाऽथाप्यर्हतेदत्तं यद्द्रक्ष्याम्यद्यकेशवम् ३ ममैतद्दुर्लभंमन्यउत्तमश्लोकदर्शनम् ॥ विषयात्मनोयथाब्रह्मकीर्त्तनंशूद्रजन्मनः ४ मैवंममाधमस्यापिस्यादेवाच्युतदर्शनम् ॥ ह्रियमाणःकालनद्या कचित्तरतिकश्चन ५ ममाद्यामङ्गलंनष्टं फलवांश्चैवमेभवः ॥ यन्नमस्येभगवतो योगिध्येयाङ्घ्रिपङ्कजम् ६ कंसोबताद्याकृतमेत्यनुग्रहं द्रक्ष्येऽङ्घ्रिपद्मंप्रहितोमुनाहरेः ॥ कृतावतारस्य दुरत्ययंतमः पूर्व्वेऽतरन्यन्नखमण्डलत्विषा ७ यदर्चितंब्रह्मभवादिभिःसुरैःश्रियाचदेव्यामुनिभिःससात्वतैः ॥ गोचारणायानुचरैश्चरद्वने यद्गोपिकानांकुचकुङ्कुमाङ्कितम् ८ द्रक्ष्यामिनूनंसुकपोलनासिकं स्मितावलोकारुणकञ्जलोचनम् ॥ मुखंमुकुन्दस्यगुडालकावृतं प्रदक्षिणंमेप्रचरन्तिवैमृगाः ९ अप्यद्यविष्णोर्मनुजत्वमीयुषो भारावतारायभुवोनिजेच्छया ॥ लावण्यधाम्नोभवितोपलम्भनं मह्यंननस्यात्फलमञ्जसादृशः १० यईक्षिताऽहंरहितोऽप्यसत्सतोः स्वतेजसाऽपास्ततमोभिदाभ्रमः ॥ स्वमाययात्मन्रचितैस्तदीक्षयाप्राणाक्षधीभिः सदनेष्वभीयते ११ यस्याखिलामीवहभिःसुमङ्गलैर्वाचोविमि

बड़ो अनुग्रह करो है जो कंस को भेजो मैं आयो अवतार जिनने लियो ऐसे भक्तन के मनके हरनवारे श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्द को मैं दर्शन करूंगो प्रथम अम्बरीषसूं आदिलेके जे राजाभये हैं ते जा श्रीकृष्ण के नखमण्डल की कान्ति सूं तरिवे में न आवे ऐसो संसाररूपी अन्धकार कूं तरिजातभये ७ जो चरणारविन्द ब्रह्मा महादेव सू आदिलेके देवतान ने और प्रकाशमान जो लक्ष्मी ताने मुनीश्वरन ने भक्तन ने पूज्यो है और गौवन के चरायवे के लिये जो चरणारविन्द ग्वालवालन के संग वनमें फिरयो है और जा चरणारविन्द में गोपीन के कुचन की केशर लगी है वा चरणारविन्द को दर्शन करूंगो ८ सुन्दर जामें कपोल नासिका और मुसिकानि भरी चितवनि अरुण डोरा जिनमें आय रहे ऐसे कमल से जामें नेत्र घूमघुमारी अलकें छूटि रही ऐसो श्री-कृष्णचन्द्र के मुख को निश्चय दर्शन करूंगो हरिण मेरे दाहिने आये हैं ९ पृथ्वी को भार उतारिवे के लिये अपनी इच्छा सूं अब जाने मनुष्य रूप धारण करो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के सुन्दर रूप को दर्शन करूंगो तब मेरे नेत्र सफल होयेंगे १० तहां कोई शंका करे है कि हमारी तुल्य कर्म्मन को करनवारो दिखाई देय है तुम कैसे भगवान् कहो हो ताको उत्तर तीन श्लोक करिके देय हैं

कार्यरूप जगत् और कारणरूप महदादिक तत्त्व तिनकूं जो श्रीकृष्णचन्द्र चितवनि सूं करेहैं तथापि उनके अहङ्कार नहीं है अपने तेज सूं अज्ञान भेद भ्रम को जिनने दूरि करेहै अपने आधीन जो मायाहै ता माया की ओर चितवनि करिके अपने में रचे जे जीव हैं तिन सूं वृन्दावन के वृक्षन के नीचे और गोपीन के घरन में लीला करिके वह्नमे दिखाई देयहैं ११ जिन श्रीकृष्ण के अहंकार नहींहै तो आत्माराम हैं तिनकूं लीलाकरिवो कैसे बनेहै या शङ्काको उत्तर कहे हैं कि भक्तन के ऊपर कृपा करिवे के लिये लीला करे हैं सबके पापन के दूर करनवारे जे सुन्दर मंगल रूप श्रीकृष्णचन्द्रके गुण जन्म कर्म सूं मिली जे वाणी ते जगत् कूं जिवावें हैं और शोभायमान करेहैं पवित्र करेहै और जिन वाणीन में श्रीकृष्णचन्द्र के लीला गुण जन्म कर्म नहीं गायेहैं उनकों जे कहेहै और श्रवण करेहैं ते अपवित्र हैं जैसे मृत्यु भयो शरीर अपवित्र हैं यादवन के कुलमें जिन श्रीकृष्णचन्द्र ने अवतार लियोहै अपनी मर्यादान कों पालनकरें जे देवतान में श्रेष्ठहैं तिनको सुखके करनवारे श्रीकृष्णचन्द्र ईश्वर लीला करिके यशको फैलावत व्रजमें रहेहैं सबकों मंगलरूप जो यशहै ताकों देवता गावे हैं १२। १३ महत्पुरुषन कों सुन्दर गति के देन-

श्चागुणकर्मजन्मभिः ॥ प्राणन्तिशुम्भन्तिपुनन्तिवैजगद्यास्तद्विरक्ताःशवशोभनामताः १२ सचावतीर्णःकिलसात्वतान्वयेस्वसेतुपालामरवर्यशर्मकृत् ॥ यशोवितन्वन्व्रजआस्तईश्वरो गायन्तिदेवायदशेषमङ्गलम् १३ तन्त्वद्यनूनंमहतांगतिंगुरुं त्रैलोक्यकान्तंदृशिमन्महोत्सवम् ॥ रूपंदधानंश्रियईप्सितास्पदं द्रक्ष्येममासन्नुषसःसुदर्शनाः १४ अथावरूढःसपदीशयोरथात्प्रधानपुंसोश्चरणंस्वलब्धये ॥ धियाधृतंयोगिभिरप्यहंध्रुवं नमस्यआभ्यांचसखीन्वनौकसः १५ अप्यङ्घ्रिमूलेपतितस्यमेविभुः शिरस्यधास्यन्निजहस्तपङ्कजम् ॥ दत्ताभयंकालभुजङ्गरंहसा प्रोद्वेजितानांशरणैषिणांनृणाम् १६ समर्हणंयत्रनिधायकौशिकस्तथाबलिश्चापजगत्त्रयेन्द्रताम् ॥ यद्वाविहारेव्रजयोषितांश्रमं स्पर्शेनसौगन्धिकगन्ध्यपानुदत् १७ नमय्युपैष्यत्यरिबुद्धिमच्युतः कंसस्यदूतःप्रहितोऽपिविश्वदृक् ॥ योऽन्तर्बहिश्चेतसएतदीहितं क्षेत्रज्ञईक्षत्यमलेनचक्षुपा १८ अप्यङ्घ्रिमूलेऽवहितंकृताञ्जलिं मामीक्षितासस्मित

वारे गुरु त्रिलोकी में सुन्दर नेत्रनवारे पुरुषन कूं आनन्द के देनवारे लक्ष्मीकों वाञ्छित रहिवे को ठिकानो अतिसुन्दर रूपको धारण करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को आज मैं निश्चय दर्शन करोंगो प्रातःकाल के समय मेरे श्रेष्ठ सगुन भये हैं १४ दर्शन करे पीछे शीघ्र रथमें ते उतरि के ईश्वर राम कृष्णकों निश्चय प्रणाम करोंगो और इन सहित वनवासी सखान को प्रणाम करोंगो जिन राम कृष्ण को चरणारविन्द योगीन ने आत्मलाभके लिये केवल मनमें ध्यान कियोहै ताकों मैं साक्षात् प्रणाम करोंगो १५ चरण में परो जो मैं हूं ताके शिर पै समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र अपने हाथ कों धरेंगे कालरूप सर्पकी फुंकार सों डरपि के शरण कूं चाहैं ऐसे मनुष्यन कूं अभयदान जा हाथ ने दियो है १६ जिन श्रीकृष्ण के हाथमें इन्द्र पूजा राखिके इन्द्रता पावतभयो तैसेही राजा बलि संकल्प राखिके त्रिलोकीकी इन्द्रता पावतभयो रासक्रीड़ा में व्रजकी स्त्री गोपीन के श्रम को जो पसीना है ताकूं जा हाथ ते पोंछत भयो और कमलकीसी जा हाथ में सुगन्धि आवै वा हाथ को मेरे शिरपर धरे १७ कंस को सन्देशो लैके कंस को भेज्यो जाऊंहों तथापि समस्त विश्व के जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र वैरी कंस के पास ते यह आयो है याते मोकों न मानेंगे और जो अन्त-

र्थभी श्रीकृष्ण मेरे चित्त के बाहर भीतर जो चेष्टा है ताकूं नित्य ज्ञान करिके देखे हैं ऊपर ते कंस को भेज्यो जाऊंहों भीतर तें श्रीकृष्णको ध्यान लगिरह्यो है जा वातकों नित्य ज्ञान करिके अन्तर्यामी जाने हैं १८ चरणारविन्द में गिर्यो हाथ जाने जोरि लिये ऐसो जो मैं हूं ताकूं मुसिकायके श्रीकृष्णचन्द्र करुणाभरी दृष्टि सों जासमय देखेंगे तासमय शीघ्रही दूरि भयेहैं सबपाप जाके गयो है भय जाको ऐसो मैं बड़े आनन्द कों पाऊंगो १९ अतिशय करिके हितकारी जाति कों श्रीकृष्ण के विना और कोई देवता नहीं ता मोकों श्रीकृष्णचन्द्र अपनी लम्बी भुजा पसारिके छाती ते लगावेंगे ता समय यह देह पवित्र होय जायगो और कर्मरूप बन्धनहै सोभी या देहको छूटि जायगो २० श्रीकृष्ण ते मिलिके नारि झुकायके हाथ जोरिके जब ठाढ़ो होऊँगो तब हे अक्रूर ! हे काका ! या प्रकार वड़ो जिनको यश वे श्रीकृष्ण मोतें कहेंगे ता समय हम सफलजन्म होयँगे वहोंने जाको आदर नहीं कियोहै वा पुरुष कों धिक्कार है २१ तिन श्रीकृष्ण के कोई प्यारो और अ-

गार्द्रयादृशा ॥ सपद्यपध्वस्तसमस्तकिल्बिषो वोढामुदंवीतविशङ्कऊर्जिताम् १८ सुहृत्तमंज्ञातिमनन्यदैवतं दोर्भ्यांबृहद्भ्यांपरिरप्स्यतेऽथमाम् ॥ आत्माहितीर्थीक्रियतेनदैवमे बन्धश्च कर्मात्मकउच्छ्वसित्यतः २० लब्धाङ्गसङ्गंप्रणतंकृताञ्जलिं मांवक्ष्यतेऽक्रूरततेत्युरुश्रवाः ॥ तदावयंजन्मभृतोमहीयसा नैवादृतोयोधिगमुष्यजन्मतत् २१ नतस्यकश्चिद्दयितःसुहृत्तमोनचाप्रियोद्वेष्यउपेक्ष्यएववा ॥ तथाऽपिभक्तान्भजतेयथातथा सुरद्रुमोयद्वदुपाश्रितोऽर्थदः २२ किंचाऽग्रजोमाऽवनतंयदूत्तमः स्मयन्परिष्वज्यगृहीतमञ्जलौ ॥ गृहंप्रवेश्याप्तसमस्तसत्कृतं संप्रक्ष्यतेकंसकृतंस्वबन्धुषु २३ श्रीशुकउवाच ॥ इतिसंचिन्तयन्कृष्णं श्वफल्कतनयोऽध्वनि ॥ रथेनगोकुलंप्राप्तःसूर्यश्चास्तगिरिंनृप २४ पदानितस्याखिललोकपालकिरीटजुष्टामलपादरेणोः ॥ ददर्श गोष्ठेक्षितिकौतुकानि विलक्षितान्यब्जयवाङ्कुशाद्यैः २५ तद्दर्शनाह्लादविवृद्धसंभ्रमः प्रेम्णोर्ध्वरोमाऽश्रुकलाकुलेक्षणः ॥ रथादवस्कन्द्यसतेष्वचेष्टतप्रभोरमून्यङ्घ्रिरजांस्यहोइति २६ देहंभृतामियानर्थो हित्वादम्भंभियंशुचम् ॥ सन्देशाद्योहरेर्लिङ्गदर्शनश्रवणादिभिः २७ ददर्शकृष्णंरामञ्च व्रजेगोदोहनंग

तिशय करिके हितकारी भी नहींहै कोई कुप्यारो नहीं और न कोई वैरीहै न कोई छोडिवे योग्यहै तथापि जो भक्त जैसे भजेहैं तिनकों तैसेही भजेहैं जैसे कल्पवृक्ष जो सेवन करैहै ताहीकों वह फल देयहै २२ यादवन में श्रेष्ठ बडे भय्या बलदेवजी नीची नारि करिके ठाढ़ो जो मैं हूं ताय मुसिकाय के आलिंगन करिके हाथ पकरिके घर में लेजायके पाये हैं समस्त सत्कार जाने ऐसो जो मैं हूं तासों अपने बन्धु यादवन में कंसके कर्त्तव्यकों पूछेंगे २३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार श्वफल्क के पुत्र अक्रूर मार्ग में श्रीकृष्णचन्द्र को चिन्तन करत रथ में बैठकर गोकुल पहुँचे इतने में सूर्य्य अस्ताचल को प्राप्त होयगयो २४ सम्पूर्ण लोकन के पालन करनवारे ब्रह्मादिक देवता अपने मुकुटनके ऊपर जिनके चरणनकी रेणु कों धारण करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के चरणन के खोज अक्रूरजी व्रजमें देखत भये कैसे खोजहैं पृथ्वी के गहनेरूप हैं कमल यव अंकुश के जिनमें चिह्नहैं २५ श्रीकृष्णचन्द्र के चरणचिह्न के दर्शन के आनन्द ते भयोहै सम्भ्रम जिनके प्रेम से रोमाञ्च जिनके होय आये नेत्रन में आंसू आयगये ऐसे अक्रूरजी रथते उतरिके अहो मेरे प्रभु के चरणनकी रज ऐसे कहत कहत चरणन के खोजन में लोटत भये २६

देहधारीन को इतनोही पुरुषार्थ है कंसके सन्देश ते आदिलेके दम्भ भय शोच छोड के श्रीकृष्णके चरणन के दर्शन श्रवणादिकसूं जो अक्रूरको प्रेमभयो २७ व्रजमें गोशाला में गौ दुहिवेको गये जे श्रीकृष्ण और बलदेवजी कों अक्रूरजी देखतभये पीताम्बर और नीलाम्बर कूं पहिरे हैं शरदृतु के कमल से जिनके नेत्र २८ किशोर जिनकी अवस्था श्याम और गौर जिनको स्वरूप लक्ष्मी की शोभाके स्थान लम्बी जिनकी भुजा सुन्दर जिनको मुख सुन्दरन में अतिसुन्दर हाथीके छोनो के तुल्य जिनको पराक्रम है २९ ध्वजा वज्र अंकुश कमल को जिनमें चिह्न ऐसे चरणन सूं व्रजको शोभायमान करेहैं महात्मा हैं कृपा भरी मुसिकानि लिये जिनकी चितवनि है उदार रुचिर जिनकी क्रीड़ा है मोतीन के हार और वनमाला पहिरे पवित्र चन्दन केशर जिनके लगी है स्नान किये निर्म्मल जिनके वस्त्रहैं प्रकृति पुरुषरूपहैं काहे ते आदिकारणहैं जगत्के पालन करनवारे हैं पृथ्वीको भार उतारिवे के लिये बलराम केशव दो रूप धरिके अवतार लिये हैं ३०।३१।३२

तौ ॥ पीतनीलाम्बरधरौ शरदम्बुरुहेक्षणौ २८ किशोरौश्यामलश्वेतौ श्रीनिकेतौबृहद्भुजौ ॥ सुमुखौसुन्दरवरौ बालद्विरदविक्रमौ २९ ध्वजवज्राङ्कुशाम्भोजैश्चिह्नितैरङ्घ्रिभिर्व्रजम् ॥ शोभयन्तौमहात्मानौ सानुक्रोशस्मितेक्षणौ ३० उदाररुचिरक्रीडौ स्रग्विणौवनमालिनौ ॥ पुण्यगन्धानुलिप्ताङ्गौ स्नातौविरजवाससौ ३१ प्रधानपुरुषावाद्यौ जगद्धेतूजगत्पती ॥ अवतीर्णौजगत्यर्थे स्वांशेनबलकेशवौ ३२ दिशोवितिमिराराजन् कुर्वाणौप्रभयास्वया ॥ यथामारकतःशैलो रौप्यश्चकनकाचितौ ३३ रथात्तूर्णमवप्लुत्य सोऽक्रूरःस्नेहविह्वलः ॥ पपातचरणोपान्ते दण्डवद्रामकृष्णयोः ३४ भगवद्दर्शनाह्लादबाष्पपर्याकुलेक्षणः ॥ पुलकाचिताङ्गऔत्कण्ठ्यात् स्वाख्यानेनाशकन्नृप ३५ भगवांस्तमभिप्रेत्य रथाङ्गाङ्कितपाणिना ॥ परिरेभेभ्युपाकृष्य प्रीतःप्रणतवत्सलः ३६ सङ्कर्षणश्चप्रणतमुपगुह्यमहामनाः ॥ गृहीत्वापाणिनापाणी अनयत्सानुजोगृहम् ३७ पृष्ट्वाऽथस्वागतंतस्मै निवेद्यचवरासनम् ॥ प्रक्षाल्यविधिवत्पादौ मधुपर्कार्हणमाहरत् ३८ निवेद्यगांचातिथये संवाह्यश्रान्तमादृतः ॥ अन्नंबहुगुणंमेध्यं श्रद्धयोपाहरद्विभुः ३९ तस्मैभुक्तवतेप्रीत्या

हे राजन् परीक्षित्! अपने तेजते दिशान के अन्धकार को दूर करे हैं सुवर्ण करिके जैसे नीलमणि को पर्व्वत अथवा रूपे को पर्व्वत जगमगायहै ३३ स्नेह में विह्वल होयके अक्रूरजी शीघ्र रथमें ते उतरि के रामकृष्ण के चरणन में दण्डवत् करतभये ३४ हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्ण के दर्शन सूं जो आनन्द भयो तासूं नेत्रन में आसू भरिआये उत्कण्ठाते अंगमें रोमाञ्च होय आये मैं अक्रूर दण्डवत् करूं हूं ऐसें कहिवे को न समर्थ होतभये ३५ हितके करनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूर एतदर्थ आये हैं यह जानिके चक्रकी जामें रेखा ऐसे अपने हाथते पकरिके प्रसन्न होय के छाती सों लगाय के मिलतभये मिलिवे को कारण यह है कि कंस के मारिवे की सामर्थ्य श्रीकृष्ण ने जताई ३६ बड़ोहै मन जिनको ऐसे संकर्षण बलदेवजी दण्डवत् जिनने करी ऐसे अक्रूरजीकों छाती सूं लगाय के अपने हाथ ते दोनों हाथ पकरि के घरमें श्रीकृष्ण सहित लिवाय जात भये ३७ भलेआये ऐसे कुशल पूंछि के अक्रूरजी कों आसन बिछाय के विधिपूर्व्वक पांवन कों धोयके मधुपर्क देके पूजन करतभये ३८ विधिपूर्व्वक पूजा करिके बैल अक्रूरजी के निवेदन करो मार्गमें परिश्रम जिनको भयो ऐसे अक्रूरजी के चरणारविन्द आदरसों दाबिके बहुत जामें गुण

ऐसी पवित्र अन्नकी सामग्री भोजनार्थ अतिश्रद्धा सों अक्रूरजी के आगे निवेदन करतभये ३९ अक्रूरजी भोजन जब करिचुके तब परमधर्म्म के जाननवारे बलदेवजी बीरी चन्दन केशर अतर फूलन के हार इत्यादिकन सूं प्रसन्न करतभये ४० सन्मान जिनको करो ऐसे अक्रूरजी ते नन्दजी पूंछतभये निर्दयी कंसके जीवत तुम्हारो कैसे जीवनहोयहै कसाई जिनको पालक वे मेंढ़ कैसे जियें ४१ प्राणन को पोषणवारो दुष्ट कंस विलाप करै जो अपनी बहिनि ताके पुत्रन कों मारत भयो ता कंसकी प्रजा तुमहो तुम्हारी कहा कुशल विचारें ४२ या प्रकार मधुरवचन तें पूंछि के नन्दजी ने सत्कार जिनको करो ऐसे अक्रूरजी मार्गके परिश्रम कों त्यागतभये ४३ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरागमनंनामाऽष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३८ ॥ * ॥

(नवत्रिंशेपुरींगच्छत्यच्युतेगोपिकोक्तयः ॥ अक्रूरेणाथकालिन्द्यां विष्णुलोकस्यदर्शनम् १ उनतालीसयें अध्याय में मथुरापुरी को जातेहुये श्रीकृष्णजी में गोपियों की उक्ति और अक्रूरजी

रामःपरमधर्मवित् ॥ सुखवासैर्गन्धमाल्यैः परांप्रीतिंव्यधात्पुनः ४० पप्रच्छसत्कृतंनन्दः कथंस्थनिरनुग्रहे ॥ कंसेजीवतिदाशार्ह सौनपालाइवावयः ४१
योऽवधीत्स्वस्वसुस्तोकान् क्रोशन्त्याअसुतृप्खलः ॥ किंनुस्वित्तत्प्रजानांवःकुशलंविमृशामहे ४२ इत्थंसूनृतयावाचा नन्देनसुसभाजितः ॥ अक्रूरःप
रिपृष्टेन जहावध्वपरिश्रमम् ४३ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धे पूर्वार्द्धेऽक्रूरागमनंनामाऽष्टत्रिंशत्तमोऽध्यायः ३८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥
श्रीशुकउवाच ॥ सुखोपविष्टःपर्य्यङ्के रामकृष्णोरुमानितः ॥ लेभेमनोरथान्सर्व्वान् पथियान्सचकारह १ किमलभ्यंभगवति प्रसन्नेश्रीनिकेतने ॥ त
थाऽपितत्पराराजन्नहिवाञ्छन्तिकिञ्चन २ सायन्तनाशनंकृत्वाभगवान्देवकीसुतः ॥ सुहृत्सुवृत्तंकंसस्यपप्रच्छान्यच्चिकीर्षितम् ३ श्रीभगवानुवाच ॥ ता
तसौम्यागतःकच्चित्स्वागतंभद्रमस्तुवः ॥ अपिस्वज्ञातिबन्धूनामनमीवमनामयम् ४ किंनुनःकुशलंपृच्छे एधमानेकुलामये ॥ कंसेमातुलनाम्न्यङ्ग स्वानां
नस्तत्प्रजासुच ५ अहोअस्मदभूद्भूरि पित्रोर्वृजिनमार्ययोः ॥ यद्धेतोःपुत्रमरणं यद्धेतोर्बन्धनंतयोः ६ दिष्ट्याऽद्यदर्शनंस्वानां मह्यंवःसौम्यकाङ्क्षितम् ॥ स

करके यमुनाजी में विष्णुलोक का दर्शन भयो है १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! शय्याके ऊपर सुखपूर्व्वक बैठे कृष्ण बलदेवने बड़ो सत्कार जिनको करो ऐसे अक्रूरजी मार्ग में जे जे मनोरथ करतेगये हैं ते ते समस्त पूर्णभये १ छः प्रकारके ऐश्वर्य्य करि परिपूर्ण शोभा के स्थान ऐसे श्रीकृष्ण जब प्रसन्नभये तब कौनसी वस्तुकी प्राप्ति न भई हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण-परायण जे भक्तहैं तिनें कछु वस्तुकी चाहना नहीं है २ देवकीके पुत्र भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सन्ध्या समय व्यारू करिके अपने यादवन में जो कंस को वर्तावहै ताय अक्रूरजी सूं पूंछतभये और जो कछु करिवेको विचारहै ताय पूंछतभये ३ श्रीभगवान् श्रीकृष्ण बूझे है हे काका! हे साधु! तुम भलेआये तुम्हारो कल्याण होउ जातिके भैया बन्धूनकों सुखहै आरोग्यहै ४ अंग अर्थात् हे अक्रूर! मामाहै नाम जाको ऐसो कंस हमारे कुलकों रोग बढ़ो तब अपने भय्या बन्धूनकी ता कंसके प्रजाकी कहा कुशल पूंछें ५ हमारे निरपराध माता पिताकूं हमारे लिये बड़ो दुःख भयो हमारे लिये उनके

पुत्र मेरे हमारे लिये उनकों बन्धन भयो ६ हे साधु! बहुतदिन ते तुम्हारे दर्शनकी अभिलाषा रही अब आपनेनको दर्शनभयो बड़ो मङ्गलभयो हे काका! तुम्हारो आयबो कैसे भयो यह हमते वर्णन करो ७ श्रीशुकदेवजी बोले मधुवंशोद्भव अक्रूरजी श्रीकृष्णने पूंछे तब सम्पूर्ण वृत्तान्त कहतभये कंस यादवनसूं वैर करे है और वसुदेवके मारिबेको उद्यमकरे है धनुर्यज्ञके देखिवेको तो मिषहै चाणूरादिकनपै घात करायबेके लिये मोहिं भेजोहै वसुदेवके श्रीकृष्णको जन्मभयो है यह बात नारदजी कंसते कहि आये हैं सो सम्पूर्ण अक्रूरजी श्रीकृष्ण ते कहतभये ८।९ श्रीकृष्णचन्द्र और बड़े बड़े शत्रूनके पराजय करनवारे श्रीबलदेवजी अक्रूरको वचन श्रवण करिके पिता नन्दजी सूं हँसिके राजाकंसको संदेशो जतावतभये १० नन्दजी गोपनकों आज्ञा देतभये सम्पूर्ण दूध दही लै लेउ गाड़ान को जोतो ११ कल्हिके दिन मथुरा जायँगे राजाकंसकों रस देयँगे यामें यह बोधन करो कि जब देहमें रोग वृद्धिकूं प्राप्त होयहै तब रस देयहैं ऐसे कंसरूपी रोग बढ़ो है याकों रस देयँगे सुन्दर

आतंबरार्थतांतात तवागमनकारणम् ७ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ पृष्टो भगवतासर्वंवर्णयामाससमाधनः ॥ वैरानुबन्धंयदुषुवसुदेववधोद्यमम् ८ यत्संदेशोयदर्थंवा दूतःसंप्रेषितःस्वयम् ॥ यदुक्तंनारदेनास्य स्वजन्मानकदुन्दुभेः ९ श्रुत्वाऽक्रूरवचःकृष्णोबलश्चपरवीरहा ॥ प्रहस्यनन्दंपितरं राज्ञादिष्टंविजज्ञतुः १० गोपान्समादिशत्सोऽपि गृह्यतांसर्वगोरसः ॥ उपायनानिगृह्णीध्वं युज्यन्तांशकटानिच ११ यास्यामःश्वोमधुपुरीं दास्यामोनृपतेरसान् ॥ द्रक्ष्यामःसुमहत्पर्व यान्तिजानपदाःकिल ॥ एवमाघोषयत्क्षत्ता नन्दगोपःस्वगोकुले १२ गोप्यस्तास्तदुपश्रुत्य बभूवुर्व्यथिताभृशम् ॥ रामकृष्णौपुरींनेतुमक्रूरंव्रजमागतम् १३ काश्चित्तत्कृतहृत्तापश्वासम्लानमुखश्रियः ॥ संसद्दुकूलवलयकेशग्रन्थ्यश्चकाश्चन १४ अन्याश्चतदनुध्याननिवृत्ताशेषवृत्तयः ॥ नाभ्यजानन्निमंलोकमात्मलोकंगताइव १५ स्मरन्त्यश्चापराःशौरेरनुरागस्मितेरिताः ॥ हृदिस्पृशश्चित्रपदागिरःसंमुमुहुःस्त्रियः १६ गतिंसुललितांचेष्टांस्निग्धहासावलोकनम् ॥ शोकापहानिनर्माणिप्रोद्दामचरितानिच १७ चिन्तयन्त्योमुकुन्दस्य लीलाविरहकातराः ॥ समेताःसङ्घशःप्रोचुरश्रुमुख्योऽच्युताशयाः १८

भारी पर्व देखेंगे और देशवासीहू जायँगे ऐसे नन्दरायजी अपने गोकुलके कोतवालकों बुलायके डौंड़ी पिटावत भये १२ श्रीकृष्णही हैं एक जीवन जिनके वे गोपी जा समय श्रीकृष्ण बलरामकों मथुरापुरी में लेजायबेकूं व्रजमें अक्रूरजी आये हैं यह बात सुनिके अत्यन्त दुःखित होतभई १३ अब गोपीन के दुःखके लक्षण कहै हैं श्रीकृष्ण मथुरा जायँगे यह बात सुनिके भयो जो हृदयमें ताप ता सों कितेक गोपीनके मुख कुम्हिलायगये शिथिलभये हैं वस्त्र कंकण केशनकी ग्रन्थि जिनकी ऐसी कोई गोपी होतभई १४ ता श्रीकृष्णके ध्यानकरे ते निवृत्तभई है इन्द्रियनकी वृत्ति जिनकी अर्थात् नेत्रन ते देखिबो कानन ते सुनिबो वाणी ते बोलिबो नासिका तें सूंघिबो सब जिनको छूटिगयो ऐसी और गोपी हैं ते मुक्तिभये तिनकी तुल्य या देहको न जानतभई १५ कोई गोपी स्नेहते मुसिकाय के हृदयको आनन्ददायक चित्रविचित्र जिनकी बोलनि ऐसे वचननकी सुधिकरिके मोहित होतभई १६ मुक्तिके देनवारे श्रीकृष्णचन्द्रकी मनोहर चलनि स्नेह भरी चितवनि शोककी दूरि करनवारी बोलनि इत्यादिक चेष्टानकूं बड़े चरित्रनकूं स्मरण करतभई १७ यह सत्य जायगो यह भय जिनकों भयो विरह में कातर अश्रु जिनके मुँह पै बहिआये श्रीकृष्ण भगवान् में जिनको मनहै ऐसी

हजारन गोपीन के झुण्ड जुरि मिलिके समस्त आपुसमें यह कहतभई १८ गोपी कहती हैं अहो विधाता! तेरे कहूं दया नहीं है देहधारीन कों मिलाय के मित्रता करावै स्नेह लगावै फेरि उनके मनोरथ पूर्ण न होन पावैं तब तक उनकों ऐसो न्यारो न्यारो करिदेय है जैसे बालक खिलौनाकों इकठौरो करिके फेरि न्यारो न्यारो करदेयहै यह तेरो कर्तव व्यर्थ है १९ तेरो यह कर्म निन्दितहै अब यह कहैहैं घूमघुमारी छल्लादार अलकैं जापै छुटिरहीं सुन्दर जामें कपोल ऊंची जामें नासिका शोककी हरनवारी मन्दमन्द जामें मुसिकानि तासों सुन्दर ऐसे प्यारे श्रीकृष्णचन्द्रको मुख दिखायके हमारे नेत्रनतें न्यारो करै है यह तेरो कर्म बुरो है दान करिके लेइहै याते तू बड़ो कठोरहै २० अक्रूर लेजायहै मैंतो नहीं लेजाऊंहौं कदाचित् ऐसे विधाता कहै तहां गोपी कहै है अरे विधाता निर्दयी! अक्रूर या नाम धरिके आयो जो तू है सो तैंने हमको कृष्णरूप नेत्र दिये हैं तिनकूं अज्ञानी की तुल्य हरिके लेजायहै कदाचित् कहो कि कृष्णको हरिकेलिये जाऊं हूं तुम्हारे नेत्रनकों तौ नहीं हरोंहौं तहा कहैहैं हमारे नेत्रनको तो हरैहै जो तैंने नेत्र दियो है तासूं श्रीकृष्णके एक अंगमें सम्पूर्ण विश्वकी चतुराई देख लेतभई कृष्णरूप बिना आंधरीगोपी कौनकों देखैंगी २१ क्षणमें भङ्गहै

गोप्यऊचुः ॥ अहोविधातस्तवनक्कचिद्दया संयोज्यमैत्र्याप्रणयेनदेहिनः ॥ तांश्चाकृतार्थान्वियुनङ्क्ष्यपार्थकंविक्रीडितंतेऽर्भकचेष्टितंयथा १९ यस्त्वंप्रदर्श्यासितकुन्तलावृतं मुकुन्दवक्त्रंसुकपोलमुन्नसम् ॥ शोकापनोदस्मितलेशसुन्दरं करोषिपारोक्ष्यमसाधुतेकृतम् २० क्रूरस्त्वमक्रूरसमाख्ययास्मनश्चक्षुर्हि दत्तंहरसेबताज्ञवत् ॥ येनैकदेशेऽखिलसर्गसौष्ठवं त्वदीयमद्राक्ष्मवयंमधुद्विषः २१ ननन्दसूनुःक्षणभङ्गसौहृदःसमीक्षतेनःस्वकृतातुरावत ॥ विहायगेहान्स्वजनान्सुतान्पतींस्तद्दास्यमद्धोपगतानवप्रियः २२ सुखंप्रभातारजनीयमाशिषः सत्याबभूवुःपुरयोषितांध्रुवम् ॥ याःसम्प्रविष्टस्यमुखंव्रजस्पतेःपास्यन्त्यपाङ्गोत्कलितस्मितासवम् २३ तासांमुकुन्दोमधुमञ्जुभाषिभिर्गृहीतचित्तःपरवान्मनस्व्यपि ॥ कथंपुनर्नःप्रतियास्यतेबलाग्राम्याःसलज्जस्मितविभ्रमैर्भ्रमन् २४ अद्यध्रुवंतत्रदृशोभविष्यतेदाशार्हभोजान्धकवृष्णिसात्वताम् ॥ महोत्सवःश्रीरमणंगुणास्पदंद्रक्ष्यन्तिमेचाध्वनिदेवकीसुतम् २५ मैतद्विधस्याकरु

स्नेह जाको ऐसो यह नन्द को पुत्र याकी मुसिकानि सों मोहित भई घर भय्या बन्धून कों त्यागि के औ पुत्र पतिन कों छोड़िके साक्षात् जाकी दासी भई हैं हाय हाय हमें देखेहू नायहै याकूं नये नये प्यारे लगे हैं २२ मथुराकी स्त्रीन कूं या रात्रि को सवेरो अच्छो होयगो क्योंकि उनके मनोरथ निश्चय साचे होयँगे जब मथुरामें जायगो तब कटाक्षन कों लिये मुसिकानि रूप जामें रस ऐसे मुख कों आदर ते देखैंगी कदाचित् दो तीन दिन को जाय हैं तुम ते जाको प्यारहै बाबा संग जाय है लिवाय के चल्यो आवैगो ऐसी व्याकुल क्यों होउ हौ तहां गोपी कहे हैं मथुरा की स्त्रीन की मीठी मनोहर बातन सूं प्यारे को चित्त पकरो जायगो उनकी लाज भरी मुसिकानि कटाक्षन सों मन जाको चलायमान होय जायगो दोहा कवित्तन के अर्थ करैं ऐसी चतुर स्त्रीन की अँखि जब प्यारो देखैगो तब हे सखियो! धैर्यवान् बाबा के अधीन है तथापि गाँव की रहनवारी हम है तिनके पास फेरि काहेको आवैगो २३ । २४ आज तौ मथुरा में दाशार्हवंशी भोजवंशी अन्धकवंशी यादव हैं तिनकी आंखिनकों निश्चय आनन्द होयगो लक्ष्मी के रमावनवारे समस्त जिनमें गुण ऐसे देवकी के पुत्र श्रीकृष्ण तिनकूं जे पुरुष मार्ग में देखैंगे तिनकी आंखिन

कों निश्चय वडो आनन्द होयगो २५ या सारिसे निर्दयी को अक्रूर यह सुन्दर नाम मति होउ जो यह निर्दयी बहुत दुःखित जो हम हैं तिनके विना पूंछे मायन ते प्यारो कृष्ण है ताकूं हमारी आखिन ते दूर लिये जायहै २६ कठोरहै बुद्धि जाकी ऐसो यह कृष्ण रथमें जाय बैठ्यो है अभागे गोप जल्दी गाड़ा हाँकैं ऐसे श्रीकृष्ण के पीछे उतावल करैहैं और वृद्धभी या कूं नाहीं नहीं करे हैं अरी सखियो ! कौन कों दोष देईं आज हमारो दैवही उलटो होय गयो दैव सूधो हो तो तौ कोई विघ्न होय जातो बुरो शकुन विचारि के प्यारो यहांही रहतो न जातो २७ गोपी कहे हैं चलिके या श्रीकृष्ण कों मने करैं याके रथ के आगे आड़ी परिके कहैंगी जो जाय है तो हमारी छाती पै रथ को पहिया धरिके जा हमारे यह कुल के वडेवूढ़े कहा करेंगे आधोक्षण छुटे नहीं ऐसो मुकुन्दको संग तासू दैवने बिछुराई हैं याही ते दीन हमारो चित्त भयो है २८ जा श्रीकृष्णकी स्नेहभरी मनोहर मुसिकानि मनोहर वार्में लीलापूर्वक चितवनि आलिं-

एस्यनामभूदक्रूरइत्येतदतीवदारुणः ॥ योऽसावनाश्वास्यसुदुःखितंजनंप्रियात्प्रियन्नेष्यतिपारमध्वनः २६ अनार्द्रधीरेपसमास्थितोरथं तमन्वमीचत्वरय न्तिदुर्मदाः ॥ गोपाअनोभिःस्थविरैरुपेक्षितं दैवञ्चनोऽद्यप्रतिकूलमीहते २७ निवारयामःसमुपेत्यमाधवं किन्नोऽकरिष्यन्कुलवृद्धबान्धवाः ॥ मुकुन्दसङ्गा न्निमिषार्द्धदुस्त्यजाद्दैवेनविध्वंसितदीनचेतसाम् २८ यस्यानुरागललितस्मितवल्गुमन्त्रलीलावलोकपरिरम्भणरासगोष्ठ्याम् ॥ नीताःस्मनःक्षणमिवक्ष णदाविनातं गोप्यःकथंन्वतितरेमतमोदुरन्तम् २९ योऽह्नःक्षयेव्रजमनन्तसखःपरीतोगोपैर्विशन्खुररजश्छुरितालकस्रक् ॥ वेणुंक्वणन्स्मितकटाक्षनिरीक्षणे न चित्तंक्षिणोत्यमुमृतेनुकथंभवेम ३० श्रीशुकउवाच ॥ एवंब्रुवाणाविरहातुराभृशं व्रजस्त्रियःकृष्णविषक्तमानसाः ॥ विसृज्यलज्जांरुरुदुःस्मसुस्वरं गोवि न्ददामोदरमाधवेति ३१ स्त्रीणामेवंरुदन्तीनामुदितेसवितर्यथ ॥ अक्रूरश्चोदयामासकृतमैत्रादिकोरथम् ३२ गोपास्तमन्वसज्जन्तनन्दाद्याःशकटैस्ततः ॥ आदायोपायनंभूरिकुम्भान्गोरससम्भृतान् ३३ गोप्यश्चदयितंकृष्णमनुव्रज्यानुरञ्जिताः ॥ प्रत्यादेशंभगवतः काङ्क्षन्त्यश्चावतस्थिरे३४तास्तथातप्यतीर्वीक्ष्य

गन इनकरिके रासकी सभामें बड़ी बडी रात्री एक क्षणकी तुल्य विताई हे गोपियो ! या कृष्ण विना विरहरूपी दुःखके समुद्रकों कैसे तरेंगी २९ वलदेवहै सखा जाको गौवन के खुरनकी रज सूं धूसरी हैं अलक और माला जाकी ऐसो कृष्ण सन्ध्यासमय ग्वालवालन को संग लैके वांसुरी को बजावत आवैहै मुसिकानि कटाक्षभरी चितवनि सों चित्तको चुरावै है अव या विना कैसे जीवेंगी ३० अव श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार अत्यन्त विरह में व्याकुल श्रीकृष्णमें लगे हैं मन जिनके ऐसी व्रजकी स्त्री गोपी लाज छोड़िके हे गोविन्द ! हे दामोदर ! हे माधव ! ऐसे पुकारपुकार के रोवतभई ३१ या प्रकार स्त्री रुदन करैही इतने में सूर्य्य उदय होइ आयो ता पीछे सन्ध्योपासन जिनने करो ऐसे अक्रूरजी रथकों हाकतभये ३२ नन्दादिक सम्पूर्ण गोप बड़ी बड़ी भेंट लैके दूध दही माखनतें भरे जे कलशहैं तिनकूं लैके गाडानमें बैठिके पीछेतें जातभये ३३ श्रीकृष्णमें आसक्तहै मन जिनको ऐसी गोपी श्रीकृष्णके पीछे जायके अभऊं प्यारो

वगदि के आवे ऐसे श्रीकृष्णको वगदिवे को पैंड़ो ठाढी देखतभई ३४ यादवनमें उत्तम श्रीकृष्ण अपने चलिवे के समय गोपीन को व्याकुल देखिके जल्दी आऊंगो ऐसे प्रेम सहित दूतनसें वचन कहवाय के शान्त करतभये ३५ जहा ताई रथकी ध्वजा दीख्यो करी तहाताई और जहा ताई रथकी धूरि उड़ती दीखी तवताई श्रीकृष्ण में लगेहैं चित्त जिनके ऐसी गोपी अवहूं वगदि आवें ऐसे विचार करत चित्रकी तुल्य लिखीसी ठाढी होतभई ३६ श्रीकृष्ण के वगदिवे की गई है आश जिनके वे गोपी वगदिं के आवति भई श्रीकृष्णकी लीलान कों गाय गायके गयेहैं शोक जिनके ऐसे दिनन कों वितावत भई ३७ हे राजन् परीक्षित्! पवनकी तुल्यहै वेग जाको ऐसो रथ तामें वैठिके वलदेव अक्रूरसहित श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् पाप दूर करनवारी जो यमुना है तहां प्राप्त होतभये ३८ ता यमुना तीरमें हाथ पांव धोइ आचमन करि मीठो निर्म्मल जल पीके वगीचा में आयके वलदेव सहित रथमें वैठतभये ३९ अक्रूरजी श्रीकृष्ण वलदेव कूं रथमें वैठारि के उनते

स्वप्रस्थानेयदूत्तमः ॥ सान्त्वयामाससप्रेमैरायास्यइतिदौत्यकैः ३५ यावदालक्ष्यतेकेतुर्यावद्रेणूरथस्यच ॥ अनुप्रस्थापितात्मानोलेख्यानीवोपलक्षिताः ३६ तानिराशानिववृतुर्गोविन्दविनिवर्तने ॥ विशोकाअहनीनिन्युर्गायन्त्यःप्रियचेष्टितम् ३७ भगवानपिसम्प्राप्तोरामाक्रूरयुतोनृप ॥ रथेनवायुवेगेन कालिन्दीमघनाशिनीम् ३८ तत्रोपस्पृश्यपानीयं पीत्वामृष्टंमणिप्रभम् ॥ वृक्षषण्डमुपव्रज्यसरामोरथमाविशत् ३९ अक्रूरस्तावुपामन्त्र्य निवेश्यचरथोपरि ॥ कालिन्द्याह्रदमागत्यस्नानंविधिवदाचरत् ४० निमज्ज्यतस्मिन्सलिले जपन्ब्रह्मसनातनम् ॥ तावेवददृशेऽक्रूरोरामकृष्णौसमन्वितौ ४१ तौरथस्थौकथमिहसुतावानकदुन्दुभेः ॥ तर्हिस्वित्स्यन्दनेनस्तइत्युन्मज्ज्यव्यचष्टसः ४२ तत्रापिचयथापूर्वमासीनौपुनरेवसः ॥ न्यमज्जद्दर्शनंयन्मे मृषाकिंसलिलेतयोः ४३ भूयस्तत्रापिसोऽद्राक्षीत् स्तूयमानमहीश्वरम् ॥ सिद्धचारणगन्धर्वैरसुरैर्नतकन्धरैः ४४ सहस्रशिरसंदेवं सहस्रफणमौलिनम् ॥ नीलाम्बरंविसश्वेतंशृङ्गैःश्वेतमिवस्थितम् ४५ तस्योत्सङ्गेघनश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ पुरुषंचतुर्भुजंशान्तं पद्मपत्रारुणेक्षणम् ४६ चारुप्रसन्नवदनं चारुहासनिरीक्ष

आज्ञा मागिके यमुना के तीर पै आयके विधिपूर्व्वक स्नान करतभये ४० ता जल में गोता मारिके गायत्री को जपकरत अक्रूरजी राम कृष्ण को देखत भये ४१ वसुदेव के पुत्र रामकृष्ण रथ में वैठे हैं यहां कैसे आयगये कदाचित् रथ में से उतर तों न आये मैं निकसि के देखों तो या प्रकार अक्रूरजी कहतभये ४२ फेरि अक्रूरजी निकसि के देखें तो पहिलेकीसी नाई रथ में वैठे हैं ता समय अक्रूरजी विस्मित होतभये कि जो जलके भीतर मोकों दोनोंको दर्शन भयो सो कहा मिथ्या है ऐसे विचारि के फेरि गोता मारत भये तव सिद्ध चारण गन्धर्व्व असुर नतक सम्पूर्ण स्तुतिकरे हैं शेषजी विराजमान हैं ऐसे देखत भये ४३ । ४४ हजार हैं शिर जिनके मुकुटसहित हजार फण हैं नील वस्त्र कूं धारण करे कमल के नालकी तुल्य श्वेत हैं वर्ण जिनको ऐसे कैलास की तुल्य प्रकाशमान देखत भये ४५ कुण्डली करिके विराजमान तिनके ऊपर मेघों के समान श्याम पीतवस्त्रन कों धारण करे चार हैं भुजा जिनके शान्तस्वरूप पुरुष कमल के पत्ताकी तुल्य हैं अरुण नेत्र जिनके ४६ सुन्दर प्रसन्नहै मुख जिनको सुन्दर हासभरी चितवनि सुन्दर भृकुटी और नासिका सुन्दर कर्ण सुन्दर कपोल और अरुण ओष्ठ लम्बी मोटी है भुजा जिनकी विशाल हृदयमें लक्ष्मी

जिनके विराजमान गोल ग्रीवा त्रिवली जावै परिरहीं ऐसी सुन्दर जिनकी नाभि पीपर के पत्ता की तुल्य चिकनो उदर ४७ । ४८ बृहत् जिनकी कमर और श्रोणी ता करिके शोभायमान हैं दोनों गाठें जंघा जिनकी लम्बी हैं दोनों गुल्फ जिनकी लाल हैं नख जिनके प्रकाश करिके सुन्दर हैं कोमल अंगुली और अंगूठे तिनसूं सुन्दर है चरणकमल जिनको ४९ । ५० बहुत मोलन के जे मणि हैं तिनसों जटित जो किरीट कड़े बाजूबन्द और कमर में करधनी यज्ञोपवीत मोतिन के हार चरणन में नूपुर कानन में कुण्डल तिनसूं प्रकाशमान हैं ५१ कमल और शङ्ख चक्र गदाकूं धारण किये भृगुलता को चिह्न जाकी छाती में प्रकाशमान कौस्तुभमणिकी जिनके धुकधुकी वनमाला धारे ५२ सुनन्द नन्द जिनमें मुखिया ऐसे पार्षद सनक सनन्दन सनातन सनत्कुमार ब्रह्मा महादेव ते आदिलेके देवताओं के स्वामी मरीचि को आदिलेके जो नव ब्राह्मण प्रह्लाद नारद वसु जिनमें मुख्य ऐसे उत्तमभक्त हैं ते न्यारे न्यारे भावते निर्म्मल वचननते जिनकी स्तुति

णम् ॥ सुभ्रून्नसंचारुकर्णसुकपोलारुणाधरम् ४७ प्रलम्बपीवरभुजं तुङ्गांसोरःस्थलाश्रियम् ॥ कम्बुकण्ठंनिम्ननाभिं वलिमत्पल्लवोदरम् ४८ बृहत्कटितट श्रोणिकरभोरुद्वयान्वितम् ॥ चारुजानुयुगंचारु जङ्घायुगलसंयुतम् ४९ तुङ्गगुल्फारुणनखव्रातदीधितिभिर्वृतम् ॥ नवाङ्गुल्यङ्गुष्ठदलैर्विलसत्पादपङ्कजम् ५० सुमहार्हमणिव्रातकिरीटकटकाङ्गदैः ॥ कटिसूत्रब्रह्मसूत्रहारनूपुरकुण्डलैः ५१ भ्राजमानंपद्मकरं शङ्खचक्रगदाधरम् ॥ श्रीवत्सवक्षसम्भ्राजत्कौस्तुभंवनमालिनम् ५२ सुनन्दनन्दप्रमुखैः पार्षदैःसनकादिभिः ॥ सुरेशैर्ब्रह्मरुद्राद्यैर्नवभिश्चद्विजोत्तमैः ५३ प्रह्लादनारदवसुप्रमुखैर्भागवतोत्तमैः ॥ स्तूयमानंपृथग्भावैर्वचोभिरमलात्मभिः ५४ श्रियापुष्ट्यागिराकान्त्या कीर्त्यातुष्ट्येलयोर्ज्जया ॥ विद्ययाऽविद्ययाशक्त्या माययाचनिषेवितम् ५५ विलोक्यसुभृशंप्रीतोभक्त्यापरमयायुतः ॥ हृष्यत्तनूरुहोभावपरिक्लिन्नात्मलोचनः ५६ गिरागद्गदयाऽस्तौषीत्सत्त्वमालम्ब्यसात्वतः ॥ प्रणम्यमूर्ध्नाऽवहितःकृताञ्जलिपुटःशनैः ५७ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरप्रतियानेएकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ३९ ॥ ❀ ॥

अक्रूरउवाच ॥ नतोऽस्म्यहन्त्वाऽखिलहेतुहेतुं नारायणंपूरुषमाद्यमव्ययम् ॥ यन्नाभिजातादरविन्दकोशाद्ब्रह्माविरासीद्यतएषलोकः १ भूस्तोयम

करे हैं ५३ । ५४ श्री पुष्टि वाणी कान्ति कीर्ति तुष्टि इला ऊर्ज्जा विद्या अविद्या शक्ति माया ये जिनकों निरन्तर सेवन करेंहैं ५५ ऐसे परिपूर्ण श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करिके अत्यन्त प्रसन्न होयके परमभक्ति जिनकों भई आनन्द ते देह में रोमाञ्च जिनके भये भक्ति सूं नेत्रन में आंसू भरि आये ऐसे अक्रूरजी माथेसूं प्रणाम करिके सावधान होयके हाथजोरिके हौलेसे सत्त्वगुण को आश्रय लैके गद्गदवाणी सू स्तुति करतभये ५६ । ५७ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेपूर्वार्द्धेऽक्रूरप्रतियानेएकोनचत्वारिंशोऽध्यायः ३९ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

( चत्वारिंशेततोऽक्रूरः कृष्णंमत्वेश्वरेश्वरम् ॥ प्रणम्यभक्त्यातुष्टाव सगुणागुणभेदतः १ चालीसवें अध्याय में अक्रूरजी कृष्णजी को ईश्वरों के ईश्वर मानकर सगुण और निर्गुणभेद ते भक्ति सूं प्रणामकर स्तुति करतेभये १ ) अब अक्रूरजी कहेहैं समस्त कारणनके कारण नारायण आदिपुरुष अविनाशी जो तुमहौ तिनकूं नमस्कार करूंहूं जिनकी नाभि में भयो जो कमल तातें

वालककू निगलतभयो वा मत्स्यकूं मछरीनकी है जीविका जाके ऐसो धीवर बडो जाल डारिकै और मछरीनके सङ्ग पकरतभयो ४ वा बडे मत्स्यकूं लाय कै धीवर शम्बरासुरकी भेट करत भयो शम्बरासुर ने रसोइयानकूं दियो रसोइया रसोई में लाय कै छुरीते अद्भुत मत्स्यकूं विदीर्ण करतभये ५ ता मछरीके उदर में बालककूं देखिके रसोइया मायावती जो शम्बरासुरकी स्त्रीहै ताय देत भये शङ्कित है चित्त जाको ऐसी मायावती सूं आयके सब वृत्तान्त नारदजी कहतभये यह बालकको स्वरूप तेरो पति कामदेव है श्रीकृष्ण तें रुक्मिणी में उत्पन्नभयो है या प्रकार उत्पत्ति और शम्बरासुर समुद्र में डारिआयो वहाँ याकूं मत्स्य निगलिगयो या प्रकार मत्स्य के उदरमें प्रवेशहै ताय कहत भये ६ वह जो शम्बरासुरकी स्त्री है सो कामदेव की स्त्री रही रति वाको नाम बड़ी यशस्विनीही पति कामदेव को देह दग्ध होय गयो सो वाके देहके उत्पन्न होयवेकी प्रतीक्षाकरैही ७ वह जो मायावती कामदेवकी स्त्रीहै सो,शम्बरासुरने भूंग भात करवेके निमित्त अपने पास राखीरही

मीनःसोऽप्यपरैःसह ॥ वृतोजालेनमहता गृहीतोमत्स्यजीविभिः ४ तंशम्बरायकैवर्त्ताउपाजहुरुपायनम् ॥ सूदामहानसंनीत्वाऽवद्यन्स्वधितिनाऽद्भुतम् ५ दृष्ट्वातदुदरेबालं मायावत्यैन्यवेदयन् ॥ नारदोऽकथयत्सर्वंतस्याःशङ्कितचेतसः ॥ बालस्यतत्त्वमुत्पत्तिं मत्स्योदरनिवेशनम् ६ साचकामस्यवैपत्नी रतिर्नामयशस्विनी ॥ पत्युर्निर्दग्धदेहस्य देहोत्पत्तिंप्रतीक्षती ७ निरूपिताशम्बरेणसासूपौदनसाधने ॥ कामदेवंशिशुंबुद्ध्वा चक्रेस्नेहंतदार्भके ८ नातिदीर्घेणकालेनसकार्ष्णीरूढयौवनः ॥ जनयामासनारीणां वीक्षन्तीनाञ्चविभ्रमम् ९ सातंपतिंपद्मदलायतेक्षणं प्रलम्बबाहुंनरलोकसुन्दरम् ॥ सव्रीडहासोत्तभितभ्रुवेक्षती प्रीत्योपतस्थेरतिरङ्गसौरतैः १० तामाहभगवान्कार्ष्णिर्मातस्तेमतिरन्यथा ॥ मातृभावमतिक्रम्यवर्त्तसेकामिनीयथा ११ ॥ रतिरुवाच ॥ भवान्नारायणसुतः शम्बरेणाऽऽहृतोगृहात् ॥ अहन्तेऽधिकृतापत्नी रतिःकामोभवान्प्रभो १२ एषत्वानिर्दशंसिन्धावाक्षिपच्छम्बरोऽसुरः ॥ मत्स्योऽग्रसीत्तदुदरादितःप्राप्तोभवान्प्रभो १३ तमिमञ्जहिदुर्द्धर्षंदुर्ज्जयंशत्रुमात्मनः ॥ मायाशतविदंत्वञ्च मायाभिर्मोहनादिभिः १४ परिशोचतितेमाता कुररीव

सो उस बालक कूं कामदेव जानिकै ता समय बालक में स्नेह करति भई ८ थोडे सेही दिनन में प्राप्तभईहै यौवन अवस्था जिनकी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के पुत्र प्रद्युम्न देखनवारी स्त्रीनकूं मोह उत्पन्न करतभये ९ कमलदलसे बडेहैं नेत्र जिनके लम्बीहैं भुजा जिनकी मनुष्यलोक में सुन्दर ऐसे पति प्रद्युम्न कूं लाजभरी मुसकानि सूं उठी जो भृकुटी तासूं देखिकै प्रीति करिकै सुरतसम्बन्धी जे भावहैं तिन करिकै सेवन करति भई १० अब श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी रतितें बोलतभये हे मातः ! तुम्हारी मति और प्रकार भई है मातृभावकूं त्यागि कै अब स्त्री की तुल्य आचरण करौ हौ ११ अब रति बोले है हे प्रभो ! तुम नारायण के पुत्रहौ शम्बरासुर तुमकूं चुरायकै घरमेंतें लै गयोहो मैं तुम्हारी स्त्री हूं रति मेरो नाम है तुम कामदेवहौ १२ नहीं व्यतीतभये हैं दश दिन जिनके ऐसे तुमहौ तिनकूं शम्बरासुर समुद्र में पटकत भयो तब मत्स्य तुमकूं निगलतभयो हे प्रभो ! तुम मत्स्य के पेट में तें आये हौ १३ तिरस्कार करिवे में न आवै ऐसो जो अपनो शत्रु शम्बरासुर है सो सैकरन मायान को जाननवारो है ताकूं मोहनादिक मायान सूं मारौ १४ पुत्रके स्नेह करि अतिव्याकुल दीन भयो है मन जाको ऐसी तुम्हारी माता कुररी अर्थात् टिटि-

इरीकी तुल्य शोच करे है विना बछराकी गौंकी तुल्य आतुर है १५ या प्रकार मायावती स्त्री कहिकै सब मायान की नाश करनवारी जो महामाया विद्या है ताय महात्मा प्रद्युम्नजी हैं तिनें देत भई १६ प्रद्युम्नजी शम्बरासुर के पास आयकै असह्य वचननसूं तिरस्कार करिकै कलह उत्पन्न करिकै युद्ध करिवे के अर्थ बुलावत भये १७ खोटे वाक्यन सूं तिरस्कार जाको कस्यो ऐसो शम्बरासुर जैसे ठोकर लगे ते सर्प फुंकारे है या प्रकार क्रोधकरिकै लाल हैं नेत्र जाके ऐसो शम्बरासुर गदा हाथमें लैके निकसतभयो १८ शम्बरासुर गदाकूं फिरायकै महात्मा प्रद्युम्नजी के ऊपर फेंकिकै वज्रपातकी तुल्य जो कठोर शब्द है तासूं अधिक शब्द करतभयो १९ भगवान् प्रद्युम्नजी अपने ऊपर चली आवै जो गदाहै ताय गदासूं दूरि करिकै वैरी शम्बरासुर के ऊपर क्रोध करिकै हे राजन् परीक्षित् ! अपनी गदा फेंकतभये २० शम्बरासुर मय कारीगरने दिखाई ऐसी दैत्यनकी माया ताको आश्रयलैके आकाश में जायके श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी के ऊपर पत्थरन की वर्षा

तप्रजा ॥ पुत्रस्नेहाकुलादीना विवत्सागौरिवाऽऽतुरा १५ प्रभाष्यैवंददौविद्यांप्रद्युम्नायमहात्मने ॥ मायावतीमहामायांसर्वमायाविनाशिनीम् १६ सच शम्बरमभ्येत्य संयुगायसमाह्वयत् ॥ अविषह्यैस्तमाक्षेपैः क्षिपन्सञ्जनयन्कलिम् १७ सोऽधिक्षिप्तोदुर्वचोभिः पदाहतइवोरगः ॥ निश्चक्रामगदापाणि रमर्षात्ताम्रलोचनः १८ गदामाविध्यतरसा प्रद्युम्नायमहात्मने ॥ प्रक्षिप्यव्यनदन्नादं वज्रनिष्पेषनिष्ठुरम् १९ तामापतन्तींभगवान् प्रद्युम्नोगदयागदाम् ॥ अपास्यशत्रवेक्रुद्धः प्राहिणोत्स्वगदांनृप २० सचमायांसमाश्रित्य दैतेयींमयदर्शिताम् ॥ मुमुचेऽस्त्रमयंवर्षं कार्ष्णौवैहायसोसुरः २१ बाध्यमानोऽस्त्र वर्षेण रौक्मिणेयोमहारथः ॥ सत्त्वात्मिकांमहाविद्यां सर्वमायोपमर्दिनीम् २२ ततोगौह्यकगान्धर्वपैशाचोरगराक्षसीः ॥ प्रायुङ्क्तशतशोदैत्यः कार्ष्णि र्व्यधमयत्सताः २३ निशातमसिमुद्यम्य सकिरीटंसकुण्डलम् ॥ शम्बरस्यशिरःकायात्ताम्रश्मश्र्वोजसाऽहरत् २४ आकीर्यमाणोदिविजैः स्तुवद्भिःकुसुमो त्करैः ॥ भार्ययाऽम्बरचारिण्या पुरींनीतोविहायसा २५ अन्तःपुरवरंराजल्ललनाशतसङ्कुलम् ॥ विवेशपत्न्यागगनाद्विद्युतेववलाहकः २६ तंदृष्ट्वाजल दश्यामं पीतकौशेयवाससम् ॥ प्रलम्बबाहुंताम्राक्षं सुस्मितंरुचिराननम् २७ स्वलङ्कृतमुखाम्भोजंनीलवक्रालकादिभिः ॥ कृष्णंमत्वास्त्रियोह्रीतानिलिल्यु

करतभयो २१ पत्थरनकी वर्षासूं पीड़ित ऐसे जो रुक्मिणी के पुत्र प्रद्युम्नजी सो समस्त मायानकी नाश करनवारी सत्त्वगुणी जो अपनी माया है ताय बुलावतभये २२ पीछे शम्बरासुर है सो गुह्यक गन्धर्व पिशाच सर्प राक्षसनकी सैकरान माया छोड़तभयो ता समय श्रीकृष्णके पुत्र प्रद्युम्नजी सब मायानको नाश करतभये २३ प्रद्युम्नजी पैनी तरवार उठायकै किरीट और कुण्डलसहित और रक्त दाढ़ी सहित जो शम्बरासुर को शीश है ताय बल करिकै धरतें काटतभये २४ स्तुति करते जे देवता हैं तिनने पुष्पनके ढेरनकी जिनपै वर्षा करी ऐसे प्रद्युम्नजी आकाश की विचरनवारी स्त्री ने आकाशमार्ग होयकै द्वारकापुरी में पहुँचाय दिये २५ हे राजन् परीक्षित् ! सैकरान स्त्री जामें रहैं ऐसो जो अन्तःपुर है तामें आकाश तें उतरिकै जैसे बिजुरी सहित मेघ आवै या प्रकार आवतभये २६ वर्षाकी घटानकी तुल्य सावरे रेशमी पीरे वस्त्रनकूं पहिरे लम्बी जिनकी भुजा अरुण जिनके नेत्र सुन्दर जिनकी मुसिकानि मनोहर जिनको मुख नीली टेढ़ी अलकावलीन सूं शोभायमान जिनको

मुखारविन्द ऐसे प्रद्युम्नजी कूं देखिकै श्रीकृष्ण आयेहैं यह मानिकै स्त्री लज्जितहोयकै जहां तहां छिपती भई २७। २८ कुछ स्त्री कोई विलक्षणता देखिकै श्रीकृष्ण नहीं हैं ऐसे जानिकै प्रसन्नहोइ कै आश्चर्य मानिकै स्त्रीन में श्रेष्ठ जो रतिहै तासहित जो प्रद्युम्नजी हैं तिनके पास आवतिभई २९ याके पीछे ता समय स्नेह करिकै स्तनन में दूध चुवै और नीले हैं कटाक्ष जाके मनोहर हैं वचन जाके ऐसे विदर्भ देश के राजाकी पुत्री रुक्मिणीहै सो नष्टभयो जो अपनो पुत्र है ताको स्मरण करतभई ३० मनुष्यन में श्रेष्ठ कमलकी तुल्यहैं नेत्र जाके ऐसो यह बालक कौन होहै और कौन स्त्रीने याकूं गर्भ में राख्यो है और याकूं यह कौन स्त्री प्राप्तभई है ३१ मेरो भी पुत्र नष्ट होयगयो सूतिकागृह में तें वाकूं कोई लैगयो है जो कदाचित् कहूं जीवतहोयगो तो याही की बराबरि होयगो और ऐसोई वाको रूप होयगो ३२ शार्ङ्ग है धनुष् जिनको ऐसे श्रीकृष्णकी तुल्यरूप याने कैसो पायो है याको स्वरूप और हाथ पावनकी चलनि बोलनि हँसनि चितवनि सब श्रीकृष्णकी समान हैं ३३

स्त्रनत्रह २८ अवधार्य्यशनैरीषद्वैलक्षण्येनयोषितः ॥ उपजग्मुःप्रमुदिताःसस्त्रीरत्नंसुविस्मिताः २९ अथतत्रासितापाङ्गी वैदर्भीवल्गुभाषिणी ॥ अस्म रत्स्वसुतंनष्टं स्नेहस्नुतपयोधरा ३० कोन्वयंनरवैदूर्यः कस्यवाकमलेक्षणः ॥ धृतःकयावाजठरे केयंलब्धात्वनेनवा ३१ ममचाप्यात्मजोनष्टो नीतोयः सूतिकागृहात् ॥ एतत्तुल्यवयोरूपोयदिजीवतिकुत्रचित् ३२ कथंत्वनेनसम्प्राप्तंसारूप्यंशार्ङ्गधन्वनः ॥ आकृत्याऽवयवैर्गत्यास्वरहासावलोकनैः ३३ सएव वाभवेन्नूनं योमेगर्भेधृतोऽर्भकः ॥ अमुष्मिन्प्रीतिरधिकावामःस्फुरतिमेभुजः ३४ एवंमीमांसमानायां वैदर्भ्यांदेवकीसुतः ॥ देवक्यानकदुन्दुभ्यामुत्तम श्लोकआगमत् ३५ विज्ञातार्थोऽपिभगवांस्तूष्णीमासजनार्दनः ॥ नारदोऽकथयत्सर्वंशम्बराहरणादिकम् ३६ तच्छ्रुत्वामहदाश्चर्य्यं कृष्णान्तःपुरयो षितः ॥ अभ्यनन्दन्बहूनब्दान्नष्टंमृतमिवाऽऽगतम् ३७ देवकीवसुदेवश्च कृष्णरामौतथास्त्रियः ॥ दम्पतीतौपरिष्वज्य रुक्मिणीचययुर्मुदम् ३८ नष्टंप्रद्यु म्नमायातमाकर्ण्यद्वारकौकसः ॥ अहोमृतइवाऽऽयातो बालोदिष्ट्येतिहाब्रुवन् ३९ यंवैमुहुःपितृसरूपनिजेशभावास्तन्मातरोयदभजन्रहरूढभावाः ॥

जो बालक मैंने गर्भ में धारण कर्यो हो निश्चय वह यहीहै यामें मेरी प्रीति बढ़ीहै और मेरी बाईभुजा फरकति है ३४ विदर्भ देशके राजाकी पुत्री रुक्मिणी या प्रकार विचार करैही इतने में उत्तम है यश जिनको ऐसे देवकी के पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र देवकी वसुदेव कू संगलैकै आवतभये ३५ पत्नी साहित पुत्र आयो है या बातकूं जनार्दन श्रीकृष्णचन्द्र जाने हे तथापि चुपहोतभये इतने में नारदजी आयकै शम्बरासुर हरिकै लैगयो समुद्रमें पटकि आयो तब मछरी निगलिगई याकूं आदिलैकै सब वृत्तान्त कहतभये ३६ कृष्णके अन्तःपुरकी स्त्री हैं सो बडो आश्चर्य श्रवण करिकै बहुत दिनन सू देखे नहीं मृतक जैसे जगदिके आवै या प्रकार आये जे प्रद्युम्नजी तिनकी प्रशसा करतिभई ३७ देवकी वसुदेव और श्रीकृष्ण बलदेव तथा और स्त्री हैं ते और रुक्मिणीजी स्त्री पुरुष जे प्रद्युम्न हैं तिनसूं मिलिके आनन्द कूं प्राप्त होतभये ३८ समस्तद्वारकावासी नष्टभये प्रद्युम्न कूं आये सुनिकै अहो बडो आश्चर्यहै मृतककी तुल्य यह बालक आवतभयो ऐसे कहत भये ३९ पिता जो श्रीकृष्ण हैं तिनकी बराबरि है स्वरूप जिनको ऐसे प्रद्युम्नजीमें हमारे पति हैं यह एकान्त में भाव जिनकूं भयो ऐसी प्रद्युम्नजीकी माता रुक्मिणीकू आदिलैकै श्रीकृष्णकी रानी हैं ते प्रद्युम्नजी को

सेवन करतभई यह कछु आश्चर्य्य नहीं है लक्ष्मी वास करै ऐसे जो श्रीकृष्ण तिनके पुत्र कामदेव तिनको मनमें स्मरणमात्रसूं मन चलायमान होइहै साक्षात् मूर्त्तिमान् के दर्शन करे तें स्त्री सेवनकरैं यामें कहा कहनो है ४० ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थेरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेप्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणंनामपञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५५ ॥ * ॥ * ॥

( षट्पञ्चाशत्तमेमिथ्याऽभियोगेमणिमाहरत् ॥ कन्याजाम्बवतःप्रापकृष्णःसत्राजितस्तदा १ पुत्रादिकामसौख्यस्यनिष्ठामुक्त्वाऽतिचञ्चलाम् ॥ अर्थस्यानर्थतामाहस्यमन्तहरणादिना २ छप्पनवें अध्याय में झूंठे कलङ्क में कृष्णजी जाम्बवान् सों मणि लाते भये और उसकी कन्या और सत्राजित् की कन्या कूं प्राप्त होते भये १ पुत्रादिकाम सुख की अत्यन्त चञ्चल निष्ठा कहकर स्यमन्तक मणिके हरणआदि सूं अर्थ की अर्थता कहते हैं २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! कियो है पाप जाने ऐसो सत्राजित् अपने पाप की निवृत्ति के अर्थ अपनी कन्या कूं स्यमन्तक

चित्रंनतत्खलुरमास्पदविम्बविम्बेकामेस्मरेऽक्षिविषयेकिमुतान्यनार्यः ४० इतिश्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेप्रद्युम्नोत्पत्तिनिरूपणंनामपञ्चपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५५ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ सत्राजितःस्वतनयां कृष्णायकृतकिल्बिषः ॥ स्यमन्तकेनमणिना स्वयमुद्यम्यदत्तवान् १ ॥ राजोवाच ॥ सत्राजितःकिमकरोद्ब्रह्मन् कृष्णस्यकिल्बिषम् ॥ स्यमन्तकःकुतस्तस्य कस्माद्दत्तासुताहरेः २ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ आसीत्सत्राजितःसूर्योभक्तस्यपरमःसखा ॥ प्रीतस्तस्मैमणिप्रादात्सूर्यस्तुष्टःस्यमन्तकम् ३ सतंबिभ्रन्मणिंकण्ठे भ्राजमानोयथारविः ॥ प्रविष्टोद्वारकांराजंस्तेजसानोपलक्षितः ४ तंविलोक्यजनादूरात्तेजसामुष्टदृष्टयः ॥ दीव्यतेऽक्षैर्भगवते शशंसुःसूर्यशङ्किताः ५ नारायणनमस्तेऽस्तु शङ्खचक्रगदाधर ॥ दामोदरारविन्दाक्षगोविन्दयदुनन्दन ६ एषआयातिसविता त्वांदिदृक्षुर्जगत्पते ॥ मुष्णन्गभस्तिचक्रेण नृणांचक्षूंषितिग्मगुः ७ नन्वन्विच्छन्तितेमार्गंत्रिलोक्यांविबुधर्षभाः ॥ ज्ञात्वाऽद्यगूढंयदुषु द्रष्टुंत्वांयात्यजःप्रभो ८

नाम मणिके साथ श्रीकृष्णचन्द्र कूं देवे को उपाय करिके देतभयो १ अब राजा परीक्षित् कहे हैं हे शुकदेवजी ! सत्राजित् श्रीकृष्णचन्द्र को कहा अपराध करत भयो और स्यमन्तकमणि कहाँ तें आई और कौन कारण अपनी कन्या श्रीकृष्णचन्द्र कूं दीनी यह सब हमारे आगे वर्णन करो २ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं सत्राजित् सूर्य्य को भक्त परममित्र हो सूर्य्य प्रसन्न होय कै सन्तुष्ट होयकै सत्राजित् कूं स्यमन्तकमणि देत भये ३ सत्राजित् मणिकूं कण्ठ में पहिरि कै सूर्य्य के प्रकाशकी तुल्य प्रकाशमान होय कै द्वारकापुरी में आये ता समय हे राजन् परीक्षित् ! वाके तेज सूं सत्राजित् आवै है यह जानिबे में नहीं आवत भयो ४ तेज की चिकाचौंधी सूं मिची है दृष्टि जिनकी ऐसे जन हैं ते सत्राजित् कू दूरि तें आवत देखिकै राजा उग्रसेन की सभा में चौपरि खेलें जे श्रीकृष्णहैं तिनसूं यह सूर्य्य आवै है ऐसे शङ्कित होयकै कहतभये ५ हे नारायण ! हे शङ्ख चक्र गदा धारण करनवारे ! हे दामोदर ! हे कमलनेत्र ! हे गोविन्द ! हे यादवनकूं आनन्दके देनवारे ! तुम कूं नमस्कार है ६ हे जगत् के पति ! तुम्हारे दर्शन के लिये यह सूर्य्य आवै है तीक्ष्ण किरणन के समूह तें मनुष्यन के नेत्रन कूं चुरावत आवै है हे प्रभो ! ७ त्रिलोकी के देवतान में जे श्रेष्ठ हैं ते तु-

म्हारे मार्ग कूं ढूंढे हैं यादवन में तुमकूं छिप्यो जानिकै देखिवे के लिये सूर्य्य आवै है ८ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कमलनेत्र श्रीकृष्णचन्द्र अज्ञानी पुरुषन के वचन सुनिकै हँसिकै बोलत भये यह सूर्य्यदेव नहीं है मणि करिकै प्रकाशमान सत्राजित् आवै है ९ करे है मङ्गलोत्सव जामें ऐसो जो अपनो घर है तामें आय कै देवता के मन्दिर में सत्राजित् ब्राह्मणन तें पूजा कराय मणिकूं धरावत भयो १० हे प्रभो राजन् परीक्षित् ! वह मणि प्रतिदिन चार मनको भार ऐसे आठ भार सुवर्ण उगलैही और जहाँ वा मणि होइ ता देश में दुर्भिक्ष न परे है और अकालमृत्यु तथा अरिष्ट अर्थात् अमङ्गल नहीं होइ है सर्प नहीं काटे है मनुष्यन की देह में दुःख नहीं होय हैं और अशुभ नहीं होय हैं मायावी पुरुष वा देश में नहीं वसे हैं ११ एक समय यादवन के राजा उग्रसेन के लिये श्रीकृष्णचन्द्र ने मणि जाते माँगी ऐसो सत्राजित् लोभ के वशहोय के मणि कूं न देत भयो श्रीकृष्ण कूं नाहीं कैसे करू यहू न विचारत भयो १२ बडो है प्र-

श्रीशुकउवाच ॥ निशम्यबालवचनं प्रहस्याम्बुजलोचनः ॥ प्राहनासौरविर्देवः सत्राजिन्मणिनाज्वलन् ९ सत्राजित्स्वगृहंश्रीमत् कृतकौतुकमङ्गलम् ॥
प्रविश्यदेवसदने मणिंविप्रैर्न्यवेशयत् १० दिनेदिनेस्वर्णभारानष्टौसमृजतिप्रभो ॥ दुर्भिक्षमार्य्यरिष्टानि सर्पाधिव्याधयोऽशुभाः ॥ नसंन्तिमायिनस्तत्र
यत्राऽऽस्तेऽभ्यर्चितोमणिः ११ सयाचितोमणिंक्वापि यदुराजायशौरिणा ॥ नैवार्थकामुकःप्रादाद्याच्ञाभङ्गमतर्कयन् १२ तमेकदामणिंकण्ठे प्रतिमुच्यमहा
प्रभम् ॥ प्रसेनोहयमारुह्य मृगयांव्यचरद्वने १३ प्रसेनंसहयंहत्वा मणिमाच्छिद्यकेसरी ॥ गिरिंविशञ्जाम्बवता निहतोमणिमिच्छता १४ सोऽपिचक्रेकुमा
रस्य मणिंक्रीडनकंबिले ॥ अपश्यन्भ्रातरंभ्राता सत्राजित्पर्यतप्यत १५ प्रायःकृष्णेननिहतोमणिग्रीवोवनंगतः ॥ भ्रातामभेतितच्छ्रुत्वा कर्णेकर्णेऽज
पञ्जनाः १६ भगवांस्तदुपश्रुत्य दुर्यशोलिप्तमात्मनि ॥ मार्ष्टुंप्रसेनपदवीमन्वपद्यतनागरैः १७ हतंप्रसेनमश्वञ्च वीक्ष्यकेसरिणावने ॥ तञ्चाद्रिपृष्ठे
निहतमृक्षेणददृशुर्जनाः १८ ऋक्षराजबिलंभीममन्धेनतमसावृतम् ॥ एकोविवेशभगवानवस्थाप्यबहिःप्रजाः १९ तत्रदृष्ट्वामणिश्रेष्ठं बालक्रीडनकंकृतम् ॥

काश जाको ऐसी मणिकूं एकसमय सत्राजित् को भय्या प्रसेन कण्ठ में पहिरि कै घोड़ा पै चढ़िकै वन में शिकार खेलिवे कू जात भयो १३ घोड़ा सहित जो प्रसेन है ताय मारि कै मणि कूं लैके पर्व्वत में जाय जो सिंह है ताय मणि लेवे की इच्छा जाकूं ऐसो जाम्बवान् ऋक्ष मारत भयो १४ जाम्बवान् अपने बिल में जाय कै मणि को खिलौना करत भयो सत्राजित् अपने भय्या प्रसेन कू शिकार खेलि कै वनमें ते नहीं आयो देखिकै शोच करत भयो १५ मणि कण्ठ में पहिरि कै मेरो भय्या वन में गयो हो और या मणि पै कृष्ण को दांत हो यातें बहुधा यह जानि पड़े है भय्या कूं कृष्ण ने मारयो या प्रकार सत्राजित् के मुख तें श्रवण करिकै सम्पूर्ण मनुष्य कान कान में कहत भये १६ भगवान् श्रीकृष्ण अपने कूं लग्यो जो दुर्यशरूप कलङ्क है ताय श्रवण करिकै द्वारकावासीन कू प्रसेन के खोज ढूंढिवे कू जात भये १७ वनमें सिंह ने मारयो जो प्रसेन और घोड़ा ताय देखि कै और आगे पर्वत के ऊपर ऋक्ष ने मारयो जो सिंह है ताय सपस्त द्वारकावासी मनुष्य देखत भये १८ अंधेरो जामें छाय रह्यो बड़ो भयानक जो ऋक्षराज जाम्बवान् को बिल है तामें सब प्रजा कू बाहिर ठाढ़ी करिकै श्रीकृष्णचन्द्र आपही भीतर जात भये १९

तहाँ बिलमें बालक के खेलिवे कूं खिलौना रही ऐसी जो मणिहै ताय देखिकै मणिके लेवे को मनोरथ करिकै बालक के पास ठाढ़े होतभये २० प्रथम कबू देखे नहीं ऐसे मनुष्य श्रीकृष्ण-
चन्द्र कूं डरपे कीसी नाई धाइ पुकारतिभई वलीनमें बली जाम्बवान् ऋक्ष धाइकी पुकार श्रवण करिकै क्रोधितहोय सम्मुख दौरिकै आवत भयो २१ क्रोधी जाम्बवान् श्रीकृष्ण के प्रभाव कूं
नहीं जानिकै और साधारण पुरुष मानिकै अपने स्वामी श्रीकृष्णके संग युद्ध करत भयो २२ परस्पर जीतिवे की है इच्छा जिनकों ऐसे श्रीकृष्ण और जाम्बवान् हैं तिनकों शस्त्र पत्थर वृक्ष भुजा
इनसूं बड़ो भयानक युद्ध होत भयो जैसे मास के लिये दो शिकरा पक्षी लड़ेहैं तैसे २३ वज्रपातकी तुल्य कठोर जे मुष्टि हैं तिनसूं खेदरहित अट्ठाईस दिन राति परस्पर युद्ध होत भयो २४
कृष्णचन्द्र की मुष्टिन के परिवे तें ढीली भई है नस जाकी और घट्योहै बल जाको पसीना अंगमें जाके आयगयो ऐसो जाम्बवान् बड़ो आश्चर्य मानिकै बोलत भयो २५ सम्पूर्ण प्राणीन

हृत्तुंकृतमतिस्तस्मिन्नानस्थेऽर्भकान्तिके २० तमपूर्वंनरंदृष्ट्वाधात्रीचुक्रोशभीतवत्॥ तच्छ्रुत्वाऽभ्यद्रवत्क्रुद्धोजाम्बवान्बलिनांवरः २१ सवैभगवतातेनयुयु
धेस्वामिनाऽऽत्मनः॥ पुरुषंप्राकृतंमत्वाकुपितोनानुभाववित् २२ द्वन्द्वयुद्धंसुतुमुलमुभयोर्विजिगीषतोः॥ आयुधाश्मद्रुमैर्दोर्भिःक्रव्यार्थेश्येनयोरिव २३ आ
सीत्तदष्टाविंशाहमितरेतरमुष्टिभिः ॥ वज्रनिष्पेषपरुषैरविश्रममहर्निशम् २४ कृष्णमुष्टिविनिष्पातनिष्पिष्टाङ्गोरुबन्धनः ॥ क्षीणसत्त्वःस्विन्नगात्रस्तमाहा
तीवविस्मितः २५ जानेत्वांसर्वभूतानांप्राणओजःसहोबलम्॥ विष्णुंपुराणपुरुषंप्रभविष्णुमधीश्वरम् २६ त्वंहिविश्वसृजांस्रष्टा सृज्यानामपियच्चसत्॥
कालःकलयतामीशःपरआत्मातथाऽऽत्मनाम् २७ यस्येषदुत्कलितरोषकटाक्षमोक्षैर्वर्त्मादिशत्क्षुभितनक्रतिमिङ्गिलोऽब्धिः॥ सेतुःकृतःस्वयशउज्ज्वलिता
लङ्कारक्षःशिरांसिभुविपेतुरिषुक्षतानि २८ इतिविज्ञातविज्ञानमृक्षराजानमच्युतः॥ व्याजहारमहाराज भगवान्देवकीसुतः २९ अभिमृश्यारविन्दाक्षः
पाणिनाशङ्करेणतम्॥ कृपयापरयाभक्तंप्रेमगम्भीरयागिरा ३० मणिहेतोरिहप्राप्तावयमृक्षपतेबिलम् ॥ मिथ्याऽभिशापंप्रमृजन्नात्मनोमणिनाऽमुना ३१

के जे प्राण तिनमें जो बल है और सहोबल अर्थात् इन्द्रिय हृदय देह इत्यादिकनको बल तुमहौ यह मैं जानूं हूं काहे ते विष्णु भगवान् तुमहौ पुराणपुरुषहौ कृपालुहौ सबके ईश्वर हौ २६
विश्व के सृजनवारे जे ब्रह्मादिक हैं तिनके तुम निश्चय निमित्त कारणहौ और उत्पत्तिके योग्य जे पदार्थ हैं तिनके उपादान कारण हौ और सबके प्रेरणवारे हैं तिनके ईश्वर कालरूप तुम
हौ तथा आत्मा जे जीव हैं तिनके उत्कृष्ट आत्माहौ २७ विष्णु पुराण पुरुषहौ याही तें मेरे इष्टदेव रघुनाथहौ यह कहे हैं जिन रघुनाथजी को कछु एक प्रकाशो जो क्रोध है तासूं जो
कटाक्षन को छुटिबो है तिनसूं दुःखितहैं मगर और बड़े बड़े ग्राह जामें ऐसो समुद्र मार्ग देतभयो और जिन रामचन्द्रने अपनो यश प्रकट करिबेके लिये पुल बांध्यो लङ्का जराई प्रमाण करिकै राक्षस
रावण के शिर काटिकै पृथ्वी में डारतभये सो तुम मेरे स्वामी रघुनाथहौ यह मैं जानूं हूं २८ या प्रकार भयोहै ज्ञान जाकूं ऐसो जो ऋक्षराज जाम्बवान्है तासूं हे राजन् परीक्षित्! देवकीके पुत्र
अच्युतभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोलतभये २९ कमल से हैं नेत्र जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सुखको देनवारो जो अपनो हाथहै ताय परमकृपाकरिकै भक्त जो जाम्बवान् है ताकेऊपर धरिकै प्रेमगर्भित

वाणी करिके बोलतभये ३० हे ऋक्षन के राजा जाम्बवान् ! हम मणि लेवे के कारण तेरे यहां विलमें आये हैं मिथ्या कलङ्क हमकूं लग्यो है ताय मणि लैजायके दूरि करेंगे ३१ या प्रकार जाते
कही ऐसो जाम्बवान् बड़े आनन्दपूर्वक अपनी कन्याजाम्बवती ताय मणिसहित पूजा करिवे के निमित्त श्रीकृष्णकूं देतभयो ३२ सङ्गगये जे द्वारकावासी मनुष्यहैं ते जाम्बवान्के विलमें घसे जे श्री
कृष्ण हैं तिनको निकसिवो नहीं देखिके वारह दिन प्रतीक्षा करिकै दुःखितहोइ द्वारकापुरी में आवत भये ३३ विलमें तें श्रीकृष्णचन्द्र निकसे नहीं यह बात श्रवण करिकै देवकी रुक्मिणी वसुदेव
और मित्रजन तथा ज्ञाति के मनुष्य सम्पूर्ण शोच करतभये ३४ सम्पूर्ण द्वारकावासी दुःखितहोयकै सत्राजित्कूं गारी देतसन्ते श्रीकृष्णचन्द्रकी प्राप्ति के निमित्त महामाया जो दुर्गादेवी है ताकी पूजा
करतभये ३५ देवीकी पूजा करिवे तें श्रीकृष्णचन्द्रकूं देखेंगे याप्रकार द्वारकावासीनकूं देवीने आशीर्वाद दियो तब सिद्धभयो है मनोरथ जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र स्त्री कूं संगलैके द्वारकावासीन

इत्युक्तःस्वांदुहितरं कन्यांजाम्बवतींमुदा ॥ अर्हणार्थंसमणिना कृष्णायोपजहारह ३२ अदृष्ट्वानिर्गमंशौरेः प्रविष्टस्यबिलंजनाः ॥ प्रतीक्ष्यद्वादशाहानिदुः
खिताःस्वपुरंययुः ३३ निशम्यदेवकीदेवी रुक्मिण्यानकदुन्दुभिः ॥ सुहृदोज्ञातयोऽशोचन् बिलात्कृष्णमनिर्गतम् ३४ सत्राजितंशपन्तस्ते दुःखिताद्वार
कौकसः ॥ उपतस्थुर्महामायां दुर्गांकृष्णोपलब्धये ३५ तेषांतुदेव्युपस्थानात्प्रत्यादिष्टाऽऽशिषासच ॥ प्रादुर्बभूवसिद्धार्थःसदारोहर्षयन्हरिः ३६ उपलभ्य
हृषीकेशं मृतंपुनरिवाऽऽगतम् ॥ सहपत्न्यामणिग्रीवं सर्व्वेजातमहोत्सवाः ३७ सत्राजितंसमाहूय सभायांराजसन्निधौ ॥ प्राप्तिंचाख्यायभगवान् मणित
स्मैन्यवेदयत् ३८ सचातिव्रीडितोरत्नं गृहीत्वाऽवाङ्मुखस्ततः ॥ अनुतप्यमानोभवनमगमत्स्वेनपाप्मना ३९ सोऽनुध्यायंस्तदेवाघंबलवद्विग्रहाकुलः ॥
कथंमृजाम्यात्मरजःप्रसीदेद्वाऽच्युतःकथम् ४० किंकृत्वासाधुमह्यंस्यान्नशपेद्वाजनोयथा ॥ अदीर्घदर्शनंक्षुद्रं मूढंद्रविणलोलुपम् ४१ दास्येदुहितरंतस्मै
स्त्रीरत्नंरत्नमेवच ॥ उपायोऽयंसमीचीनस्तस्यशान्तिर्नचान्यथा ४२ एवंव्यवसितोबुद्ध्या सत्राजित्स्वसुतांशुभाम् ॥ मणिंचस्वयमुद्यम्य कृष्णायोपजहा

कूं आनन्द देत प्रकट होतभये ३६ जैसे कोई मृतक पुरुष फेरि जगदि कै आवै है ऐसे मणिकूं पहिरिकै स्त्री कूं संग लैके आये जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें प्राप्तहोयकै समस्त द्वारकावासीनके वडो
आनन्द होतभयो ३७ सभामें राजा उग्रसेनके पास सत्राजित्कूं बुलायकै जाम्बवान् ऋक्षपै ते मणि लाये हैं यह कहिकै भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र सत्राजित् कूं देतभये ३८ सत्राजित् मणिकूं लैकै
अतिलज्जित होय मुख नीचो करिकै अपने पाप तें पश्चात्ताप करत घरकूं जातभयो ३९ बलवान् श्रीकृष्णसूं जो विरोध पर्यो तासूं व्याकुल जो सत्राजित् है सो अपने पूर्व अपराधकूं रात्रिदिन
विचारकरत अपने पापकूं कैसे दूरिकरूं और कैसे अच्युत भगवान् प्रसन्नहोयँ ऐसे विचार करतभयो ४० कौन कर्म्म करे तें मेरो भलोहोइ मैने विना विचारे श्रीकृष्ण कूं दोष लगायदीनो मैं कृपण
मन्दबुद्धि हूं द्रव्यको लोभी हूं अब मोकूं जैसे प्राणी बुरो न कहैं ऐसो कोई कार्य्य करूंगो यह विचार करतभयो ४१ या प्रकार विचार करिकै अब उपाय निश्चय करेहै श्रीकृष्णचन्द्र कूं मैं
अपनी कन्यादेउँगो और पीछे तें भेंट में मणिदूंगो यही सुन्दर उपाय है और तरह मेरो अपराधदूरि न होयगो याप्रकार बुद्धिसूं निश्चय करिकै सत्राजित् मंगलरूप जो अपनी कन्याहै ताय और

मणिकूं आपही उपाय करिकै श्रीकृष्णकूं देतभयो ४२।४३ सुन्दर स्वभाव रूप उदारता ये गुण जामें विद्यमान और कृतवर्म्मा ते आदि लैकै यादवन ने मांगी ऐसी जो सत्यभामा है ताय भगवान्
श्रीकृष्णचन्द्र विधिपूर्वक व्याहतभये ४४ हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्र कहतभये हमकूं मणि नहीं चाहिये सूर्य्यभक्त जो तुमहौ तिनहींके मणिरहै और याको जो सुवर्ण होय ताय हमारे भिजवाय
दियोकरो—तुम्हारे पुत्र नहींहै तुम्हारो जो धनहै सो हमारोही है यह भगवान्को गूढ़अभिप्रायहै ४५ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेपट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५६॥
(सप्तपञ्चाशत्तमेतुपुनःशतधनुर्वधे॥ प्राप्तस्यदुर्यशोमार्ष्टिंकृष्णोक्रूराद्धृतान्मणेः १ अक्रूरमुररीकृत्य मणेःपात्रमयाच्युतः ॥ उपामन्त्र्यतमेकान्तेसरामोऽगाद्गजाह्वयम् २ सत्तावनवें अध्याय में फिर
शतधन्वा के वधमें कृष्णजी अक्रूरजीसों मणि लेकर प्राप्तहुये कलङ्कको दूर करतेभये १ अक्रूर को कृष्णजी मणिका पात्र अंगीकारकर उनसे एकान्तमें सलाहकर वलदेवजी समेत हस्तिनापुर जाते

रह ४३ तांसत्यभामांभगवानुपयेमेयथाविधि ॥ बहुभिर्याचितांशीलरूपौदार्य्यगुणान्विताम् ४४ भगवानाहनमणिं प्रतीच्छामोवयंनृप ॥ तवाऽऽस्तांदेव
भक्तस्य वयञ्चफलभागिनः ४५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेपट्पञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५६ ॥ ❀ ॥
श्रीशुकउवाच ॥ विज्ञातार्थोऽपिगोविन्दो दग्धानाकर्ण्यपाण्डवान् ॥ कुन्तीञ्चकुल्यकरणे सहरामोययौकुरून् १ भीष्मंकृपंसविदुरं गान्धारींद्रोणमे
व च ॥ तुल्यदुःखौचसङ्गम्य हाकष्टमितिहोचतुः २ लब्ध्वैतदन्तरंराजञ्छतधन्वानमूचतुः ॥ अक्रूरकृतवर्म्माणौ मणिःकस्मान्नगृह्यते ३ योऽस्मभ्यंसम्प्रति
श्रुत्यकन्यारत्नंविगर्ह्यनः ॥ कृष्णायादान्नसत्राजित्कस्माद्भ्रातरमन्वियात् ४ एवंभिन्नमतिस्ताभ्यांसत्राजितमसत्तमः ॥ शयानमवधील्लोभात्सपापःक्षीण
जीवितः ५ स्त्रीणांविक्रोशमानानां क्रन्दन्तीनामनाथवत् ॥ हत्वापशून्सौनिकवन्मणिमादायजग्मिवान् ६ सत्यभामाचपितरं हतंवीक्ष्यशुचाऽर्पिता ॥
व्यलपत्ताततातेतिहाहतास्मीतिमुह्यती ७ तैलद्रोण्यांमृतंप्रास्य जगामगजसाह्वयम् ॥ कृष्णायविदितार्थाय तप्ताऽऽचख्यौपितुर्वधम् ८ तदाकर्ण्येश्वरौ

भये २) पाण्डव लाक्षागृह तें विल में होयकै बाहिर निकसिगये या प्रकार जानेहैं तथापि पाण्डवनकूं जरे सुनिकै और कुन्तीकू जरी सुनिकै कुलोचित व्यवहार करिवेके लिये वलदेवजीकूं संग
लैकै श्रीकृष्णचन्द्र कुरुदेशन कूं जातभये १ भीष्मपितामह विदुरसहित कृपाचार्य्य गान्धारी द्रोणाचार्य्य इनसूं मिलिकै बराबरि है दुःख जिनके ऐसे कृष्ण वलदेव हैं ते हाय पाण्डव जरिगये
वड़ो कष्टभयो या प्रकार कहिकै बोलतभये २ कछु एक दिननके पश्चात् हे राजन् परीक्षित्! अक्रूर और कृतवर्म्मा ये दोनों शतधन्वा तें बोलतभये सत्राजित् तें मणि क्यों न छिनाय लेउ—जो
सत्राजित् अपनी कन्या रत्न हमकूं त्यागिकै कृष्णकूं व्याहिदीनी वह सत्राजित् भय्या प्रसेनके पीछे क्यों नहीं जाय अर्थात् मरे क्यों नहीं ३।४ या प्रकार अक्रूर और कृतवर्म्माने बहकाईहै वुद्धि जाकी
क्षीणभयो है जीवन जाको ऐसो पापी असाधु जो शतधन्वा है सो शय्यापै सोवते सत्राजित् को शिर काटतभयो ५ स्त्री जे हैं ते अनाथकी तुल्य पुकारि पुकारिकै रोदन कर्‍यो करी कसाई जैसे पशून
कूं मारै ऐसे शतधन्वा सत्राजित्कूं मारिकै जातभयो ६ सत्यभामा अपने पिता सत्राजित् कूं मर्‍यो देखिकै अहो पिता! अहो पिता! हाय मैं मरी या प्रकार मोहित होयकै विलाप करतिभई ७

मृतक जो पिता को देह है ताकूं तैलकी कोठी में राखिकै सत्यभामा हस्तिनापुर कूं जाति भई सत्राजित्कूं शतधन्वाने मार्यो यह बात श्रीकृष्णचन्द्रने जानिलीनी तथापि मेरो पिता शतधन्वा
ने मार्यो यह बात दुःखित होय कै कहति भई ८ हे राजन् परीक्षित् ! ईश्वर जे श्रीकृष्ण बलदेव हैं ते सत्राजित् को मरण श्रवण करिकै मनुष्यलीला में आयकै अहो हमकूं बडो कष्ट है या प्रकार
कहिकै आखिन में तें आसू लायकै विलाप करतभये ९ सत्यभामा और भय्या बलदेवजी इनकूं सङ्गलैकै श्रीकृष्णचन्द्र हस्तिनापुरतें द्वारकापुरी में आयकै शतधन्वाके मारिवे को और वातें मणि
लेवे को प्रारम्भ करतभये १० श्रीकृष्ण ने मेरे मारिवे को उपाय कियोहै यह बात शतधन्वा जानिकै प्राण बचायवे के लिये भयभीतहोयकै कृतवर्म्मातें सहाय के निमित्त कहतभयो तब वह कृतवर्म्मा
बोलत भयो ११ ईश्वर जे श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनको अपराध मैं न करूंगो कृष्ण बलदेव को अपराध करिकैं कौनको कल्याण होयगो १२ या कृष्ण ते द्वेष करिकै कंस लक्ष्मी ते भ्रष्ट होयकै

राजन्ननुसृत्यनृलोकताम् ॥ अहोनःपरमंकष्टमित्यस्राक्षौविलेपतुः ९ आगत्यभगवांस्तस्मात्सभार्य्यःसाग्रजःपुरम् ॥ शतधन्वानमारेभे हन्तुंहर्त्तुमणिंततः
१० सोऽपिकृष्णोद्यमंज्ञात्वा भीतःप्राणपरीप्सया ॥ साहाय्येकृतवर्म्माणमयाचतसचाब्रवीत् ११ नाहमीश्वरयोःकुर्य्यां हेलनंरामकृष्णयोः ॥ कोनुक्षेमाय
कल्पेततयोर्वृजिनमाचरन् १२ कंसःसहानुगोऽपीतोयद्द्वेषात्त्याजितःश्रिया ॥ जरासन्धःसप्तदशसंयुगाद्विरथोगतः १३ प्रत्याख्यातःसचाक्रूरं पार्ष्णि
ग्राहमयाचत ॥ सोऽप्याहकोविरुध्येतविद्वानीश्वरयोर्बलम् १४ यइदंलीलयाविश्वं सृजत्यवतिहन्तिच ॥ चेष्टांविश्वसृजोयस्यनविदुर्मोहिताऽजया १५
यःसप्तहायनःशैलमुत्पाट्यैकेनपाणिना ॥ दधारलीलयाबालउच्छिलीन्ध्रमिवार्भकः १६ नमस्तस्मैभगवते कृष्णायाद्भुतकर्म्मणे ॥ अनन्तायादिभूतायकू
टस्थायाऽऽत्मनेनमः १७ प्रत्याख्यातःसतेनापिशतधन्वामहामणिम् ॥ तस्मिन्न्यस्याश्वमारुह्य शतयोजनगंययौ १८ गरुडध्वजमारुह्यरथंरामजनार्दनौ ॥
अन्वयातांमहावेगैरश्वैराजन्गुरुद्रुहम् १९ मिथिलायाउपवने विसृज्यपतितंहयम् ॥ पद्भ्यामधावत्संत्रस्तः कृष्णोऽप्यन्वद्रवद्रुषा २० पदातिर्भगवांस्त

भय्यान सहित मरिगयो और जरासन्ध सत्रह वार युद्धमें हारिकै अन्तमें विरथ होयकै गयो १३ कृतवर्म्मा ने शतधन्वा तें मने करदीनी तब अक्रूर तें सहाय करिवे के लिये कहत भयो तब
अक्रूरहू बोलतभये ईश्वर जो श्रीकृष्णहैं तिनके पराक्रम कू जानिकै कौन पुरुष उनतें विरोध करैगो १४ जो ईश्वर लीला करिकै या विश्वकी उत्पत्ति पालन नाशकरै है और माया सूं मोहित
होयकै उनकी चेष्टाकूं ब्रह्मादिक नहीं जाने हैं १५ जो सातवर्ष की अवस्था में श्रीकृष्णचन्द्र एकहाथसूं गोवर्द्धन पर्व्वतकूं उखारिकै जैसे बालक छत्तौनाकूं उठाय लेइहै ऐसे उठावतभये १६ अद्भुतहै
कर्म्म जिनके ऐसे जे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र तिनके अर्थ नमस्कारहै अन्त जिनकौ नहीं सबके आदिकारण निर्विकार सबके आत्मा तिनकूं नमस्कारहै १७ या प्रकार अक्रूर ने जब नाहीं करी तब
शतधन्वा मणिकूं अक्रूर के पास धरिकै चार सौ कोस चलै ऐसे घोडापै चढिकै भाजतभयो १८ राम और श्रीकृष्णहू ते गरुड़के छापकी है ध्वजा जामें ऐसो जो रथहै तामें सवारहोयकै शीघ्रगामी
जे घोडाहैं तिन करिकै हे राजन् परीक्षित् ! श्वशुरको मारनवारो जो शतधन्वाहै ताके पीछे दौरत भये १९ शतयोजनतें अधिक न चलिसकै ऐसो जो घोड़ाहै सो मिथिलापुरीके बाग में गिरगो ताय

त्यागिकै भयभीत होयकै पाव प्यादो भाजतभयो और श्रीकृष्णकूं क्रोध करिकै पीछे दौरतभये २० पांव प्यादो जो शतधन्वा है ताकूं पांवप्यादे श्रीकृष्ण भगवान् दौरिकै पकरिकै तीक्ष्णधारके चक्र सूं शतधन्वा को शिर काटिकै वाके वस्त्रन में मणिकूं ढूंढतभये २१ नहीं मिली है मणि जिनकूं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र बलदेवजीके पास आयकै कहतभये देखो शतधन्वाकूं वृथाही मार्यो वापै मणि नहीं निकसी २२ ताके पीछे बलदेवजी कहतभये शतधन्वा काहू पुरुषके पास मणिकूं धरि आयो है वा पुरुष कूं ढूंढ़ो और तुम द्वारकाकूं जावो २३ श्रीकृष्ण सब बातकूं जाने हैं मणि को मोतें छिपाउ कियो है यह मानिकै बलदेवजी मनमें क्रोध करिकै बोलतभये याको अभिप्राय यह है कि द्रव्य ऐसो निषिद्ध पदार्थ है याके लिये श्रीकृष्ण बलदेवजी को मन बिगरिगयो तौ मनुष्यनकी कहा कथा है मेरो अतिप्रिय विदेह देशको राजा बहुलाश्व है ताय देखिवे कूं जाऊंगो हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार श्रीकृष्ण तें कहिकै यादवनकूं आनन्द देनवारे बलदेवजी मिथिलापुरीमें प्रवेश

स्य पदातिस्तिग्मनेमिना ॥ चक्रेणशिरउत्कृत्य वाससोर्व्यचिनोन्मणिम् २१ अलब्धमणिरागत्य कृष्णआहाग्रजान्तिकम् ॥ वृथाहतःशतधनुर्मणिस्त त्रनविद्यते २२ ततआहबलोनूनं समणिःशतधन्वना ॥ कस्मिंश्चित्पुरुषेन्यस्तस्तमन्वेषपुरंव्रज २३ अहंविदेहमिच्छामि द्रष्टुंप्रियतमंमम ॥ इत्युक्त्वामिथि लांराजन्विवेशयदुनन्दनः २४ तंदृष्ट्वासहसोत्थाय मैथिलःप्रीतमानसः ॥ अर्हयामासविधिवदर्हणीयंसमर्हणैः २५ उवासतस्यांकतिचिन्मिथिलायांसमा विभुः ॥ मानितःप्रीतियुक्तेन जनकेनमहात्मना ॥ ततोऽशिक्षद्गदांकाले धार्त्तराष्ट्रःसुयोधनः २६ केशवोद्वारकामेत्य निधनंशतधन्वनः ॥ अप्राप्तिंचमणेः प्राह प्रियायाःप्रियकृद्विभुः २७ ततःसकारयामास क्रियाबन्धोर्हतस्यवै ॥ साकंसुहृद्भिर्भगवान् यायाःस्युःसाम्परायिकाः २८ अक्रूरःकृतवर्म्माच श्रुत्वाशत धनोर्वधम् ॥ व्यूषतुर्भयवित्रस्तौ द्वारकायाःप्रयोजकौ २९ अक्रूरेप्रोषितेऽरिष्टान्यासन्वैद्वारकौकसाम् ॥ शारीरामानसास्तापामुहुर्दैविकभौतिकाः ३० इ त्यङ्गोपदिशन्त्येके विस्मृत्यप्रागुदाहृतम् ॥ मुनिवासनिवासेकिं घटेतारिष्टदर्शनम् ३१ देवेऽवर्षतिकाशीशः श्वफल्कायागतायवै ॥ स्वसुतांगान्दिनीं

करतभये २४ प्रसन्न है मन जाको ऐसो मिथिलापुरी को राजा बलदेवजीकूं आये देखिकै शीघ्र उठिकै पूजन करिवे योग्य जे बलदेवजी हैं तिनकी पूजनकी सामग्रीनसूं पूजा करतभयो २५ ता मिथिलापुरी में समर्थ बलदेवजी कितनेक वर्ष वास करतभये प्रीतियुक्त महात्मा जो जनक है तातें सत्कार जिनने पायो ऐसो धृतराष्ट्र को पुत्र दुर्योधन सो बलदेवजी सूं गदा चलायवो सीखत भयो २६ प्रिय कार्य्य के करनवारे समर्थ केशव भगवान् द्वारकापुरी में आयकै शतधन्वाको नाश और मणिकी अप्राप्ति है ताय प्यारी जो सत्यभामा है तासूं कहतभये २७ ताके पीछे भगवानश्री-कृष्णचन्द्र अपने सुहृदनकूं सगलैकै मृतक सत्राजित् की परलोककी साधन जे क्रिया हैं तिनैं करावतभये २८ सत्राजित् तें मणिके हरिलेने में शिक्षा करनवारे जे अक्रूर और कृतवर्म्मा है ते शतधन्वा को मरण सुनिकै श्रीकृष्णसूं भयभीत होयके द्वारकापुरी तें भाजतभये २९ द्वारका तें अक्रूर कू भिजवाय दियो ता समय द्वारकावासीनकूं देवता और मनुष्य ये हैं कारण जिनके ऐसे जे शरीर के मनके ताप है ते और अरिष्ट है ते वारंवार द्वारकापुरी में होनभये ३० हे राजन् परीक्षित्! कोई एक ऋषि हैं ते प्रथम श्रीकृष्ण की महिमा कही है ताकूं फेरि कहे हैं मुनिनको है वास जिनमें ऐसे

श्रीकृष्णचन्द्र या द्वारकापुरी में रहैं तहां दुःखहोई यहबात कहा बनेहै ३१ या प्रकार दूषित करिकै फेरि और घ्यापिनको मत कहे हैं एकसमय इन्द्र जब न वर्षो तब काशीको राजा अपनी कन्या गान्दिनी कूं प्राप्तभये जो श्वफल्क हैं तिनें देतभयो तब काशी के देशन में मेघ वर्षतभयो ३२ पिता श्वफल्क की तुल्य है प्रभाव जाको ऐसो अक्रूर जहां जहां रहै तहां तहा इन्द्र वर्षाकरै और ता देश में प्राणीनकूं खेद नहीं होय है मरी नहीं परे है ३३ या प्रकार वृद्धन कों वचन सुनिकै केवल अक्रूरही यहां ते गयो सो नहीं मणिहूगई यहबात श्रवण करि निश्चय करिकै अक्रूर कूं काशीते बुलाय कै श्रीकृष्णचन्द्र बोलतभये ३४ अक्रूरकी पूजाकरिकै हे काका अक्रूर ! याप्रकार सम्बोधन दैकै प्यारी प्यारी बात कहिकै सब बिश्व के जाननहारे अक्रूर के मनकी जानिकै श्रीकृष्णचन्द्र मुसिकाय के बोलत भये ३५ हे दानन के पति अक्रूर ! शतधन्वा स्यमन्तकमणि तुम्हारे पास धरिगयोहै सो तुम्हारे पास है यह हम पहिले तेही जाने हैं ३६ सत्राजित् के पुत्र नहीं याते जाकू पिण्ड

प्रादात्ततोऽवर्षत्स्मकाशिषु ३२ तत्सुतस्तत्प्रभावोऽसावक्रूरोयत्रयत्रह ॥ देवोऽभिवर्षतेतत्रनोपतापानमारिकाः ३३ इतिवृद्धवचःश्रुत्वानैतावदिहकारणम् ॥ इतिमत्वासमानाय्यप्राहाक्रूरंजनार्दनः ३४ पूजयित्वाऽभिभाष्यैनंकथयित्वाप्रियाःकथाः ॥ विज्ञाताऽखिलचित्तज्ञःस्मयमानउवाचह ३५ ननुदानपतेन्यस्तस्त्वय्यास्तेशतधन्वना ॥ स्यमन्तकोमणिःश्रीमान्विदितःपूर्वमेवनः ३६ सत्राजितोऽनपत्यत्वाद्गृह्णीयुर्दुहितुःसुताः ॥ दायंनिनीयापःपिण्डान्विमुच्यर्णचशेषितम् ३७ तथाऽपिदुर्धरस्त्वन्यैस्त्वय्यास्तांसुव्रतेमणिः ॥ किन्तुमामग्रजःसम्यङ्नप्रत्येतिमणिंप्रति ३८ दर्शयस्वमहाभाग बन्धूनांशान्तिमावह ॥ अव्युच्छिन्नामखास्तेऽद्यवर्त्तन्तेरुक्मवेदयः ३९ एवंसामभिरालब्धःश्वफल्कतनयोमणिम् ॥ आदायवाससाच्छन्नन्ददौसूर्य्यसमप्रभम् ४० स्यमन्तकंदर्शयित्वाज्ञातिभ्योरजआत्मनः ॥ विमृज्यमणिनाभूयस्तस्मैप्रत्यर्प्पयत्प्रभुः ४१ यस्त्वेतद्भगवतईश्वरस्यविष्णोर्वीर्याढ्यंवृजिनहरंसुमङ्गलञ्च ॥ आख्यानंपठतिशृणोत्यनुस्मरेद्वादुष्कीर्तिंदुरितमपोह्ययातिशान्तिम् ४२ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेसप्तपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५७ ॥

जलदान दैकै ऋण चुकायकै शेष धन रहेगो ताय वाकी कन्या के पुत्र लेइंगे यह शास्त्र की आज्ञाहै ३७ सुन्दरहै व्रत जिनको ऐसे हे अक्रूर! तुम हमतें कदाचित् न कहो तथापि हम जानैहैं मणि और पै नहीं रहिसकै तुम्हारे पास है तहा अक्रूरजी कहे हैं हमारे पास है तुम्हें कहा प्रयोजनहै तब श्रीकृष्ण कहे हैं बड़े भय्या बलदेवजी या मणिके पीछे मेरो विश्वास नहीं करे हैं ३८ श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे बड़भागी अक्रूर ! तुम मणि दिखायके बन्धुनकूं शान्तिकरौ मेरे पास मणि नहीं है यह मति कहौ जो कदाचित् मणि न होवै तो सुवर्ण की वेदी बनाय बनाय कै अखण्ड यज्ञकाहतें काशी में जायकै करते ३९ या प्रकार साम भेदन करिकै समझायो ऐसो श्वफल्क को पुत्र अक्रूर वस्त्र तें ढकी सूर्य्य कैसो है तेज जाको ऐसी मणि लैकै श्रीकृष्णचन्द्रकूं देतभयो ४० श्रीकृष्णचन्द्र स्यमन्तक मणि अक्रूरजी तें लैकै जाति के भय्या बन्धुनकू दिखायकै मणि कृष्णने लीनी है यह जो अपने कों मिथ्या कलङ्क लग्यो ताइ दूरि करिकै फेरि प्रभु श्रीकृष्णचन्द्र अक्रूरजी कूं नहै मणि समर्पण करत भये ४१ ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको कह्यो वीर्य्ययुक्त पुरुषन के दुःख को हरनवारो सुन्दर मंगलरूप जो स्यमन्तक मणिको प्रसंग है याकूं जो कोई पुरुष पढे

श्रवण करै स्मरण करै वह कुत्सित पाप कूं कलङ्क कूं दूरि करिकै कल्याण कूं पावै है ४२ इति श्रीमद्भागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेस्यमन्तकोपाख्यानेसप्तपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५७ ॥ ( अष्टपञ्चाशत्तमेतुकृष्णःपञ्चकरेऽग्रहीत् ॥ कालिन्दींमित्रविन्दाञ्चसत्याभद्राञ्चलक्ष्मणाम् १ कालिन्दींनिजलाभायतपःपरमुपेयुषीम् ॥ परिणेष्यन्प्रियावासमिन्द्रप्रस्थमुपागमत् २ अट्ठावनवें अध्याय में कृष्णजी कालिन्दी मित्रविन्दा सत्या भद्रा और लक्षणा इन पाचों का व्याह करते भये १ अपने लाभ के लिये श्रेष्ठ तपस्या करती हुई कालिन्दीजी को कृष्णजी प्राप्त होकर प्यारे स्थानवाले हस्तिनापुरको प्राप्त होतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! पुरुषोत्तम श्रीकृष्णचन्द्र सात्यकि तें आदिलैकै पहिले लाक्षागृहमें जरिगये यह श्रवण करीही फेरि द्रुपद के घरमें सबने देखे ऐसे जे पाण्डव हैं तिनें देखिवे के लिये श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थ में जातभये १ सबके ईश्वर जे श्रीकृष्ण हैं तिनें आये देखिकै जैसे प्राण के आये तें इन्द्रिय चैतन्य होयँ ऐसे वीर पाण्डव उठत भये २ श्रीकृष्णचन्द्र के मिलिवे में अङ्गसंग जो भयो तासू गये हैं पाप जिनके ऐसे वीर पाण्डव स्नेहभरी मुसिकानिसहित श्रीकृष्णचन्द्र को मुखारविन्द देखिकै आनन्दकूं प्राप्त होत

श्रीशुकउवाच ॥ एकदापाण्डवान्द्रष्टुं प्रतीतान्पुरुषोत्तमः ॥ इन्द्रप्रस्थंगतःश्रीमान् युयुधानादिभिर्वृतः १ दृष्ट्वातमागतंपार्था मुकुन्दमखिलेश्वरम् ॥ उत्तस्थुर्युगपद्वीराः प्राणामुख्यमिवाऽऽगतम् २ परिष्वज्याच्युतंवीरा अङ्गसङ्गहतैनसः ॥ सानुरागस्मितंवक्त्रं वीक्ष्यतस्यमुदंययुः ३ युधिष्ठिरस्य भीमस्य कृत्वापादाभिवन्दनम् ॥ फाल्गुनंपरिरभ्याथ यमाभ्यांचाभिवन्दितः ४ परमासनआसीनं कृष्णाकृष्णमनिन्दिता ॥ नवोढाव्रीडिताकिञ्चिच्छनैरेत्याभ्यवन्दत ५ तथैवसात्यकिःपार्थैः पूजितश्चाभिवन्दितः ॥ निषसादाऽऽसनेऽन्येच पूजिताःपर्युपासिताः ६ पृथांसमागत्यकृताभिवादनस्तयातिहार्दार्द्रदृशाऽभिरम्भितः ॥ आपृष्टवांस्तांकुशलंसहस्नुषां पितृष्वसारंपरिपृष्टबान्धवः ७ तमाहप्रेमवैक्लव्यरुद्धकण्ठाश्रुलोचना ॥ स्मरन्तीतान्बहून्क्लेशान् क्लेशापायात्मदर्शनम् ८ तदैवकुशलंनोभूत्सनाथास्तेकृतावयम् ॥ ज्ञातीन्नःस्मरताकृष्णभ्रातामेप्रेषितस्त्वया ९ नतेऽस्तिस्वपरभ्रान्तिर्विश्वस्यसुहृदात्मनः ॥ तथाऽपि

भये ३ श्रीकृष्णचन्द्र बड़े जे युधिष्ठिर और भीमसेन हैं तिनके चरणन में नमस्कार करिकै और बराबरि को जो अर्जुन है तासू मिलतभये पीछे छोटे जो नकुल और सहदेव हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र कूं प्रणाम करतभये ४ श्रेष्ठ आसन पै बैठे जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें पाँच पाण्डवन की स्त्री है तथापि निन्दा जाकी नहीं ऐसी नई विवाहिता लज्जावती जो द्रौपदी है सो हौले हौले आइ के प्रणाम करतिभई ५ जैसे पृथाके पुत्र जे पाण्डव हैं तिनने पूजा जाकी करी अभिवादन करयो ऐसो सात्यकि यादव आसनपै बैठत भयो पूजा जिनकी करी ऐसे औरहू श्रीकृष्णचन्द्र के संग बैठत भये ६ फेरि श्रीकृष्णचन्द्र कुन्ती के पास आयकै प्रणाम करतभये कुन्ती स्नेहभरी चितवनि सों आलिंगनकरतिभई श्रीकृष्णचन्द्र पतोहूसहित पिता की बहिनि जो कुन्ती है ताते कुशल पूंछत भये श्रीकृष्ण के बन्धुनकी कुशल कुन्ती ने पूछी है ७ प्रेमकी व्याकुलता तें रुक्यो है कण्ठ जाको नेत्रनमें आसू जाके आयगये ऐसी कुन्ती कौरवन ने जे कष्ट दिये हैं तिनकी सुधि करिकै भक्तन के क्लेश कूं दूरि करिवे के लिये दर्शन देहैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सूं बोलत भई ८ हे कृष्ण ! जाति के बन्धु जे हम हैं तिनको स्मरण करिकै जा समय तुमने मेरे भय्या अक्रूरकूं खबरिके लिये भेज्योहो ताही

समय हमारी कुशल होतिभई और तैंने हम मनाथ करे ९ समस्त विश्व के हितकारी आत्मा जो तुमहो तिनको यह अपनो है यह परायो है यह भ्रम तिनके नहीं तथापि जो कोई तुम्हारो सर्वदा स्मरण करै है तिनके हृदय में स्थित होयकै सब क्लेशनकूं दूरि करोहो १० अब राजा युधिष्ठिर कहे हैं हे ब्रह्मादिकन के ईश्वर ! हमने कहा कल्याण कियो है यह मैं नहीं जानूं हूं जो तुम योगेश्वरनके देखिवे में न आवो सो हम विषयासक्तन कूं दिखाई दियो ११ या प्रकार राजा युधिष्ठिर ने प्रार्थना जिनकी करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थनिवासीनके नेत्रनकूं आनन्ददेत वर्षा ऋतुके महीना वास करतभये १२ एक समय शूरवीर जे शत्रुहैं तिनके मारनवारे जो अर्जुनहैं सो वानरके छापेकीहै ध्वजा जामें ऐसे रथ में चढ़िके गाण्डीव धनुष कूं लैके बाणनको भरचो तरकस लैके शिकारके बहुत सर्प और मृगहैं जामें ऐसो बड़ो वनहै तामें श्रीकृष्ण के संग शिकार खेलिवे कूं जातभयो १३।१४ ता वनमें व्याघ्र सूकर भैंसा रुरु यथात् हिरण शरभ अर्थात् आठपाव के जीव रोज गेंडा

स्मरतांशश्वत्क्लेशान्हंसिहृदिस्थितः १० ॥ युधिष्ठिरउवाच ॥ किंनआचरितंश्रेयोनवेदाहमधीश्वर ॥ योगेश्वराणांदुर्दर्शोयन्नोदृष्टःकुमेधसाम् ११ इतिवै वार्षिकान्मासान् राज्ञासोऽभ्यर्थितःसुखम् ॥ जनयन्नयनानन्दमिन्द्रप्रस्थौकसांविभुः १२ एकदारथमारुह्य विजयोवानरध्वजम् ॥ गाण्डीवंधनुरादाय तूणौचाक्षयसायकौ १३ साकंकृष्णेनसन्नद्धो विहर्तुंगहनंवनम् ॥ बहुव्यालमृगाकीर्णं प्राविशत्परवीरहा १४ तत्राविध्यच्छरैर्व्याघ्रान् सूकरान्महिषान्रुरून् ॥ शरभान्गवयान्खड्गान् हरिणाञ्छशशल्लकान् १५ तान्निन्युःकिङ्करा राज्ञे मेध्यान्पर्वण्युपागते ॥ तृट्परीतःपरिश्रान्तोबीभत्सुर्यमुनामगात् १६ तत्रोपस्पृश्यविशदंपीत्वावारिमहारथौ ॥ कृष्णौददृशतुःकन्यां चरन्तींचारुदर्शनाम् १७ तामासाद्यवरारोहांसुद्विजांरुचिराननाम् ॥ पप्रच्छप्रेषितःसख्या फाल्गुनःप्रमदोत्तमाम् १८ कात्वंकस्यासिसुश्रोणि कुतोऽसिकिंचिकीर्षसि ॥ मन्येत्वांपतिमिच्छन्तीं सर्वंकथयशोभने १९ ॥ कालिन्द्युवाच ॥ अहंदेवस्य सवितुर्दुहितापतिमिच्छती ॥ विष्णुंवरेण्यंवरदंतपःपरममास्थिता २० नान्यंपतिंवृणेवीरतमृतेश्रीनिकेतनम् ॥ तुष्यतांमेसभगवान्मुकुन्दोऽनाथसंश्रयः २१

मृग सरहा सेही इनकूं बाणन तें बेधतभये १५ अमावास्या पूर्णमासी ये पर्व जब आयके प्राप्तभये तब टहलुवा हैं ते पवित्र जे पशु हैं तिनें राजा युधिष्ठिर के पास लावतभये शिकारखेलिवे में श्रम जाकूं भयो प्यासलागी तब अर्जुन यमुनापै जातभयो १६ महारथी जे श्रीकृष्ण और अर्जुनहैं ते यमुना के तटपै आयकै निर्मल जलको आचमन करिके पीके जब ठाढ़े भये तब सुन्दर एक कन्या तैसी देखतभये १७ सुन्दर हैं जंघा जाकी श्रेष्ठ हैं दांत जाके मनोहर है मुख जाको ऐसी जो प्रमदा कन्याहै ताके पास भेज्यो जो श्रीकृष्ण ने अर्जुनहै सो पूछतभयो १८ हे सुश्रोणि अर्थात् सुन्दर है कटि जाकी ! तुम कौनहो और कौनकी पुत्रीहो कहांते आईहो तुम्हारे मनमें कहा करिवे की है तुम्हारे पति करिवेकी इच्छाहै मैं जानों हूं हे सुन्दरी ! सब बातकहो १९ कालिन्दी कहे है मैं सूर्यदेवकी पुत्रीहूं वरके देनवारे जो विष्णुहैं तिनें पति करिवे की इच्छा करिके बड़ो तप करूंहूं २० हे वीर ! सुन्दर जे श्रीकृष्ण हैं तिनके विना और कूं पति न करूंगी अनाथ के आश्रय जो मुकुन्द भगवान् हैं सो मेरे ऊपर प्रसन्नहोउ २१

कालिन्दी नाम करिके विख्यातहूं और मेरे पिता सूर्य्य ने बनायो जो यमुनाको जलहै तामें यावत्पर्य्यन्त श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन न होइगो तबलों वासकरूंगी २२ जीतीहै निद्रा जाने ऐसो जो अर्जुन है सो वासुदेव श्रीकृष्णचन्द्रके पास आयके जैसे कालिन्दीने कही तैसेही कहतभयो कालिन्दी मेरेनिमित्त तप करे है या बालकूं जानिके श्रीकृष्णचन्द्र रथमें बैठायके धर्म्मराज राजा युधिष्ठिर के पास आवत भये २३ ता समय पाण्डवन ने जिनकूं आज्ञादीनी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र देवतानको कारीगर जो विश्वकर्म्मा है तासूं कहिके पाण्डवन के लिये चित्र विचित्र अद्भुत नगर निर्म्माण करावत भये २४ अपने पाण्डवन के प्रिय करिवे के लिये इन्द्रप्रस्थ में वास करें ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् सो इन्द्रको जो खाण्डव वनहै ताय अग्नि कूं देवेके लिये अर्जुन के रथवान् होत भये २५ हे राजन् परीक्षित् ! जब अग्निकूं खाण्डव वनदियो तब अग्नि प्रसन्न होयके अर्जुनकू धनुष् और श्वेत रङ्गके घोड़ा तीरनके भरे तरकस और हथियारन सूं भेदन न होय ऐसो कवच देतभयो २६

कालिन्दीतिरामाख्याता वसामियमुनाजले ॥ निर्म्मितेभवनेपित्रा यावदच्युतदर्शनम् २२ तथाऽवदद्गुडाकेशो वासुदेवायसोऽपिताम् ॥ रथमारोप्यतद्विद्वान् धर्म्मराजमुपागमत् २३ यदैवकृष्णःसन्दिष्टः पार्थानांपरमाद्भुतम् ॥ कारयामासनगरं विचित्रंविश्वकर्म्मणा २४ भगवांस्तत्रनिवसन् स्वानांप्रियचिकीर्षया ॥ अग्नयेखाण्डवन्दातुमर्जुनस्याऽऽससारथिः २५ सोऽग्निस्तुष्टोधनुरदाद्धयाञ्छ्वेतान्रथंनृप ॥ अर्जुनायाक्षयौतूणौ वर्म्मचाभेद्यमस्त्रिभिः २६ मयश्चमोचितोवह्नेःसभांसख्यउपाहरत् ॥ यस्मिन्दुर्य्योधनस्याऽऽसीज्जलस्थलदृशिभ्रमः २७ सतेनसमनुज्ञातः सुहृद्भिश्चानुमोदितः ॥ आययौद्वारकांभूयः सात्यकिप्रमुखैर्वृतः २८ अथोपयेमेकालिन्दीं सुपुण्यर्त्वृक्षऊर्ज्जिते ॥ वितन्वन्परमानन्दंस्वानांपरममङ्गलम् २९ विन्दानुविन्दावावन्त्यौदुर्य्योधनवशानुगौ ॥ स्वयंवरेस्वभगिनीं कृष्णेसक्तांन्यषेधताम् ३० राजाधिदेव्यास्तनयां मित्रविन्दांपितृष्वसुः ॥ प्रसह्यहृतवान्कृष्णो राजन्राज्ञांप्रपश्यताम् ३१ नग्नजिन्नामकौशल्यआसीद्राजाऽतिधार्म्मिकः ॥ तस्यसत्याऽभवत्कन्या देवीनाग्नजितीनृप ३२ नतांशेकुर्नृपावोढुमजित्वासप्तगोवृषान् ॥

अग्नि तें बचायो ऐसो जो मयनामा दैत्यहै सो सभा बनायके अर्जुनकूं देतभयो जा सभा में जलमें स्थल और स्थल में जल या प्रकार दुर्योधनकी दृष्टिमें भ्रम होतभयो २७ राजा युधिष्ठिरने आज्ञा जिनकूं दीनी सुहृदन ने प्रशंसा जिनकी करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सात्यकी जिनमें मुख्य ऐसे यादवनकूं संगलैके फेरि द्वारकापुरी में आवतभये २८ जाके पीछे सुन्दर पवित्र ऋतु नक्षत्रमें कालिन्दी कूं व्याहतभये परममङ्गलरूप जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अपने यादवनकूं परमानन्द देतभये २९ दुर्य्योधनकी आज्ञामें वर्ते ऐसे जे उज्जैनपुरी के राजा विन्द और अनुविन्द दोनों भय्याहैं ते श्रीकृष्णचन्द्रमें मन जाको लग्यो ऐसी जो अपनी बहिनि है ताय स्वयंवर में मने करतभये ३० पिता वसुदेवकी बहिनि जो राजाधिदेवी ताकी पुत्री जो मित्रविन्दा है ताय श्रीकृष्णचन्द्र सब राजान के देखत हे राजन् परीक्षित् ! बल करिकै लावत भये ३१ हे राजन् परीक्षित् ! अयोध्यापुरी को पालन करनवारो बड़ो धर्म्मात्मा राजा नग्नजित नाम करिकै होतभयो ता राजा के प्रकाशमान सत्यानाम करिकै कन्या होतिभई पिताको नाम नग्नजित् है यातें वाकूं नाग्नजिती भी कहे हैं ३२ पैने हैं सींग जिनके वीर डाट्यें में न आवें राजान की गन्ध न सुहाय ऐसे मरखने जो सात बैल हैं

तिनके नाथे विना राजा हैं ते नाग्नजिती कूं नहीं व्याहत भये ३३ यादवन के पति भगवान् हैं सो सात बैलन कूं एक संग नाथै वह या कन्या कूं व्याहै यह बातकूं श्रवण करिकै बड़ी सेना कूं संग लैके अयोध्यापुरी में जात भये ३४ अयोध्यापुरी को राजा नग्नजित् प्रसन्न होयके उठिकै भले आये या प्रकार प्रशंसा करिकै सुन्दर आसन बिछाय कै चरण धोइ कै बड़ी पूजाकी सामग्रीन सूं पूजन करत भयो ३५ राजा नग्नजित् की कन्या है सो आये जो लक्ष्मी के पति श्रीकृष्ण हैं तिनें अपने योग्य वर देखि कै इच्छा करति भई और कहति भई कि जो मैंने व्रत-न करिकै मनमें धार्यो है तो यह श्रीकृष्णचन्द्र मेरो पति होउ और मेरे मनोरथन कूं सत्य करो ३६ जिन भगवान्के चरणकमल की रज कूं लक्ष्मी और कमल तें है जन्म जाको ऐसो ब्रह्मा तथा महादेव और लोकपाल ये समस्त शिर पै धारण करे हैं ऐसे तुम ईश्वर अपनी करी ये धर्म मर्य्यादा हैं तिनके पालन करिबे की इच्छा करिकै लीला करिकै नृसिंहादि मूर्त्तिन कूं

तीक्ष्णशृङ्गान्सुदुर्द्धर्षान् वीरगन्धासहान्खलान् ३३ तांश्रुत्वावृषजिल्लभ्यांभगवान्सात्वतांपतिः ॥ जगामकौशल्यपुरं सैन्येनमहतावृतः ३४ सकोशलपतिःप्रीतः प्रत्युत्थानासनादिभिः ॥ अर्हणेनापिगुरुणाऽपूजयत्प्रतिनन्दितः ३५ वरंविलोक्याभिमतंसमागतं नरेन्द्रकन्याचकमेरमापतिम् ॥ भूयादयंमेपतिराशिषोऽमलाः करोतुसत्यायदिमेधृतोव्रतैः ३६ यत्पादपङ्कजरजःशिरसाबिभर्त्ति श्रीरब्जजःसगिरिशःसहलोकपालैः ॥ लीलातनुःस्वकृतसेतुपरीप्सयेशः कालेदधत्सभगवान्ममकेनतुष्येत् ३७ अर्चितंपुनरित्याह नारायणजगत्पते ॥ आत्मानन्देनपूर्णस्य करवाणिकिमल्पकः ३८ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ तमाहभगवान्हृष्टः कृतासनपरिग्रहः ॥ मेघगम्भीरयावाचासस्मितंकुरुनन्दन ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ नरेन्द्रयाच्ञाकविभिर्विगर्हिता राजन्यबन्धोर्निजधर्म्मवर्त्तिनः ॥ तथाऽपियाचेतवसौहृदेच्छया कन्यांत्वदीयांनहिशुल्कदावयम् ४० ॥ राजोवाच ॥ कोऽन्यस्तेऽभ्यधिकोनाथ कन्यावरइहेप्सितः ॥ गुणैकधाम्नोयस्याङ्गे श्रीर्वसत्यनपायिनी ४१ किन्त्वस्माभिःकृतःपूर्वं समयःसात्वतर्षभ ॥ पुंसांवीर्य्यपरीक्षार्थं कन्यावरपरीप्सया ४२ सप्तैतेगोवृषावीर दुर्दा

धारण करो हो सो तुम भगवान् मेरे ऊपर कैसे प्रसन्न होउगे ३७ पूजन करिकै फेरि नग्नजित् राजा कहत भये हे नारायण ! हे जगत् के पति ! आत्मा के आनन्द करिकै पूर्ण जो तुम हो तिनको मैं तुच्छ कहा पूजन करूं ३८ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे कौरवन के कुल कूं आनन्द देनवारे राजा परीक्षित् ! आसन पै बैठि करि श्रीकृष्णचन्द्र मेघ की तुल्य गर्ज करिकै मुसिकात राजा नग्नजित् तें बोलत भये ३९ हे राजन् नग्नजित् ! निजधर्म्मवर्त्ती जे क्षत्रिय हैं तिनकूं याचना करिबो कविन ने मने कर्यो है तथापि स्नेह करिकै हम तुम्हारी कन्या कूं माँगे हैं कछु मोल के देनवारे हम नहीं हैं ४० अब राजा नग्नजित् कहे हैं हे नाथ ! समस्त गुण जिन में रहें और लक्ष्मी सर्वदा जिनके अंग में वास करें ऐसे तुम तें अधिक या संसार में कौन वर है ताकूं कन्या देउँगो ४१ हे यादवन में श्रेष्ठ ! पुरुषन के पराक्रम की परीक्षा लेबे के निमित्त और कन्याके वरकी परीक्षा के लिये हमने प्रथम एक प्रतिज्ञा करी है ४२ हे वीर कृष्ण ! शिक्षा जिनकूं न

भई और वशमें न आवें ऐसे सात बैल है तिनके मारे टूटे हैं अंग जिनके ऐसे बहुत राजानके पुत्र परे हैं ४३ हे यदुनन्दन ! हे लक्ष्मी के पति ! जो तुम इन बैलन कूं अपने वश करि लेउ तौ मेरी कन्या कूं सम्मत वरहौ ४४ समर्थ श्रीकृष्णचन्द्र या प्रकार राजा नग्नजित्की प्रतिज्ञा श्रवण करिकै फेंट बाँधि कै अपने सात रूप धरि कै लीलाही करिकै बैलन कूं पकरत भये ४५ दूरि भयो है गर्व जिनको गयो है बल जिनको ऐसे बैलन कूं शूरवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र रस्सानतें बाँधि कै जैसे बालक काष्ठ के बैल कूं खेंचे है ऐसे खेंचत भये ४६ ताके पीछे आश्चर्यवान् राजा नग्नजित् प्रसन्न होयकै श्रीकृष्णचन्द्र कूं अपनी कन्या देत भयो समर्थ जो भगवान् श्रीकृष्ण हैं सो अपनी बराबरि की कन्या है ताय विधिपूर्वक व्याहत भये ४७ राजा नग्नजित् की रानी हैं ते अपनी कन्या कूं प्यारो पति पाय के परमानन्द पावत भई और बड़ो उत्सव भयो ४८ शङ्ख भेरी नगाड़े बजत भये और गीत बाजे बजावत भये ब्राह्मणन के आशीर्वाद होत भये सु-

न्ताडुखग्रहाः ।। एतैर्भग्नाःसुबहवो भिन्नगात्रानृपात्मजाः ४३ यदिमे निगृहीताःस्युस्त्वयैव यदुनन्दन ।। वरो भवानभिमतो दुहितुर्मे श्रियःपते ४४ एवंसमयमाकर्ण्य बद्ध्वा परिकरंप्रभुः ।। आत्मानंसप्तधाकृत्वा न्यगृह्णाल्लीलयैव तान् ४५ बद्ध्वा तान्दामभिः शौरिर्भग्नदर्पान्हतौजसः ।। व्यकर्षल्लीलया बद्धान् बालो दारुमयान्यथा ४६ ततःप्रीतःसुतांराजा ददौ कृष्णाय विस्मितः ।। तांप्रत्यगृह्णाद्भगवान् विधिवत्सदृशींप्रभुः ४७ राजपत्न्यश्च दुहितुःकृष्णंलब्ध्वा प्रियंपतिम् ।। लेभिरेपरमानन्दं जातश्चपरमोत्सवः ४८ शङ्खभेर्यानकानेदुर्गीतवाद्यद्विजाशिषः ।। नरानार्यःप्रमुदिताः सुवासःस्रगलङ्कृताः ४९ दशधेनुसहस्राणि पारिबर्हमदाद्विभुः ।। युवतीनांत्रिसाहस्रं निष्कग्रीवसुवाससाम् ५० नवनागसहस्राणि नागाच्छतगुणान्रथान् ।। रथाच्छतगुणानश्वानश्वाच्छतगुणान्नरान् ५१ दम्पतीरथमारोप्य महत्या सेनयावृतौ ।। स्नेहप्रक्लिन्नहृदयो यापयामास कोशलः ५२ श्रुत्वैतद्रुरुधुर्भूपा नयन्तंपथि कन्यकाम् ।। भग्नवीर्याःसुदुर्मर्षा यदुभिर्गोवृषैःपुरा ५३ तानस्यतःशरव्रातान् बन्धुप्रियकृदर्जुनः ।। गाण्डीवी कालयामास सिंहःक्षुद्रमृगानिव ५४ पारिबर्हमुपागृह्य द्वारकामेत्यम

न्दर वस्त्र मालान सूं शोभायमान नर नारी है ते प्रसन्न होत भये ४९ सामर्थ्यवान् राजा नग्नजित् दाइजे में दश हजार गौ देत भयो धुकधुकी है कण्ठ में जिनके सुन्दर वस्त्रन कूं पहिरे ऐसी तीन हजार दासी देत भयो ५० नवहजार हाथी देत भयो और हाथीन सूं सौगुणे अर्थात् नवलाख रथ और रथन सूं सौगुणे अर्थात् नवक्रिरोड़ घोड़ा देतभयो और घोड़ानसूं सौगुणे अर्थात् नवअर्ब मनुष्य देत भयो ५१ स्नेह करिकै व्याप्तहै हृदय जाको ऐसो कोशलदेशको राजा नग्नजित् अपनी कन्यासहित श्रीकृष्णचन्द्र कूं रथ में बैठारि कै बड़ी सेनाकूं संग लैकें पहुँचावत भयो ५२ यादवन और बैलन ने पहिले राजान को मद दूरि करि दियो है तथापि असहनता जिनके विद्यमान ऐसे राजा कृष्ण या कन्या कू लिये जाय है यह बात श्रवण करिकै मार्ग में आय कै रोकतभये ५३ बन्धु जे कृष्णचन्द्र हैं तिनके प्यारको करनवारो गाण्डीवहै धनुष् जाको ऐसो अर्जुन सो बाणनकू चलावें ऐसे जे राजा हैं तिनें सिंह जैसे छोटे छोटे जानवर मृगन कूं भजावै ऐसे भजावतभयो ५४

यादवन में श्रेष्ठ देवकी के पुत्र भगवान् हैं सो दाइजे कूं लैके द्वारकापुरी में आयके सत्या जो रानीहै ताके संग रमण करत भये ५५ पिता वसुदेव की बहिनि जो श्रुतकीर्त्ति है ताकी पुत्री कैकयदेशोत्पन्न भद्राहै ताय सन्तर्दनादि भय्यानने दीनी ताकूं श्रीकृष्णचन्द्र व्याहत भये ५६ सुन्दर जामें लक्षण ऐसी जो मद्रदेशके राजाकी कन्या लक्ष्मणाहै ताय गरुड जैसे अमृतकूं लावै है या प्रकार अकेले श्रीकृष्णचन्द्र स्वयंवर में हरि कै लावत भये ५७ भौमासुर के बन्दीखाने में तें छुडाय कै लाये सुन्दर हैं रूप जिन के ऐसी हजारन स्त्री श्रीकृष्णचन्द्र के और भी होती भई ५८ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थबपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेऽष्टमहिष्युद्वाहोनामाष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५८ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( ऊनपष्टितमेभौमंहत्वातेनाहृताहरिः ॥ कन्याःसहस्रशःमापपारिजातंदिवोऽहरत् १ परिणीयततस्ताभिस्तन्मनोरथपूरणैः ॥ आत्मारामोऽप्यसौरेमेतद्गृहेषुगृहस्थवत् २ उनसठवें अध्याय में भौमासुर को मारकर कृष्णजी तिससूं हरीहुई हजारों कन्याओं को माप्त होते भये और स्वर्ग सूं कल्पवृक्ष हरतेभये १ फिर मनोरथ पूरण करनेवाली तिन स्त्रियों सूं आत्माराम कृष्णजी विवाहकर तिनकेघरन

त्यया ॥ रेमेयदूनामृषभोभगवान्देवकीसुतः ५५ श्रुतकीर्त्तेःसुतांभद्रामुपयेमेपितृष्वसुः ॥ कैकेयींभ्रातृभिर्दत्तां कृष्णःसन्तर्दनादिभिः ५६ सुतांचमद्राधिपतेर्लक्ष्मणांलक्षणैर्युताम् ॥ स्वयंवरेजहारैकः ससुपर्णःसुधामिव ५७ अन्याश्चैवंविधाभार्याःकृष्णस्याऽऽसन्सहस्रशः ॥ भौमंहत्वातन्निरोधादाहृताश्चारुदर्शनाः ५८ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेऽष्टमहिष्युद्वाहोनामाष्टपञ्चाशत्तमोऽध्यायः ५८ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

राजोवाच ॥ यथाहतोभगवता भौमोयेनचताःस्त्रियः ॥ निरुद्धाएतदाचक्ष्व विक्रमंशार्ङ्गधन्वनः १ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इन्द्रेणहृतच्छत्रेण हृतकुण्डलबन्धुना ॥ हृतामराद्रिस्थानेन ज्ञापितोभौमचेष्टितम् ॥ सभार्योगरुडारूढः प्राग्ज्योतिषपुरंययौ २ गिरिदुर्गैःशस्त्रदुर्गैर्जलाग्न्यनिलदुर्गमम् ॥ मुरपाशायुतैर्घोरैर्दृढैःसर्वतआवृतम् ३ गदयानिर्बिभेदाद्रीञ्छस्त्रदुर्गाणिसायकैः ॥ चक्रेणाग्निंजलंवायुं मुरपाशांस्तथाऽसिना ४ शङ्खनादेनयन्त्राणि हृदयानिमन

में गृहस्थ की नाई रमते भये २ ) अब राजा परीक्षित् प्रश्न करै है हे शुकदेवजी ! श्रीकृष्णचन्द्रने भौमासुरकूं मारयो और जैसे भौमासुरने ये स्त्री रोंकीहीं यह समस्त वृत्तान्त शार्ङ्ग है धनुष् जिनको ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको पराक्रम हमारे आगे वर्णन कीजिये १ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! छत्र जाको हरिकै लैगयो और माता अदितिके कुण्डल लैगयो सुमेरुपर्वत मेंतें मणि निकासिकै लै गयो या इन्द्रने भौमासुरकी कर्त्तव्यता जाय कै श्रीकृष्णकूं जताई भौमासुर हमकूं अत्यन्त दुःख देतहै यह इन्द्रकी वार्त्ता सुनिकै श्रीकृष्णचन्द्र गरुड़के ऊपर चढिकै सत्यभामा रानी कूं संग लैके प्राग्ज्योतिष नाम करिकै जो भौमासुर को नगर है तहां जात भये २ अब भौमासुर के नगरको वर्णन करे है पर्व्वतन के जहां किला है शस्त्रन के किला हैं जल चारयो ओर भरयो है अग्नि के और पवन के किला हैं इनमें कोई जाय न सकै ऐसे भयानक गढ है मुरदैत्य की हजारन दृढ भयानक फांसी है तिनसूं चारयो ओर तें व्याप्तहै ३ श्रीकृष्णचन्द्र गदा तें पर्व्वतहैं तिनें तोरत भये और बाणनसूं शस्त्रनके गढहैं तिनें काटत भये चक्रसूं अग्निकूं बुझावत जलकूं शोषत पवनकूं रोंकत भये ऐसेही तलवारसूं मुरदैत्य के पाशनकूं काटत भये ४ और शङ्ख जो बजायो ताके

शब्द करिकै अनेक युद्धके यन्त्र है ते उलटे चलन लगे और शूरन के मन हृदय थर थर कांपतभये गदाके धारण करनवारे श्रीकृष्णचन्द्र बड़ी जो गदा है तासूं भौमासुर के नगरको कोट है ताय तोरत भये ५ मलयकाल के वज्र के शब्दकी तुल्यहै भयङ्कर शब्द जाको ऐसो जो पाञ्चजन्य शङ्ख है ताको शब्द सुनिकै पाच हैं शिर जाके ऐसो खाई के जलके भीतर सोवै जो मुरदैत्यहै सो उठत भयो ६ अतिखोटी है चितवनि जाकी मलयकाल के सूर्य्य और अग्नि के तुल्य है तेज जाको भयंकर है रूप जाको ऐसो जो मुरदैत्य है सो त्रिशूल हाथमें लैके पाचों मुख फारिकै त्रिलोकी कू मानों निगलि जायगो ऐसो दौरिकै श्रीकृष्णचन्द्रके सम्मुख आवत भयो जैसे गरुड़ सर्प के सम्मुख जाय ऐसे ७ मुरदैत्य त्रिशूलकूं फिरायकै बड़े जोरतें गरुड के ऊपर चलायके पाचों मुख फारिकै शब्द करत भयो बड़ो जो शब्द है सो द्यावापृथ्वी समस्त दिशान और अन्तरिक्षमें फैलिकै ब्रह्मायड कूं व्याप्त करत भयो ८ ता समय श्रीकृष्णचन्द्र गरुड़ के ऊपर चल्यो आवै जो त्रिशू-

स्त्रिनाम् ॥ प्राकारंगदयागुर्व्या निर्बिभेदगदाधरः ५ पाञ्चजन्यध्वनिंश्रुत्वायुगान्ताशनिभीषणम् ॥ मुरःशयानउत्तस्थौ दैत्यःपञ्चशिराजलात् ६ त्रिशूलमुद्यम्यसुदुर्निरीक्षणोयुगान्तसूर्य्यानलरोचिरुल्बणः ॥ ग्रसंस्त्रिलोकीमिवपञ्चभिर्मुखैरभ्यद्रवत्तार्क्ष्यसुतंयथोरगः ७ आविध्यशूलंतरसागरुत्मते निरस्यवक्त्रैर्व्यनदत्सपञ्चभिः ॥ सरोदसीसर्व्वदिशोऽम्बरंमहानापूरयन्नण्डकटाहमावृणोत् ८ तदाऽपतद्वैत्रिशिखंगरुत्मते हरिःशराभ्यामभिनत्रिधौजसा ॥ मुखेषुतंचापिशरैरताडयत्तस्मैगदांसोऽपिरुषाव्यमुञ्चत ९ तामापतन्तींगदयागदांमृधे गदाग्रजोनिर्बिभिदेसहस्रधा ॥ उद्यम्यबाहूनभिधावतोऽजितः शिरांसि चक्रेणजहारलीलया १० व्यसुःपपाताम्भसिकृत्तशीर्षोनिकृत्तशृङ्गोऽद्रिरिवेन्द्रतेजसा ॥ तस्यात्मजाःसप्तपितुर्वधातुराः प्रतिक्रियाऽमर्षजुषःसमुद्यताः ११ ताम्रोऽन्तरिक्षःश्रवणोविभावसुर्वसुर्नभस्वानरुणश्चसप्तमः ॥ पीठंपुरस्कृत्यचमूपतिंमृधे भौमप्रयुक्तानिरगन्धृतायुधाः १२ प्रायुञ्जतासाद्यशरानसीन् गदाः शक्त्यृष्टिशूलान्यजितेरुषोल्बणाः ॥ तच्छस्त्रकूटंभगवान्स्वमार्गणैरमोघवीर्य्यस्तिलशश्चकर्त्तह १३ तान्पीठमुख्याननयद्यमालयं निकृत्तशी

ल है ताके बाणन तें तीन टूक करत भये और मुरदैत्य के पाचों मुखन में पाच बाण मारत भये मुरदैत्य भी क्रोध करिकै श्रीकृष्ण के ऊपर गदा चलावत भयो ९ गद के बड़े भय्या जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो युद्ध में चली आवै जो मुरदैत्य की गदा है ताको अपनी गदासूं हजारन टूककरतभये तासमय भुजान कूं उठाय कै दौरिकै सम्मुख आयो जो मुरदैत्य है ताके शिरनकूं श्रीकृष्णचन्द्र लीलाही करिकै चक्रसूं काटतभये १० कटे हैं शिर जाके गये हे प्राण जाके ऐसो मुरदैत्य है सो इन्द्रके वज्रसूं कट्यो है शिर जाको ऐसो पर्व्वत जैसे गिरतभयो ऐसे जलमें गिरतभयो पिता जो मर्यो है तासूं आतुर बदलो लेवे के लिये असहनता जिनके आइ गई ऐसे मुरदैत्य के सातपुत्र ताम्र अन्तरिक्ष श्रवण विभावसु वसु नभस्वान् अरुण ये सहारिकै भौमासुर के कहे तें शस्त्रन कूं लैकै लडिबेकूं सेनाको पालनकरनवारो जो पीठ नामक मुख्य है ताय आगे करिकै निकसतभये ११ । १२ रोष करिकै भयानक जे मुरदैत्य के पुत्र हैं ते आयकै श्रीकृष्ण के ऊपर क्रोध करिकै बाण तरवार गदा बर्छी गुर्ज त्रिशूल इत्यादिक शस्त्र चलावत भये तब बड़ो है पराक्रम जिनको ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने बाणन तें तिनके चलायेभये जे शस्त्र है तिन तिल तिलकी बराबरि

टूक करिकै काटत भये १३ पीठ है मुख्य जिनमें ऐसे जे मुरदैत्यके पुत्र हैं तिनके शिर ऊरु भुजा पाँव कवच इनकूं काटिकै मारिकै यमलोक कूं पहुँचावत भये पृथ्वी को पुत्र जो नरकासुर है सो श्रीकृष्ण के चक्र बाणनसूं कटे देखि के असहनता जाके आइगई सो मद जिनके चुवे समुद्र नें तें निकसे ऐसे जे हाथी हैं तिनकूं संगलैके निकसतभयो १४ सूर्य के ऊपर जैसे बिजुली सहित मेघहोइ ऐसे गरुड़ के ऊपर सत्यभामा सहित बैठे भे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें देखिके भौमासुर बरछी चलावतभयो और सम्पूर्ण जे योद्धा हैं ते एक संग बेधत भये १५ गदके बड़े भय्या जो श्रीकृष्ण हैं सो चित्र विचित्र हैं पङ्ख जिनके ऐसे बाणनसूं भौमासुर की सेनाको काटत भये कटे हैं भुजा जंघा ग्रीवा देहजामें मरे हैं घोडा हाथी जामें ऐसी करत भये १६ हे कुरुवंश कू आनन्द देनवारे राजा परीक्षित्! जो जो शस्त्र योद्धान ने चलाये तिन सबकूं श्रीकृष्णचन्द्र तीक्ष्ण तीन तीन बाणनसूं एक एक टूक काटतभये १७ श्रीकृष्ण ऊपर जाके चढे ऐसे गरुड़ने अपनी चोंच और पङ्खन तें मारे जे हाथी हैं ते

पौरुभुजाङ्घ्रिवर्मणः ॥ स्वानीकपानच्युतचक्रसायकैस्तथानिरस्तान्नरकोधरासुतः १४ निरीक्ष्यदुर्मर्षणआस्रवन्मदैर्गजैःपयोधिप्रभवैर्निराक्रमत् ॥ दृष्ट्वासभार्यंगरुडोपरिस्थितं सूर्योपरिष्टात्सतडिद्घनंयथा ॥ कृष्णंसतस्मैव्यसृजच्छतघ्नीं योधाश्चसर्वेयुगपत्स्मविव्यधुः १५ तद्भौमसैन्यंभगवान्गदाग्रजो विचित्रवाजैर्निशितैःशिलीमुखैः ॥ निकृत्तबाहूरुशिरोध्रविग्रहं चकारतर्ह्येवहताश्वकुञ्जरम् १६ यानियोधैःप्रयुक्तानि शस्त्रास्त्राणिकुरूद्वह ॥ हरिस्तान्यच्छिनत्तीक्ष्णैःशरैरेकैकशस्त्रिभिः १७ उह्यमानःसुपर्णेन पक्षाभ्यांनिघ्नतागजान् ॥ गरुत्मताहन्यमानास्तुण्डपक्षनखैर्गजाः १८ पुरमेवाऽऽविशन्नार्त्तानरकोयुध्ययुध्यत ॥ दृष्ट्वाविद्रावितंसैन्यं गरुडेनार्दितंस्वकम् १९ तंभौमःप्राहरच्छक्त्यावज्रःप्रतिहतोयतः ॥ नाकम्पततयाविद्धोमालाहतइवद्विपः २० शूलंभौमोऽच्युतंहन्तुमाददेवितथोद्यमः ॥ तद्विसर्गात्पूर्वमेव नरकस्यशिरोहरिः ॥ अपाहरद्गजस्थस्य चक्रेणक्षुरनेमिना ॥ २१ सकुण्डलंचारुकिरीटभूषणं बभौपृथिव्यां पतितंसमुज्ज्वलत् ॥ हाहेतिसाध्वित्यृषयः सुरेश्वरामाल्यैर्मुकुन्दंविकिरन्तईडिरे २२ ततश्चभूःकृष्णमुपेत्यकुण्डले प्रतप्तजाम्बूनदरत्नभास्वरे ॥ सवैजयन्त्याव

पीड़ितहोयकै पुरमें जातभये और नरकासुर रणमें युद्ध करतभयो गरुड़ने पीडा जाकूं दीनी ऐसी जो अपनी सेना है ताकू भाजी देखिके १८ । १९ भौमासुर गरुड के बरछी मारतभयो ता बरछी सू वज्रहू ताड़ितहोतभयो बरछी जाके लगी तथापि गरुड फूलकी माला लगेतें हाथी जैसे चलायमान न होय ऐसे चलायमान नहीं होतभयो वृथाहै उद्यम जाको ऐसो भौमासुर श्रीकृष्णके मारिवे कूं त्रिशूल लेतभयो भौमासुर त्रिशूल चलाय न सक्यो ताते पहिलेही हाथी पै बैठ्यो जो भौमासुर है ताकूं शिर पैनीधार के चक्रसूं श्रीकृष्णचन्द्र काटतभये २०।२१ कुण्डलन सहित जो मनोहर किरीट है तासूं शोभायमान पृथ्वी में पर्यो प्रकाशमान जो भौमासुरको शिरहै सो सुन्दर लगतभयो ऋषि देवताहैं ते हाय हाय भले भले कहन फूलनकी वर्षा श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपरकरत स्तुति करत भये २२ भौमासुर मर्यो ताके पीछे पृथ्वी श्रीकृष्ण के पास आयकै तपायमान जो सुवर्ण है तामें रत्नजडे तिनसूं प्रकाशमान जे कुण्डलहैं तिनें और वैजयन्ती वनमाला और प्रचेता को

छत्र तथा महामणि देतभई २३ हे राजन् परीक्षित्! विश्व के ईश्वर देवतान में श्रेष्ठ ब्रह्मादिक जिनकी पूजा करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कू हाथ जाने जोरि लिये ऐसी नम्र जो पृथ्वी है सो भक्तिपूर्वक श्रीकृष्णचन्द्रकी ओर बुद्धि लगायके स्तुति करतभई २४ अब पृथ्वी कहे है हे देवन के देव ईश्वर! हे शङ्ख चक्र गदाके धारण करनवारे! तुमकूं नमस्कार है हे परमात्मन्! भक्तनकी इच्छा के लिये धारण कियो है साकाररूप जिनने ऐसे जो तुमहो तिनें नमस्कार है २५ कमल है नाभिमें जिनकी ऐसे जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है कमलकी माला धारणकरे जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है कमलकी तुल्य है नेत्र जिनके ऐसे जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है कमलकी तुल्य हैं चरण जिनके ऐसे जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है २६ तुम जो भगवान् वासुदेव अर्थात् समस्त प्राणी जिनमें वासकरें ऐसे जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है विष्णु अर्थात् सबके हृदयमें व्यापक जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है पुरुष सम्पूर्ण कार्यन के आदि कारण जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है पूर्णज्ञानस्वरूप जे तुमहो तिनकूं नमस्कार है २७ और आप अजन्मा हो या विश्वके उत्पत्तिकर्त्ता हो ब्रह्म हो याही तें अजन्मा हो अनन्तशक्ति हो याही तें विश्वके उत्पत्तिकर्त्ता हो तहां शङ्का है क्योंकी पित्रादिक हैं ते पुत्रादिकनके उत्पत्तिकर्त्ता

नमाल्याऽर्प्ययत्प्राचेतसंछत्रमथोमहामणिम् २३ अस्तौषीदथविश्वेशंदेवीदेववरार्चितम् ॥ प्राञ्जलिःप्रणताराजन् भक्तिप्रवणयाधिया २४ ॥ भूमिरुवाच ॥ नमस्तेदेवदेवेशशङ्खचक्रगदाधर ॥ भक्तेच्छोपात्तरूपायपरमात्मन्नमोऽस्तुते २५ नमःपङ्कजनाभाय नमःपङ्कजमालिने ॥ नमःपङ्कजनेत्राय नमस्तेपङ्कजाङ्घ्रये २६ नमोभगवतेतुभ्यं वासुदेवायविष्णवे ॥ पुरुषायाऽऽदिबीजाय पूर्णबोधायतेनमः२७अजायजनयित्रेऽस्यब्रह्मणेऽनन्तशक्तये ॥ परावरात्मन्भूतात्मन् परमात्मन्नमोऽस्तुते २८ त्वंवैसिसृक्षूरजउत्कटंप्रभो तमोनिरोधायबिभर्ष्यसंवृतः ॥ स्थानायसत्त्वंजगतोजगत्पते कालःप्रधानंपुरुषोभवान्परः २९ अहंपयोज्योतिरथानिलोनभोमात्राणिदेवामनइन्द्रियाणि ॥ कर्त्ता महानित्यखिलंचराचरं त्वय्यद्वितीयेभगवन्नयंभ्रमः ३० तस्याऽऽत्मजोऽयंतवपादपङ्कजं भीतःप्रपन्नार्तिहरोपसादितः ॥ तत्पालयैनंकुरुहस्तपङ्कजं शिरस्यमुष्याऽखिलकल्मषापहम् ३१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इतिभूम्याऽर्थितोवाग्भिर्भगवान्

हैं और पित्रादिकन के उत्पत्तिकर्त्ता उनके पूर्वपुरुष हैं और पूर्वपुरुषन के उत्पत्तिकर्त्ता पञ्चभूत हैं और पञ्चभूतन के अपने कर्मद्वारा जीव हैं मैं कहा कहूं हूं तहां पृथ्वी कहे है हे कार्यकारणरूप! हे समस्त प्राणीनके आत्मा! हे परमात्मा! तुम सर्वरूप हो तुमकू नमस्कार है २८ यहां एक शङ्का है कि तीनों गुणन करिकै विश्वकू उत्पन्न पालन संहार करै हैं और तीनों गुण मायाके हैं और माया को क्षोभ करनवारो पुरुष है और कालनिमित्त है यह बात प्रसिद्ध है मैं कहा करूं हूं तहां पृथ्वी कहे है—आवरण रहित जो तुम हो सो हे समर्थ! जा समय विश्वकू रच्यो चाहो हो तब तुम रजोगुण कूं धारण करो हो और हे जगत् के पति! जगत् के पालन करिबेकूं सत्त्वगुणकूं धारण करो हो तथा नाश करिबे के निमित्त तमोगुणकूं धारण करो हो और कालरूप तुमहो मायारूप तुमहो पुरुषरूप तुमहो और सबतें न्यारे हो याते सबके उत्पन्नकर्त्ता तुमहीं हौ २९ मैं पृथ्वी जल ज्योति पवन आकाश शब्द स्पर्श रूप रस गन्ध देवता मन इन्द्रिय अहंकार तत्त्व या प्रकार समस्त स्थावर जंगम हे भगवन! तुम जे अद्वितीय हौ तिनमें यह भ्रम है ३० हे शरणागतन के दुःखके हरनारे! भौमासुरको पुत्र भगदत्त भयभीत होयके तुम्हारो जो चरणकमल है तामें आयके पर्यो है ताते याको पालन

करो और समस्त क्लेशनको हरनवारो जो तुम्हारो हस्तकमलहै ताय याके शिरपै राखो ३१ भक्तिपूर्वक नम्रहोयके पृथ्वी ने याकी करि याप्रकार स्तुति जिनकी करी ऐसे भगवानहैं सो अभयदेके सर्वसम्पत्तियुक्त जो भौमासुरको घर है तामें जातभये ३२ भौमासुरने पराक्रमकरिके हरीं ऐसी जे अनेक राजानकी सोलहहजार कन्या हैं तिनें भौमासुरके महलनमें देखतभये ३३ नरन में वीर जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें आये देखिके सम्पूर्ण स्त्री मोहितहोयके दैवने प्राप्तकरे ऐसे मनोवाञ्छित पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें मनकूं वर करतिभई ३४ यह मेरो पतिहोउ यह विधाता अनुमोदनकरो या प्रकार समस्त कन्याभावकरिकै श्रीकृष्णचन्द्र में अपनो अपनो मन लगावति भई ३५ स्वच्छहैं वस्त्र जिनके ऐसी जे कन्या हैं तिनें पालकीन में बैठारिकै द्वारकापुरी में भिजवावत भये बड़ेबड़े खजाने और रथ घोडा और जो बड़ी द्रव्य है ताय भिजवावतभये ३६ चार चारहैं दांत जिनके शीघ्रगामी श्वेतरंग ऐसे चौंसठि ऐरावत के कुलके हाथी हैं तिनें श्रीकृष्णचन्द्र भिजवावतभये ३७

भक्तिनम्रया ॥ दत्त्वाऽभयंभौमगृहं प्राविशत्सकलर्द्धिमत् ३२ तत्रराजन्यकन्यानां षट्सहस्राधिकायुतम् ॥ भौमाहृतानांविक्रम्य राजभ्योददृशेहरिः
३३ तंप्रविष्टंस्त्रियोवीक्ष्य नरवीरंविमोहिताः ॥ मनसावव्रिरेऽभीष्टं पतिंदैवोपसादितम् ३४ भूयात्पतिरयंमह्यंधातातदनुमोदताम् ॥ इतिसर्वाः पृथक्कृष्णे
भावेनहृदयंदधुः ३५ ताःप्राहिणोद्द्वारवतींसुमृष्टविरजोऽम्बराः ॥ नरयानैर्महाकोशान्रथाश्वान्द्रविणंमहत् ३६ ऐरावतकुलेभांश्च चतुर्दन्तांस्तरस्वि
नः ॥ पाण्डुरांश्चचतुःषष्टिं प्रेषयामासकेशवः ३७ गत्वासुरेन्द्रभवनन्दत्त्वाऽदित्यैचकुण्डले ॥ पूजितस्त्रिदशेन्द्रेण सहेन्द्राण्याचसप्रियः ३८ चोदितोभा
र्ययोत्पाट्य पारिजातंगरुत्मति ॥ आरोप्यसेन्द्रान्विबुधान्निर्जित्योपानयत्पुरम् ३९ स्थापितःसत्यभामायागृहोद्यानोपशोभनः ॥ अन्वगुर्भ्रमराःस्वर्गा
त्तद्गन्धासवलम्पटाः ४० ययाचआनम्यकिरीटकोटिभिः पादौस्पृशन्नच्युतमर्थसाधनम् ॥ सिद्धार्थएतेनविगृह्यतेमहानहोसुराणांचतमोऽधिगाढ्यताम् ४१
अथोमुहूर्त्तएकस्मिन्नानागारेषुताःस्त्रियः ॥ यथोपयेमेभगवांस्तावद्रूपधरोऽव्ययः ४२ गृहेषुतासामनपाय्यतर्क्यकृन्निरस्तसाम्यातिशयेष्ववस्थितः ॥

इन्द्रलोक में जायकै अदिति कू कुण्डल दिये तब इन्द्राणी सहित इन्द्रने सत्यभामासहित श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजाकरी ३८ सत्यभामा ने श्रीकृष्णचन्द्र सूं कही तब कल्पवृक्षकूं उखारि गरुड़ के ऊपर धरिके इन्द्रसहित देवतानकू जीतिकै द्वारकापुरी में आवत भये ३९ सत्यभामा के महलके बगीचाकूं शोभायमान करै ऐसो कल्पवृक्ष बगीचा में लगावतभयो ताकी गन्ध सूंघिवे के निमित्त स्वर्गसूं चलिके भौंरा आवत भये ४० किरीटन के जे अग्रभागहैं तिनें चरणन में लगायके नमस्कार करिकै सम्पूर्ण अर्थके सिद्ध करनवारे जे श्रीकृष्णचन्द्रहैं तिनसूं विनती करतभयो तब सिद्धभयेहैं मनो-रथ जाके ऐसो इन्द्र श्रीकृष्ण के संग युद्ध करनभयो देवतानकूं बड़ो क्रोध है ये अपने कू अन्यथाने हैं तिनें धिक्कार है ४१ याकेपीछे एकही मुहूर्तमें सोलहहजार एकसौ आठ महल हैं तिनमें सर्वत्र परिपूर्ण ऐसे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रहैं सो जितनी स्त्रीहैं उतनेही स्वरूप धरिकै सबनकूं यथायोग्य व्याहतभये ४२ पुरुषन के विचार में न आवैं ऐसे कर्म हैं तिनकूं करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो और गृहस्थन के घर हैं उनकी बराबरि नहीं है तो अधिक कहाँ तें होइंगे ऐसे जो रानीन के घर हैं तिनमें सर्व्वदा रहिकै अपने स्वरूप के आनन्द सूं परिपूर्णहैं तथापि गृहस्थ के धर्म कर्मकूं

करत जैसे साधारण गृहस्थ तैसे लक्ष्मी के अंश जे स्त्री हैं तिनके सङ्ग रमण करतभये ४३ ब्रह्मादिक देवता जिनके मार्ग कूं नहीं जानें ऐसे जे लक्ष्मी के पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं या प्रकार पति पायकै बढ्यो जो आनन्द है तासूं स्नेहभरी हँसनि चितवनि है ताय और हास्य चितवनिपूर्व्वक नवीन सङ्गम है ताय और नवीन संगम में बोलनि है ताय और ता बोलनि में लाज है ताय सेवन करतिभई ४४ एक एक रानी के पास सौ सौ दासी हाथ जोरे ठाढ़ी हैं तथापि सन्मुख जायकै लिवाइलाइवो आसन बिछायवो सुन्दर पूजा-करनी चरणधोवनो बीरी लगावनो चरण दाबनो पङ्खा करनो अतर अरगजा लगाइवो पुष्प चढ़ावनो केशन को सुधारिवो शय्या बिछावनो स्नान करावनो भेंट को धरिवो इनकरिकै श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा आपही करतीभई ४५ ॥
इति श्रीमन्महाभागवतार्थचन्द्रिकायांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेपारिजातहरणनरकवधोनामैकोनषष्टितमोऽध्यायः ५९ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥
( अथषष्टितमेकृष्ण० परिहासेनरुक्मिणीम् ॥ कोपयित्वाततःप्रेमकलहेतामसान्त्वयत् १ रामारामजनानन्दमहोदयविडम्बनैः ॥ रुक्मिण्याःप्रेमकलहच्छलनैश्वर्यमीर्यते २ साठवें अध्याय में

रेमेरमाभिर्निजकामसंप्लुतोयथेतरोगार्हकमेधिकांश्चरन् ४३ इत्थंरमापतिमवाप्यपतिंस्त्रियस्ताब्रह्मादयोऽपिनविदुःपदवींयदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयाऽनुरागहासावलोकनवसङ्गमजल्पलज्जाः ४४ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचताम्बूलविश्रमणवीजनगन्धमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशताअपिविभोर्विदधुःस्मदास्यम् ४५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेपारिजातहरणनरकवधोनामैकोनषष्टितमोऽध्यायः ५९॥
श्रीशुकउवाच ॥ कर्हिचित्सुखमासीनं स्वतल्पस्थंजगद्गुरुम् ॥ पतिंपर्य्यचरद्भैष्मी व्यजनेनसखीजनैः १ यस्त्वेतल्लीलयाविश्वं सृजत्यत्त्यवतीश्वरः ॥ सहिजातःस्वसेतूनां गोपीथाययदुष्वजः २ तस्मिन्नन्तर्गृहेभ्राजन्मुक्तादामविलम्बिना ॥ विराजितेवितानेनदीपैर्मणिमयैरपि ३ मल्लिकादामभिःपुष्पैर्द्विरेफकुलनादिते ॥ जालरन्ध्रप्रविष्टैश्चगोभिश्चन्द्रमसोऽमलैः ४ पारिजातवनामोदवायुनोद्यानशालिना ॥ धूपैरगुरुजैराजञ्जालरन्ध्रविनिर्गतैः ५

कृष्णजी परिहास सूं रुक्मिणीजी को कोपकराकर फिर प्रेमकलह में तिनको शान्त करते भये १ रामाराममहानन्द विडम्बनों सों रुक्मिणीजी के प्रेमकलह के छल सूं ऐश्वर्य वर्णित है २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! काहूसमय एक शय्यापै सुखपूर्व्वक बैठे ऐसे जगत् के गुरु अपने पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें भीष्मक राजा की पुत्री रुक्मिणी सखीनसहित चमर करिकै सेवन करतिभई १ जो अजन्मा भगवान् लीला करिकै या विश्वकू उत्पन्न संहार पालन करे हैं वेभगवान् अपनी धर्म्ममर्यादानकी रक्षा करिबे के निमित्त यादवन में आयके प्रकट होतभये २ अब घर और शय्या को वर्णन करे हैं प्रकाशमान मोतीनकी झालरि जामें लटकै ऐसो चँदोवा तन्यो है तासूं प्रकाशमान है और मणिन के दीपक धरे हैं तिन सूं प्रकाशमान है ३ चमेली की माला है तिनसूं शोभायमान और फूल हैं तिनमें भौंरान के समूह गुञ्जत हैं जारी झरोकान में होयकै आई जे चन्द्रमाकी निर्म्मल किरण तिनसूं शोभायमान ४ बागीचा करिकै शोभायमान ऐसे कल्पवृक्षकी सुगन्ध है तासूं शोभायमान जारी झरोकान में होयकै निकसी ऐसी अगर की धूप हैं तिनसूं शोभायमान ऐसो जो महल है ता महल के भीतर शय्या बिछी है तापै दूध के

फेनकी तुल्य कोमल श्वेत जो विछौना विछो है ताके ऊपर सुखपूर्व्वक वैठे ऐसे जगत् के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र तिनें रुक्मिणी सेवन करतिभई ५। ६ हीराकी डाँड़ी जाकी ऐसो जो चमर है ताय सखी के हाथ मेंते लैके श्रीकृष्णचन्द्र के ऊपर ढोरै ऐसी जो रुक्मिणी है सो या प्रकार ईश्वर को सेवन करतभई ७ रुक्मिणी श्रीकृष्ण के पास मणिन के जड़ाऊ नूपुर हैं तिनसूं झनत्कार शब्द करति सुन्दर लगतिभई कैसी रुक्मिणी है ताको वर्णन करे हैं अंगुरीन में मुंदरीनकूं पहिरे और पहुँचे में कङ्कण हैं हाथ में जडाऊ डाँडी को चँवर है सारी के छोर सूं ढके जे कुच हैं तिनमें केसरि लगी है तासूं अरुण जो मोतीन को हार है ताकूं कटिमें पहिरे जो वड़े मोलकी कोंधनी तासूं शोभायमान है ८ लीला करिकै धारण करचो है देह जिनने ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र तिनके योग्य है रूप जाको और नहीं है आप विना गति जाकी ऐसी रूपवती लक्ष्मी जो रुक्मिणी है ताय देखिकै प्रसन्न होय मुसिक्यायकै श्रीकृष्णचन्द्रहैं सो अलकै कुण्डल युकुटकी इनसूं शोभायमान जो मुख

पयःफेननिभेशुभ्रे पर्य्यङ्केकशिपूत्तमे ॥ उपतस्थेसुखासीनं जगतामीश्वरंपतिम् ६ वालव्यजनमादाय रत्नदण्डंसखीकरात् ॥ तेनवीजयतीदेवी उपासांचक्रईश्वरम् ७ सोपाच्युतंकणयतीमणिनूपुराभ्यां रेजेऽङ्गुलीयवलयव्यजनाग्रहस्ता ॥ वस्त्रान्तगूढकुचकुङ्कुमशोणहारभासानितम्वधृतयाचपरार्ध्यकाञ्च्या ८ तांरूपिणींश्रियमनन्यगतिंनिरीक्ष्य यालीलयाधृततनोरनुरूपरूपा ॥ प्रीतःस्मयन्नलककुण्डलनिष्ककण्ठवक्त्रोल्लसत्स्मितसुधांहरिराबभाषे ६ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ राजपुत्रीप्सितासूपैर्लोकपालविभूतिभिः ॥ महानुभावैःश्रीमद्भी रूपौदार्य्यवलोर्जितैः १० तान्प्राप्तानर्थिनोहित्वा चैद्यादीन्स्मरदुर्म्मदान् ॥ दत्ताभ्रात्रास्वपित्राच कस्मान्नोववृषेऽसमान् ११ राजभ्योविभ्यतःसुभ्रूः समुद्रंशरणंगतान् ॥ बलवद्भिःकृतद्वेषान् प्रायस्त्यक्तनृपासनान् १२ अस्पष्टवर्त्मनांपुंसामलोकपथमीयुषाम् ॥ आस्थिताःपदवींसुभ्रूःप्रायःसीदन्तियोषितः १३ निष्किञ्चनावयंशश्वन्निष्किञ्चनजनप्रियाः ॥ तस्मात्प्रायेणनह्याढ्या मांभजन्तिसुमध्यमे १४ ययोरात्मसमंवित्तं जन्मैश्वर्य्याकृतिर्भवः ॥ तयोर्विवाहोमैत्रीच नोत्तमाधमयोःक्वचित् १५ वैदर्भ्येतद

है तामें मन्द मन्द मुसिकाय जो रुक्मिणी हैं तासूं वोलतभये ६ अब श्रीवासुदेवजी कहे हैं हे भीष्मराजाकी पुत्री रुक्मिणी! इन्द्र कुवेर वरुणकी तुल्य है वैभव जिनके वड़े हैं प्रभाव रूप उदारता वल जिनमें ऐसे जे राजा हैं तिनने तुम्हारी चाहनाकरी १० वड़ी चाहना जिनके कामदेव सूं पीड़ित ऐसे शिशुपाल सूं आदिलैके राजा तुम्हारे लेवे के लिये आये तिनें छोड़िकै तुम्हारी वरावरि करिवे के नहीं ऐसे हमहैं तिनें कौन कारणतें व्याहति भई और तुम्हारो भय्या पिता उनें दैभी चुक्योहो ११ हे सुभ्रु! अर्थात् सुन्दरहैं भृकुटी जाकी राजानतें हम डरपै हैं समुद्रको आयकै शरणो लियो है जोरावरन ते शत्रुताकी है वहुधा राजसिंहासन हूं छोड़ि दियो है १२ नहीं जानिवे में आवै है मार्ग्ग जिनको ऐसी स्त्रीनके कहे में न चलैं ऐसे पुरुषनको जे स्त्री हाथ पकरे हैं अर्थात् व्याही जाय हैं हे सुभ्रु! अर्थात् सुन्दर हैं भ्रुकुटी जाकी ऐसी रुक्मिणी वे स्त्री वहुधा दुःखित होय हैं १३ और हम निष्किञ्चन है और निष्किञ्चनजनकूं मैं प्यारो हौं ता कारण हे सुमध्यमे रुक्मिणी! जो कोई धनवारे हैं ते हम दरिद्री होय जायँगे या भयतें वहुधा मेरो भजन नहीं करे हैं १४ जिनके वरावरि को धन है वरावरि को जन्म है वरावरि को ऐश्वर्य है और वरावरि को रूप जाति है और सदा

जिनको एकसों निर्वाह होय है तिनकोही विवाह और मित्रता होयहै छोटे बड़े को कदाचित् नहीं होय है १५ हे विदर्भ देशके राजा की पुत्री रुक्मिणी ! नहीं है बड़ो विचार जाके ऐसी तू है ताने बराबरि केनको व्याहहोय है यह बात जाने बिना गुणन करिकै हीन जो हमहैं तिनकूं वरोहै परन्तु तुम कहाकरो भिक्षुक नारदादिकन ने हमारी झूंठी बढ़ाई करी तासूं तुम्हारे मन में आइगई १६ अबहूं तुम अपनी बराबरि को क्षत्रियहोय ताको हाथ पकरिलेउ जा क्षत्रिय तें या लोक परलोकके मनोरथन कूं पावोगी १७ रुक्मिणी कहे हैं–तुम क्यों ले आयेहो–तहां श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं–हे वामोरु ! शिशुपाल शाल्व जरासन्ध दन्तवक्र कूं आदि लैके जे राजा हैं ते मोसूं सब शत्रुता करे हैं तेरो बड़ो भय्या रुक्मभी वैर करे है १८ हे मंगलरूपिणी ! पराक्रम के मद करिके आंधरे गर्व्ववन्त जे राजा हैं तिनको गर्व्व दूरि करिबे के निमित्त तब तोकूं लै आयोहों और असाधुनको तेजहै ताकू मैं हरिलेउं हूं १९ हम घरमें देहमें उदासीनहै हमारे स्त्रीकी पुत्रकी द्रव्यकी चाहना नहींहै आतमा

विज्ञाय त्वयादीर्घसमीक्षया ॥ वृतावयंगुणैर्हीना भिक्षुभिःश्लाघितामुधा १६ अथाऽऽत्मनोऽनुरूपंवै भजस्वक्षत्रियर्षभम् ॥ येनत्वमाशिषःसत्याइहामुत्रच लप्स्यसे १७ चैद्यशाल्वजरासन्धदन्तवक्त्रादयोनृपाः ॥ ममद्विषन्तिवामोरुरुक्मीचापितवाग्रजः १८ तेषांवीर्यमदान्धानां दृप्तानांस्मयनुत्तये ॥ आनीताऽसिमयाभद्रे तेजोऽपहरताऽसताम् १९ उदासीनावयंनूनं नस्त्र्यपत्यार्थकामुकाः ॥ आत्मलब्ध्याऽऽस्महेपूर्णा गेहयोर्ज्योतिरक्रियाः २० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एतावदुक्त्वाभगवानात्मानंवल्लभामिव ॥ मन्यमानामविश्लेषात्तद्दर्पघ्नउपारमत् २१ इतित्रिलोकेशपतेस्तदाऽऽत्मनः प्रियस्यदेव्यश्रुतपूर्वमप्रियम् ॥ आश्रुत्यभीताहृदिजातवेपथुश्चिन्तान्दुरन्तांरुदतीजगामह २२ पदासुजातेननखारुणश्रिया भुवंलिखन्त्यश्रुभिरञ्जनासितैः ॥ आसिञ्चतीकुङ्कुमरूषितौस्तनौ तस्थावधोमुख्यतिदुःखरुद्धवाक् २३ तस्याःसुदुःखभयशोकविनष्टबुद्धेर्हस्ताच्छ्लथद्वलयतोव्यजनंपपात ॥ देहश्चविक्लवधियःसहसैवमुह्यन्रम्भेववायुविहताप्रविकीर्य्यकेशान् २४ तद्दृष्ट्वाभगवान्कृष्णः प्रियायाःप्रेमबन्धनम् ॥ हास्यप्रौढिमजानन्त्याः करुणःसोऽन्वकम्पत २५ पर्यङ्कादवरु

के आनन्दसूं सदा पूर्ण रहे हैं ज्योति की तुल्य साक्षीमात्र क्रिया रहित वर्ते हैं २० अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! रुक्मिणी के मनके हरनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रहैं सो कभऊं न्यारी न होय तातें अपनपेकों बहुत वल्लभा मानैं ऐसी रुक्मिणी तें इतनो कहिकै चुप होतभये २१ या प्रकार त्रिलोकी केईश्वर पालन करनवारे अपने प्यारे श्रीकृष्णचन्द्र तिनको कभऊं न सुन्यो ऐसो कुप्यारो वचनहै ताय श्रवण करिकै हृदयमें भयोहै कम्प जाके ऐसी रुक्मिणी देवी है सो भयभीत होयकै रोदन करति बड़ी चिन्ताकूं पावतिभई २२ नख करिकै अरुण है कान्ति जाकी ऐसो जो सुकुमार चरण है तासूं पृथ्वी कूं लिखैं है और अञ्जन सूं श्याम जे आंसू आंखिन में तें चलै हैं तिनसूं केसरि जिनमें लगी ऐसे स्तननकूं भिजोवत नीचे कूं है मुख जाको अत्यन्त दुःखसूं रुकी है वाणी जाकी ऐसी रुक्मिणी ठाढ़ी चुपहोति भई २३ अप्रिय वचन सुन्यो तासूं भयो जो दुःख और त्यागि देनेकी शङ्काकरिकै भयो जो शोकहै तिनसूं गईहै बुद्धि जाकी ऐसी जो रुक्मिणीहै ताके ढीले भये हैं कङ्कण जामें ऐसो जो हाथ है ताते चमर गिरतभयो व्याकुल है बुद्धिजाकी ऐसी रुक्मिणीकी देह शीघ्र मोहितहोयकै केशनकूं फैलायकै जैसे केलाको वृक्ष गिरै है या प्रकार गिरत

कृष्णने कही कि राजान के भयके मारे समुद्र में आयके रहेहैं ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै हे उरुक्रम! अर्थात् बड़ो है पराक्रम जिनको यातें तुमकूं भय नहीं है यह कहो यह बात सत्यहै सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुण हैं तेही राजा हैं तिनके भयतेही मानों समुद्रकी जैसे थाह नहीं है ऐसे हृदयकी वातजानिवे में नहीं आवे है ऐसो जो प्राणीन को हृदय है तामें चैतन्यघन जो तुमहो सो निश्चलता करिकै प्रकाशोहो और जोरावरन नें हमने वैरकस्यो है यह जो तुमने कही सोभी सत्यहै क्योंकि विषयन में लगी हैं इन्द्रिय जिनकी ऐसे पुरुषन ने तुमतें विरोध करयो है उनमें तुम्हारी अप्रतीतिहै और जो श्रीकृष्णने कही हमारे राज्य आसन नहीं है ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै बहुत जामें अविवेक ऐसो जो राज्यआसन है सो तुम्हारे सेवक छोड़ि देइहैं तुमने छोड्यो यामें कहा कहनोहै ३५ और जो श्रीकृष्णने कही कि हमारो मार्ग जानिवे में नहीं आवै है और स्त्रीनके अधीन मैं नहीं हूं ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै तुम्हारे चरणारविन्द के मकरन्द को सेवनकरैं ऐसे जे मुनिहैं तिनको मार्ग पशुरूप जे मनुष्यह तिन पै प्रकट नहीं होयहै और जानिवे में नहीं आवै है तुम्हारो मार्ग जानिवे में न आवै यामें कहा आश्चर्य है हे व्यापक! तुम्हारे अनुवर्ती जे भक्तहैं तिनकी चेष्टा न्यारी

वर्त्मास्फुटं नृपशुभिर्ननु दुर्विभाव्यम् ॥ यस्मादलौकिकमिवेहितमीश्वरस्य भूमंस्तवेहितमथो अनु ये भवन्तम् ३६ निष्किञ्चनो ननु भवान्न यतोऽस्ति किञ्चिद्यस्मै बलिं बलिभुजोऽपि हरन्त्यजाद्याः ॥ न त्वा विदन्त्यसुतृपोऽन्तकमाढ्यतान्धाः प्रेष्ठो भवान्बलिभुजामपि तेऽपि तुभ्यम् ३७ त्वं वै समस्तपुरुषार्थमयः फलात्मा यद्वाञ्छया सुमतयो विसृजन्ति कृत्स्नम् ॥ तेषां विभो समुचितो भवतः समाजः पुंसः स्त्रियाश्च रतयोः सुखदुःखिनोर्न ३८ त्वं न्यस्तदण्डमुनिभिर्गदितानुभाव आत्माऽऽत्मदश्च जगतामिति मे वृतोऽसि ॥ हित्वा भवद्भ्रुव उदीरितकालवेगध्वस्ताशिषोऽब्जभवनाकपतीन्कुतोऽन्ये ३९ जाड्यं वचस्तव गदाग्रज यस्तु भूपान् विद्राव्य शार्ङ्गनिनदेन जहर्थ मां त्वम् ॥ सिंहो यथा स्वबलिमीश पशून्स्वभागं तेभ्यो भयाद्यदुदधिं शरणं प्रपन्नः ४० यद्वाञ्छया नृप शिखामणयोऽङ्गवैन्यजाय

है तुम्हारी न्यारी है यामें कहा आश्चर्य है ३६ और निष्किञ्चन जे पुरुषहैं तिनकूं हम प्रिय लगेहैं और धनिक पुरुषहैं ते हम दरिद्री होयजायँगे या डरके मारे हमारो भजन नहीं करे हैं यह जो श्रीकृष्णने कही ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै जिनतें कुछ न्यारो नहीं ऐसे तुम निष्किञ्चन हौ दरिद्रताकरि निष्किञ्चनता तुममें नहीं बने है प्रजान तें भेंट लेउ ऐसे जे ब्रह्मादिक देवता ते तुमकूं भेंट देइहैं प्राणनकूं पोषणकरैं धनाढ्यताके मद करिकै आंधरे ऐसे जे पुरुषहैं ते कालरूप जो तुमहौ तिनकूं नहीं जाने है ब्रह्मादिकनकूं तुम प्यारे हौ ३७ जिनके बराबरिको जन्महै तिनको विवाह और मित्रता होयहै यह जो श्रीकृष्णने कही ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै तुम सम्पूर्ण पुरुषार्थरूपहौ परमानन्दरूपहौ सुन्दरहै बुद्धि जिनकी वे पुरुष तुम्हारी प्राप्तिके लिये सब वस्तु त्यागिदेइहैं हे प्रभो! उनपुरुषन को और तुम्हारो सेवा सेवकभावहै सुख दुःखसूं व्याकुल परस्पर ऐसे स्त्री पुरुषहैं तिनके स्वामी सेवकभाव नहीं है ३८ और भिखारीनने झूंठी बड़ाईकरी है यह जो श्रीकृष्णने कही ताको उत्तर रुक्मिणी देइहै छूट्यो है कालको दण्ड जिनतें ऐसे जे मुनीश्वरहैं तिनने गायो है प्रभाव जिनको ऐसे जो जगत्के आत्मा और भक्तनकूं मोक्षके देनवारे यह जानिकै मैंने तुमें वरो है कहा करिकै तुम्हारी भ्रुकुटी को जो चढ़ाव सो तासूं प्रकट भयो जो काल ताको जो वेग तासूं दूरि गये हैं मनोरथ जिनके ऐसे जे ब्रह्मादिक हैं तिनकूं त्यागि कै तुम्हें वरो है और तुच्छन की कहा चलाई है ३९ अपने

में मेरो स्नेह होय तब श्रीकृष्ण ने कही स्नेह भये ते तोकूं कहा लाभ होइगो ताको उत्तर देइहै तुम्हारे चरणारविन्द में अनुरागहै सोई बड़ो लाभहै और जा समय या विश्वके बढ़ायवे के लिये रजोगुण कूं अङ्गीकार करिकै मो माया की ओर देखोगे वही बड़ो अनुग्रह है ४६ या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र ने जे जे बातें कहीं तिनको उत्तर दैके प्रसन्न है चित्त जाको ऐसी रुक्मिणी मन्त्र सो कहे हैं हे मधुसूदन! तुमने कही अपनी बराबरि के क्षत्रियको अभऊ हाथ पकरि लेउ यह मैं मिथ्या नहीं मानूं हूं जैसे काशी के राजा की पुत्री अम्बा अम्बिका अम्बालिका ये तीनों कन्यानमें तें अम्बा कन्याकी शाल्वराजा में जैसे रतिभई तैसे मेरी रति तौ तुम्हारे विषेही भई है ४७ और हे अच्युत! विवाहिता जो व्यभिचारिणी स्त्री है वाको मन नवीन पुरुषन में जात है विवेकी पुरुष ऐसी खोंटी स्त्री कूं राखे नहीं है कदाचित् राखै तौ या लोक और परलोक में भ्रष्टहोय है ४८ अब श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे राजपुत्री रुक्मिणी! तुम्हारी बात सुनिबे के लिये मैंने ऐसी कही है मेरे वचनको

द्वयउपात्तरजोऽतिमात्रो मामीक्षसेतदुहनःपरमानुकम्पा ४६ नैवालीकमहंमन्ये वचस्तेमधुसूदन ॥ अम्बायाइवहिप्रायः कन्यायाःस्यादतिःक्वचित् ४७ व्यूढायाश्चापिपुंश्चल्यामनोऽभ्येतिनवन्नवम् ॥ बुधोऽसतींनबिभृयात्तांबिभ्रदुभयच्युतः ४८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ साध्व्येतच्छ्रोतुकामैस्त्वं राजपुत्रिप्रल भिता ॥ मयोदितंयदन्वात्थसर्व्वंतत्सत्यमेवहि ४९ यान्यान्कामयसेकामान् मय्यकामायभामिनि ॥ सन्तिह्येकान्तभक्तायास्तवकल्याणिनित्यदा ५० उपलब्धंपतिप्रेमपातिव्रत्यञ्चतेऽनघे ॥ यद्वाक्यैश्चाल्यमानायानधीर्मय्यपकर्षिता ५१ येमांभजन्तिदाम्पत्ये तपसाव्रतचर्यया ॥ कामात्मानोऽपवर्गेशं मोहितामममायया ५२ मांप्राप्यमानिन्यपवर्गसम्पदं वाञ्छन्तियेसम्पदएवतत्पतिम् ॥ तेमन्दभाग्यानिरयेऽपियेनृणांमात्रात्मकत्वान्निरयःसुसङ्गमः ५३ दिष्ट्यागृहेश्वर्यसकृन्मयित्वया कृतानुवृत्तिर्भवमोचनीखलैः ॥ सुदुष्कराऽसौसुतरांदुराशिषोह्यसुम्भरायानिकृतिंजुषःस्त्रियाः ५४ नत्वादृशींप्रणयिनींगृहिणींगृहेषु पश्यामिमानिनिययास्वविवाहकाले ॥ प्राप्तान्नृपानवगणय्यरहोहरोमे प्रस्थापितोद्विजउपश्रुतसत्कथस्य ५५ भ्रातुर्विरूपकरणंयुधिनिर्जि

जो जो तुमने उत्तर कह्यो सो सब सत्य है ४९ हे भामिनी! हे मङ्गलरूपिणी! जो जो वस्तुकी तुम चाहना करो हो सो सो एकान्त भक्तिहै जाकी ऐसी जो तू है ता तेरे नित्य बनी रहे हैं ५० हे निष्पाप रुक्मिणी! तुमने पतिमें प्रेमपायो और पतिव्रताको जो धर्म्म है सो तुमने पायो वचनन करिकै डिगाई तथापि तुम्हारी बुद्धि सो मोतें चलायमान न भई ५१ विषयन में है आत्मा और मन जिनको ऐसे पुरुष तपस्या करिकै ब्रह्मचर्य्य करिकै स्त्री पुरुषके भोग को जो सुख है ताके लिये मेरो भजन करे हैं वे पुरुष मेरी माया तें मोहितहैं अर्थात् भूलि रहेहैं ५२ हे मानिनी! मोक्षसहित सम्पूर्ण सम्पत्तिनको देनवारो मैं हूं ताय पायकै विषयनकी चाहना करे हैं विषयनको देनवारो मैं हूं ताकी चाहना नहीं करे है वे पुरुष अभागे हैं जो विषय मनुष्यन कूं कुत्तानकी सूकरन की योनि में हूं मिले हैं विषयन में मन रहे हैं ५३ हे घरकी महारानी! संसारकी छुड़ावनवारी चाहना जामें नहीं ऐसे मनकी वृत्ति तैंने मोमें लगायो खोंटो है अभिप्राय जाको याहीते अपने प्राणनको भरणपोषणकरै दूसरे कूं ठगे ऐसी जो स्त्रीहै ताके मनकी वृत्ति मोमें नहीं लगेहै ५४ हे भामिनी! सोलहहजार एकसौ आठ महलन में तुम्हारी बराबरि प्यारकी करनवारी और

स्त्री नहीं देखूं हूं जा तैने अपने विवाह के समय आये जे राजा हैं तिनकूं त्यागिकै मेरी वात सुनिकै पाती लिखिकै मेरे पास ब्राह्मण भिजवायो ५५ युद्ध में तेरे भइया रुक्मीकूं जीतिलियो वाको शिर मूंड़िकै विरूप करिदियो हो और अनिरुद्ध के विवाह में चौपरि खेलत वाकू मास्यो यह भइया के मारिवे को दुःख हमारे त्यागिवे के भयके मारे सहास्यो और कछु न कही ऐसी ऐसी तेरी वातन ने हमको वशकरि राखे हैं ५६ मेरे बुलायो कू कोई जाने नहीं ऐसे एकान्ती दूत कूं मेरे पास भेज्यो जब मोकूं आयवे में विलम्ब भयो तब या विश्वकूं शून्य मानिकै और राजा मेरे योग्य नहीं हैं यह निश्चय करिकै देहके त्यागिवेकी इच्छा करति भई यह वात तेरे विना कापै वनैहै हम तेरी कहा प्रशंसा करैं ५७ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार आत्माराम जगत् के ईश्वर भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र मनुष्यन को अनुकरण करिकै हास्यकी वातै करि करिके स्त्रीनके संग रमण करत भये ५८ समर्थ सम्पूर्ण लोकनके गुरु सबके दुःखके हरनवारे जे श्रीकृष्ण

तस्य प्रोद्वाहपर्वणि चतद्वधमक्षगोष्ठ्याम् ॥ दुःखंसमुत्थमसहोऽस्मदयोगभीत्या नैवाब्रवीःकिमपितेनवयंजितास्ते ५६ दूतस्त्वयाऽऽत्मलभनेसुविविक्तमन्त्रः प्रस्थापितोमयिचिरायतिशून्यमेतत् ॥ मत्वाजिहासइदमङ्गमनन्ययोग्यं तिष्ठेततत्त्वयिनयंप्रतिनन्दयामः ५७॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंसौरतसंलापैर्भगवाञ्जगदीश्वरः ॥ स्वरतोरमयारेमे नरलोकंविडम्बयन् ५८ तथाऽन्यासामपिविभुर्गृहेषुगृहवानिव ॥ आस्थितोगृहमेधीयान् धर्मांल्लोकगुरुर्हरिः ५९ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णरुक्मिणीसंवादोनामषष्टितमोऽध्यायः ६० ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एकैकशस्ताःकृष्णस्य पुत्रान्दशदशाबलाः ॥ अजीजनन्ननवमान् पितुःसर्वात्मसम्पदा १ गृहादनपगंवीक्ष्यराजपुत्र्योऽच्युतंस्थितम् ॥ प्रेष्ठंन्यमंसतस्वंस्वंनतत्तत्त्वविदःस्त्रियः २ चार्वब्जकोशवदनायतबाहुनेत्रसप्रेमहासरसवीक्षितवल्गुजल्पैः ॥ सम्मोहिताभगवतोनमनोविजेतुंस्वैर्विभ्रमैःसमशकन्वनिताविभूम्नः ३ स्मायावलोकलवदर्शितभावहारिभ्रूमण्डलप्रहितसौरतमन्त्रशौण्डैः ॥ पत्न्यस्तुषोडशसहस्रमनङ्गबाणैर्यस्येन्द्रि

चन्द्र हैं सो और रानीनके महलन में रहिकै गृहस्थनकेसे धर्म सिखावें हैं ५९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णरुक्मिणीसंवादोनामषष्टितमोऽध्यायः ६० ॥ ✻ ॥

( एकषष्टितमेशौरेःपुत्रपौत्रादिसन्ततिः ॥ अनिरुद्धविवाहेचरुक्मिणोरामतोवधः १ अष्टाधिकशतद्व्यष्टसहस्रस्त्रीसमुद्भवान् ॥ कोटिशःपुत्रपौत्रादीन्हरिर्दारैरयोजयत् २ इकसठवें अध्यायमें कृष्णजीके पुत्र और पौत्रादिकोंकी सन्तति और अनिरुद्धजीके विवाह में बलदेवजी सूं रुक्मी का नाश वर्णन है १ कृष्णजी सोलहहजार एकसौ आठ स्त्रियों सं उत्पन्न करोड़न पुत्र पौत्रादिकन के विवाह कर देतेभये २ ) अबश्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्णचन्द्रकी एक २ एकरानी पिता श्रीकृष्णचन्द्रकी तुल्य हैं रूप गुण जिनमें ऐसे दश दश पुत्रनकूं उत्पन्न करती भई १ घरते कहूं बाहर जायँ नहीं अपने पासरहें आवें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं राजानकी पुत्री देखिकै और श्रीकृष्ण आत्माराम हैं या वात कूं नहीं जानिकै अपनो अपनो प्यारो मानति भई २ व्यापक जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् हैं तिनको कमलकोश अर्थात् मध्य ताकी तुल्य है सुकुमार मुख बड़ी भुजा बड़े नेत्र प्रेमसहित हँसनि रसभरी चितवनि मनोहर बोलनि इत्यादिकनसूं मोहित जे स्त्री

है ते अपने अनेक विलासन करिकै पूर्ण जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनको मन मोहित करिवे कूं नहीं समर्थ होति भई ३ गूढ हँसनिपूर्वक जो कटाक्षन सूं जतायो अभिप्राय ता करिकै मनको हरनवारो जो भृकुटीरूप मण्डल है ता करिकै पठाये जे सुरतिसम्बन्धी मन्त्र हैं तिनसूं पैने जे कामदेव के बाण और जे कामशास्त्रविहित प्रसिद्ध साधन हैं तिन करिकै सोलह हजार रानी हैं ते श्रीकृष्ण-चन्द्रके मनकूं चलायमान करिवे कूं समर्थ न होतिभई ४ ब्रह्मादिक जिनके मार्ग कूं नहीं जानें ऐसे लक्ष्मीके पति श्रीकृष्णचन्द्र कूं या प्रकार पति पाय कै छिनके बढ्यो जो आनन्द तासूं स्नेहभरी हँ-सनि चितवनिहै ताय और हास्य चितवनिपूर्वक नवीन सङ्गमहै ताय और ता नवीन सङ्गममें बोलनिहै ताय और बोलनिमें जो लाजहै ताय सेवन करतिभई ५ एकएक रानीके सन्मुख सौ सौ दासी हाथ जोरे ठाढ़ीहैं तथापि सन्मुख जायकै प्रेम करिकै लिवाय लाइवो आसन बिछायवो सुन्दर पूजन करिवो चरणधोइवो बीरी लगाइवो चरणको दाबिवो पङ्खाकरिवो अतर अरगजा लगाइवो पुष्प चढ़ावनो

यंविमथितुंकरणैर्नशेकुः ४ इत्थंरमापतिमवाप्यपतिंस्त्रियस्ताब्रह्मादयोऽपिनविदुःपदवींयदीयाम् ॥ भेजुर्मुदाऽविरतमेधितयानुरागहासावलोकनवसङ्गम
लालसाद्यम् ५ प्रत्युद्गमासनवरार्हणपादशौचताम्बूलविश्रमणवीजनगन्धमाल्यैः ॥ केशप्रसारशयनस्नपनोपहार्यैर्दासीशताअपिविभोर्विदधुःस्मदा-
स्यम् ६ तासांयादशपुत्राणां कृष्णस्त्रीणांपुरोदिताः॥ अष्टौमहिष्यस्तत्पुत्रान् प्रद्युम्नादीन्गृणामिते ७ चारुदेष्णःसुदेष्णश्च चारुदेहश्चवीर्यवान् ॥ सु
चारुश्चारुगुप्तश्च भद्रचारुस्तथाऽपरः ८ चारुचन्द्रोविचारुश्च चारुश्चदशमोहरेः ॥ प्रद्युम्नप्रमुखा जातारुक्मिण्यांनावमाःपितुः ९ भानुःसुभानुःस्वर्भानुःप्रभा
नुर्भानुमांस्तथा ॥ चन्द्रभानुर्बृहद्भानुरतिभानुस्तथाऽष्टमः १० श्रीभानुःप्रतिभानुश्चसत्यभामात्मजादश ॥ साम्बःसुमित्रःपुरुजिच्छतजिच्चसहस्रजित् ११
विजयश्चित्रकेतुश्च वसुमान्द्रविडःक्रतुः॥ जाम्बवत्याःसुताह्येते साम्बाद्याःपितृसम्मताः १२ वीरश्चन्द्रोऽश्वसेनश्च चित्रगुर्वेगवान्वृषः ॥ आमःशङ्कुर्वसुः
श्रीमान् कुन्तिर्नाग्नजितेःसुताः १३ श्रुतःकविर्वृषोवीरः सुबाहुर्भद्रएकलः ॥ शान्तिर्दर्शःपूर्णमासःकालिन्द्याःसोमकोऽवरः १४ प्रघोषोगात्रवान्सिंहोबलः

केशनकूं सुधारिवो शय्या बिछावनो स्नान करावनो भेंटको धरिवो इन करिकै श्रीकृष्णचन्द्रकी सेवा करतिभई ६ दशदशहैं पुत्र जिनके ऐसी जे श्रीकृष्णकी रानीहैं तिनमें जे आठ पटरानी प्रथम कही है तिनके प्रद्युम्न कूं आदिलैकै जे पुत्र हैं तिनें तेरेआगे कहूं हूं ७ प्रद्युम्न हैं मुख्य जिनमें गुणन में पितासूं कमती नहीं ऐसे चारुदेष्ण सुदेष्ण बलवान् चारुदेह सुचारु चारुगुप्त तैसेही भद्रचारु चारुचन्द्र विचारु चारु ये दशपुत्र श्रीकृष्णचन्द्रसूं रुक्मिणीमें उत्पन्न होतभये ८। ९ भानु सुभानु स्वर्भानु प्रभानु भानुमान् चन्द्रभानु बृहद्भानु तैसेही आठवों अतिभानु १० श्रीभानु प्रतिभानु ये दश पुत्र सत्यभामा के उत्पन्न होत भये और साम्ब सुमित्र पुरुजित् शतजित् सहस्रजित् ११ विजय चित्रकेतु वसुमान् द्रविड क्रतु ये साम्ब कूं आदि लैकै श्रीकृष्णचन्द्रकी तुल्य है गुण जिनमें ऐसे दश पुत्र जाम्बवती के होत भये १२ वीरचन्द्र अश्वसेन चित्रगु वेगवान् वृष आम शंकु तथा शोभायमान वसु और कुन्ति ये दश नाग्नजिती के पुत्र होत भये १३ श्रुत कवि वृष वीर सुबाहु और भद्र है नाम जाको ऐसो एक पुत्र शान्ति दर्श पूर्णमास और इन सब सूं छोटो सोमक ये दश पुत्र कालिन्दी के होत भये १४ प्रघोष गात्रवान् सिंह बल प्रबल ऊर्द्ध्वग महाशक्ति सह ओज

अपराजित ये दशपुत्र लक्ष्मणा के होतभये १५ वृक हर्ष अनिल गृध्र वर्द्धन उन्नाद महाश पावन वह्नि क्षुधि ये दश मित्रविन्दाके पुत्र होत भये १६ संग्रामजित् बृहत्सेन शूर प्रहरण अरिजित् जय सुभद्र वाम आयु सत्यक ये दश पुत्र भद्रा के उत्पन्न होत भये ये श्रीकृष्णचन्द्र की आठ रानीन के पुत्र कहे अब आठ रानीन ते न्यारी जो रोहिणी है ताके दीप्तिमान् ताम्रतप्त कूं आदि लैके पुत्र होत भये जैसे रोहिणी के पुत्र कहे ऐसेही और सोलह हजार रानीन के भी दश दश पुत्र जानिलीजै हे राजन् परीक्षित्! भोजकटपुर में रुक्मी की जो पुत्री रुक्मवतीहै तामें प्रद्युम्न जी तें बलवान् अनिरुद्ध नाम करिकै पुत्र होतभयो हे राजन् परीक्षित्! ये जो श्रीकृष्णचन्द्र के पुत्रहैं तिनके पुत्र औरनाती करोड़न होत भये और श्रीकृष्ण तें जन्मे जे पुत्रहैं तिनकी सोलह हजार माता होतिभई १७।१८।१९ अब राजा परीक्षित् कहे हैं संग्राम के विषे श्रीकृष्णने तिरस्कार जाको करयो ऐसो रुक्मी वैरी श्रीकृष्ण के पुत्र प्रद्युम्नजी हैं तिन कूं अपनी कन्या कैसे विवाहत भयो वह तो कृष्ण के मारिबे

प्रबलऊर्द्धगः॥ माद्र्याःपुत्रामहाशक्तिः सहओजोऽपराजितः १५ वृकोहर्षोऽनिलोगृध्रोवर्द्धनोन्नादएवच॥ महाशःपावनोवह्निर्मित्रविन्दात्मजाःक्षुधिः १६ संग्रामजिद्बृहत्सेनः शूरःप्रहरणोऽरिजित्॥ जयःसुभद्रोभद्रायावामआयुश्चसत्यकः १७ दीप्तिमांस्ताम्रतप्ताद्या रोहिण्यास्तनयाहरेः॥ प्रद्युम्नाच्चानिरुद्धोभूद्रुक्मवत्यांमहाबलः १८ पुत्र्यांतुरुक्मिणोराजन् नाम्नाभोजकटेपुरे॥ एतेषांपुत्रपौत्राश्च बभूवुःकोटिशोनृप॥ मातरःकृष्णजातानां सहस्राणिच पोडश १९॥ राजोवाच॥ कथंरुक्म्यरिपुत्राय प्रादाद्दुहितरंयुधि॥ कृष्णेनपरिभूतस्तं हन्तुंरन्ध्रंप्रतीक्षते॥ एतदाख्याहिमेविद्वन् द्विषोर्वैवाहिकंमिथः २० अनागतमतीतंच वर्त्तमानमतीन्द्रियम्॥ विप्रकृष्टंव्यवहितं सम्यक्पश्यन्तियोगिनः २१॥ श्रीशुकउवाच॥ वृतःस्वयंवरेसाक्षादनङ्गोऽङ्गयुतस्तया॥ राज्ञःसमेतान्निर्जित्य जहारैकरथोयुधि २२ यद्यप्यनुस्मरन्वैरं रुक्मीकृष्णावमानितः॥ व्यतरद्भागिनेयाय सुतांकुर्वन्स्वसुःप्रियम् २३ रुक्मिण्यास्तनयांराजन् कृतवर्म्मसुतोबली॥ उपयेमेविशालाक्षीं कन्यांचारुमतींकिल २४ दौहित्रायानिरुद्धाय पौत्रींरुक्म्यददाद्धरेः॥ रोचनांबद्धवैरोऽपिस्वसुःप्रियचिकी

को उपाय करे हो हे विवेकी शुकदेवजी! शत्रुनको आपुस में विवाह कैसे भयो यह मेरे आगे वर्णन कीजिये २० जो कदाचित् कहो कि हम या बात कूं कहा जानैं ताको उत्तर राजा देइ है योगीश्वर हैं ते जो आगे होनहार है ताय और जो बीतगई है ताय और जो वर्त्तमान है ताय और जो हमारे देखिबे सुनिबे में नहीं आवै है ताय दूरि की बात है ताय और भीतिकी ओट में जो वस्तु धरी है ताय भले प्रकार देखि लेइ हैं २१ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! रुक्मी की पुत्री जो रुक्मवतीहै ताके स्वयंवरमें आये जे राजाहैं तिनैं जीति कै एक है रथ जिन के ऐसे अङ्गसहित जो कामदेव प्रद्युम्नजी हैं सो युद्ध में हरि कै लावत भये २२ यद्यपि रुक्मीको श्रीकृष्ण ने तिरस्कार कस्यो या वैर को स्मरण करै है तथापि बहिनि के भलो मनाइबे के लिये भानजो जो प्रद्युम्न है ताकूं अपनी कन्या देत भयो २३ श्रीकृष्णचन्द्र की सब रानीन के एक एक कन्या भई यह दिखाइबे के लिये बडी रानी जो रुक्मिणी है ताकी कन्या को विवाह कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! सुन्दरहै बुद्धि जाकी विशाल हैं नेत्र जाके ऐसी रुक्मिणी की पुत्री है ताय बलवान् जो कृतवर्म्मा को पुत्र है सो विवाहत भयो २४ यद्यपि वैर बँधि रह्यो है तथापि रुक्मी

अपनी वहिनि को भलो मनाइवे के कारण श्रीकृष्ण को नाती अपनो दौहितो ऐसो जो अनिरुद्ध है ताकूं अपनी रोचना नाम नातिनी कूं देत भयो नाते में विवाह करनो अधर्म है या बात कूं रुक्मी जाने भी है परन्तु स्नेह के रससान में बँधो है या कारण विवाहि देत भयो २५ हे राजन् परीक्षित् ! ता विवाह में रुक्मिणी बलदेवजी श्रीकृष्णचन्द्र और साम्ब प्रद्युम्न कूं आदि लेकें श्री कृष्णचन्द्र के पुत्र हैं ते रुक्मी के भोजकटनागपुर में जात भये २६ विवाह होयचुक्यो ता पीछे कलिङ्गदेश को राजा है मुख्य जिनमें ऐसे गर्व्ववन्त जे राजा हैं ते रुक्मी तें बोलत भये पासेन करिकें बलदेव कूं जीति लेउ २७ हे राजन् रुक्मी ! यह बलदेव पासे खेल नहीं जाने है परन्तु याकूं खेलिबे को व्यसन बडो है या प्रकार जातें कही ऐसो रुक्मी बलदेवजी कू बुलाय कें तिनके सङ्ग पासेन करिकें खेलत भयो २८ बलदेवजी सौ मोहरन को ता पीछे हजार मोहरन को फेरि दश हजार मोहरन को दॉव लगावतभये वह दाँव रुक्मी जीतत भयो ता समय कलिङ्गदेश को राजा दांत

पेया ॥ जानन्नधर्मं तद्यौनं स्नेहपाशानुबन्धनः २५ तस्मिन्नभ्युदये राजन् रुक्मिणी रामकेशवौ ॥ पुरं भोजकटं जग्मुः साम्बप्रद्युम्नकादयः २६ तस्मिन्निवृत्त उ द्वाहे कालिङ्गप्रमुखा नृपाः ॥ दृप्तास्ते रुक्मिणं प्रोचुर्बलमक्षैर्विनिर्जय २७ अनक्षज्ञो ह्ययं राजन्नपि तद्व्यसनं महत् ॥ इत्युक्तो बलमाहूय तेनाक्षै रुक्म्यदीव्यत २८ शतं सहस्रमयुतं रामस्तत्राऽऽददे पणम् ॥ तन्तु रुक्म्यजयत्तत्र कालिङ्गः प्राहसद्बलम् ॥ दन्तान् सन्दर्शयन्नुच्चैर्नामृष्यत्तद्धलायुधः २९ ततो लक्षं रुक्म्यगृह्णाद्ग्लहं तत्राजयद्बलः ॥ जितवानहमित्याह रुक्मी कैतवमाश्रितः ३० मन्युना क्षुभितः श्रीमान् समुद्र इव पर्वणि ॥ जात्यारुणाक्षोऽतिरुषा न्यर्बुदं ग्लहमाददे ३१ तं चापि जितवान्रामो धर्मेण च्छलमाश्रितः ॥ रुक्मी जितं मयात्रेमे वदन्तु प्राश्निकाइति ३२ तदाऽब्रवीन्नभोवाणी बलेनैव जितो ग्लहः ॥ धर्मतो वचनेनैव रुक्मी वदति वै मृषा ३३ तामनादृत्य वैदर्भो दुष्टराजन्यचोदितः ॥ सङ्कर्षणं परिहसन् बभाषे कालचोदितः ३४ नैवाक्षकोविदा यूयं गोपाला वनगोचराः ॥ अक्षैर्दीव्य न्ति राजानो बाणैश्च न भवादृशाः ३५ रुक्मिणैवमधिक्षिप्तो राजभिश्चोपहासितः ॥ क्रुद्धः परिघमुद्यम्य जघ्ने तं नृम्णसंसदि ३६ कलिङ्गराजं तरसा गृहीत्वाद

दिखाय कै बलदेवजी की बहुत हासी करत भयो तब हल है हथियार जिनके ऐसे बलदेवजी हासी कूं नहीं सहारत भये २९ ता पीछे रुक्मी लाख मोहर को दॉव लगावत भयो ताकूं बल-देवजी जीते ता समय कपटकरिकें मैंने जीत्यो है या प्रकार रुक्मी कहतभयो ३० पावस पूर्णमासीकूं समुद्र में जैसे क्षोभ होय है या प्रकार क्रोध करिकें क्षोभ जिनके भयो और स्वाभाविक है अरुण नेत्र जिनके ऐसे बलदेवजी अत्यन्त रोष करिकें दश करोड़ मोहरन को दॉव लगावत भये ३१ धर्म करिकें वह जो दॉव है ताय बलदेवजी जीतत भये तब रुक्मी छल करिकें कहत भयो कि मैं जीत्यो हों ये मेरे पास के राजा हैं इनें बूझि लेउ या प्रकार रुक्मी को और बलदेवजी को विवाद होयरह्यो इतने में आकाशवाणी भई धर्म तें बलदेवजी दॉव जीते हैं रुक्मी को वचन मिथ्या है ३२।३३ तासमय आकाशवाणी को अनादर करिकें दुष्ट राजान ने सिखायो ऐसो जो विदर्भदेश को राजा रुक्मी है सो बलदेवजी की हासी करत काल को प्रेरयो यह वचन बोलत भयो ३४ गौवन के चरावनवारे वनवासी तुम पासे नहीं खेल जानो हो पांसेन सूं और बाणनसूं राजा खेलें हैं तुम सरिसे नहीं खेलें हैं ३५ या प्रकार रुक्मी ने अनादर जिनको करयो और राजान ने हॉसीकरी

ऐसे बलदेवजी क्रोध करिकै बेंडो उठाय कै मंगलसभा में रुक्मी कूं मारत भये ३६ ता समय भाज्यो जो कलिङ्गदेश को राजा है ताय दशवें पैंड पै दौरि कै क्रोध करिकै जिन दांतन कूं दिखाय
के हाँसी करीही तिन दातनकूं बलदेवजी झारि डारत भये ३७ बलदेवजी ने बेंडे सूं मारे याते हाथ जिनके टूटे जंघा शिर रुधिर सूं भीने ऐसे और जे राजा हे ते भयभीत होयकै भाजतभये ३८
हे राजन् परीक्षित्! रुक्मी सारो मारो गयो ता समय रुक्मिणी बलदेवके स्नेह टूटिवे के डरके मारे श्रीकृष्ण भली बुरी कछुहू नहीं कहत भये भली भई यह कहने तौ रुक्मिणी बुरो मानती बुरी यह
कहते तौ बलदेवजी बुरो मानते याते चुपही होतभये ३९ श्रीकृष्णचन्द्र है आश्रय जिनके याहीतें सिद्धभये है सम्पूर्ण मनोरथ जिनके ऐसे राम सूं आदि लैके यादवहैं ते नवीनवधूसहित जो
अनिरुद्ध है ताय सुन्दर रथमें बैठायकै रुक्मीके भोजकटपुर तें द्वारकापुरीमें आवतभये ४० इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धे अनिरुद्धविवाहेरुक्मिवधोनामैकषष्टितमोऽध्यायः ६१ ॥
( द्वियुरुपष्टितमेप्रोक्तमनिरुद्धस्यरोधनम् ॥ कन्ययारममाणस्यबाणेनबहुबाहुना १ अनिरुद्धोद्वहेऽन्यस्मिन्बाणयादवसंयुगे ॥ श्रीकृष्णःश्रीहरंजित्वाबाणबाहूनथाऽच्छिनत् २ बासठवें अध्याय

श्मेपदे ॥ दन्तानपातयत्क्रुद्धोयोऽहसद्विवृतैर्द्विजैः ३७ अन्येनिर्भिन्नबाहूरुशिरसोरुधिरोक्षिताः ॥ राजानोदुद्रुवुर्भीताबलेनपरिघार्दिताः ३८ निहतेरुक्मि
णिश्यालेनाब्रवीत्साध्वसाधुवा ॥ रुक्मिणीबलयोराजन्स्नेहभङ्गभयाद्धरिः ३९ ततोऽनिरुद्धंसहसूर्ययावरंरथंसमारोप्ययमुःकुशस्थलीम् ॥ रामादयोभोज
कट.द्दशार्हाःसिद्धाखिलार्थामधुसूदनाश्रयाः ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेऽनिरुद्धविवाहेरुक्मिवधोनामैकषष्टितमोऽध्यायः ६१ ॥
राजोवाच ॥ बाणस्यतनयामूषामुपयेमेयदूत्तमः ॥ तत्रयुद्धमभूद्घोरंहरिशङ्करयोर्महत् ॥ एतत्सर्वंमहायोगिन् समाख्यातुंत्वमर्हसि १ ॥ श्रीशुकउ
वाच ॥ बाणःपुत्रशतज्येष्ठो बलेरासीन्महात्मनः ॥ येनवामनरूपाय हरयेऽदायिमेदिनी २ तस्यौरसःसुतोबाणः शिवभक्तिरतःसदा ॥ मान्योवदान्योधी
मांश्च सत्यसन्धो.दृढव्रतः ॥ शोणिताख्येपुरेरम्येसराज्यमकरोत्पुरा ३ तस्यशम्भोःप्रसादेन किङ्कराइवतेऽमराः ॥ सहस्रबाहुर्वाद्येन ताण्डवेऽतोषयन्मृडम् ४

में बाणासुर की कन्या से रमण करतेहुये अनिरुद्धजी का बहुत भुजावाले बाणासुरने बन्धन करदियो १ दूसरे अनिरुद्धजी के विवाहमें बाणासुर और यादवोंके युद्धमें श्रीकृष्णजी श्रीमहादेव
जी को जीतकर बाणासुर के भुजाओं को काटते भये २ ) अब राजा परीक्षित् कहे हैं कि हे शुकदेवजी ! यादवन में उत्तम अनिरुद्धजी बाणासुर की कन्या ऊषाकूं विवाहत भये और विवाह पै
श्रीकृष्णचन्द्र और महादेवको घोर युद्ध होतभयो सो सम्पूर्ण मेरे सम्मुख कहिवे कूं योग्यहो १ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! विष्णुने जब वामनरूप धारण करि है पृथ्वी मागी
तब सम्पूर्ण पृथ्वी जिनने दानकरी ऐसे महात्मा राजा बलिके सौ पुत्र होतभये तिन में ज्येष्ठ पुत्र शिवको अत्यन्त भक्त सबको मान्य ज्ञानवान् बुद्धिमान सत्यसङ्कल्प दृढ है व्रत जाको ऐसो बाणा-
सुर नाम करिकै होतभयो शोणित नाम करिकै रमणीकपुर में राज्य करतभयो २ । ३ ता बाणासुर के शिवजी की कृपा करिकै सम्पूर्ण देवता टहलुआन की तुल्य ठाढे रहे एक समय ताण्डव
नृत्यमें हजार हाथनसूं बाजेकूं बजाय शिवजी कूं बाणासुर ने प्रसन्नकरयो तब सब प्राणीन के ईश्वर शरण्य भक्तवत्सल भगवान् शिवजी बाणासुरकूं वरदेवे की इच्छा करतभये तब शिवजी

तें तुम मेरे पुरकी रक्षा करो यह वर मागत भयो ४ । ५ पराक्रम सूं दुष्ट है मद जाको ऐसो बाणासुर है सो अपने पासरहैं जो शिवजी तिनके चरणारविन्द कूं सूर्य जैसो है तेज जाको ऐसो जो किरीट है तासूं स्पर्श करिकै एक समय बोलत भयो ६ हे लोकन के गुरु ईश्वर महादेव! नहीं भये हैं पूर्ण मनोरथ जिन के ऐसे जे पुरुष हैं तिनके मनोरथन के पूर्ण करनवारे कल्पवृक्षरूप जो तुमहौ तिनकूं नमस्कार है ७ और हे देव! तुमने हजार भुजा मोकूं दीनी हैं इनको अबतक केवल बोझही भयो है याने त्रिलोकी में तुम्हारे बिना और कोई मोकूं बराबरि को युद्ध करिवेकूं नहीं मिले है ८ खुजली जिन में चलै ऐसी भुजान सूं युद्ध करिवे के लिये हे सम्पूर्ण के कारण शिवजी! मैं पर्वतन कूं चूर्ण करत दिशान के हाथी हैं तिनके पास जानभयो तब मेरे भयके मारे वेभी दिशान कूं छोड़िके भाजत भये ९ या प्रकार ता बाणासुर को वचन सुनिकै भगवान् शिवजी क्रोध करिकै कहतभये हे मूढ! जा समय तेरी ध्वजा टूटेगी ता समय मेरी बराबरि के सूं तेरो युद्ध होयगो १०

भगवान्सर्वभूतेशः शरण्यो भक्तवत्सलः ॥ वरेणच्छन्दयामास सतंवव्रेपुराऽधिपम् ५ सएकदाऽऽहगिरिशं पार्श्वस्थंवीर्यदुर्मदः ॥ किरीटेनार्कवर्णेनसंस्पृशंस्तत्पदाम्बुजम् ६ नमस्येत्वांमहादेव लोकानांगुरुमीश्वरम् ॥ पुंसामपूर्णकामानां कामपूरामराङ्घ्रिपम् ७ दोःसहस्रंत्वयादत्तं परंभारायमेऽभवत् ॥ त्रिलोक्यांप्रतियोद्धारं नलेभेत्वदृतेसमम् ८ कण्डूत्यानिभृतैर्दोर्भिर्युयुत्सुर्दिग्गजानहम् ॥ आद्यायांचूर्णयन्नद्रीन् भीतास्तेऽपिप्रदुद्रुवुः ९ तच्छ्रुत्वाभगवान्क्रुद्धःकेतुस्तेभज्यतेयदा ॥ त्वद्दर्पघ्नंभवेन्मूढसंयुगंमत्समेनते १० इत्युक्तःकुमतिर्हृष्टः स्वगृहंप्राविशन्नृप ॥ प्रतीक्षन्गिरिशादेशं स्ववीर्यनशनंकुधीः ११ तस्योषानामदुहिता स्वप्नेप्राद्युम्निनारतिम् ॥ कन्याऽलभतकान्तेनप्रागदृष्टश्रुतेनसा १२ सातत्रतमपश्यन्तीक्वासिकान्तेतिवादिनी ॥ सखीनांमध्यउत्तस्थौविह्वलाव्रीडिताभृशम् १३ बाणस्यमन्त्रीकुम्भाण्डश्चित्रलेखाचतत्सुता ॥ सख्यपृच्छत्सखीमूषां कौतूहलसमन्विता १४ कंत्वंमृगयसेसुभ्रूः कीदृशस्तेमनोरथः ॥ हस्तग्राहंनतेऽद्यापि राजपुत्र्युपलक्षये १५ ॥ ऊषोवाच ॥ दृष्टःकश्चिन्नरःस्वप्ने श्यामःकमललोचनः ॥ पीतवासाबृहद्बाहुर्योषितांहृदय

हे राजन् परीक्षित्! शिवजी ने या प्रकार बातें कही ऐसो कुबुद्धि बाणासुर अपने घरकू जातभयो और अपनो बल बुद्धि पराक्रम को है नाश जामें ऐसी शिवजीकी आज्ञा है ताको पैंड़ो देखेहै ११ ऊषा है नाम जाको ऐसी बाणासुर की कन्या है सो अपनी कन्यापन की अवस्था में स्वप्नमें प्रद्युम्नजी के पुत्र अनिरुद्धके सङ्ग रति पावतिभई कैसे अनिरुद्धहैं प्रथम कबहूं देखे हैं न सुनेहैं १२ पीछे ऊषा तहां अनिरुद्धकूं नहीं देखिकै बड़ी लज्जित होयकै हे कान्त! तुम कहांगये या प्रकार पुकारति विह्वल होयकै सखीनके बीचमें गिरतिभई १३ बाणासुरको मन्त्री जो कुम्भाण्डहै ताकी पुत्री चित्रलेखा सखीहै सो आश्चर्य मानिकै अपनी सखी ऊषासूं पूंछतिभई १४ हे सुभ्रु अर्थात् सुन्दर हैं भृकुटी जाकी ऐसी! हे ऊषा! तू कौनकू ढूंढेहै और तेरो कैसो मनोरथहै हे राजाकी पुत्री! तेरे हाथ को पकरनवारो पतिहै ताय अबतक मैं नहीं देखूं हूं पति पति तूं कैसे पुकारति है १५ या प्रकार चित्रलेखा को वचन सुनिकै ऊषा बोलति भई सांवरो स्वरूप कमल से हैं नेत्र जाके पीताम्बर कू

पहिरे बड़ी है भुजा जाकी स्त्रीनकूं मनोहर ऐसो पुरुष स्वप्नमें मैने देख्यो है १६ वह जो कान्त है ताय मैं ढूंढूं अपनो अधरामृत प्याइकै इच्छा जाके बनी रही ऐसी जो मैं हूं ताय दुःख के समुद्र में पटकिकै कहूं चल्यो गयो १७ यह वचन सुनिकै चित्रलेखा बोली हे ऊषा! तेरो दुःख मैं दूरि करूंगी जा पुरुष ने तेरो मन हरयो है वह जो त्रिलोकी में कहूं होइगो तौ ले आऊंगी परन्तु वाइ बताय दे १८ चित्रलेखा इतनो कहिकै देवता गन्धर्व सिद्ध चारण पन्नग इनके चित्र लिखति भई दैत्य विद्याधर यक्ष मनुष्य इन सबकूं लिखति भई १९ और मनुष्यन में यादवन के चित्र लिखति भई शूरसेन को चित्र तथा वसुदेवको बलदेवजी को तथा कृष्ण और प्रद्युम्नजीको चित्रलिखति भई जब प्रद्युम्नजी को चित्र ऊषाने देख्यो तब तौ श्वशुर जानिकै लज्जित होतिभई २० शुकदेवजी कहे हैं हे पृथ्वीपति राजा परीक्षित्! अनिरुद्ध कूं लिख्यो देखिकै लाज सूं नीचे कूं है मुख जाको ऐसी ऊषा मेरे मनको हरनवारो पुरुष यही है ऐसे मुसिकायकै सखीतें कहतिभई २१

ङ्गमः १६ तमहंमृगयेकान्तं पाययित्वाऽधरंमधु ॥ क्वापियातःस्पृहयतींक्षिप्त्वामांवृजिनार्णवे १७॥ चित्रलेखोवाच ॥व्यसनंतेऽपकर्षामि त्रिलोक्यांयदि भाव्यते॥तमानेष्येनरंयस्ते मनोहर्त्तातमादिश १८ इत्युक्त्वादेवगन्धर्वसिद्धचारणपन्नगान् ॥ दैत्यविद्याधरान्यक्षान् मनुजांश्चयथाऽलिखत् १९ मनुजेषुचसावृष्णीञ्छूरमानकदुन्दुभिम् ॥ व्यलिखद्रामकृष्णौच प्रद्युम्नंवीक्ष्यलज्जिता २० अनिरुद्धंविलिखितंवीक्ष्योषाऽवाङ्मुखीह्रिया॥सोऽसावसावितिप्राहस्मयमानामहीपते २१ चित्रलेखातमाज्ञायपौत्रंकृष्णस्ययोगिनी ॥ ययौविहायसाराजन्द्वारकांकृष्णपालिताम् २२ तत्रसुप्तंसुपर्यङ्के प्राद्युम्निंयोगमास्थिता ॥ गृहीत्वाशोणितपुरं सख्यैप्रियमदर्शयत् २३ साचतंसुन्दरवरं विलोक्यमुदितानना ॥ दुष्प्रेक्ष्येस्वगृहेपुम्भी रेमेप्राद्युम्निनासमम् २४ परार्घ्यवासःस्रग्गन्धधूपदीपासनादिभिः ॥ पानभोजनभक्ष्यैश्च वाक्यैःशुश्रूषयाऽर्चितः २५ गूढःकन्यापुरेशश्वत्प्रवृद्धस्नेहयातया ॥ नाहर्गणान्सबुबुधे ऊषयाऽपहृतेन्द्रियः २६ तांतथायदुवीरेण भुज्यमानांहतव्रताम् ॥ हेतुभिर्लक्षयाञ्चक्रुराप्रीतांदुरवच्छदैः २७ भटाआवेदयाञ्चक्रूराजंस्तेदुहितुर्वयम् ॥ विचेष्टितंलक्षयामः

योगको है बल जाकूं ऐसी चित्रलेखा है सो ताय श्रीकृष्णचन्द्र को नाती जानिकै आकाशमार्ग होयकै हे राजन् परीक्षित्! कृष्ण जाको पालनकरे ऐसी द्वारकापुरीमें जातभई २२ योगको आश्रयलेकै चित्रलेखा है सो द्वारकापुरी में पलंग के ऊपर सोवै ऐसे जे अनिरुद्ध हैं तिनें शोणितपुरमें लायकै सखी जो ऊषा है ताय प्यारे कूं दिखावति भई २३ सुन्दर वर जो अनिरुद्ध है ताइ देखिकै प्रसन्न है मुख जाको ऐसी जो ऊषा है सो पुरुषन के देखिबे में न आवै ऐसो जो अपनो घर है तामें अनिरुद्ध के संग रमण करति भई २४ बड़े मोलके वस्त्र, माला, सुगन्ध, धूप, दीप, आसन इत्यादिकन सूं और पीवे की सामग्री तथा भोजन और भक्षण वचनन सूं पूजन करातिभई २५ ऐसे अनिरुद्धजी कन्याके पुरमें छिपकै निरन्तर बढ्यो है स्नेह जाको ऐसी जो ऊषा है ताने हरी है इन्द्रिय जिनकी ऐसे अनिरुद्धजी मोहित होइकै वास करत कितने दिन रात्रि चले जाइ हैं ऐसे नहीं जानत भये २६ यादवन में वीर जो अनिरुद्ध है ताने भोगी याही तें दूरिभयो है कन्यापन को व्रत जाको अत्यन्त प्रसन्न ऐसी जो ऊषा है ताके छिपाइबे में न आवै ऐसे जो कारण हैं तिनकूं देखिके प्यादे हैं ते बाणासुरसूं आइकै कहतभये २७ हे राजन् बाणासुर! कन्याके कुलकूं दोष लगावनवारो कुत्सित

हे राजन् परीक्षित् ! चक्रहै हाथमें जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रहैं तिनके अस्त्रकेतेजतें ताड़ितभयो याहीतें टूट्यो है मुख जाको ऐसो जो कृत्याको अग्निहै सो उलटो नगादिकैं काशीमें आइकै यज्ञके करा-
वनवारे ऋत्विजन सहित जो सुदक्षिण है ताय जरावतभयो क्योंकि अपनो करयो अभिचार है यामें कहा योतन करयो कि जो शत्रुपै चलिजाय तौ चलिजाय नहीं तौ जो चलावै ताकूं मारै ४०
ता अग्निके पीछे आयो ता श्रीकृष्णचन्द्र को चक्रहै सो मञ्चान सहित जो सभाहैं ताय और हवेली दूकान पुरके दरवाजे और खज़ानेन सहित अटारी कोठे हाथी घोडा अन्न इनकी शाला जामें
वनी ऐसी जो काशी है ताय जरावत भयो ४१ नहीं क्लेशयुक्त है कर्म्म जिनको ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रको जो सुदर्शन चक्रहै सो सम्पूर्ण काशीकूं जरायके फेरि पास आयकै ठाड़ो होतभयो ४२
उत्तम है यश जिनको ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को यह पराक्रमहै ताय जो मनुष्य सावधान होयकै श्रवण करै अथवा श्रवण करावै वह सम्पूर्ण पापननें छूटि जाय है ४३ इति श्रीमन्महाभाग-
वतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेपौण्ड्रकादिवधोनामपट्षष्टितमोऽध्यायः ६६ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

कृत्याऽनलःप्रतिहतःसरथाङ्गपाणेरस्त्रौजसासनृपभग्नमुखोनिवृत्तः ॥ वाराणसींपरिसमेत्यसुदक्षिणंतं सर्त्विग्जनंसमदहत्स्वकृतोऽभिचारः ४० चक्रंच
विष्णोस्तदनुप्रविष्टं वाराणसींसाट्टसभालयापणाम् ॥ सगोपुराट्टालककोष्ठसङ्कुलां सकोशहस्त्यश्वरथान्नशालाम् ४१ दग्ध्वावाराणसींसर्वां विष्णोश्च
क्रंसुदर्शनम् ॥ भूयःपार्श्वमुपातिष्ठत्कृष्णस्याक्लिष्टकर्मणः ४२ यएनंश्रावयेन्मर्त्यउत्तमश्लोकविक्रमम् ॥ समाहितोवाशृणुयात्सर्व्वपापैःप्रमुच्यते४३
इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेपौण्ड्रकादिवधोनामपट्षष्टितमोऽध्यायः ६६ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

राजोवाच ॥ भूयोऽहंश्रोतुमिच्छामि रामस्याद्भुतकर्म्मणः ॥ अनन्तस्याप्रमेयस्य यदन्यत्कृतवान्प्रभुः १ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ नरकस्यसखाकश्चि
द्द्विविदोनामवानरः ॥ सुग्रीवसचिवःसोऽथभ्रातामैन्दस्यवीर्यवान् २ सख्युःसोऽपचितिंकुर्व्वन् वानरोराष्ट्रविप्लवम् ॥ पुरग्रामाकरान्घोषानदहद्वह्निमुत्सृज
न् ३ क्वचित्सशैलानुत्पाट्यतैर्देशान्समचूर्णयत् ॥ आनर्तान्सुतरामेव यत्राऽऽस्तेऽमित्रहाहरिः ४ क्वचित्समुद्रमध्यस्थोदोर्भ्यामुत्क्षिप्यतज्जलम् ॥ देशा

( सप्तषष्टितमेरामोगिरौरैवतकेमदात् ॥ स्त्रैरंयुवतिभिःक्रीडन्नवधीद्द्विविदंखलम् १ सड़सठवें अध्याय में वलदेव जी मद सूं इच्छापूर्व्वक रैवतक पर्व्वत मे स्त्रियों के साथ क्रीडा करते हुये दुष्ट
द्विविदको मारते भये १ ) अब राजा परीक्षित् प्रश्न करे हैं हे शुकदेवजी ! अद्भुत हैं कर्म्म जिनके अनन्त जिनको नहीं प्रमाण करिवे में न आवें ऐसे जे राम वलदेवजी और जे चरित्र करत भये
तिनकी मैं फेरि सुनिवे की इच्छा करू हूं मेरे आगे वर्णन कीजिये १ तब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! नरकासुर को मित्र सुग्रीव को मन्त्री मैन्द को भय्या बड़ो पराक्रमी कोई द्विविद
नाम करिकै वानर हो २ सो अपने मित्र नरकासुरको ऋण चुकायवे के निमित्त पुर ग्राम खानि खिरक छप्पर इनकूं जरावत देशन को नाश करत भयो ३ कभऊं यह वानर पर्व्वतन कूं उखारि

* अभिचर्यतमाग्नेनडाहत्यभिचार कृत्याग्न ? ॥

कै देशनके ऊपर पटकि कै चूर्ण करत भयो और जिन देशन में कि मित्र नरकासुर के मारनवारे श्रीकृष्णचन्द्र रहे हैं उन देशन कूं बहुत कष्ट देतभयो ४ दश हजार हाथी को है बल जामें ऐसो द्विविद वानर समुद्र के बीच में ठाडो होयकै भुजान तें जलकूं उछारि कै समुद्र के तट के जो देशहैं तिनकूं डुवावत भयो ५ दुष्ट वानर है सो बडे बडे ऋषिन के आश्रमन में जाय कै वृक्षन कूं तोरि कै मल मूत्र करिकै यज्ञ की अग्नि कूं दूषित करत भयो ६ बड़ो है गर्व जाके ऐसो जो वन्दर है सो पुरुष और स्त्रीन कूं पकरिकै पर्वत की गुफा में कन्दरान में धरिकै जैसे भृङ्गी कीड़ान कूं मूंदि देइहै ऐसे मूदत भयो ७ या प्रकार देशनमें उपद्रव करत कुलकी स्त्रीनकूं दोष लगायकै मनोहर गीतहै ताकू सुनिकै वानर रैवतक पर्वतमें जातभयो ८ ता रैवतक पर्वत में जायकै यादवन के पालनवारे कमल की माला पहिरे सुन्दर देखिवे योग्य हैं सब अंग जिनके स्त्रीन के बीचमें बैठे ऐसे जो राम बलदेव जी हैं तिनें देखत भयो ९ कैसे बलदेवजी देखे सो कहे हैं—वरुणहै देवता जाको ऐसी

नागायुतप्राणोवेलाकूलानमज्जयत् ५ आश्रमानृषिमुख्यानां कृत्वाभग्नवनस्पतीन् ॥ अदूषयच्छकृन्मूत्रैरग्नीन्वैतानिकान्खलः ६ पुरुषान्योषितोदृप्तः क्ष्माभृद्द्रोणीगुहासुसः ॥ निक्षिप्यचाप्यधाच्छैलैः पेशस्कारीवकीटकम् ७ एवंदेशान्विप्रकुर्वन् दूषयंश्चकुलस्त्रियः ॥ श्रुत्वासुललितंगीतं गिरिंरैवतकंययौ ८ तत्रापश्यद्यदुपतिं रामंपुष्करमालिनम् ॥ सुदर्शनीयसर्वाङ्गं ललनायूथमध्यगम् ९ गायन्तंवारुणींपीत्वा मदविह्वललोचनम् ॥ विभ्राजमानंवपुषाप्रभिन्नमिववारणम् १० दुष्टःशाखामृगःशाखामारूढःकम्पयन्द्रुमान् ॥ चक्रेकिलकिलाशब्दमात्मानंसम्प्रदर्शयन् ११ तस्यधार्ष्ट्यंकपेर्वीक्ष्य तरुण्योजातिचापलाः ॥ हास्यप्रियाविजहसुर्बलदेवपरिग्रहाः १२ ताहेलयामासकपिर्भ्रूक्षेपैःसम्मुखादिभिः ॥ दर्शयन्स्वगुदंतासां रामस्यचनिरीक्षतः १३ तंग्राव्णाप्राहरत्क्रुद्धोबलःप्रहरतांवरः ॥ सवञ्चयित्वाग्रावाणं मदिराकलशंकपिः १४ गृहीत्वाहेलयामासधूर्तस्तंकोपयन्हसन् ॥ निर्भिद्यकलशंदुष्टोवासांस्यास्फालयद्बलम् १५ कदर्थीकृत्यबलवान्विप्रचक्रेमदोद्धतः ॥ तंतस्याविनयंदृष्ट्वादेशांश्चतदुपद्रुतान् १६ क्रुद्धोमुसलमादत्तहलंचारिजिघांसया ॥ द्विविदो

मदिराकूं पीकै गावें मद करिकै विह्वल हैं नेत्र जिनके मतवारे हाथीकी तुल्य देह करिकै प्रकाशमान हैं १० दुष्ट जो शाखामृग वन्दरहै सो वृक्षकी शाखानपै चढिकै उनकूं हलावत आपेकूं दिखायकै किचिर किचिर शब्द करतभयो ११ वह जो वन्दरहै ताकी धृष्टता देखिकै स्वभाव तें चञ्चल हँसी जिनकूं प्यारीलगै ऐसी जो वलदेवजीके सगकी स्त्रीहैं तेहू हँसतिभई १२ वह जो वन्दरहै सो भ्रुकुटी चढायकै सामहें घुडकिकै स्त्रीनकूं अपनी गुदा दिखायकै बलदेवजी के देखत स्त्रीनकी अवज्ञा करतभयो १३ प्रहार करनवारेन में श्रेष्ठ ऐसे बलदेवजी क्रोध करिकै वन्दरके पत्थर मारतभये वह धूर्त्त वन्दर पत्थर कूं बचाय के मदिराको कलशहै ताय लैकै हँसिकै बलदेवजी कूं क्रोध कराय कै अवज्ञा करनभयो दुष्ट जो वन्दर है सो मदिरा के कलश कूं फोरिकै स्त्रीन के वसन कूं खैंचि कै फारत भयो बडो बलवान् मद करिकै उद्धत जो वन्दर है सो बलदेवजी की कदर्थना करिकै दुःख देतभयो ता वन्दर की अनम्रता देखिकै और उपद्रव जिनमें मचायो ऐसे देशनकूं देखिकै १४।१५।१६

और जिनकूं आयतयो ऐसे बलदेवजी ता वैरी के मारिबे कूं हल मसल लेत भये बड़ो पराक्रमी बन्दर है सो भी हाथ में शालवृक्ष कूं उखारिके १७ शीघ्रता सूं पास आय के ता वृक्षकी चोट बलदेवजी के माथे में मारत भयो पर्वतकी तुल्य माथे पे चलयो और जो शाल को वृक्ष है ताय १८ बलवान् बलदेवजी पकरत भये और अपने मूसलकूं या बन्दर के मारत भये मूसल करिकै कट्यो है माथो जाको ऐसो जो बन्दर है सो मूसल की चोट कूं नहीं मानिकैं जैसे गेरु में गेरू की धार तें पर्वत सुन्दर लगे है ऐसे रुधिर की धारा जो बही तासूं सुन्दर लगतभयो बड़ो है क्रोध जाके ऐसो बन्दर फेरि और जो वृक्ष है ताकूं बलतें उखारिके वाके पत्तानकूं साफ करिकै बलदेवजी के मारत भयो तब बलदेवजी या वृक्षके टूकटूक करतभये ताके पीछे और जो वृक्ष है ताकूं उखारिकै बलदेवजी के मारत भयो तब या वृक्षके बलदेवजी सौ टूक करतभये १९ । २० । २१ या प्रकार भगवान् बलदेवजी के साथ युद्ध करिकै फेरिफेरि जब वृक्ष कटि गये तब चारयो ओर तें

ऽपिमहावीर्य्यःशालमुद्यम्यपाणिना१७ अभ्येत्यतरसातेनबलंमूर्द्धन्यताडयत् ॥ तन्तुसङ्कर्षणोमूर्द्ध्नि पतन्तमचलोयथा १८ प्रतिजग्राहबलवान् सुनन्देनाहनच्चतम् ॥ मुसलाहतमस्तिष्कोविरेजेरक्तधारया १९ गिरिर्यथागैरिकयाप्रहारंनानुचिन्तयन् ॥ पुनरन्यंसमुत्क्षिप्य कृत्वानिष्पत्रमोजसा २० तेनाहनत् सुसंक्रुद्धस्तंबलःशतधाऽच्छिनत् ॥ ततोऽन्येनरुषाजघ्नेतंचापिशतधाऽच्छिनत् २१ एवंयुद्ध्यन् भगवताभग्नेभग्नेपुनःपुनः ॥ आकृष्यसर्वतोवृक्षान्निर्वृक्ष मकरोद्वनम् २२ततोऽमुञ्चच्छिलावर्षंबलस्योपर्यमर्षितः ॥ तत्सर्वंचूर्णयामासलीलयामुसलायुधः२३ सबाहूतालसङ्काशौ मुष्टीकृत्यकपीश्वरः ॥ आसाद्यरोहिणीपुत्रंताभ्यांवक्षस्यरूरुजत् २४यादवेन्द्रोऽपितंदोर्भ्यांत्यक्त्वामुसललाङ्गले॥जत्रावभ्यर्दयत्क्रुद्धःसोऽपतद्रुधिरंवमन् २५ चकम्पेतेनपततासटङ्कःसवनस्पतिः ॥पर्वतःकुरुशार्दूल वायुनानौरिवाम्भसि२६ जयशब्दोनमःशब्दःसाधुसाध्वितिचाम्बरे॥सुरसिद्धमुनीन्द्राणामासीत्कुसुमवर्षिणाम्२७एवंनिहत्यद्विविदंजगद्व्यतिकरावहम्॥ संस्तूयमानोभगवाञ्जनैःस्वपुरमाविशत् २८ इतिश्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेद्विविदवधोनामसप्तषष्टितमोऽध्यायः६७॥

वृक्षन कूं उखारिकै नहीं रह्यो है एकहू वृक्ष जामें ऐसो या वनकूं करत भयो २२ ताके पीछे भई है असहनता जाके ऐसो जो बन्दर है सो बलदेवजी के ऊपर पत्थर बरसावत भयो मूसल है हथियार जिनको ऐसे बलदेवजी बन्दरने पत्थर जे बरसाये तिनें लीला करिकै चूर्ण करतभये २३ बन्दरनको ईश्वर जो वह बन्दर है सो ताड़वृक्ष की बराबरि बड़ी भुजाईं तिनकी मूठी बाधिकै रोहिणीपुत्र जो बलदेवजी हैं तिनके पास जायकै छातीमें मुष्टि मारतभयो २४ यादवनके इन्द्र जो बलदेवजी हैं सो भी हल मूसलकूं त्यागिकै क्रोध करिकै भुजानतें बन्दरके कण्ठकूं मर्दन करतभये ता समय वह बन्दर रुधिरको वमनकरि गिरिकै मरतभयो २५ हे कौरवनमें सिंहरूप राजा परीक्षित्! गिर्यो जो बन्दर है तासूं झरनानसहित और वृक्षनसहित जो पर्वत है सो कांपतभये जैसे जलमें पवनसूं नौका कांपै या प्रकार २६ आकाशमार्ग में देवता सिद्ध मुनीश्वर हैं ते फूलनकी वर्षा करत जयशब्द और नमःशब्द और भले भले शब्द करतभये २७ या प्रकार जगत् को नाश करनवारो जो बन्दर

⊛ मस्ति ८ मस्तिकाचयगौरिप १ ॥

है ताय मारिकै जननने स्तुति जिनकी करी ऐसे भगवान् वलदेवजी द्वारकापुरीमें आवत भये २८ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेद्विविदवधोनामसप्तषष्टितमोऽध्यायः ६७ ॥

( अष्टषष्टितमेसाम्बेनिरुद्धेकौरवैर्युधि ॥ तद्विमोक्षायरामेणगजाह्वयविकर्षणम् १ अडसठवें अध्यायमें कौरवोंने साम्बको संग्राममें बाँध लियो तब उनके छुड़ाने के लिये बलदेवजीने हस्तिनापुरको खींचोहै १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित ! युद्धमें जीतनवारो जो जाम्बवतीको पुत्र साम्बहै सो दुर्योधनकी पुत्री जो लक्ष्मणाहै ताय स्वयंवर में तें हरिकै लावतभयो १ तासमय सम्पूर्ण कौरव क्रोधकरिकै बोलतभये यह बालक बडो अनम्रहै हमारो अनादर करिकै नहीं है काम जाके ऐसी हमारी कन्याकूं बलतें हरतभयो २ अनम्र जो यह बालकहै ताय बाँधिलेउ यादव हमारो कहा करेंगे जे यादव हमारी प्रसन्नतासूं वृद्धिकूं प्राप्तभये हैं हमारी दीनीभई पृथ्वीको भोग करे हैं ३ या बालक कूं बँध्यो सुनिकै जो यादव यहा आवेंगे तौ दूरि भयो है गर्व जिनको

श्रीशुकउवाच ॥ दुर्योधनसुतांराजल्लँक्ष्मणांसमितिंजयः ॥ स्वयंवरस्थामहरत् साम्बोजाम्बवतीसुतः १ कौरवाःकुपिताऊचुर्दुर्विनीतोऽयमर्भकः ॥ कदर्थीकृत्यनःकन्यामकामामहरद्बलात २ बध्नीतेमंदुर्विनीतं किंकरिष्यन्तिवृष्णयः ॥ येऽस्मत्प्रसादोपचितां दत्तांनोभुञ्जतेमहीम् ३ निगृहीतंसुतंश्रुत्वायद्येष्यन्तीहवृष्णयः ॥ भग्नदर्पाःशमंयान्ति प्राणाइवसुसंयताः ४ इतिकर्णःशलोभूरिर्यज्ञकेतुःसुयोधनः ॥ साम्बमारेभिरेबद्धुं कुरुवृद्धानुमोदिताः ५ दृष्ट्वाऽनुधावतः साम्बोधार्त्तराष्ट्रान्महारथः ॥ प्रगृह्यरुचिरंचापं तस्थौसिंहइवैकलः ६ तंतेजिघृक्षवःक्रुद्धास्तिष्ठतिष्ठेतिभाषिणः ॥ आसाद्यधन्विनोबाणैःकर्णाग्रण्यःसमाकिरन् ७ सोऽपविद्धःकुरुश्रेष्ठ कुरुभिर्यदुनन्दनः ॥ नामृष्यत्तदचिन्त्यार्भः*सिंहःक्षुद्रमृगैरिव ८ विस्फूर्ज्यरुचिरंचापं सर्वान्विव्याधसायकैः ॥ कर्णादीन्षड्रथान्वीरस्तावद्भिर्युगपत्पृथक् ९ चतुर्भिश्चतुरोवाहानेकैकेनचसारथीन् ॥ रथिनश्चमहेष्वासांस्तस्यतत्तेऽभ्यपूजयन् १० तन्तुतेविरथंचक्रुश्चत्वारश्च

ऐसे प्राणायाम करे तें जैसे इन्द्रिय शान्त होती हैं ऐसे शान्तिकूं पावेंगे ४ याप्रकार भीष्मजीने अनुमोदन जिनकूं करयो ऐसे कर्ण शल भूरि यज्ञकेतु दुर्योधन भीष्म सहित ये छः बाँधिवेको उपाय करतभये ५ महारथी जो साम्ब है सो पीछे दौरे चले आवें जे छः धृतराष्ट्रके अनुयायी तिनें देखिकै सुन्दर धनुष् हाथमें लैके सिंहकी तुल्य अकेलोही ठाढो होत भयो ६ कर्ण है मुख्य जिनमें ऐसे धनुषके धारण करनवारे छः हैं ते क्रोधमें भरिकै साम्बके पकरिवेके लिये ठाढोरहु ठाढोरहु ऐसे कहत पास आय कै बाणन कूं चलावत भये ७ हे राजन् परीक्षित् ! यादवन कूं आनन्द के देनवारे अचिन्त्य भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को पुत्र जो साम्ब है ताके कौरवनने बाण मारे तब क्षुद्र जानवरन के पराक्रम कूं सिंह जैसे नहीं सहारे है ऐसे नहीं सहारत भयो ८ वीर जो साम्ब है सो मनोहर धनुषकूं चढाय कै कर्णादिक जे छः रथी हैं तिनें छः बाणन करिकै एक सङ्ग वेधतभयो ९ चार बाण करिकै रथके चारों घोड़ान कूं और एक एक बाण करिकै रथवानन कूं वेधन भयो बड़े बड़े हैं धनुष् जिनके ऐसे जे छः रथी हैं ते साम्ब के पराक्रमकी प्रशंसा करतभये १० तिन कौरवनमें ते चारजने तौ चारों घोडानकू मारत भये और एकजनो रथवानकूं मारतभयो एक धनुषकूं तोरत

* अचिन्त्यस्यभगवतोऽर्भोऽर्भक अचिन्त्यश्चासावर्भश्चेति वा ५ ॥

भयो या प्रकार सब मिलिकै साम्ब कूं विरथ करत भये ११ कौरव हैं ते कष्ट सूं युद्ध में बालक साम्बकूं विरथ करिकै बांधिकै अपनी कन्याहै ताय लैके जीतिकै अपने पुरमें जात भये १२ हे राजन् परीक्षित्! नारदके कहे ते साम्ब कूं बँध्यो सुनिकै भयो है क्रोध जिनके ऐसे यादव राजा उग्रसेन के कहे तें कौरवन सूं लड़िबे को उद्यम करत भये १३ कलियुग के पापन के नाश करनवारे जो बलदेवजी हैं सो कौरव यादवन को परस्पर विरोध न होइ यह विचारिकै कवच जिनने पहिरे हथियार बांधे जे यादव हैं तिनें समझाय कै १४ सूर्य की तुल्य है कान्ति जाकी ऐसे रथ में बैठि कै ब्राह्मणन कूं सङ्ग लिये कुलमें वृद्ध हैं तिनकूं सङ्ग लैके जैसे ग्रहणसहित चन्द्रमा गमन करे है ऐसे हस्तिनापुरकूं जात भये १५ बलदेवजी हस्तिनापुर में जाय कै वस्ती के बाहर बगीचा में ठहरि कै कौरवनको अभिप्राय जानिवे के लिये धृतराष्ट्र के पास उद्धवजी कूं भेजत भये १६ उद्धवजी अम्बिका के पुत्र धृतराष्ट्र कूं प्रणाम करिकै भीष्मजी कूं और बाह्लीक सहित द्रोणाचार्य्य कूं

तुरोहयान्॥ एकस्तुसारथिंजघ्ने चिच्छेदान्यःशरासनम् ११ तम्बद्ध्वाविरथीकृत्यकृच्छ्रेणकुरवोयुधि॥ कुमारंस्वस्यकन्याञ्च स्वपुरंजयिनोऽविशन् १२तच्छ्रुत्वानारदोक्तेन राजन्सञ्जातमन्यवः॥कुरून्प्रत्युद्यमञ्चक्रुरुग्रसेनप्रचोदिताः१३सान्त्वयित्वातुतान्रामः सन्नद्धान्वृष्णिपुङ्गवान्॥ नैच्छत्कुरूणांवृष्णीनां कलिंकलिमलापहः १४ जगामहास्तिनपुरं रथेनाऽऽदित्यवर्चसा॥ ब्राह्मणैःकुलवृद्धैश्च वृतश्चन्द्रइवग्रहैः १५ गत्वागजाह्वयंरामो बाह्योपवनमास्थितः॥ उद्धवंप्रेषयामास धृतराष्ट्रंबुभुत्सया। १६ सोऽभिवन्द्याम्बिकापुत्रं भीष्मंद्रोणञ्चबाह्लिकम्॥दुर्योधनञ्चविधिवद्राममागतमब्रवीत् १७ तेऽतिप्रीतास्तमाकर्ण्य प्राप्तंरामंसुहृत्तमम्॥ तमर्चयित्वाऽभिययुःसर्वेमङ्गलपाणयः १८ तंसङ्गम्ययथान्यायं गामर्घ्यंन्यवेदयन्॥तेषांयेतत्प्रभावज्ञाः प्रणेमुःशिरसाबलम् १९ बन्धून्कुशलिनःश्रुत्वा पृष्ट्वाशिवमनामयम् ॥ परस्परमथोरामोबभाषेऽविक्लवंवचः २० उग्रसेनःक्षितीशेशो यद्वआज्ञापयत्प्रभुः॥ तदव्यग्रधियःश्रुत्वा कुरुध्वमाविलम्बितम् २१ यद्यूयं⊛बहवस्त्वेकंजित्वाऽधर्मेणधार्मिकम्॥ अबध्नीताथतन्मृष्ये†बन्धूनामैक्यकाम्यया २२वीर्यशौर्यबलोन्नद्धमात्मशक्तिसमंवचः॥कुरू

दुर्योधन कूं विधिपूर्वक प्रणाम करिकै बलदेवजी आये हैं यह कहत भये १७ बड़े हितकारी बलदेवजी हैं तिनकूं आये सुनिकै अतिप्रसन्न भये ऐसे जे सम्पूर्ण कौरव हैं ते उद्धवजी को पूजन करिकै भेंटन कू हाथ में लैके बलदेवजी के सम्मुख जातभये १८ ते कौरव रीतिपूर्वक बलदेवजीतें मिलिकै गौ और अर्घ्य है ताय देत भये और तिन कौरवन में जे बलदेवजी के प्रभावकूं जाने हैं ते शिर नवाइ कै प्रणाम करत भये १९ समस्त बन्धुन की कुशल श्रवण करि आपुस में कुशल क्षेम पूंछिकै पीछे जाके श्रवण करे तें व्याकुलता होइ ऐसो वचन बलदेवजी कहत भये २० सामर्थ्यवान् पृथ्वी के ईश्वर राजा उग्रसेनने जो आज्ञा तुमकूं करी है ताय एकाग्रबुद्धिसूं श्रवणकरिकै शीघ्रकरो २१ अब राजा उग्रसेनको वचन कहे हैं बहुत जो तुमही तिनने अधर्म करिकै धर्मात्मा बालक कूं बांधि लियो यह जो तुम्हारो अपराध है सो बन्धुनकी आपुस में ऐक्यता रहै विरोध न होय याकारण हमने सहार लियो अब तुम शीघ्र साम्बकूं लायकै अर्पण करो २२ पराक्रम शूरता बलको

⊛ यद्यूयमित्युग्रसेनवाक्यम् ७॥ † मृष्ये सहे अथाशु तमानीय समर्पयतेति शेषः ७॥

भयो और अपनी सामर्थ्य के समान ऐसो जो बलदेवजी को वचन है ताय श्रवण करिकै कोप करिकै कौरव बोलतभये २३ अहो बड़े आश्चर्य की बातहै देखो काल की गति बड़ी दुरत्यय है पावके पहिरिवेकी जूती मुकुट करिकै सेवित जो शिरहै तापै चढ्यो चाहै है २४ इनके यहातें जब तें पृथाकूं व्याहिकै लाये तबतें यादवनतें सम्बन्ध भयो है हमारे सग पलंगपै सोवै हैं संग बैठहैं संग भोजन करे हैं यादव हमने अपनी बराबरि के करिलिये और हमनेही इनकूं राज्यासनदियो है २५ चमर पङ्खा शङ्ख श्वेतछत्र किरीट आसन शय्या ये वस्तु हमारी दीनी यादव भोगकरे हैं २६ जैसे सर्पनकू जो दूध पिवावै ताहीकूं काटे हैं ऐसे देनवारेनकूं उलटे भये ऐसे यादवन कू राज्यकी वस्तु छत्र चामरादिक हैं तिनके देवेतूं पुष्टभये हमारी प्रसन्नता सू बढे अब हमही कूं आज्ञा करतहैं बडे कष्टकी बातहै इनकू लाजहू न आई ऐसे यादव बड़े निर्लज्जहैं २७ भीष्म द्रोण अर्जुन इत्यादि कौरवनके दिये विना वस्तु कूं इन्द्रहू कैसे ग्रहण करै जैसे भेड़ सिंह के मुख

वोबलदेवस्य निशम्योचुःप्रकोपिताः २३ अहोमहच्चित्रमिदं कालगत्यादुरत्यया ॥ आरुरुक्षत्युपानद्वै शिरोमुकुटसेवितम् २४ एतेयौनेनसम्बद्धाःसहश य्यासनाशनाः ॥ वृष्णयस्तुल्यतांनीता अस्मद्दत्तनृपासनाः २५ चामरव्यजनेशङ्खमातपत्रञ्चपाण्डुरम् ॥ किरीटमासनशय्यां भुञ्जन्त्यस्मदुपेक्षया २६ अलंयदूनानरदेवलाञ्छनैर्दातुःप्रतीपैःफणिनामिवामृतम् ॥ येऽस्मत्प्रसादोपचितादियादवाआज्ञापयन्त्यद्यगतत्रपाहत २७ कथमिन्द्रोऽपिकुरुभिर्भीष्मद्रो णार्जुनादिभिः ॥ अदत्तमवरुन्धीत सिंहग्रस्तमिवोरणः २८ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ जन्मबन्धुश्रियोन्नद्धमदास्तेभरतर्षभ ॥ आश्राव्यरामंदुर्वाच्यमसभ्याः पुरमाविशन् २९ दृष्ट्वाकुरूणान्दौःशील्यं श्रुत्वाऽवाच्यानिचाच्युतः ॥ अवोचत्कोपसंरब्धोदुष्प्रेक्ष्यःप्रहसन्मुहुः ३० नूनंनानामदोन्नद्धाःशान्तिंनेच्छन्त्य साधवः ॥ तेषांहिप्रशमोदण्डः पशूनांलगुडोयथा ३१ अहोयदून्सुसंरब्धान्कृष्णञ्चकुपितंशनैः ॥ सान्त्वयित्वाऽहमेतेषां शममिच्छन्निहागतः ३२ तइमे मन्दमतयः कलहाभिरताःखलाः ॥ तंमामवज्ञायमुहुर्दुर्भाषान्मानिनोऽब्रुवन् ३३ नोग्रसेनःकिलविभुर्भोजवृष्ण्यन्धकेश्वरः ॥ शक्रादयोलोकपालायस्यादेशा

की वस्तुकूं कैसे ग्रहण करि सकैहै २८ अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे भरतवंशीनमें श्रेष्ठ राजा परीक्षित् ! श्रेष्ठ कुलमें जन्म बन्धु धन इनसूं बढे हैं मद जिनके ऐसे जे असाधु कौरव हैं ते कहिवे योग्य नहीं ऐसे वचन बलदेवजीकूं सुनायकै पुरमें जातभये २९ कौरवनकी दुष्टता देखि और कहिवे योग्य नहीं ऐसे वचन श्रवण करिकै क्रोधमें भरिकै देखे न जायँ ऐसे बलदेवजी वारंवार हँसिकै बोलतभये ३० नानाप्रकारके मदहैं तिनसूं मर्य्यादा जिनने त्यागिदीनी ऐसे जे असाधु कौरवहैं ते निश्चय शान्ति नहीं चाहे हैं इन दुष्टनके शान्ति करिवे कूं दण्डही है जैसे पशु लट्ठ मारेतेही समझे हैं याप्रकार ३१ बड़ो है क्रोध जिनके ऐसे यादवनकूं हौले हौले समझायकै और क्रोधमें भरे जे श्रीकृष्ण हैं तिनकूं समझायकै इन कौरवनको मिलाप करायवेके निमित्त मैं यहाँ आयो हूं ३२ परन्च मन्द हैं बुद्धि जिनकी कलहप्रिय अभिमानी कौरवहैं ते मेरी अवज्ञा करिकै निन्दितवचन कहत भये ३३ भोज वृष्णि अन्धक ये यादवनके गोत्रहैं तिनके ईश्वर इन्द्रते आदिलैके बड़े

बडे लोकपाल देवता जिनकी आज्ञा वर्त्तें हैं सो कहा कौरवनकूं आज्ञा करिवेकू समर्थ नहीं हैं ३४ जिन श्रीकृष्णचन्द्रने इन्द्रकी सभा पावनसूं खूंदी और देवतानको कल्पवृक्ष लायकै अपने महलके बगीचामें लगायो ते कहा योग्य नहीं हैं ३५ ब्रह्मादिकन की ईश्वरी जो लक्ष्मी है सो साक्षात् जिनके चरणारविन्दको सेवनकरै वे श्रीकृष्णचन्द्र लक्ष्मी के पति सो कहा राजानकी वस्तुनके योग्य नहीं हैं ३६ जिन श्रीकृष्णचन्द्र के चरणारविन्दकी रजहै सो समस्त लोकनके पालन करनवारे जे ब्रह्मादिक तिनके मुकुटन करिके युक्त जे माथे हैं तिनपै धारण करी है और सेवन कर्यो जो गङ्गातीर्थ ताहूकू पवित्र करनवारो है जिनके अंशके अंश जे ब्रह्मा महादेव लक्ष्मी हैं ते और हम सम्पूर्ण बहुत दिन पर्यन्त चरणारविन्द की रेणुकूं माथे पै धारण करे हैं इन श्रीकृष्णचन्द्र कूं राज्यासन कहा पदार्थ है ३७ कौरवनने जो पृथ्वी को टूकदियो है ताय यादवभोगे हैं और हम पांवकी जूती ठहरे कौरव शिर ठहरे ३८ अहो ऐश्वर्य्य करिके मतवारे की तुल्य अभिमानी जे कौरव हैं

नुवर्त्तिनः ३४ सुधर्म्माऽऽक्रम्यतेयेन पारिजातोऽमराङ्घ्रिपः ॥ आनीयभुज्यतेसोऽसौ नकिलाध्यासनार्हणः ३५ यस्यपादयुगंसाक्षाच्छ्रीरुपास्तेऽखिलेश्वरी ॥ सनार्हतिकिलश्रीशोनरदेवपरिच्छदान् ३६ यस्याङ्घ्रिपङ्कजरजोऽखिललोकपालैर्मौल्युत्तमैर्धृतमुपासिततीर्थतीर्थम् ॥ ब्रह्माभवोऽहमपियस्यकलाःकलायाःश्रीश्चोद्वहेमचिरमस्यनृपासनंक्व ३७ भुञ्जतेकुरुभिर्दत्तंभूखण्डंवृष्णयःकिल ॥ उपानहःकिलवयं स्वयंतुकुरवःशिरः ३८ अहोऐश्वर्य्यमत्तानांमत्तानामिवमानिनाम् ॥ असम्बद्धागिरोरूक्षाःकःसहेतानुशासिता ३९ अद्यनिष्कौरवींपृथ्वीं करिष्यामीत्यमर्षितः ॥ गृहीत्वाहलमुत्तस्थौ दहन्निवजगत्त्रयम् ४० लाङ्गलाग्रेण†नगरमुद्विदार्य्यगजाह्वयम् ॥ विचकर्षसगङ्गायांप्रहरिष्यन्नमर्षितः ४१ जलयानमिवाघूर्णं गङ्गायांनगरंपतत् ॥ आकृष्यमाणमालोक्य कौरवाजातसम्भ्रमाः ४२ तमेवशरणंजग्मुः सकुटुम्बाजिजीविषवः⊛ ॥ सलक्ष्मणंपुरस्कृत्य साम्बंप्राञ्जलयःप्रभुम् ४३ रामरामाखिलाधार प्रभावंनविदामते ॥ मूढानांनःकुबुद्धीनां क्षन्तुमर्हस्यतिक्रमम् ४४ स्थित्युत्पत्त्यप्ययानांत्वमेकोहेतुर्निराश्रयः ॥ लोकान्क्रीडनकानीश क्रीडतस्तेवदन्तिहि ४५ त्वमेवमूर्ध्नी

तिनके कर्कश टेढे वचनकूं सुनिके दण्डको देनवारो होयकै ऐसो कौन पुरुषहै जो सहिसकैगो ३९ अब इन कौरवन करिकै रहित पृथ्वी कूं करिदेउंगो या प्रकार भई है असहनता जिनके ऐसे बलदेवजी हलकू ग्रहण करिकै मानों त्रिलोकी कूं भस्म करिदेइंगे ऐसे क्रोध करिकै ठाढे होतभये ४० भई है असहनता जिनके ऐसे बलदेवजी हलके अग्रभाग ते हस्तिनापुर कूं उखारिकै नाश करिवे के लिये गङ्गामें खैंचत भये ४१ नौकाकी तुल्य भ्रमण करत गङ्गाजी में गिरयो जाय ऐसे नगरकूं देखिकै भयो है भ्रम जिनके ऐसे कौरव लक्ष्मणासहित जो सांब है ताय आगे करिकै हाथ जोरिकै कुटुम्बसहित जीवनकी इच्छा करिकै समर्थ जे बलदेवजी हैं तिनकी शरण जातभये ४२।४३ हे राम ! हे राम ! हे सबके आश्रय ! तुम्हारे प्रभावकूं नहीं जानें जे हम मूढ कुबुद्धि हैं तिनके ऊपर तुम क्षमा करिवे योग्यहौ ४४ स्थिति उत्पत्ति नाश इनके तुम एक निराश्रय कारणहौ हे ईश ! क्रीडा करो जो तुमहौ तिन तुम्हारे लोकनकूं खिलौना कहे हैं ४५ हे अनन्त ! हे सहस्रमूर्द्धन् अर्थात् हजार

† लाङ्गलाग्रेण दलितं प्राकारमूले नितान्तं उद्विदार्य्य उत्पाट्य ५ ॥ ⊛ जिजीविषवः जीवितुमिच्छवः ६ ॥

हैं मस्तक जिनके ! ऐसे जे तुमहौ सो या पृथ्वीमण्डल कूं लीला करिकै मस्तकपै धारण करो हौ अन्त समय समस्त विश्वकूं उदरमें धरिकै शेषशय्या पै शयनकरो हौ सो अद्वितीय ब्रह्म तुमहौ ४६ हे भगवन् ! सत्त्वगुण कूं धारण करो जो तुम हौ तिनको कोप सबकी शिक्षा देवेके लिये है द्वेप करिके मत्सरता करिकै नहीं है हे भगवन् ! विश्वकी स्थितिके निमित्त और पालन करिवे के लिये कोप को तात्पर्य्य है ४७ हे समस्त प्राणीन के आत्मा ! हे सम्पूर्ण शक्ति के धारण करनवारे ! तुमकूं नमस्कारहै हे विश्व के धारण करनवारे ! तुम्हारी हम शरण आये हैं ४८ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कांपे हैं स्थान जिनके उद्वेगयुक्त शरण आये ऐसे जे कौरवहैं तिनने प्रसन्नकरे तब बलदेवजी प्रसन्न होयकै मति भय करो या प्रकार अभयदान करतभये ४६ राजा दुर्य्योधन अपनी कन्याके दाइजे में साठि साठि वर्ष की अवस्था के बारह हजार हाथी और बारह हजार घोड़ा देतभयो ५० सुवर्ण को साज जिनपै पर्यो सूर्य्य कैसो है चमचमाहट जिनको ऐसे छः हजार रथ देत

दमनन्तलीलया भूमण्डलंबिभर्षिसहस्रमूर्द्धन् ॥ अन्तेचयःस्वात्मनिरुद्धविश्वःशेषेऽद्वितीयःपरिशिष्यमाणः ४६ कोप✽स्तेऽखिलशिक्षार्थं नद्वेषान्नच मत्सरात् ॥ बिभ्रतोभगवन्सत्त्वंस्थितिपालनतत्परः ४७ नमस्तेसर्व्वभूतात्मन् सर्व्वशक्तिधराव्यय ॥ विश्वकर्म्मन्नमस्तेऽस्तु त्वां†वयंशरणंगताः ४८ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंप्रपन्नैःसंविग्नैर्वेपमानायनैर्बलः ॥ प्रसादितःसुप्रसन्नोमाभैष्टेत्यभयंददौ ४६ दुर्य्योधनःपारिबर्हंकुञ्जरान्षष्टिहायनान् ॥ ददौचद्वादश शतान्ययुतानितुरङ्गमान् ५० रथानांषट्सहस्राणिरौक्माणांसूर्य्यवर्चसाम् ॥ दासीनांनिष्ककण्ठीनांसहस्रंदुहितृवत्सलः ५१ प्रतिगृह्यतुतत्सर्व्वं भगवान् सात्वतर्षभः ॥ ससुतःसस्नुषःप्रागात्सुहृद्भिरभिनन्दितः ५२ ततःप्रविष्टःस्वपुरंहलायुधः समेत्यबन्धूननुरक्तचेतसः ॥ शशंससर्व्वंयदुपुङ्गवानां मध्येसभायां कुरुपुस्वचेष्टितम् ५३ अद्यापिचपुरंह्येतत्सूचयद्रामविक्रमम् ॥ समुन्नतंदाक्षिणतोगङ्गायामनुदृश्यते ५४ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धे उत्तरार्द्धेहास्तिनपुरकर्षणरूपसङ्कर्षणविजयोनामाष्टषष्टितमोऽध्यायः ६८ ॥ ✽ ॥ ✽ ॥ ✽ ॥

भयो और पुत्रीपै है प्यार जाको ऐसो दुर्य्योधन धुकधुकी हैं कण्ठमें जिनके ऐसी हजारदासी देत भयो ५१ यादवन में श्रेष्ठ जो भगवान् बलदेव हैं सो सम्पूर्ण दाइजे कूं ग्रहण करिकै बहू बेटाकू सङ्ग लैके कौरवन को अभिवादन ग्रहण करिकै आवत भये ५२ कौरवन ने विदा करे ता पीछे हल है हथियार जिनको ऐसे बलदेवजी अपने पुरमें आय कै स्नेह भरे हैं चित्त जिनके ऐसे बन्धुन सूं मिलि कै उत्तम यादवन की सभा में बैठि कै कौरवन तें जे जे बातें करी ते ते सब कहतभये ५३ अब पर्य्यन्त हस्तिनापुर बलदेवजी के पराक्रम कूं सूचन करत दक्षिणदिशा की ओर तें गङ्गाजी में झुंक्यो दिखाई देत है ५४ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेसङ्कर्षणविजयोनामाऽष्टषष्टितमोऽध्यायः ६८ ॥ ✽ ॥ ✽ ॥ ✽ ॥

✽ कोपइतिपाठान्तरेसम्बोधनम् १ ॥ †त्वामितिसम्बोधनम् २ ॥

( एकोनसप्ततितमेऽध्याये इत्थं प्रतिमन्दिरम् ॥ कृष्णं स्यनारदोऽद्राक्षीद्विस्मितोऽगात्ततः स्तुवन् १ उनहत्तरवें अध्याय में नारदजी कृष्णजी को प्रत्येक मन्दिर की गार्हस्थ्य देखकर विस्मययुक्त होकर स्तुति करते हुये चले जाते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! नरकासुर कूं मार्यो सुनिकै तैसेही अकेले श्रीकृष्णचन्द्र ने बहुत स्त्री व्याही यह बात सुनिकै देखिबे की इच्छा जिनके भई ऐसे नारदजी द्वारकापुरी में आवत भये १ कैसे नारद हैं यह बड़ो आश्चर्य है कि एक देह तें एक संग न्यारे न्यारे घरन में सोलहहजार स्त्रीन कूं एक संग व्याहत भये २ या प्रकार उत्कण्ठा जिनके भई हैं अब द्वारकापुरी को वर्णन करे हैं फूले जे उद्यान अर्थात् विना लगाये वन और उपवन अर्थात् बस्ती के समीप लगाये भये बगीचा तिनमें पक्षी भौंरा जो बोले है तिनको शोर जामें होयरह्यो है ३ फूले जे इन्दीवर अम्भोज कह्लार कुमुद उत्पल ये कमलन के भेद हैं तिन करिकै व्याप्त ऐसे जे सरोवर हैं तिनमें उच्चस्वर करिकै हंस सारस जे बोले हैं तिनको शोर

श्रीशुक उवाच ॥ नरकं निहतं श्रुत्वा तथोद्वाहं च योषिताम् ॥ कृष्णेनैकेन बह्वीनां तद्दिदृक्षुः स्म नारदः १ चित्रं बतैतदेकेन वपुषा युगपत्पृथक् ॥ गृहेषु द्व्यष्टसाहस्रं स्त्रिय एक उदावहत् २ इत्युत्सुको द्वारवतीं देवर्षिर्द्रष्टुमागमत् ॥ पुष्पितोपवनारामद्विजालिकुलनादिताम् ३ उत्फुल्लेन्दीवराम्भोजकह्लारकुमुदोत्पलैः ॥ छुरितेषु सरस्सूच्चैः कूजितां हंससारसैः ४ प्रासादलक्षैर्नवभिर्जुष्टां स्फाटिकराजतैः ॥ महामरकतप्रख्यैः स्वर्णरत्नपरिच्छदैः ५ विभक्तरथ्यापथचत्वरापणैः शालासभाभी रुचिरां सुरालयैः ॥ संसिक्तमार्गाङ्गणवीथिदेहलीं पतत्पताकाध्वजवारितातपाम् ६ तस्यामन्तःपुरं श्रीमदर्चितं सर्वधिष्ण्यपैः ॥ हरेः स्वकौशलं यत्र त्वष्ट्रा कार्त्स्न्येन दर्शितम् ७ तत्र षोडशभिः सद्म सहस्रैः समलङ्कृतम् ॥ विवेशैकतमं शौरेः पत्नीनां भवनं महत् ८ विष्टब्धं विद्रुमस्तम्भैर्वैदूर्यफलकोत्तमैः ॥ इन्द्रनीलमयैः कुड्यैर्जगत्या चाहतत्विषा ९ वितानैर्निर्मितैस्त्वष्ट्रा मुक्तादामविलम्बिभिः ॥ दान्तैरासनपर्यङ्कैर्मण्युत्तमपरिष्कृतैः १० दासीभि

जामें होयरह्यो है ४ स्फटिकमणि चांदी और महामरकतमणिन करिकै प्रकाशमान सुवर्ण की रत्नन की सामग्री जिनमें धरी ऐसे नवलाख जामें महल बने हैं ५ न्यारे न्यारे बने जे राजमार्ग और गली कूचा बाजार तिन करिकै और शाला सभा देवतानके मन्दिर बने हैं तिन करिकै शोभायमान द्वारका है छिरकाव जिनमें होयरह्यो ऐसे मार्ग आँगन गली देहरी जामें बनी हैं छोटी छोटी पताका जिनमें फहरायँ ऐसी बड़ी बड़ी ध्वजा हैं तिनसूं धूप जिनमें नहीं आवै है ६ या द्वारकापुरीमें सम्पूर्ण लोकपाल जाकी पूजा करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को अन्तःपुर है ता अन्तःपुरकी रचना में विश्वकर्मा ने सम्पूर्ण अपनी चतुराई दिखाई है ७ सोलहहजार महलन करिकै शोभायमान अन्तःपुर है तामें श्रीकृष्णचन्द्र की रानीनके जे भवन हैं तिनमें तें एक भवन में नारदजी जातभये ८ कैसे भवन में गये हैं ताको वर्णन करे हैं मूंगान के खम्भ जामें लगे हैं और वैदूर्य मणिके फलकोत्तम अर्थात् खम्भघरन की चौकी बनी हैं इन्द्रनीलमणि की भीति बनी हैं नहीं गई है शोभा जाकी ऐसी जहाँ भूमि बनी है ९ मोतन की झालरि जिनमें लगी ऐसे विश्वकर्मा ने बनाये जे चँदोवा हैं तिन करिकै यह भवन शोभायमान है मणि जिनमें लगी तिनसूं शोभायमान ऐसे हाथी-

दाँत के चौकी और पलंग बिछे हैं तिन करिकै शोभायमान है १० धुकधुकी जिनके कण्ठ में सुन्दर वस्त्रन कूं पहिरे ऐसी जे दासी हैं तिन करिकै शोभायमान है जामा पगड़ी पटुका मणिन के कुण्डल पहिरे ऐसे जे पुरुष हैं तिन करिकै शोभायमान है ११ हे राजन् परीक्षित्! रत्नन के दीपन की जो पंक्ति लगि रही हैं तिनके प्रकाश करिके अन्धकार जा भवन में तें दूरि भयो और वा भवन के भीतर अगर की जो धूप दीनी ताको धुआँ जाली झरोखान में होय के निकसे ताय देखि कैं मानों बादर आये हैं यह जानि कैं मोर शब्द कूं करिकै भवन के चित्र विचित्र छज्जेन के ऊपर नृत्य करें हैं १२ ता महल में अपनी बराबरि के गुण रूप अवस्था गहने जिनके ऐसी हजार दासीनकूं सङ्ग लैके सर्व्वकाल सुवर्णकी डांडी को चमर पखा लैके यादवन के पति जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके ऊपर ढोरे ऐसी जो श्री रुक्मिणी हैं ता सहित श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन नारदजी करत भये १३ समस्त धर्म्म के जाननवारेन में श्रेष्ठ जे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र ते नारदजी कूं देखि कै रुक्मिणी सहित

निष्ककण्ठीभिः सुवासोभिरलङ्कृतम् ॥ पुम्भिःसकञ्चुकोष्णीषसुवस्त्रमणिकुण्डलैः ११ रत्नप्रदीपनिकरद्युतिभिर्निरस्तध्वान्तंविचित्रवलभीषुशिखण्डिनो ऽङ्ग ॥ नृत्यन्तियत्रविहितागुरुधूपमक्षैर्निर्यान्तमीक्ष्यघनबुद्धयउन्नदन्तः १२ तस्मिन्समानगुणरूपवयःसुवेषदासीसहस्रयुतयाऽनुसवंगृहिण्या ॥ विप्रोद दर्शचमरव्यजनेनरुक्मदण्डेनसात्वतपतिंपरिवीजयन्त्या १३ तंसन्निरीक्ष्यभगवान्सहसोत्थितः श्रीपर्य्यङ्कतःसकलधर्म्मभृतांवरिष्ठः ॥ आनम्यपादयुग लंशिरसाकिरीटजुष्टेनसाञ्जलिरवीविशदासनेस्वे १४ तस्यावनिज्यचरणौतदपःस्वमूर्द्ध्ना बिभ्रज्जगद्गुरुतरोऽपिसतांपतिर्हि ॥ ब्रह्मण्यदेवइतियद्गुणना मयुक्तं तस्यैवयच्चरणशौचमशेषतीर्थम् १५ सम्पूज्यदेवऋषिवर्य्यमृषिःपुराणोनारायणोनरसखोविधिनोदितेन ॥ वाण्याऽभिभाष्यमितयाऽमृतमिष्टयातं प्राहप्रभोभगवतेकरवामहेकिम् १६ ॥ नारदउवाच ॥ नैवाऽद्भुतंत्वयिविभोऽखिललोकनाथमैत्रीजनेषु सकलेषुदमःखलानाम् ॥ निःश्रेयसायहिजगत्स्थिति रक्षणाभ्यां स्वैरावतारउरुगायविदामसुष्ठु १७ दृष्टंतवाङ्घ्रियुगलंजनतापवर्गंब्रह्मादिभिर्हृदिविचिन्त्यमगाधबोधैः ॥ संसारकूपपतितोत्तरणावलम्बंध्यायंश्च

पलंगपै तें शीघ्र उठिकै किरीटयुक्त शोभायमान जो शिर है तासूं चरणन में नमस्कार करिकै हाथ जोरिकै अपने आसनपै बैठतभये १४ जगत्के अतिशय करिकै गुरु साधुनके रक्षक ऐसे श्रीकृष्ण-चन्द्र हैं सो नारदजी के चरण धोइके चरणारविन्द को धोवन जल है ताय अपने माथेपै चढ़ावत भये जिन श्रीकृष्णचन्द्र को चरणोदक गङ्गा सबकूं पवित्र करै है तिनमें ब्रह्मण्यदेव यह गुणयुक्त नाम ज्यों को त्यों बनो है १५ नर हैं सखा जिनको ऐसे ऋषिन में श्रेष्ठ नारायण नारदजी हैं तिनको शास्त्रोक्तविधिपूर्व्वक पूजन करिकै अमृत की तुल्य प्रमाणीभूत मधुरवाणी करिकै सम्भाषण करतभये कि नारदजी आप आये बड़ो मङ्गलभयो हे समर्थ भगवान्! हम तुम्हारो कहा पूजन करैं यह कहतभये १६ अब नारदजी कहै हैं हे समर्थ! सब जीवन ते मित्रता करौ हौ और दुष्टन कूं दण्ड देत हौ ऐसे समस्त लोकनके नाथ जो तुम हौ तिनमें आश्चर्य नहीं है बहुतप्रकार गायबे में आवो जगत् की स्थिति और रक्षासहित कल्याण करिबेके लिये अपनी इच्छापूर्वक अवतार लेतहौ यह मैं भले प्रकार जानूं हूं दुष्टनकूं दण्ड देनो और साधुन को सत्कार करनो यह तुम कूं योग्य है १७ जननकूं मोक्ष को देनवारो चरणकमल है ताकूं बड़ो है ज्ञान जिनके ऐसे ब्रह्मादिक देवता हृदयमें ध्यान करैं

संसाररूप कुवां में डूबो जो जीव है ताकूं निकासिबे को आश्रय ऐसो तुम्हारे चरणारविन्दको दर्शन करयो जैसे सुधि रही आवै तैसे चरणारविन्द को ध्यान करत में विचरूं यह अनुग्रह मेरे ऊपर करो १८ हे राजन् परीक्षित्! योगेश्वर जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी योगमाया जानिबे के लिये श्रीकृष्णचन्द्र की और रानी है ताके महल में जात भये १९ ता महल मेंभी प्यारी सत्यभामा के सङ्ग और उद्धवजी के सङ्ग चौपरि खेलें जे श्रीकृष्णचन्द्र तिनें नारदजी देखत भये परम भक्तिपूर्व्वक उठिकै आसन बिछाय कै अर्घ्य दैकै पूजन करत भये २० तुम कब आये या प्रकार अज्ञानी की तुल्य श्रीकृष्णचन्द्र नारदजीते पूंछत भये पूर्ण जो तुम हौ तिनको हम अपूर्ण कहा पूजन करैं २१ हे ब्रह्मन्! हम पूर्ण नहींहै तथापि हम तें कछु कहौ हमारो यह जन्म है ताय सार्थक करो नारदजी आश्चर्य मानि कै वहां तें उठिकै और मन्दिर में जात भये २२ ता महल में भी छोटे २ बालकन कूं खिलावें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं देखत भये ता पीछे और महल में जायकै देखें

राम्यनुगृहाणयथास्मृतिःस्यात् १८ ततोऽन्यदाविशद्गेहं कृष्णपत्न्याःसनारदः ॥ योगेश्वरेश्वरस्याङ्गयोगमायाविवित्सया १९ दीव्यन्तमक्षैस्तत्रापि प्रिययाचोद्धवेनच॥पूजितःपरयाभक्त्या प्रत्युत्थानासनादिभिः २० पृष्टश्चाविदुषेवाऽसौ कदायातोभवानिति ॥ क्रियतेकिंनुपूर्णानामपूर्णैरस्मदादिभिः २१ अथापिब्रूहिनोब्रह्मञ्जन्मैतच्छोभनंकुरु ॥ सतुविस्मितउत्थाय तूष्णीमन्यदगाद्गृहम् २२ तत्राप्यचष्टगोविन्दंलालयन्तंसुताञ्छिशून् ॥ ततोऽन्यस्मिन्गृहेऽपश्यन्मज्जनायकृतोद्यमम् २३ जुह्वन्तंचवितानाग्नीन् यजन्तंपञ्चभिर्मखैः ॥ भोजयन्तंद्विजान्क्वापि भुञ्जानमवशेषितम् २४ क्वापिसन्ध्यामुपासीनं जपन्तंब्रह्मवाग्यतम् ॥ एकत्रचासिचर्मभ्याञ्चरन्तमसिवर्त्मसु २५ अश्वैर्गजैरथैःक्वापि विचरन्तंगदाग्रजम्॥ क्वचिच्छयानंपर्यङ्केस्तूयमानञ्चवन्दिभिः २६ मन्त्रयन्तंचकस्मिंश्चिन्मन्त्रिभिश्चोद्धवादिभिः ॥ जलक्रीडारतंक्वापिवारमुख्याऽबलावृतम् २७ कुत्रचिद्द्विजमुख्येभ्योददतंगाःस्वलङ्कृताः॥ इतिहासपुराणानि शृण्वन्तंमङ्गलानिच २८ हसन्तंहास्यकथया कदाचित्प्रिययागृहे ॥ क्वापिधर्मंसेवमानमर्थकामौचकुत्रचित् २९ ध्यायन्तमेकमासीनं

तो स्नान को उपाय करे हैं २३ काहू महलमें श्रीकृष्णचन्द्र अग्निमें अग्निहोत्र करै हैं और महल में पञ्चयज्ञ करे है काहू महल में ब्राह्मणन कूं भोजन कराय कै ब्राह्मणनको बच्यो जो प्रसाद ताय आप भोजन करे हैं या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २४ काहू महलमें सन्ध्योपासन करै है और कहूं मौन होयकै गायत्री जपै हैं एक महल में ढाल तलवार लैकै फिरै हैं या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन करतभये २५ काहू महलमें घोड़ान पै हाथीन पै रथन पै चढ़िकै डोलै हैं और काहू महलमें पलंगपै सोवें बन्दीजन जिनकी स्तुतिकरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २६ काहू महल में उद्धवादिक मन्त्रिन के सङ्ग सलाह करत देखे और काहू महल में श्रेष्ठ स्त्रियों के सङ्ग जल में विहार करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये २७ काहू महल में शृङ्गार करिकै गौवन कूं ब्राह्मणन के अर्थ देहैं और काहू महलमें इतिहास पुराण मङ्गलरूपी वाक्य श्रवण करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करतभये २८ काहू महल में हांसीकी बात कहिकै प्यारी के सङ्ग श्रीकृष्णचन्द्र हँसे हैं और काहू महल में अपने धर्म को सेवन करेहैं काहू महलमें अर्थ और कामकूं सम्पादन करेहैं २९ काहू महल में माया सूं अतीत जो परब्रह्महै ताको

एक आसन पै बैठिकै ध्यान करे हैं और काहू महलमें काम भोग पूजन इन करिकै गुरुनकी शुश्रूषा करे हैं ३० काहू महल में काहू सों विरोध की बात करे हैं और काहू महल में मिलाप की बात करे हैं और काहू महल में बलदेवजी के सङ्ग साधुन कूं सुख होइ यह विचार करे हैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करत भये ३१ काहू महल में पुत्रनको समय पै सदृश स्त्रीन कूं देखिके विवाह करे हैं और कहूं अपनी कन्या कूं सदृश वर देखिकै द्रव्यन करिकै विवाह करे है ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कू देखत भये ३२ काहू महल में कन्यान कूं जमाइन कूं विदा करे हैं और काहू महल में पुत्रन कूं सुसरारि भेजिकै उनकी स्त्रीन कू बुलावे हैं या प्रकार योगेश्वरन के ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र के सन्तानन के बड़े उत्सव देखिकै लोक आश्चर्य्य कूं प्राप्त होत भये ३३ काहू महल में बड़े यज्ञन करिकै अपनी कला जे देवता हैं तिनको पूजन करे हैं और काहू महल में अमुक रस्तामें कुंआ बनवावो बाग लगावो नवीन मन्दिर बनवावो या प्रकार धर्म्म कूं करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं नारदजी देखत

पुरुषंप्रकृतेःपरम् ॥ शुश्रूषन्तंगुरून्क्वापि कामैर्भोगैःसपर्य्यया ३० कुर्वन्तंविग्रहंकैश्चित्सन्धिंचान्यत्रकेशवम् ॥ कुत्रापिसहरामेण चिन्तयन्तंसतांशिवम् ३१ पुत्राणांदुहितॄणाञ्च कालेविध्युपयापनम् ॥ दारैर्वरैस्तत्सदृशैःकल्पयन्तंविभूतिभिः ३२ प्रस्थापनोपानयनैरपत्यानांमहोत्सवान् ॥ वीक्ष्ययोगेश्वरेशस्य येषांलोकाविसिस्मिरे ३३ यजन्तंसकलान्देवान् क्वापिक्रतुभिरूर्जितैः ॥ पूर्त्तयन्तंक्वचिद्धर्मं कूपाराममठादिभिः ३४ चरन्तंमृगयांक्वापि हयमारुह्यसैन्धवम् ॥ घ्नन्तंततःपशून्मेध्यान्परीतंयदुपुङ्गवैः ३५ अव्यक्तलिङ्गंप्रकृतिष्वन्तःपुरगृहादिषु ॥ क्वचिच्चरन्तंयोगेशं तत्तद्भावबुभुत्सया ३६ अथोवाचहृषीकेशं नारदःप्रहसन्निव ॥ योगमायोदयंवीक्ष्य मानुषीमीयुषोगतिम् ३७ विदामयोगमायास्ते दुर्दर्शाअपिमायिनाम् ॥ योगेश्वरात्मन्निर्भाता भवत्पादनिषेवया ३८ अनुजानीहिमांदेव लोकांस्तेयशसाप्लुतान् ॥ पर्य्यटामितवोद्गायल्लीलाभुवनपावनीम् ३९ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ब्रह्मन्धर्मस्यवक्ताऽहं कर्त्तातदनुमोदिता ॥ तच्छिक्षयँल्लोकमिममास्थितःपुत्रमाखिद ४० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्याचरन्तंसद्धर्मान् पावनान्गृहमेधिनाम् ॥ तमेवसर्वगेहेषु सन्तमेक

भये ३४ काहू महल में तें सिन्धु देशके घोड़ा पै चढ़िकै यादवन कूं संग लैके शिकार खेलिवे के लिये जाय हैं तहां विचित्र विचित्र पशूनकूं मारें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखत भये ३५ काहू महलमें अपनो रूप छिपाय कै अन्तःपुरके भीतर जे गृहादिक है तिनमें जो प्रजा हैं ताको अभिप्राय जानिवेके लिये विचरैं ऐसे योगेश्वर श्रीकृष्णचन्द्र है तिनैं देखत भये ३६ मनुष्यन की जाति कूं प्राप्तभये ऐसे जे श्रीकृष्णचन्द्र है तिनकी योगमाया को वैभव है ताय देखिकै सम्पूर्ण लीलान के देखे पीछे नारदजी हँसिकै बोलतभये ३७ हे योगेश्वर ! तुम्हारे चरणारविन्द की सेवा करिकै मेरे मन में प्रकाशी ऐसी जो तुम्हारी योगमाया है ताय हम केवल जाने हैं और तुम्हारो जो सत्यरूप है ताय नहीं जाने हैं ३८ हे देव ! तुम्हारो यश जिनमें फैलि रह्यो समस्त लोकनके पवित्र करनवारी जे तुम्हारी लीला हैं तिनमें गावत विचरूं यह आज्ञा तुम मोकूं देउ या प्रकार नारदजी कहतभये ३९ अब श्रीभगवान् कृष्णचन्द्र बोले हे ब्रह्मन् ! मैं धर्म को कहनवारो हूं औरकूं धर्म्मकर्त्ता देखिकै प्रशंसा करूं हूं ता कारण लोकन कूं सिखाइवे के लिये कर्म करूं हूं हे पुत्र ! तू अपने मनमें खेद मति करै ४० अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार गृहस्थ पुरुषनके पवित्र

करनवारे श्रेष्ठ धर्म्मन कूं करैं ऐसे अकेले श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनेंही समस्त घरन में नारदजी देखतभये ४१ अनन्त है पराक्रम जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र की योगमाया को बड़ो उदयहै ताय वारंवार देखिकै भयो है कौतुक जिनके ऐसे नारदजी आश्चर्य्य मानतभये ४२ या प्रकार अर्थ काम धर्म्म इनमें श्रद्धायुक्त हैं मन जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र ने भले प्रकार पूजन जिनको करयो ऐसे नारदजी प्रसन्नतापूर्व्वक श्रीकृष्णचन्द्रको मनमें स्मरण करत जातभये ४३ या प्रकार मनुष्यनके मार्ग में वर्तें समस्त जीवन के कल्याण करिवे के निमित्त ग्रहण करी है अनेक मूर्त्ति जिनने ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सोलह हजार श्रेष्ठ स्त्रीनके वीचमें लाजभरी स्नेहकी चितवनि हँसनि तिनसूं सेवितहोयकै रमण करतभये ४४ हे राजन् परीक्षित् ! विश्वकी प्रलय और उत्पत्तिके कारण ऐसे जे हरि भगवान् हैं तिनके और से जे वने नहीं ऐसे जे असाधारण कर्म्म हैं तिनें या संसारमें जे पुरुष गावे हैं अथवा श्रवणकरैं बड़ाई करैं उन पुरुषनको मोक्षके देननारे जे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिन में भक्ति होइहै ४५ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णगार्हस्थ्यदर्शनंनामैकोनसप्ततितमोऽध्यायः ६९ ॥ * ॥ * ॥ ॥

न्ददर्शह ४१ कृष्णस्यानन्तवीर्यस्य योगमायामहोदयम् ॥ मुहुर्दृष्ट्वाऋषिरभूद्विस्मितोजातकौतुकः ४२ इत्यर्थकामधर्म्मेषु कृष्णेनश्रद्धितात्मना ॥ सम्य क्सभाजितःप्रीतस्तमेवानुस्मरन्ययौ ४३ एवंमनुष्यपदवीमनुवर्त्तमानोनारायणोऽखिलभवायगृहीतशक्तिः ॥ रेमेऽङ्गषोडशसहस्रवराङ्गनानां सव्रीडसौ हृदनिरीक्षणहासजुष्टः ४४ यानीहविश्वविलयोद्भववृत्तिहेतुः कर्माण्यनन्यविषयाणिहरिश्चकार ॥ यस्त्वङ्गगायतिशृणोत्यनुमोदतेवा भक्तिर्भवेद्भगवति ह्यपवर्गमार्गे ४५ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णगार्हस्थ्यदर्शनंनामैकोनसप्ततितमोऽध्यायः ६९ ॥ ⊛ ॥ ⊛ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथोषस्युपवृत्तायां कुक्कुटान्कूजतोऽशपन् ॥ गृहीतकण्ठ्यःपतिभिर्माधव्योविरहातुराः १ वयांस्यरूरुवन्कृष्णंबोधयन्तीववन्दिनः ॥ गायत्स्वलिष्वनिद्राणि मन्दारवनवायुभिः २ मुहूर्त्तंतन्तुवैदर्भी नामृष्यदतिशोभनम् ॥ परिरम्भणविश्लेषात्प्रियबाह्वन्तरङ्गता ३ ब्राह्मेमुहूर्त्तउत्थाय वार्यु

( ततस्तुसप्ततितमेकृष्णस्याह्निककर्म्मणि ॥ दूतनारदयोःकार्य्येकार्य्यमन्त्रविचारणम् ? जगन्मङ्गलचारित्रमाह्निकंजगदीशितुः ॥ नारदेनकचित्किञ्चिद्दृष्टमाहयथाक्रमम् २ सत्तरवें अध्यायमें कृष्ण जीके दिनके कर्म्म में दूत और नारदजी के कार्य्य में सलाह करनी योग्यहै यह वर्णनहै १ संसारके स्वामी कृष्णजी के संसारके मङ्गल दिनके चरित्र नारदजी कवहूं कुछ देखतभये तिनको क्रमसूं कहते भये २ ) अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने ग्रहणकरे हैं कण्ठ जिनके ऐसी जे श्रीकृष्णचन्द्रकी रानी हैं ते मातःकाल होत आयो तब मुरगा वोले तिनें विरहमें व्याकुल होयकै कोशति भई कि अरे अभागे अवहीं ते तुम वोले श्रीकृष्णचन्द्र मातःकाल जानिकै उठेंगे १ मातःसमय गई है निद्रा जिनकी ऐसे पक्षी वोलतभये और कल्पवृक्षकी पवन सूंघिके भौंरा गूंजतभये सो मानों श्रीकृष्णचन्द्र कूं वन्दीजन गावे हैं २ प्यारे श्रीकृष्णचन्द्र की भुजान के वीचमें प्राप्तभई ऐसी जो विदर्भदेश के राजाकी पुत्री रुक्मिणी है सो आलिङ्गन को जो वियोगहै ताय देखिकै अतिसुन्दर जो मातःकाल है ताय नहीं सहतिभई ३ प्रसन्न हैं इन्द्रिय जिनकी ऐसे मधुवंशोत्पन्न श्रीकृष्णचन्द्र ब्राह्म मुहूर्त्त अर्थात् सूर्योदय तें दो घड़ी पहिले उठिकै जल

कौ आचमन करिकै माया तें परे जो अपनो स्वरूप है ताको ध्यान करतभये ४ कैसे स्वरूप को ध्यानकरो ताको वर्णन करे हैं एक अखण्ड स्वयंज्योति स्वरूप उपाधिरहित अविनाशी सर्व्वकाल अविद्यारहित ब्रह्म जाको नाम या विश्व की उत्पत्ति और नाश इनको कारण अपनी शक्ति करिकै लखिवे में आवै ऐसो सत्तामात्र आनन्दरूपहैं ५ ध्यानकरे पीछे निर्म्मल जलमें विधिपूर्व्वक स्नान जिनने कस्यो ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र धोती उपरनाकूं पहिरिके सन्ध्योपासनादि जे कर्म्म और अग्निहोत्र इनकूं करिकै मौन होयकै गायत्री जप करतभये ६ उदयभयो जो सूर्य्य है ताय अर्घदैके अपने अंश जे देवता ऋषि पितृहैं तिनको तर्पण करिकै ज्ञानवान् श्रीकृष्णचन्द्र ब्राह्मणन को पूजन करतभये ७ सुवर्ण सूं सींग जिनके मढे बड़ी सूधी मोतिनकी माला जिनके परी दूधदेईं एकवारकी ब्यानी बछरा जिनके संग सुन्दर वस्त्रनकी झूलें ओढे ८ रूपे सूं खुरनके अग्रभाग जिनके मढ़े ऐसीं गौ एक एक महलमें तें प्रतिदिन शोभायमान सत्पात्र जे ब्राह्मण हैं तिनकूं रेशमी वस्त्र मृगछाला और

पस्पृश्यमाधवः ॥ दध्यौप्रसन्नकरणआत्मानंतमसःपरम् ४ एकंस्वयंज्योतिरनन्यमव्ययं स्वसंस्थयानित्यनिरस्तकल्मषम् ॥ ब्रह्माख्यमस्योद्भवनाशहेतु भिःस्वशक्तिभिर्लक्षितभावनिर्वृतिम्५ अथाप्लुतोऽम्भस्यमलेयथाविधिक्रियाकलापंपरिधायवाससी॥ चकारसन्ध्योपगमादिसत्तमोहुतानलोब्रह्मजजापवा ग्यतः ६ उपस्थायार्कमुद्यन्तंतर्पयित्वाऽऽत्मनःकलाः॥ देवानृषीन्पितॄन्वृद्धान्विप्रानभ्यर्च्यचात्मवान् ७ धेनूनांरुक्मशृङ्गीणां साध्वीनांमौक्तिकस्रजाम्॥ पयस्विनीनांगृष्टीनांसवत्सानांसुवाससाम् ८ ददौरूप्यखुराग्राणां क्षौमाजिनतिलैःसह ॥ अलङ्कृतेभ्योविप्रेभ्योबद्धंबद्धं+दिनेदिने ९ गोविप्रदेवतावृद्धगु रून्भूतानिसर्व्वशः॥ नमस्कृत्याऽऽत्मसंभूतीर्मङ्गलानिसमस्पृशत् १० आत्मानंभूषयामासनरलोकविभूषणम्॥वासोभिर्भूषणैःस्वीयैर्दिव्यस्रगनुलेपनैः ११ अवेक्ष्याज्यंतथाऽऽदर्शंगोवृषद्विजदेवताः॥कामांश्चसर्व्ववर्णानांपौरान्तःपुरचारिणाम्॥प्रदाप्यप्रकृतीःकामैःप्रतोष्यप्रत्यनन्दत १२ संविभज्याग्रतोविप्रान्

तिल इनसहित दान करतभये ९ अपनी विभूति जे गौ ब्राह्मण देवता वृद्ध गुरु हैं तिनें नमस्कार करिकै मङ्गलवस्तु जे कपिला तें आदिलैकै गौ हैं तिनको स्पर्श करतभये १० नरलोक कूं भूषणरूप जो अपनी आत्मा है ताय वस्त्रनसूं और दिव्यमाला अरगजा चन्दन इत्यादिकन सूं शोभायमान करतभये ११ घृतमें मुखारविन्द कू देखिकै तैसेही दर्पण में देखिके गौ बैल ब्राह्मण देवता इनको दर्शन करिकै पुरके अन्तःपुरके रहनवारे जे सर्व्व वर्णहैं तिनकी मनोवाञ्छित जे कामना हैं तिनकूं दैकै और प्रधान दीवानहैं तिनें कामनासूं सन्तुष्ट करिके आनन्दकू पावतभये और माला बीरी चन्दन अरगजा इनें प्रथम ब्राह्मणन कूं दैके सुहृदन कूं दैकै प्रधान दीवान कूं दैकै आप अङ्गीकार करतभये यामें गृहस्थन को धर्म्म दिखायो अर्थात् गृहस्थनको ऐसो चाहिये जो सनकू दैके आप अङ्गीकार

+ बद्धमिति हिरण्येनपरावृतान्कृष्णान् शुक्लरत्नोमृगान् मण्यारमरतोऽददाच्छतबद्धानिमत्तचेति शुत्युताति सप्तोत्तरशतबद्धाये कौकृत्यपुराणचतुर्दशलक्षत्वेन गणितानि यथोक्त भरतमेवाविद्दत्यनरमस्क्वचेमृगान् शुक्लद। कृष्णान् सुवर्णनारिक्तनान् अदात्कर्मणिमण्णार निवृतानिचतुर्दशेति ततश्चयबद्धसख्यानश्लोकेनसमुप्रत चतुर्दशानांलक्षाणांसप्त षिकशताशक ॥ बद्धचतुरर्धं त्वग्रसहस्राणित्रयोदशातिदिनेदिनेचप्रतिगृह्चेति ४ ॥

करै १०। १३ इतने में रथवान् सुग्रीव सूं आदिलैके जे घोड़े हैं तिनकूं जोतिकै परमअद्भुत रथकूं लायकै प्रणाम करिकै आगे ठाढ़ो होतभयो १४ रथवान् को हाथ सूं हाथ पकरिकै सात्यकि उद्धव कूं संगलैके रथमें बैठतभये जा प्रकार सूर्य सुमेरु पर्वत के ऊपर तैसे १५ लाज भरी प्रेमकी चितवनिसूं अन्तःपुरकी स्त्रीन ने देखे जासूं भयो है हास्य जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र बडे कष्ट तें उन स्त्रीनकूं छोडिकै उनके मनकूं हरिकै निकसतभये १६ या प्रकार सब घरनतें न्यारे २ निकसिकै पीछे सब एकरूप होयकै सब यादवनकूं संगलैके श्रीकृष्णचन्द्र सुधर्म्मा सभामें जातभये हे राजन् परीक्षित्! सुधर्म्मा सभामें जे गये हैं तिनकूं क्षुधा पिपासा शीत गर्मी शोक मोह ये बाधा नहीं करे हैं १७ ता सभामें श्रेष्ठ सिंहासनपै बैठे मनुष्यनमें श्रेष्ठ यादव जिनके आसपास बैठे तिनमें उत्तम व्यापक श्रीकृष्णचन्द्र अपनी कान्ति करिकै दिशान कूं प्रकाशमान करतभये जैसे आकाश में तारागणन के बीचमें चन्द्रमा शोभा कूं प्राप्तहोइहै तैसे १८ हे राजन् परीक्षित्! ता सभाके बीचमें भांड़हैं ते नानाप्रकारकी

स्रग्गन्धाम्बराद्यान् तर्पणैः॥ सुहृदः प्रकृतीर्दारानुपायुङ्क्त ततः स्वयम् १३ तावत्सूत उपानीय स्यन्दनं परमाद्भुतम्॥ सुग्रीवाद्यैर्हयैर्युक्तं प्रणम्यावस्थितोऽग्रतः १४ गृहीत्वा पाणिना पाणी सारथेस्तमथारुहत्॥ सात्यक्युद्धवसंयुक्तः पूर्वाद्रिमिव भास्करः १५ ईक्षितोऽन्तःपुरस्त्रीणां सव्रीडप्रेमवीक्षितैः॥ कृच्छ्राद्विसृष्टो निरगाज्जातहासो हरन्मनः १६ सुधर्माख्यां सभां सर्वैर्वृष्णिभिः परिवारितः॥ प्राविशद्यन्निविष्टानां न सन्त्यङ्ग षडूर्मयः १७ तत्रोपविष्टः परमासने विभुर्बभौ स्वभासा ककुभोऽवभासयन्॥ वृतो नृसिंहैर्यदुभिर्यदूत्तमो यथोडुराजो दिवि तारकागणैः १८ तत्रोपमन्त्रिणो राजन् नानाहास्यरसैर्विभुम्॥ उपतस्थुर्नटाचार्या नर्तक्यस्ताण्डवैः पृथक् १९ मृदङ्गवीणामुरजवेणुतालदरस्वनैः॥ ननृतुर्जगुस्तुष्टुवुश्च सूतमागधवन्दिनः २० तत्राहुर्ब्राह्मणाः केचिदासीना ब्रह्मवादिनः॥ पूर्वेषां पुण्ययशसां राज्ञां चाकथयन् कथाः २१ तत्रैकः पुरुषो राजन्नागतोऽपूर्वदर्शनः॥ विज्ञापितो भगवते प्रतीहारैः प्रवेशितः २२ स नमस्कृत्य कृष्णाय परेशाय कृताञ्जलिः॥ राज्ञामावेदयद्दुःखं जरासन्धनिरोधजम् २३ ये च दिग्विजये तस्य सन्नतिं न ययुर्नृपाः॥ प्रसह्य रुद्धास्तेनासन्नयुते द्वे गिरिव्रजे २४ कृष्ण कृष्णाप्रमेयात्मन् प्रपन्नभयभञ्ज

हासी की वार्ता करिकै श्रीकृष्णचन्द्र को सेवन करतभये और नटनमें जे मुख्य हैं ते और नृत्यकी करनवारी स्त्री हैं ते अपने न्यारे २ जे गवय्या हैं तिनकू संगलैकै सम्मुख ठाढे होतभये १९ मृदंग वीणा मुरज बांसुरी झांझ शङ्ख इनकूं बजाय कै नृत्य करतभये गान करतभये और सूत मागध वन्दीजन हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र के सम्मुख स्तुति करतभये २० कोई एक ब्राह्मण कहिवे में अतिबुद्धिमान् ते वेदकी ऋचा पढिके व्याख्या करतभये कोई ब्राह्मण पवित्र है यश जिनको ऐसे पहिले राजान की कथान कूं कहतभये २१ हे राजन् परीक्षित्! प्रथम कबहूं देख्यो नहीं ऐसो एक अपूर्व्व नवीन पुरुष आवतभयो जब ड्योढीवारेन ने श्रीकृष्णचन्द्र ते जायकै खबरि करी तब कृष्णचन्द्रनेकही जावो लिवाय लावो तब वाकूं सभाके भीतर पहुँचाय दियो २२ ब्रह्मादिकन के ईश्वर जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं वह पुरुष हाथ जोरिकै नमस्कार करिकै जरासन्ध ने रोंके जे बीसहजार आठसै राजा हैं तिनके दुःख कूं कहतभयो २३ जरासन्ध के दिग्विजय के समय जिन राजान ने आयकै भेंट न दीनी ते बीसहजार आठसै राजा हैं तिनैं पकरिकै गिरिव्रजनाम किलाहै तामें रोंकिदेतभयो २४ हे कृष्ण! हे कृष्ण! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिवेमें आवै है प्रभाव जिन

को ! हे शरणागतनके भयके काटनवारे ! या संसार तें भयभीत तुम तें न्यारी है बुद्धि जिनकी ऐसे हम तुम्हारी शरण आये हैं २५ जो लोक अतिशय करिकै पापकर्ममें लगि रहा है सो तुमने बतायो अपनो जामें भलो होइ ऐसो तुम्हारो पूजन सेवनरूप जो कर्म्म है ताय भूलिरहा है जो तुम बलवान् या संसार में जीवे की आशा है ताकूं शीघ्र काटो हौ ऐसे जो कालरूप तुमहौ तिनकूं नमस्कार है २६ जगत् के ईश्वर जो तुमहौ सो या संसार में साधुनकी रक्षा करिबे के लिये और दुष्टनकूं दण्ड देवे के लिये अंश करिके अवतार लिये हौ कोई जरासन्ध सरीखो जोरावर तुम्हारी आज्ञाकूं नहीं माने है अथवा जे प्राणी अपने कर्म्मनको फल भोगे है यह हम नहीं जाने हैं अर्थात् यह जरासन्ध तुम तें जोरावर है जाके कर्म्म में दुःख लिखो है याही तें हम रोंकि राखे हैं २७ हे ईश्वर ! पराधीन स्वप्नकी तुल्य मिथ्या जो राजापनेके सुख को बोझ है ताय सर्व्वदा जामें भय लग्यो रहै ऐसो मृतककी तुल्य जो शरीर है तासूं धारण करे हैं अपनपे में रहे आवो ऐसे सुख

न ॥ वयंत्वांशरणंयामोभयभीताःपृथग्धियः २५ लोकोविकर्म्मनिरतःकुशलेप्रमत्तःकर्म्मण्ययन्त्वदुदितेभवदर्चनेस्वे॥ यस्तावदस्यबलवानिहजीविताशांसद्यश्छिनत्त्यनिमिषायनमोऽस्तुतस्मै २६ लोकेभवाञ्जगदिनःकलयाऽवतीर्णःसद्रक्षणायखलनिग्रहणायचान्यः ॥ कश्चित्त्वदीयमतियातिनिदेशमीशकिंवाजनःस्वकृतमृच्छतितन्नविद्मः२७स्वप्नायितंनृपसुखंपरतन्त्रमीशशश्वद्भयेनमृतकेनधुरंवहामः॥हित्वातदात्मनिसुखंत्वदनीहलभ्यंक्लिश्यामहेऽतिकृपणास्तवमाययेह २८ तन्नोभवान्प्रणतशोकहराङ्घ्रियुग्मोबद्धान्वियुङ्क्ष्वमगधाह्वयकर्म्मपाशात्॥ योभूभुजोऽयुतमतङ्गजवीर्य्यमेकोबिभ्रद्रुरोधभवनेमृगराडिवावीः २९ योवैत्वयाद्विनवकृत्वउदात्तचक्रभग्नोमृधेखलुभवन्तमनन्तवीर्य्यम्॥जित्वानृलोकनिरतंसकृदूढदर्पोयुष्मत्प्रजारुजतिनोऽजिततद्विधेहि ३० ॥दूतउवाच ॥ इतिमागधसंरुद्धाभवद्दर्शनकाङ्क्षिणः ॥ प्रपन्नाःपादमूलंते दीनानांशंविधीयताम् ३१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ राजदूतेब्रुवत्येवं देवर्षिःपरमद्युतिः ॥

रूप जो तुमहौ तिनें त्यागिकै या संसार में तुम्हारी मायाकरिकै कृपण जे हम हैं ते दुःखकूं प्राप्तभये हैं २८ ता कारण हे कृष्ण ! मैं तुम्हारो हूं तुम कूं नमस्कार है या प्रकार जिनने कही तिन पुरुषन के शोक कूं हरे हैं चरणारविन्द जिनके ऐसे तुम जरासन्ध है नाम जाको ऐसी कर्म्मरूप फांसी सूं बँधे जो हम हैं तिनें छुड़ावो कदाचित् कहो कि तुमहीं पराक्रम करिकै क्यों न छुटिजावो ताको उत्तर राजा देइ है जो अकेलो जरासन्ध दश हजार हाथीन के बलकूं धारण करिकै जैसे सिंह भेंड़न कूं रोंकत भयो ऐसे बीसहजार आठसै राजा हैं तिनें रोंकतभयो २९ ग्रहण कियोहै चक्र जिनने ऐसे हे कृष्ण ! तुम हौ तिनसूं अठारह वार जरासन्ध लड़यो तामें सत्रह वार तुमने हराय दियो पश्चात् बड़ो है पराक्रम जिनको ऐसे जो तुम हौ सो मनुष्यलीला करो हौ तिनें एकवार जीति कै बढ़यो है गर्व जाके ऐसो जरासन्ध तुम्हारी प्रजा हम हैं तिनें पीड़ा देइ है यहाँ जो आपकूं योग्यहोय सो करो ३० अब दूत कहे है या प्रकार जरासन्ध के रोंके तुम्हारे दर्शन की चाहनावाले तुम्हारे चरणारविन्दको शरण जिनने लियो ऐसे दीन राजान कूं जामें सुख होवै सो कीजै ३१ श्रीशुकदेव जी बोले कि हे परीक्षित् ! या प्रकार राजान को दूत कहे

हो इतने में श्रेष्ठ है कान्ति जिनकी पीरी जटान कूं धारण करे ऐसे श्रीमन्नारदजी जैसे सूर्य प्रकट होइ है ऐसे प्रकट होतभये ३२ सम्पूर्ण लोकन के महान् ईश्वर जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो नारदजीकूं आये देखि कै अपनी सभा में जे बैठे हैं तिन सहित शिर नवायकै प्रणाम करतभये ३३ आसन पै बैठे ऐसे नारदजी को विधिपूर्वक सत्कार करिकै श्रद्धापूर्वक मधुर मधुर वचन करिकै तृप्त करतभये ३४ श्रीकृष्ण पूंछै हैं नारद जी त्रिलोकी में कहूं भय तो नहीं है लोकन में फिरो जो तुमहो तिनसूं हमें बडो लाभहै घर बैठेही सबरी खबरि मिलिजायहै ३५ ईश्वर के निर्म्माणकरे लोकन में ऐसी कोई बात नहीं है जो तुम न जानो अब पाण्डवनकी कहा करिवे की इच्छा है यह हम तुमतें पूंछे हैं ३६ तब नारदजी बोले हे समर्थ! ब्रह्मा के मोह करन वारे जे तुमहौ तिनकी मायान को पार नहीं ऐसी मैंने बहुत माया देखी हैं हे व्यापक! अपनी शक्तिन करिकै प्राणीन के भीतर विचरो हौ अग्नि की तुल्य ढक्यो है तेज जिनको ऐसे तुम मो

विभ्रत्पिङ्गजटाभारं प्रादुरासीद्यथारविः ३२ तंदृष्ट्वाभगवान्कृष्णः सर्व्वलोकेश्वरेश्वरः॥ ववन्दउत्थितःशीर्ष्णाससभ्यःसानुगोमुदा ३३ सभाजयित्वाविधि वत्कृतासनपरिग्रहम्॥ बभाषेसूनृतैर्वाक्यैः श्रद्धयातर्पयन्मुनिम् ३४ अपिस्विदद्यलोकानां त्रयाणामकुतोभयम्॥ ननुभूयान्भगवतोलोकान्पर्यटतो गुणः ३५ नहितेऽविदितंकिञ्चिल्लोकेष्वीश्वरकर्तृषु॥ अथपृच्छामहेयुष्मान्पाण्डवानांचिकीर्षितम् ३६॥ श्रीनारदउवाच॥ दृष्टामयातेबहुशोदुरत्यया मायाविभोविश्वसृजश्चमायिनः॥ भूतेषुभूमंश्चरतःस्वशक्तिभिर्वह्नेरिवच्छन्नरुचोनमेऽद्भुतम् ३७ तवेहितंकोऽर्हतिसाधुवेदितुंस्वमाययेदंसृजतोनियच्छतः॥ यद्विद्यमानात्मतयाऽवभासते तस्मैनमस्तेस्वविलक्षणात्मने ३८ जीवस्ययःसंसरतोविमोक्षणं नजानतोऽनर्थवहाच्छरीरतः॥ लीलावतारैःस्वयशःप्रदीपकं प्राज्वालयत्त्वातमहंप्रपद्ये ३९ अथाप्याश्रावयेब्रह्मन् नरलोकविडम्बनम्॥ राज्ञःपैतृष्वस्रेयस्य भक्तस्यचचिकीर्षितम् ४० यक्ष्यतित्वांमखेन्द्रेण राजसूयेन पाण्डवः॥ पारमेष्ठ्यकामोनृपतिस्तद्भवाननुमोदताम् ४१ तस्मिन्देवक्रतुवरेभवन्तंवैसुरादयः॥ दिदृक्षवःसमेष्यन्ति राजानश्चयशस्विनः ४२ श्रवणात्कीर्

तें पूंछो हौ यह आश्चर्य नहीं है ३७ अपनी माया करिकै या विश्वकूं उपजावो हौ और संहारकरो हौ ऐसे जो तुमहौ तिनकी चेष्टा कौन पुरुष भलेप्रकार जानिवे कूं योग्य है अपने स्वरूप करिकै विचार में न आवें ऐसे जे तुमहो तिनको नमस्कार है ३८ अविद्या करिकै अनर्थ कूं प्राप्तकरनवारो जो देह है तासूं जन्म मृत्युहू पावै और ता अविद्या करिकै शरीर तें छूटिवे के उपाय कूं नहीं जानै ऐसो जो जीवहै ताकू लीलावतारन करिकै दीपकरूप जो अपनो यश है ताय प्रकाश करतभये जो तुम हौ तिन तुम्हारी शरण प्राप्तभयो हूं ३९ तौ भी हे ब्रह्मन्! मनुष्यन को अनुकरण करो जो तुमहौ तिनकूं तुम्हारी फूफी को पुत्र भक्त ऐसो राजायुधिष्ठिर जो कछु कर्यो चाहै है ताय सुनाऊंहूं ४० पाण्डुको पुत्र चक्रवर्त्ती राज्य करिवे की इच्छाभई ऐसो जो राजा युधिष्ठिर है सो यज्ञराट् जो राजसूययज्ञ है ता करिकै तुम्हारो पूजन कर्यो चाहैहै यह आप अनुमोदन करौ ४१ हे देव! या यज्ञमें तुम्हारे दर्शन करिवे के निमित्त इन्द्रादिक देवता आवेंगे और बड़े

यशस्वी राजा आवेंगे ४२ हे ईश्वर ! ब्रह्मरूप जो तुमही तिनकी कथान के श्रवण करे तें तुम्हारो ध्यान करे तें चाण्डाल हैं तेऊ पवित्र होइ जाय हैं तुम्हारे दर्शन करे तें पवित्र होईं यामें कहा कहनो है ४३ हे त्रिलोकी के मंगलरूप ! तुम्हारो निर्म्मल यश स्वर्ग में रसातल में पृथ्वी में फैलि रह्यो है और दिशान कूं चँदोवा की तुल्य शोभायमान करे है कैसो फैलो है सो कहे है स्वर्ग में मन्दाकिनीरूप पाताल में भोगवतीरूप और या संसारमें तुम्हारो चरणोदक गङ्गारूप होयकै सम्पूर्ण विश्व कूं पवित्र करे है या कारण तुम्हारे चले तें यज्ञमें बड़ो मंगल होयगो ४४ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार नारदजी ने कही तब ता सभा में अपनी ओर के जे यादव बैठे हैं तिनकूं जरासन्ध के जीतिवे की इच्छा करिकै जब अच्छी लगी तब मनोहर वचनन सूं मुसिक्यात अपने भक्त उद्धवजी सू श्रीकृष्णचन्द्र बोलत भये ४५ श्रीभगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं उद्धवजी तुम हमारे परमनेत्र हौ परमहितकारी हौ गुह्य वातन के अभिप्राय

त्त्वनाद्ध्यानात्पूयन्तेऽन्तेऽवसायिनः ।। तवब्रह्ममयस्येशकिमुतेक्षाऽभिमर्शिनः ४३ यस्यामलन्दिवियशःप्रथितंरसायां भूमौचतेभुवनमङ्गलदिग्वितानम् ।। मन्दाकिनीतिदिविभोगवतीतिचाधोगङ्गेतिचेहचरणाम्बुपुनातिविश्वम् ४४ ।। श्रीशुकउवाच ।। तत्रतेष्वात्मपक्षेष्वगृणत्सुविजिगीषया ।। वाचःपेशैःस्मयन्भृत्यमुद्धवंप्राहकेशवः ४५ ।। श्रीभगवानुवाच ।। त्वंहिनःपरमंचक्षुःसुहृन्मन्त्रार्थतत्त्ववित् ।।तथाऽत्रब्रूह्यनुष्ठेयंश्रद्ध्मःकरवामतत् ४६इत्युपामन्त्रितोभर्त्रा सर्व्वज्ञेनापिमुग्धवत् ।। निदेशंशिरसाऽऽधायउद्धवःप्रत्यभाषत ४७ ।।इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेभगवद्यानेसप्ततितमोऽध्यायः ७० ।।

श्रीशुकउवाच ।। इत्युदीरितमाकर्ण्य देवर्षेरुद्धवोऽब्रवीत् ।। सभ्यानांमतमाज्ञाय कृष्णस्यचमहामतिः १ ।। उद्धवउवाच ।। यदुक्तमृषिणादेव साचिव्यं यक्ष्यतस्त्वया ।। कार्य्यंपैतृष्वस्रेयस्य रक्षाचशरणैषिणाम् २ यष्टव्यंराजसूयेनदिक्चक्रजयिनाविभो ।। अतोजरासुतजयउभयार्थोमतोमम ३ अस्माकंच

कूं जानो हौ याते जो यहाँ योग्य होय ताय बतावो वाकूं हम श्रद्धापूर्व्वक करेंगे ४६ सब बातके जाननवारे श्रीकृष्णचन्द्र मानों कछु नहीं जाने हैं ऐसे भोरे की तुल्य होय के पूंछें ऐसे जो उद्धवजी हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र की आज्ञा कूं शिरपै धरिकै बोलत भये ४७ ।। इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेभगवद्यानेसप्ततितमोऽध्यायः ७० ।। * ।। * ।।

( अथैकसप्ततितमउद्धवस्यतुमन्त्रतः ।। इन्द्रप्रस्थंगतेकृष्णेपार्थानापरमोत्सवः १ राजसूयमिषंकृत्वाभीमदुर्य्योधनादिषु ।। कलिमुत्पाद्यतद्द्वाराभूभारमहरत्प्रभुः २ इकहत्तरवें अध्याय में उद्धवजी की सलाह सूं हस्तिनापुर कूं कृष्णजी के जाने मों कुन्तीके पुत्रोंका परमोत्सव वर्णितहै १ कृष्णचन्द्रजी राजसूयका बहानाकर भीमसेन और दुर्य्योधन आदिकों में लड़ाई उत्पन्न कराकर ताके द्वारा पृथ्वीके भारको हरतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार बड़ीहै बुद्धि जिनकी ऐसे उद्धवजी हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र को कह्यो वचन सुनिकै और नारदजी को मत कहा है कि यज्ञमें जायगो ताय जानिकै और सभाके बैठनवारे जे यादव हैं तिनको मत कहा कि राजान की रक्षा करिवो ताय जानिकै और श्रीकृष्णचन्द्र को मत कहा कि दोनों कार्य्य करनो ताय जानिकै बोलतभये १ उद्धवजी कहे हैं हे प्रकाशवान् श्रीकृष्णचन्द्र ! नारदजीने जो कह्यो कि तुम्हारो पूजन करयो चाहै ऐसो राजा युधिष्ठिर है ताकीऊ सहायता करिवो योग्यहै और शरणा-

गत जे राजा हैं तिनकी रक्षाकरनो भी योग्यहै २ हे समर्थ ! सम्पूर्ण दिशान के राजानकी है जीत जामें ऐसो राजसूय यज्ञ करिकै पूजन होयगो याहीतें जरासन्धहू जीत्यो जायगो यामें दोनों कार्य्य सिद्ध होयँगे यज्ञ और शरणागतन की रक्षा ३ यज्ञमें आप चलोगे याही ते हमारे बड़े मनोरथ सिद्धहोयँगे और हे गोविन्द ! बँधे राजानकूं छुडावोगे यामें आपको वडो यशहोइगो ४ वडी चाहना करिकै जरासन्धके मारिवे की इच्छाकरैं ऐसे यादवन कूं देखिकै कहे हैं जरासन्ध की वराबरि है वल जामें ऐसो जो भीमसेन है ताके विना दश हजार हाथीके समानहै वल जामें ऐसो जरासन्ध बड़े वली राजानके जीतिवे में नहीं आवे है क्योंकि भीमसेन तेंही विधनाने वाकी मृत्यु रची है ५ द्वंद्वयुद्धमें जरासन्ध जीत्यो जायगो और सैकड़न अक्षौहिणी सेनानकूं संगलैकै जो पुरुष जीत्यो चाहै तौ न जीति सकैगो वह जरासन्ध ब्राह्मणन को भक्तहै याते वाके पास जायकै ब्राह्मण मागै तौ कभऊं मने न करैगो ६ वृकनामा अग्निहै उदरमें जाके ऐसो जो भीमसेन है सो ब्राह्मण को वेष धरिकै जरासन्धतें युद्धकी भिक्षा मागै तुम्हारे निकटमें मैं द्वन्द्वयुद्ध करूंगो तौ भीमसेन जरासन्धकूं मारैगो यामें कछु सन्देह नहीं है ७ माकृतरूप करिकै रहित जो तुमहौ तिन तुम्हारे कर्म्म जे विश्वकूं उत्पत्ति

महानर्थोह्येनेनैवभविष्यति ॥ यशश्चतवगोविन्द राज्ञोवद्धान्विमुञ्चतः ४ सवैदुर्विषहोराजानागायुतसमोवले ॥ बलिनामपिचान्येषां भीमसमबलंविना ५ द्वैरथेसतुजेतव्योमाशताक्षौहिणीयुतः॥ ब्रह्मण्योऽभ्यर्थितोविप्रैर्नप्रत्याख्यातिकर्हिचित् ६ ब्रह्मवेषधरोगत्वा तंभिक्षेतवृकोदरः॥ हनिष्यतिनसन्देहोद्वैरथेतव सन्निधौ ७ निमित्तंपरमीशस्य विश्वसर्गनिरोधयोः॥ हिरण्यगर्भःशर्वश्चकालस्यारूपिणस्तव ८ गायन्तितेविशदकर्म्मगृहेषुदेव्योराज्ञांस्वशत्रुवधमात्मविमोक्षणंच ॥ गोप्यश्चकुञ्जरपतेर्जनकात्मजायाःपित्रोश्चलब्धशरणामुनयोवयञ्च ९ जरासन्धवधःकृष्णभूर्य्यर्थायोपकल्पते॥ प्रायःपाकविपाकेनतवचाभिमतःक्रतुः १० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्युद्धववचोराजन् सर्व्वतोभद्रमच्युतम् ॥ देवर्षिर्यदुवृद्धाश्चकृष्णश्चप्रत्यपूजयन् ११ अथाऽऽदिशत्प्रयाणाय भग

करिवो नाश करिवो तिनमें ब्रह्मा और महादेव ये नाममात्र है तातें तुमहीं पास रहिकै जरासन्धको संहार करोगे भीमसेन तो केवल नाम होयगो ८ राजानकी रानी हैं ते अपने घरमें तुम्हारे निर्म्मल यशनकूं गावें हैं और जब उनके बालक रोवैं हैं तब कहे हैं हे पुत्र ! तुम काहे कूं रोदन करोहौ जो कोई अनाथ होइ सो रोवै तुम्हारे शिरपै तौ नाथ श्रीकृष्णचन्द्रहैं मतिरोवो जैसे गोपी शङ्खचूड़को मारिवो और अपनो छुटिवो गावें हैं और गजराजको छुटिवो ग्राहकी मृत्यु जैसे गावें हैं और जनकनन्दनी जानकी को छुटिवो रावणको मारिवो जैसे गावें हैं और माता पिताको छुटिवो कंसको मारिवो पाई है शरण जिनने ऐसे मुनि और हम भक्त गावें हैं ऐसे जरासन्धको मारिवो और अपने पतिनको छुटिवो गावें हैं ९ हे कृष्ण ! जरासन्धके मरेतें बड़ो कार्य्य सिद्ध होयगो शिशुपालादिकन को मारिवो सहजमें होय जायगो राजानके पुण्यको फल उदय होयगो और यज्ञ होइ यह तुमकूं सम्मत है राजा युधिष्ठिर के पासगये ते सब बात बनेगी १० अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित ! सब ओर तें मङ्गलरूप बड़ी जामें युक्ति ऐसो जो उद्धवजी को वचनहै ताकी नारदजी बड़ाई करतभये और यादवन में मुख्य हैं ते बड़ाई करतभये और श्रीकृष्णचन्द्र बड़ाई करतभये यामें आयो कहा अनिरुद्ध तें आदिलैकै यादव हैं ते बड़ाई न करतभये ११ याके पीछे देवकी के पुत्र समर्थ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र चलिवे के निमित्त टहलुवा और दारुक रथवान्

हाथीन के महावतन तें आदिलैकें जे हैं तिनें और वसुदेवादिकन तें आदिलैकें जे यादव हैं तिनें आज्ञा करतभये १२ साग्रीन सहित प्रथम स्त्रीनकूं चलायकें सङ्कर्षणजी तें आज्ञामांगिकें यादवन
के राजा जो उग्रसेन हैं तिनतें भ आज्ञामांगिकें हे शत्रुन के मारनवारे राजन् परीक्षित् ! सारथीलैकें आयो गरुड़की ध्वजा जामें ऐसो जो अपनो रथ है तामें चढ़तभये १३ ता पीछे रथ हाथी प्यादे
सवार इनमें जे मुख्यहैं तिन करिके तीव्र अपनी सेनाहै ताकूं लैके मृदंग भेरी नगाड़े शङ्ख रणसिंहा इनके शब्दकरिकें शोर जामें होइ रह्यो ऐसी जे दिशा हैं तिनमें तें निकसतभये १४ सुन्दर वस्त्र
गहने चन्दन माला पहिरे ढाल तलवार हाथ में लिये दोनोंओर सिपाही जिनके चलेजायँ मनुष्य हैं वहनवारे घोड़ा जिनमें ऐसी जे सोनेकी पालकी हैं तिनमें बैठिकें पतिव्रता जे श्रीकृष्णचन्द्र
की रानी हैं ते अपने पुत्रकूं संग लैके अपने पति जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पीछे जात भईं १५ चाकरन की स्त्री और वेश्या हैं ते शृंगार करिकें चटाईन के बने घर तथा कम्मलन के और बनातन
के डेरा तम्बू इत्यादिक जे सम्पूर्ण वस्तु हैं तिनकों मनुष्य ऊँट बैल भैंसा गधा खच्चर गाड़ा हाथी इनपै लादि कै जात भये १६ बड़ो है शोर जामें ऐसी सेना है सो बड़े बड़े ध्वजानके वस्त्र छत्र चामर

वान्देवकीसुतः ॥ भृत्यान्दारुकजैत्रादीननुज्ञाप्यगुरून्विभुः १२ निर्गमय्यावरोधान्स्वान् ससुतान्सपरिच्छदान् ॥ सङ्कर्षणमनुज्ञाप्य यदुराजञ्चशत्रुहन्
सूतोपनीतंस्वरथमारुहद्गरुडध्वजम् १३ ततोरथद्विपभटसादिनायकैःकरालयापरिवृतआत्मसेनया ॥ मृदङ्गभेर्यानकशङ्खगोमुखैःप्रघोषघोषितककुभोनि
राक्रमत् १४ नृवाजिकाञ्चनशिबिकाभिरच्युतंसहात्मजाःपतिमनुसुव्रताययुः ॥ वराम्बराभरणविलेपनस्रजःसुसंवृतानृभिरसिचर्मपाणिभिः १५ नरोष्ट्रगोम
हिषखराश्वतर्यनःकरेणुभिःपरिजनवारयोषितः ॥ स्वलंकृताःकटकुटिकम्बलाम्बराद्युपस्कराययुरधियुज्यसर्वतः १६ बलंबृहद्ध्वजपटछत्रचामरैर्वरायुधाभरणकि
रीटवर्मभिः ॥ दिवांऽशुभिस्तुमुलरवंबभौरवेर्यथाऽर्णवःक्षुभिततिमिङ्गिलोर्मिभिः १७ अथोमुनिर्यदुपतिनासभाजितःप्रणम्यतंहृदिविदधद्विहायसा ॥ निश
म्यतद्व्यवसितमाहृतार्हणोमुकुन्दसन्दर्शननिर्वृतेन्द्रियः १८ राजदूतमुवाचेदंभगवान्प्रीणयन्गिरा ॥ माभैष्टदूतभद्रंवोघातयिष्यामिमागधम् १९ इत्युक्तःप्र
स्थितोदूतोयथावदवदन्नृपान् ॥ तेऽपिसंदर्शनंशौरेःप्रत्यैक्षन्यन्मुमुक्षवः २० आनर्तसौवीरमरूंस्तीर्त्वाविनशनंहरिः ॥ गिरीन्नदीरतीयाय पुरग्रामव्रजाकरा

इन करिकै और सुन्दर हथियार गहने किरीट बखतर इत्यादिकनकी चमकहै ता करिकैं और सूर्यकी किरण हैं तिन करिकैं दिवस में सुन्दर लगति भई जैसे क्षोभ कूं प्राप्तभये जे ग्राह और लहर
हैं तिन करिकैं जैसे समुद्र सुन्दर लगे है १७ याके पीछे यादवन के पति श्रीकृष्णचन्द्रने सत्कार जिनको करयो और पूजादीनी और श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन तें सुखी हैं इन्द्रिय जिनकी ऐसे
मुनि नारद हैं सो श्रीकृष्णचन्द्र कूं प्रणाम करिकैं और श्रीकृष्णचन्द्र ने निश्चय करयो है ताय श्रवण करिकैं और उनके स्वरूप कों हृदय में ध्यान करिकैं आकाशमार्ग में होय कै जातभये
१८ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र वाणी करिकै दूत कूं प्रसन्न करत भये हे दूत ! तुम राजान सूं जायकें कहो कि तुम मति भय करो तुम्हारो कल्याण होयगो जरासन्ध कूं मैं मारूंगो १९ याप्रकार
श्रीकृष्णचन्द्र ने कही तब दूत तहां से चलिकैं राजान के पास आय के श्रीकृष्णचन्द्र आवे हैं याप्रकार कहत भयो तब जरासन्ध के बन्दीखाने तें छूटिवे की इच्छा जिनके ऐसे राजा हैं ते श्री ३०

कृष्णचन्द्र को दर्शन कब होयगो ऐसे बैठो देखत भये २० ता पीछे आनर्त सौवीर मारवाड़ कुरुक्षेत्र इन देशन कूं उल्लङ्घन करिकै तथा पर्व्वत नदीनकूं और पुर ग्राम व्रज आकर इन सबन कूं उलांघि के २१ ताके पीछे दृषद्वती और सरस्वती नदी कूं तरिकै और पञ्चाल देशन कू तथा मत्स्यदेशन कूं उलांघिकै मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र इन्द्रप्रस्थ में आवत भये २२ मनुष्यन कूं दुर्लभ जिनको दर्शन ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र आये श्रवण करिकै प्रसन्न होय कै अजातशत्रु राजा युधिष्ठिर हैं सो उपाध्यायन कूं सङ्ग लैकै पुरके बाहर निकसत भये २३ गीत और बाजेनको जो शब्द है ता करिकै और बड़ो जो वेद को शब्द है ता करिकै राजा युधिष्ठिर हैं सो जैसे आदरयुक्त इन्द्रिय प्राण लेबे कों आवैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र के सम्मुख लिवाइबे कूं आवत भये २४ श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिकै आर्द्र है हृदय जाको ऐसो जो पाण्डु को पुत्र राजा युधिष्ठिर है सो बहुत दिनन में देखे अत्यन्त प्यारे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं वारंवार आलिंगन करतभये २५ लक्ष्मी के रहिबे को निर्म्मल स्थान ऐसो जो श्रीकृष्णचन्द्र को अंग है ताय भुजानतें आलिंगन करिकै दूरि भये हैं पाप जाके हर्षित है तनु जाको नेत्रन में अश्रुयुक्त और विस्मृत हैं समस्त लौकिक

न् २१ ततो दृषद्वतीं तीर्त्वा मुकुन्दोऽथ सरस्वतीम् ॥ पञ्चालानथ मत्स्यांश्च शक्रप्रस्थमथागमत् २२ तमुपागतमाकर्ण्य प्रीतो दुर्दर्शनं नृणाम् ॥ अजातशत्रुर्निरगात् सोपाध्यायः सुहृद्वृतः २३ गीतवादित्रघोषेण ब्रह्मघोषेण भूयसा ॥ अभ्ययात्स हृषीकेशं प्राणाः प्राणमिवाऽऽदृतः २४ दृष्ट्वा विक्लिन्नहृदयः कृष्णं स्नेहेन पाण्डवः ॥ चिराद्दृष्टं प्रियतमं सस्वजेऽथ पुनः पुनः २५ दोर्भ्यां परिष्वज्य रमामलालयं मुकुन्दगात्रं नृपतिर्हताशुभः ॥ लेभे परां निर्वृतिमश्रुलोचनो हृष्यत्तनुर्विस्मृतलोकविभ्रमः २६ तं मातुलेयं परिरभ्य निर्वृतो भीमः स्मयन्प्रेमजवाकुलेन्द्रियः ॥ यमौ किरीटी च सुहृत्तमं मुदा प्रवृद्धबाष्पाः परिरेभिरेऽच्युतम् २७ अर्जुनेन परिष्वक्तो यमाभ्यामभिवादितः ॥ ब्राह्मणेभ्यो नमस्कृत्य वृद्धेभ्यश्च यथाऽर्हतः २८ मानितो मानयामास कुरुसृञ्जयकेकयान् ॥ सूतमागधगन्धर्वान्वन्दिनश्चोपमन्त्रिणः २९ मृदङ्गशङ्खपटहवीणापणवगोमुखैः ॥ ब्राह्मणाश्चारविन्दाक्षं तुष्टुवुर्ननृतुर्जगुः ३० एवं सुहृद्भिः पर्यस्तः पुण्यश्लोकशिखामणिः ॥ संस्तूयमानो भगवान् विवेशालंकृतं पुरम् ३१ संसिक्तवर्त्म करिणां मदगन्धतोयैश्चित्रध्वजैः कनकतोरणपूर्णकुम्भैः ॥ मृष्टात्मभिर्नवदुकूलविभूषणस्रग्गन्धैर्नृ

व्यवहार जातें ऐसो राजा युधिष्ठिर परमसुख कूं पावतभयो २६ मामा के पुत्र जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं आलिंगन करिकै प्रसन्न जो भीमसेन है सो प्रेम के वेग करिकै आकुल हैं इन्द्रिय जाकी ऐसो होत भयो बढ़े हैं नेत्रन में आंसू जिनके ऐसे नकुल सहदेव और किरीट है विद्यमान जाके ऐसो अर्ज्जुन ये सब अत्यन्त हितकारी जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं आनन्दपूर्वक आलिंगन करत भये २७ अर्ज्जुन बराबरि को है यातें श्रीकृष्णचन्द्र कूं छाती ते लगाय कै मिलत भयो और नकुल सहदेव ने नमस्कार करी यथायोग्य ब्राह्मणन कूं और वृद्धनकूं नमस्कार करिकै २८ मानिबे के योग्य ऐसे जे कुरुदेश सृञ्जयदेश और केकय देश के राजा हैं तिनैं और सूत मागध गन्धर्व भाट बन्दीजन हैं तिनैं सत्कार करत भये २९ मृदंग शङ्ख ढोल वीणा नगाड़े बांसुरी इनकूं बजाय कै ब्राह्मण कमल के समान नेत्रनवाले श्रीकृष्णजी की स्तुति करत भये और नाचत गावतभये ३० याप्रकार सुहृदनकूं संग लैकै पुण्यहै यश जिनको ऐसे जे युधिष्ठिरादिक हैं तिनके मुकुटमणि ऐसे

जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो सबने स्तुति करी तब शोभायमान जो युधिष्ठिर को पुर तामें प्रवेश करत भये ३१ हाथीन के मद चुवे तासूं और सुगन्धयुक्त जे जल हैं तिनसूं छिरकाव जामें होय रह्यो ऐसे जामें मार्ग हैं चित्रविचित्र जे ध्वजा हैं तिन करिकै सुवर्ण के तोरण और जल के पूर्ण कलश तथा नवीन वस्त्र गहने माला केसरि अतर अरगजा इन करिकै शृंगार कियो है आत्मा जिनने ऐसे जे पुरुष और स्त्री हैं तिन करिकै शोभायमान ऐसे कौरवन के राजा युधिष्ठिर हैं तिनके महल देखत भये ३२ महलको वर्णन करें हैं प्रकाशमान दीपान की पंक्तिन करिकै और महल के झरोखान में तें निकसी जो धूपकी सुगन्ध ता करिकै शोभायमान हैं और प्रकाशमान जामें पताका हैं तथा रूपे के शिखरन के ऊपर सोने के कलश विराजमान हैं ऐसे कौरवन के राजा युधिष्ठिर के महल देखत भये ३३ मनुष्यन के नेत्रनकूं सौन्दर्यरूपी अमृत के पीवे को पात्र ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं आये श्रवण करिकै उत्कण्ठा करिके ढीले भये हैं केशन के और वस्त्रन के बन्धन जिनके ऐसी जे स्त्री हैं ते घरन के कार्य्यन कूं शीघ्र त्यागिकै और शय्यान के ऊपर पतिन कूं त्यागि कै देखिवे के निमित्त राजमार्ग जो बाजार है तामें आवति भई ३४ हाथी घोड़ा रथ प्यादे इनकी भीर जामें होय

भिर्युवतिभिश्चविराजमानम् ३२ उद्दीप्तदीपवलिभिः प्रतिसद्मजालनिर्यातधूपरुचिरंविलसत्पताकम्॥ मूर्द्धन्यहेमकलशैरजतोरुशृङ्गैर्जुष्टंददर्शभवनैः कुरुराजधाम ३३ प्राप्तंनिशम्यनरलोचनपानपात्रमौत्सुक्यविश्लथितकेशदुकूलबन्धाः॥ सद्योविसृज्यगृहकर्म्मपतींश्चतल्पे द्रष्टुंययुर्युवतयःस्मनरेन्द्रमार्गे ३४ ऊचुःस्त्रितस्मिन्सुसंकुलइभाश्वरथद्विपद्भिः कृष्णंसभार्य्यमुपलभ्यगृहाधिरूढाः॥ नार्य्योविकीर्य्यकुसुमैर्मनसोपगुह्यसुस्वागतंविदधुरुत्स्मयवीक्षितेन ३५ ऊचुःस्त्रियःपथिनिरीक्ष्यमुकुन्दपत्नीस्ताराग थोडुपसहाः किमकार्य्यमूभिः॥ यच्चक्षुषांपुरुषमौलिरुदारहासलीलावलोककलयोत्सवमातनोति ३६ तत्रतत्रोपसङ्गम्य पौरामङ्गलपाणयः॥ चक्रुःसपर्य्यांकृष्णाय श्रेणीमुख्याहतैनसः ३७ अन्तःपुरजनैःप्रीत्या मुकुन्दःफुल्ललोचनैः॥ ससम्भ्रमैरभ्युपेतः प्राविशद्राजमन्दिरम् ३८ पृथाविलोक्यभ्रात्रेयं कृष्णंत्रिभुवनेश्वरम्॥ प्रीतात्मोत्थायपर्य्यङ्कात्सस्नुपापरिषस्वजे ३९ गोविन्दंगृहमानीयदेवदेवेशमादृतः॥ पूजायांनाविदत्कृ

रही ऐसो जो राजमार्ग है तामें रानीन सहित जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें देखिकै घरन के ऊपर चढ़ी जे स्त्री हैं ते फूलन कूं बरसाय कै मनसूं आलिंगन करिकै मुसिकानिपूर्वक जो चितवनि है तासूं देखिकै भले आये या प्रकार कहति भई ३५ जैसे चन्द्रमा सहित तारागण ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकी रानी हैं तिनें मार्ग में देखिकै इन रानीन ने कहा पुण्य कर्यो है देखो पुरुषन में मुकुटतुल्य श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो जिन स्त्रीनके नेत्रनकू उदारहास लीलापूर्वक चितवनि के लेशसूं आनन्दकूं विस्तार करें है ऐसे सब स्त्री कहति भई ३६ दूरि भये हैं पाप जिनके ऐसे जे पंक्तिन में मुख्य मुख्य पुरके बासी हैं ते पान सुपारी बताशे नारियल ये सब मंगलवस्तु हैं तिनकू हाथ में लैकै श्रीकृष्णचन्द्रकी पूजा करत भये ३७ प्रफुल्लित हैं नेत्र जिनके खुशी के मारे हरबराहट जिनकूं भयो ऐसे जे अन्तःपुरके बासीजन हैं तिनने प्रीतिपूर्वक सम्मुख आयकै सत्कार जिनकूं कियो ऐसे जे मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो राजा के मन्दिर में जात भये ३८ त्रिलोकी के ईश्वर अपने भय्याके पुत्र जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें देखि कै प्रसन्न है मन जाको ऐसी कुन्ती अपनी बहू द्रौपदी सहित पलग पैतें उठिकै श्रीकृष्णचन्द्र सूं मिलति भई ३९ देवन के देव और ब्रह्मादिकनके ईश्वर जो गोविन्द ३०

श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं नर में लायकै आनन्द करिकै सुधि जाकूं नहीं ऐसे राज युधिष्ठिर हैं सो पूजा करिबे की जो विधि है ताय भी न जानत भये ४० हे राजन् परीक्षित्! द्रौपदी और बहिन जो सुभद्रा है ताने प्रणाम जिनकूं करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो पिता वसुदेवजी की बहिन जो कुन्ती है ताकूं और बड़ेन की स्त्री हैं तिनकूं प्रणाम करतभये ४१ सासु कुन्ती ने आज्ञा जाकूं दीनी ऐसी जो द्रौपदी है सो सम्पूर्ण जो श्रीकृष्णचन्द्र की रानी हैं रुक्मिणी सत्यभामा भद्रा जाम्बवती इनको पूजन करातिभई ४२ कालिन्दी मित्रविन्दा लक्ष्मणा पतिव्रता नाग्नजिती इनकूं और जे संगआई हैं तिनकूं वस्त्र माला अतर अरगजा चन्दन इत्यादिकन करिकै पूजा करतिभई ४३ धर्मराज जो राजा युधिष्ठिर हैं सो सेना टहलुवान मन्त्रिन और रानीन सहित जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनैं नित्य नये सुख सूं राखत भये ४४ अर्ज्जुनसहित जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अग्नि कू खाण्डववन सू तृप्त करिकै जा मय नामा दैत्य ने राजा युधिष्ठिर कूं दिव्यसभा बनायकै दीनी वा मय दैत्य कूं

त्यंप्रमोदोपहतोनृपः ४० पितृष्वसुर्गुरुस्त्रीणांकृष्णश्चक्रेऽभिवादनम् ॥ स्वयंचकृष्णयाराजन् भगिन्याचाभिनन्दितः ४१ श्वश्र्वासंचोदिताकृष्णा कृष्णपत्नीश्चसर्वशः ॥ आनर्च रुक्मिणींसत्यां भद्रांजाम्बवतींतथा ४२ कालिन्दींमित्रविन्दाञ्च शैब्यांनाग्नजितींसतीम् ॥ अन्याश्चाभ्यागतायास्तुवासःस्रङ्मण्डनादिभिः ४३ सुखंनिवासयामास धर्म्मराजोजनार्द्दनम् ॥ ससैन्यंसानुगामात्यं सभार्य्यञ्चनवंनवम् ४४ तर्पयित्वाखाण्डवेन वह्निफाल्गुनसंयुतः ॥ मोचयित्वामयंयेन राज्ञेदिव्यासभाकृता ४५ उवासकतिचिन्मासान् राज्ञःप्रियचिकीर्षया ॥ विहरन्रथमारुह्य फाल्गुनेनभटैर्वृतः ४६ इति श्रीमद्भागवते महापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धे कृष्णस्येन्द्रप्रस्थगमनंनामैकसप्ततितमोऽध्यायः ७१ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ एकदातुसभामध्यआस्थितोमुनिभिर्वृतः ॥ ब्राह्मणैःक्षत्रियैर्वैश्यैर्भ्रातृभिश्चयुधिष्ठिरः १ आचार्य्यैःकुलवृद्धैश्चज्ञातिसम्बन्धिबान्धवैः ॥ शृण्वतामेवचैतेषामाभाष्येदमुवाचह २ ॥ युधिष्ठिरउवाच ॥ क्रतुराजेनगोविन्द राजसूयेनपावनीः ॥ यक्ष्येविभूतीर्भवतस्तत्सम्पादयनःप्रभो ३ त्वत्पादुके

वन तें छुड़ावत भये ४५ रथ में सवार होयकै अर्ज्जुन कूं तथा और योद्धान कूं संग लैकै विहार करत राजा युधिष्ठिरके प्रिय करिबे के निमित्त कितने मासपर्य्यन्त वास करतभये ४६ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे कृष्णस्येन्द्रप्रस्थगमनंनामैकसप्ततितमोऽध्यायः ७१ ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( ततोद्विसप्ततितमेराज्ञा कार्य्येनिवेदिते ॥ दुर्जयंमागधंयुक्त्याभीमेनाघातयद्धरिः १ बहत्तरवें अध्याय में राजा युधिष्ठिरसूं कार्य्य निवेदित होने मों जरासन्ध कूं दुःख सूं जीतवेवाला समझकर कृष्ण जी भीमसेनसू नाश करातेभये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! एक समय मुनीश्वर ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य भय्या आचार्य्य और कुल में वृद्ध तथा ज्ञातिके सम्बन्धी बान्धव इन सहित सभाके बीच बैठे ऐसे राजायुधिष्ठिर हैं सो इन सबके श्रवण करत भो कृष्णभक्तवत्सल! या प्रकार सम्बोधन दैकै बोलतभये १ । २ हे समर्थ! यज्ञन को राजा जो राजसूय यज्ञ है ता करिकै पवित्रकरनेहारे जे तुम्हारे देवता हैं तिन को पूजन करूंगो यह कार्य्य आप सिद्धकरो ३ अभद्रको नाशकरनवारी जे तुम्हारी चरणपादुका हैं तिनको जे पुरुष सेवन ध्यान

और पवित्र होयकै वाणी सूं नाम लेत हैं हे कमलनाभ ! वेही पुरुष संसार तें छूटत है और जो चाहना करे हैं वे मनोरथ उनहीं के सिद्ध होय हैं और कैसोही चक्रवर्ती क्यों न होय विना भक्ति कछु नहीं होय है ४ ता कारण हे देवनके देव ! यह लोक या संसार में तुम्हारे चरणारविन्दकी सेवा के प्रभावकूं देखे है सो हे समर्थ ! जे पुरुष कर्मादिकनकूं मोक्ष मानें कौरव सृञ्जय हैं तिनको मोह दूरि करिवे के निमित्त जे तुम्हें भजे हैं तिनकूं और जे नहीं भजे हैं तिनकूं अपने भजनको प्रताप दिखावो ५ सबके आत्मा समदर्शी आत्मसुख को अनुभव जिनकूं ऐसे ब्रह्म जो तुम हो तिनके अपनो विरानो यह भेदबुद्धि नहीं है जैसे कल्पवृक्ष को जो सेवन करै ताही कूं फल प्राप्त होइहै ऐसेही जो तुम्हारो सेवन करै तिनहीं पै प्रसन्न होत हो जैसी जो सेवा करै ताकूं तैसोही फल देउहो यामें विपरीत नहीं है ६ अब श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बोले हे राजन् युधिष्ठिर ! हे शत्रुनके नाश करनवारे ! तुमने यह भलो निश्चय करयो है या यज्ञके करे तें लोकनमें तुम्हारी मंगल रूप कीर्त्ति फैलेगी ७ हे समर्थ राजा युधिष्ठिर ! यह सब यज्ञनको राजा राजसूय यज्ञ तुमने करनो विचारो है सो ऋषि और पितृ तथा देवता और सुहृद् तथा हम और समस्त प्राणीन कूं प्यारो

अविरतंपरियेचरन्तिध्यायन्त्यभद्रनशनेशुचयोगृणन्ति ॥ विन्दन्तिनेकमलनाभभवापवर्गमाशासतेयदिनआशिषईशनान्ये ४ तद्देवदेवभवतश्चरणारविन्दसेवानुभावमिहपश्यतुलोकएषः॥ येत्वांभजन्तिनभजन्त्युतवोभयेपानिष्ठाप्रदर्शयविभोकुरुसृञ्जयानाम् ५ नब्रह्मणःस्वपरभेदमतिस्तवस्यात्सर्वात्मनःसमदृशःस्वसुखानुभूतेः ॥ संसेवतांसुरतरोरिवतेप्रसादः सेवाऽनुरूपमुदयोनविपर्ययोत्र ६॥ श्रीभगवानुवाच ॥ सम्यग्व्यवसितंराजन्भवताशत्रुकर्शन ॥ कल्याणीयेनतेकीर्त्तिर्लोकाननुभविष्यति ७ ऋषीणांपितृदेवानां सुहृदामपिनःप्रभो॥ सर्वेषामपिभूतानामीप्सितःक्रतुराडयम् ८ विजित्यनृपतीन्सर्वान्कृत्वाचजगतींवशे॥ संभृत्यसर्वसम्भारानाहरस्वमहाक्रतुम् ९ एतेतेभ्रातरोराजँल्लोकपालांशसम्भवाः ॥ जितोस्म्यात्मवतातेऽहं दुर्जयोयोऽकृतात्मभिः १० नकश्चिन्मत्परंलोके तेजसायशसाश्रिया॥ विभूतिभिर्वाऽभिभवेद्देवोऽपिकिमुपार्थिवः ११ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ निशम्यभगवद्गीतं प्रीतःफुल्लमुखाम्बुजः॥ भ्रातॄन्दिग्विजयेऽयुङ्क्त विष्णुतेजोऽपबृंहितान् १२ सहदेवंदक्षिणस्यामादिशत्सहसृञ्जयैः ॥ दिशिप्रतीच्यांनकुलमुदीच्यांसव्यसाचिनम् ॥

है ८ समस्त राजानकूं जीतिकै सम्पूर्ण पृथ्वी कूं वशमें करिकै समस्त वस्तुन कूं इकठौरी करिकै बडे यज्ञकूं तुम करो ९ हे राजन् युधिष्ठिर ! ये तेरे भय्या लोकनके पालन करनवारे जे देवता तिनके अंश तें उत्पन्न भये हैं परन्तु इन्द्रिय जिनने जीती नहीं हैं यातें मैं वशमें नहीं आऊं हू और इन्द्रियजित् जो तू है ताके वशमें हूं १० मेरो आश्रय जाने लियो ऐसो जो पुरुष है ताकूं लोक में तेज यश श्री और वैभव करिकै कोई देवता भी पराभव नहीं करिसकै है तौ राजा कहा तें करि सकैगो ११ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को वचन सुनिकै प्रसन्नता सूं प्रफुल्लित है मुख जाको ऐसो राजा युधिष्ठिरहै सो भगवान्के तेज तें बढे ऐसे जे अपने भ्राता हैं तिनें दिशान के जीतिवे के लिये भेजत भये १२ सृञ्जयदेश के राजान कूं संग करिकै दक्षिण दिशाके राजान के जीतिवे कूं सहदेव कूं आज्ञा देत भये और मत्स्यदेश के राजान कूं संग करिकै पश्चिमदिशा के राजान के जीतिवे कूं नकुल कूं आज्ञा देत भये और केकयदेश के राजान

कूं संग करिकै उत्तरदिशाके राजान के जीतिवे कूं अर्ज्जुन कूं आज्ञा देत भये और मद्रदेश के राजानकूं संग करिकै पूर्व्वदिशा के राजान के जीतिवे कूं भीमसेन कूं आज्ञा देत भये १३ हे राजन् परीक्षित् ! सहदेव नकुल अर्ज्जुन भीमसेन जे वीर हैं ते सम्पूर्ण दिशान तें राजान कूं बल करिकै जीति के यज्ञ कर्यो चाहे ऐसो अजातशत्रु जा राजा युधिष्ठिर है ताकूं बहुत द्रव्य लाय कै देत भये १४ और सब दिशानके राजा जीते गये परन्तु पूर्वदिशा को राजा जरासन्ध जीतिवे में नहीं आयो या बात कूं श्रवण करिकै अतिचिन्ता जाकूं भई ऐसो राजा युधिष्ठिर ताकूं जो उपाय उद्धवजी ने श्रीकृष्णचन्द्र कूं बतायो हो सो उपाय श्रीकृष्णचन्द्र राजा युधिष्ठिर तें कहत भये १५ तब तो भीमसेन अर्जुन श्रीकृष्णचन्द्र तीनों ब्राह्मण बनिकै हे राजन् परीक्षित् ! जहा बृहद्रथ को पुत्र जरासन्ध गिरिव्रज नाम किला में रहे है तहा जात भये १६ ब्राह्मण को वेष धारण करे ऐसे जे क्षत्रिय हैं ते अभ्यागतन के आइवे के समय ब्रह्मभक्त गृहस्थ घरमें रहे ऐसो जो राजा जरा-

प्राच्यांवृकोदरंमत्स्यैः केकयैःसहमद्रकैः १३ तेविजित्यनृपान्वीराआजहुर्दिग्भ्यओजसा ॥ अजातशत्रवेभूरिद्रविणंनृपयक्ष्यते १४ श्रुत्वाऽजितंजरासन्धंनृपतेर्ध्यायतोहरिः ॥ आहोपायंतमेवाऽद्यउद्धवोयमुवाचह १५ भीमसेनोऽर्जुनःकृष्णोब्रह्मलिङ्गधरास्त्रयः ॥ जग्मुर्गिरिव्रजंतात बृहद्रथसुतोयतः १६ तेगत्वातिथ्यवेलायांगृहेषुगृहमेधिनम् ॥ ब्रह्मण्यंसमयाचेरन्राजन्याब्रह्मलिङ्गिनः १७ राजन्विद्ध्यतिथीन्प्राप्तानर्थिनोदूरमागतान् ॥ तन्नःप्रयच्छभद्रन्ते यद्वयंकामयामहे १८ किन्दुर्मर्षंतितिक्षूणांकिमकार्य्यमसाधुभिः ॥ किन्नदेयंवदान्यानांकःपरःसमदर्शिनाम् १९ योनित्येनशरीरेण सतांगेयंयशोध्रुवम् ॥ नाचिनोतिस्वयंकल्पः सवाच्यःशोच्यएवसः २० हरिश्चन्द्रो❀रन्तिदेवउञ्छवृत्तिःशिबिर्बलिः ॥ व्याधःकपोतोबहवोह्यध्रुवेणध्रुवंगताः २१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ स्वरैराकृ

सन्ध है ताते भिक्षा मागत भये १७ हे राजन् जरासन्ध ! हम दूरि तें आये हैं मांगनवारे अतिथि हैं तिनें तुम जानो जो हम चाहना करे हैं वह वस्तु तुम हम कूं देउ तुम्हारो कल्याण होयगो यह वस्तु हम मागै हैं या प्रकार नाम लैके क्यों न कहो तहा कहे हैं नाम लैकै पुत्र मांगोगे तौ पुत्र कब दियो जायगो और मुकुट तें आदिलैके आभूषण मागोगे तौ भिखारीन कू कैसे देउँगो तथा रत्नजटित गहनो पुत्रादिकों के योग्य है सो दूसरे कूं कैसे दियो जाय ऐसे जरासन्ध कहै ताको उत्तर कहे हैं १८ सहनशील जे पुरुष हैं ते कहा नहीं सहि सके है दुर्जनन स् क्या नहीं करने योग्य है और दातान कूं कौन वस्तु देवे योग्य नहीं है और समदर्शीन के कौन दूसरो शत्रु है याते नाम लेवे तें कहा है जो मांगैं सो देउ १९ साधु जाकूं गावे ऐसे नित्य यशकूं जो पुरुष अनित्य देह तें आप समर्थ होयकै नहीं करै वह पुरुष निन्दा योग्य है और शोच करिवे योग्य है २० राजा हरिश्चन्द्र तथा रन्तिदेव और मुद्गलश्चापि राजा शिबि तथा बलि व्याध और कपोतपक्षी और ऐसे बहुत

❀ विश्वामित्रायर्थानृण्याय हरिश्चन्द्रोभार्यापुत्रादिसर्वं विक्रीय स्वयंचाण्डालतांप्राप्तोऽप्यनिर्विण्णः सहायोध्यावासिभिर्जनैः स्वर्गंगतः रन्तिदेवः सकुटुम्बोऽष्टचत्वारिंशद्दिनान्यलब्धोदकोऽपिकथंचिल्लब्धान्नोदकान्यतिथिभ्योदत्त्वा ब्रह्मलोकंगतः उञ्छवृत्तिर्मुद्गलः पण्मासं सोदत्कुटुम्बोऽपि आतिथ्यदानेनब्रह्मलोकंगतः शिबिः शरणागतकपोतरक्षणाय स्वमांसश्येनायदत्त्वा दिवंगतः बलिः सर्वस्वंब्राह्मणवेषधारिणेहरयेदत्त्वा तमेवात्मसात्चकार कपोतः आतिथ्ये व्याधाय कपोतीमङ्ग स्वमांसदत्त्वा विमानेन दिवंगतः व्याधस्तयोः सरोषाश्च स्वयमतिनिर्विण्णोमहाप्रस्थाने वनाग्निदग्धदेहः शिवस्वरूपो दिवमारुरोह एवमन्येचबहवोऽध्रुवेणशरीरेणध्रुवंगताइति ५ ॥

महात्मा या अनित्य देह करिकै भुवर्लोक में जातभये २१ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! कर्कश बोलनि और स्वरूप इनकों तथा धनुषके प्रत्यञ्चा के घट्टे जिनमें परिरहे ऐसे पहुँचने कूं देखिकै ये क्षत्रियन में नीच हैं यह जानिकै द्रौपदी के स्वयंवर में पहिले मैंने देखे हैं यह विचार करतभयो २२ ये क्षत्रियन में नीच है परन्तु ब्राह्मण को स्वाग धरे हैं या कारण दियो न जाय ऐसो जो अपनो आत्मा है ताय भी इनकूं भिक्षा देऊँगो कदाचित् मांगेंगे तो २३ विष्णु भगवान् ने ब्राह्मण को स्वरूप वामन अवतार धारिकै ऐश्वर्यतें भ्रष्ट जाकूं करि दियो ऐसो राजा बलि ताकी निर्मल कीर्ति अब पर्यन्त पृथ्वी पै सुनी जाति है २४ इन्द्र के अर्थ लक्ष्मी हरिवे के लिये ब्राह्मण को रूप धरिकै प्राप्त भये ऐसे जे विष्णु भगवान् हैं तिनकूं जाने भी हैं कि मेरे छलिवे के लिये आये हैं और शुक्राचार्य ने मने भी करचो तथापि दैत्यन को राजा बलि है सो वामनजी कूं पृथ्वी दान करत भयो २५ एक दिन जो यह देह पतनहोयगी परन्तु जीवतहूं क्षत्रियकी देहसूं ब्राह्मण के अर्थ निर्मल यश कूं न करे तो या देहसूं कहा प्रयोजन है २६ या प्रकार निश्चय करिकै उदार है बुद्धि जाकी ऐसो राजा जरासन्ध है सो श्रीकृष्ण अर्ज्जुन भीमसेन इनसूं कहतभयो

निभिस्तांस्तु प्रकोष्ठेर्ज्याहतैरपि॥राजन्यबन्धून्विज्ञाय दृष्टपूर्वानचिन्तयत् २२ राजन्यबन्धवोह्येते ब्रह्मलिङ्गानिबिभ्रति॥ ददामिभिक्षितेभ्यआत्मानमपि दुस्त्यजम् २३ बलेर्नुश्रूयतेकीर्त्तिर्विततादिक्ष्वकल्मषा॥ ऐश्वर्याद्भ्रंशितस्यापिविप्रव्याजेनविष्णुना २४ श्रियंजिहीर्षतेन्द्रस्यविष्णवेद्विजरूपिणे॥जानन्नपिमहींप्रादाद्वार्य्यमाणोऽपिदैत्यराट् २५ जीवताब्राह्मणार्थाय कोऽन्वर्थःक्षत्रबन्धुना॥ देहेनपतमानेन नेहताविपुलंयशः २६ इत्युदारमतिःप्राह कृष्णार्ज्जुनवृकोदरान्॥ हेविप्राव्रियतांकामोददाम्यात्मशिरोऽपिवः २७ ॥ श्रीभगवानुवाच॥ युद्धंनोदेहिराजेन्द्र द्वन्द्वशोयदिमन्यसे ॥ युद्धार्थिनोवयंप्राप्ताराजन्यानान्नकाङ्क्षिणः २८ असौवृकोदरःपार्थस्तस्यभ्राताऽर्ज्जुनोह्ययम्॥ अनयोर्मातुलेयंमां कृष्णंजानीहितेरिपुम् २९ एवमावेदितोराजा जहासोच्चैःस्म मागधः॥ आहचामर्षितोमन्दायुद्धंतर्हिददामिवः ३० नत्वयाभीरुणायोत्स्येयुधिविक्लवचेतसा॥ मथुरांस्वपुरींत्यक्त्वा समुद्रंशरणंगतः ३१ अयंतुवयसाऽतुल्योनातिसत्त्वोनमेसमः॥ अर्ज्जुनोनभवेद्योद्धा भीमस्तुल्यबलोमम ३२ इत्युक्त्वाभीमसेनाय प्रादायमहतींगदाम्॥ द्वितीयांस्वयमादाय निर्जगामपु

हे ब्राह्मणो! जो तुम्हारे इच्छा होय सो वर मांगो तब श्रीकृष्ण फेरि पक्की करेहैं जो मांगें सो देउगे तब जरासन्ध कहे है वारंवार कहा कहो हौ शिरपर्य्यन्त मांगोगे तो देउंगो २७ तबतो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् बोले हे राजान के इन्द्र राजन् जरासन्ध! तुम्हारे मन में आवै तो द्वन्द्वयुद्ध देव युद्ध के निमित्त हम क्षत्रिय तुम्हारे पास आये हैं अन्न के लेनवारे ब्राह्मण हम नहीं हैं २८ तब जरासन्ध ने पूंछचो तुम कौनहो श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं वृकनामा अग्नि जाके उदर में ऐसो पृथा को पुत्र यह भीमसेन है और याको भय्या यह अर्ज्जुन है और इनके मामा को पुत्र तेरो पहिलो वैरी मैं श्रीकृष्णचन्द्र हूं यह जानिले २० या प्रकार श्रवण करिकै मगधदेशको राजा जरासन्ध बहुत हँसत भयो पीछे क्रोध में भरिकै हे मूर्खो! मैं तुमकू युद्ध देउंगो या प्रकार कहत भयो ३० अरे डरपोकना व्याकुल है चित्त जाको ता तेरे संग मैं युद्ध नहीं करूंगो मेरे डरतें तूं अपनी मथुरापुरी त्यागि कै समुद्र में जायकै वस्यो है ३१ अर्ज्जुन है सो मो तें अवस्था में न्यून है और न मेरी

बराबरि बलवान् है याते अर्ज्जुन योद्धा न होयगो हां भीमसेन मेरी बराबरि बल में है याके संग युद्ध होयगो ३२ इतनी बात करिके भीमसेन कूं बड़ी गदा देके और दूसरी गदा आप लेके पुर तें बाहर निकसत भयो ३३ ता पीछे बड़ो है मद जिनके ऐसे बीर जे भीमसेन जरासन्ध हैं ते परस्पर मिलिके रणभूमि में बज्र की तुल्य जे गदा हैं तिन करिके प्रहार करत भये ३४ रणभूमि में प्राप्त जे नट हैं तिनके बायें दाहिने जे विचित्र मण्डल हैं तिनमें जैसे फिरें ऐसे भीमसेन और जरासन्ध हैं तिनको युद्ध सुन्दर लगत भयो ३५ ता पीछे हे राजन् परीक्षित् ! दांत हैं विद्यमान जिनके ऐसे हाथीन के दांतन को जैसे शब्द होयहै तैसे दोनों वीरन की चली जे गदा हैं तिनको वज्र जैसे पिसे ऐसे चटचटा शब्द होत भयो ३६ युद्ध करें बढ़ो है कोप जिनके ऐसे हाथीन की लड़ाई में आक की लकड़ी जैसे चूर्ण होय जाय है तैसे भुजान के वेग तें आपुसमें चली ऐसी जे गदा हैं ते कन्धा कमर पांव हाथ जंघा जत्रु इनसूं लगिके चूर्ण होतभई ३७ या प्रकार जब दोनों की गदा टूटिगई तब क्रोधी जे मनुष्यन में वीर भीमसेन जरासन्ध हैं ते लोहे की तुल्य है स्पर्श जिनको ऐसी मुष्टीनकी मार शरीरमें मारतभये हाथीन की तुल्य आपुस में मारें ऐसे जे जरासन्ध

राद्धरिः ३३ ततःसमेत्यखलेवीरौ संयुक्तावितरेतरौ ॥ जघ्नतुर्वज्रकल्पाभ्यांगदाभ्यांरणदुर्म्मदौ ३४ मण्डलानिविचित्राणि सव्यंदक्षिणमेवच ॥ चरतोःशुशुभेयुद्धं नटयोरिवरङ्गिणोः ३५ ततश्चटचटाशब्दो वज्रनिष्पेषसन्निभः ॥ गदयोःक्षिप्तयोराजन् दन्तयोरिवदन्तिनोः ३६ तेवैगदेभुजजवेननिपात्यमाने अन्योऽन्यतोऽसकटिपादकरोरुजत्रून् ॥ चूर्णीबभूवतुरुपेत्ययथार्कशाखे संयुध्यतोर्द्दिरदयोरिवदीप्तमन्य्वोः ३७ इत्थंतयोःप्रहतयोर्गदयोर्नृवीरौ क्रुद्धौस्वमुष्टिभिरयःस्पर्शैरपिष्टाम् ॥ शब्दस्तयोःप्रहरतोरिभयोरिवाऽऽसीन्निर्घातवज्रपरुषस्तलताडनोत्थः ३८ तयोरेवंप्रहरतोःसमशिक्षाबलौजसोः ॥ निर्विशेषमभूद्युद्धमक्षीणजवयोर्नृप ३९ एवंतयोर्महाराजयुध्यतोःसप्तविंशतिः ॥ दिनानिनिरगंस्तत्रसुहृद्वन्निशितिष्ठतोः ४० एकदामातुलेयंवैप्राहराजन्वृकोदरः ॥ नशक्तोऽहंजरासन्धं निर्जेतुंयुधिमाधव ४१ शत्रोर्जन्ममृतीविद्वाञ्जीवितंचजराकृतम् ॥ पार्थमाप्याययन्स्वेन तेजसाऽचिन्तयद्धरिः ४२ सञ्चिन्त्यारिवधोपायं भीमस्यामोघदर्शनः ॥ दर्शयामासविटपं पाटयन्निवसंज्ञया ४३ तद्विज्ञायमहासत्त्वोभीमःप्रहरतांवरः ॥ गृहीत्वापादयोःशत्रुंपातयामासभूतले ४४

भीमसेन हैं तिनकी मुक्की लगिके उठ्यो जो शब्द है सो जैसे बिना बादर वज्रपातको शब्द होय ता प्रकार कठोर शब्द होत भयो ३८ हे राजन् परीक्षित् ! नहीं घट्यो है वेग जिनको और बराबरि दाउँ पेंच बल प्रभाव जिनको मुक्की मारें ऐसे जे भीमसेन जरासन्ध हैं तिनको बराबर युद्ध होत भयो ३९ हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार दिनमें तो युद्ध करें और रातिमें मित्रकी तुल्य एकठौरे रहें ऐसे जे भीमसेन जरासन्ध हैं तिन कूं युद्ध करत सत्ताईस दिन बीतगये ४० हे राजन् परीक्षित् ! एकसमय वृकनामा अग्नि है उदर में ऐसो भीमसेन है सो मामा के पुत्र श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनसूं बोलत भयो हे माधव ! युद्ध में जरासन्ध कूं मैं नहीं जीति सकूं हूं ४१ शत्रु जो जरासन्ध है ताको जन्म भयो है ताय और जैसे याकी मृत्यु होयगी ताय और जरानाम राक्षसी ने दो टूक जोरिकै जिवाय दियो ताय जानें ऐसे जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अपने तेज करिकै भीमसेन कूं पुष्टि करिकै जरासन्ध की मृत्यु को उपाय विचारत भये ४२ सफल है दर्शन जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो

वैरी जरासन्ध के मारिवे को चिन्तन करिकै तुनका चीरकै सैन करिकै भीमसेनकूं दिखावत भये जैसे मैने यह तुनका चीरयो है ऐसे तूं याकू चीर डारु ४३ मारनवारेन में श्रेष्ठ बड़ो बलवान् भीमसेन है सो श्रीकृष्णचन्द्र ने जो सकेत कस्यो ताय जानिकै वैरी जो जरासन्ध है ताके पाव पकरिकै पृथ्वी में पटकत भयो ४४ जैसे बडो हाथी वृक्षकी शाखाकूं पकरिकै चीर डारे हैं तैसे पावसूं वाके एक पावकूं दाबि कै दूसरे पाव कूं भुजान तें पकरिकै गुदा के बीचतें चीरिकै डारत भयो ४५ एक एक है पांव जंघा अण्डकोश कमर पीठि स्तन कन्धा जिनमें एक एक भुजा नेत्र भ्रुकुटी और कान जिनमें ऐसे दो टूक करे तिनें प्रजा देखत भई ४६ मगधदेश को राजा जरासन्ध मस्यो तासमय बड़ो हाहाकार शब्द होत भयो और अर्ज्जुन तथा श्रीकृष्णचन्द्र भीमसेन कूं आलिङ्गन करिकै पूजन करत भये ४७ नहीं प्रमाण करिवे में आवै है स्वरूप जिनको ऐसे समर्थ सब प्राणीन के पालनवारे श्रीकृष्ण जरासन्ध के पुत्र सहदेव कू मगधदेश को राजतिलक देत भये और जरासन्ध ने जो वीस हजार आठसै राजा रोंके हैं तिनें बन्दीखाने तें छुड़ावत भये ४८ ॥ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेजरासन्धवधोनामद्विसप्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥ ॐ ॥

एकं पादं पदाऽऽक्रम्य दोर्भ्यामन्यं प्रगृह्य सः ॥ गुदतः पाटयामास शाखामिव महागजः ४५ एकपादोरुवृषणकटिपृष्ठस्तनांसके ॥ एकबाह्वक्षिभ्रूकर्णे शकले ददृशुः प्रजाः ४६ हाहाकारो महानासीन्निहते मगधेश्वरे ॥ पूजयामासतुर्भीमं परिरभ्य जयाच्युतौ ४७ सहदेवं तत्तनयं भगवान् भूतभावनः ॥ अभ्यषिञ्चदमेयात्मा मगधानां पतिं प्रभुः ॥ मोचयामास राजन्यान् संरुद्धा मागधेन ये ४८ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे दशमस्कन्धे उत्तरार्द्धे जरासन्धवधो नाम द्विसप्ततितमोऽध्यायः ७२ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुक उवाच ॥ अयुते द्वे शतान्यष्टौ लीलया युधि निर्जिताः ॥ ते निर्गता गिरिद्रोण्यां मलिना मलवाससः १ क्षुत्क्षामाः शुष्कवदनाः संरोधपरिकर्शिताः ॥ ददृशुस्ते घनश्यामं पीतकौशेयवाससम् २ श्रीवत्साङ्कं चतुर्बाहुं पद्मगर्भारुणेक्षणम् ॥ चारुप्रसन्नवदनं स्फुरन्मकरकुण्डलम् ३ पद्महस्तं गदाशङ्खरथाङ्गैरु

( ततस्त्रिसप्ततितमे मोचयित्वा नृपान्हरिः ॥ राजार्हभोगैः स्वान्देशान्प्रस्थाप्य पुनरागमत् १ अत्युन्नद्धजरासन्धवधात्तद्रुद्धभूपतीन् ॥ विमोच्य कृपया कृष्णो निजरूपमदर्शयत् २ तिहत्तरवें अध्याय में कृष्णजी राजाओं को छुड़ाकर राजाओं के योग्य भोगनसूं अपने देशोंको बिदाकर फिर हस्तिनापुरमें प्राप्त होजातेभये १ कृष्णजी अत्यन्त उन्नद्ध जरासन्धके नाशसूं ताके रोंके हुये राजाओंको छुड़ाकर दया सूं उनको अपनो रूप दिखलाते भये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! मलिनहैं रूप और वस्त्र जिनके क्षुधा करिकै कृश सूखे हैं मुख जिनके रोंकने सूं क्लेशयुक्त ऐसे वीस हजार आठसै राजा गिरिद्रोणी किलामें रुँके हैं तिनकू लीला करिकै संग्राममें छुटावतभये ते समस्तराजा बन्दीखाने तें बाहर निकसिकै मेघकी तुल्यहै श्यामरूप जिनको पीरे वस्त्रनकू पहिरे ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखतभये १।२ अब जैसे स्वरूपको श्रीकृष्णचन्द्रको दर्शन कस्यो सो वर्णन करे हैं भृगुलताको चिह्न जिनके हृदयमें और चार जिनके भुजा और कमलके गर्भकी तुल्य अरुणहैं नेत्र जिनके

सुन्दर प्रसन्न मुखहै और प्रकाशमान मकराकृत कुण्डलनकूं धारण करे हैं ३ कमल जिनके हाथमें विराजमान गदा शंख चक्र इनकूं धारणकरे और किरीट हार कड़ा कौंधनी बाजूबन्द इनकूं पहिरे हैं ४ और प्रकाशमान सुन्दर मणि ग्रीवामें तथा गलेमें पावपर्य्यन्त वनमाला कूं धारणकरे ऐसे रूपकू देखिकै राजान कूं लूटिसी परि गई देखिकै नेत्र ऐसे चलावें मानों रूपको पीजायँगे जीभ ऐसी चलावें मानो चाटि जायगे नाक ऐसी फुलावें मानों सूंघि जायँगे भुजा ऐसी चलावें मानों स्वरूपको आलिङ्गन करिलेंगे पाप जिनके दूरिभये ऐसे राजा हैं ते शिरन सूं श्रीकृष्णचन्द्रके चरणनमें प्रणाम करतभये ५ । ६ श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन तें जो आनन्दभयो तासूं दूरि भयो है बन्दीखाने को क्लेश जिनको हाथ जोरे ऐसे समस्त राजा हृषीकेश जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् हैं तिनकी वाणीन करिकै स्तुति करतभये ७ इन्द्रादिक देवतान के देव जो ब्रह्मादिक तिनके ईश्वर हे शरणागतनके कष्ट के हरनवारे! हे अविनाशी ! हे कृष्ण ! या घोर संसार तें दुःखितभये तुम्हारो शरण लियो ऐसे जे हम हैं तिनकी रक्षाकरो ८ हे नाथ ! हे मधुसूदन ! यह जो जरासन्ध है ताय दोष लगायकै हम नहीं देखे हैं हे प्रभो ! राजा जे हमहैं तिनको राज्य भ्रष्टभयो यह तुम्हारो अनुग्रहभयो ९ राज्य ऐश्वर्य्य

पलाशिनम् ॥ किरीटहारकटककटिसूत्राङ्गदाञ्चितम् ४ भ्राजद्वरमणिग्रीवं निवीतंवनमालया ॥ पिबन्तइवचक्षुर्भ्यांलिहन्तइवजिह्वया ५ जिघ्रन्तइवनासाभ्यांरम्भन्तइवबाहुभिः ॥ प्रणेमुर्हतपाप्मानोमूर्द्धभिःपादयोर्हरेः ६ कृष्णसन्दर्शनाह्लादध्वस्तसंरोधनक्लमाः ॥ प्रशशंसुर्हृषीकेशं गीर्भिःप्राञ्जलयोनृपाः ७ राजानऊचुः ॥ नमस्तेदेवदेवेश प्रपन्नार्त्तिहराव्यय ॥ प्रपन्नान्पाहिनःकृष्णनिर्विण्णान्घोरसंसृतेः ८ नैनंनाथानुसूयामो मागधंमधुसूदन ॥ अनुग्रहोयद्भवतोराज्ञांराज्यच्युतिर्विभो ९ राज्यैश्वर्यमदोन्नद्धोनश्रेयोविन्दतेनृपः ॥ त्वन्मायामोहितोनित्यामन्यतेसम्पदोऽचलाः १० मृगतृष्णांयथाबालामन्यन्तउदकाशयम् ॥ एवंवैकारिकींमायामयुक्तावस्तुचक्षते ११ वयंपुराश्रीमदनष्टदृष्टयोजिगीषयाऽस्याइतरेतरस्पृधः ॥ घ्नन्तःप्रजाःस्वाअतिनिर्घृणाःप्रभो मृत्युंपुरस्त्वाऽविगणय्यदुर्मदाः १२ तएवकृष्णाद्यगभीररंहसा दुरन्तवीर्येणविचालिताःश्रियः॥कालेनतन्वाभवतोऽनुकम्पया विनष्टदर्पाश्चरणौस्मरामते १३ अथोनराज्यंमृगतृष्णिरूपितं देहेनशश्वत्पततारुजांभुवा ॥ उपासितव्यंस्पृहयामहेविभो क्रियाफलंप्रेत्यचकर्णरोचनम् १४ तन्नःसमादिशोपायं येनते

के मद करिकै छोड़ी है मर्य्यादा जाने ऐसो जो राजा है सो तौ कल्याण कूं नहीं प्राप्त होयहै और तुम्हारी माया सूं मोहित होयकै अनित्य जे सम्पदा हैं तिनें अचल माने है १० जैसे अज्ञानीबालक सूर्य्य की किरणनसूं चमकै जो दाबहै ताय जलको सरोवर माने हैं ऐसेही अज्ञानी पुरुष हैं ते नानारूपि असत्रूपी जो माया है ताय सत्य माने है ११ धन के मद करिकै फूटे हैं नेत्र जिनके और पृथ्वीके जीतिवे की इच्छा करिकै आपुस में भई है ईर्षा जिनके अपनी प्रजानकूं मारें अत्यन्त निर्दयी और हे समर्थ ! आगे तुम कालरूप ठाढे हो तिनको अनादर करिकै पहिले दुष्ट हैं मद जिनको ऐसे हम होत भये १२ हे कृष्ण ! गम्भीर वेग और बडो पराक्रम जाको ऐसो तुम्हारी मूर्ति जो काल है ताने हम लक्ष्मी तें भ्रष्टकरे अब तुम्हारी कृपाकरिकै दूरिभये हैं गर्व जिन के ऐसे हम तुम्हारे चरणनको स्मरण करेंहैं १३ हे विभो ! याके पीछे नित्य आयु जाकी क्षीणहोय और रोगनकी खानि अर्थात् एक न एक रोग जामें उत्पन्नहोय ऐसी जो देह है तासूं मृगतृष्णारूप जो

मिथ्या राज्य है ताकी इच्छा हम नहीं करे हैं और कर्म्मन के फल जे स्वर्गादिक हैं तिनकी इच्छा हम नहीं करे हैं ते केवल कानन सूं श्रवणमात्र हैं १४ या संसार में भूले जे हम हैं तिनकूं तुम्हारे चरणारविन्द की भूल न होइ ऐसो उपाय बतावो १५ भक्तन के क्लेश कूं दूरि करनवारे शुद्ध अन्तःकरण के प्रकाशक हरि परमात्मा और तुम्हारो नाम लेइ ताके क्लेश के काटनवारे गोविन्द ऐसे जो तुमहो तिनकूं प्रणाम करे हैं १६ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! जरासन्ध के बन्दीखाने तें छूटे ऐसे जे राजाहैं तिनने स्तुति जिनकी करी ऐसे जे शरण के योग्य करुणावान् जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं ते मनोहर वाणी करिकै राजान तें बोलतभये १७ अब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं हे राजाओ ! जैसे तुम ने चाहना करी तैसे सबको ईश्वर जो आत्मा मैं हूं ता मो में आज ते लैके तुम्हारी निश्चय दृढभक्ति भई १८ हे राजाओ ! सत्यवादी जे तुमहो तिनने मेरो भजन करिबो यह भलो सत्यसङ्कल्प निश्चय कियो है और मनुष्यन कूं धन ऐश्वर्य्य सूं मद है तासूं इच्छापूर्व्वक विचारिबो और उन्मत्तता है ताय देखूं हूं १९ कृतवीर्य्य को पुत्र चक्रवर्त्ती राजा सहस्रबाहु एकसमय जमदग्नि ऋषिकी गौ हरिकै लै आयो तब वाकूं परशुरामजी ने पुत्रन

चरणाब्जयोः ॥ स्मृतिर्यथा न विरमेदपि संसरतामिह १५ कृष्णाय वासुदेवाय हरये परमात्मने ॥ प्रणतक्लेशनाशाय गोविन्दाय नमो नमः १६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ संस्तूयमानो भगवान् राजभिर्मुक्तबन्धनैः ॥ तानाह करुणस्तात शरण्यः श्लक्ष्णया गिरा १७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अद्य प्रभृति वो भूपा मय्यात्मन्यखिलेश्वरे ॥ सुदृढा जायते भक्तिर्बाढमाशंसितं तथा १८ दिष्ट्या व्यवसितं भूपा भवन्त ऋतभाषिणः ॥ श्रियैश्वर्य्यमदोन्नाहं पश्य उन्मादकं नृणाम् १९ हैहयो नहुषो वेनो रावणो नरकोऽपरे ॥ श्रीमदाद्भ्रंशिताः स्थानाद्देवदैत्यनरेश्वराः २० भवन्त एतद्विज्ञाय देहाद्युत्पाद्यमन्तवत् ॥ मां यजन्तोऽध्वरैर्युक्ताः प्रजा धर्म्मेण रक्षथ २१ सन्तन्वन्तः प्रजातन्तून् सुखं दुःखं भवाभवौ ॥ प्राप्तं प्राप्तं च सेवन्तो मच्चित्ता विचरिष्यथ २२ उदासीनाश्च देहादावात्मारामा धृतव्रताः ॥ मय्यावेश्य मनः सम्यङ् मामन्ते ब्रह्म यास्यथ २३ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यादिश्य नृपान् कृष्णो भगवान् भुवनेश्वरः ॥ तेषां न्ययुङ्क्त पुरुषान् स्त्रियो मज्जनकर्म्मणि २४ सपर्य्याका

सहित मारयो और राजा नहुष मदोन्मत्त होयकै इन्द्राणी के पास जायवे के लिये ब्राह्मणन कूं पालकीमें लगाय के चल्यो तब ब्राह्मणन ने वाकूं ऐश्वर्य्य तें भ्रष्ट करिकै सर्प करिदियो और राजा वेन मतवारो होयकै ब्राह्मणनको तिरस्कार करयो तब ब्राह्मणनने हुङ्कार शब्द करिकै मारयो और राक्षसनके राजा रावणने सीताकी आकाक्षाकरी तब रामचन्द्रने मारयो तथा दैत्यनको राजा नरकासुर अदितिके कुण्डल हरिलायो तब मैंनेही मारयो और कितनेहूं देवता तथा दैत्य राजा धनके मदतें स्थानन तें भ्रष्ट होयगये २० और तुम सम्पूर्ण हौ ते उत्पन्न जे देहादिक हैं ते नाश होयँगे यह जानिकै यज्ञन करिकै मेरो पूजन और प्रजाकी रक्षाकरो २१ और पुत्रादिकन कूं उत्पन्न करो सुख दुःख जन्म मृत्यु जो प्राप्त होय ताको सेवन करो मो में चित्तकूं लगायकै विचरो २२ आत्मामें है रमण जिनको धारण कियो है व्रत जिनने ऐसे जे तुमहौ ते देह में और घरन में उदासीन होयकै भले प्रकार मो में मन लगावोगे तो अन्तमें मो ब्रह्मकूं पावोगे २३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! त्रिलोकी के ईश्वर जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो या प्रकार राजानकूं आज्ञा करिकै तिनको उबटन स्नान और इन कर्म्मन के करायवे के निमित्त स्त्री पुरुषनकूं लगावत

भये २४ हे भरतवंशोत्तम राजन् परीक्षित! सुन्दर स्नान जिनने करे ऐसे जे राजा हैं तिनकी जरासन्ध के पुत्र सहदेव सूं राजान के योग्य जे वस्त्र आभूषण माला चन्दन इन करिकै पूजन करावत
भये २५ सुन्दर स्नान जिनने किये वस्त्र आभूषण करिके शोभित और नानाप्रकार के भोगन करिके युक्त ऐसे जे राजा हैं तिनकूं श्रेष्ठ अन्न भोजन करायकै राजान के योग्य जे ताम्बूलादिक हैं तिनें
देत भये २६ मुकुन्द श्रीकृष्णने पूजा जिनकी करी और प्रकाशमान कुण्डलन कूं पहिरे बन्दीखानेके क्लेशतें छुटाये ऐसे जे राजा हैं ते जैसे वर्षा ऋतुके पीछे आकाश में तारागण सुन्दर लगे हैं ऐसे
सुन्दर लगतभये २७ मणि और सुवर्ण के गहनेन करिकै शोभायमान जे राजा हैं तिने सुन्दर घोड़ा जिनमें जुगे ऐसे जे रथ हैं तिनमें बैठायके मनोहर वचनन सूं प्रसन्न करिकै श्रीकृष्णचन्द्र उनके देश-
नकूं भिजवावत भये २८ बड़े महात्मा जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने बन्दीखाने के कष्ट तें छुड़ाये ऐसे जे राजा हैं ते जगत् के पति जे श्रीकृष्ण हैं तिनको ध्यान और उनके कर्मनको ध्यान करत मार्ग में
जातभये २९ ते समस्त राजा जैसे महापुरुष श्रीकृष्णचन्द्र ने छुड़ाये और जैसे पूजा कराई यह सब वृत्तान्त अपनी प्रजाके आगे कहत भये और जा प्रकार श्रीकृष्णचन्द्र ने शिक्षा दीनी तैसेही आच-

रयामास सहदेवेनभारत ॥ नरदेवोचितैर्वस्त्रैर्भूषणैःस्रग्विलेपनैः २४ भोजयित्वावरान्नेन सुस्नातान्समलंकृतान् ॥ भोगैश्चविविधैर्युक्तांस्ताम्बूलाद्यैर्नृपो
चितैः २५ तेपूजितामुकुन्देन राजानोमृष्टकुण्डलाः ॥ विरेजुर्मोचिताःक्लेशात्प्रावृडन्तेयथाग्रहाः २६ रथान्सदश्वानारोप्य मणिकाञ्चनभूषितान् ॥ प्री
णय्यसूनृतैर्वाक्यैः स्वदेशान्प्रत्ययापयत् २७ तएवंमोचिताःकृच्छ्रात् कृष्णेनसुमहात्मना ॥ ययुस्तमेवध्यायन्तः कृतानिचजगत्पतेः २८ जगदुःप्रकृति
भ्यस्तं महापुरुषचेष्टितम् ॥ यथाऽन्वशासद्भगवांस्तथाचक्रुरतन्द्रिताः २९ जरासन्धंघातयित्वा भीमसेनेनकेशवः ॥ पार्थाभ्यांसंयुतःप्रायात्सहदेवेनपूजितः
३० गत्वातेखाण्डवप्रस्थं शङ्खान्दध्मुर्जितारयः ॥ हर्षयन्तःस्वसुहृदोदुर्हृदांचासुखावहाः ३१ तच्छ्रुत्वाप्रीतमनसइन्द्रप्रस्थनिवासिनः ॥ मेनिरेमागधंशान्तं
राजाचाप्तमनोरथः ३२ अभिवन्द्याथराजानं भीमार्जुनजनार्दनाः ॥ सर्वमाश्रावयाञ्चक्रुरात्मनायदनुष्ठितम् ३३ निशम्यधर्मराजस्तत्केशवेनानुकम्पि
तम् ॥ आनन्दाश्रुकलांमुञ्चन् प्रेम्णानोवाचकिञ्चन ३४ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेकृष्णाद्यागमनेत्रिसप्ततितमोऽध्यायः ७३ ॥

रण करतभये ३० केशव जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो भीमसेन करके जरासन्ध को घात करायकै और सहदेव सूं पूजन अपनो करायकै भीमसेन अर्जुन कूं संगलैके आवतभये ३१ दुष्ट है
हृदय जिनको ऐसे जे शत्रु हैं तिनकूं दुःख के देनवारे और अपने सुहृदन कूं आनन्द के देनवारे ऐसे जे श्रीकृष्ण भीमसेन अर्जुन हैं ते वैरी जरासन्ध कूं मारिकै इन्द्रप्रस्थ में जायकै शङ्खन कूं बजावत
भये ३२ शङ्खनको शब्द सुनिकै प्रसन्न हैं मन जिनके ऐसे जे इन्द्रप्रस्थ के निवासी हैं ते जरासन्धकी मृत्यु भई यह मानतभये और राजा युधिष्ठिर के मनोरथ पूर्ण होते भये ३३ याके पीछे भीमसेन अर्जुन
श्रीकृष्णचन्द्र आयकै राजा युधिष्ठिर कूं प्रणाम करिकै अपने जो कर्म करे सो सब सुनावतभये ३४ धर्मराज के पुत्र जो राजा युधिष्ठिर हैं सो ब्रह्मा महादेव के वश करनवारे श्रीकृष्णचन्द्रने जो कार्य
करचो ताय श्रवण करिकै नेत्रन सूं आनन्द के आंसूनकी धार बहावत प्रेममें विह्वल होयकै कछु न बोलत भये ३५ इति श्रीमद्भागवतभाषायांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेत्रिसप्ततितमोऽध्यायः ७३ ॥

( चतुर्युक्तमप्रतितमेराजसूयक्रियाद्विजैः ॥ अग्रपूजाप्रसङ्गेनचैद्यघातादिवर्ण्यते १ राजसूयमुखे हत्वाजरासन्धंतदन्तरे ॥ चैद्यंतदन्तेकुर्वन्तं वीजंकलिमिवावपत् २ चौहत्तरवें अध्याय में ब्राह्मणों ने राजसूययज्ञ की क्रिया कराई तामें प्रथमही पूजा के प्रसङ्गसूं शिशुपालका नाश आदि वर्णित है१ राजसूययज्ञके मुखमें जरासन्ध को मारकर ताके वीच में शिशुपाल को मारकर अन्तमें लड़ाईका वीज सा बोते भये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार राजा युधिष्ठिर जरासन्धको वध सुनिके और श्रीकृष्णको प्रभाव सुनिके प्रसन्नहोयके श्रीकृष्णचन्द्र सूं वोलतभये १ जे पुरुष त्रिलोकी के गुरुहैं सब लोकनके वड़े ईश्वरहैं वे भी दुर्लभ पायके तुम्हारी आज्ञाकूं शिरपै धारण करेहैं २ हे व्यापक! कमल से हैं नेत्र जिनके ऐसे तुमहो सो ईश्वर आपेकूं मानें ऐसे जो कृपण हम हैं तिनकी आज्ञाकूं हे व्यापक! तुम धारण करो हो यह अत्यन्त अनुकरण है ३ एक अद्वितीय अर्थात् कोई जिनकी वरावर नहीं और कोई जिनतें वडो नहीं ऐसे जो परमात्मा तुमहो तिनको तेज परोपकार के लिये जो कर्म्म हैं तिनसूं न्यूनभी नहीं होयहै जैसे सूर्य्य को उदय अस्तमें आवत जात में तेज घटै वढै नहीं है ४ कदाचित् कहो कि मैं परमेश्वरहूं तो सबकी आज्ञा करनो यह मन्द कर्म्म क-

श्रीशुकउवाच ॥ एवंयुधिष्ठिरोराजा जरासन्धवधंविभोः ॥ कृष्णस्यचानुभावंतं श्रुत्वाप्रीतस्तमब्रवीत् १ ॥ युधिष्ठिरउवाच ॥ येस्युस्त्रैलोक्यगुरवः सर्व्वे लोकमहेश्वराः ॥ वहन्तिदुर्लभंलब्ध्वा शिरसैवानुशासनम् २ सभवानरविन्दाक्षोदीनानामीशमानिनाम्॥धत्तेऽनुशासनंभूमंस्तदत्यन्तविडम्बनम् ३ न ह्येकस्याद्वितीयस्यब्रह्मणःपरमात्मनः ॥ कर्मभिर्वर्द्धतेतेजोह्रसतेचयथारवेः४ नवैतेऽजितभक्तानांममाहमितिमाधव ॥ त्वन्तवेतिचनानाधीःपशूनामिववैकृता ५ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इत्युक्त्वायाज्ञियेकाले वव्रेयुक्तान्सऋत्विजः ॥ कृष्णानुमोदितःपार्थोब्राह्मणान्ब्रह्मवादिनः ६ द्वैपायनोभरद्वाजःसुमन्तुर्गौतमोऽसितः ॥ वसिष्ठश्च्यवनःकण्वोमैत्रेयःकवषस्त्रितः ७ विश्वामित्रोवामदेवःसुमतिर्जैमिनिःक्रतुः ॥ पैलःपराशरोगर्गोवैशम्पायनएवच ८ अथर्वाकश्यपोधौम्योरामोभार्गवआसुरिः ॥ वीतिहोत्रोमधुच्छन्दावीरसेनोऽकृतव्रणः ९ उपहूतास्तथाचान्ये द्रोणभीष्मकृपादयः॥ धृतराष्ट्रःसहसुतोविदुरश्चमहामतिः१० ब्राह्मणाःक्षत्रियावैश्याःशूद्रायज्ञदिदृक्षवः ॥ तत्रेयुःसर्वराजानोराज्ञांप्रकृतयोनृप ११ ततस्तेदेवयजनंब्राह्मणाःस्वर्णलाङ्गलैः ॥ कृष्ट्वातत्रयथाम्नायं दीक्षया

रनो योग्य नहीं है सो कहे हैं हे मधुवंशोत्पन्न श्रीकृष्ण! हे अजित अर्थात् काहू के जीतिवे में न आवो! जैसे अज्ञानी पुरुषन के देह में अहङ्कार और देहके सम्बन्धीन में ममता रहे है ऐसे तुम्हारे भक्तन के मै मेरो तू तेरो यह वुद्धि नहीं होय है ५ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! श्रीकृष्ण ने प्रशंसा जाकी करी ऐसो कुन्ती को पुत्र जो राजा युधिष्ठिर है सो या प्रकार कहिकै यज्ञ करिवे योग्य जे वसन्तादि काल हैं तामें वेद के पढनवारे जे योग्य ब्राह्मण हैं तिनें होता उद्गाता अध्वर्यु इत्यादिक वरण करतभयो ६ द्वैपायन भरद्वाज सुमन्तु गौतम असित वसिष्ठ च्यवन कण्व मैत्रेय कवष त्रित ७ विश्वामित्र वामदेव सुमति जैमिनि क्रतु पैल पराशर गर्ग वैशम्पायन ८ अथर्वा कश्यप धौम्य परशुरामभार्गव आसुरि वीतिहोत्र मधुच्छन्द वीरसेन अकृतव्रण ९ तैसेही वुलाये जे और द्रोणाचार्य भीष्मजी कृपाचार्य तें आदि लेके आप हे ते आवत भये और पुत्रनसहित धृतराष्ट्र और वडेवुद्धिमान् विदुरजी आवत भये तथा यज्ञ देखिवेके निमित्त ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र हैं ते और सम्पूर्ण

राजा हैं ते और उनके प्रधान दीवानहैं ते हे राजन् परीक्षित् ! ता यज्ञ में सब आवतभये १०।११ ता पीछे ब्राह्मण हैं ते यज्ञ करिबे की भूमि में सुवर्ण के हल चलाय के भूमिशोधन करिकै जैसे वेद में विधि है तैसेही राजा युधिष्ठिर कूं यज्ञदीक्षा करनभये १२ जैसे पहिले वरुण के यज्ञमें सुवर्णकी सामग्रीपात्र होतभये ऐसेही याहू यज्ञमें होतभये और ब्रह्मा महादेव कूं सङ्ग लैके तथा इन्द्रादिक देवतान कूं सङ्ग लैके लोकपाल हैं ते आवतभये १३ गणनसहित सिद्ध गन्धर्व विद्याधर और बड़े २ सर्प हैं ते और मुनीश्वर यक्ष राक्षस खग किन्नर चारण इनके समूह आवत भये १४ और आये जे राजा हैं तिनकी सम्पूर्ण स्त्री हैं ते पाण्डु को पुत्र जो राजा युधिष्ठिरहै ताके राजसूययज्ञमें आवति भईं १५ नहीं भयो है आश्चर्य जिनके ऐसे सम्पूर्ण श्रीकृष्णचन्द्र को भक्त जो राजा युधिष्ठिर है ताको यश अनेकप्रकार सिद्धभयो या प्रकार मानतभये जैसे देवतान ने वरुणकूं यज्ञ करायो तैसेही देवतान की तुल्यहै कान्ति जिनकी ऐसे जे ऋत्विज् हैं ते राजसूय यज्ञ करिकै विधिपूर्वक महाराज युधिष्ठिर सूं यजन करावतभये १६ अतिशय करिकै सावधान पृथ्वीके पालन करनवारे राजा युधिष्ठिर ने जा दिन सोमवल्ली कूटी गई वा दिन यज्ञ करावनवारेन को तथा

ऋत्विग्भिर्नृपम् १२ हैमाः किलोपकरणा वरुणस्य यथा पुरा॥ इन्द्रादयो लोकपाला विरिञ्चिभवसंयुताः १३ सगणाः सिद्धगन्धर्वा विद्याधरमहोरगाः॥ मुनयो यक्षरक्षांसि खगकिन्नरचारणाः १४ राजानश्च समाहूता राजपत्न्यश्च सर्वशः॥ राजसूयं समीयुः स्म राज्ञः पाण्डुसुतस्य वै १५ मेनिरे कृष्णभक्तस्य सूपपन्नमविस्मिताः अयाजयन्महाराजं याजका देववर्चसः॥ राजसूयेन विधिवत्प्राचेतसमिवामराः १६ सौत्येऽहन्यवनीपालो याजकान्सदसस्पतीन्॥ अपूजयन्महाभागान् यथावत्सुसमाहितः १७ सदस्याग्र्यार्हणार्हं वै विमृशन्तः सभासदः॥ नाध्यगच्छन्ननैकान्त्यात्सहदेवस्तदाऽब्रवीत् १८ अर्हति ह्यच्युतः श्रैष्ठ्यं भगवान्सात्वतां पतिः॥ एष वै देवताः सर्वा देशकालधनादयः १९ यदात्मकमिदं विश्वं क्रतवश्च यदात्मकाः॥ अग्निराहुतयो मन्त्राः सांख्ययोगश्च यत्परः २० एक एवाद्वितीयोऽसावैतदात्म्यमिदं जगत्॥ आत्मनाऽऽत्माश्रयः सभ्याः सृजत्यवति हन्त्यजः २१ विविधानीह कर्माणि जनयन्यदवेक्षया॥ ईहते यदयं सर्वः श्रेयो धर्मादिलक्षणम् २२ तस्मात्कृष्णाय महते दीयतां परमार्हणम्॥ एवं चेत्सर्वभूतानामात्मनश्चार्हणं भवेत् २३ सर्वभूतात्मभूताय कृष्णायानन्यदर्शिने॥ देयं शान्ताय

बड़भागी जे सभामें मुख्य हैं तिनकी पूजन करयो १७ सभाके बैठनवारेन में प्रथम पूजन योग्य कौनहै यह विचार करत करत एक की अपेक्षा एक बड़ो है यातें काहूको निश्चय जब न भयो तब युधिष्ठिर को भय्या सहदेव बोलतभयो १८ भक्तन के पालन करनवारे अखण्ड जिनको रूप समस्तदेवता देश काल धनादिरूप जो श्रीकृष्णचन्द्र भगवान् हैं ते या यज्ञमें पूजा करिबे के पात्र हैं १ यह समस्त विश्व या श्रीकृष्णको ईश्वररूप है और यज्ञादिक हैं तेहू श्रीकृष्णरूप हैं अग्नि आहुति मन्त्र सांख्य योग ये सब श्रीकृष्णपरायण हैं २० हे सभाके बैठनवारे ! नहीं है जन्म जाको ऐसो एक अद्वितीय जो यह श्रीकृष्ण है सो आपही स्वरूप जाको ऐसो यह विश्व है ताय अपने आतमाही करिकै दूसरे की सहायता बिना उत्पन्न पालन नाश करे है २१ सब जनन के अनुग्रह तें या संसार में अनेक तरहके जपयोगादि कर्म हैं तिनकूं करिके धर्मादिक है स्वरूप जाको ऐसे कल्याण कूं करै है अनेकप्रकार के सम्पूर्ण कर्म और कर्मन के फल ये सब श्रीकृष्ण के

अधीन हैं २२ ता कारण सबते बडे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं पूजादेउ इनकूं देने मे सब प्राणीनकी पूजा होजायगी और जो कोई पूजायोग्य होयगो ताहू की होजायगी २३ जो पुरुष पूजा के अनन्त फल की चाहना करै वह पुरुष सब प्राणीन के आत्मा और भेदभाव जिनके नहीं ऐसे शान्त परिपूर्ण रूप जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकूं पूजा देइ २४ श्रीकृष्ण के प्रभावकूं जाने ऐसो सहदेव इतनी कहिकै चुपहोत भयो ता समय सम्पूर्ण जे श्रेष्ठ पुरुष हैं ते सहदेव को वचन श्रवण करिकै भले २ या प्रकार बड़ाई करतभये २५ स्नेह करिकै विह्वल प्रसन्न जो राजा युधिष्ठिर है सो तिन ब्राह्मणन ने कह्यो जो वचन है ताय सुनिकै और सभा में बैठे हैं तिन के हृदयको अभिप्राय जानिकै इन्द्रियन के प्रेरण करनवारे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिन को पूजन करत भयो २६ स्त्री भय्या मन्त्री सब कुटुम्ब के पुरुषनसहित जो राजा युधिष्ठिर है सो श्रीकृष्णचन्द्र के चरण धोइकै लोकन को पवित्र करनवारो जो चरणारविन्दको धोवन जल है ताय आनन्द करिकै शिरपै चढ़ावत भयो २७ पीरे रेशमी वस्त्र और बहुत मोल के जे आभूषण हैं तिनसूं पूजन करिकै आंसूभरे नेत्रन में जाके ऐसो राजा युधिष्ठिर श्रीकृष्णचन्द्र के दर्शन करिबेकूं नहीं समर्थ होतभयो २८ या

पूर्णाय दत्तस्यानन्त्यमिच्छता २४ इत्युक्त्वा सहदेवोऽभूत्तूष्णीं कृष्णानुभाववित्। तच्छ्रुत्वा तुष्टुवुः सर्वे साधु साध्विति सत्तमाः २५ श्रुत्वा द्विजेरितं राजा ज्ञात्वा हार्दं सभासदाम्। समर्हयद्धृषीकेशं प्रीतः प्रणयविह्वलः २६ तत्पादाववनिज्यापः शिरसा लोकपावनीः। सभार्यः सानुजामात्यः सकुटुम्बोऽवहन्मुदा २७ वासोभिः पीतकौशेयैर्भूषणैश्च महाधनैः। अर्हयित्वाऽश्रुपूर्णाक्षो नाशकत्समवेक्षितुम् २८ इत्थं सभाजितं वीक्ष्य सर्वे प्राञ्जलयो जनाः। नमो जयेति नेमुस्तं निपेतुः पुष्पवृष्टयः २९ इत्थं निशम्य दमघोषसुतः स्वपीठादुत्थाय कृष्णगुणवर्णनजातमन्युः। उत्क्षिप्य बाहुमिदमाह सदस्यमर्षी संश्रावयन्भगवते परुषाण्यभीतः ३० ईशो दुरत्ययः काल इति सत्यवती श्रुतिः। वृद्धानामपि यद्बुद्धिर्बालवाक्यैर्विभिद्यते ३१ यूयं पात्रविदां श्रेष्ठा मा मन्ध्वं बालभाषितम्। सदसस्पतयः सर्वे कृष्णो यत्सम्मतोऽर्हणे ३२ तपोविद्याव्रतधराञ्ज्ञानविध्वस्तकल्मषान्। परमर्षीन्ब्रह्मनिष्ठाँल्लोकपालैश्च पूजितान् ३३ सदस्पतीनतिक्रम्य गोपालः कुल

प्रकार राजा युधिष्ठिर ने पूजा जिनकी करी ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करिकै जोरी हैं अञ्जली जिनने ऐसे सम्पूर्ण जन नमोनमः और जयजय शब्द करिकै श्रीकृष्णचन्द्र कूं प्रणाम करिकै फूलन की वर्षा करत भये २९ या प्रकार दमघोष को पुत्र शिशुपाल है सो सुनिकै अपने पीठ सूं उठिकै श्रीकृष्णचन्द्र के गुणन को वर्णन भयो तासूं भयो है क्रोध जाके ऐसो भुजाकूं ऊंची उठायकै ईर्षा जाके भई ऐसो निर्भय होय सभामें श्रीकृष्णको कठोर वचन सुनाय कै यह बोलतभयो ३० नहीं है नाश जाको ऐसो सामर्थ्यवान् जो काल है सो प्रबल है यह वेदकी श्रुति सत्य है ऐसे कालकरिकै वृद्ध वृद्ध जे सभा में बैठे हैं तिनकी बुद्धि या बाल सहदेव के कहने तें चलायमान होय गई ३१ हे पात्रके जाननवारेन में श्रेष्ठो सभा के पतियो! यह कृष्ण पूजाके योग्य है या बालक सहदेव को वचन सब मति मानो ३२ तपकूं करैं विद्या पढ़ैं व्रतन कूं करैं ज्ञान करिकै ध्वस्त भये हैं पाप जिन के और ब्रह्म में निष्ठा है जिनकी लोकपाल पूजा करैं ऐसे श्रेष्ठ ऋषि हैं तिनें और सभाके पतिनें तिन ३१

विराजें ऐसो जो श्रीशैल पर्व्वत है तहां जात भये और द्रविड़ देशन में वड़ो पुनीत जो वेङ्कटपर्वत है ताको दर्शन करिकै कामकोष्णी पुरी और काञ्चीपुरी में जातभये और नदीन में श्रेष्ठ जो कावेरी है तामें स्नान करिकै वड़ो पवित्र और जहा नित्य हरि विराजमान रहें ऐसो जो श्रीरङ्गनाम विख्यात स्थान है तहा जात भये १३ । १४ वहा ते ऋषभाद्रि पर्व्वत जो हरिको क्षेत्र है तहा जायकै दक्षिणदेश में जो मथुराहै तहां जात भये वहा ते वड़े पापन के नाश करनवारे जे सेतुवन्ध रामेश्वर हैं तहा जात भये १५ वहा जायकै हलायुध वलदेवजी दशहजार गौ ब्राह्मणन कूं देतभये पश्चात् कृतमाला नदी और ताम्रपर्णी नदीनमें होयकै मलयाचल कुलाचल पर्व्वतन में जातभये १६ तहां विराजमान जे अगस्त्यमुनि हैं तिनकी नमस्कारपूर्व्वक स्तुति करत भये तव अगस्त्यजीने आशीर्व्वाद दैके आज्ञा तिनकूं दीनी ऐसे वलदेवजी दक्षिणदेश में जो समुद्र है तहा जायकै कन्या नाम जो दुर्गादेवी है ताको दर्शन करत भये १७ ता पीछे फाल्गुन जो अनन्तपुरहै तामें नित्य विष्णु भगवान् विराजें ऐसो जो उत्तम पञ्चाप्सरस नाम सर है तामें स्नान करिकै दश हजार गौवन को संकल्प करत भये १८ वहा ते चलिकै भगवान् वलदेवजी

यत्रसन्निहितोहरिः १४ ऋषभाद्रिंहरेःक्षेत्रं दक्षिणांमथुरांतथा ॥ सामुद्रंसेतुमगमन्महापातकनाशनम् १५ तत्रायुतमदाद्धेनूर्ब्राह्मणेभ्योहलायुधः ॥ कृतमालांताम्रपर्णीं मलयंचकुलाचलम् १६ तत्रागस्त्यंसमासीनं नमस्कृत्याभिवाद्यच ॥ योजितस्तेनचाशीर्भिरनुज्ञातोगतोऽर्णवम् ॥ दक्षिणंतत्रकन्याख्यां दुर्गांदेवींददर्शसः १७ ततःफाल्गुनमासाद्य पञ्चाप्सरसमुत्तमम् ॥ विष्णुःसन्निहितोयत्र स्नात्वाऽस्पर्शद्गवायुतम् १८ ततोऽभिव्रज्यभगवान् केरलांस्तु त्रिगर्त्तकान् ॥ गोकर्णाख्यंशिवक्षेत्रंसान्निध्यंयत्रधूर्जटेः १९ आर्य्यांद्वैपायनींदृष्ट्वाशूर्पारकमगाद्बलः ॥ तापींपयोष्णींनिर्विन्ध्यामुपस्पृश्याथदण्डकम् २० प्रविश्यरेवामगमद्यत्रमाहिष्मतीपुरी ॥ मनुतीर्थमुपस्पृश्य प्रभासंपुनरागमत् २१ श्रुत्वाद्विजैःकथ्यमानंकुरुपाण्डवसंयुगे ॥ सर्व्वराजन्यनिधनंभारंमेनेहृतंभुवः २२ सभीमदुर्य्योधनयोर्गदाभ्यांयुध्यतोर्मृधे ॥ वारयिष्यन्विनशनं जगामयदुनन्दनः २३ युधिष्ठिरस्तुतंदृष्ट्वा यमौकृष्णार्जुनावपि ॥ अभिवाद्याभवंस्तूष्णींकिंविवक्षुरिहागतः २४ गदापाणीउभौदृष्ट्वा संरब्धौविजयैषिणौ ॥ मण्डलानिविचित्राणि चरन्ताविदमब्रवीत् २५ युवांतुल्यबलौवीरौ हेराजन्

केरल और त्रिगर्त्त देशमें होय कै जहां धूर्जटि शिवजी विराजैं ऐसो जो गोकर्ण नाम करिकै शिवक्षेत्र है तहा जात भये १९ वहां तें वलदेवजी आर्य्या द्वीपवासिनी जो देवीहै ताको दर्शन करिकै शूर्पारक क्षेत्रमें आवत भये वहा तें तापी और पयोष्णी निर्विन्ध्या नदीमें आचमन करिकै दण्डकारण्य में आवत भये २० जहा माहिष्मती पुरीहै वा रेवानदी पै जात भये फेरि मनुतीर्थ में आचमन करिकै प्रभासक्षेत्र में आवत भये २१ तव कौरव और पाण्डवन के संग्राम में सव क्षत्रियन को नाश भयो यह ब्राह्मणन को वचन श्रवण करिकै पृथ्वी को वोझ उतरयो यह मानत भये २२ यादवन कूं आनन्द के देनवारे जो वलदेवजी हैं सो संग्राम में गदान सूं युद्ध करैं ऐसे जे भीमसेन दुर्योधन हैं तिनें मने करिवे कूं कुरुक्षेत्र में जात भये २३ राजा युधिष्ठिर नकुल सहदेव कृष्ण और अर्जुन ये वलदेवजी कूं देखिकै प्रणाम करिकै कहा कहनेकी इच्छा करिकै यहा आये हैं या भयके मारे चुप होत भये २४ गदा हाथमें लिये क्रोधमें भरे एकको एक जीत्यो चाहैं विच

विचित्र मण्डलन में फिरें ऐसे जे भीमसेन दुर्योधन हैं तिनें देखिकै बोलत भये २५ हे राजन् दुर्योधन और भीमसेन ! तुम दोनों शूरवीर हौ तुल्य तुम्हारो बल है एक भीमसेन में कुछ बल अधिक है यह मैं जानूं हूं दूसरो दुर्योधन है तामें दाव पेंच अधिक है यह मैं जानूंहूं २६ ता कारण बराबरिहै पराक्रम जिनमें ऐसे जे तुम दोनों हौ तिनके बीचमें एकेहूकी जीति हार न होयगी याते निष्फल युद्धकूं शान्तकरो २७ हे राजन् परीक्षित ! परस्पर कुत्सित वचन और दुष्कृतन कूं स्मरण करिकै बँध्यो है वैर जिनको ऐसे जे भीमसेन दुर्योधन हैं ते भयोजन भर्यो वाक्य नहीं मानत भये २८ भीमसेन दुर्योधन को ऐसोही पिछलो कर्म्म है यह मानिकै बलदेवजी द्वारकापुरी में आवतभये तहा उग्रसेन सूं आदिलैकै प्रसन्न जे ज्ञातिवाले यादव हैं तिनसूं मिलतभये २९ निवृत्तभये हैं समस्त विरुद्ध जिनते फेरि नैमिषारण्य में आये ऐसे यज्ञमूर्त्ति जे भगवान् बलदेवजी हैं तिनें आनन्दपूर्वक सब ऋषीश्वर सब यज्ञन करिकै यजन करावतभये ३० समर्थ भगवान् बलदेवजी तिन ब्राह्मणन कूं विशुद्धज्ञान देतभये जा ज्ञान करिकै आत्मा में विश्व और विश्वमें आत्माकूं जाने है ३१ यज्ञकरे पीछे स्नान जिनने कियो सुन्दर वस्त्र आभूषणन करिके अलंकृत

हेवृकोदर॥ एकंप्राणाधिकंमन्यउतैकंशिक्षयाधिकम् २६ तस्मादेकतरस्येहयुवयोःसमवीर्य्ययोः॥ नलक्ष्यतेजयोऽन्योवा विरमत्वफलोरणः २७ नतद्वाक्यं जगृहतुर्बद्धवैरौनृपार्थवत्॥ अनुस्मरन्तावन्योन्यंदुरुक्तंदुष्कृतानिच २८ दिष्टंतदनुमन्वानोरामोद्वारवतींययौ॥ उग्रसेनादिभिःप्रीतैर्ज्ञातिभिःसमुपागतः २९ तंपुनर्नैमिषंप्राप्तमृषयोऽयाजयन्मुदा॥ क्रत्वङ्गंक्रतुभिःसर्वैर्निवृत्ताखिलविग्रहम् ३० तेभ्योविशुद्धविज्ञानं भगवान्व्यतरद्विभुः॥ येनैवाऽऽत्मन्यदोविश्व मात्मानंविश्वगंविदुः ३१ स्वपत्न्याऽवभृथस्नातोज्ञातिबन्धुसुहृद्वृतः॥ रेजेस्वज्योत्स्नयेवेन्दुःसुवासाःसुष्ठ्वलंकृतः ३२ ईदृग्विधान्यसंख्यानि बलस्यबल शालिनः॥ अनन्तस्याप्रमेयस्य मायामर्त्यस्यसन्तिहि ३३ योऽनुस्मरेतरामस्य कर्म्माण्यद्भुतकर्म्मणः॥ सायंप्रातरनन्तस्य विष्णोःसदयितोभवेत् ३४॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेबलदेवतीर्थयात्रानिरूपणंनामैकोनाशीतितमोऽध्यायः ७९॥ ॥ ॥

राजोवाच॥ भगवन्यानिचान्यानि मुकुन्दस्यमहात्मनः॥ वीर्य्याण्यनन्तवीर्य्यस्य श्रोतुमिच्छामहेप्रभो १ कोनुश्रुत्वासकृद्ब्रह्मन्नुत्तमश्लोकसत्क

ज्ञाति बन्धु सुहृद् इनकूं सङ्गलैकै जैसे अपनी चादनी करिकै चन्द्रमा शोभाकूं प्राप्त होयहै ऐसे अपनी स्त्रीन सहित शोभाकूं प्राप्त होतभये ३२ बलवान् अनन्त अप्रमेय अर्थात् प्रमाण करिवे में न आवें माया करिकै मनुष्यरूप जिनने धारण कर्यो ऐसे बलदेवजी के ऐसे ऐसे अनेक लीला चरित्रहैं ३३ अद्भुतहैं कर्म्म जिनके ऐसे अनन्त बलदेवजीहैं तिनके कर्म्मन कूं जो पुरुष सायंकाल प्रातःकाल समय स्मरणकरै वह श्रीकृष्णचन्द्रको प्यारो होयहै ३४ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेबलदेवतीर्थयात्रानिरूपणंनामैकोनाशीतितमोऽध्यायः ७९॥ ॥

( अथाशीतितमेकृष्णःश्रीदामानंगृहागतम्॥ सम्पूज्यापृच्छदर्थेषुंगुरुवासकथामुदा १ अस्सीवें अध्यायमें कृष्णजी घरमें आये द्रव्यकी इच्छावाले सुदामाजी तो अच्छे प्रकार पूजाकर आनन्दसूं गुरुके वासकी कथाको पूंछतभये १ ) अब राजापरीक्षित् प्रश्न करे हैं हे भगवन् समर्थ शुकदेवजी ! अनन्त हैं पराक्रम जिनके ऐसे मुक्तिके देनवारे जो महात्मा श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पराक्र-

मनकूं मेरी श्रवणकरिवे की इच्छाहै १ हे ब्रह्मन् शुकदेवजी ! उत्तम है यश जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रके विषयन में वैराग्यकी उत्पन्न करनवारी जो मनोहर कथा हैं तिनें निरन्तर सुनिके काम के बाणनतें खेदको प्राप्तभयो ऐसो सारको जाननवारो कौन पुरुषहै जो श्रवण न करै २ जा वाणी में भगवान् के नाम गुण निकसें वही वाणी सफलहै और जिन हाथनतें भगवान् की सेवा पूजा कर्म्म बनें वेही हाथ सफलहै स्थावर जङ्गम जीवनमें अन्तर्यामीरूप होयके बसे जे भगवान् हैं तिनको जो स्मरण करै वही मन सफल है और जिन काननसूं भगवान् की पवित्रकथा सुनै वेही कान सफल हैं ३ स्थावर जगम सब भगवान् के रूप हैं यह मानिके जो पुरुष शिरसूं प्रणामकरै वही शिर धन्यहै स्थावर जंगम भगवान् को रूप जानिके जिन नेत्रनसूं देखै वेही नेत्र धन्य हैं और भगवान् अथवा भक्तजनन के चरणनको धोवन जल नित्य जिन अंगनमें लगै वेही अंग सफलहैं ४ अब श्रीसूतजी सनकादिकनसूं कहे हैं विष्णुरात राजा परीक्षित्नें पूछे वासुदेव भगवान्में डूब्यो है हृदय जिनको ऐसे जो वेदव्यास के पुत्र भगवान् शुकदेवजी हैं सो बोलतभये ५ श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कोई एक ब्राह्मण ब्रह्मके जाननवारेन में उत्तम विषयन में वैराग्यवान्

थाः ॥ विरमेतविशेषज्ञोविषण्णःकाममार्गणैः २ सावाग्ययातस्यगुणान्गृणीते करौचतत्कर्म्मकरौमनश्च ॥ स्मरेद्वमन्तंस्थिरजङ्गमेषु शृणोतितत्पुण्यक
थाःसकर्णः ३ शिरस्तुतस्योभयलिङ्गमानमेत्तदेवयत्पश्यतितद्धिचक्षुः ॥ अङ्गानिविष्णोरथतज्जनानां पादोदकंयानिभजन्तिनित्यम् ४ ॥ सूतउवाच ॥
विष्णुरातेनसंपृष्टोभगवान्बादरायणिः ॥ वासुदेवेभगवति निमग्नहृदयोऽब्रवीत् ५ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ कृष्णस्यासीत्सखाकश्चिद्ब्राह्मणोब्रह्मवित्तमः ॥
विरक्तइन्द्रियार्थेषु प्रशान्तात्माजितेन्द्रियः ६ यदृच्छयोपपन्नेन वर्त्तमानोगृहाश्रमी ॥ तस्यभार्य्याकुचैलस्य क्षुत्क्षामाचतथाविधा ७ पतिव्रतापतिंप्राह म्ला
यतावदनेनसा ॥ दरिद्रासीदमानासा वेपमानाऽभिगम्यच ८ ननुब्रह्मन्भगवतः सखासाक्षाच्छ्रियःपतिः ॥ ब्रह्मण्यश्चशरण्यश्च भगवान्सात्वतर्षभः ९ त
मुपैहिमहाभाग साधूनांचपरायणम् ॥ दास्यतिद्रविणंभूरि सीदतेतेकुटुम्बिने १० आस्तेऽधुनाद्वारवत्यां भोजवृष्ण्यन्धकेश्वरः ॥ स्मरतःपादकमलमात्मा
नमपियच्छति ॥ किंत्वर्थकामान्भजते नात्यभीष्टाञ्जगद्गुरुः ११ सएवंभार्य्ययाविप्रोबहुशःप्रार्थितोमुहुः ॥ अयंहिपरमोलाभउत्तमश्लोकदर्शनम् १२ इति

शान्त मन जितेन्द्रिय कृष्णको मित्रहो ६ गृहस्थाश्रम कूं बर्तै जो कछु अनायासपूर्व्वक प्राप्त होय ताहीमें अपनो देह निर्वाह करै जीर्ण वस्त्रनकूं धारणकरै ऐसो ब्राह्मणहो ताकी तैसीही स्त्री रही क्षुधा सूं पीड़ित होनेसे समस्त अङ्गनकरि कृशित और अन्न प्राप्तहोय ताय पतिकूं परोसिदेइ आप भूंखी रहिजाय ७ बहुत दुःखित और भयके मारे थर थर कांपै ऐसी जो पतिव्रता स्त्री है सो दरिद्री जो पतिहै ताके समीप आयकै बोलति भई ८ हे ब्राह्मण ! साक्षात् लक्ष्मीके पति ब्रह्मभक्त शरणागतके पालक यादवनमें श्रेष्ठ जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो तुम्हारे सखा सुने हैं ९ अहो बड़भागी ब्राह्मण ! साधुनकूं परमआश्रय जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पास तुम जावो दुःखित कुटुम्बी जो तुमहौ तिनें बहुत सों द्रव्य देयँगे १० भोज वृष्णि अन्धक ये यादवन के गोत्रहैं तिनके ईश्वर जो श्री कृष्णचन्द्र हैं सो अब द्वारकापुरी में है वे चरणकमल के स्मरण करनवारे कूं आत्मापर्य्यन्त देय हैं ११ जगत् के गुरु जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो भजनकरनवारे अपने भक्तन कूं परिणाम में दुःखरूप

ऐसो जो धन और विषय इनको देनो कछु बहुत नहीं है या प्रकार कोमल वचनन सूं स्त्रीने बहुत प्रार्थनाकरी तब तो सुदामा ब्राह्मण उत्तमहै यश जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन होयगो यह बड़ो लाभहै १२ या प्रकार मनमें विचार करिकै जायबे की इच्छा करतभये कि हे मंगलरूपिणी ! तेरे घरमें कछु भेंटदेबेकू होय तो दे खाली हाथ कैसे जाऊं १३ तब सुदामाकी स्त्री काहू परोसी ब्राह्मण के घरते चारिमुट्ठी चावल मागिकै कपड़ाकी चीरमें बांधिकै सुदामाकूं श्रीकृष्ण के लिये भेंट देतिभई १४ ब्राह्मणन में श्रेष्ठ जो सुदामाहै सो चावलन कूं लैकै श्रीकृष्णको दर्शन मोकूं कैसे होयगो ऐसे विचार करत द्वारकापुरी में जातभये १५ द्वारकाके ब्राह्मणहैं सङ्ग जाके ऐसो जो सुदामा ब्राह्मणहै सो तीन चौकी उल्लंघन करिकै और तीन ड्योढीनकूं उल्लंघनकरिकै जिनके पास काहूके जानेकी सामर्थ्य नहीं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कोहीहै धर्म्म जिनके ऐसेजे अन्धक वृष्णि यादवनके घर हैं १६ तिन घरन के बीचमें सोलह हजार श्रीकृष्णचन्द्रकी रानीनके घरमें सूं एक जो सुन्दर घरहै तामें सुदामा प्रवेश करत भयो ता समय ब्रह्मकी प्राप्तिमें जो आनन्द प्राप्त होय तैसे आनन्द कूं पावत भयो १७ प्यारी रुक्मिणी की शय्या के ऊपर विराजमान जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो दूर ते

संचिन्त्यमनसा गमनायमतिन्दधे ॥ अप्यस्त्युपायनंकिञ्चिद्गृहेकल्याणिदीयताम् १३ याचित्वाचतुरोमुष्टीन् विप्रान्पृथुकतण्डुलान् ॥ चैलखण्डेनतान् बद्ध्वा भर्त्रेप्रादादुपायनम् १४ सतानादायविप्राग्र्यः प्रययौद्वारकांकिल ॥ कृष्णसंदर्शनंमह्यं कथंस्यादितिचिन्तयन् १५ त्रीणिगुल्मान्यतीयाय तिस्रःक क्षाश्चसद्विजः ॥ विप्रोऽभ्यन्धकवृष्णीनां गृहेष्वच्युतधर्म्मिणाम् १६ गृहंद्व्यष्टसहस्राणां महिषीणांहरेर्द्विजः ॥ विवेशैकतमंश्रीमद्ब्रह्मानन्दंगतोयथा १७ तंविलोक्याच्युतोदूरात्प्रियापर्य्यङ्कमास्थितः ॥ सहसोत्थायचाभ्येत्य दोर्भ्यांपर्यग्रहीन्मुदा १८ सख्युःप्रियस्यविप्रर्षेरङ्गसङ्गातिनिर्वृतः ॥ प्रीतोव्यमुञ्चद ब्बिन्दून् नेत्राभ्यांपुष्करेक्षणः १९ अथोपवेश्यपर्यङ्के स्वयंसख्युःसमर्हणम् ॥उपहृत्यावनिज्यास्य पादौपादावनेजनीः २० अग्रहीच्छिरसाराजन् भगवा ल्लोकपावनः ॥ व्यलिम्पद्दिव्यगन्धेन चन्दनागुरुकुङ्कुमैः २१ धूपैःसुरभिभिर्मित्रं प्रदीपावलिभिर्मुदा ॥ अर्चित्वावेद्यताम्बूलं गांचस्वागतमब्रवीत् २२ कुचैलंमलिनंक्षामं द्विजन्धमनिसन्ततम् ॥ देवीपर्यचरत्साक्षाच्चामरव्यजनेनवै २३ अन्तःपुरजनोदृष्ट्वा कृष्णेनामलकीर्त्तिना ॥ विस्मितोऽभूदतिप्रीत्या

देखिकै शीघ्र उठिकै आयकै भुजा पसारिकै बड़े आनन्दपूर्वक सुदामाजी सूं मिलतभये १८ प्यारे सखा जो सुदामा ब्राह्मण हैं तिनके मिले ते अतिआनन्दपूर्वक प्रसन्न भये ऐसे जो कमलदल लोचन श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके नेत्रन सू आसून की बूंदे टपकती भई १९ हे राजन् परीक्षित् ! लोकन के पवित्र करनवारे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो सुदामा सूं मिलिकै पलंग के ऊपर बैठाय कै सखा जो सुदामा हैं तिनकूं भेंट दैकै चरण धोइकै धोवन जो जल है ताय अपने शिरपै चढ़ावत भये और दिव्य गन्ध चन्दन अगर केसर इनकू सुदामाजी के लगावत भये २० । २१ श्रेष्ठगन्धयुक्त धूपदीनी और बराबरि दीपक बरायकै धरि दिये बड़े आनन्द तें मित्र जो सुदामा हैं तिनकी पूजा करिकै ताम्बूल की बीरी दैकै सम्मुख ठाढ़ो करिकै मित्र भलें आये ऐसे कहतभये २२ फटे मलिन वस्त्र पहिरे और कृशित अंग में नसें जाके निकसिरहीं ऐसो जो सुदामा ब्राह्मणहै ताय साक्षात् देवी रुक्मिणी हैं सो चमर ढोरिकै पखा करिकै सेवा करति भई २३ निर्मल

है कीर्त्ति जिनकी ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने प्रसन्नतापूर्व्वक सत्कार जाको कर्यो ऐसो जो अवधूत सुदामा है ताय देखिकै अन्तःपुर के वासी जन आश्चर्य्य मानत भये २४ भिक्षाको मांगनवारो अवधूत याही तें निन्दित अधम शोभाहीन ऐसे या सुदामा ने या संसारमें कौन पुण्य करे हैं २५ जैसे बड़े भय्या बलदेवजी तें मिलैं तैसे त्रिलोकी के गुरु लक्ष्मी जिनके अंगमें वास करैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र शय्या के ऊपर बैठी रुक्मिणी कूं त्यागिकै यासूं आयकै मिले २६ हे राजन् परीक्षित् ! सुदामा और श्रीकृष्णचन्द्र दोनों परस्पर हाथ पकरिकै पहलेही गुरुकुल में जब वास करयो हो तब की अपनी ललित बात कहत भये २७ अब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र बोले हे धर्म्म के जाननवारे ! हे ब्राह्मण ! दक्षिणा जिनने पाई ऐसे जे श्रीगुरु हैं तिनके पासतें जब तुम विद्या पढ़िके आये तब से तुमने अपनी बराबरि की स्त्री ब्याही कि नहीं ब्याही कछु विवाह करिवे के चिह्न दिखाई देइहैं और कछु विषयादिकन के भोग दिखाई नहीं देइहैं यातें न भयो होइगो यह सन्देह है २८ हे विवेकी मित्र सुदामा ! तुम्हारो चित्त विषयन करिकै बहुधा चलायमान नहीं है यह मैं जानूहूं तैसेही घरन में वस्त्रादिकन में तुम अत्यन्त प्रसन्न नहीं हौ विवेकी हौ तुमकूं ऐसो

अवधूतंसभाजितम् २४ किमनेनकृतंपुण्यमवधूतेनभिक्षुणा ॥ श्रियाहीनेनलोकेऽस्मिन् गर्हितेनाधमेनच २५ योऽसौत्रिलोकगुरुणा श्रीनिवासेनसम्भृतः॥ पर्य्यङ्कस्थांश्रियंहित्वा परिष्वक्तोऽग्रजोयथा २६ कथयाञ्चक्रतुर्गाथाः पूर्व्वागुरुकुलेसतोः ॥ आत्मनोललिताराजन् करौगृह्यपरस्परम् २७ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अपिब्रह्मन्गुरुकुलाद्भवतालब्धदक्षिणात् ॥ समावृत्तेनधर्मज्ञभार्य्योढासदृशीनवा २८ प्रायोगृहेषुतेचित्तमकामविहतंतथा ॥ नैवातिप्रीयसे विद्वन्धनेषुविदितंहिमे २९ केचित्कुर्व्वन्तिकर्म्माणि कामैरहतचेतसः ॥ त्यजन्तःप्रकृतीर्दैवीर्यथाऽहंलोकसंग्रहम् ३० कच्चिद्गुरुकुलेवासं ब्रह्मन्स्मरसि नौयतः ॥ द्विजोविज्ञायविज्ञेयं तमसःपारमश्नुते ३१ सवैसत्कर्म्मणांसाक्षाद्द्विजातेरिहसम्भवः ॥ आद्योऽङ्गयत्राऽऽश्रमिणां यथाऽहंज्ञानदोगुरुः ३२ नन्वर्थकोविदाब्रह्मन् वर्णाश्रमवतामिह ॥ येमयागुरुणावाचातरन्त्यञ्जोभवार्णवम् ३३ नाहमिज्याप्रजातिभ्यां तपसोपशमेनवा ॥ तुष्येयंसर्व्वभूतात्मा गुरुशु

ही योग्य है २९ जो कदाचित् कहो कि चाहना नहीं तो घरमें रहिवे तें कहा प्रयोजन है ताके उत्तर श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं—जैसे मैं ईश्वर लोकन के सिखायवे के लिये कर्म्म करूहूं तैसेही ईश्वर की मायाने रची जे विषयवासना हैं तिनैं त्यागिकै कामना करिकै नहीं हैं चलायमान मन जिन के ऐसे भी कोई पुरुष कर्म्मन कूं करे हैं ३० हे ब्राह्मण ! हम तुम जब गुरुके घरमें जायकै रहे हे तब को कभऊं स्मरण करो हौ कि नहीं जिन गुरुतें ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य जानिवे योग्य जो आत्माको स्वरूप है ताय जानिकै पुरुष संसार तें छूटिजात है ३१ या संसारमें जहां जन्म लेइ है वह पिता प्रथम गुरुहै और फेरि जो यज्ञोपवीत करिके वेद पढ़ावै सन्ध्या गायत्री सुन्दर कर्म्म सिखावै वह दूसरो गुरुहै जैसो मो ईश्वरकूं पूजे तें पिता गुरु तें या दूसरे गुरुकूं पूजै और ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ संन्यासी ये चारयो आश्रमी है इन सबकूं ज्ञान देनवारो जो गुरुहै सो साक्षात् मैं हूं ३२ जे पुरुष मनुष्य जन्म धारण करिकै गुरुरूप जो मैं हूं ताके उपदेश तें संसाररूपी समुद्र के पारलगे हैं हे ब्राह्मण सुदामा ! वे पुरुष ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य शूद्र इन चारि वर्णन में और ब्रह्मचारी गृहस्थ वानप्रस्थ संन्यासी इन चारयो आश्रमन में हैं तिनके मध्य में अर्थ में निपुण मैं हूं ३३ ज्ञानके

देनवारे जो गुरु हैं तिनसूं अधिक और सेवा लायक कोई नहीं है याही तें तिन गुरुन के भजनतें और कोई अधिक धर्म्म नहीं है समस्त प्राणीन को आत्मा जो मैं हूं सो यज्ञ करिबो गृहस्थ को धर्म्म और ब्रह्मचारीको धर्म्म इन करिकै और तप करिबो वानप्रस्थको धर्म्म और शान्ति संन्यासी को धर्म्म इन सब करिकै सन्तुष्ट नहीं होऊंहूं जैसो गुरुकी सेवा करे तें तुष्ट होऊंहूं ३४ हे ब्राह्मण! जब गुरुनके समीप जायकै वसे हैं तब को स्मरण आवे है इन्धन लाइवे के निमित्त एकसमय गुरुकी स्त्रीने कहीरही तब हम तुम एकबड़े वनमें गयेरहे ३५ ता समय ऋतुके विना बड़ी भयङ्कर पवन चलीरही मेघ वर्षा कठोर गर्जनि भई ३६ तबताईं सूर्य्य अस्त होय गयो चारोंओर दिशानमें अन्धकार छाय रह्यो जलही जल दृष्टिपरै ऊंचो नीचो कछु न दिखाई दियो ३७ वार वार पवन चली जल वर्षे तिनसूं हम अतिदुःखित भये दिशानकूं भूलि गये चारयो ओर जलहीजल जामें होय गयो ऐसे वनमें आपसमें हाथ पकरिकै आतुर होयकै लकड़ीके वोझनकूं शिर

शूपयायथा ३४ अपिनःस्मर्य्यतेब्रह्मन् वृत्तंनिवसतांगुरौ ॥ गुरुदारैश्चोदितानामिन्धनानयनेक्वचित् ३५ प्रविष्टानांमहारण्यमपर्त्तौसुमहद्द्विज ॥ वातवर्षमभूत्तीव्रं निष्ठुराःस्तनयित्नवः ३६ सूर्य्यश्चास्तंगतस्तावत्तमसाचावृतादिशः ॥ निम्नंकूलंजलमयं नप्राज्ञायतकिञ्चन ३७ वयंभृशंतत्रमहानिलाम्बुभिर्निहन्यमानामुहुरम्बुसंप्लवे ॥ दिशोऽविदन्तोऽथपरस्परंवनेगृहीतहस्ताःपरिबभ्रिमातुराः ३८ एतद्विदित्वाउदितेरवौसान्दीपनिर्गुरुः ॥ अन्वेषमाणोनःशिष्यानाचार्य्योऽपश्यदातुरान् ३९ अहोहेपुत्रकायूयमस्मदर्थेऽतिदुःखिताः ॥ आत्मावैप्राणिनांप्रेष्ठस्तमनादृत्यमत्पराः ४० एतदेवहिसच्छिष्यैःकर्त्तव्यंगुरुनिष्कृतम् ॥ यद्वैविशुद्धभावेन सर्व्वार्थात्मार्प्पणंगुरौ ४१ तुष्टोऽहंभोद्विजश्रेष्ठाःसत्याःसन्तुमनोरथाः ॥ छन्दांस्ययातयामानि भवन्त्विहपरत्रच ४२ इत्थंविधान्यनेकानि वसतांगुरुवेश्मसु ॥ गुरोरनुग्रहेणैव पुमान्पूर्णःप्रशान्तये ४३ ॥ ब्राह्मणउवाच ॥ किमस्माभिरनिर्वृत्तं देवदेवजगद्गुरो ॥ भवतासत्यकामेन येषांवासोगुरावभूत् ४४ यस्यच्छन्दोमयंब्रह्मदेहआवपनंविभो ॥ श्रेयसांतस्यगुरुषु वासोऽत्यन्तविडम्बनम् ४५ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेश्रीदामचरितेऽशीतितमोऽध्यायः ८० ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

पै धरे डोलतभये ३८ सान्दीपनि जो गुरु आचार्य्य हैं सो बालक शिष्य इन्धन लेवेकू गये हैं यह बात जानिकै प्रातःकाल जब सूर्य्य उदय भयो तब हम शिष्यनकूं ढूंढ़त ढूंढ़त वन में गये हे ता समय लकड़ीन के वोझ शिरपै धरे वस्त्र जिनके भीजि गये ऐसे दुःखित जो हम हैं तिनें देखत भये ३९ ता समय कृपा करिकै तीन श्लोक कहे तिनसूं हम कृतार्थ होयगये हे पुत्रो! तुम हमारेलिये बहुत दुःखित भये प्राणीनकूं देह बहुत प्यारो है ताको निरादर करिकै हमारी सेवा करयो ४० सत्पात्र शिष्यन कू याही प्रकार गुरुन की सेवा करनी योग्यहै शुद्ध भावना करिकै धर्म्म अर्थ काम मोक्ष ये चारयो पदार्थ जासूं प्राप्त होइँ ऐसे देह कूं गुरुके अर्प्पण करि देय ४१ हे द्विजनमें श्रेष्ठो! तुम्हारे ऊपर मैं प्रसन्न भयो हू तुम्हारे मनोरथ सत्य होयँ तुमने मोतें जो वेद पढ़ेहैं ते या लोक और परलोकमें नहीं गयो है सार जिनको ऐसे अर्थात् नवीन पढ़े याद बने रहैं ४२ गुरुनके घरमें वसे जे हम हैं तिनके ऐसे ऐसे अनेक चरित्रहैं गुरुनकी कृपा करिके पुरुषके पूर्ण मनोरथ होयकै

शान्त होयहैं ४३ अब ब्राह्मण सुदामा बोले–हे देवन के देव! हे जगत् के गुरु! सत्यहै सङ्कल्प जिनको ऐसे जो तुमहो तिनके सङ्ग हमारो गुरुन के पास वासभयो इनकूं कौन वस्तुकी प्राप्ति न भई अर्थात् सम्पूर्ण वस्तु पाय चुके ४४ हे समर्थ! सम्पूर्ण कल्याण जाते होइँ ऐसो छन्दोमय वेद सो जिनकी मूर्त्ति है तिन तुम्हारो गुरुन के पास जो वासहै सो लीलामात्रहै ४५ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरुचिरप्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेश्रीदामचरितेऽशीतितमोऽध्यायः ८० ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( एकाशीतितमेसख्युर्जग्ध्वापृथुकतण्डुलान् ॥ श्रियंनिर्म्मितवानिन्द्रदुर्लभान्तुतदाश्रमे १ इक्यासीवें अध्याय में कृष्णजी मित्र सुदामा के चावलों को भोजनकर ताके स्थानमें इन्द्रकेभी दुर्लभ लक्ष्मीको रचते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन् परीक्षित्! सब प्राणीन के मनकी जाननवारे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रहैं सो द्विजनमें मुख्य जो सुदामाहै ताके संग बातें करत मुसिकायकै तासों बोलत भये १ ब्राह्मणन की भक्ति करैं साधुन की गति ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र प्रेमसहित चितवनि सूं देखत हँसत प्यारो जो ब्राह्मण सुदामाहै तासूं बोलत भये २ अब श्री-

श्रीशुकउवाच ॥ सइत्थंद्विजमुख्येन सहसंकथयन्हरिः ॥ सर्व्वभूतमनोऽभिज्ञः स्मयमानउवाचतम् १ ब्रह्मण्योब्राह्मणंकृष्णो भगवान्प्रहसन्प्रियम् ॥ प्रेम्णानिरीक्षणेनैव प्रेक्षन्खलुसतांगतिः २ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ किमुपायनमानीतं ब्रह्मन्मेभवतागृहात् ॥ अण्वप्युपाहृतंभक्तैः प्रेम्णाभूर्य्येवमेभवेत् ॥ भूर्य्यप्यभक्तोपहृतं नमेतोषायकल्पते ३ पत्रंपुष्पंफलंतोयं योमेभक्त्याप्रयच्छति ॥ तदहंभक्त्युपहृतमश्नामिप्रयतात्मनः ४ इत्युक्तोऽपिद्विजस्तस्मैव्रीडितःपतये श्रियः ॥ पृथुकप्रसृतिंराजन्नप्रायच्छदवाङ्मुखः ५ सर्व्वभूतात्मदृक्साक्षात्तस्याऽऽगमनकारणम् ॥ विज्ञायाचिन्तयन्नायंश्रीकामोमाऽभजत्पुरा ६ पत्न्याःपतिव्रतायास्तु सखाप्रियचिकीर्षया ॥ प्राप्तोमामस्यदास्यामि सम्पदोऽमर्त्यदुर्ल्लभाः ७ इत्थंविचिन्त्यवसनाच्चीरबद्धान्द्विजन्मनः ॥ स्वयंजहारकिमिदमिति पृथुकतण्डुलान् ८ नन्वेतदुपनीतंमे परमप्रीणनंसखे ॥ तर्पयन्त्यङ्गमांविश्वमेतेपृथुकतण्डुलाः ९ इतिमुष्टिंसकृज्जग्ध्वा द्वितीयांजग्धुमाददे ॥ तावच्छ्री

कृष्णचन्द्र कहेहैं हे ब्राह्मण! तुम मेरे लिये कहा भेंट लायेहो भक्ति प्रेमपूर्व्वक मोकूं थोड़ीसी भी भेंट देइ हैं सो बहुत होय जायहै और जो भक्ति बिना मोकूं बहुत भी देइ परन्तु वह मेरे सन्तोष के लिये नहीं होय है ३ जो पुरुष भक्ति करिकै पत्र पुष्प फल जल मोकूं देइ हैं सावधानहै मन जाको ऐसे पुरुष ने भक्ति करिके जो मोकूं दियोहै ताय मैं भोजन करूंहूं ४ हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार जाते कही नीचे कूं जाको मुख ऐसो जो सुदामा ब्राह्मणहै सो लाज के मारे लक्ष्मी के पति जो श्रीकृष्णचन्द्रहैं तिनें चावल न देत भयो ५ साक्षात् सब प्राणीनके साक्षी भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो सुदामा के आगमनको कारण जानिकै विचार करत भये कि धन की चाहना करिकै या सुदामा ने मेरो भजन नहीं कर्यो है ६ पतिव्रता या सुदामा की स्त्री है ताके प्रिय करिवे के लिये मित्र सुदामा मेरे पास आयो है यातें देवतानकूं दुर्लभ ऐसी सम्पत्ति याहि देऊँगो ७ या प्रकार विचारिकै चीरमें बँधे जे चावल हैं तिनें यह कहा है ऐसे कहिकै सुदामा के वस्त्र में तें आपही लेतभये ८ हे मित्र! हे अङ्ग सुदामा! ये तुम चावल लाये सो मोकूं बहुत प्यारे लगेहैं इनकूं थोड़े मति जानो ये चावल मेरे सर्व्व विश्वको पेट भरिदेइँगे ९ ऐसे कहिकै एक मुट्ठी चावलनको

भोजन करिकै और दूसरी मुट्ठी जब मारी तबहीं श्रीकृष्णपरायण जो रुक्मिणी है सो परमेष्ठी श्रीकृष्ण को हाथ पकरि कै कहति भई कि मित्र के घरकी वस्तु आपुही भोजन करि ज उगे कछु हमकूं भी रहन देउगे एक तो यातें आय कैं हाथ पकरयो दूसरो कारण आगे कहे हैं १० हे विश्व के आत्मा! एक मुट्ठी चावल भोजन करिकै सम्पूर्ण विश्व की सम्पत्ति याकूं देचुके और दूसरी मुट्ठी भोजन करिकै कहा मोकूं देचुकोगे यह लोक और परलोक में तुम्हारे संतुष्ट भये तेही पुरुषकूं सम्पत्ति प्राप्त होय हैं ११ ब्राह्मण सुदामा वा रात्रिकूं श्रीकृष्णचन्द्र के मन्दिर में रहिके भोजन करिकै जल पीकै मानों स्वर्ग में आयो हूं ऐसे अपने कूं मानिकै सुख मानत भये १२ हे राजन् परीक्षित्! प्रातःकाल जब भयो तब विश्व के पालन करनवारे आत्मा के आनन्द में मग्न ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र सुदामा कूं प्रणाम करिकै मार्ग्ग में पहुँचावनकूं संग पीछे पीछे आवत भये और मित्र सुदामा तुमने भलो दर्शन दियो ऐसे अधीनता के वचनन सूं आनन्द जिनकूं दियो ऐसे सुदामा अपने घरकूं आवत भये १३ सुदामा कूं जब धन नहीं मिल्यो तब मोकूं धन देव ऐसे श्रीकृष्ण तें न कहत भयो बड़े जो श्रीकृष्ण हैं तिनके दर्शनतें आनन्द जिनके भयो ऐसे सुदामा लज्जित होय

जगृहेहस्तं तत्परापरमेष्ठिनः १० एतावताऽलंविश्वात्मन् सर्व्वसम्पत्समृद्धये ॥ अस्मिन्लोकेऽथवाऽमुष्मिन्पुंसस्त्वत्तोपकारणम् ११ ब्राह्मणस्तांतुरजनीमुषित्वाऽच्युतमन्दिरे ॥ भुक्त्वापीत्वासुखंमेने आत्मानंस्वर्गगंयथा १२ श्वोभूतेविश्वभावेन स्वसुखेनाभिवन्दितः ॥ जगामस्वालयंतात पथ्यनुव्रज्यनन्दितः १३ सचालब्ध्वाधनंकृष्णान्नतुयाचितवान्स्वयम् ॥ स्वगृहान्व्रीडितोऽगच्छन् महद्दर्शननिर्वृतः १४ अहोब्रह्मण्यदेवस्य दृष्टाब्रह्मण्यतामया ॥ यद्दरिद्रतमोलक्ष्मीमाश्लिष्टोबिभ्रतोरसि १५ क्वाहंदरिद्रःपापीयान् क्वकृष्णःश्रीनिकेतनः ॥ ब्रह्मबन्धुरितिस्माहं बाहुभ्यांपरिरम्भितः १६ निवासितःप्रियाजुष्टे पर्य्यङ्केभ्रातरोयथा ॥ महिष्यावीजितःश्रान्तोबालव्यजनहस्तया १७ शुश्रूषयापरमया पादसंवाहनादिभिः ॥ पूजितोदेवदेवेनविप्रदेवेनदेववत् १८ स्वर्गापवर्गयोःपुंसां रसायांभुविसम्पदाम् ॥ सर्व्वासामपिसिद्धीनां मूलंतच्चरणार्चनम् १९ अधनोऽयंधनंप्राप्यमाद्यन्नुच्चैर्नमांस्मरेत् ॥ इतिकारुणिकोनूनं धनंमेभूरिनाददात् २० इतितच्चिन्तयन्नन्तः प्राप्तोनिजगृहान्तिकम् ॥ सूर्य्यानलेन्दुसङ्काशैर्विमानैःसर्व्वतोवृतम् २१ विचित्रोपवनोद्यानैःकूजद्द्विजकुलाकु

अपने घरकूं जात भये १४ अहो बड़ो आश्चर्य है ब्राह्मणन की भक्ति करनवारेन के देवता श्रीकृष्णचन्द्र की ब्रह्मभक्ति मैंने देखी लक्ष्मी कूं छाती में धारण करनवारे श्रीकृष्ण हैं सो दरिद्री जो मैं सुदामा हूं तासूं छाती लगायके मिले १५ दरिद्री पापी ऐसो ब्राह्मण मैं कहां और लक्ष्मी जिनके अंग में वास करें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कहां मोमें उनमें बड़ा अन्तर है सो भुजा पसारिकै मोसूं मिले १६ जैसे बलदेवजी कूं बैठावें ऐसे रुक्मिणी जापै बैठी वा पलँगके ऊपर मोंकूं बैठाय लियो मार्ग्ग को परिश्रम जाके भयो ऐसो जो मैं हूं ताकूं चमर है हाथ में जाके ऐसी रुक्मिणी पै पंखा ढुरवायो १७ बड़ी सेवा करिकै पांवन को दाबनो धोवनो पोछनो इत्यादिक जे सत्कार हैं तिन करिकै देवन के देव ब्रह्मदेव श्रीकृष्णचन्द्र ने देवतान की पूजा करैं ऐसे मेरी पूजा करी १८ जे मुक्त हैं तिनकूं और पृथ्वी कूं तथा रसातल की सम्पत्तिन कूं और सम्पूर्ण सिद्धिन कू श्रीकृष्णके चरणारविन्द को पूजनहै सोई कारण है अर्थात् श्रीकृष्ण के चरणकमल की पूजा करै तब पदार्थ

मिलैं दरिद्री जो सुदामा है सो धनकूं पायकै बहुत मतवारो होयकै मोकूं भूलि जायगो या कारण करुणावान् श्रीकृष्ण मोकूं यत्किञ्चित् भी धन न देत भये १९ । २० या प्रकार सुदामाजी मनमें विचार करत अपने घरके पास आवत भये कैसो घर को समीपहै ताको वर्णन करें हैं सूर्य्य अग्नि चन्द्रमा की तुल्य जिनको प्रकाश ऐसे चारोओर विमान धरे हैं २१ चित्र विचित्र वगीचा लगिरहे हैं तिनमें पक्षीन के झुंड के झुंड बोलि रहे हैं फूले हैं कुमुद अम्भोज कह्लार उत्पल जिनमें ऐसे जलहैं २२ और शृङ्गार करे पुरुष और हिरन केसे हैं नेत्र जिनके ऐसी स्त्री जहां तहां डोले हैं ऐसी शोभा देखिकै और विमानन को प्रकाश देखिकै आश्चर्य्य मानिकै यह कहा है कौनको स्थानहै फेरि विचारत भये कि यह तो हमारोही रहिबे को स्थानहै कैसो होय गयो या प्रकार ऐसे बड़भागी जे सुदामा हैं तिनकूं देवतान की तुल्य है शोभा जिनकी ऐसे स्त्री पुरुष गावत बजावत सम्मुख लिवायवे कूं आवत भये २३ । २४ पतिकूं आये सुनिकै भयो है आनन्द और हरबराहट जाके ऐसी जो सुदामा की स्त्री है सो जैसे साक्षात् रूप धरिके कमळ वनमें तें लक्ष्मी निकसे या प्रकार जल्दीहीते घर ते बाहर निकसति भई श्रीकृष्णचन्द्र स्वर्ग कूं सुदामाके महल में लाये याते सुदामा और

लैः ॥ प्रोत्फुल्लकुमुदाम्भोजकह्लारोत्पलवारिभिः २२ जुष्टंस्वलंकृतैःपुम्भिःस्त्रीभिश्चहरिणाक्षिभिः ॥ किमिदंकस्यवास्थानं कथंनदिदमित्यभूत् २३ एवंमीमांसमानंतं नरानार्य्योऽमरप्रभाः ॥ प्रत्यगृह्णन्महाभागं गीतवाद्येनभूयसा २४ पतिमागतमाकर्ण्य पत्न्युद्धर्षाऽतिसंभ्रमा ॥ निश्चक्रामगृहात्तूर्णं रूपिणीश्रीरिवालयात् २५ पतिव्रतापतिंदृष्ट्वा प्रेमोत्कण्ठाऽश्रुलोचना ॥ मीलिताक्ष्यनमद्बुद्ध्या मनसापरिषस्वजे २६ पत्नींवीक्ष्यविस्फुरन्तींदेवींवैमानिकीमिव ॥ दासीनांनिष्ककण्ठीनां मध्येभान्तींसविस्मितः २७ प्रीतःस्वयंतयायुक्तः प्रविष्टोनिजमन्दिरम् ॥ मणिस्तम्भशतोपेतं महेन्द्रभवनंयथा २८ पयःफेननिभाःशय्यादान्तारुक्मपरिच्छदाः ॥ पर्य्यङ्काहेमदण्डानि चामरव्यजनानिच २९ आसनानिचहैमानि मृदूपस्तरणानिच ॥ मुक्तादामविलम्बीनि वितानानिद्युमन्तिच ३० स्वच्छस्फटिककुड्येषु महामारकतेषुच ॥ रत्नदीपान्भ्राजमानाल्ँललनारत्नसंयुतान् ३१ विलोक्यब्राह्मणस्तत्र समृद्धीःसर्व्वसम्पदाम् ॥ त

सुदामा की स्त्री दोनों देवस्वरूप होय गये २५ प्रेम करिकै चाहना जाके भई नेत्रन में आंसू आयगये ऐसी पतिव्रता जो सुदामा की स्त्री है सो पतिकूं आये देखिकै नेत्र मूंदिकै बुद्धि करिकै विचार करति भई कि नमस्कार करिबो योग्य है ऐसे निश्चय करिकै मन सूं आलिङ्गन करत नमस्कार करति भई २६ जैसे विमान में बैठी देवी प्रकाशे है ऐसे धुकधुकी है कण्ठ में जिनके ऐसी दासीन के मध्य में प्रकाशमान अपनी स्त्री कूं देखिकै सुदामाजी आश्चर्य्य मानत भये २७ प्रसन्न होयकै ता स्त्री कूं सङ्ग लैके अपने मन्दिर में धसत भये कैसो मन्दिर है सैकडन मणिन के स्तम्भ जामें लगे मानों इन्द्रको भवनहै २८ दूध के श्वेत भागन की तुल्य कोमल श्वेत बिछौना जिनपै बिछे ऐसे हाथीदाँत के सोने से जटित पलँग जा मन्दिर में बिछे हैं और स्वर्ण की डाडी जिनमें ऐसे चमर पखा धरे हैं २९ कोमल हैं बिछौना जिनमें ऐसी सुवर्ण की चौकी बिछी हैं मोतिन की माला जिनमें लटकैं ऐसे प्रकाशमान चँदोवा तनि रहे हैं ३० निर्म्मल स्फटिक मणिन की भीतैं बनी हैं तिनमें और महामरकतमणिन की भीतैं हैं तिन में स्त्रीरत्नसहित जा मन्दिर में रत्नके दीवा प्रकाशित हैं ३१ ता मन्दिर में सब सम्पत्तिन की वृद्धि देखिकै स्थिर होयकै अक-

स्मात् भई जो अपनी सम्पत्ति है सो कहां तें आई ऐसे विचार करत भये ३२ सदाको दरिद्री भाग्यहीन जो मैं हूं ताके वड़ो है वैभव जिनके ऐसे यादवन में उत्तम जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकी चितवनि विना निश्चय और कोई या सम्पत्ति को कारण नहीं है ३३ जो कृष्ण ने चितवनि करिकै वडी जो सम्पत्ति दीनी है सो मैं तोकूं देऊं हूं यह क्यों न कहिदीनी तहां सुदामा कहे हैं पूर्णमनोरथ लक्ष्मी के पति यातें वहुत हैं भोग जिनके ऐसे दशार्हवंशोत्पन्न श्रेष्ठ जो मेरे सखा श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो मागनवारे पुरुषन कूं कहे विनाही वहुत सों धन देइ हैं आप देवे लायक जो वस्तुहै ताय मेघकी तुल्य देखे हैं यामें तात्पर्य्य कहा निकस्यो जैसे सम्पूर्ण कूं भरिदेइ ऐसो जो उदार मेघ है सो कभऊं एक वहुत वर्षा कूं थोडी मानिकै लाज के मारे दिनमें नहीं वरसे किन्तु रातिमें वर्षा करिके वाके खेत कूं डुवाय देयहै ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रहू भोग वैभव के आगे ताभक्तके देवे लायक जे इन्द्रादिक पदहैं तिनें तुच्छ मानिकै और ता भक्तके भजन कूं वहुत मानिकै वाके विना कहेही वहुतसी सम्पत्ति देइहैं ३४ आप वहुत देयँ ताय थोड़ो माने हैं और सुहृदनके थोड़े दिये को भी वहुत माने हैं मैं चावलनकी एकमुट्ठी लेगयो ताय महात्मा श्रीकृष्णचन्द्र प्रसन्न

र्क्षयामासनिर्व्यग्रः स्वसमृद्धिमहैतुकीम् ३२ नूनंवतैतन्ममदुर्भगस्य शश्वद्दरिद्रस्यसमृद्धिहेतुः ॥ महाविभूतेरवलोकतोऽन्योनैवोपपद्येतयदूत्तमस्य ३३ नन्वब्रुवाणोदिशतेसमक्षं याचिष्णवेभूर्य्यपिभूरिभोजः ॥ पर्जन्यवत्तत्स्वयमीक्षमाणोदाशार्हकाणामृषभःसखामे ३४ किञ्चित्करोत्युर्वपियत्स्वदत्तं सुहृत्कृतंफल्ग्वपिभूरिकारी ॥ मयोपनीतंपृथुकैकमुष्टिं प्रत्यग्रहीत्प्रीतियुतोमहात्मा ३५ तस्यैवमेसौहृदसख्यमैत्रीदास्यं पुनर्जन्मनिजन्मनिस्यात् ॥ महाऽनुभावेनगुणालयेन विषज्जतस्तत्पुरुषप्रसङ्गः ३६ भक्तायचित्राभगवान्हिसम्पदोराज्यंविभूतीर्नसमर्द्धयत्यजः॥अदीर्घबोधायविचक्षणःस्वयं पश्यन्निपातंधनिनांमदोद्भवम् ३७ इत्थंव्यवसितोबुद्ध्या भक्तोऽतीवजनार्दने ॥ विषयाञ्जाययात्यक्ष्यन् बुभुजेनातिलम्पटः ३८ तस्यवैदेवदेवस्य हरेर्यज्ञपतेःप्रभोः ॥ ब्राह्मणाःप्रभवोदैवं नतेभ्योविद्यतेपरम् ३९ एवंसविप्रोभगवत्सुहृत्तदा दृष्ट्वास्वभृत्यैरजितंपराजितम् ॥ तद्ध्यानवेगोद्ग्रथितात्मबन्धनस्तद्धामलेभेऽचिरतःसतां

होयकै लेतभये ३५ श्रीकृष्णको भक्तन पै हित देखिकै तिनकी भक्ति कूं मागै है श्रीकृष्णचन्द्र सूं मेरो प्रेम सख्यभाव मित्रता दास्यभाव जन्म जन्ममें होउ और मोकूं कछु धन दौलत नहीं अपेक्षित है वड़ो है भाव जिनको और सम्पूर्ण हैं गुण जिनमें ऐसे श्रीकृष्णको और तिनके भक्तन को सत्सङ्गहोय ३६ क्यों जी भक्तिको फल सम्पत्ति पायकै फेरि क्यों मांगो हौ तहां सुदामा कहे है प्यारो है ज्ञान जाकूं ऐसे भक्तकूं भगवान् श्रीकृष्ण अनेकप्रकार की सम्पत्ति नहीं देइ हैं ऐश्वर्य्य स्त्री पुत्रादिक नहीं देइहैं क्यों भगवान् विवेकी हैं भक्त अज्ञानीहै धनवान् पुरुषकूं नरक होयहै यह आप देखे हैं मेरे भक्ति नहीं रही यातें सम्पत्ति भईहै यातें उनकी भक्ति मैं मांगूं हूं ३७ या प्रकार वुद्धिसूं निश्चय जाने कियो और श्रीकृष्णको अत्यन्त भक्त ऐसो सुदामाहै सो विषयनकूं सहजमें त्यागिवे को अभ्यास करत स्त्री के सङ्ग भोग करतभयो विषयन में अति आसक्त नहीं होतभयो ३८ श्रीकृष्णचन्द्र ब्रह्मभक्त है यामें कुछ आश्चर्य्य नहीं यह कहे हैं देवन के देव पाप के हरनवारे यज्ञ के पति समर्थ ऐसे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके ब्राह्मणन को भाग्यहै तहा सव देवताहैं तिन ब्राह्मणन तें परे और कोई देवता नहीं है ३९ या प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को मित्र जो सुदामा ब्राह्मण है सो औरनपै

जीते न जायँ और भक्तन ने जीति लिये ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखिके तिनके ध्यान के वेगतें दूरिभयो है अहङ्कार जाको ऐसो जो श्रीकृष्णको धाम है ताय शीघ्रही पावत भयो ४० जो पुरुष या चरित्र कूं श्रवण करै और ब्रह्मण्यदेव जो श्रीकृष्ण हैं सो ऐसे ब्राह्मण की भक्ति करै हैं ताय सुनिकै भगवान्में भक्ति कूं पायकै कर्म्मनको बन्धन जो संसारहै तासूं छूटिजाय है ४१ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेपृथुकोपाख्यानंनामैकाशीतितमोऽध्यायः ८१ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( द्व्यशीतितमश्रागत्यकुरुक्षेत्रंरविग्रहे ॥ वृष्णीन्दृष्ट्वामुदाभूपाश्चकुःकृष्णकथामिथः १ श्रीदामसुहृदेकृष्णःप्रकल्प्यैन्द्रंपदंभुवि ॥ नन्दादिसुहृदानन्दीकुरुक्षेत्रंजगामसः २ बयासीवें अध्यायमें सूर्य्यग्रहणमें कुरुक्षेत्र को आकर राजा यादवनको देखकर आनन्दसूं परस्पर कृष्णजीकी कथान कूं करतेभये १ नन्दादिक सुहृदनके आनन्द देनेवाले कृष्णजी सुदामा मित्रके लिये पृथ्वीपर इन्द्रके पद को अच्छी प्रकार देकर कुरुक्षेत्र को जातेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! याके पीछे द्वारकापुरी में वासकरैं ऐसे जे राम कृष्णहैं तिनकूं एकसमय जैसो प्रलयमें तैसो सर्वग्रास

गतिम् ४० एतद्ब्रह्मण्यदेवस्य श्रुत्वाब्रह्मण्यतांनरः ॥ लब्धभावोभगवतिकर्म्मबन्धाद्विमुच्यते ४१ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धे पृथुकोपाख्यानंनामैकाशीतितमोऽध्यायः ८१ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ अथैकदाद्वारवत्यां वसतोरामकृष्णयोः ॥ सूर्य्योपरागःसुमहानासीत्कल्पक्षयेयथा १ तंज्ञात्वामनुजाराजन् पुरस्तादेवसर्व्वतः ॥ स्यमन्तपञ्चकंक्षेत्रं ययुःश्रेयोविधित्सया २ निःक्षत्रियांमहींकुर्वन् रामःशस्त्रभृतांवरः ॥ नृपाणांरुधिरौघेण यत्रचक्रेमहाह्रदान् ३ ईजेचभगवान्रामोयत्रास्पृष्टोऽपिकर्म्मणा ॥ लोकस्यग्राहयन्नीशोयथाऽन्योघापनुत्तये ४ महत्यांतीर्थयात्रायां तत्रागन्भारतीःप्रजाः ॥ वृष्णयश्चतथाऽक्रूरवसुदेवाहुकादयः ५ ययुर्भारततत्क्षेत्रं स्वमघंक्षपयिष्णवः ॥ गदप्रद्युम्नसाम्बाद्याःसुचन्द्रशुकसारणैः ६ आस्तेऽनिरुद्धोरक्षायां कृतवर्म्माचयूथपः ॥ तेरथैर्देवधिष्ण्याभैर्हयैश्चतरलप्लवैः ७ गजैर्नदद्भिरभ्राभैर्नृभिर्विद्याधरद्युभिः ॥ व्यरोचन्तमहातेजाः पथिकाञ्चनमालिनः ८ दिव्यस्रग्वस्त्रसन्नाहाः कलत्रैःखेचराइव ॥ तत्रस्नात्वामहा

जो बड़ो सूर्य्य को ग्रहण है सो आवतभयो १ हे राजन् परीक्षित्! ज्योतिषीनतें वा ग्रहणकूं पहिलेही जानिकै मनुष्य सब ओरते दान पुण्य स्नान करिबे के निमित्त कुरुक्षेत्र कूं जातभये २ शस्त्रन के धारण करनवारेन में श्रेष्ठ जो परशुरामजी हैं सो नहीं रहे हैं क्षत्रिय जामें ऐसी पृथ्वी कूं करिकै राजान के रुधिर सूं जा कुरुक्षेत्र में बड़े सरोवर करतभये ३ नहीं लग्यो है पाप जिनकूं ऐसे समर्थ भगवान् परशुरामजी अपने पाप दूरि करिबे के लिये जैसे अज्ञानी पुरुष यज्ञ करे है तैसे लोकन के सिखाइवे के लिये जा कुरुक्षेत्र में यज्ञ करतभये ४ बड़ीजो तीर्थयात्रा है तामें भरतखण्ड की प्रजा आवति भई तैसेही वृष्णि अक्रूर वसुदेव और आहुक कूं आदि लैके जे यादव हैं ते ५ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित्! अपने अपने पाप दूरि करिबेके लिये ता कुरुक्षेत्र में आवत भये गद प्रद्युम्न साम्ब कूं आदि लकै जे श्रीकृष्ण के पुत्रहैं ते जातभये और सुचन्द्र शुक सारण सहित ६ अनिरुद्ध और कृतवर्म्मा यूथपाल ये दोनों द्वारकापुरी की रक्षा करिबे के लिये रहत

भये बड़ोहै तेज जिनको सुवर्ण की माला और दिव्य फूलनकी माला वस्त्र कवच धारण करे ऐसे जे यादव हैं ते देवतानके विमान की तुल्य है प्रकाश जिनमें ऐसे रथनमें और जलकी तरङ्ग जैसे उठें ऐसी है चाल जिनकी ऐसे घोड़ान पै और बादरन कीसीहै कान्ति जिनकी ऐसे शब्द करते हुये हाथीन के ऊपर विद्याधरन कीसी है कान्ति जिनकी ऐसे सिपाहीन सहित मार्ग में जैसे देवाङ्गनान सहित आकाश में देवता सुन्दर लगे हैं ऐसे सुन्दर लगतभये बड़ो है भाग्य जिनको बहुत सावधान ऐसे यादव कुरुक्षेत्र में व्रत स्नान करिके ७ । ८ । ९ वस्त्र और फूलन की माला सुवर्ण की मालान कूं पहिरे ऐसी गौ ब्राह्मणन कूं दान करिकै देतभये यादव हैं ते परशुरामजी ने करे जे सरोवर हैं तिनमें और दिन अथवा वाही दिन फिर स्नान करिकै १० श्रीकृष्णचन्द्र में हमारी भक्ति होय यह सङ्कल्प करिकै ब्राह्मणन कूं सुन्दर अन्न दान करत भये तिन ब्राह्मणन ने आज्ञा जिन कूं करी ऐसे कृष्णही हैं देवता जिनके ऐसे जे यादव हैं ११ ते आय यथेच्छा भोजन करिकै शीतलहै छाया जिनकी ऐसे वृक्षन के नीचे बैठत भये ता कुरुक्षेत्र में आये जो सुहृद् सम्बन्धी नाते गोते के राजा हैं तिनें देखत भये १२ कौन कौन

भागा उपोष्यसुसमाहिताः ९ ब्राह्मणेभ्योददुर्धेनूर्वासःस्रग्रुक्ममालिनीः ॥ रामह्रदेषुविधिवत्पुनराप्लुत्यवृष्णयः १० ददुःस्वन्नंद्विजाग्र्येभ्यःकृष्णेनोभक्तिरस्त्विति ॥ स्वयञ्चतदनुज्ञातावृष्णयःकृष्णदेवताः ११ भुक्त्वोपविविशुःकामंस्निग्धच्छायाङ्घ्रिपाङ्घ्रिपु ॥ तत्राऽऽगतांस्तेददृशुः सुहृत्सम्बन्धिनोनृपान् १२ मत्स्योशीनरकौसल्यविदर्भकुरुसृञ्जयान् ॥ काम्बोजकेकयान्मद्रान्कुन्तीनानर्त्तकेरलान् १३ अन्यांश्चैवाऽऽत्मपक्षीयान्परांश्चशतशोनृप ॥ नन्दादीन्सुहृदोगोपान् गोपीश्चोत्कण्ठिताश्चिरम् १४ अन्योऽन्यसंदर्शनहर्षरंहसा प्रोत्फुल्लहृद्वक्त्रसरोरुहश्रियः ॥ आश्लिष्यगाढंनयनैःस्रवज्जलाहृष्यत्त्वचोरुद्धगिरोययुर्मुदम् १५ स्त्रियश्चसंवीक्ष्यमिथोऽतिसौहृदस्मितामलापाङ्गदृशोऽभिरेभिरे ॥ स्तनैःस्तनान्कुङ्कुमपङ्करूषितान् निहत्यदोर्भिःप्रणयाश्रुलोचनाः १६ ततोऽभिवाद्यतेवृद्धान् यविष्ठैरभिवादिताः ॥ स्वागतंकुशलंपृष्ट्वाचक्रुःकृष्णकथांमिथः १७ पृथाभ्रातॄन्स्वसॄर्वीक्ष्य तत्पुत्रान्पितरावपि ॥ भ्रातृ

राजा हैं तिनको नाम लेय हैं मत्स्यदेश उशीनर कोसल विदर्भ कुरु सृञ्जय काम्बोज केकय मद्र कुन्ती आनर्त केरल इन देशन के राजान कूं १३ और अपनी ओर के राजा हैं तिन कूं और सैकरान राजा हैं तिन कूं हे राजन् परीक्षित्! सम्पूर्ण यादव देखत भये और नन्दजी सूं आदि लैकै जो हितकारी गोप हैं तिनें और बहुत दिनतें कृष्णदर्शन की चाहना जिनके लगि रही ऐसी जे गोपी हैं तिनें देखत भये १४ परस्पर दर्शन जो भयो तासू जो आनन्द उमड़यो तासूं फूले हैं हृदय और मुखकमल जिनके ऐसे जो यादवन के भलेप्रकार मिलिकै नेत्रनमें तें आंसू बहे और देहमें रोमांच होयआये कण्ठ रुकि गये या प्रकार बहुत आनन्द कूं पावत भये १५ अत्यन्त स्नेह करिकै जो मुसिकानि तासूं निर्मल है कटाक्ष करिकै दृष्टि जिनकी और स्नेहके आंसू हैं नेत्रन में जिनके ऐसी स्त्री हैं ते स्त्रीन कूं देखिकै केसर जिन में लगी ऐसे स्तनन कू स्तननतें लगायकै भुजान तें आपुस में मिलति भई १६ छोटेन ने दण्डवत् जिनकूं करी ऐसे जे यादव हैं ते वृद्धन कूं प्रणाम करिकै भले आये प्रसन्न हौ ऐसे कुशल पूछिकै आपुसमें कृष्णकी कथा कूं पूंछत भये १७ कुन्ती है सो भय्या बहिनि भतीजे माता पिता और भय्यान की स्त्री इन सबकूं

देखिकै और मुकुन्द श्रीकृष्णचन्द्र कूं देखिकै आपुस में प्रेम की बात चीत करिकै नेत्रनतें आंसूनकूं छोड़ति भई १८ अब कुन्ती बोली हे श्रेष्ठ भय्या ! नहीं भये हैं पूर्ण मनोरथ जाके ऐसी मैं आ-
त्मा कूं मानूंहूं जो कारण तें आपत्ति परे हैं तब श्रेष्ठ जो तुम हौ सो मेरी बातको स्मरण भी नहीं करो हौ १६ जाको दैव सूधो नहीं है वा स्वजन को सुहृद् हैं ते और जातिके हैं ते पुत्र भय्या
माता पिता ये स्मरण नहीं करे हैं २० अब वसुदेवजी कहेहैं हे बहिनि ! दैवके खिलौना हम मनुष्य हैं तिनैं दोष मति लगावो लोक ईश्वर के अधीन होयके कर्म्म करे है अथवा ईश्वरही कर्म्म क
रावे है २१ हे बहिनि ! कंस के सताये जे हम सब ते दशो दिशान में चलेगये अबहीं फेरि दैवने घर में बसाये हैं २२ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! वसुदेव उग्रसेनादिक यादवन
ने पूजा जिन की करी ऐसे जे राजा हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र को भले प्रकार दर्शन करिकै परमानन्दकूं पावत भये २३ भीष्मपितामह द्रोणाचार्य्य अम्बिका को पुत्र धृतराष्ट्र तैसेही पुत्रन सहित

पत्नीर्मुकुन्दश्च जहौप्रकथयाशुचः १८ ॥ कुन्त्युवाच ॥ आर्य्यभ्रातरहंमन्ये आत्मानमकृताशिषम् ॥ यद्वा आपत्सुमद्वार्त्तां नानुस्मरथसत्तमाः १६ सुहृदो ज्ञातयः पुत्रा भ्रातरः पितरावपि ॥ नानुस्मरन्तिस्वजनं यस्यदैवमदक्षिणम् २० ॥ वसुदेवउवाच ॥ अम्बमास्मानसूयेथादैवक्रीडनकान्नरान् ॥ ईशस्यहिवशे लोकः कुरुतेकार्य्यतेऽथवा २१ कंसप्रतापिताःसर्व्वेवयंयातादिशोदश ॥ एतर्ह्येवपुनःस्थानं दैवेनाऽऽसादिताःस्वसः २२ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ वसुदेवोग्रसे नाद्यैर्यदुभिस्तेऽर्चितानृपाः ॥ आसन्नच्युतसन्दर्शपरमानन्दनिर्वृताः २३ भीष्मोद्रोणोऽम्बिकापुत्रोगान्धारीससुतातथा ॥ सदाराःपाण्डवाःकुन्ती सृञ्ज योविदुरःकृपः २४ कुन्तिभोजोविराटश्च भीष्मकोनग्नजिन्महान् ॥ पुरुजिद्द्रुपदःशल्योधृष्टकेतुःसकाशिराट् २५ दमघोषोविशालाक्षोमैथिलोमद्रकेकयौ ॥ युधामन्युःसुशर्म्माच ससुताबाह्लिकादयः २६ राजानोयेचराजेन्द्र युधिष्ठिरमनुव्रताः ॥ श्रीनिकेतंवपुःशौरेः सस्त्रीकंवीक्ष्यविस्मिताः २७ अथतेरामकृष्णा भ्यां सम्यक्प्राप्तसमर्हणाः ॥ प्रशशंसुर्मुदायुक्तावृष्णीन्कृष्णपरिग्रहान् २८ अहो भोजपतेयूयं जन्मभाजोनृणामिह ॥ यत्पश्यथासकृत्कृष्णं दुर्दर्शमपियो गिनाम् २६ यद्विश्रुतिःश्रुतिनुतेदमलंपुनाति पादावनेजनपयश्चवचश्चशास्त्रम् ॥ भूःकालभर्जितभगाऽपियदङ्घ्रिपद्मस्पर्शोत्थशक्तिरभिवर्षतिनोऽखिलार्था

गान्धारी स्त्रीन सहित पाण्डव कुन्ती सृञ्जय विदुर कृपाचार्य्य २४ कुन्तिभोज राजा विराट भीष्मक और बड़ो नग्नजित् पुरुजित् द्रुपद शल्य काशी के राजा सहित धृष्टकेतु २५ बड़े हैं नेत्र
जाके ऐसो राजा दमघोष मिथिलापुरी को राजा मद्रदेश को राजा और केकयदेश को राजा युधामन्यु सुशर्मा और पुत्रन सहित बाह्लिकादिक हैं ते २६ हे राजानके इन्द्र राजा परीक्षित्!
महाराज युधिष्ठिरके आज्ञाकारी जे राजा हैं ते सम्पूर्ण रानीन सहित सुन्दर जो श्रीकृष्ण को रूपहै ताय देखिकै आश्चर्य्य मानत भये २७ दर्शन करे पीछे रामकृष्ण तें भलेप्रकार प्राप्त भयो है
सत्कार जिनकूं ऐसे जे राजा हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र हैं मुख्य जिनमें ऐसे यादवन की सब प्रशंसा करतभये २८ योगीजननकूं दुर्लभ है दर्शन जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रको सर्व्वदा तुम दर्शन करोहौ
याहीते भोजवंशीन के पालन करनवारे राजा उग्रसेन या संसारके मनुष्यन में सफलजन्माहौ २६ श्रुति जिनकी स्तुतिकरैं ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र की कीर्त्ति और चरणारविन्द के धोवन को जल गंगा

मुखारविन्द को वचनरूप वेद ये या विश्व कूं अत्यन्त पवित्र करे हैं काल करिकैं दग्धहै माहात्म्य जाको ऐसी भी पृथ्वी जिन श्रीकृष्णचन्द्र के चरणकमल के स्पर्श तें प्रकटभई है शक्ति जामें ऐसी होयकै हमकूं चारयो ओरतें सम्पूर्ण कामनानकूं पूर्ण करे है ३० तिन श्रीकृष्णचन्द्र को तुम दर्शन करोहौ स्पर्श करोहौ पीछे चलोहौ बात चीत करो हौ संगसोवोहौ बैठोहौ भोजनकरोहौ और श्रीकृष्णचन्द्र के संग तुम्हारे विवाहादि सम्बन्ध होय हैं और देह सम्बन्ध होयहैं प्रवृत्तिमार्गमें रहो जो तुमहौ तिनके घरनमें स्वर्ग मोक्ष दोनोंनकी चाहनाकूं दूरिकरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र तुम्हारे घरनमें आप विराजमान हैं याही तें तुम सफलजन्माहौ ३१ अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजनपरीक्षित् ! नन्दरायजी ता कुरुक्षेत्र में श्रीकृष्णचन्द्र कूं आदि लैके जे यादव है विनकूं आये जानि कै गोपनसहित और गाडान में लदी जे वस्तु हैं तिन सहित देखिवे के लिये यादवन के पास आवत भये ३२ बहुत दिनान तें दर्शन जो न भयो तासूं कायर हैं चित्त जिनके ऐसे यादवहैं ते नन्दरायजीके दर्शन करिकै जो आनन्द भयो तासूं देहमें माण आये तें जैसे हाथ पाव उठे हैं ऐसे उठिकै भले प्रकार मिलत भये ३३ वसुदेवजी नन्दरायजी सूं मिलिकै प्रसन्न होयकै प्रेममें विह्वल

न् ३० तद्दर्शनस्पर्शनानुपथप्रजल्पशय्यासनाशनसयौनसपिण्डबन्धः ॥ येषांगृहेनिरयवर्त्मनिवर्त्ततांवः स्वर्गापवर्गविरमःस्वयमासविष्णुः ३१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ नन्दस्तत्रयदून्प्राप्ताञ्ज्ञात्वाकृष्णपुरोगमान् ॥ तत्राऽऽगमद्वृतोगोपैरनस्थार्थैर्दिदृक्षया ३२ तंदृष्ट्वावृष्णयोहृष्टास्तन्वःप्राणमिवोत्थिताः ॥ परिषस्वजिरेगाढं चिरदर्शनकातराः ३३ वसुदेवःपरिष्वज्य सम्प्रीतःप्रेमविह्वलः ॥ स्मरन् कंसकृतान्क्लेशान् पुत्रन्यासंचगोकुले ३४ कृष्णरामौपरिष्वज्य पितरावभिवाद्यच ॥ नकिञ्चनोचतुःप्रेम्णा साश्रुकण्ठौकुरूद्वह ३५ तावात्मासनमारोप्य बाहुभ्यांपरिरभ्यच ॥ यशोदाचमहाभागा सुतौविजहतुःशुचः ३६ रोहिणीदेवकीचाथ परिष्वज्यव्रजेश्वरीम् ॥ स्मरन्त्यौतत्कृतांमैत्रीं बाष्पकण्ठ्यौसमूचतुः ३७ काविस्मरेतवांमैत्रीमनिवृत्तांव्रजेश्वरि ॥ अवाप्याप्यैन्द्रमैश्वर्यं यस्यानेहप्रतिक्रिया ३८ एतावदृष्टपितरौयुवयोःस्मपित्रोः सम्प्रीणनाभ्युदयपोषणपालनानि ॥ प्राप्योपलुर्भवतिपक्ष्महयद्वदक्ष्णोर्न्यस्तावकुत्रचभयौनसतांपरःस्वः ३९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ गोप्यश्चकृष्णमुपलभ्यचिरादभीष्टं यत्प्रेक्षणेदृशिषुपक्ष्मकृतंशपन्ति ॥ दृग्भिर्हृदिकृतमलंपरिरभ्यसर्व्वास्तद्भावमापुर

होतभये और कंसने जे कष्ट दिये तिनकूं और गोकुल में जायकै श्रीकृष्णचन्द्र कूं पहुँचाय आये ताको स्मरण करतभये ३४ हे कौरवन कूं आनन्द के देनेवारे राजा परीक्षित ! कृष्ण वलदेव हैं ते माता पिता जो नन्द यशोदा हैं तिनसूं मिलिकै प्रणाम करिकै प्रेमविह्वलभये आसून तें कण्ठ जो रुकि गयो तातें कछु भी न बोलतभये ३५ बड़ोहै भाग्य जाको ऐसी यशोदा और नन्दजी पुत्र जे कृष्ण वलदेव हैं तिनकूं अपने आसन पै बैठाय कै भुजानतें आलिंगन करिकै नेनन तें आंसू वहावत भये ३६ पीछे रोहिणी और देवकी है ते व्रजकी रानी यशोदा सूं मिलिकै और यशोदा ने करी जो मित्रता है ताको स्मरण करिकै आंसू कण्ठमें भरिकै यह कहति भई ३७ हे व्रजकी रानी ! जाको वदलो न होइसकै ऐसी तुम्हारी मित्रता कूं कौन भूलै इन्द्रको ऐश्वर्य पायकै या संसार में तुम्हारी मित्रताको वदलो नहीं होय सकैहै ३८ हे यशोदे ! नहीं देखेहैं माता पिता जिनने ऐसे जे कृष्ण वलदेव हैं ते तुम जो माता पिताहौ तिनके पास राखे तव तुमसूं प्यार करिकै वढिनो पोषण पालन

है तिनैं पायकै निर्भय तुम्हारे पास वास करत भये जैसे पलक नेत्रन की रक्षा करैं ऐसे तुमने इनकी रक्षाकरी यह तुमकूं योग्यही है क्यों साधुनकूं यह अपनो यह विरानो एतादृश बुद्धि नहीं होय है ३९ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! श्रीकृष्णचन्द्र के देखत समय आखिनमें पलक लगायकै जो अन्तराय करेहै ऐसे विधाता कू गोपी गारी देयहैं बहुत दिननतें आशा जिनकूं लगि रही ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं पायकै गोपी नेत्रनकी रस्ता हृदयमें लेजायकै अत्यन्त आलिङ्गन करिकै योगारूढ योगीजननकूं भी दुर्लभ ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रको भाव अर्थात् श्रीकृष्णरूप जो है ताकूं पावतिभई ४० या प्रकारहै प्रेम जिनको ऐसी गोपीन के पास एकान्तमें भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जायकै आलिङ्गन करिकै कुशल पूंछिकै मुसिकायकै यह बोलतभये ४१ हे सखियो ! अपने जननके कार्य करिवेकूं गये हैं परन्तु शत्रुनके मारिवे में है चित्त जिनको याही तें विलम्ब भयो ऐसे जो हम हैं तिनको कदाचित् स्मरण करोहो ४२ यह कृष्ण कृतघ्नी है यह शङ्का मानिकै कहा गोपियो तुम हमारी अवज्ञा करो हौ मै कुछ भी नहीं करू हूं होनहारकूं करै ऐसो जो भगवान्है सो प्राणीनको संयोग और वियोग करेहै ४३ जैसे वायु बादरनके समूह कूं तृणकूं रुईकूं धूलिकूं उड़ायकै संयोग करे है और फेरि वियोग करे है तैसेही समस्त प्राणीन को उत्पत्तिकर्त्ता जो ईश्वर है सो सबकूं मिलावे है फेरि न्यारो न्यारो करिदेयहै यामें मोकूं कहा दोषहै ४४ प्राणीनकी जो मोमें भक्तिहै

पिनित्ययुजांदुरापम् ४० भगवांस्तास्तथाभूताविविक्तउपसङ्गतः ॥ आश्लिष्यानामयंपृष्ट्वा प्रहसन्निदमब्रवीत् ४१ अपिस्मरथनःसख्यः स्वानामर्थचिकीर्षया ॥ गतांश्चिरायिताञ्शत्रुपक्षक्षपणचेतसः ॥ ४२ अप्यवध्यायथास्मान्स्विदकृतज्ञाविशङ्कया ॥ नूनंभूतानिभगवान् युनक्तिवियुनक्तिच ४३ वायुर्यथाघनानीकं तृणंतूलंरजांसिच॥ संयोज्याऽऽक्षिपतेभूयस्तथाभूतानिभूतकृत् ४४ मयिभक्तिर्हिभूतानाममृतत्वायकल्पते॥ दिष्ट्यायदासीन्मत्स्नेहोभवतीनां मदापनः ४५ अहंहिसर्वभूतानामादिरन्तोऽन्तरंबहिः ॥ भौतिकानांयथाखंवार्भूर्वायुर्ज्योतिरङ्गनाः ४६ एवंह्येतानिभूतानि भूतेष्वात्माऽऽत्मनाततः ॥उभयंमय्यथपरे पश्यताऽऽभातमक्षरे ४७॥ श्रीशुकउवाच॥ अध्यात्मशिक्षयागोप्यएवंकृष्णेनशिक्षिताः ॥तदनुस्मरणध्वस्तजीवकोशास्तमध्यगन् ४८ आ

सोई जन्म और मृत्युसे छुड़ावेहै तुम्हारो मोमें स्नेहभयो याते मोकूं प्राप्त होउगी यह वड़ो मङ्गलहै ४५ कैसे तुमहौ जिनैं स्नेह करिकै हम पावैंगी ऐसी इच्छा जब गोपीनके भई तौ अपनो रूप कहे हैं हे गोपियो ! जैसे पञ्चभूतनके बने जे घटादिक हैं तिनके आकाश जल पृथ्वी वायु तेज ये आदिमेंभी हैं और अन्तमें भी हैं याही प्रकार जेरते हैं जन्म जिनको ऐसे मनुष्य और पशुतें आदिलैकै और अण्डान तें है जन्म जिनको ऐसे पक्षी इत्यादिक और पसीना तें है जन्म जिनको ऐसे खटमल जुआ इत्यादिक और उद्भिज्ज अर्थात् वृक्षादिक जे चार प्रकार के प्राणी हैं तिनके आदि में हूं और अन्तमें भी हूं भीतर बाहर हूं यातें व्यापक मैं हू ता मोकू प्राप्त भईहौ ४६ यहां एक शङ्काहै चारि प्रकारके प्राणी हैं तिनको भोक्ता जो आत्माहै सोई आदि अन्तमें है और व्यापक जो आत्माहै तामें सम्पूर्ण प्राणी वास करे हैं तुम्हारी प्राप्ति हमें कैसे भई तहा कहे हैं जैसे घटादिकनके आदिमें भी हैं और अन्तमें भी हैं ऐसे चारिप्रकार के प्राणी अपने कारण ते भूत हैं तिनमें वर्ते हैं भोक्ता आत्मामें नहीं रहे हैं आत्माहै सो देहनमें भोक्तृरूप करिकै व्यापक है पञ्चभूतरूप देहरूप जो भोग करिवे योग्य पदार्थ है ताय और भोगको करनवारो जो आत्माहै ताय परिपूर्ण जो मैं हूं

तामें प्रकाशित देखो ४७ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार श्रीकृष्णचन्द्रने अपने अपने स्वरूपको उपदेश करिकै समझाई जे गोपी हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र के स्मरण तें दूरिभये हैं लिङ्ग देह जिनके ऐसी होयकै श्रीकृष्णचन्द्र कूं पार्वतिभई ४८ गोपी बोलति भई कमलहै नाभिमें जिनके ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र कूं वड़ो है ज्ञान ऐसे योगीश्वर ध्यानकरैं संसाररूपी कूप में गिरे जे प्राणी तिनके निकसिवे को आश्रय ऐसो तुम्हारो चरणकमल घरनमें परे रहैं और हमारे मनमें सदा वन्यो रहै यह मागे हैं ४९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्धेवृष्णिगोपसङ्गमोनामद्व्यशीतितमोऽध्यायः ८२ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( त्र्यशीतितमएवञ्चस्त्रीणांकृष्णकथोत्सवे ॥ द्रौपद्यैकृष्णभार्याभिरुक्ताःस्वस्वकरग्रहाः ॥ तिरासीवें अध्याय में इसी प्रकार स्त्रियन को कृष्णजी की कथा के उत्सव में कृष्णजी की स्त्रियन करिकै द्रौपदी के अर्थ अपने अपने विवाह को वृत्तान्त कहोगयोहै १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! गुरु और प्राप्त होयवे कूं योग्य जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रहैं सो गोपीन पै अनुग्रह

हुआनेनलिननाभपदारविन्दं योगेश्वरैर्हृदिविचिन्त्यमगाधबोधैः ॥ संसारकूपपतितोत्तरणावलम्बंगेहंजुषामपिमनस्युदियात्सदानः ४९ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेवृष्णिगोपसङ्गमोनामद्व्यशीतितमोऽध्यायः ८२ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥ ❁ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ तथाऽनुगृह्यभगवान् गोपीनांसगुरुर्गतिः ॥ युधिष्ठिरमथापृच्छत्सर्वांश्चसुहृदोऽव्ययम् १ तएवंलोकनाथेन परिपृष्टाःसुसत्कृताः ॥ प्रत्यूचुर्हृष्टमनसस्तत्पादेक्षाहतांहसः २ कुतोऽशिवंत्वच्चरणाम्बुजासवं महन्मनस्तोमुखनिःसृतंक्वचित् ॥ पिबन्तियेकर्णपुटैरलंप्रभो देहंभृतांदेहकृदस्मृतिच्छिदम् ३ हित्वात्मधामविधुतात्मकृतत्र्यवस्थमानन्दसम्प्लवमखण्डमकुण्ठबोधम् ॥ कालोपसृष्टनिगमावनआत्तयोगमायाकृतिंपरमहंसगतिंनताःस्म ४ ॥ ऋषिरुवाच ॥ इत्युत्तमश्लोकशिखामणिंजनेष्वभिष्टुवत्स्वन्धककौरवस्त्रियः ॥ समेत्यगोविन्दकथामिथोऽगृणंस्त्रिलोकगीताःशृणुवर्णयामिते ५ ॥ द्रौपद्युवाच ॥ हेवैदर्भ्यच्युतेभद्रे हेजाम्बवतिकौशले ॥ हेसत्यभामेकालिन्दि शैब्येरोहिणिलक्ष्मणे ६ हेकृष्णपत्न्यएतन्नोब्रूतवोभगवान्स्वयम् ॥ उपयेमेयथालोकमनु

करिकै पीछे राजा युधिष्ठिर तें और सब सुहृदन तें खबरि पूंछत भये १ या प्रकार लोकन के नाथ श्रीकृष्णचन्द्र ने कुशल जिनतें पूंछी सत्कार जिनको कियो श्रीकृष्णके चरणारविन्द के दर्शन तें पाप जिनके दूरि भये ऐसे राजा युधिष्ठिर और सब मित्रजन प्रसन्न मन होयकै कहत भये २ हे प्रभो ! महत्पुरुषन के मनतें मुखद्वारा निकस्यो जो तुम्हारे चरणारविन्दको मकरन्दहै ताय कानरूपी दोनान में भरिकै जे देहधारी पुरुष अतिशय करिकै पीवे हैं तिनकूं देह की करनवारी जो अविद्या ताकूं काटे हैं ३ स्वरूप के प्रकाश करिकै दूरि भईहै बुद्धिकृत जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति अवस्था जिनमें याही तें सम्पूर्ण आनन्दके समूह अखण्डरूप ढंकिवेमें न आवैहै ज्ञान जिनको ऐसे और कालकरिकै नष्ट भये जे वेद तिनकी रक्षा करिवे के लिये योगमाया कूं अंगीकार करिकै मनुष्यदेह जिनने धारण कियो और परमहंसन की प्राप्ति के योग्य जो तुम हौ तिनें प्रणाम करे हैं ४ ऋषीश्वर कहे हैं या प्रकार उत्तम है यश जिनको ऐसे जे पुरुष हैं तिनके मुकुटमणि ऐसे श्रीकृष्ण-

चन्द्र की प्रशंसा करें हैं इतने में अन्धक और कौरवन की स्त्री हैं ते आपुस में गोविन्द की कथा हैं तिनैं कहति भई हे राजन् परीक्षित्! त्रिलोकीमें गाई जे कथा हैं ते तुम्हारे आगे वर्णन करूं हूं तुम श्रवणकरो ५ अब द्रौपदी कहे है हे विदर्भ देशके राजा की पुत्री रुक्मिणी! हे भद्रा! हे जाम्बवती! हे कोशलदेशके राजा की पुत्री! हे सत्यभामा! हे कालिन्दी! हे शैब्या अर्थात् मित्रविन्दा! हे रोहिणी! हे लक्ष्मणा!–हे सोलह हजार श्रीकृष्णचन्द्रकी रानियो! स्वयं भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रके अपनी माया सूं लोकनके तुल्य जैसे विवाह भये तैसे अपने अपने विवाह की वात हमारे आगे कहो ६। ७ अब रुक्मिणी अपने विवाह की वात कहे है–जरासन्धादिक राजा हैं ते मोहिं शिशुपाल के विवाहवे के लिये धनुष कूं उठायकै जब आये ता समय जीतिवे में न आवें ऐसे योद्धान के शिरपै चरण धरिकै श्रीकृष्णचन्द्र जैसे वकरीन के समूह में ते सिंह अपनी वलिकूं लेआवै ऐसे लावत भये तिन श्रीकृष्णको लक्ष्मी जामें वासकरै ऐसो जो चरण है ताकी मैं पूजा करूं हूं ८ सत्यभामा अपने विवाह की वात कहे है–भय्या प्रसेन कूं सिंह ने मारयो तासूं दुःखितहै हृदय जाको ऐसो जो मेरा पिता सत्राजित् है ताने मिथ्या कलङ्क लगायो तव कृष्णजी जाम्बवान् को

कुर्वन्स्वमायया ७॥ रुक्मिण्युवाच॥ चैद्यायमार्पयितुमुद्यतकार्म्मुकेषु राजस्वजेयभटशेखरिताङ्घ्रिरेणुः॥ निन्येमृगेन्द्रइवभागमजावियूथात्तच्छ्रीनिकेतचरणोऽस्तुममार्चनाय ८॥ सत्यभामोवाच॥ योमेसनाभिवधतप्तहृदाततेनलिप्ताभिशापमपमार्ष्टुमुपाजहार॥ जित्वर्क्षराजमथरत्नमदात्सतेन भीतःपिताऽदिशतमांप्रभवेऽपिदत्ताम् ९॥ जाम्बवत्युवाच॥ प्राज्ञायदेहकृदमुंनिजनाथदैवं सीतापतिंत्रिनवहान्यमुनाऽभ्ययुध्यत्॥ ज्ञात्वापरीक्षितउपाहरदर्हणंमां पादौप्रगृह्यमणिनाऽहममुष्यदासी १०॥ कालिन्द्युवाच॥ तपश्चरन्तीमाज्ञाय स्वपादस्पर्शनाशया॥ सख्योपेत्याऽग्रहीत्पाणिं योऽहन्तद्गृहमार्जनी ११॥ भद्रोवाच॥ योमांस्वयंवरउपेत्यविजित्यभूपान् निन्येश्वयूथगमिवात्मबलिंद्विपारिः॥ भ्रातॄंश्चमेऽपकुरुतःस्वपुरंश्रियौकस्तस्यास्तुमेऽनुभवमङ्घ्र्यवनेजनत्वम् १२॥ सत्योवाच॥ सप्तोक्षणोऽतिबलवीर्य्यसुतीक्ष्णशृङ्गान् पित्राकृतान्क्षितिपवीर्य्यपरीक्षणाय॥ तान्वीरदुर्म्मदहनस्तरसानिगृह्य क्रीडन्बबन्धहय

जीतकर मणि सत्राजित् को देते भये तासूं भयभीत जो मेरो पिता है ताने अक्रूरादिकन कूं देनकही जो मैंही ताय श्रीकृष्णचन्द्रही कूं देत भयो ९ अब जाम्बवती अपने विवाह की वात कहे है देह को उत्पन्न करनवारो जो मेरो पिता है सो श्रीकृष्णचन्द्र कूं अपनो स्वामी ईश्वर सीता को पति नहीं जानिकै सत्ताईसदिन पर्यन्त श्रीकृष्णचन्द्र के सङ्ग युद्ध करे पीछे भईहै परीक्षा जाकूं ऐसो मेरो पिता सीताके पति इष्टदेव जानिकै चरण पकरिकै स्यमन्तकमणिसहित मोकूं श्रीकृष्णचन्द्र की सेवा करिवे के लिये देत भयो यह श्रवण करिकै द्रौपदी ने कही तुम वड़ी श्रेष्ठहौ तहां जाम्बवती कहे है मैं तो इनकी दासी हू १० अब कालिन्दी अपने विवाह की वात कहे है–श्रीकृष्णचन्द्र के चरणस्पर्श की आशा करिकै तपकरूं जो मैं हूं ताको अर्ज्जुन सहित जायकै हाथ पकरत भये मैं तिन श्रीकृष्णचन्द्र के घरकी वुहारी देनवारी हूं ११ अब भद्रा अपने विवाह की वात कहे है–लक्ष्मी जिनके वक्षःस्थल में वास करै ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र स्वयंवर में जाय के राजान कूं जीतिकै और तिरस्कार करैं ऐसे जे मेरे भय्या हैं तिनैं भी जीतिकै हाथीन को शत्रु सिंह जैसे कुत्तान के वीच में अपनी वलिकूं लेआवै ऐसे मोकूं अपने पुरमें लावतभये तिन

श्रीकृष्णचन्द्रके चरण धोइबे की सेवा मोकूं जन्म जन्ममें भयो करै यह मेरी प्रार्थनाहै १२ अब सत्या अपने विवाहकी बात कहै है–बड़ो है बल पराक्रम जिनमें बड़े पैने जिनके सींग और शूरवीरन के बड़े मदकूं दूरि करनवारे राजानके पराक्रमकी परीक्षा लेवेके कारण मेरे पिताने पाले ऐसे जे सात बैलहैं तिनें पकरिकै जैसे बालक काष्ठकी बकरीके बच्चानकूं बाधेहैं ऐसे सहजमें श्रीकृष्णचन्द्र बाधि लेतभये १३ पराक्रमही है मोल जाको ऐसी येहूं ताय हाथी घोडा रथ प्यादेन सहित दासीन सहित जो मैं ताय मार्गमें क्षत्रियनकूं जीतिकै श्रीकृष्णचन्द्र या प्रकार लावतभये तिनको मोकूं दास्यभाव होउ यह मेरी प्रार्थना है १४ अब मित्रविन्दा अपने विवाह की बात कहैहै–हे द्रौपदी ! मेरे मामाके पुत्र जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें बुलायकै तिन श्रीकृष्णचन्द्रमें लग्योहै मन जाको ऐसी जो मैं हूं ताय मेरो पिता अक्षौहिणी सेना और सखियन सहित देतभयो १५ अनेक कर्म्मन करिकै भटकूं ऐसी जो मैं हूं ताकूं जन्म जन्ममें श्रीकृष्णचन्द्र के चरणकमल को स्पर्शहोय जा चरणारविन्द के स्पर्श ते मोक्ष है नाम जाको ऐसो कल्याण मोकूं प्राप्तहोय यह मेरी प्रार्थना है १६ अब लक्ष्मणा अपने विवाह की बात कहैहै हे रानी द्रौपदी ! वारंवार नारदने गाये जे श्रीकृष्णचन्द्रके जन्म

थाशिशवोऽजतोकान् १३ यइत्थंवीर्य्यशुल्कांमां दासीभिश्चतुरङ्गिणीम् ॥ पथिनिर्जित्यराजन्यान् निन्येतद्दास्यमस्तुमे १४ ॥ मित्रविन्दोवाच ॥ पिता मेमातुलेयाय स्वयमाहूयदत्तवान् ॥ कृष्णेकृष्णायतच्चित्तामक्षौहिण्यासखीजनैः १५ अस्यमेपादसंस्पर्शोभवेज्जन्मनिजन्मनि ॥ कर्म्मभिर्भ्राम्यमाणा यायेनतच्छ्रेयआत्मनः १६ ॥ लक्ष्मणोवाच ॥ ममापिराज्ञ्यच्युतजन्मकर्म्मश्रुत्वामुहुर्नारदगीतमासह ॥ चित्तंमुकुन्देकिलपद्महस्तया वृतःसुसंमृश्यवि हायलोकपान् १७ ज्ञात्वाममतंसाध्वि पितादुहितृवत्सलः ॥ बृहत्सेनइतिख्यातस्तत्रोपायमचीकरत् १८ यथास्वयंवरेराज्ञि मत्स्यःपार्थेप्सयाकृतः ॥ अयंतुबहिराच्छन्नोदृश्यतेसजलेपरम् १९ श्रुत्वैतत्सर्वतोभूपाआययुर्मत्पितुःपुरम् ॥ सर्वास्त्रशस्त्रतत्त्वज्ञाः सोपाध्यायाःसहस्रशः २० पित्रासम्पूजिताःसर्वे यथावीर्य्यंयथावयः ॥ आददुःसशरंचापं वेद्धुंपर्षदिमद्धियः २१ आदायव्यसृजन्केचित्सज्यंकर्त्तुमनीश्वराः ॥ आकोष्ठंज्यांसमुत्कृष्यपेतुरेकेऽमुनाहताः २२

कर्म्म हैं तिनें श्रवण करिकै जैसे मित्रविन्दा को चित्त लग्योहै ऐसे मेरो भी चित्त श्रीकृष्णचन्द्रमेंही लगतभयो कमलहै हाथमें जाके ऐसी जो लक्ष्मी है ताने लोकपालन कूं त्यागिकै वरेहैं याहीते मेरो चित्त श्रीकृष्णचन्द्र में लगतभयो १७ हे सुशीले द्रौपदी ! पुत्रीपै है हित जाको ऐसो जो बृहत्सेन नाम करिकै विख्यात मेरो पिताहै सो मेरे मनकी बात जानिकै श्रीकृष्णचन्द्रके आइबेके लिये उपाय करतभयो १८ हे रानी द्रौपदी ! जैसे तेरे स्वयंवर में अर्ज्जुन के आइबेके लिये मत्स्य रच्योहो ऐसे मेरोहू पिता मत्स्य रचावतभयो यह सुनिकै द्रौपदी कहैहै फेरि अर्ज्जुनही क्यों न वेधतभयो तहां लक्ष्मणा कहै है तेरे स्वयंवरकी मछरीरही सो बाहर ते ढकीरही भीतरते नहीं ढकीरही याते खम्भमें लगाय के ऊपर कूं दृष्टि करिकै देखे तें दिखाई देरही और मेरे स्वयंवर की मछरी ऐसी नहींरही किन्तु खम्भकी जड़में धर्‌यो जो कलशहै ताके जलमें केवल परछाई दिखाई देरही देखिवो तौ नीचे जलमें और वेधिवो ऊपर ऐसी मछरीकूं श्रीकृष्णचन्द्रके विना कौन वेधिसकै १९ स्वयंवर रच्यो है यह बात श्रवण करिकै सम्पूर्ण अस्त्र शस्त्रनके तत्त्वके जाननवारे उपाध्याय अर्थात् सिखावनवारेन कूं सङ्गलैकै हजारन राजा मेरे पिताके पुरमें आवतभये २० ता समय जैसो जाको

पराक्रम और जैसी जाकी अवस्थारही तैसोही ताको पूजन मेरो पिता करतभयो मोहीं में है बुद्धि जिनकी ऐसे राजा मत्स्य के वेधिवे कूं सभामें बाणसहित जो धनुष् है ताय ग्रहण करतभये २१ कोई एक राजाहैं ते धनुष् कूं लेकर चढानेही मों असमर्थ होकर पटकतभये और कोई एक मत्यश्चाकूं कोष्ठ पर्य्यन्त खैंचिके धनुष्की चपेटतेही गिरतभये २२ और जे शूरवीर जरासन्धअम्बष्ठ चन्देली को राजा भीमसेन दुर्योधन कर्ण ये अपने अपने धनुष् पै मत्यञ्चा चढाय के कैसे मछरी लगीहै यहभी जानिवे कू न समर्थ होतभये २३ जलमें मछरी की परछाई देखिकै जा विधि मछरीलगीरही सो जानिकै उपाय को करनवारो जो अर्ज्जुन है सो बाण चलावतभयो बाण मछरी के स्पर्शभयो परञ्च मछरी कटी नहीं यामें आयो कहा अर्ज्जुनकूं ज्ञान तो बड़ो परन्तु बल नहीं २४ सम्पूर्ण क्षत्रिय हारिकै वैठिरहे और अभिमानीन के अभिमान दूरिभये ता समय भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र धनुष् कूं लैके लीलाही करिके मत्यञ्चा चढायकै २५ धनुष् में बाण लगायकै एकहीवार मछरीकूं जलमें देखिकै मध्याह्नसमय अभिजित् नक्षत्र जब आयो अर्थात् सब कार्य्यन के सिद्ध करनवारे मुहूर्त्त में मछरी कूं बाण सू काटिकै पटकतभये २६ स्वर्ग में देवतान के नगारे बजतभये पृथ्वी

सज्यंकृत्वाऽपरेवीरा मागधाम्बष्ठचेदिपाः ॥ भीमोदुर्य्योधनःकर्णोनाविन्दंस्तदवस्थितिम् २३ मत्स्याभासंजलेवीक्ष्य ज्ञात्वाचतदवस्थितिम् ॥ पार्थोयत्तो ऽसृजद्बाणं नाच्छिनत्पस्पृशेपरम् २४ राजन्येपुनिवृत्तेपु भग्नमानेपुमानिपु ॥ भगवान्धनुरादाय सज्यंकृत्वाऽथलीलया २५ तस्मिन्सन्धायविशिखं मत्स्यंवीक्ष्यसकृज्जले ॥ छित्त्वेपुणाऽपातयत्तं सूर्य्येचाभिजितिस्थिते २६ दिविदुन्दुभयोनेदुर्जयशब्दयुताभुवि ॥ देवाश्चकुसुमासारान् मुमुचुर्हर्षविह्वलाः २७ तद्रङ्गमाविशमहंकलनूपुराभ्यां पद्भ्यांप्रगृह्यकनकोज्ज्वलरत्नमालाम् ॥ नूत्नेनिवीयपरिधायचकौशिकाग्र्ये सव्रीडहासवदनाकवरीधृतस्रक् २८ उन्नीयवक्त्रमुरुकुन्तलकुण्डलत्विड्गण्डस्थलंशिशिरहासकटाक्षमोक्षैः ॥ राज्ञोनिरीक्ष्यपरितःशनकैर्मुरारेरंसेऽनुरक्तहृदयानिदधेस्वमालाम् २९ तावन्मृदङ्गपटहाः शङ्खभेर्य्यानकादयः ॥ निनेदुर्नटनर्त्तक्योननृतुर्गायकाजगुः ३० एवंवृतेभगवति मयेशेनृपयूथपाः ॥ नसेहिरेयाज्ञसेनि स्पर्द्धन्तोहृच्छयातुराः ३१ मांतावद्रथमारोप्य हयरत्नचतुष्टयम् ॥ शार्ङ्गमुद्यम्यसन्नद्धस्तस्थावाजौचतुर्भुजः ३२ दारुकश्चोदयामास काञ्चनोपस्करंरथम् ॥ मिपतांभूभुजांराज्ञि मृगा

में जयजय शब्द होतभयो देवता आनन्द में विह्वल होयकै बहुत पुष्पन की वर्षा करत भये २७ लाज भरीहै हँसनि जामें ऐसो जो मुख और चोटीमें माला गुहे ऐसी जो मैं हूं सो नवीन रेशमी सुन्दर धोती उपरना पहिरि ओढिकै सुवर्णमें जड़ी जो रत्नकी मालाहै ताय हाथमें लैकै और मनोहर हैं नूपुर जिन में ऐसे चरणन करिकै हे द्रौपदी ! मैं रङ्गभूमि में जात भई २८ श्रीकृष्णचन्द्र में है आसक्त हृदय जाको ऐसी जो मैं हूं सो बड़ेहैं केश जामें और कुण्डलन करिकै शोभायमानहैं कपोल जामें ऐसे मुखकू उठायकै सन्तापको दूरि करनवारो है हास जिनमें ऐसे कटाक्षपूर्व्वक जे चितवनिहैं तिन करिकै राजानकूं चारयो ओरतें देखिकै हौले हौले जायकै मुरारि जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके कन्धापै माला धरति भई २९ ता समय मृदंग ढोल शङ्ख भेरी नगारे आदि लैकै बाजेहैं ते बजतभये नट और नृत्यकारीहैं ते नाचतभये और गवैया गावतभये ३० हे यज्ञसेनकीपुत्री द्रौपदी ! याप्रकार मैंने भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जब वश करे तब ईर्षा जिनके भई काम करिके

आतुर ऐसे जे राजानके यूथ हैं ते नहीं सहतभये ३१ सुन्दर चार घोडा जामें जुते ऐसो जो रथहै तामें वा समय बैठायकै शार्ङ्गधनुपकूं उठायकै कवच पहिरिकै चार हैं भुजा जिनके ऐसे श्रीकृष्ण-
चन्द्र सग्राममें ठाडे होतभये ३२ हे रानी द्रौपदी ! रथवान् है सो सुनहरी साजको जो रथहै ताय हांकि देतभयो और जैसे मृगन के देखत सिंह चल्योजाय ऐसे राजान के बीचमें राजानके देख-
तेही जातभये ३३ कोई एक राजाहैं ते श्रीकृष्णचन्द्र के मार्ग में रोंकिवेकूं आगे जायकै धनुष्कूं ऊंचे उठायके जैसे सिंहके रोंकिवे कूं कुत्ता ठाढ़ो होय ऐसे मार्ग में सावधान होय कै ठाढे होत
भये ३४ शार्ङ्गधनुष् में ते निकसे जे बाणनके समूह तिनसूं कटी हैं भुजा पाव नारि जिनकी ऐसे कोई क्षत्रिय युद्धमें गिरतभये और कोई एक हैं ते संग्रामकूं छोड़िके भाजत भये ३५ ता पीछे
यादवनके पति श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो अत्यन्त शोभायमान जिनसूं सूर्य्य ढकिजाय ऐसे ध्वजानके वस्त्र जामें उड़ें और चित्रविचित्र वन्दनवार बँधी स्वर्ग और पृथ्वीमें स्तुति जाकी होय ऐसी
द्वारकापुरी में जैसे सूर्य्य अस्ताचल में प्रवेश करतभये ३६ मेरो पिता है सो मित्र नातेन गोतेन कूं और वन्धुन कू वड़े मोलके वस्त्र गहने शय्या आसन और जे साज हैं तिनसूं पूजन करत

णांमृगराडिव ३३ तेऽन्वसज्जन्तराजन्यानिपेद्धुंपथिकेचन ॥ संयत्ताउद्धृतेष्वासाग्रामसिंहायथाहरिम् ३४ तेशार्ङ्गच्युतबाणौघैः कृत्तबाह्वङ्घ्रिकन्धराः ॥
निपेतुःप्रधनेकेचिदेकेसन्त्यज्यदुद्रुवुः ३५ ततःपुरींयदुपतिरत्यलंकृतां रविच्छदध्वजपटचित्रतोरणाम् ॥ कुशस्थलींदिविभुविचाभिसंस्तुतां समाविशत्तर
णिरिवस्वकेतनम् ३६ पितामेपूजयामास सुहृत्सम्बन्धिबान्धवान् ॥ महार्हवासोऽलङ्कारैः शय्यासनपरिच्छदैः ३७ दासीभिःसर्व्वसम्पद्भिर्भटेभरथवाजि
भिः॥आयुधानिमहार्हाणि ददौपूर्णस्यभक्तितः ३८ आत्मारामस्यतस्येमावयंवैगृहदासिकाः॥सर्व्वसङ्गनिवृत्त्याऽद्धा तपसाचवभूविम ३९॥ महिष्यऊचुः॥
भौमन्निहत्यसगणंयुधितेनरुद्धाज्ञात्वाऽथनःक्षितिजयेजितराजकन्याः ॥ निर्मुच्यसंसृतिविमोक्षमनुस्मरन्तीः पादाम्बुजंपरिणिनाययआप्तकामः ४० नव
यंसाध्विसाम्राज्यं स्वाराज्यंभौज्यमप्युत ॥ वैराज्यंपारमेष्ठ्यंच आनन्त्यंवाहरेःपदम् ४१ कामयामहएतस्य श्रीमत्पादरजःश्रियः ॥ कुचकुङ्कुमगन्धाढ्यं मू

भयो ३७ सम्पूर्ण सम्पत्ति है विद्यमान जिनके ऐसी दासी और प्यादे हाथी रथ घोड़ान सहित और वहुत मोलके हथियारन सहित मोकूं मेरो पिता परिपूर्ण जे श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनें देतभयो ३८
ये आठों हम हैं ते आत्मापें रमण करें जे श्रीकृष्णचन्द्र तिनकी सब संगनकूं त्यागिकै अपनो धर्म्म करिकै साक्षात् घरकी दासी भयो चाहैं हैं ३९ सोलह हजार रानी एकसे व्याही हैं याते एक
सङ्ग अपने व्याह की बात कहे हैं गणनसहित भौमासुर है ताय युद्ध में मारिकै पीछे पृथ्वीकूं जीतती बिरियां जीते जे राजा हैं तिनकी कन्या हम हैं तिनकूं भौमासुर ने रोंकी है यह जानिकै
संसार तें छुड़ावनवारो जो चरणारविन्द है ताय स्मरण करैं ऐसी हम हैं तिनें वन्दीखाने तें छुडाये वोही है कारण जिनके और काहू बात की इच्छा नहीं ऐसे भी श्रीकृष्णचन्द्र विवाहत भये ४०
हे द्रौपदी ! हम चक्रवर्त्ती राज्य कूं नहीं चाहैं चक्रवर्त्ती राज्य और इन्द्रपद इनके भोगनको जो भोगिवे है ताय नहीं चाहैं अणिमादिक सिद्धिन कूं नहीं चाहैं और ब्रह्मलोक और मोक्ष तथा
वैकुण्ठधाम इनकी चाहना नहीं करे हैं गदा के धारण करनवारे जो ये हैं तिनके लक्ष्मी के कुचनकी केसर जामें लगी ऐसी सुन्दर जो चरण की रज है ताय माथे के ऊपर चढायवे की चाहना

करे हैं ४१ । ४२ वयों जी वहतो वड़ी दुर्लभहै वाय क्यों चाहती हौ तहां कहे हैं जैसे व्रजकीस्त्री वा रजकी चाहना करेहैं भीलिनी चाहना करेहैं वृन्दावन के तृण लता चाहना करेहैं गौवन कूं चरावैं ऐसे महात्मा जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके चरणस्पर्श कूं गोप चाहना करे हैं ऐसे हमहूंचाहना करे हैं श्रीकृष्णको जिनने आश्रय लियो तिनकूं वह रजसहजहै ४३ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिणयादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेत्र्यशीतितमोऽध्यायः ८३ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( चतुर्भिरधिकाशीतितमेमुनिसमागमे ॥ वसुदेवमखोत्साहबन्धुप्रस्थापनादिकम् १ चौरासीवें अध्यायमें मुनियों के समागममें वसुदेवजीकी यज्ञका उत्साह वन्धुओंका प्रस्थापनआदिक वर्णितहै १ )

अब श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन्! परीक्षित् कुन्ती सुवलकी पुत्री गान्धारी ताके पीछे यज्ञसेनकीपुत्री द्रौपदी सुभद्रा याके पीछे राजानकी स्त्रीहैं ते और श्रीकृष्णचन्द्रकीभक्त सम्पूर्णगोपीहैं ते सबके

र्द्वीवोढुंगदाभृतः ४२ व्रजस्त्रियोयद्वाञ्छन्ति पुलिन्द्यस्तृणवीरुधः ॥ गावश्चारयतोगोपाःपादस्पर्शंमहात्मनः ४३ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेत्र्यशीतितमोऽध्यायः ८३ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ श्रुत्वापृथासुवलपुत्र्यथयाज्ञसेनीमाधव्यथक्षितिपपत्न्यउतस्वगोप्यः ॥ कृष्णेऽखिलात्मनिहरौप्रणयानुबन्धं सर्वाविसिस्म्युरलमश्रुकलाकुलाक्ष्यः १ इतिसम्भाष्यमाणासुस्त्रीभिःस्त्रीषुनृभिर्नृषु ॥ आययुर्मुनयस्तत्र कृष्णरामदिदृक्षया २ द्वैपायनोनारदश्च च्यवनोदेवलोऽसितः ॥ विश्वामित्रः शतानन्दोभरद्वाजोऽथगौतमः ३ रामःसशिष्योभगवान् वसिष्ठोगालवोभृगुः ॥ पुलस्त्यःकश्यपोऽत्रिश्च मार्कण्डेयोवृहस्पतिः ४ द्वितस्त्रितश्चैकतश्च ब्रह्मपुत्रास्तथाङ्गिराः ॥ अगस्त्योयाज्ञवल्क्यश्चवामदेवादयोऽपरे ५ तान्दृष्ट्वासहसोत्थायप्रागासीनानृपादयः ॥ पाण्डवाःकृष्णरामौचप्रणेमुर्विश्ववन्दितान् ६ तानानर्चुर्यथासर्वेसहरामोऽच्युतोऽर्चयत् ॥ स्वागतासनपाद्यार्घ्यमाल्यधूपानुलेपनैः ७ उवाचसुखमासीनान्भगवान्धर्म्मगुप्तनुः ॥ सदसस्तस्यमह

आत्मा जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनमें रानीनको प्रेम सुनिकैं नेत्रनमें आशू भरिकै वड़ो आश्चर्य्य मानतिभई १ ता कुरुक्षेत्रमें या प्रकार स्त्रीनके सङ्ग स्त्रीवार्ते करैं और पुरुषनके सङ्ग पुरुष वातें करैं इतने में श्रीकृष्णचन्द्र और वलदेवजीके दर्शन करिवे के लिये मुनि आवतभये २ अव जो ऋषि आये तिनें कहेहैं वेदव्यास नारद च्यवन देवल असित विश्वामित्र शतानन्द भरद्वाज गौतम ३ शिष्यनसहित भगवान् परशुराम वशिष्ठ गालव भृगु पुलस्त्य कश्यप अत्रि मार्कण्डेय वृहस्पति ४ द्वित त्रित एकत तैसेही ब्रह्माके पुत्र अंगिरा अगस्त्य याज्ञवल्क्य तथा वामदेव ते आदि लैके और मुनि हैं ते सम्पूर्ण आवतभये ५ विश्व जिनकूं प्रणामकरैं ऐसे मुनिनकूं आये देखिकै राजानते आदिलैके जे प्रथम वैठे हैं ते और पाण्डव अर्थात् महाराज युधिष्ठिरादिक हैं ते तथा श्रीकृष्णचन्द्र वलदेव जी ये सम्पूर्ण शीघ्रही उठकर प्रणाम करतभये ६ तिन मुनिनको यथायोग्य सम्पूर्ण पूजन करतभये और वलदेवसहित श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो भले आये ऐसे मुनिनसूं कहिकै आसन दैकै पाद्य अर्घ्य पुष्प धूप दीप चन्दन इन करिकै पूजन करतभये ७ चुपहोयकै सम्पूर्ण जागें वैठे ऐसी सभामें धर्म्मकी रक्षा करनवारी है मूर्त्ति जिनकी ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो सुखपूर्वक वैठेजे ब्राह्मणहैं

तिनसूं बोलत भये ८ अब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं—अहो बडो आश्चर्य्य है हम सफलजन्मभये सब जन्मको साफल्य हमकूं प्राप्तभयो देवतान कूं भी दुर्लभ ऐसे योगेश्वरन को दर्शनभयो ९ तीर्थस्नान करनो याहीकू तपजाने केवल प्रतिमाही कूं देवतादेखें ऐसे मनुष्यनकूं योगेश्वरन कूं दर्शन स्पर्शन वार्त्ता को प्रश्न शिरसों नमस्कार चरणनको पूजन आदिक करिबो ये कहा मिले हैं १० जलमय तीर्थ नहीं हैं सो नहीं है मृत्तिका और शिलान के देवता नहीं है सो नहीं हैं बहुत दिन देवतानकी पूजाकरै तब पवित्र करें और साधु महात्मा दर्शनही तें पवित्र करें हैं ११ अग्नि सूर्य्य चन्द्रमा तारागण पृथ्वी जल आकाश पवन वाणी मन ये सेवनकरेते भी इनें भेदबुद्धि करिकै देखे है ऐसे पुरुषके अज्ञान कूं दूरि नहीं करे हैं और विवेकी पुरुषहैं ते दो घड़ीकी सेवा करतेही अज्ञान कूं दूरि करि देइहैं १२ वात पित्त श्लेष्म इन तीनि धातुन को रच्यो जो देह है ताय आत्मा जानें हैं और स्त्री आदिकन में आत्मबुद्धि मानें तथा पृथ्वी को विकार जे प्रतिमा है तिनमें जा पुरुष की

तोयतवाचोऽनुशृण्वतः ८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ अहोवयंजन्मभृतोलब्धंकात्स्न्र्येनतत्फलम् ॥ देवानामपिदुष्प्रापंयद्योगेश्वरदर्शनम् ९ किंस्वल्पतपसांनॄणामर्चायांदेवचक्षुषाम् ॥ दर्शनस्पर्शनप्रश्नप्रह्वपादार्चनादिकम् १० नह्यम्मयानितीर्थानिनदेवामृच्छिलामयाः॥तेपुनन्त्युरुकालेनदर्शनादेवसाधवः ११ नाग्निर्नसूर्य्योनचचन्द्रतारकानभूर्जलंखंश्वसनोऽथवाङ्मनः॥ उपासिताभेदकृतोहरन्त्यघंविपश्चितोघ्नन्तिमुहूर्त्तसेवया १२ यस्यात्मबुद्धिःकुणपेत्रिधातुके स्वधीःकलत्रादिषुभौमइज्यधीः॥ यत्तीर्थबुद्धिःसलिलेनकर्हिचिज्जनेष्वभिज्ञेषुसएवगोखरः १३ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ निशम्येत्थंभगवतः कृष्णस्याकुण्ठमेधसः ॥ वचोदुरन्वयंविप्रास्तूष्णीमासन्भ्रमद्धियः १४ चिरंविमृश्यमुनयईश्वरस्येशितव्यताम् ॥ जनसंग्रहइत्यूचुः स्मयन्तस्तंजगद्गुरुम् १५ ॥ मुनयऊचुः ॥ यन्माययातत्त्वविदुत्तमावयं विमोहिताविश्वसृजामधीश्वराः ॥ यदीशितव्यायतिगूढईहया अहोविचित्रंभगवद्विचेष्टितम् १६ अनीहएतद्बहुधैकआत्मना सृजत्यवत्यत्तिनबध्यतेयथा ॥ भौमैर्हिभूमिर्बहुनामरूपिणी अहोविभूम्नश्चरितंविडम्बनम् १७ अथापिकालेस्वजनाभिगुप्तये बिभर्षिसत्त्वंखल

यह पूजाकरिबे योग्य देवताहैं ऐसी बुद्धिहै और जलकूं तीर्थ मानें और विवेकी पुरुषनमें भाव नहीं राखें ऐसे पुरुष गौके चारो ढोवनवारे गधाहैं १३ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! नहीं मन्द हैं बुद्धि जिनकी ऐसे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को दुरन्वय वचन श्रवण करिकै भ्रमयुक्त हैं बुद्धि जिनकी ऐसे ब्राह्मण चुप होतभये १४ ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्र को कर्म्मनमें जो अधिकार है ताय बहुत देर पर्य्यन्त विचारिकै जननकी शिक्षा के लिये हमारी स्तुति करे हैं या प्रकार मुनीश्वर मुसिकाय कै जगत् के गुरु जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनसूं बोलतभये १५ तत्त्व के जाननवारेनमें उत्तम और विश्व के रचनवारे जो ब्रह्मादिक हैं तिनके ईश्वर ऐसे जे हमहैं ते जिनकी माया करिकै मोहितभये मनुष्यरूप धरिकै मनुष्यन कैसे कर्म्म करो हौ कदाचित् कहो कि मैं ईश्वर हू तो कर्म्म क्यों करूं हू तहां कहे हैं तुम्हारी चेष्टा विचारिबे में नहीं आवै है १६ चेष्टा न करो अर्थात् हाथ पांयन कूं न चलावो ऐसे जे एक तुमही सो अपने आत्मा करिकै या विश्वकूं बहुत प्रकार उत्पत्ति पालन और संहार करो हौ जैसे पृथ्वी है सो घटादि विकारन करिकै बहुत नाम जाके ऐसी होयहै कदाचित् कहो कि मैं कैसे उत्पत्ति पालन संहार करूं हू मैं तो वसुदेव को पुत्रहू तहां कहे हैं परिपूर्ण

जो तुमहौ तिनको वसुदेव के घर जन्म है यह विचित्र लीलामात्रहै सत्य नहीं है १७ समयमै अपने भक्तन की रक्षा करिवे के लिये और दुष्टन के दण्डदेवे कूं शुद्ध सतोगुणी रूप कूं धारण करो हौ और आप अपनी लीला करिकै सनातन जो वेदमार्ग है ताय प्रवृत्त करो हौ जो तुम काहू के पुत्र नहीं हो तो भी चारि वर्ण और चारि आश्रम इनके आत्मा परमपुरुषहौ याही तें ब्राह्मणन को बहुत सत्कार करो हो यह कहे हैं १८ शुद्ध जो वेदहै सो तुम्हारो भीतर को रूपहै तप करिवो वेदको पढिवो इन्द्रियनको रोंकिवो इन करिकै कार्य्य और कारण दोउनते परे जो ब्रह्महै ताकी प्राप्ति होयहै १९ हे ब्रह्मन्! वेदके कारण आत्मा जो तुमहौ तिनको वतावनवारो जो ब्रह्मकुल है ताय पूजो हौ ताही कारण ते ब्राह्मणन की भक्ति करनवारे जे पुरुष हैं तिनमें श्रेष्ठ हौ २० तातें ईश्वर जो तुमहौ तिनकूं हमारो जो सत्कार करनो है सो पुरुषन के शिक्षा करिवेके लिये है और हम हैं ते तुम्हारे संग तें कृतार्थ भये यह कहे हैं साधुन की गति जो तुमहौ तिनको सङ्ग भयो तासूं हमारो जन्म विद्या तप दृष्टि ये सम्पूर्ण सफलभये काहेसे तुम समस्त कल्याणनकी अवधि हौ २१ नहीं मन्दहै बुद्धि जिनकी और अपनी योगमाया करिकै ढकी है महिमा

निग्रहाय च ॥ स्वलीलया वेदपथं सनातनं वर्णाश्रमात्मा पुरुषः परो भवान् १८ ब्रह्म ते हृदयं शुक्लं तपःस्वाध्यायसंयमैः ॥ यत्रोपलब्धं सद्व्यक्तमव्यक्तं च ततः परम् १९ तस्माद्ब्रह्मकुलं ब्रह्मञ्छास्त्रयोनेस्त्वमात्मनः ॥ सभाजयसि सद्धाम तद्ब्रह्मण्याग्रणीर्भवान् २० अद्य नो जन्मसाफल्यं विद्यायास्तपसो दृशः ॥ त्वया संगम्य सद्गत्या यदन्तः श्रेयसां परः २१ नमस्तस्मै भगवते कृष्णायाकुण्ठमेधसे ॥ स्वयोगमाययाच्छन्नमहिम्ने परमात्मने २२ नयं विदन्त्यमी भूपा एकारामाश्च वृष्णयः ॥ मायाजवनिकाच्छन्नमात्मानं कालमीश्वरम् २३ यथा शयानः पुरुष आत्मानं गुणतत्त्वदृक् ॥ नाममात्रेन्द्रियाभातं न वेद रहितं परम् २४ एवं त्वा नाममात्रेषु विषयेष्विन्द्रियेहया ॥ मायया विभ्रमच्चित्तो न वेद स्मृत्युपप्लवात् २५ तस्याद्य ते ददृशिमाङ्घ्रिमघौघमर्षतीर्थास्पदं हृदि कृतं सुविपक्वयोगैः ॥ उत्सिक्तभक्त्युपहताशयजीवकोशा आपुर्भवद्गतिमथोऽनुगृहाण भक्तान् २६ ॥ श्रीशुक उवाच ॥ इत्यनुज्ञाप्य दाशार्हं धृतराष्ट्रं युधिष्ठिरम् ॥ राजर्षे स्वाश्रमान्

जिनकी ऐसे परमात्मा भगवान् जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनकू नमस्कार है २२ मायारूपी चिक सूं ढके सृष्ट्यादिकन के कारण ऐसे ईश्वर आत्मा जो तुमहौ तिनें ये राजा नहीं जाने हैं और एक स्थान में है सुख जिनकूं ऐसे यादव हैं तेभी नहीं जाने हैं २३ जैसे पुरुष सोवत में स्वप्नदृष्ट जे मिथ्या पदार्थ हैं तिनें सत्य माने है मनतें सिंह व्याघ्रादि रूप आप वनिजाय है अपने स्वरूप कूं नहीं जाने है २४ याही प्रकार स्वप्नादितुल्य जे विषय पदार्थ हैं तिनमें इन्द्रियन की प्रवृत्ति रूप माया ता करिकै चलायमान है चित्त जाको ऐसो पुरुष विवेक के नाश तें तुमें नहीं जाने है २५ पापन के समूहन कूं दूरि करे ऐसो गङ्गारूपी तीर्थ जामें तें प्रकटभयो और पक्व हैं योग जिनके ऐसे योगीजनन ने केवल हृदयमें ध्यान जाको करयो परन्तु उनकूं भी दिखाई नहीं दियो ऐसो जो तुम्हारो चरणारविन्द है ताको हम दर्शन करतभये याते हम भक्तनकूं भक्ति करिवे कू अनुग्रह करो कदाचित् कहौ कि भक्ति करिकै कहा करोगे पहिले की तुल्य तप करे जावो तहां कहे हैं उदय भई जो भक्ति तासूं जरयो है लिंग देह जिनको ऐसे जे पुरुषहैं तेही तुम्हारे स्वरूपकूं पाइगये और नहीं २६ अब शुकदेवजी कहे हैं हे राजान में ऋषि राजा परीक्षित्! या प्रकार मुनीश्वर

हैं ते श्रीकृष्णचन्द्र और राजा धृतराष्ट्र तथा युधिष्ठिर इन सूं आज्ञा मागिकै अपने अपने आश्रमन में जायवे की इच्छा करतभये २७ बड़ो है यश जिनको ऐसे वसुदेवजी हैं सो तिन मुनिन कूं जाते देखिकै उनके समीप जायकै सावधान होइकै यह कहतभये २८ अब वसुदेवजी कहे हैं सम्पूर्ण देवतारूप तुमहौ तिनकूं मणामहै हे ऋषीश्वरो ! मेरी एक वार्त्ता तुम श्रवण करो जैसे कर्म्म करिकै कर्म्म को नाश होय सो हमें बतावो २९ श्रीकृष्णचन्द्र कूं छोडिके हमसूं कल्याण पूंछे हैं या प्रकार आश्चर्य्य जिनके भयो ऐसे नारदजी ब्राह्मणनते कहे हैं हे ब्राह्मणो ! वसुदेवजी श्रीकृष्णचन्द्र कूं अपनो पुत्र मानिकै जानिवे के लिये अपनो कल्याण हम सूं पूछेहैं यह बड़ो आश्चर्य नहीं है ३० श्रीकृष्णचन्द्र कूं बालक माननो अविद्या करिकै है यह कहे हैं या संसार में मनुष्यन के पास रहे ते अनादर होय जायहै जैसे गंगातीर को रहनवारो जो पुरुषहै सो गंगाछोड़िकै शुद्ध होयवे के लिये और जल में स्नान करिवे कू जायहै ३१ जा श्रीकृष्ण को ज्ञान काहू कारण तें

गन्तुंमुनयोदधिरेमनः २७ तद्वीक्ष्यतानुपव्रज्य वसुदेवोमहायशाः ॥ प्रणम्यचोपसंगृह्य बभाषेदंसुयन्त्रितः २८ ॥ वसुदेवउवाच ॥ नमोवःसर्व्वदेवेभ्यऋपयःश्रोतुमर्हथ ॥ कर्म्मणाकर्म्मनिर्हारोयथास्यान्नस्तदुच्यताम् २९ ॥ नारदउवाच ॥ नातिचित्रमिदंविप्रावसुदेवोवुभुत्सया ॥ कृष्णंमत्वाऽर्भकंयन्नःपृच्छतिश्रेयआत्मनः ३० सन्निकर्षोऽत्रमर्त्यानामनादरणकारणम् ॥ गाङ्गंहित्वायथान्याम्भस्तत्रत्योयातिशुद्धये ३१ यस्यानुभूतिःकालेनलयोत्पत्त्यादिनास्यवै ॥ स्वतोऽन्यस्माच्चगुणतोनकुतश्चनरिष्यति ३२ तंक्लेशकर्म्मपरिपाकगुणप्रवाहैरव्याहतानुभवमीश्वरमद्वितीयम् ॥ प्राणादिभिःस्वविभवैरुपगूढमन्योमन्येतसूर्य्यमिवमेघहिमोपरागैः ३३ अथोचुर्मुनयोराजन्नाभाष्यानकदुन्दुभिम् ॥ सर्व्वेषांशृण्वतांराज्ञां तथैवाच्युतरामयोः ३४ कर्म्मणाकर्म्मनिर्हारएपसाधुनिरूपितः ॥ यच्छ्रद्धयायजेद्विष्णुंसर्व्वयज्ञेश्वरंमखैः ३५ चित्तस्योपशमोऽयंवैकविभिःशास्त्रचक्षुपा ॥ दर्शितःसुगमोयोगोधर्म्मश्चात्ममुदावहः ३६ अयंस्वस्त्ययनःपन्थाद्विजातेर्गृहमेधिनः ॥ यच्छ्रद्धयाप्तवित्तेनशुक्लेनेज्येतपूरुषः ३७ वित्तैपणांयज्ञदानैर्गृहैर्दारसुतैपणाम् ॥ आत्मलोकैपणांदेवकालेनविसृ

भी नहीं नष्ट होय है सोई कहे हैं जैसे काल करिकै काकरी फटिजायहै और या विश्वको उत्पत्तिकरिवो पालन और नाश करिवो इनसूं भी नहीं जायहै और जैसे आपतें बिजुली चमकिके विलाय जायहै और जैसे गुण करिकै पूर्व्वरूप को नाश होय और रूपान्तरकी प्राप्ति होय ऐसेभी नहीं जायहै ऐसे जो अद्वितीय ईश्वर श्रीकृष्णचन्द्रहै तिनके प्रभावकूं क्लेश कर्म्म अर्थात् रागद्वेषादिकन करिकै करे जे कर्म्म तिन कर्म्मन के फल जो सुख दु खहैं तिन करिकै और सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुण इनके वारंवार प्रवाहकी तुल्य जो आइवोहै ता करिकै प्राकृतपुरुष प्राण इन्द्रिय जो अपने कार्य्य हैं तिनसूं आच्छादित माने हैं जैसे वादर तुपार और राहु के ग्रसे ते सूर्य मालूमहोयहै ऐसे ३२ । ३३ इतनो कहिके पीछे हे राजन् परीक्षित् ! मुनिहू ते सब राजानके श्रवण करत और तैसे ही श्रीकृष्ण और बलदेवजी के श्रवण करत वसुदेवजी कूं बोधन करत बोलतभये ३४ कर्म्म करेतें कर्म्म कटे यह भलो पूछ्यो श्रद्धापूर्व्वक यज्ञन करिकै सब यज्ञन के ईश्वर जे भगवान् हैं तिन को पूजन करो ३५ कविन ने शास्त्ररूप नेत्रन करिकै चित्तके शान्ति करनवारे आत्मा कूं आनन्द को प्राप्ति करनवारो धर्म्मरूप यज्ञ करिकै पूजन करिवो है सो सुगम उपाय दिखायो है ३६ गृहस्थ

जो ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यहैं तिनकूं यही कल्याण को मार्ग है निष्काम होयकै प्राप्तभयो जो शुद्धद्रव्यहै ता करिकै ईश्वर को पूजनकरै ३७ हे वसुदेवजी यज्ञकरिकै दान करिकै विवेकी पुरुष धनकी चाहना कूं त्यागै और घरमें उचित भोजन भोगनकू भोगिकै स्त्रीपुत्रनकी चाहना कूं त्यागै और या देहके मरे पीछे स्वर्गलोकादिकनकी प्राप्ति कूं नाशवान् समझिकै तिनकी चाहना कू त्यागै ग्राम में त्यागी हैं चाहना जिनने ऐसे समस्त धीर पुरुष तपकरिबे के लिये वनमें जातभये ३८ हे समर्थ वसुदेवजी ! ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यहैं ते देव ऋषि पितृ इन तीनोंन को ऋण या जन्म में है तासूं उद्धार होई यज्ञ करिकै देवतान को ऋण और विद्या पढ़िकै ऋषिन को ऋण तथा पुत्र उत्पन्न करिकै पितरन को ऋण चुकावै इन ऋणन के चुकायबे विना जो कर्म्मन को त्यागकरै तो वह पुरुष नरकमें गिरै ३९ बड़ी है बुद्धि जाकी ऐसे वसुदेव अब तुम दो ऋणन तें तो छूटिगये विद्या पढ़े यातें ऋषिन के ऋण सूं उद्धारभये और पुत्रभयो यातें पितरन के ऋण सूं उद्धारभये अब यज्ञ करिकै देवतान के ऋण तें उद्धार होयकै गृह कूं त्यागि संन्यास ग्रहण करौ ४० हे वसुदेवजी ! तुम बड़ीभक्ति करिकै जगत् के ईश्वर जे हरि भगवान् हैं तिनको पूजन करतभये वेई हरि भगवान् आयकै -

जेद्बुधः ॥ ग्रामेत्यक्तैषणाःसर्वे ययुर्धीरास्तपोवनम् ३८ ऋणैस्त्रिभिर्द्विजोजातोदेवर्षिपितॄणांप्रभो ॥ यज्ञाध्ययनपुत्रैस्तान्यनिस्तीर्य्यत्यजन्पतेत् ३९ त्वंत्वद्यमुक्तोद्वाभ्यांवै ऋषिपित्रोर्महामते ॥ यज्ञैर्देवर्णमुन्मुच्य निर्ऋणोऽशरणोभव ४० वसुदेवभवान्नूनं भक्त्यापरमयाहरिम् ॥ जगतामीश्वरंप्रार्चःसयद्वांपुत्रतांगतः ४१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ इतितद्वचनंश्रुत्वा वसुदेवोमहामनाः ॥ तानृषीनृत्विजोवव्रे मूर्ध्नाऽऽनम्यप्रसाद्यच ४२ तएनमृषयोराजन्वृताधर्मेण धार्मिकम् ॥ तस्मिन्नयाजयन्क्षेत्रे मखैरुत्तमकल्पकैः ४३ तद्दीक्षायांप्रवृत्तायांवृष्णयःपुष्करस्रजः ॥ स्नाताःसुवाससोराजन्राजानःसुष्ठ्वलंकृताः ४४ तन्महिष्यश्चमुदितानिष्ककण्ठ्यःसुवाससः ॥ दीक्षाशालामुपाजग्मुरालिप्तावस्तुपाणयः ४५ नेदुर्मृदङ्गपटहशङ्खभेर्य्यानकादयः ॥ ननृतुर्नटनर्तक्यस्तुष्टुवुः सूतमागधाः ॥ जगुःसुकण्ठ्योगन्धर्व्यः सङ्गीतंसहभर्तृकाः ४६ तमभ्यषिञ्चन्विधिवदक्तमभ्यक्तमृत्विजः ॥ पत्नीभिरष्टादशभिः सोमराजमिवोडुभिः ४७

तुम्हारे पुत्रहोतभये ४१ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! बड़ोहै मन जिनको ऐसे वसुदेवजी या प्रकार ब्राह्मणन को वचन सुनिकै मस्तक नवायकै प्रसन्न करिकै तिन ऋषिन कूं यज्ञके करनवारे ऋत्विजन को वरण करतभये ४२ हे राजन् परीक्षित् ! धर्म्म करिकै वरण जिनको करयो ऐसे जे ऋषि हैं ते धर्म्मात्मा वसुदेवजी कूं ता कुरुक्षेत्रमें उत्तम सामग्रीन करिकै यजन करावत भये ४३ हे राजन् परीक्षित् ! जा समय वसुदेवजी कूं यज्ञकी दीक्षा भई ता समय कमलन की माला पहिरिकै यादव और स्नान करिकै सुन्दर वस्त्रन कूं पहिरि शृंगार करिकै राजा आवतभये ४४ और धुकधुकीहै कण्ठ में जिनके सुन्दर वस्त्रन कूं पहिरे केसरि चन्दनलगे ऐसी राजानकी स्त्रीहैं ते पूजाकी सामग्री कूं हाथ में लैके जहा यज्ञशालाही तहां आवति भई ४५ मृदङ्ग ढोल शङ्ख भेरी नगारेन कूं आदिलैके जे बाजे हैं ते बाजतभये नट और नृत्यकी करनवारी जे हैं ते नाचति भई सूत और जागा स्तुति करतभये सुन्दर हैं कण्ठ जिनके ऐसी जे गन्धर्व्वपत्नी हैं ते अपने पतिनसहित सुन्दर गीतन कूं गावति भई ४६ नेत्रन में अञ्जन जिनने लगायो और सब अङ्गोंमें माखन लगायो ऐसे वसुदेवजी को विधिपूर्व्वक अठारह स्त्रीन सहित ऋत्विज अभिषेक करतभये जैसे तारागण सहित

चन्द्रमा को करे हैं तैसे ४७ वस्त्र कङ्कण हार नूपुर कुण्डल इन आभूषणन करिकै शोभायमान जे स्त्रीहैं तिन सहित दीक्षा जिनने लीनी मृगछाला ओढे ऐसे वसुदेवजी सुन्दर लगतभये ४८ हे महा
राज परीक्षित् ! रत्नन के गहने और रेशमी वस्त्रन कूं पहिरे ऐसे वसुदेवजी यज्ञके करावनवारे और सभामें बैठे हैं तिन सहित जैसे वृत्रासुर के मारनवारे इन्द्रके यज्ञमें तैसे सुन्दर लगतभये ४९
सम्पूर्ण जीवनके ईश्वर जो रामकृष्ण है ते अपने अपने बन्धुन कूं सङ्गलिये और अपने पुत्र स्त्रीनसहित अपने ऐश्वर्यन करिके सुन्दर लगतभये ५० यज्ञमें विधिपूर्वक अग्निहोत्र कूं आदिलेके हैं स्व-
रूप जिनको कह्यो और समस्त अङ्ग जिनमें ऐसे ज्योतिष्टोम दर्श पौर्णमास सूं आदि लैके यज्ञ है ते और थोड़े सेंहैं अंग जिनमें ऐसे सौर्यसत्रादिकहैं ते द्रव्य अर्थात् साकल्य मन्त्र कर्म इन सबके ईश्वर
जे भगवान् हैं तिनको पूजन करतभये ५१ यज्ञकरे पीछे वसुदेवजी समयपै आभूषण न करिकै शोभायमान जे यज्ञ करनवारे ऋषिहैं तिनकूं गौ पृथ्वी कन्या और बड़े धन इनकी दक्षिणा हैं ते वेद
विधिसूं देतभये ५२ पत्नीसंयात् आवभृथ्य इत्यादिक जे यज्ञहैं तिनैं करायकै बडे ऋषि जे ब्राह्मणहैं ते यजमान वसुदेवजी कूं आगे करिकै रामह्रद में स्नान करत भये ५३ स्नान जिनने कर्यो

ताभिर्दुकूलवलयैर्हारनूपुरकुण्डलैः ॥ स्वलंकृताभिर्विबभौ दीक्षितोऽजिनसंवृतः ४८ तस्यर्त्विजोमहाराज रत्नकौशेयवाससः॥ ससदस्या विरेजुस्ते यथा वृत्रहणोऽध्वरे ४९ तदारामश्चकृष्णश्च स्वैःस्वैर्बन्धुभिरन्वितौ ॥ रेजतुःस्वसुतैर्दारैर्जीवेशौस्वविभूतिभिः ५० ईजेऽनुयज्ञंविधिना अग्निहोत्रादिलक्षणैः ॥ प्राकृतैर्वैकृतैर्यज्ञैर्द्रव्यज्ञानक्रियेश्वरम् ५१ अथर्त्विग्भ्योऽददात्काले यथाम्नातंसदक्षिणाः॥ स्वलंकृतेभ्योविप्रेभ्योगोभूकन्यामहाधनाः ५२ पत्नीसंयाजावभृथ्यैश्चरित्वातेमहर्षयः ॥ सस्नूरामह्रदेविप्रायजमानपुरःसराः ५३ स्नातोऽलङ्कारवासांसिवन्दिभ्योऽदात्तथास्त्रियः ॥ ततःस्वलंकृतोवर्णानाश्वभ्योऽन्नेनपूजयत् ५४ बन्धून्सदारान्ससुतान् पारिबर्हेणभूयसा ॥ विदर्भकोशलकुरून्काशिकेकयसृञ्जयान् ५५ सदस्यर्त्विक्सुरगणान् नृभूतपितृचारणान् ॥ श्रीनिकेतमनुज्ञाप्य शंसन्तःप्रययुःक्रतुम् ५६ धृतराष्ट्रोऽनुजःपार्थाभीष्मोद्रोणःपृथायमौ॥ नारदोभगवान्व्यासःसुहृत्सम्बन्धिबान्धवाः ५७ बन्धून्परिष्वज्ययदून् सौहृदाक्लिन्नचेतसः ॥ ययुर्विरहकृच्छ्रेणस्वदेशांश्चापरेजनाः ५८ नन्दस्तुसहगोपालैर्बृहत्यापूजयार्चितः॥ कृष्णरामोग्रसेनाद्यैर्न्यवात्सीद्बन्धु

ऐसे वसुदेवजी और तैसेही उनकी स्त्रीहैं ते सब बन्दीजनन कूं अपने अंगके गहने और वस्त्र देतिभई ता पीछे वसुदेवजी और आभूषण पहिरि श्वान पर्यन्त चार्यो वर्णन कूं अन्न दान करि पूज-
तभये ५४ स्त्री पुत्रन सहित जे बन्धुहैं तिनैं प्रीतिपूर्वक बहुत से द्रव्य करिकै पूजन करतभये अब कौन कौन बन्धु है तिनको नाम लेतहैं विदर्भ कोशल कुरु काशि केकय सृञ्जय इन देशनके
राजाहैं तिनको और सभाके बैठनवारे तथा यज्ञके करावनवारे देवतानके गण हैं तिनको तथा मनुष्य भूत पितृ चारणगण हैं तिनको पूजन करतभये सब राजा श्रीकृष्णचन्द्र कूं बोधन करिकै
यज्ञकी प्रशंसा करत अपने अपने देशनकूं जातभये ५५।५६ धृतराष्ट्र विदुर पृथाके पुत्र युधिष्ठिर भीमसेन अर्जुन भीष्मजी द्रोणाचार्य कुन्ती नकुल सहदेव नारद भगवान् व्यासजी और
मित्र हैं तिनसूं तथा नाते गोतेवारे बन्धु जे यादव हैं तिन सबरूं मिलिकै स्नेह करिकै खेदित हैं चित्त जिनके ऐसे विरहके कष्ट करिकै अपने अपने देशनकूं जातभये और जे मनुष्यहैं तेभी अपने

अपने देशनकूं जातभये ५७। ५८ कृष्ण राम उग्रसेनादिक यादवनने बड़ी पूजा जिनकी करी ऐसे गोपालनसहित जो नन्दरायजी हैं ते वन्धु जे यादवहैं तिनसूं स्नेह करत वसतभये ५९ प्रसन्नहै मन जिनको ऐसे वसुदेवजी सहजमें यज्ञ करिवेको मनोरथरूपी बडे समुद्रकू पार उतरिकै अर्थात् यज्ञकूं पूर्णकरिकै सब सुहृदनकूं सङ्गलैकै नन्दरायजीको हाथ पकरिकै यह कहतभये ६० अब वसुदेवजी कहे हैं हे भय्या नन्दरायजी ! मनुष्यनकूं स्नेहरूपी फांसी जो ईश्वरने करीहै ताय शूरवीर बलसूं और ज्ञानी ज्ञानसूं नहीं काटि सकैहै उपमादेवे योग्य नहीं और जाकी उपमा भी नहीं ऐसी जो मित्रता करीहै सो कदाचित् न जायगी और तुम्हारे उपकारकू जाने नहीं ऐसे हम हैं तिनसूं श्रेष्ठ जो तुमही तिनने मित्रताकरी ६१ । ६२ वसुदेवजी कहे हैं हे भय्या नन्दरायजी ! हम असमर्थ हैं याते कछु तुम्हारो उपकार नहीं करिसकें और अब धन करिकै आं रे हैं नेत्र जिनके ऐसे हमहैं ते सम्मुख तुम बैठेहो तिनें नहीं देखेहैं ६३ हे मानके देनवारे भय्या नन्दजी ! जो अपनो भलोचाहै तापुरुष

वत्सलः ५८ वसुदेवोऽञ्जसोत्तीर्य्य मनोरथमहार्णवम् ॥ सुहृद्वृतः प्रीतमना नन्दमाह करे स्पृशन् ६० ॥ वसुदेवउवाच ॥ भ्रातरीशकृतः पाशो नृणां यः स्नेहसंज्ञितः ॥ तं दुस्त्यजमहं मन्ये शूराणामपि योगिनाम् ६१ अस्मास्वप्रतिकल्पेयं यत्कृताज्ञेषु सत्तमैः ॥ मैत्र्यर्पिताऽफला वापि न निवर्त्तेत कर्हिचित् ६२ प्रागकल्पाच्च कुशलं भ्रातर्वो नाचरामहि ॥ अधुना श्रीमदान्धाक्षा न पश्यामः पुरः सतः ६३ मा राज्यश्रीरभूत्पुंसः श्रेयस्कामस्य मानद ॥ स्वजनानुत बन्धून्वा न पश्यति ययाऽन्धदृक् ६४ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवं सौहृदशैथिल्यचित्त आनकदुन्दुभिः ॥ रुरोद तत्कृतां मैत्रीं स्मरन्नश्रुविलोचनः ६५ नन्दस्तु सख्युः प्रियकृत्प्रेम्णा गोविन्दरामयोः ॥ अद्यश्व इति मासांस्त्रीन्यदुभिर्मानितोऽवसत् ६६ ततः कामैः पूर्य्यमाणः सव्रजः सहबान्धवः ॥ परार्घ्याभरणक्षौमनानाऽनर्घ्यपरिच्छदैः ६७ वसुदेवोग्रसेनाभ्यां कृष्णोद्धवबलादिभिः ॥ दत्तमादाय पारिबर्हं यापितो यदुभिर्ययौ ६८ नन्दो गोपाश्च गोप्यश्च गोविन्दचरणाम्बुजे ॥ मनः क्षिप्तं पुनर्हर्त्तुमनीशा मथुरां ययुः ६९ बन्धुषु प्रतियातेषु वृष्णयः कृष्णदेवताः ॥ वीक्ष्य प्रावृषमासन्नां ययुर्द्वारवतीं पुनः ७० जनेभ्यः कथयाञ्चक्रुर्यदुदेवमहोत्सवम् ॥

कूं राज्य सम्पत्ति कदाचित् मतिहोउ जा सम्पत्तिसूं आधरी दृष्टिहोयजाय है तब यह पुरुष अपने नाते गोतेवारेनकूं और भय्या बन्धुनकूं नहीं देखेहै ६४ अब शुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार स्नेह करिकै शिथिलहै चित्त जिनको आसू नेत्रन में आयगये ऐसे वसुदेवजी हैं सो नन्दजीनेकरी जो मित्रता है ताको स्मरणकरिकै रोदन करतभये ६५ सखा जो वसुदेव हैं तिनके हितकेकरनवारे यादवनने सत्कारकर्‌यो ऐसे जो नन्दजीहैं सो कृष्ण बलदेवके प्रेमकरिकै प्रातःकाल जब चलैं तब आयके कहैं बाबा भोजन करिकै जाइयो और भोजन करिकै चलैं तब कहैं दिन थोड़ो रह्यो अब कहां रात्रिमें वसोगे ऐसे आज कालिह करत करत तीनमहीना वास करतभये ६६ ताके पीछे बड़े मोलके आभूषण और रेशमी वस्त्र अनेक भांतिके बडे मोलकी वस्तुनसूं कामनान करिकै व्रजवासीन सहित नन्दरायजी पूर्ण करिदिये और वसुदेव उग्रसेनतें तथा कृष्ण उद्धव बलदेवजी सूं आदिलैकै यादवन ने दीनी जे सामग्री तिनें ग्रहण करिकै उनने जब विदाकरे तब आवत भये ६७। ६८ नन्दगोप गोपीन को गोविन्द श्रीकृष्ण के चरणकमल में लग्यो जो मनहै ताय फेरि निकासिवे कूं असमर्थ होयकै मथुरादेशनमें आवतभये ६९ कुरुक्षेत्र में ते सब बन्धु

चलेगये तब श्रीकृष्णचन्द्र हैं देवता जिनके ऐसे यादव वर्षान्त्रतुकूं समीप आई देखिकै फेरि द्वारकापुरी कू आवतभये ७० सब यादव हैं ते वसुदेवजी के यज्ञभयो है ताय और कुरुक्षेत्रकी यात्रा में सुहृदनको दर्शन आदिक भयो है ताय प्रजानतें कहतभये ७१ इति श्रीमन्महाभागवततार्थरूपिएयादशमस्कन्धे उत्तरार्द्धेतीर्थयात्रानुवर्णननामचतुरशीतितमोऽध्यायः ८४ ॥

( पञ्चाशीतितमेरामकृष्णौसम्प्रार्थितौसुतौ ॥ पित्रेज्ञानंप्रयोमात्रेमृतान्पुत्रानयच्छताम् १ नन्दयित्वाकुरुक्षेत्रयात्रायांसुहृदोबहून् ॥ तत्त्वज्ञानंततःपित्रोरादिशन्मृतसूनुभिः २ पचासीवें अध्यायमें भले प्रकार प्रार्थना कियेगये बलदेव और कृष्ण ये दोनों पुत्र वसुदेवजी को ज्ञान और देवकीजी कों उनके मरेहुये पुत्रनकूं देतेभये १ कुरुक्षेत्रकी यात्रा में बहुत मित्रनकों आनन्दितकर मृतक वसुदेव देवकी जी के पुत्रनको लाकर उनको तत्त्वज्ञान देतेभये २ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! कुरुक्षेत्रकी यात्राकरे पीछे एकसमय आयके करो है चरणनमें प्रणाम जिनने ऐसे पुत्र जे श्रीकृष्ण बलदेवजी हैं तिनकी प्रशंसा करिकै प्रीतिपूर्वक वसुदेवजी बोलतभये १ पुत्रन के प्रभाव को जनावनवारो जो मुनिन को कह्यो वचन कि तुम्हारे पुत्र परमेश्वर हैं ऐसे सुनिके श्री-

यदाऽऽसीत्तीर्थयात्रायांसुहृत्संदर्शनादिकम् ७१ ॥ इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेतीर्थयात्राऽनुवर्णनंनामचतुरशीतितमोऽध्यायः ८४ ॥

श्रीबादरायणिरुवाच ॥ अथैकदात्मजौप्राप्तौ कृतपादाभिवन्दनौ ॥ वसुदेवोऽभिनन्द्याह प्रीत्यासङ्कर्षणाच्युतौ १ मुनीनांसवचःश्रुत्वा पुत्रयोर्धाम सूचकम् ॥ तद्वीर्य्यैर्जातविश्रम्भःपरिभाष्याभ्यभाषत २ कृष्णकृष्णमहायोगिन् सङ्कर्षणसनातन ॥ जानेवामस्ययत्साक्षात्प्रधानपुरुषौपरौ ३ यत्रयेनय तोयस्य यस्मैयद्यद्यथायदा ॥ स्यादिदं भगवान्साक्षात्प्रधानपुरुषेश्वर ४ एतन्नानाविधंविश्वमात्मसृष्टमधोऽक्षज ॥ आत्मनाऽनुप्रविश्यात्मन् प्राणोजी वोबिभर्ष्यजः ५ प्राणादीनांविश्वसृजां शक्तयोयाःपरस्यताः ॥ पारतन्त्र्याद्वैसादृश्याद्द्वयोश्चेष्टैवचेष्टताम् ६ कान्तिस्तेजःप्रभासत्ताचन्द्राग्न्यर्कर्क्षविद्यु

कृष्ण बलदेव के पराक्रम देखिकै भयो है विश्वास जिनके ऐसे वसुदेव जी सम्बोधन देकै बोलतभये २ हे कृष्ण ! हे कृष्ण ! हे महायोगिन् ! हे संकर्षण ! हे सनातन ! या विश्वके कारण जे प्रकृति पुरुष हैं तिनके भी कारण ऐसे साक्षात् ईश्वर तुमहौ यह मैं जानूंहूं ३ जामें जा करिकै जाते जाको सम्बन्धी जाके अर्थ जो जो जैसे जा समय यह विश्व होय है सो समस्त प्रकृतिपुरुष के साक्षात् भगवान् ईश्वर तुमहौ ४ हे अधोक्षज ! नेत्रनतें देखिबे में न आवो कानननतें सुनिबे में न आवो वाणी तें कहिवेमें न आवो ऐसे कोई इन्द्रिय जामें पहुँचे नहीं हे सबके आत्मा ! आपने रच्यो जो यह नानाप्रकारको विश्वहै तामें अपनपे करिकै प्रवेश होयकै प्राणरूप होयकै अजन्मा जो तुमहौ सो ज्ञानशक्ति कूं धारण करोहौ ५ पृथक् पृथक् है शक्ति जिनकी ऐसे प्राणादिक या विश्व के कारण जानिबे में आवे है परमेश्वर कूं कारणरूप करिकै सर्वरूप कैसे कहोहौ यह शंका जा भई ताको समाधान यह है कि प्राणादिकन में जे शक्ति हैं ते ईश्वरकी है जैसे विश्व के करनवारे प्राण ते आदिलैके जे तत्त्व हैं तिनमें जे शक्ति है ते परमकारण जो ईश्वर है ताहीकी है काहेतें प्राणादिक ईश्वरके अधीन हैं ता कारण और जैसे तीरमें वेधिवेकी स्वतन्त्र शक्ति नहीं है किन्तु पुरुष की शक्तिसूं वेधे है ऐसे प्राणादिकन में ईश्वर शक्तिहै प्राणादिक जड़हैं और ईश्वर चैतन्यहै जड़ पदार्थ कूं चैतन्यकी अधीनता योग्यहै तहा कहे हैं प्राणादिकन में शक्ति नहीं है तो क्रिया कैसे

करे हैं ताको उत्तर कहे हैं चेष्टाकरें जे प्राणादिक हैं तिनकी चेष्टा यहां कछु शक्ति नहीं है जैसे पवनकी शक्ति करिके तृण हले है ऐसे क्रिया करे हैं ६ अब पराधीनता कहे हैं चन्द्रमा में जो प्रकाश है और अग्नि में जो तेजहै और सूर्य्य में जो प्रकाश है तथा नक्षत्र में बिजुलीन में जो चमक है सो सब तुमहीं हौ और पर्व्वत में जो स्थिरता है सो तुम्हारोही गुण है तथा पृथ्वी में सबको भार धारण करिवो और सुगन्ध ये सब तुमहीं हौ तुम्हारी शक्ति है ७ हे देव! जल पिये ते तृप्ति होय जाय प्राण बचि जाय यह जलन में तुम्हारीही शक्ति है वे जल और जलनमें रसगुणहै सो तुमहींहौ और हे ईश्वर! पवनमें ओज अर्थात् मनको बल और इन्द्रियनको बल देहको बल चेष्टा चलनो यह सब तुम्हारोही रूपहै ८ दिशान में जो खालीपन है सो और दिशाहै ते सब तुम्हारोही रूपहैं और आकाश तथा आकाशमें जो शब्द रूप गुणहै सो सब तुम्हारोही रूपहै वाणी आकार और नामरूप कहिवेमें आवै सो सब तुमहींहौ ९ नेत्रनमें दर्शन शक्ति और कानननमें श्रवण शक्ति काय जिह्वामें रसकी ग्रहणशक्ति इत्यादिक जे इन्द्रियन में विषयन के ग्रहणकरिवे की शक्ति तुमहीं हौ और इन्द्रियन के अधिष्ठाता देवताहैं ते तुमहींहौ देवता इन्द्रियनकू मेरे

यत्स्थैर्यंभूभृतांभूमेर्वृत्तिर्गन्धोऽर्थतोभवान् ७ तर्प्पणंप्राणनमपांदेवत्वंताश्चतद्रसः ॥ ओजःसहोवलंचेष्टागतिर्वायोस्तवेश्वर ८ दिशांत्वमवकाशोऽसि दिशःखंस्फोटआश्रयः ॥ नादोवर्णस्त्वमोङ्कारआकृतीनांपृथक्कृतिः ९ इन्द्रियंत्विन्द्रियाणांत्वंदेवाश्चतदनुग्रहः। अवबोधोभवान्बुद्धेर्जीवस्यानुस्मृतिः सती १० भूतानामसिभूतादिरिन्द्रियाणांचतैजसः ॥ वैकारिकोविकल्पानांप्रधानमनुशायिनाम् ११ नश्वरेष्विहभावेषु तदसित्वमनश्वरम् ॥ यथाद्रव्यविकारेषु द्रव्यमात्रंनिरूपितम् १२ सत्त्वंरजस्तमइतिगुणास्तद्वृत्तयश्चयाः ॥ त्वय्यद्धाब्रह्मणिपरेकल्पितायोगमायया १३ तस्मान्नसन्त्यमीभावायर्हित्वयिविकल्पिताः ॥ त्वंचामीषुविकारेषुह्यन्यदाव्यावहारिकः १४ गुणप्रवाहएतस्मिन्नबुधास्त्वखिलात्मनः ॥ गतिंसूक्ष्मामबोधेन संसरन्तीहकर्मभिः १५ यदृच्छयानृतांप्राप्य सुकल्पामिहदुर्लभाम् ॥ स्वार्थेप्रमत्तस्यवयोगतंत्वन्माययेश्वर १६ असावहंममैवैते देहेचास्यान्वयादिषु ॥ स्नेहपाशैर्निबध्नाति

हैं यह तुम्हारी शक्तिहै बुद्धिमें निश्चय करिवेकी जो शक्तिहै सो तुमहींहौ और जीवन कू श्रेष्ठवार्त्ताको स्मरणहै यह तुम्हारी शक्तिहै १० पृथ्वी जल तेज वायु आकाश इन पञ्चभूतनको कारण तामस अहङ्कार तुमहींहौ और इन्द्रिय जातें भई ऐसो राजस अहंकार तुमहींहौ देवता जाते भये ऐसो सात्त्विक अहङ्कार तुमहींहौ तथा जीवन कूं संसार जातेंहोइ ऐसी माया तुमहीं हौ ११ नाशवान् पदार्थन में जो शेषरहै अर्थात् जाको नाश नहीं होय ऐसे तुमहींहौ जैसे मृत्तिका सुवर्ण के बने जे घड़ा मुँदरी कड़ा इत्यादिक सब नाशवान्हैं मृत्तिका सुवर्ण को नाश नहीं होय है तैसे १२ सत्त्वगुण रजोगुण तमोगुण इनकी जे वृत्ति हैं ते साक्षात् परब्रह्म जो तुमहौ तिनमें योगमाया करिकै कल्पितहैं १३ जाते कल्पितहै ताही कारण ते तीनों गुणनसूं आदि लेके जे पदार्थ हैं ते सब तुम्हारेही विषे कल्पितहैं तो कैसे प्रतीत होयहैं तहा कहे हैं कल्पना करिवे के समय प्रतीतमात्रही तुममें होयहै और तुम उन पदार्थन में कारणरूप करिकै रहोहौ और समय व्यवहार जिनमें नहीं भेद जिनमें नहीं ऐसे जब इन तत्त्वनको नाश होय जायहै तब तुमहीं शेष रहोहौ १४ यह जो गुणनको प्रवाहरूप संसारहै तामें सब के आत्मा जो तुमहौ तिनकी संसार ते न्यारी जो गति है ताय नहीं

जाने ऐसे जे अज्ञानी पुरुषहैं तिनको देहमें जो अभिमानहै तासूं करे जे कर्म्म हैं तिन करिके या संसार में जन्मे हैं १५ सुन्दर हाथ पाव नाक कान सब इन्द्रिय जामें बहुत दुर्लभ ऐसे देह कूं या संसारमें कोई एक पुण्य के फल सूं पाइके स्वार्थ में भूलि रह्यो ऐसो जो मैं हूं ताको जो अवस्था है सो ईश्वर तुम्हारी माया करिके वृथा होगई १६ मै ब्राह्मणहूं क्षत्रियहूं या प्रकार देहमें अभिमान और या देहके सम्बन्धी स्त्री पुत्रादिक मेरे हैं यह अभिमान ऐसे स्नेहके रस्सान ते यह जगत् तुमने बांधि राख्यो है १७ हम तुम्हारे पुत्रहैं तुम कहा हमारी स्तुति करोहो तहां वसुदेवजी कहे हैं तुम हमारे पुत्र नहींहो माया और मायाकी ओट देखनवारो पुरुष इनके ईश्वर साक्षात् तुमही पृथ्वी पै क्षत्रियनको जो भारहै ताके उद्धार के लिये नाश करिवेकूं प्रकट भये हो १८ ता कारण हे दीनबन्धु! शरण प्राप्त भयो जो पुरुषहै ताके संसारके भयके दूरिकरनवारे ऐसे जो तुम्हारे चरणारविन्द हैं तिनकी मैं शरण प्राप्त भयोहूं तुम तो बडे सुखी हो वृथा क्यों खेद करोहो ऐसे जो कदाचित् श्रीकृष्ण कहें तहां वसुदेवजी कहे हैं इतनी जो विषयकी लालसाहै ता करिके मरणधर्म्मा शरीर कूं आत्मा मान्यो और तुम परमेश्वर कूं पुत्र मान्यो १९ प्रथम जन्म में

भवान्सर्व्वमिदंजगत् १७ युवांननःसुतौसाक्षात्प्रधानपुरुषेश्वरौ ॥ भूभारक्षत्रक्षपणअवतीर्णौतथात्थह १८ तत्तेगतोऽस्म्यरणमद्यपदारविन्दमापन्नसंसृतिभयापहमार्त्तबन्धो ॥ एतावताऽलमलमिन्द्रियलालसेन मर्त्यात्मदृक्त्वयिपरेयदपत्यबुद्धिः १९ सूतीगृहेननुजगादभवानजोनौसंजज्ञइत्यनुयुगंनिजधर्म्मगुप्त्यै ॥ नानातनूर्गगनवद्विदधज्जहासिकोवेदभूम्नउरुगायविभूतिमायाम् २० ॥ श्रीशुकउवाच ॥ आकर्ण्येत्थंपितुर्वाक्यं भगवान्सात्वतर्षभः ॥ प्रत्याहप्रश्रयानम्रः प्रहसञ्छ्लक्ष्णयागिरा २१ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ वचोवःसमवेतार्थं तातैतदुपमन्महे ॥ यन्नःपुत्रान्समुद्दिश्य तत्त्वग्रामउदाहृतः २२ अहंयूयमसावार्यइमेचद्वारकौकसः ॥ सर्व्वेऽप्येवंयदुश्रेष्ठविमृश्याःसचराचरम् २३ आत्माह्येकःस्वयंज्योतिर्नित्योऽन्योनिर्गुणोगुणैः ॥ आत्मसृष्टैस्तत्कृतेषु भूतेषुबहुधेयते २४ खंवायुर्ज्योतिरापोभूस्तत्कृतेषुयथाशयम् ॥ आविस्तिरोऽल्पभूर्य्येकोनानात्वंयात्यसावपि २५ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंभगवताराजन्

सुतपा पृश्नि भये फेरि कश्यप अदिति भये अब वसुदेव देवकी भये यह तीन जो हैं तिनके तीनवार अपने धर्म्मकी रक्षा करिबे के लिये अजन्मा आपके जन्म्यो हूं यह आपने सूतिकागृहमें हम सूं कहीरही तुम्हारे आपके जाने जन्म लियो है यह चतुर्भुज देवहै ऐसे जो कदाचित् श्रीकृष्ण कहें तहां वसुदेवजी कहे हैं आकाशकी तुल्य निर्म्मल जो तुमहो सो अनेक रूपन कूं धरण करोहो हे उरुगाय बहुत प्रकार गायवे में आवो! व्यापकहो तिनकी वैभवरूप जो मायाहै ताय कौन जाने है २० अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! यादवन में श्रेष्ठ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र या प्रकार पिताको वचन सुनिके अधीनतापूर्व्वक नम्रहोयके हँसके मनोहर वाणीसूं बोलतभये २१ श्रीकृष्णभगवान् कहे हैं हे पिता! हम पुत्रनके ऊपर धरिके सब तत्त्व कहि दीनो यह जो तुम्हारो वचनहै ताय योग्य मानूंहूं २२ हे यादवन में श्रेष्ठ पिता वसुदेवजी! तुम और बड़े भय्या बलदेवजी तथा जे सब द्वारकावासी यादव हैं तिन और स्थावर जंगम जगत्है ताय ब्रह्मरूप जानो २३ यहां एक शङ्का है नाना विकारवान् हैं तिनकूं ब्रह्मरूपता कैसे बने ताको उत्तर दृष्टान्त सूं कहे हैं आत्मा एक स्वयंप्रकाश नित्य है सबते पृथक् है निर्गुणहै आपने रचे जे सत्त्वगुण रजोगुण तमो-

गुण तिन करिकै उत्पन्न जे देह हैं तिनमें बहुत प्रकार प्रतीत होइहै फेरि जैसी देह तामें तैसोही प्रतीत होइ है जैसे आकाश पवन ज्योति जल पृथ्वी ये पञ्चभूत घटपटादि पदार्थन में कहूं प्रकट कहूं अन्तर्द्धान कहूं थोड़े कहूं बहुत प्रतीत होइ हैं ऐसे एक आत्मा जो ब्रह्मस्वरूप है सो अनेकरूप करिकै प्रतीत होइ है २४। २५ अब श्रीशुकदेवजी कहै हैं हे राजन्परीक्षित्! या प्रकार भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र को कह्यो वचन सुनिकै हरि गयो है भेद भाव जिनको प्रसन्न मन होयके वसुदेवजी चुप होइगये २६ वसुदेवजी स्तुति करचुके ताके पीछे हे कौरवन में श्रेष्ठ राजा परीक्षित्! सर्व्वदेवता रूप जो देवकी है सो पुत्र जे श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनने सान्दीपिनि गुरुके मरे पुत्र लाय दिये यह सुनिके आश्चर्य्य मानिके कंसने मारे जे पुत्र हैं तिनकी सुधि करिकै व्याकुल होयके नेत्रन में आंसू आय गये ऐसी कृपण की तुल्य होयकै बोलति भई २७। २८ देवकी कहै हैं हे राम! हे राम! हे अप्रमेयात्मन् अर्थात् नहीं प्रमाण करिवे में आवे है स्वरूप जिनको! हे कृष्ण! हे योगेश्वरनके ईश्वर! विश्वके रचनवारे ब्रह्मादिक है तिनके ईश्वर आदिपुरुष तुम हो तिनैं मैं जानूंहूं २६ कालने दूरि करे हैं धीरज जिनके शास्त्र मर्य्यादा जिनने त्यागि दीनी पृथ्वी पै भार जिनको भयो ऐसे जे

वसुदेवउदाहृतः ॥ श्रुत्वाविनष्टनानाधीस्तूर्ष्णींप्रीतमनाअभूत् २६ अथतत्रकुरुश्रेष्ठ देवकीसर्व्वदेवता ॥ ॥ श्रुत्वानीतंगुरोःपुत्रमात्मजाभ्यांसुविस्मिता
२७ कृष्णरामौसमाश्राव्य पुत्रान्कंसविहिंसितान् ॥ स्मरन्तीकृपणंप्राह वैक्लव्यादश्रुलोचना २८ ॥ देवक्युवाच ॥ रामरामाप्रमेयात्मन् कृष्णयोगे
श्वरेश्वर ॥ वेदाहंवांविश्वसृजामीश्वरावादिपूरुषौ २६ कालविध्वस्तसत्त्वानां राज्ञामुच्छास्त्रवर्तिनाम् ॥ भूमेर्भारायमाणानामवतीर्णौकिलाद्यमे ३०
यस्यांशांशांशभागेन विश्वोत्पत्तिलयोदयाः ॥ भवन्तिकिलविश्वात्मंस्तंत्वाद्याहंगतिंगता ३१ चिरान्मृतसुतादाने गुरुणाकिलचोदितौ ॥ आनि
न्यथुःपितृस्थानाद्गुरवेगुरुदक्षिणाम् ३२ तथामेकुरुतंकामं युवांयोगेश्वरेश्वरौ ॥ भोजराजहतान्पुत्रान् कामयेद्रष्टुमाहृतान् ॥ ३३ ॥ ऋषिरुवाच ॥
एवंसंचोदितौमात्रा रामःकृष्णश्चभारत ॥ सुतलंसंविविशतुर्योगमायामुपाश्रितौ ३४ तस्मिन्प्रविष्टावुपलभ्यदैत्यराड् विश्वात्मदैवंसुतरांतथा
त्मनः ॥ तद्दर्शनाह्लादपरिप्लुताशयः सद्यःसमुत्थायननामसान्वयः ३५ तयोःसमानीयवरासनंमुदा निविष्टयोस्तत्रमहात्मनोस्तयोः ॥ दधारपादाववन

राजा हैं तिनके नाश करिवे के लिये मेरे आयकै प्रकट भये हौ ३० हे सब के कारण! हे विश्व के आत्मा! तुम्हारो अंश पुरुष है ताको अंश माया ता मायाके अंश सत्त्व रज तम इन तीनों गुणन के परमाणुमात्र लेश करिकै या विश्वके उत्पत्ति पालन प्रलय होत हैं ऐसे जे तुमहौ तिनकी मैं शरण प्राप्त भयो हूं ३१ बहुत दिनन के मरे पुत्रन के लायवे कू गुरु ने आज्ञा जिनकूं दीनी ऐसे तुम यमलोक ते गुरुके मरे पुत्र लायके दक्षिणा में देत भये ताहीप्रकार हे योगेश्वरनके ईश्वर! कंसने मारे जे मेरे पुत्रहैं तिनैं मैं देख्यो चाहूंहूं तुम लायके मेरे मनोरथ कूं पूरो करो ३२। ३३ अब ऋषीश्वर कहै हैं हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित्! माता देवकी ने या प्रकार जिनते कही ऐसे जे राम कृष्ण हैं ते योगमायाको आश्रय लेके सुतललोक में प्रवेश करत भये ३४ तहां दैत्य न को राजा जो बलि है सो विश्वके आत्मदेवता और अपने इष्टदेव ऐसे जे कृष्ण बलदेव हैं तिनैं सुतललोकमें प्रविष्टहुये देखिकै उनके दर्शन सूं आनन्द होयके परिपूर्ण है अन्तःकरण जाको

ऐसो परिवारसहित शीघ्र उठिके नमस्कार करत भयो ३५ राजा बलि नड़े आनन्दपूर्वक सुन्दर आसन बिछावत भयो ता आसनपै बैठे जे महात्मा श्रीकृष्ण बलदेव हैं तिनके चरणारविन्द को धोवन जल है ताय कुटुम्बसहित अपने माथे पै चढावत भयो जिन चरणारविंद को धोवन जल गङ्गा ब्रह्मासूं आदिलेके समस्त जगत्कूं पवित्र करे है ३६ राजा बलि बहुत मोलके वस्त्र आभूषण चन्दन अतर अरगजा पान दीपक अमृतकी तुल्य स्वादिष्ट भोजनादिक हैं तिन करिकै और पूजन की जे वस्तु हैं तिनकरिकै तथा अपनो गोत्र द्रव्य देहकू अर्पण करिकै बड़े वैभव सूं श्रीकृष्ण बलदेव को पूजन करत भयो ३७ हे राजन् परीक्षित्! बलिराजा भगवान् के चरणारविन्दकूं वारंवार मस्तक पै धरिकै प्रेम करिकै आर्द्रबुद्धि है ता करिकै आनन्द के आंसू हैं नेत्रन में जिनके देह में जिनके रोमाञ्च होय आये ऐसे गद्गद अक्षर बोलत भये ३८ अब राजा बलि कहे हैं समस्त विश्व जिनने फणके ऊपर धरि राख्यो ऐसे अनन्त शेषरूप तुम हो तिनकूं प्रणाम है और सब जगत् के

निज्यतज्जलं सवृन्दआब्रह्मपुनद्यदम्बुह ३६ समर्हयामाससतौविभूतिभिर्महार्हवस्त्राभरणानुलेपनैः॥ताम्बूलदीपाऽमृतभक्षणादिभिःस्वगोत्रवित्तात्मस मर्प्पणेनच ३७ सइन्द्रसेनोभगवत्पदाम्बुजं बिभ्रन्मुहुःप्रेमविभिन्नयाधिया॥ उवाचहानन्दजलाकुलेक्षणःप्रहृष्टरोमानृपगद्गदाक्षरम् ३८॥ बलिरुवाच॥ नमोऽनन्तायबृहते नमःकृष्णायवेधसे॥ साङ्ख्ययोगवितानाय ब्रह्मणेपरमात्मने ३९ दर्शनंवांहिभूतानांदुष्प्रापञ्चाप्यदुर्लभम्॥ रजस्तमःस्वभावानां यन्नः प्राप्तौयदृच्छया ४० दैत्यदानवगन्धर्वाःसिद्धविद्याध्रचारणाः॥ यक्षरक्षःपिशाचाश्च भूतप्रमथनायकाः ४१ विशुद्धसत्त्वधाम्न्यद्धा त्वयिशास्त्रशरीरि णि॥ नित्यंनिबद्धवैरास्तेवयञ्चान्येचतादृशाः ४२ केचनोद्बद्धवैरेण भक्त्याकेचनकामतः॥ नतथासत्त्वसंरब्धाःसन्निकृष्टाःसुरादयः ४३ इदमित्थमिति प्रायस्तवयोगेश्वरेश्वर॥ नविन्दन्त्यपियोगेशायोगमायांकुतोवयम् ४४ तन्नःप्रसीदनिरपेक्षविमृग्ययुष्मत्पादारविन्दधिषणान्यगृहान्धकूपात्॥ निष्क्र म्यविश्वशरणाङ्घ्र्युपलब्धवृत्तिःशान्तोयथैकउतसर्वसखैश्चरामि ४५ शाध्यस्मानीशितव्येश निष्पापान्कुरुनःप्रभो॥ पुमान्यच्छ्रद्धयातिष्ठंश्चोदना

रचनवारे कृष्ण तुमहो तिनकूं नमस्कार है साङ्ख्यशास्त्र योगशास्त्र इनके विस्तार करनवारे ब्रह्म परमात्मा जो तुमहो तिनकूं प्रणाम है ३९ योगीश्वरन कूं भी तुम्हारो दर्शन दुर्लभ है सो हमकूं भयो यह आश्चर्य नहीं है यद्यपि प्राणीनकूं तुम्हारो दर्शन दुर्लभ है तथापि तुम्हारी कृपा करिकै काहू काहू कूं सुलभ होय जाय है याते रजोगुणी तमोगुणी है स्वभाव जिनके ऐसे हम असुरन कूं अनायासपूर्वक आपने दर्शन दियो ४० बड़ो आश्चर्य है शत्रु हमहैं ते सत्त्वगुणी भक्तन ते भी बडभागी हैं यह कहे हैं—दैत्य दानव गन्धर्व सिद्ध विद्याधर चारण यक्ष राक्षस पिशाच भूत प्रम- थनमें मुख्य हैं ते ४१ शास्त्रके रक्षा करनवारे सत्त्वगुणी है स्वभाव जिनके ऐसे जे तुमहौ तिनसू नित्यशत्रुता हमने करी तथा औरनने भी वैर बांधि राख्यो है ४२ कोई एक शिशुपालादिक है ते वैर करिकै जो भक्ति है तासू तुमकूं जैसे पायगये और गोपीन ते आदिलेके कामभक्ति करिकै जैसे तुमकूं पायगये तैसे सत्त्वगुणी देवता तुमकूं न प्राप्तभये ४३ हे योगेश्वरन के ईश्वर! या प्रकार ऐसी जो तुम्हारी योगमाया है ताय योगेश्वरहू नहीं जाने है तो हम असुर कहा जानें ४४ ताते हमपै आप प्रसन्न होउ जैसे कोई बातकी जिनके इच्छा नहीं ऐसे पुरुष जाकूं ढूंढे ऐसो जो तुम्हारो चरणारविन्द है ताको

आश्रय लैके चरणारविन्दते न्यारो जो घररूप कूप है ताते निकसि कै विश्वको रक्षा करनवारे जे वृक्ष हैं तिनकी जरन में आपही ते गिरे जे फल फूल हैं तिनको भोजनकरूं ऐसो मैं शान्त होयकै अकेलो विचरूं अथवा सबके सहाय करनवारे जे महात्मा पुरुष हैं तिनके संग विचरूं ४५ थोड़ो जिनको पुण्य ऐसे पुरुषनकूं एतादृश भाव कैसे होय ऐसे जो कदाचित् भगवान् कहैं तहा राजा वलि कहे हैं जैसे एतादृशभाव होय तैसे हमकूं शिक्षा देवे कूं योग्यहौ हे सब जीवनके ईश ! हे प्रभो ! हमकूं शिक्षा देउ और हमारे पापनकूं दूरि करो जो पुरुष श्रद्धा करिकै तुम्हारी आज्ञा कूं करै वह विधि निषेधतें मुक्त होयजायहै ४६ अब भगवान् श्रीकृष्ण कहे हैं यह जो स्वायम्भुव मन्वन्तरहै तामें मरीचि प्रजापतिके ऊर्णा स्त्री में छः पुत्र होत भये एक समय देवतारूप छैओ पुत्रहैं ते अपनी कन्या सरस्वतीके साथ मैथुनसूं रमण करनेमें उद्यत जो ब्रह्माहै ताय देखिके हँसतभये ४७ ता पापकर्मसूं असुरयोनिकूं पावतभये ताही समय हिरण्यकशिपु के जन्म लेतभये तेई छैओ हिरण्यकशिपुके यहा ते योगमायाके प्रेरे–हे राजन्परीक्षित् ! देवकी के उदरमें जन्म लेत भये तेई कंसने मारे सो अब तुम्हारे पासहैं इनें देवकी अपने पुत्र मानिके शोच

याविमुच्यते ४६ श्रीभगवानुवाच ॥ आसन्मरीचेःषट्पुत्राऊर्णायांप्रथमेऽन्तरे ॥ देवाःकंजहसुर्वीक्ष्यसुतांयभितुमुद्यतम् ४७ तेनासुरीमगन्योनिमधुना ऽवद्यकर्म्मणा ॥ हिरण्यकशिपोर्जाता नीतास्तेयोगमायया ४८ देवक्याउदरेजाताराजन्कंसविहिंसिताः ॥ सातान्शोचत्यात्मजान्स्वांस्तइमेऽध्यास तेऽन्तिके ४९ इतएतान्प्रणेष्यामोमातृशोकापनुत्तये ॥ ततःशापाद्विनिर्मुक्तालोकंयास्यन्तिविज्वराः ५० स्मरोद्गीथःपरिष्वङ्गःपतङ्गःक्षुद्रभृद्घृणी ॥ षडिमे मत्प्रसादेन पुनर्यास्यन्तिमद्गतिम् ५१ इत्युक्त्वातान्समादायइन्द्रसेनेनपूजितौ ॥ पुनर्द्वारवतीमेत्य मातुःपुत्रानयच्छताम् ५२ तान्दृष्ट्वाबालकान्देवी पुत्रस्नेहस्नुतस्तनी ॥ परिष्वज्याङ्कमारोप्यमूर्ध्न्यजिघ्रदभीक्ष्णशः ५३ अपाययत्स्तनंप्रीता सुतस्पर्शपरिस्नुता ॥ मोहितामाययाविष्णोर्ययासृष्टिःप्र वर्त्तते ५४ पीत्वाऽमृतंपयस्तस्याः पीतशेषंगदाभृतः ॥ नारायणाङ्गसंस्पर्शप्रतिलब्धात्मदर्शनाः ५५ तेनमस्कृत्यगोविन्दं देवकींपितरंबलम् ॥ मिषतांस

करे है ४८ । ४९ माता देवकी के शोक दूरि करिवे के निमित्त यहां ते इन छैओ पुत्रनकूं ले जायँगे ता पीछे शापते छूटिके खेदरहित होयके देवलोक में जायँगे ५० स्मर उद्गीथ परिष्वङ्ग पतंग क्षुद्रभृत् घृणी ये छः पुत्र हैं ते मेरे प्रसाद करिकै मुक्त होजायँगे ५१ ऐसे जब कही तब राजा बलिने पूजन जिनको कर्यो ऐसे श्रीकृष्ण बलदेव तिन पुत्रन कूं संग लैके द्वारकापुरी में आयके माता देवकी कूं पुत्र देतभये ५२ पुत्रन में जो स्नेह ता करिकै स्तननमें दुग्ध चुवै ऐसी देवकी तिन बालकन कूं देखिकै गोद में बैठायके छातीते लगायकै बेर बेर माथो सूंघति भई ५३ सृष्टिकी उत्पन्न करनवारी जो विष्णु भगवान् की माया है तासूं मोहित और पुत्रन को जो छाती लगायबो तामें मग्न ऐसी जो देवकी है सो प्रसन्न होयके पुत्रन कूं स्तन प्यावति भई ५४ गदा के धारण करनवारे जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पीवेतें बच्यो अर्थात् भगवान् को प्रसाद ऐसो जो वह अमृतरूप देवकी को दुग्धहै ताय पान करिकै और नारायण श्रीकृष्णचन्द्रके अंगके स्पर्श करेतें हम देवता हैं यह ज्ञान जिनकूं भयो ५५ ऐसे जे बालक हैं ते गोविन्द श्रीकृष्णचन्द्र कूं और देवकी तथा पिता वसुदेवजी कूं और बलदेवजी कूं नमस्कार करिकै सब प्राणीन के देखत देवतान को

धाम जो देवलोक है तामें जात भये ५६ हे राजन्परीक्षित् ! प्रकाशमान जो देवकी है सो मरे पुत्रन को आयवो फेरि जायवो है ताय देखिकै विस्मित होयके श्रीकृष्णकी रची माया मानति भई ५७ हे भरतवंशोत्पन्न राजा परीक्षित् ! अनन्तहै पराक्रम जिनको ऐसे जो परमात्मा श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके पराक्रम को अन्त नहीं जिनकेया प्रकारके अद्भुत चरित्र हैं ५८ अब श्रीसूत जी कहे हैं हे ऋषीश्वरो ! व्यासपुत्र जे शुकदेवजी हैं तिननें वर्णन करे और समस्त जगत्के पापनके दूरि करनवारे भक्तन के कानन कूं आनन्ददायक ऐसी अमृतरूपी कीर्ति जिनकी ऐसे मुरारि श्रीकृष्णभगवान् के चरित्रनकूं भगवान् में चित्त लगायके जो पुरुष श्रवणकरै अथवा श्रवण करावै वह पुरुष कालको और मायाको जामें जोर नहीं ऐसो जो भगवान् को धामहै ताय पावै है ५९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेमृताग्रजानयनंनामपञ्चाशीतितमोऽध्यायः ८५ ॥ * ॥ * ॥ * ॥ * ॥

( षडशीतितमेदम्भात्सुभद्रामर्ज्जुनोऽहरत् ॥ गत्वाचमिथिलांकृष्णो नृपविप्रावनन्दयत् १ पित्रोःस्वज्ञानमादिश्य सुभद्रांफाल्गुनायच ॥ जगाममिथिलांकृष्णःस्वभक्तप्रियकृत्ततः २ छियासीवें

र्मभूतानांययुर्धामदिवौकसाम् ५६ तंदृष्ट्वादेवकीदेवीमृतागमननिर्गमम् ॥ मेनेसुविस्मितामायां कृष्णस्यरचितांनृप ५७ एवंविधान्यद्भुतानि कृष्णस्यपरमात्मनः ॥ वीर्य्याण्यनन्तवीर्य्यस्यसन्त्यनन्तानिभारत ५८ सूतउवाच ॥ यइदमनुशृणोतिश्रावयेद्वामुरारेश्चरितममृतकीर्त्तेर्वर्णितंव्यासपुत्रैः ॥ जगदघभिदलंतद्भक्तसत्कर्णपूरं भगवतिकृतचित्तोयातितत्क्षेमधाम ५९ ॥ इतिश्रीमद्भागवतेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेमृताग्रजानयनन्नामपञ्चाशीतितमोऽध्यायः ८५

राजोवाच ॥ ब्रह्मन्वेदितुमिच्छामः स्वसारंरामकृष्णयोः ॥ यथोपयेमेविजयोयाममासीत्पितामही १ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ अर्ज्जुनस्तीर्थयात्रायां पर्य्यटन्नवनीप्रभुः ॥ गतःप्रभासमशृणोन्मातुलेयींसआत्मनः २ दुर्य्योधनायरामस्तां दास्यतीतिनचापरे ॥ तल्लिप्सुःसयतिर्भूत्वा त्रिदण्डीद्वारकामगात् ३ तत्रवैवार्षिकान्मासानवात्सीत्स्वार्थसाधकः ॥ पौरैःसभाजितोऽभीक्ष्णं रामेणाजानताचसः ४ एकदागृहमानीय आतिथ्येननिमन्त्र्यतम् ॥ श्रद्धयोपहृतं

अध्याय में अर्जुन दम्भ सूं सुभद्रा को हरतेभये और कृष्णजी मिथिलापुरीमों जाकर राजा और ब्राह्मण को आनन्दित करतेभये १ अपने भक्त के प्रिय करनेवाले कृष्णजी पिता और माताको अपना ज्ञान देकर और सुभद्राको अर्जुनको देकर फिर मिथिलापुरीको जातेभये २ ) अब राजा परीक्षित् प्रश्न करे हैं हे ब्रह्मन् शुकदेवजी ! रामकृष्ण की बहिनि जो सुभद्राही ताय अर्जुन जैसे व्याहतभये जो सुभद्रा हमारी दादी होतिभई यह हम जाननेकी इच्छाकरे हैं १ यह प्रश्न सुनिकै श्रीशुकदेवजी कहेहैं हे राजन् परीक्षित् ! एक समय समर्थ अर्ज्जुन है सो तीर्थयात्रा करिवे कूं पृथ्वी में फिरत प्रभास तीर्थ में जातभयो तहां जायके अपने मामा की पुत्री सुभद्रा है ताय बलदेवजी दुर्य्योधन कूं विवाह देंगे और वसुदेवादिक नहीं देंगे यह बात सुनिकै ता सुभद्रा के लेवे की है इच्छा जाके ऐसो अर्ज्जुन संन्यासी बनिकै तीनदण्ड धारण करिकै द्वारकापुरीमें आवतभयो २। ३ अपने कार्य्य कूं सिद्ध कर्यो चाहै ऐसो अर्ज्जुन चार महीना वर्षाके द्वारकापुरी में वितावतभयो द्वारकावासी मनुष्यन ने आयके वारवार अर्ज्जुन को सन्मान कर्यो है और संन्यासी बनिके अर्ज्जुन आयो है यह न जाने ऐसे बलदेवजी ने भी सत्कार कर्यो ४ एक दिन संन्यासी है या

भावसूं अर्ज्जुन को निमन्त्रण करिके घरमें बुलाय कै श्रद्धापूर्व्वक बलदेवजी ने जो भोजन परोस्यो ताय अर्ज्जुन भोजन करतभयो ५ द्वारका में शूरवीरन के मनकूं हरे ऐसी सुन्दर कन्याहै ताय अर्ज्जुन देखतभयो प्रसन्नता करिके प्रफुल्लित हैं नेत्र जिनके ऐसे अर्ज्जुन रति के अभिप्राय करिके चलायमान जो मन है ताय सुभद्रा में लगावतभये ६ स्त्रीन के हृदय में वसिजाय ऐसे अर्ज्जुन कूं देखिके हासी सहित लाजभरे कटाक्षन कूं करे और अर्ज्जुन मेंही लागे हैं हृदय और नेत्र जाके ऐसी सुभद्रा भी चाहना करति भई ७ बड़ो जो बलवान् कामदेवहै ता करिके चलायमानहै चित्त जाको ऐसो अर्ज्जुन केवल सुभद्रा को ध्यान करत हरण करिवे को जो अवसर है ताय देखत बलदेवजी ने जो सन्मान कियो है ताको सुख नहीं पावतभयो ८ बड़ी जो देवी की यात्राहै तामें रथमें बैठिकै निकसी ऐसी सुभद्राकूं माता पिता जो देवकी व वसुदेव हैं तिनकी और कृष्णजी की सम्मातिसूं महारथी अर्ज्जुन हरतभयो ९ रथ में बैठिके धनुष् कूं लेके अर्ज्जुन है सो चारयो ओरते रोंके जो प्यादे हैं तिनें भजायके उनके पुकारतही जैसे सिंह अपनेभागकूं लेजायहै ऐसे लेजातभयो १० अर्ज्जुन सुभद्राकूं लेके गयो यह बात श्रवण करिके जैसे पूर्णमासीकूं समुद्र उमड़े तैसे क्रोध जिनके उमड़ि

भैक्ष्यं बलेनवुभुजे किल ५ सोऽपश्यत्तत्रमहतीं कन्यावीरमनोहराम् ॥ प्रीत्युत्फुल्लेक्षणस्तस्यां भावक्षुब्धंमनोदधे ६ साऽपितंचकमेवीक्ष्य नारीणांहृदयंगमम् ॥ हसन्तीव्रीडितापाङ्गीतन्न्यस्तहृदयेक्षणा ७ तांपरंसमनुध्यायन्नन्तरंप्रेप्सुरर्ज्जुनः ॥ नलेभेसंभ्रमच्चित्तः कामेनातिबलीयसा ८ महत्यांदेवयात्रायां रथस्थांदुर्गनिर्गताम् ॥ जहारानुमतःपित्रोः कृष्णस्यचमहारथः ९ रथस्थोधनुरादाय शूरांश्चारुन्धतोभटान् ॥ विद्राव्यक्रोशतांस्वानां स्वभागंमृगराडिव १० तच्छ्रुत्वाक्षुभितोरामः पर्व्वणीवमहार्णवः ॥ गृहीतपादःकृष्णेन सुहृद्भिश्चान्वशाम्यत ११ प्राहिणोत्पारिवर्हाणि वरवध्वोर्मुदाबलः ॥ महाधनोपस्करेभरथाश्वनरयोषितः १२ श्रीशुकउवाच ॥ कृष्णस्यासीद्द्विजश्रेष्ठःश्रुतदेवइतिश्रुतः ॥ कृष्णैकभक्त्यापूर्णार्थः शान्तःकविरलम्पटः १३ सउवासविदेहेषु मिथिलायांगृहाश्रमी ॥ अनीहयागताहार्य्यनिर्व्वर्त्तितनिजक्रियः १४ यात्रामात्रंत्वहरहर्दैवादुपनमत्युत ॥ नाधिकंतावतातुष्टः क्रियाश्चक्रेयथोचिताः १५ तथातद्राष्ट्रपालोऽङ्गबहुलाश्वइतिश्रुतः ॥ मैथिलोनिरहंमानउभावप्यच्युतप्रियौ १६ तयोःप्रसन्नोभगवान् दारुकेणाऽऽहृतंरथम् ॥ आरुह्यसाकंमुनिभि

आयो ऐसे बलदेवजीकूं सुहृदनसहित श्रीकृष्णचन्द्रने चरण पकरिके शान्तकरे ११ बलदेवजी बड़े आनन्दसूं बहिनि बहनोई हैं तिनको दहेज पीछेतें भिजवावत भये बहुत सो धन और वस्त्र वासन इत्यादिक सामग्री हाथी रथ घोड़ा पुरुष स्त्री इनसबकूं भिजवावतभये १२ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं श्रीकृष्णकी जो एकभक्ति ताकरिकै सम्पूर्णहै मनोरथ जाको शान्तस्वभाव विवेकी विषयनमें आसक्त नहीं ऐसो श्रुतदेव या नाम करिकै प्रसिद्ध जो ब्राह्मणहै सो श्रीकृष्णचन्द्र को भक्त होतभयो १३ विना उपाय करे मिलै जो भोजन ताही सों निर्वाह करिके अपने कर्म्मनकूं करै ऐसो गृहस्थी ब्राह्मणहै सो विदेह देशमें जो मिथिलापुरी है तामें वास करतभयो १४ जितनेमें शरीरको निर्वाह होइ उतनो भोजन प्रतिदिन अनायासपूर्व्वक आयोकरै और अधिक नहीं परञ्च उतनेहीमें सन्तोष करिके यथायोग्य सन्ध्योपासनादिक कर्म्मनकू करोकरै १५ हे राजन् परीक्षित् ! जैसो श्रुतदेव ब्राह्मण भक्तहो तैसोही मिथिलादेशको पालन करनवारो जनकके वंशमें भयो निरभिमान ऐसो बहुलाश्व

नाम करिके विख्यात राजा है सो श्रीकृष्ण को भक्त होतभयो ब्राह्मण और राजा ये दोनों श्रीकृष्णके प्यारे हैं १६ तिन दोनों भक्तन के ऊपर प्रसन्न भये ऐसे समर्थ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो रथवान्ने लायके ठाढो करयो जो रथहै तामें बैठिके मुनिनकूं संग लेके विदेह देशनकूं जातभये १७ कौन कौन मुनि संग लिये तिनको नाम लेइ हैं नारदजी वामदेव अत्रिऋषि वेदव्यासजी परशुरामजी शुकदेवजी कहे हैं मैं भी संग गयों और बृहस्पति कण्व मैत्रेय च्यवनऋषिकूं आदि लेके और भी संग गये १८ हे राजन् परीक्षित्! मार्गमें ग्रहनके सो तेज जिनको ऐसे मुनिनकूं संग लेके तहां तहां आये जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनके लिये पुरवासीजन हाथनमें अर्घलेके स्तुति करतभये जैसे उदय भये सूर्यकूं अर्घ देइहैं तैसे १९ आनर्तदेश धन्व कुरु जांगल कङ्क मत्स्य पाञ्चाल कुन्ति मधु केकय कोसल आर्ण इन देशनके तथा और देशनके वासी जो स्त्री पुरुषहैं ते उदार हँसनि युक्त स्नेहभरी चितवनि जामें ऐसो श्रीकृष्णचन्द्रको मुखारविन्दहै ताय दृष्टि भरिके देखतभये २० अपनी दृष्टि करेते दूरिभयो है अज्ञान जिनको ऐसे पुरुषनकी दृष्टि कूं कल्याण देत और तत्त्वज्ञान देत दिशान के अन्तपर्यन्त फैलिरहे पापनकूं नाशकरत देवता और मनुष्यन ने गायो जो

विदेहान्प्रययौप्रभुः १७ नारदोवामदेवोऽत्रिःकृष्णोरामोऽसितोऽरुणिः ॥ अहंबृहस्पतिःकण्वोमैत्रेयश्च्यवनादयः १८ तत्रतत्रतमायान्तं पौराजानपदानृप॥ उपतस्थुःसार्घहस्ताग्रहैःसूर्यमिवोदितम् १९ आनर्त्तधन्वकुरुजाङ्गलकङ्कमत्स्यपाञ्चालकुन्तिमधुकेकयकोसलार्णाः ॥ अन्येचतन्मुखसरोजमुदारहासस्निग्धेक्षणंनृपपपुर्दृशिभिर्नृनार्यः २० तेभ्यःस्ववीक्षणविनष्टतमिस्रदृग्भ्यःक्षेमंत्रिलोकगुरुरर्थदृशंचयच्छन् ॥ शृण्वन्दिगन्तधवलंस्वयशोऽशुभघ्नंगीतंसुरैर्नृभिरगाच्छनकैर्विदेहान् २१ तेऽच्युतंप्राप्तमाकर्ण्यपौराजानपदानृप ॥ अभीयुर्मुदितास्तस्मैगृहीतार्हणपाणयः २२ दृष्ट्वातउत्तमश्लोकं प्रीत्युत्फुल्लाननाशयाः ॥ कैर्धृताञ्जलिभिर्नेमुःश्रुतपूर्वांस्तथामुनीन् २३ स्वानुग्रहायसंप्राप्तंमन्वानौतंजगद्गुरुम् ॥ मैथिलःश्रुतदेवश्चपादयोःपेततुःप्रभोः २४ न्यमन्त्रयेतांदाशार्हमातिथ्येनसहद्विजैः ॥ मैथिलःश्रुतदेवश्च युगपत्संहताञ्जली २५ भगवांस्तदभिप्रेत्य द्वयोःप्रियचिकीर्षया ॥ उभयोराविशद्गेहमुभाभ्यांतदलक्षितः २६ श्रोतुमप्यसतांदूराज्जनकःस्वगृहागतान् ॥ आनीतेष्वासनाग्र्येषु सुखासीनान्महामनाः २७ प्रवृद्धभक्त्याउद्धर्षहृदयास्राविलेक्षणः ॥ न

अपनो यशहै ताय श्रवण करत त्रिलोकीके गुरु श्रीकृष्णचन्द्र हौले हौले विदेहादिक देशनको जानभये २१ हे राजन् परीक्षित्! ते सम्पूर्ण पुरवासी देशवासी जनहैं ते श्रीकृष्णचन्द्रकू आये सुनिके हर्षित होयके पूजाके योग्य सामग्रीनकूं हाथमें लेके सम्मुख आवतभये २२ उत्तमहै यश जिनको ऐसे श्रीकृष्णचन्द्र को दर्शन करिके प्रीति सूं प्रफुल्लित भये हैं मुख और अन्तःकरण, जिनकें ऐसे पुरुष हाथनकूं जोरिके शिरसूं लगायके नमस्कार करतभये तैसेही पहिले सुनि राखे जे मुनि हैं तिनें प्रणाम करतभये २३ जगत् के गुरु जो श्रीकृष्णचन्द्रहैं ते हमारे अनुग्रह करिबे के लिये आये हैं या प्रकार मानिके मिथिलापुरी को राजा बहुलाश्व और श्रुतदेव ब्राह्मण ये दोनों श्रीकृष्णके चरणनमें परतभये २४ मिथिलापुरी को राजा बहुलाश्व और श्रुतदेव ये दोनों एक संग हाथ जोरिके ब्राह्मणनसहित जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनको आतिथ्यभाव करिके निमन्त्रण करतभये २५ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्रदोनोंन को निमन्त्रण मानिके दोनोंन के प्रिय करिबेके लिये दो रूप धरिके

दोनोंन के घर जातभये तासमय राजा और ब्राह्मण यह नहीं जाने हैं कि ये दो रूप करे हैं २६ बडो है मन जाको बडी भक्ति करिके हृदयमें हर्ष जाके भयो नेत्रनमें आंसू जाके आयगये ऐसो जनकवंशी राजा बहुलाश्व हैं सो असत्य पुरुषन के सुनिवे में भी न आवें ऐसे भगवान् अपने घरआये लायके बिछाये जो श्रेष्ठ आसनहैं तिनपै सुख तें बैठ ऐसे जे मुनिहैं तिनें नमस्कार करिके तिनके चरणन कूं धोइके लोकन के पवित्र करनवारो जो चरणन को जलहै २७। २८ ताय कुटुम्ब सहित राजा बहुलाश्व अपने माथे पै चढ़ायके ईश्वर और ईश्वरकी बराबरि जो ब्राह्मणहैं तिनको गन्ध पुष्प माला वस्त्र आभूषण धूप दीप अर्घ गौ बैल इन सामग्रीन सूं पूजन करतभये २९ और मधुरवाणीन सूं प्रसन्न करत गोदमें धरे जो श्रीकृष्ण के चरण हैं तिनें हौले हौले दाबत आनन्द करिके अन्नसूं तृप्तभये जे ब्राह्मणहैं तिनसूं यह कहतभये ३० अब राजा बहुलाश्व कहे हैं हे समर्थ! सब प्राणीनके आत्मा साक्षी स्वयंप्रकाश तुमहीं हौ याही कारण तें तुम्हारे चरणारविन्दको स्मरण करूं जो मैं हूं ताकूं तुमने दर्शन दियो है ३१ जो मोकूं एकान्ती भक्त प्यारो है ऐसो भय्याके सम्बन्धते बलदेवजी प्यारे नहीं हैं स्त्री के सम्बन्धते लक्ष्मी प्रिय नहीं हैं पुत्र के सम्बन्ध ते ब्रह्मा

त्वातदङ्घ्रीन्प्रक्षाल्य तदपोलोकपावनीः २८ सकुटुम्बोवहन्मूर्ध्ना पूजयाञ्चक्रईश्वरान् ॥ गन्धमाल्याम्बराकल्पधूपदीपार्घगोवृषैः २९ वाचामधुरयाप्रीण न्निदमाहान्नतर्पितान् ॥ पादावङ्कगतौविष्णोःसंस्पृशञ्छनकैर्मुदा ३० राजोवाच ॥ भवान्हिसर्वभूतानामात्मासाक्षीस्वदृग्विभोः ॥ अथनस्त्वत्पदा म्भोजं स्मरतांदर्शनंगतः ३१ स्ववचस्तदृतंकर्तुमस्मद्दृग्गोचरोभवान् ॥ यदात्थैकान्तभक्तान्मेनानन्तःश्रीरजःप्रियः ३२ कोनुत्वच्चरणाम्भोजमेवंविद्विसृ जेत्पुमान् ॥ निष्किञ्चनानांशान्तानांमुनीनांयस्त्वमात्मदः ३३ योऽवतीर्ययदोर्वंशेनृणांसंसरतामिह ॥ यशोवितेनेतच्छान्त्यै त्रैलोक्यवृजिनापहम् ३४ नमस्तुभ्यंभगवते कृष्णायाकुण्ठमेधसे ॥ नारायणायऋषये सुशान्तंतपईयुषे ३५ दिनानिकतिचिद्भूमन् गृहान्नोनिवसद्विजैः ॥ समेतःपादरजसा पुनी हीदंनिमेःकुलम् ३६ इत्युपामन्त्रितोराज्ञा भगवाँल्लोकभावनः ॥ उवासकुर्वन्कल्याणं मिथिलानरयोषिताम् ३७ श्रुतदेवोऽच्युतंप्राप्तं स्वगृहाञ्जन

प्यारे नहीं हैं यह आपको कह्यो जो वचनहै ताय सत्य करिवेके लिये आपने हमकूं दर्शन दियोहै ३२ भक्त तुम्हें प्रिय हैं या प्रकार जाने है ऐसो कौन पुरुष तुम्हारे चरणारविन्दकू त्यागेगो निष्किञ्चन अर्थात् कछु जिनके पास नहीं शान्त जिनको स्वभाव ऐसे, जे मननशील मुनिहैं तिनकूं तुम अपनो पद दे चुके हौ ३३ ऐसे तुम यदुवंश में अवतार लेके संसार में भ्रमे जे प्राणी हैं तिनके ससार छुड़ायवे के लिये त्रिलोकी को जो दुःख है ताय दूरिकरै ऐसे यशको विस्तार करत भये ३४ नहीं नाश होय ज्ञान जिनको अत्यन्त शान्त तपकूं करो ऐसे नारायण ऋषि भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र जो तुम हौ तिनकूं नमस्कार है ३५ हे व्यापक! सर्वत्र जो तुम हौ सो सब ब्राह्मणन सहित कछु दिन हमारे घरनमें बसिकै अपने चरणकमल की रज सूं यह निमि राजा को कुल है ताय पवित्र करो ३६ राजा बहुलाश्व ने या प्रकार जिनते कही ऐसे लोकन के पवित्र करनवारे जो भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो मिथिलापुरी के पुरुष स्त्रीनके कल्याण करतेहुये कितने दिन पर्यन्त वास करत भये ३७ जैसे जनकवंशोत्पन्न बहुलाश्व राजा कूं प्राप्त भये ऐसे श्रुतदेव ब्राह्मण भी प्राप्तहुये जो श्रीकृष्णचन्द्र और मुनि हैं तिने नमस्कार करिके अत्यन्त हर्षित होय

दोनों उपाधि हैं तिनें सेवन करो हौ अपनी माया करिके आप ढके नहीं हौ और जीवनकी दृष्टि जिनने ढकि राखी है ऐसे जे तुम हौ तिनकूं प्रणाम है ४८ ऐसे तुम हम अपने भृत्यनकूं शिक्षा देउ हे देव अर्थात् प्रकाशमान! तुम्हारो कहा हम पूजनकरैं यावत् आप नेत्रके आगे नहीं आवो हो तावत् मनुष्यनकूं क्लेश रहे हैं ४९ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन् परीक्षित ! या प्रकार श्रुतदेव ब्राह्मण को कह्यो वचन सुनिकै शरणागतन के दुःख के हरनवारे भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र अपने हाथ सूं ब्राह्मण को हाथ पकरिके हँसिके यह बोलतभये ५० मेरो आदर बहुत और ब्राह्मणन को थोड़ो कियो देखि के लोकन के शिक्षक भगवान् हैं सो मोते भी ब्राह्मणन में श्रद्धा बहुतकरी चाहिये या प्रकार श्रुतदेव कूं सिखावे हैं हे ब्राह्मण ! तुम्हारो भलो करिवे के लिये ये मुनि प्राप्त हुये हैं यह तुम जानो हो अपने चरणन की रेणु डारिके लोकन के पवित्र करिवे के लिये मोसहित विचरत हैं ५१ देवता क्षेत्र तीर्थ इनके दर्शन स्पर्शन अर्चन करे तें बहुत कालमें हौले हौले पवित्र होय हैं सो भी महात्मान की इच्छा होय तो और ब्राह्मण तो शीघ्रही पवित्र करे है ५२ या ससारमें समस्त प्राणीन की अपेक्षा करिके ब्राह्मण जन्महीं ते श्रेष्ठ है और जो तप करिके विद्या पढ़ि

तरुद्धदृष्टये ४८ सत्वंशाधिस्वभृत्यान्नः किंदेवकरवामहे ॥ एतदन्तोनृणांक्लेशो यद्भवानक्षिगोचरः ४९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ तदुक्तमित्युपाकर्ण्य भगवान् प्रणतार्त्तिहा ॥ गृहीत्वापाणिनापाणिं प्रहसंस्तमुवाचह ५० ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ ब्रह्मंस्तेऽनुग्रहार्थायसम्प्राप्तान्विद्ध्यमून्मुनीन् ॥ सञ्चरन्तिमयालोकान् पुनन्तःपादरेणुभिः ५१ देवाःक्षेत्राणितीर्थानि दर्शनस्पर्शनार्च्चनैः ॥ शनैःपुनन्तिकालेन तदप्यर्हत्तमेक्षया ५२ ब्राह्मणोजन्मनाश्रेयान् सर्व्वेषांप्राणिनामिह ॥ तपसाविद्ययातुष्ट्या किमुमत्कलयायुतः ५३ नब्राह्मणान्मेदयितं रूपमेतच्चतुर्भुजम् ॥ सर्व्ववेदमयोविप्रःसर्व्वदेवमयोह्यहम् ५४ दुष्प्रज्ञाअविदित्वैवमवजानन्त्यसूयवः ॥ गुरुंमांविप्रमात्मानमर्चादाविज्यदृष्टयः ५५ चराचरमिदंविश्वं भावायेचास्यहेतवः ॥ मद्रूपाणीतिचेतस्याधत्तेविप्रोमदीक्षया ५६ तस्माद्ब्रह्मऋषीनेतान् ब्रह्मन्मच्छ्रद्धयाऽर्चय ॥ एवंचेदर्चितोऽस्म्यद्धानान्यथाभूरिभूतिभिः ५७ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ सइत्थंप्रभुणाऽऽदिष्टःसहकृष्णान्द्विजो

के सन्तोष करिके हमारी कला सूं युक्त होयकै श्रेष्ठ होय तौ यामें कहा कहनो है ५३ जो ब्राह्मण मोकूं प्यारो है सो चतुर्भुजरूप प्यारो नहीं लगे है सम्पूर्ण वेदमय ब्राह्मण है और देवतारूप मैं हूं ५४ खोटी है बुद्धि जिनकी गुणन में दोषन कू देखें पूजादिकमें पूज्यबुद्धि ऐसे पुरुष हैं ते भी ब्राह्मण वेदमयहैं ऐसे नहीं जानिके गुरुरूप ब्राह्मणरूप सबको आतमा जो मैं हूं ताको अनादर करे है ५५ स्थावर जंगम जो यह विश्व है और जे या विश्व के कारण महदादिक पदार्थ हैं तिनकूं ब्राह्मणहै सो मेरो स्वरूप जानिके मेरोही सर्व्वत्र दर्शन है ता करिकै चित्त में राखे है ५६ हे ब्राह्मण श्रुतदेव ! श्रद्धा करिके ब्रह्मऋषिन को पूजन करो मो में इनमें एक सों भाव करोगे तो मेरी साक्षात् पूजा होयजायगी भेदभाव करिके मेरी बहुत सी सम्पत्ति करिके भी पूजा करोगे तो मैं प्रसन्न नहीं होउँगो ५७ अब श्रीशुकदेव जी कहे हैं हे राजन्परीक्षित् ! ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रने जाकूं आज्ञा दीनी ऐसो जो श्रुतदेव ब्राह्मण है सो श्रीकृष्णचन्द्र सहित जे ब्राह्मण हैं तिनें एक

भाव सूं आराधन करिके सुन्दर गति कूं पाय गयो और मिथिलापुरी को राजा है सो भी सुन्दर गति कूंपाय गयो ५८ हे राजन्परीक्षित् ! या प्रकार भक्तन की भक्ति करें ऐसे भगवान् श्रीकृष्ण-चन्द्र हैं सो अपने भक्त बहुलाश्व और श्रुतदेव इन के यहाँ वास करिके सन्मार्ग अर्थात् उपासनाकाण्ड ज्ञानकाण्ड कर्मकाण्ड इन तीनों काण्डन को उपदेश करि फेरि द्वारकापुरी में आवत भये ५९ इति श्रीमन्महाभागवतार्थरूपिण्यादशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेश्रुतदेवानुग्रहोनामषडशीतितमोऽध्यायः ८६ ॥ ~ ॥ * ॥ * ॥ ~ ॥

( सप्ताशीतितमेनारायणनारदवादतः ॥ वेदैःस्तुतिर्गुणालम्बानिर्गुणावधिवर्ण्यते १ सत्तासीवें अध्यायमें नारायण और नारदजी के वादसूं वेदनने गुणनके आलम्बवाली स्तुति निर्गुणकी अवधिताई वर्णन करी है १ ) पहिले अध्यायके अन्त में भगवान् वेद को मार्ग ब्रह्मपर है ऐसे उपदेश करिके जातभये यह कह्यो तहाँ वेदन कूं ब्रह्म परत्व नहीं बने है यह मानिके राजा परीक्षित् प्रश्न करे हैं हे ब्रह्मन् ! निर्देश करिवे में न आवै निर्गुण और साक्षात् कार्य्य कारण इनते परे ऐसो जो ब्रह्म तामें गुणवृत्ति श्रुति साक्षात् कैसे विचरे हैं १ तहा शुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् !

समान् ॥ आराध्यैकात्मभावेन मैथिलश्चापसद्गतिम् ५८ एवंस्वभक्तयोराजन्भगवान्भक्तभक्तिमान् ॥ उषित्वाऽऽदिश्यसन्मार्गं पुनर्द्वारवतीमगात् ५९ ॥

इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेश्रुतदेवानुग्रहोनामषडशीतितमोऽध्यायः ८६ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

परीक्षिदुवाच ॥ ब्रह्मन्ब्रह्मण्यनिर्देश्ये निर्गुणेगुणवृत्तयः ॥ कथंचरन्तिश्रुतयःसाक्षात्सदसतःपरे १ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ बुद्धीन्द्रियमनःप्राणाञ्जनाना मसृजत्प्रभुः ॥ मात्रार्थञ्चभवार्थञ्चआत्मनेऽकल्पनायच २ सैषाह्युपनिषद्ब्राह्मी पूर्व्वेषांपूर्व्वजैर्धृता ॥ श्रद्धयाधारयेद्यस्तां क्षेमंगच्छेदकिञ्चनः ३ अत्रतेवर्ण यिष्यामि गाथांनारायणान्विताम् ॥ नारदस्यचसंवादमृषेर्नारायणस्यच ४ एकदानारदोलोकान् पर्य्यटन्भगवत्प्रियः ॥ सनातनमृषिन्द्रष्टुं ययौनारायणा श्रमम् ५ योवैभारतवर्षेऽस्मिन् क्षेमायस्वस्तयेनृणाम् ॥ धर्म्मज्ञानशमोपेतमाकल्पादास्थितस्तपः ६ तत्रोपविष्टमृषिभिः कलापग्रामवासिभिः ॥ परीतंप्र णतोऽपृच्छदिदमेवकुरूद्वह ७ तस्मैह्यवोचद्भगवानृषीणांशृण्वतामिदम् ॥ योब्रह्मवादःपूर्व्वेषां जनलोकनिवासिनाम् ८ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ स्वा

प्रभु जो हैं सो जनन के लिये बुद्धि इन्द्रिय मन प्राण इनकूं सृजत भये काहे के अर्थ मात्रा जे विषय तिनके अर्थ और जन्मलक्षण जे कर्म्म तिनके करायने के लिये और आत्मा कूं लोकनके भोग के अर्थ तथा मुक्तिके लिये सृजे हैं २ यह जो ब्रह्मपर उपनिषद् है सो पहिलेन के पहिले भये ऐसे जे सनकादिक हैं तिनने प्रथम धारण करी है जो पुरुष निष्किञ्चन होयके श्रद्धापूर्व्वक याहि धारण करै सो कल्याणकूं प्राप्त होइ है ३ यहां तेरे अर्थ नारायण करिके युक्त जो गाथा है ताय हम वर्णन करे हैं जा गाथा में नारद जी को और ऋषि नारायण जी को सवाद है ४ एकसमय भगवान् के प्यारे नारदजी सम्पूर्ण लोकन में फिरत फिरत सनातनऋषि कूं देखिवे के निमित्त नारायण के आश्रम में आवतभये ५ जो नारायण या भरतखण्ड में मनुष्यनके क्षेम के लिये और मङ्गल के लिये धर्म्म ज्ञान शम इन करिके युक्त जो तप है ताकूं कल्पपर्य्यन्त करे हैं ६ हे परीक्षित् ! तहा कलापग्राम के वासी ऋषिन सहित बैठे जे नारायण तिनसूं नम्र होयके यह पूंछत

भये ७ तासमय जो ब्रह्मविचार जनलोकनिवासी सनकादिकन में भयो हो सोही भगवान् सब ऋषिनके श्रवण करत नारदके अर्थ कहत भये ८ भगवान् कहे हैं हे नारदजी! पहिले जनलोक में ब्रह्मा के मनते उत्पन्न भये ऐसे नैष्ठिक ब्रह्मचारी सनकादिक मुनिनको ब्रह्मसत्र अर्थात् ब्रह्मविद्या को विचार होत भयो ९ अहो जा ब्रह्मसत्र को मोकूं ज्ञान नहीं तहा कहे हैं हे नारद! श्वेतद्वीप के ईश्वर अनिरुद्ध मूर्त्ति तिनें देखिवे के लिये श्वेतद्वीप में तुम गये पीछे ब्रह्मवाद होत भयो या ब्रह्मवाद में श्रुति भगवान् को प्रतिपादन करे हैं तहा यही प्रश्न होत भयो जो तू मो सूं पूछे है १० तुल्य है श्रवण तप शील जिनको और तुल्यही हैं मित्र शत्रु मध्यम जिनके ऐसे भी सनकादिक हैं परन्च एक कूं वक्ता बनाय के सम्पूर्ण श्रोता होत भये ११ अब सनन्दनजी कहे हैं आपने निर्म्माण कियो जो यह संसार ताको नाश करिके अपनी शक्तिन करिके सहित सोये जब प्रलयको अन्त आवे है ता समय ब्रह्म के प्रतिपादक जे वचन हैं तिनकरिके श्रुती परमेश्वरकूं जगावति भई १२ जैसे रात्रिके सोये चक्रवर्त्ती राजाकूं प्रातःकाल राजोपजीवी वन्दीजन उठिके अपने पराक्रमनकरिके सुन्दर यशकूं वर्णनकरिके जगावे हैं १३ हे अजित अर्थात् जीतिवे में न आवो!

स्वायम्भुवब्रह्मसत्रं जनलोकेऽभवत्पुरा ॥ तत्रस्थानां मानसानां मुनीनामूर्द्ध्वरेतसाम् ९ श्वेतद्वीपं गतवति त्वयि द्रष्टुं तदीश्वरम् ॥ ब्रह्मवादः सुसंवृत्तः श्रुतयो यत्र शेरते ॥ तत्र हायमभूत्प्रश्नस्त्वं मां यमनुपृच्छसि १० तुल्यश्रुततपःशीलास्तुल्यस्वीयारिमध्यमाः ॥ अपि चक्रुः प्रवचनमेकं शुश्रूषवोऽपरे ११ सनन्दन उवाच ॥ स्वसृष्टमिदमापीय शयानं सह शक्तिभिः ॥ तदन्ते बोधयाञ्चक्रुस्तल्लिङ्गैः श्रुतयः परम् १२ यथा शयानं संम्राजं वन्दिनस्तत्पराक्रमैः ॥ प्रत्यूषेऽभ्येत्य सुश्लोकैर्बोधयन्त्यनुजीविनः १३ श्रुतय ऊचुः ॥ जय जय जह्यजामजित दोषगृभीतगुणां त्वमसि यदात्मना समवरुद्धसमस्तभगः ॥ अगजगदोकसामखिलशक्त्यवबोधक ते क्वचिदजयाऽऽत्मना च चरतोऽनुचरेन्निगमः १४ बृहदुपलब्धमेतदवयन्त्यवशेषतया यत उदयास्तमयौ विकृतेर्मृदि वाऽविकृतात् ॥ अत ऋषयो दधुस्त्वयि मनोवचनाचरितं कथमयथा भवन्ति भुवि दत्तपदानि नृणाम् १५ इति तव सूरयस्त्र्यधिपतेऽखिललोकमलक्षपणकथाऽमृताब्धिमवगाह्य तपांसि जहुः ॥ किमुत

ऐसे जो तुमही सो अपनी उत्कृष्टताकूं प्रकटकरौ कदाचित् कहो कि कौन कारण प्रकट करूं ताको उत्तर देइ हैं दोषके निमित्त ग्रहण किये हैं गुण जाने ऐसी जो स्थावर जङ्गम शरीराश्रित जीवनकी अविद्या ताको नाशकरो या कारण तुम अपने रूप करिकेई संप्राप्त सम्पूर्ण ऐश्वर्यहो तिनकूं ऐसोही योग्यहै सम्पूर्ण शक्तिन के जगावनवारे जो तुमहो सो कबहूं सृष्ट्यादि समय में माया करिके क्रीड़ा करोहौ और आनन्द देकर सब अपने आत्मा करिके वर्त्तमान जो तुम तिनकूं वेद प्रतिपादनकरे हैं १४ यह जो समस्त इन्द्रादिक दीखे हैं ते सम्पूर्ण ब्रह्मही हैं कैसे ब्रह्महैं तहां कहे हैं तुमहीं शेष रहोहौ ताकरिकै नहीं है विस्तार जामें ऐसे ब्रह्म में सबको उदय अस्त अर्थात् उत्पत्ति नाश होइहै जैसे घटादिकनको उदय अस्त मृत्तिकामें होइहै या प्रकार ऋषिहैं ते मन और वचनको आचरण तुम्हारे विषे धारण करतभये जैसे मनुष्यन के चरण मृत्तिका पाषाण ईट इनके ऊपर परे हैं परन्तु भूमितें पृथक् नहीं हैं ऐसे जो कछु विकारहै सो सब तुमरूंही भयो है सर्वकारण परमार्थरूप तुमही या प्रकार वेद प्रतिपादन करे हैं १५ या प्रकार त्रिगुणमाया मृगीके नचावनवारे त्रिलोकी पुरुषहैं ते तुम्हारो अखिल लोकन के मलको नाश करनवारो कथारूपी अमृतको समुद्र

ताकूं सेवन करिके पाप और दुःखन कूं त्यागे हैं जो तुम्हारी कथामात्र करिके पापनको त्याग होइ है तहां कहा कहनो है और जे स्वरूपके स्मरण करिके त्यागे हैं अन्तःकरण के रागादिक काल के गुण जरादिक ते जिनते पापकूं दूरि करे हैं यामें कहा कहनो है हे परमेश्वर ! तुम्हारो परम अखण्ड आनन्द अनुभव स्वरूप को भजन करिकै दुःखन कू त्यागें यामें कहा कहनो है १६ अब जे पुरुष तुम्हारो भजन नहीं करे हैं तिनकी निन्दा और प्राणधारी तुम्हारो भजन करे हैं तिनको सफल जीवनहै या प्रकार स्तुति करे हैं जे प्राणधारी तुम्हारो भजन करिके श्वासन कूं पूरी करे हैं ते सफलजन्मा हैं और जो विना भजनकरे श्वास लेइहैं वे लोहार की धौंकनीकी तुल्य वृथा श्वास लेइ है तुम्हारे भजनके विना कृतघ्नीनकूं फल सिद्ध नहीं होइहै अब या प्रकार कहे हैं जाके अनुग्रह करिके महत्तत्त्व अहङ्कारादिक जे तत्त्व हैं ते या देहकूं सृजत भये ता देहने अन्नमयादिकोशन में प्रवेश करिके ताता आकार करिके चेतन करे हैं सो तुमही सो कहे हैं अन्नमयादिकन कैसो है आकार जाको ऐसो पुरुष अन्नमयादिकनमें मिलि रह्यो है ऐसेहो तो सत्य अङ्गमें कैसेहो तहां कहे हैं अन्नमयादिकन के अन्तमें हौ याते पुच्छ करिके वर्णन करेहैं स्थूल सूक्ष्म इनतें परेहौ

पुनःस्वधामविधुताशयकालगुणाः परमभजन्तियेपदमजस्रसुखानुभवम् १६ दृतयइवश्वसन्त्यसुभृतोयदितेनुविधामहदहमादयोऽण्डमसृजन्यदनुग्रहतः॥ पुरुषविधोऽन्वयोऽत्रचरमोऽन्नमयादिषुयःसदसतःपरन्त्वमथयदेष्ववशेषमृतम् १७ उदरमुपासतेयऋषिवर्त्मसुकूर्पदृशःपरिसरपद्धतिंहृदयमारुणयोदहरम्॥ ततउदगादनन्ततवधामशिरःपरमं पुनरिहयत्समेत्यनपतन्तिकृतान्तमुखे १८स्वकृतविचित्रयोनिषुविशन्निवहेतुतयातरतमतश्चकास्स्यनलवत्स्वकृतानुकृतिः॥ अथवितथास्वमूष्ववितथंतवधामसमं विरजधियोऽन्वयन्त्यभिविपण्यवएकरसम् १९ स्वकृतपुरेष्वमीष्वबहिरन्तरसंवरणंतवपुरुषंवदन्त्यखिलशक्तिधृतोंशकृतम्॥ इतिनृगतिंविविच्यकवयोनिगमावपनं भवतउपासतेऽङ्घ्रिमभवंभुविविश्वसिताः २० दुरवगमात्मतत्त्वनिगमायतवात्ततनोश्चरितमहामृता

और इनमें अतिशेषरूपहौ याते सत्यहौ शाखा इन्द्रकी तुल्य शुद्धरूप दिखायवे के लिये अन्नमयादिकन में सम्बन्ध कह्यो हौ १७ ऋषिन के मार्ग में जे कूरदृष्टि हैं ते उदरब्रह्मकी उपासना करे हैं और जे अरुणवंशीय हैं ते नाड़ीन के चलिवे को स्थान सूक्ष्म हृदय में स्थित ऐसे ब्रह्मकी उपासना करे हैं हे अनन्त ! तुम्हारी प्राप्तिको जो स्थान सुषुम्णा जाको नाम सो शिरकूं प्राप्त होत भयो कैसो धामहै कि जाय प्राप्तहोय के फेरि मृत्युको मुख जो यह संसारहै तामें नहीं परे हैं १८ तुम्हारे करे ऐसे चित्र विचित्र ऊँच नीच मध्यम देहादिक तिनमें कारणरूप होइकै पहिलेही विद्यमानहो याते प्रवेशसे करत तारतम्यता करिके प्रकाशो हौ जैसे काष्ठ में अग्नि ऐसे अपनी करी जे योनि तिनमें अनुकरण करोहौ याते मिथ्याभूत योनि में समान एकरस सत्य ऐसो तुम्हारा स्वरूप ताय निर्म्मल हैं बुद्धि जिनकी तथा गये हैं व्यवहार जिनके ते पुरुष जाने हैं १९ अपने कर्म्मन करिके प्राप्तभये जे नरादिक देह हैं तिनमें भोक्तृत्व करिके वर्त्तमान है और भीतर बाहर आवरण नहीं हैं जाके ऐसे जीवकूं समस्त शक्तिनके धारण करनवारे जो तुम तिनको अंश सो कह्यो है सो कहे हैं या प्रकार कवि हैं ते जीवकी गतिकूं विचारिके वेदनको उत्पत्तिस्थान और नहीं है संसार जाते ऐसे तुम्हारे चरणकी उपासना करे है या प्रकार कियो है विश्वास जिनने ऐसे कविन कूं मर्त्यलोक में यही उचित है २० हे ईश्वर ! दुर्बोध जो आत्मतत्त्व है ताके जनाइबे के निमित्त प्रकटकरी

है मूर्त्ति जिनने ऐसे जे तुमहो तिनको चरित्ररूपी बड़ो अमृतरूप समुद्र है तामें अवगाहन करिके दूरि भयो है श्रम जिनको ऐसे कोई एक तुम्हारे भक्तहैं ते मोक्षकीभी इच्छा नहीं करे हैं और तुम्हारे चरणकमल में अवगाहन करत हंसकी तुल्य रमण करे हैं ऐसे भक्तन के कुलके संग करिके घर जिनने त्यागि दिये हैं २१ तुम्हारी सेवाको मार्ग जो देहहै सो आत्मा और मित्रके तुल्य आचरण करे है तथापि सम्मुख हितकारी प्यारे आत्मा जो तुमहो तिनमें साक्षात् भाव करिके नहीं भजनकरे हैं याते आत्मघाती है अहो बड़ोकष्टहै मिथ्याभूत देहादिकनके सेवनते असत् उपासना में है वासना जिनकी ऐसे नीच देहकूं धारण करनवारे बड़ो भयरूप जो संसारहै तामें भ्रमणकरे हैं याते आत्मघाती हैं २२ जीती हैं माण मन इन्द्रिय जिनने ऐसे दृढयोगके करनवारे मुनि हृदय में जाकी उपासना करे हैं ताही प्रकार शत्रु हैं ते भी तुम्हारे स्मरण ते तुमकूं प्राप्तभये है तथा शेष के शरीरकी तुल्य जे तुम्हारे भुजदण्डहैं तिनमें आसक्तहै बुद्धि जिनकी ऐसी जे स्त्रीहैं ते सम्पूर्ण समान दृष्टि करिके तुमकूं देखे हैं और तुमकूं प्राप्त भई हैं याही प्रकार हम जे श्रुतिहैं ते तुमकूं कृपा करिबेमें समान हैं कैसी हम है तुम्हारे चरण धारण करे हैं या प्रकार तुम्हारे स्मरणको प्रभाव

विधपरिवर्त्तपरिश्रमणाः ॥ नपरिलषन्तिकेचिदपवर्गमपीश्वरते चरणसरोजहंसकुलसङ्गविसृष्टगृहाः २१ त्वदनुपथंकुलायमिदमात्मसुहृत्प्रियवच्चरतितथो न्मुखेत्वयिहितेप्रियआत्मनिच ॥ नवतरमन्त्यहोअसदुपासनयाऽऽत्महनोयदनुशयाभ्रमन्त्युरुभयेकुशरीरभृतः २२ निभृतमरुन्मनोऽक्षदृढयोगयुजोहृदिय न्मुनयउपासतेतदरयोऽपिययुःस्मरणात् ॥ स्त्रियउरगेन्द्रभोगभुजदण्डविषक्तधियोवयमपितेसमाःसमदृशोऽङ्घ्रिसरोजसुधाः २३ कइहनुवेदबतावरजन्मल योऽग्रसरंयतउदगादृषिर्यमनुदेवगणाउभये ॥ तर्हिनसन्नचासदुभयंनचकालजवःकिमपिनतत्रशास्त्रमवकृष्यशयीतयदा २४ जनिमसतःसतोमृतिमुता त्मनियेचभिदां विपणमृतंस्मरन्त्युपदिशन्तितआरुपितैः ॥ त्रिगुणमयःपुमानितिभिदायदबोधकृतात्वयिनततःपरत्रसभवेदवबोधरसे २५ सदिवमनस्त्रिवृ

है २३ हे भगवन् ! या संसार में पूर्व्वसिद्ध जो तुमहौ तिनकूं आधुनिक उत्पत्ति विनाश इन करिके युक्त जो पुरुषहै सो कैसे जानेगो अर्थात् नहीं जानेगो जिन तुमते ब्रह्मा उत्पन्न भयोहै जा ब्रह्मा के पीछे आध्यात्मिक आधिदैविक देवतानके गण उत्पन्नभये जा समय तुम सबको सहार करिके सोवो हौ ता समय जीवनकूं ज्ञानसाधन नहीं है याते प्रलयके समय स्थूल जो आकाशादिक सो नहीं है और सूक्ष्म महदादिक सोभी नहीं है तथा स्थूल सूक्ष्म करिके आरब्ध जो शरीर सो भी नहीं है और शरीरको कारणरूप कालको विषमभाव है सो भी नहीं है ऐसे भये सन्ते ता समय इन्द्रिय प्राणादिक कछु नहीं हैं और सबको जनावनवारो जो शास्त्र सो भी नहीं है २४ मिथ्याभूत यह जगत्‌है ताकी उत्पत्तिहै या प्रकार वैशेषिकादिक आचार्य्य कहे हैं और इकईस प्रकार के दुःखन को जो नाश है सो मोक्षहै ऐसे नैयायिक माने है और साख्याचार्य्य हैं ते आत्मा में भेद भाव माने हैं तथा कर्म्म फलके व्यवहारकूं मीमांसक सत्य कहे हैं ते सम्पूर्ण आरोपित भ्रम करिके ही उपदेश करे हैं तत्त्वदृष्टि करिके उपदेश नहीं करे हैं वास्तव ते पुरुष त्रिगुणमयहोय तो सब जीव जिसके हैं सो सम्भव नहीं है यह कहे हैं त्रिगुणमय पुरुष है यह जो भेद है सो तुम्हारे विषे अज्ञान करिके कियो है तुम कैसेहो अज्ञानते परे हौ सङ्गरहित हौ ज्ञानघनहौ याते तुम अबोध हौ सो नहीं सब है २५ जो असत् नहीं उपजेहै और त्रिगुणमय पुरुष नहीं है तो यह प्रपञ्च भयोहो

कैसो है कारणभाव करिके जो विकार तिनें त्यागिके जो है सो सर्व्वव्यापक है फेरि कैसो है कि जो कहे हैं हम जाने हैं तिनने नहीं जान्यो है और जे कहे हैं हमने नहीं जान्यो है तिननेही जान्यो है ३० प्रकृति और पुरुष इनको जो जन्म है सो नहीं सम्भव है क्यों प्रकृति पुरुष अजन्मा हैं या कारण प्रकृति पुरुषके सम्बन्ध धरिके जीव जन्म लेइ है जैसे जल में बबूला है ते केवल जल करिके नहीं उत्पन्न होइ हैं और केवल पवन करिकेभी नहीं उत्पन्न होइ हैं किन्तु दोनों से उत्पन्न होइ हैं तुम जो कारणरूप ईश्वर हौ तिनके विषे अनेक नाम रूप गुण इन करिके सहित जीव लीन होइ हैं ॥ दृष्टान्त ॥ जैसे शहदमें सम्पूर्ण वनस्पतीनके रस लीनहोइ हैं और जैसे समुद्र में सम्पूर्ण नदी लीन होइ हैं ऐसे ३१ जीवनके विषे तुम्हारी माया करिके भ्रमहै ताय जानिके सुन्दर है बुद्धि जिनकी ऐसे पुरुष ससारके निवृत्त करनवारे जे तुमहौ तिनके विषे भावना करे हैं कैसे भ्रमे हैं वारंवार जन्म लेइ हैं और जे तुम्हारे शरण होइके भजन करे हैं तिनकूं संसारको भय नहीं होइहै काहे तें तीनि हैं शीत उष्ण वर्षा नेमि जाके ऐसो संवत्सररूपी काल सो तुम्हारो भ्रूभङ्गरूपहै और जे तुम्हारे शरण नहीं हैं तिनके तुम रक्षक नहीं हौ किन्तु भयकारक हौ याते बुद्धिमान् हैं ते तुम्हारे विषे भाव करे हैं ३२

नियन्तृभवेत्सममनुजानतांयदमतंमतदुष्टतया ३० नघटतउद्भवःप्रकृतिपूरुषयोरजयोरुभययुजाभवन्त्यसुभृतोजलबुद्बुदवत् ॥ त्वयितइमेततोवि विधनामगुणैःपरमेसरितइवार्णवेमधुनिलिल्युरशेषरसाः ३१ नृपुतवमायया भ्रमममीष्ववगत्यभृशंत्वयिसुधियोऽभवेदधतिभावमनुप्रभवम् ॥ कथमनुवर्त्त तांभवभयन्तवयद्भ्रुकुटिःसृजतिमुहुस्त्रिणेमिरभवच्छरणेषुभयम् ३२ विजितहृषीकवायुभिरदान्तमनस्तुरगंयइहयतन्तियन्तुमतिलोलमुपायखिदः ॥ व्यसनशतान्विताःसमवहायगुरोश्चरणंवणिजइवाजसन्त्यकृतकर्णधराजलधौ ३३ स्वजनसुतात्मदारधनधामधराऽसुरथैस्त्वयिसतिकिंनृणांश्रयतआत्म निसर्व्वरसे ॥ इतिसदजानतांमिथुनतोरतयेचरतांसुखयतिकोन्विहस्वविहतेस्वनिरस्तभगे ३४ भुविपुरुपुण्यतीर्थसदनान्यृषयोविमदास्तउतभवत्पदा म्बुजहृदोऽघभिदङ्घ्रिजलाः ॥ दधतिसकृन्मनस्त्वयियआत्मनिनित्यसुखेनपुनरुपासतेपुरुषसारहरावसथान् ३५ सतइदमुत्थितंसदितिचेन्ननुतर्कहतं

जीती हैं इन्द्रिय प्राण जिनने तिन करिकेहू अतिचञ्चल दमन करिने कूं अशक्य ऐसो मनरूप घोड़ा ताय जीतिवेकूं जे यत्न करे हैं ते उपाय करिके खेदकूं प्राप्त होइहैं और बहुत व्यसनन करिके व्याकुल होइहैं काहे तें कि जासूं मन जीतिये है तिन गुरुनके चरणनकूं त्यागिके यत्न करेहैं ते दुःखकूं पावेहैं जैसे नहीं कियोहै नावको खेवनवारो जिनने ऐसे वनिया समुद्रमें दुःख पावें ऐसे ३३ तुम्हारो जो पुरुष आश्रय लेइहै ताकू स्वजन पुत्र देह स्त्री धन घर पृथ्वी प्राण रथ इनसूं कहा प्रयोजन है कैसे तुमहौ आत्मा सब सुख आनन्दरूप जो तुमहौ तिनको जो पुरुष आत्मामें सेवन करै ताकूं इन तुच्छ पदार्थन सूं कहा प्रयोजन है सत्य परमार्थ सुखकू नहीं जानिके स्त्री पुरुष मिलिके रतिके लिये विचरे हैं तिनकूं या संसारमें कौन सुखहै अर्थात् कोई नहीं कैसो संसारहै आपते मिथ्याभूत और साररहित है याते तुम्हारोही भजन करिवो उचित है ३४ अहङ्कार कूं त्यागिके तुम्हारे चरणारविंदकूं हृदय में धारण कियो है जिनने याही ते पापको दूरि करनवारो है चरणोदक जिनको ऐसे जे तुम्हारे भक्त ऋषि हैं ते पृथ्वीमें बहुत पुण्यतीर्थ क्षेत्रनकूं सेवन करे हैं अथवा बहुतहै भगवान्‌को भजनरूप पुण्य जिनके ऐसे गुरु महात्मानके आश्रमन को सेवनकरे हैं वे पुरुषके सारके हरनवारे जे घर हैं तिनें नहीं

यति संन्यासी हैं ते हृदयमें स्थित ऐसी जे कामकी वासना हैं तिने नहीं उखारे हैं तिन असाधुन के हृदयमें तुम स्थित हौ परन्तु नहीं मिलो हौ कैसे नहीं मिलो हौ जैसे कण्ठ में स्थित मणि भूले पीछे नहीं मिले है तैसे तुम नहीं मिलो हौ उन संन्यासीनकूं केवल तुम्हारो स्मरण नहीं है तो कहा है जे इन्द्रियन के तृप्ति करनवारे हैं तिन कू या लोक में दुःखही है काहे ते दुःख है जाते लोकन को आराधन करनो धन सञ्चय करनो भोग करनो परन्तु छिपाय के करनो ताते या लोक में दुःख होइ है और तुम्हारी प्राप्ति के लिये संन्यास लियो है सो तुम्हारी प्राप्ति भई नहीं और अपने निजधर्म्म को अतिक्रमण कर्यो याते तुम्हारो दण्डरूप नरक ताकी प्राप्ति भई यासूं परलोक में भी सुख नहीं दोनों लोकन ते भ्रष्ट भये ३९ गुण और ऐश्वर्य्य करिके युक्त हे भगवन् ! तुम्हारे ज्ञान करिके युक्त ऐसो जो भक्तहै सो कर्म्मफलके देनवारे जो तुम ईश्वर तिन ते उठे प्राचीन पुण्य पाप तिनके फल जे सुख दुःख तिनें स्मरण नहीं करे है और देहाभिमानीन की प्रवृत्ति निवृत्ति की करनवारी ऐसी जे विधि निषेधरूप वाणी तिनें नहीं जाने हैं तुम्हारे भक्त के देहाभिमान नहीं है या कारण ते कार्य्य अकार्य्यको बोध नहीं है यह योग्य है जा कारण ते मनुष्यन करिके दिन दिन में श्रवण करिके चित्त में धारण किये ऐसे तुम सो भक्तन कूं मोक्षगति होउ कैसे तुम भक्तन ने धारण कियो हो तहां कहे हैं युग युग में उपदेश को जो

पदाब्जवतः ३९ त्वदवगमीनवेत्तिभवदुत्थशुभाशुभयोर्गुणविगुणान्वयांस्तर्हिदेहभृतांश्चगिरः ॥ अनुयुगमन्वहंसगुणगीतपरंपरया श्रवणभृतोयतस्त्व
मपवर्गगतिर्मनुजैः ४० द्युपतयएवतेनययुरन्तमनन्ततयात्वमपियदन्तराऽण्डनिचयाननुसावरणाः ॥ खइवरजांसिवान्तिवयसासहयच्छ्रुतयस्त्वयि
हिफलन्त्यतन्निरसनेनभवन्निधनाः ४१ श्रीभगवानुवाच ॥ इत्येतद्ब्रह्मणःपुत्रा आश्रुत्यात्मानुशासनम् ॥ सनन्दनमथाऽनर्चुःसिद्धाज्ञात्वाऽऽत्मनोगतिम्
४२ इत्यशेषसमाम्नायपुराणोपनिषद्रसः ॥ समुद्धृतःपूर्व्वजातैर्व्योमयानैर्महात्मभिः ४३ त्वञ्चैतद्ब्रह्मदायादश्रद्धयाऽऽत्मानुशासनम् ॥ धारयंश्चरगां

विस्तार ता करिके सम्प्रदाय के अनुसार करिके धारण किये हौ यामें यह कहे हैं जे तत्त्वज्ञानी हैं तिनकूं तौ कर्म्म को अधिकार नहीं और जे नित्य तुम्हारी कथा श्रवण कीर्त्तन इत्यादिक करे हैं तिनकूं तुम्हारे चरणकी प्राप्ति होइहै याते उनकूं विधि निषेध नहीं है और जे हैं ते योग के कपट करिके इन्द्रियन कूं लड़ावे हैं तिन पुरुषन कूं या लोक परलोक में दुःखही है ४० हे भगवन् ! स्वर्गादिक लोकन के पति जे ब्रह्मादिक हैं ते भी तुम्हारे प्रताप कूं नहीं पावतभये तुमहीं अपने अन्त कूं नहीं प्राप्त होउ हौ ब्रह्मादिक न पावें यामें कहा आश्चर्य्य है तहां भगवान् कहे है जो मैं अपने अन्त कूं न जानों तौ सर्व्वशक्ति और सर्व्वज्ञ कैसेहूं तहाँ कहे हैं तुम्हारे वैभव को अन्त नहीं है जैसे शशे के शृङ्ग नहीं जानने ते सर्व्वज्ञता शक्ति जाति रहे है किन्तु नहीं जाय है जो शशे के शृङ्ग होई तौ मिलै जा तुम परमेश्वर के मध्यमें दश दश गुण अधिक सात आवरण तिन करिके युक्त ब्रह्माण्डन के समूह ते कालचक्र करिके भ्रमत डोलै हैं जैसे आकाश में एक सङ्ग रज भ्रमण करे हैं ऐसे याते श्रुति हैं ते पर्य्यवसान कूं तात्पर्य्य करिके प्राप्त होइ हैं साक्षात् कहे है सगुण रूप जो तुमहौ तिनके गुणन को अन्त नहीं है निर्गुण है ताकूं अगोचर नहीं जाते तात्पर्य्य सूं कहे हैं ४१ नारायण नारदसूं कहे हैं या ब्रह्मा के पुत्र सनकादिक वेदनकी स्तुति श्रवण करिके आत्मा की गति जानि के सनन्दनजी को पूजन करत भये ४२ या प्रकार आकाशमें है गमन जि-

है १ ) अब राजा परीक्षित् प्रश्नकरे हैं कि हे महाराज शुकदेव जी! देवता असुर मनुष्यन में जे अमंगलरूप शिव को भजन करे हैं ते बहुधा धनवान् होय हैं और लक्ष्मी के पति श्री कृष्णचन्द्र को जे भजनकरे हैं ते धनवान् हू नहीं होइ हैं और विषय भी नहीं भोगे हैं यह हम जान्यो चाहे हैं यामें हमारे बड़ो सन्देह है विरुद्ध है स्वभाव जिनको ऐसे जे स्वामी हैं तिनके भजन करनवारेन की और गति होइ है कहो जो शिवजी विभूति लगावें श्मशान में वास करें आक धतूरो जिनकूं प्यारो लगे ऐसे अमङ्गलरूप शिवजी हैं जिनके कछु नहीं तिनको जे भजन करें हैं ते लक्ष्मीवान् होइ हैं और भोग भोगे हैं और लक्ष्मीके पति अच्छे भोग भोगें सुन्दर वस्त्र पहिरें ऐसे श्रीकृष्णचन्द्रकूं जे भजें हैं ते बहुधा दरिद्री होइ हैं यह स्वामीन की गति और है सेवकन की गति और है उचित तो यह है जो स्वामी होय तैसोही सेवकहोय सो नहीं यह सन्देह है १। २ अब शुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! शिवजी में शक्ति रहे है गुणनको जो आपुसमें संघर्षण है ताधूं तमोगुण तीन प्रकार को है ताहीकूं कहे हैं सात्त्विक अहंकार और राजस अहङ्कार तामस अहंकार ऐसे तीन प्रकारके अहंकारके अधिष्ठाता शिवजी हैं सो तीनप्रकारके हैं ३ ता अहंकारते पृथ्वी जल तेज वायु आकाश ये

विरुद्धशीलयोःप्रभ्वोर्विरुद्धाभजतांगतिः२ श्रीशुकउवाच ॥ शिवःशक्तियुतःशश्वत्त्रिलिङ्गोगुणसंवृतः ॥ वैकारिकस्तैजसश्चतामसश्चेत्यहंत्रिधा ३ ततो विकाराअभवन्षोडशामीषुकिञ्चन ॥ उपधावन्विभूतीनांसर्व्वासामश्नुतेगतिम् ४ हरिर्हिनिर्गुणःसाक्षात् पुरुषःप्रकृतेःपरः ॥ ससर्व्वदृगुपद्रष्टा तंभजन्निर्गुणोभवेत् ५ निवृत्तेष्वश्वमेधेषु राजायुष्मत्पितामहः ॥ शृण्वन्भगवतोधर्म्मानपृच्छादिदमच्युतम् ६ सआहभगवांस्तस्मै प्रीतःशुश्रूषवेप्रभुः ॥ नृणांनिःश्रेयसार्थाय योऽवतीर्णोयदोःकुले ७ श्रीभगवानुवाच ॥ यस्याहमनुगृह्णामिहरिष्येतद्धनंशनैः ॥ ततोऽधनन्त्यजन्त्यस्यस्वजनादुःखदुःखितम् ८ सयदावितथोद्योगोनिर्विण्णःस्याद्धनेहया ॥ मत्परैःकृतमैत्रस्य करिष्येमदनुग्रहम् ९ तद्ब्रह्मपरमंसूक्ष्मं चिन्मात्रंसदनन्तकम् ॥ अतोमांसुदुराराध्यं हित्वाऽन्या

पञ्चभूत और दश इन्द्रिय तथा एक मन ये सोलह विकार भये हैं इन विकारनमें कोई एक विकारवान् उपाधिरूप विकार के भजन करेते सम्पत्ति मिले है उपाधि जाकूं लगि रही है वाके भजन करे ते उपाधि होइ है ४ निर्गुण साक्षात् माया ते परे सबके देखनवारे साक्षीभूत जो हरि भगवान् है तिनको जो पुरुष भजनकरे वह निर्गुण होइ है ५ अश्वमेध यज्ञ जब पूर्ण होय चुक्यो तब तुम्हारे दादे राजा युधिष्ठिर वैष्णव धर्म्मनकूं श्रवण करिके पीछे श्रीकृष्णचन्द्र ते यह पूंछत भये ६ मनुष्यनके कल्याण करिवे के लिये यदुकुलमें आप अवतरे ऐसे समर्थ भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र हैं सो प्रसन्न होय के सुनने की इच्छावाले राजा युधिष्ठिर ते यह कहत भये ७ अब भगवान् श्रीकृष्णचन्द्र कहे हैं कि जा पुरुष के ऊपर मैं कृपा करूं हूं ता पुरुष को धन हौले हौले हरण करि लेउ हूं ता पीछे जब दरिद्री होइ जाय है तब दुःखी की तुल्य दिखाई देइ है वाकूं भय्या बन्धु सब त्यागि देइहैं ८ भय्या बन्धुन के हठते फेरि कमाई में लगे तब मेरे अनुग्रहते निष्फल उद्यम होइ है तब धनके कमाइबे ते भी वैराग्य आय जाय है ता समय मत्परायण जे साधु हैं तिनसूं मित्रता करे है वा पुरुष के ऊपर मैं असाधारण अनुग्रह करूंहूं ९ वह परब्रह्म सूक्ष्म है चैतन्य है सर्वव्यापी है नाशरहित

है याते मैं आराधन करिवे में नहीं आऊंहूं मोकूं त्यागिके यह पुरुष और देवतानकूं भजे है १० सेवनकरे पीछे शीघ्र प्रसन्न होय जे देवताहैं तिनसूं जो राज्य और धन प्राप्त भयो है तासूं उद्धत होय के मतवारो होयके उन्मत्त होयके वरके देनवारे जे देवताहैं तिनें भूलि जायहैं और अवज्ञाकरे हैं ११ अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! ब्रह्मा विष्णु शिव इत्यादिक जे देवता हैं ते शाप देहैं और प्रसन्न होइ हैं और शिव ब्रह्मा ये दोनों शीघ्रही प्रसन्न होइ हैं और शीघ्रही शाप देहैं हैं और श्रीकृष्णचन्द्र शीघ्रही प्रसन्न नहीं होइ हैं और जापै प्रसन्न होइ ताकूं शाप नहीं देइहैं १२ ब्रह्मा और शिवजी ये शीघ्र शाप देहैं हैं यामें एक प्राचीन इतिहास है सो वर्णन करे हैं शिवजी वृकासुरकूं वरदैके कष्ट पावतभये १३ खोटी है बुद्धि जाकी ऐसो शकुनिको पुत्र वृकासुर मार्ग में नारदजी कूं देखिके ब्रह्मा विष्णु महादेव इन तीनों देवतान में जल्दी कौन प्रसन्न होइ है यह पूछतभयो १४ तब नारदजी कहतभये कि तू महादेव को सेवन करु शीघ्र तेरो मनोरथ सिद्ध हो-

न्भजतेजनः१० ततस्त आशुतोषेभ्यो लब्धराज्यश्रियोद्धताः ॥ मत्ताः प्रमत्ता वरदान्विस्मरन्त्यवजानते ११ श्रीशुकउवाच ॥ शापप्रसादयोरीशा ब्रह्मविष्णु शिवादयः ॥ सद्यःशापप्रसादोऽङ्गशिवोब्रह्मा नचाच्युतः १२ अत्रचोदाहरन्तीममितिहासंपुरातनम् ॥ वृकासुराय गिरिशो वरंदत्त्वापसङ्कटम् १३ वृको नामा सुरःपुत्रःशकुनेःपथिनारदम् ॥ दृष्ट्वाऽऽशुतोषंपप्रच्छ देवेषुत्रिषुदुर्मतिः १४ सआहदेवंगिरिशमुपाधावाऽऽशुसिद्ध्यसि ॥ योऽल्पाभ्यांगुणदोषाभ्यामाशुतु ष्यतिकुप्यति १५ दशास्यबाणयोस्तुष्टः स्तुवतोर्बन्दिनोरिव ॥ ऐश्वर्यमतुलंदत्त्वा ततआपसुसङ्कटम् १६ इत्यादिष्टस्तमसुरउपाधावत्स्वगात्रतः ॥ केदार आत्मक्रव्येण जुह्वानोऽग्निमुखंहरम् १७ देवोपलब्धिमप्राप्य निर्वेदात्सप्तमेऽहनि ॥ शिरोऽवृश्चत्स्वधितिना तत्तीर्थक्लिन्नमूर्द्धजम् १८ तदामहाकारुणिकः सधूर्जटिर्यथावयंचाग्निरिवोत्थितोऽनलात् ॥ निगृह्य दोर्भ्यांभुजयोर्न्यवारयत्तत्स्पर्शनाद्भूयउपस्कृताकृतिः १९ तमाहचाङ्गालमलंवृणीष्वमे यथाऽभिकामं

यगो जो शिवजी थोड़े गुणनसूं शीघ्र प्रसन्न और थोडे दोष करिके क्रोधित होइ हैं १५ वन्दीजन की तुल्य स्तुति करें ऐसे जे रावण और बाणासुर तिनके ऊपर प्रसन्नभये ऐसे जे शिवजी हैं सो बड़ो ऐश्वर्य देके तिन असुरनतें आपही कष्ट पावतभये रावणने तो कैलास उखारि लियो और बाणासुरने कही कि मेरे पुरकी रक्षाकरो १६ या प्रकार नारदजीने कही ता समय वृकासुर अपने देहतें शिवजी को सेवन करतभयो केदारतीर्थ में शिवजी के अर्थ अपने शरीरको मांस काटिके अग्नि में हवन करतभयो १७ महादेवकी प्राप्ति न भई तब निर्वेद आयगयो तातें सप्तमदिन तीर्थ में जो स्नान कियो तासूं भीजे हैं बार जामें ऐसो जो शिरहै ताय छुरीलैके काटनलग्यो १८ ता समय बडे करुणावान् शिवजी हैं सो मूर्तिमान् अग्नि की तुल्यहै प्रकाश जिनको ऐसे अग्नि-कुण्ड में ते निकसिके हाथनते असुरकी भुजा पकरिकै जैसे कोई दुःखके मारे मरिवेकूं आवै ताय मने करे हैं ऐसे मने करतभये शिवजी के हाथके स्पर्श ते वाको देह ज्यों को त्यों होइगयो १९ वृका-सुरसूं शिवजी कहतभये कि हे वृकासुर ! तू तप करिके पूर्ण भयो अब वरमाग जो तेरी इच्छाहोइ सोही वर देउँगो जे मेरी शरण मनुष्य आवे हैं तिनके ऊपर जलमात्र के चढायेतेही प्रसन्न होय

जाऊँ हौं बड़ो आश्चर्य है तैंने वृथाही अपने देहकूं दुःख दियो २० तब वह अत्यन्त पापी जा जा पुरुषके शिरपै मैं हाथधरूं वह पुरुष मरिजाय या प्रकार सम्पूर्ण प्राणीनके भयको देनवारो जो वर
है ताय महादेवजी सूं मागतभयो २१ हे भरतवंशोत्पन्न राजन् परीक्षित्! या प्रकार वृकासुरको वचन श्रवण करिके उदासीन से होयके अच्छी वातहै ऐसे मुसिकायके जैसे सर्पकूं दूध प्यावे हैं ऐसे
वृकासुरकूं वर देतभये २२ या प्रकार जातेकही निश्चय पार्व्वती के हरिवेकी है चाहना जाके ऐसो असुर है सो वर मिथ्याहै या सत्यहै यह परीक्षा लेवेके लिये महादेवजी के माथेपै हाथ धरिवे को
उपाय करतभयो तासमय अपने कर्तब ते भयभीत होयके शिवजी भाजतभये २३ असुर जिनके पीछे लग्यो ऐसे शिवजी डरपिके कँपतेहुये स्वर्गपर्यन्त भाजे और पृथ्वीको जहां पर्यन्त अन्तहो
तहाताई भाजे फेरि उत्तरदिशामें भाजिके गये २४ ता समय उपायकूं नहीं जानिके सम्पूर्ण देवता चुप होत भये ता पीछे प्रकाशमान माया ते परे ऐसो जो वैकुण्ठधाम है तामें जात भये २५ जा दु-

यस्ययस्यकरंशीर्ष्णि धास्येसम्रिय
वितरागितेवरम्॥ प्रीयेयतोयेननृणांप्रपद्यनामहोत्वयाऽऽत्माभृशमर्द्यतेवृथा २० देवंसवव्रेपापीयान् वरंभूतभयावहम्॥ यस्ययस्यकरंशीर्ष्णि धास्येसम्रिय
तामिति २१ तच्छ्रुत्वाभगवान्रुद्रोदुर्मनाइवभारत॥ ओमितिप्रहसंस्तस्मै ददेऽहेरमृतंयथा २२ इत्युक्तःसोऽसुरोनूनं गौरीहरणलालसः॥ सतद्वरपरीक्षार्थंश
म्भोर्मूर्ध्निकिलासुरः॥ स्वहस्तंधातुमारेभे सोऽबिभ्यत्स्वकृताच्छिवः २३ तेनोपसृष्टःसंत्रस्तः पराधावत्सवेपथुः॥ यावदन्तंदिवोभूमेःकाष्ठानामुदगादुदक्
२४ अजानन्तःप्रतिविधिं तूष्णीमासन्सुरेश्वराः॥ ततोवैकुण्ठमगमद्भास्वरंतमसःपरम् २५ यत्रनारायणःसाक्षान्न्यासिनांपरमागतिः॥ शान्तानांन्यस्त
दण्डानांयतोनावर्त्ततेगतः २६ तंतथाव्यसनंदृष्ट्वा भगवान्वृजिनार्दनः॥ दूरात्प्रत्युदियाद्भूत्वा वटुकोयोगमायया २७ मेखलाऽजिनदण्डाक्षैस्तेजसाऽ
ग्निरिवज्वलन्॥ अभिवादयामासचतं कुशपाणिर्विनीतवत् २८ श्रीभगवानुवाच॥ शाकुनेयभवान्व्यक्तं श्रान्तःकिंदूरमागतः॥ क्षणंविश्रम्यतांपुंस
आत्माऽयंसर्व्वकामधुक् २९ यदिनःश्रवणायाऽलं युष्मद्व्यवसितंविभो॥ भण्यतांप्रायशःपुम्भिर्धृतैःस्वार्थान्समीहते ३० श्रीशुकउवाच॥ एवंभगव

हां साक्षात् नारायण हैं जो संन्यासिन की परम गति हैं सो साक्षात् विराजमान हैं २६ दुःखन के
कुण्ठधाम में शान्त जिनको स्वभाव और दूरि भयो है कालको दण्ड जिनते ऐसे संन्यासीन कूं परमगति अर्थात् प्राप्त होयवे योग्य ऐसे नारायण हैं सो साक्षात् विराजमान हैं २६ दुःखन के
दूर करनवारे जो भगवान् नारायण हैं सो दौरयो चल्यो आवे है ता प्रकार कष्ट जाकूं ऐसो जो वृकासुर है ताइ दूरतेही देखिके अपनी योगमाया करिके ब्रह्मचारी को वेष मूंजकी कौंधनी मृग-
छाला दण्ड माला इनकूं पहिरिके तेजसू अग्निकी तुल्य प्रकाशमान होयके आयके कुशा है हाथमें जिनके ऐसे भगवान् हैं सो जैसे कोई नम्र होइके प्रणाम करे ऐसे प्रणाम करावत भये २७।२८
अब श्रीभगवान् कहे हैं हे शकुनिके पुत्र! तो कूं निश्चय खेदहै दूरि काहेकूं आयो क्षणभर विश्राम ले पुरुष कूं समस्त कामनान को देनवारो यह देह है ताकूं पीड़ा मतिदेय २९ हे समर्थ! जो
तुम्हारो अभिप्राय हमारे आगे सुनाइवे योग्यहै तो कहो जनहै सो वहुधा पुरुषनकी सहाय ते अपने कामकूं करे है या कारण तुम हमसूं कहो ३० अब श्रीशुकदेवजी कहे है हे राजन्

परीक्षित्! या प्रकार अमृतरूप वचनन करिके भगवान् ने पूछ्यो तब गयो है खेद जाको ऐसो वृकासुर है सो जैसे प्रथम तप कर्‍यो हो ताय कहत भयो ३१ अब श्रीभगवान् कहे हैं जो शिवने तुमकूं वर दियो है तो ताके वचनकूं हम सत्य नहीं माने हैं यह शिव दक्षके शाप करिके पिशाचन की दशाकूं प्राप्त भयो है और प्रेत पिशाचन को राजा है ३२ हे दानवन के इन्द्र! जगत्को गुरु जो महादेव है ताके वचनमें तोकू विश्वास है तो हे वृकासुर! तू शीघ्र अपने शिरपै हाथ धरिके परीक्षा ले ३३ हे दानवनमें श्रेष्ठ! या महादेव को वचन कैसे सत्य होयगो यह तो मिथ्यावादी है ऐसे महादेव कूं मार जो फेरि कभऊं मिथ्या न बोलेगो ३४ या प्रकार मनोहर विचित्र विचित्र जे भगवान्के वचन हैं तिन करिके भ्रष्ट भई है बुद्धि जाकी ऐसो कुबुद्धि वृकासुर है सो भूलिके अपने शिरपै अपनो हाथ धरतभयो ३५ शिरपै हाथधरे पीछे वज्रको मारो जैसे गिरे है ऐसे क्षणभरमें भिन्न शिर करिके गिरतभयो ता समय स्वर्ग में जय जय और नमःशब्द तथा साधुशब्द होतभयो ३६

तापृष्टोवचसाऽमृतवर्षिणा ॥ गतक्लमोऽब्रवीत्तस्मै यथापूर्वमनुष्ठितम् ३१ श्रीभगवानुवाच ॥ एवंचेत्तर्हितद्वाक्यंनवयंश्रद्दधीमहि ॥ योदक्षशापात्पैशाच्यं प्राप्तःप्रेतपिशाचराट् ३२ यदिवस्तत्रविश्रम्भोदानवेन्द्रजगद्गुरौ ॥ तर्ह्यङ्गाशुस्वशिरसि हस्तंन्यस्यप्रतीयताम् ३३ यद्यसत्यंवचःशम्भोः कथंचिद्दानवर्षभ ॥ तदैनं जह्यसद्वाचं नयद्वक्तानृतंपुनः ३४ इत्थंभगवतश्चित्रैर्वचोभिःससुपेशलैः ॥ भिन्नधीर्विस्मृतःशीर्ष्णि स्वहस्तंकुमतिर्व्यधात् ३५ अथापतद्भिन्नशिरावज्राहतइवक्षणात् ॥ जयशब्दोनमःशब्दःसाधुशब्दोऽभवद्दिवि ३६ मुमुचुःपुष्पवर्षाणि हतेपापेवृकासुरे ॥ देवर्षिपितृगन्धर्वा मोचितःसङ्कटाच्छिवः ३७ मुक्तंगिरिशमभ्याह भगवान्पुरुषोत्तमः ॥ अहोदेवमहादेव पापोऽयंस्वेनपाप्मना ३८ हतःकोनुमहत्स्वीशजन्तुर्वैकृतकिल्बिषः ॥ क्षेमीस्यात्किमुविश्वेशेकृतागस्कोजगद्गुरौ ३९ यएवमव्याकृतशक्त्युदन्वतःपरस्यसाक्षात्परमात्मनोहरेः ॥ गिरित्रमोक्षंकथयेच्छृणोतिवा विमुच्यतेसंसृतिभिस्तथाऽरिभिः ४० इति श्रीमद्भागवतेमहापुराणेदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुद्रमोक्षणंनामाष्टाशीतितमोऽध्यायः ८८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

श्रीशुकउवाच ॥ सरस्वत्यास्तटेराजन्नृषयःसत्रमासत ॥ वितर्कःसमभूत्तेषां त्रिष्वधीशेषुकोमहान् १ तस्यजिज्ञासयातेवैभृगुंब्रह्मसुतंनृप ॥ तज्ज्ञप्त्यै

पापात्मा वृकासुर मर्‍यो ता समय देवता ऋषि पितृ गन्धर्व ये फूलनकी वर्षा करतभये और शिवजी कष्ट ते छूटत भये ३७ जब शिवजी कष्टते छूटे तब पुरुषोत्तम भगवान् कहतभये अहो देव महादेव! यह वृकासुर पापी अपने पाप करिके मर्‍यो है ३८ हे ईश! बडेनको अपराध करे तें कौन प्राणी कल्याण कूं प्राप्त होइहै देखो विश्वके ईश्वर जगत् के गुरु तुमहौ तिनके अपराध करेतें भलो कदापि नहीं होय है ३९ वचन और मनते कहिबे में न आवें ऐसी अनेक शक्ति जिनमें रहें सब के कारण साक्षात् परमेश्वर जो श्रीकृष्णचन्द्र हैं तिनने शिवजी कूं कष्टते छुड़ाय दियो यह जो चरित्र है ताय जो पुरुष कहै और सुने वह संसार ते और वैरिनते छूटि जाय है ४० इति श्रीमन्महाभागवततात्पर्यार्थरूपिण्यांदशमस्कन्धेउत्तरार्द्धेरुद्रमोक्षणनामाष्टाशीतितमोऽध्यायः ८८ ॥ ❀ ॥ ❀ ॥

(नवाशीतितमेदेवःकोमहानितिसंशये ॥ परीक्ष्यविष्णोरुत्कर्षंमुनिभ्योऽवर्णयद्भृगुः १ नवासीवें अध्याय में कौन देव बड़ो है या संशय में भृगुजी परीक्षाकर विष्णुजीकी श्रेष्ठता मुनिन सूं वर्णन

करते भये १ ) अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! एक समय सरस्वती नदीके तटपै ऋषि यज्ञकरे हैं तहाँ ब्रह्मा विष्णु शिव इन तीनों देवतान में कौन बड़ो है ऐसो आपुस में झगरो होतभयो १ हे राजन् ! इनमें कौन बड़ोहै ताकी परीक्षाके लिये ब्रह्माके पुत्र भृगुकूं पठावतभये सो भृगु परीक्षा करिवे के निमित्त ब्रह्माकी सभामें जातभये २ ब्रह्माके स्वभावकी परीक्षा के लिये ब्रह्माके प्रणाम स्तुति कछु भी न करतभये ब्रह्माजी अपने क्रोधसूं मज्वलित होयके भृगुके ऊपर क्रोध करतभये ३ श्रीहरिते है जन्म जाको ऐसो ब्रह्मा अपने पुत्रके अर्थ चित्तमें उठ्यो जो क्रोध है ताय आपुही शान्त करतभये जैसे अपने कारण जलसूं अग्नि शान्त होइहै ऐसे ४ वहा से भृगुजी कैलास पर्व्वतपै शिवजी के पास जातभये ता समय शिवजी भय्या जो भृगुहै ताय उठिके मिलिवे कूं प्रीति करिके आरम्भ करतभये ५ भृगुजी महादेवजी सूं मिलिवे की इच्छा न करतभये क्योंकि तू अमंगलहै तासूं न मिलूंगो यह सुनिके महादेवजी बड़ो क्रोध करिके लाल नेत्र करिके हाथ में त्रिशूल लेके मारिवे को प्रारम्भ करतभये ६ ता समय पार्व्वती महादेवजी के पावनमें परिके कहति भई कि हे महाराज ! आपको भ्राताहै याकू कैसे मारोहौ ऐसी वाणी करिके शान्त कराति

प्रेषयामासुः सोऽभ्यगाद्ब्रह्मणःसभाम् २ नतस्मैप्रह्वणंस्तोत्रं चक्रेसत्त्वपरीक्षया ॥ तस्मैचुक्रोधभगवान् प्रज्वलन्स्वेनतेजसा ३ सआत्मन्युत्थितंमन्युमात्मजायात्मनाप्रभुः॥ अशीशमद्यथावह्निं स्वयोन्यावारिणाऽऽत्मभूः ४ ततःकैलासमगमत्सतंदेवोमहेश्वरः॥ परिरब्धुंसमारेभउत्थायभ्रातरंमुदा ५ नैच्छत्त्वमस्युत्पथगइतिदेवश्चुकोपह॥शूलमुद्यम्यतंहन्तुमारेभेतिग्मलोचनः ६ पतित्वापादयोर्देवी सान्त्वयामासतंगिरा॥ अथोजगामवैकुण्ठं यत्रदेवोजनार्दनः ७ शयानंश्रियउत्सङ्गे पदावक्षस्यताडयत्॥ ततउत्थायभगवान् सहलक्ष्म्यासतांगतिः ८ स्वतल्पादवरुह्याथ ननामशिरसामुनिम् ॥ आहतेस्वागतंब्रह्मन्निषीदात्राऽऽसनेक्षणम् ॥ अजानतामागतान्वः क्षन्तुमर्हथनःप्रभो ९ अतीवकोमलौतात चरणौतेमहामुने ॥ इत्युक्त्वाविप्रचरणौ मर्दयन्स्वेनपाणिना १० पुनीहिसहलोकंमां लोकपालांश्चमद्गतान् ॥ पादोदकेनभवतस्तीर्थानांतीर्थकारिणा ११ अद्याहंभगवँल्लक्ष्म्याआसमेकान्तभाजनम् ॥ वत्स्यत्युरसिमेभूतिर्भवत्पादहतांहसः १२ श्रीशुकउवाच ॥ एवंब्रुवाणेवैकुण्ठेभृगुस्तन्मन्द्रयागिरा ॥ निर्वृतस्तर्पितस्तूष्णीं भक्त्युत्कण्ठोऽश्रुलोचनः १३ पुनश्चसत्र

भई ताके पीछे भृगु वैकुण्ठमें जातभये जहा जनार्दन भगवान् वास करेहैं ७ लक्ष्मीकी गोदमें सोवैं जो विष्णु हैं तिनके हृदयमें पांवकी लात मारतभयो तदनन्तर साधुनकी गति जे विष्णु हैं ते लक्ष्मीसहित पलँगपै ते उठिके पृथ्वीमें मस्तक धरिके भृगुजी कूं प्रणाम करतभये ८ और कहतभये कि हे ब्रह्मन् ! तुम भलेआये नेक आसनपै वैठिजावो हे समर्थ ! आपके आयवेकू नहीं जानें जे हम तिनके अपराधकूं क्षमाकरो ९ हे तात ! हे महामुनि ! तुम्हारे चरण कोमल हैं और मेरी छाती कठोर है तुम्हारे चरणमें चोट लगी होयगी या प्रकार कहिके अपने हाथ ते ब्राह्मण के चरणनकूं सहरावन लगे १० गङ्गादिक तीर्थनको पवित्र करनवारो जो तुम्हारो चरणोदकहै ताकरिके लोकन समेत मोको और मेरे भीतरके लोकपालन को पवित्रकरौ ११ हे भगवन् ! अब मैं लक्ष्मीके वास करिवे को एकान्त पात्र भयो तुम्हारे चरणस्पर्श ते पाप दूरिभये मेरी छाती में लक्ष्मी वास करै १२ अब श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित् ! या प्रकार नारायण के कहतेहुये

तिनकी मनोहर वाणी करिके तृप्त होयके भक्ति करिके चाह जिनके आंसू नेत्रनमें आयगये ऐसे भृगुजी सुखी होयके चुप होतभये १३ हे राजन् परीक्षित्! भृगुजी फेरि अपने यज्ञमें आयके वेदके
पढ़नवारे मुनिन सूं तीनोंन की जो बात देखि आये ताय सम्पूर्ण कहतभये १४ भृगुकी बात सुनिके आश्चर्ययुक्त भये और सन्देह जिनके दूरिभये ऐसे मुनि हैं ते इतनो अपनो अपराध कियो परन्तु
क्रोध न आयो विष्णु भगवान्में ही शान्ति है और काहू देवतामें नहीं है याते सबते बड़े विष्णुभगवान् हैं यही निश्चय करतभये १५ साक्षात् धर्म्म और धर्म्म के लिये ज्ञान तथा वैराग्य और
आठप्रकारके ऐश्वर्य और आत्माके मलनकूं दूरि करनवारो यश ये सम्पूर्ण भगवान्के विषेही हैं १६ दूरि भयो है कालको दण्ड जिनते शान्तस्वभाव और समानचित्त जिनके निष्किञ्चन अर्था-
त् काहू वस्तुकी जिनके चाहना नहीं ऐसे जे साधु मुनि हैं तिनकूं भगवान् प्राप्त होयवे योग्य हैं यह कहे हैं १७ सत्त्वगुण है सो भगवान् को प्यारो रूपहै और ब्राह्मण हैं ते भगवान् के इष्ट
देवता हैं जिनके ऐसे भगवान् हैं तिनको नहीं है कोई बातकी चाहना जिनके निपुणहै बुद्धि जिनकी ऐसे शान्तपुरुष भजन करे हैं १८ तिन भगवान् ने अपनी गुणिनी माया करिके सत्त्वगुणी

माव्रज्य मुनीनांब्रह्मवादिनाम् ॥ स्वानुभूतमशेषेण राजन्भृगुरवर्णयत् १४ तन्निशम्याथमुनयोविस्मितामुक्तसंशयाः ॥ भूयांसंश्रद्दधुर्विष्णुं यतःशान्तिर्य
तोऽभयम् १५ धर्मःसाक्षाद्यतोज्ञानं वैराग्यंचतदन्वितम् ॥ ऐश्वर्यंचाष्टधायस्माद्यशश्चात्ममलापहम् १६ मुनीनांन्यस्तदण्डानांशान्तानांसमचेतसाम् ॥
अकिञ्चनानांसाधूनां यमाहुःपरमांगतिम् १७ सत्त्वंयस्यप्रियामूर्त्तिर्ब्राह्मणास्त्विष्टदेवताः ॥ भजन्त्यनाशिषःशान्तायंवानिपुणबुद्धयः १८ त्रिविधाकृ
तयस्तस्य राक्षसाअसुराःसुराः ॥ गुणिन्यामायसासृष्टाःसत्त्वंतत्तीर्थसाधनम् १९ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एवंसारस्वताविप्रानृणांसंशयनुत्तये ॥ पुरुषस्यपदा
म्भोजसेवयातद्गतिंगताः २० ॥ सूतउवाच ॥ इत्येतन्मुनितनयास्यपद्मगन्धपीयूषंभवभयभित्परस्यपुंसः ॥ सुश्लोकंश्रवणपुटैःपिबन्त्यभीक्ष्णं पान्थो
ध्वभ्रमणपरिश्रमंजहाति २१ ॥ श्रीशुकउवाच ॥ एकदाद्वारवत्यांतु विप्रपत्न्याःकुमारकः ॥ जातमात्रोभुवंस्पृष्ट्वा ममारकिलभारत २२ विप्रोगृहीत्वा
मृतकं राजद्वार्युपधायसः ॥ इदंप्रोवाचविलपन्नातुरोदीनमानसः २३ ब्रह्मद्विषःशठधियोलुब्धस्यविषयात्मनः ॥ क्षत्रबन्धोःकर्मदोषात्पञ्चत्वंमेगतोऽर्भ

रजोगुणी तमोगुणी तीनप्रकार के राक्षस असुर और देवता रचे हैं तिनमें सत्त्वगुणीरूप है सोही पुरुषार्थ को हेतुहै १९ अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या प्रकार सरस्वती के तीर-
वासी ब्राह्मण हैं ते मनुष्यन के सन्देह दूरि करिबे के लिये श्रीकृष्ण के चरणारविन्द की सेवा करिके श्रीकृष्णचन्द्रकीही गतिकूं पावतभये २० अव सूतजी कहे हैं हे ऋषीश्वरो! व्यासदेवमुनि
के पुत्र जे शुकदेवजी हैं तिनके मुखकमलकी सुगन्ध जामें मिली ऐसो जो अमृततुल्य संसार के भयको काटनवारो श्रेष्ठपुरुष श्रीकृष्णचन्द्र को सुन्दर यश है ताय कानरूपी दोनान में भरिके जो
पुरुष पानकरेगो वह संसार के आवागमनके परिश्रमसूं छूटि जायगो २१ अव श्रीशुकदेवजी कहे हैं हे राजन् परीक्षित्! या चरित्रमें श्रीकृष्णचन्द्र को उत्कर्ष कह्यो अव श्रीकृष्णचन्द्रको ही उत्कर्ष
निकसे ऐसो और चरित्रहै ताय वर्णनकरे हैं एकसमय द्वारकामें हे राजन् परीक्षित्! एक ब्राह्मणकी स्त्री को पुत्र जन्म होत पृथ्वीको स्पर्श करतेही मरतभयो २२ वह ब्राह्मण मरे पुत्रकूं लैके राजा

